॥ श्रीः ॥

काशी संस्कृत ग्रन्थमाला

१५८



महामतिश्रीमाधवकरविरचितं

# माधवनिदानम्

महामहोपाध्याय-श्रीविजयरक्षित-श्रीकण्ठदत्ताभ्यां विरचितया

'मधुकोश'-व्याख्यया विभूषितम्

तथा

ग्वालियर-शासकीयायुर्वेदिककालेजाध्यापक-

आयुर्वेदाचार्य श्री सुदर्शनशास्त्रि

ए. एम. एस. कृतया

'विद्योतिनी'-हिन्दीटीकया नवीनवैज्ञानिक 'विमर्शेन'

च समुल्लसितम्

तच्चेदम्

आयुर्वेदाचार्य श्री यदुनन्दनोपाध्याय

बी. ए., ए. एम. एस., भिषग्वरेण सुसंस्कृत्य सम्पादितम्

( पूर्वार्द्ध )



चौखम्भा संस्कृत संस्थान

भारतीय संस्कृति एवं साहित्य के प्रकाशक तथा विक्रेता

पो० आ० चौखम्भा, पो० बा० नं० १३९

जड़ाव भवन, के. ३७/११६, गोपाल मन्दिर लेन

वाराणसी ( भारत )

१९७६

THE

KASHI SANSKRIT SERIES

158

*****

# MĀDHAVANIDĀNAM

OF

ŚRĪ MĀDHAVA KARA

With

*The 'Madhukośa' Sanskrit Commentary*

By

Śrī Vijayarakṣita and Śrīkaṇṭhadatta

With

*The 'Vidyotinī' Hindī Commentary and Notes*

By

ŚRĪ SUDARŚANA ŚĀSTRĪ, A. M. S.
*Reader in Shārīra, Govt. Ayurvedic College, Gwalior*

Revised & Edited By

Prof. YADUNANDANA UPĀDHYĀYA, B. A., A. M. S.
*Head of the Department of Kāyachikitsā*
*Post Graduate Institute of Indian Medicine*
*Banaras Hindu University*

**( PART I )**

CHAUKHAMBHA SANSKRIT SANSTHAN
*Publisher and Seller of Oriental Cultural Literature*
P. O. Chaukhambha, P. Box No. 139
Jadau Bhawan, K. 37/116, Gopal Mandir Lane
VARANASI (INDIA)

# भूमिका

आयुर्वेद का चरम लक्ष्य स्वस्थजनों के स्वास्थ्य की रक्षा एवं रुग्णप्राणियों के रोगों का प्रतिकार करते हुए आयु या जीवन की वृद्धि एवं रक्षा करना ही है। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिये तीन महत्त्व के साधन या सूत्र हैं। (१) हेतुज्ञान (२) लिंगज्ञान (३) औषध ज्ञान। इन्हीं तीनों सूत्रों के आधार पर अनादिकाल से स्वास्थ्य-रक्षा एवं चिकित्सा होती चली आयी है। प्रारम्भ में ये सूत्र विभिन्न व्यक्तियों की स्मृतिमात्र में विकीर्ण थे किन्तु सुविधा की दृष्टि से इनका संकलन करने के लिए विभिन्न आयुर्वेद-संहिताओं का निर्माण हुआ। युगानुरूपविद्यार्थियों की बुद्धि एवं प्रवृत्ति के अनुसार तथा प्रत्येक अंग के विशेष अध्ययन के लिए आयुर्वेद को आठ अङ्गों में विभक्त कर विभिन्न अङ्गों पर अलग २ संहिताओं की भी रचना हुई। उसी प्रकार कालान्तर में प्रत्यङ्ग-विभाग करने की भी आवश्यकता प्रतीत हुई और निदान, चिकित्सा, द्रव्य-गुण, भैषज्यकल्पना, रसशास्त्र आदि विषयों पर विभिन्न ग्रन्थों का निर्माण प्रारम्भ हुआ। आज तो एक-एक रोगों पर भी पृथक्-पृथक् ग्रन्थों की रचना हो रही है एवं आयुर्वेद के विभिन्न अंग या प्रत्यंग ही नहीं एक एक रोग के विशेषज्ञ उत्पन्न हो रहे हैं। इतना ही नहीं आयुर्वेद के एक-एक सूत्र या सूत्रावयव के आधार पर विभिन्न देशों में विकसित अनेक चिकित्सा पद्धतियाँ का भी आविर्भाव हुआ और उनमें भी पूर्वोक्त रीति से ही अंग-प्रत्यङ्ग विभाग हुए। यहाँ यह कहना अप्रासंगिक न होगा कि विश्व के किसी भी देश मे व्याप्त कोई भी चिकित्सा-पद्धति आयुर्वेद का ही अङ्ग है भले वह मायामुग्ध जीवात्मा के समान परमात्मरूप मूलतत्त्व से पृथक् अपनी स्वतन्त्र सत्ता स्वीकार कर अपने मूल की उपेक्षा करे। किन्तु किसी भी पद्धति की सत्ता पूर्वोक्त तीन प्रधान सूत्र (हेतुलिङ्गौषधज्ञान) के बिना वैसे ही नहीं हो सकती जैसे त्रिगुण (सत्व, रज और तम) के बिना संसार के किसी भी पदार्थ की।

पूर्वोक्त तीनों सूत्रों में लिङ्गज्ञान सर्वाधिक महत्त्व का है क्योंकि रोग के स्वरूप ज्ञान के पश्चात् ही हेतु और औषध की समीक्षा तथा व्यवस्था होती है और तभी चिकित्सा भी सफल होती है। इसीलिए शास्त्रों में कहा है-'रोगमादौ परीक्षेत ततोऽनन्तरमौषधम्' अतएव रोगज्ञान के साधनों की पर्य्यालोचना पर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता का अनुभव वैद्य-समाज ने किया तथा तत्कालीन सद्वैद्यों के आग्रह से महामति आचार्य माधवकर ने 'रोगविनिश्चिय' नामक ग्रन्थ का निर्माण किया जो 'माधवनिदान' नाम से प्रसिद्ध हुआ।

'माधवनिदान' में आयुर्वेद के प्रायः सभी अङ्गों में वर्णित रोगों के हेतु, लक्षण, सम्प्राप्ति आदि का मुख्यतया चरक, सुश्रुत एवं वाग्भट के वचनों में संग्रह किया गया है। इस प्रकार समस्त रोगों के—जिनका उस समय तक आविष्कार तथा व्यवस्थाकरण हो चुका था-लक्षणादि इस एक ग्रन्थ में ही प्राप्त हो जाते हैं। चरक आदि में वर्णित रोगों का क्रम भी इस ग्रन्थ में परिवर्तित कर दिया गया है, तथा मसूरिका आदि कतिपय रोगों पर स्वतन्त्र अध्याय देकर उनका अधिक विवेचन किया गया है। इन विशेषताओं के कारण यह ग्रन्थ अत्यन्त लोकप्रिय हुआ और उसके लिए 'निदाने माधवः श्रेष्ठः' कहा जाने

लगा। इतना ही नहीं, बाद के विद्वानों में प्रधानतः वृन्द, चक्रपाणि, वंगसेन, गोविन्ददास आदि ने निज निज ग्रन्थों में माधवोक्त क्रम से ही रोगों की चिकित्सा का वर्णन किया है।

## मूल ग्रन्थकार का परिचय—

आचार्य माधव कर श्री इन्दु कर के पुत्र थे, इसका उल्लेख तो उन्होंने ग्रन्थ के अन्त में स्वयं किया है—'श्रीमाधवेन्दुकरात्मजेन'। 'कर' उपाधि से यह वंगप्रदेशीय प्रतीत होते हैं। वंगप्रदेशीय वैद्यों के ग्रन्थों पर इनके ग्रन्थ के क्रम का अधिक प्रभाव तथा वंगप्रदेशीयों द्वारा आरम्भ में इस ग्रन्थ की टीका होने से एवं इस ग्रन्थ का वहाँ सर्वप्रथम प्रचार होने से भी इनका वंगप्रदेशीय होना प्रमाणित होता है। कीथ (Keith) इनका समय ईशवीय ८ वीं या ९ वीं शताब्दी मानते हैं तो जौली (Jolly) सातवीं और कविराज गणनाथसेन जी छठी शताब्दी। हेस (Haas) ने तो बिना किसी विशिष्ट प्रमाण के ही इन्हें सुश्रुत से भी पूर्व का माना है, जो प्रामादिक ही है। इनके काल-निर्णय के सम्बन्ध में विवेचन करने के लिए निम्नांकित तथ्यों पर ध्यान देना उपयोगी होगा।

(१) माधवनिदान में मुख्यतः चरक, सुश्रुत और वाग्भट के वचनों का प्रायः अविकल संग्रह किया गया है। वाग्भट अपने ग्रन्थ में चरक और सुश्रुत का स्पष्ट उल्लेख करते हैं 'यदि चरकमधीते तद्ध्रुव सुश्रुतादि-प्रणिगदितगदाना नाममात्रेऽपि बाह्य.' अतः यह चरक और सुश्रुत के परवर्ती हैं तथा वाग्भटोक्त श्लोकों का भी संग्रह करने से माधवकर इनसे भी परवर्ती प्रमाणित होते हैं। वाग्भट का काल तीसरी शताब्दी का अन्त या चौथी का आरम्भ है (विशेष विवेचन मेरे द्वारा सम्पादित और चौखम्भा संस्कृत सीरीज काशी से प्रकाशित 'अष्टाङ्गहृदय' की प्रस्तावना में देखें)।

(२) मुद्रण एवं यातायात के साधनों के अभाव से उस समय की किसी भी रचना का प्रसार देश के एक कोने से दूसरे कोने तक होने के लिए सौ, दो सौ वर्षों का काल मानना पड़ेगा। इस प्रकार सिन्धुदेश के वाग्भट का प्रचार वंग देश में पाँचवीं शताब्दी में ही सम्भावित है। अतः माधवकाल भी पाँचवीं शताब्दी के पूर्व का नहीं हो सकता?

(३) आठवीं या नौवीं शताब्दी में 'वृन्द' ने माधवोक्त क्रम से अध्याय क्रम रखकर 'सिद्धयोग या वृन्दमाधव' ग्रन्थ की रचना की। कुछ लोग 'रोगविनिश्चय' कार माधव का असली नाम वृन्द ही मानते हैं तथा माधवनिदान एवं वृन्दमाधव दोनों को एक ही व्यक्ति की रचना तथा उसका काल ८–९ वीं शताब्दी मानते हैं, किन्तु ११ वीं शताब्दी में चक्रपाणि और वंगसेन ने अपने ग्रन्थों में वृन्द और माधव दोनों का उल्लेख किया है, अतः दोनों एक नहीं प्रतीत होते।

(४) आठवीं शताब्दी में 'हारूँ-अल-रशीद' ने कतिपय आयुर्वेद-ग्रन्थों का अरबी अनुवाद कराया था, उनमें निदान भी था। उच्चारण और लिपि के दोष से चरक का सरक, सुश्रुत का ससरद तथा निदान का बदान या यादान हो गया था। वाग्भट की तरह वंगप्रदेश से समस्त भारत में माधवनिदान के प्रचार में, विशेषतः इतनी ख्याति प्राप्त करने में कि एक विदेशी उसका अनुवाद करने को आकर्षित हो, एक-दो सौ वर्ष लगे ही होंगे।

(५) ग्रन्थ के मंगलाचरण से माधव स्पष्ट रूप से शैव प्रतीत होते हैं। बौद्धधर्म के ह्रास के बाद शैव सम्प्रदाय ही विशेष रूप से व्यापक हुआ था। वैष्णव सम्प्रदाय का व्यापक प्रसार तो बाद में हुआ।

अतः वाग्भट के २०० वर्ष बाद तथा वृन्द और हारुनुल रसीद के २०० वर्ष पूर्व का काल अर्थात् छठी शताब्दी माधव का युक्तसंगत काल प्रतीत होता है।

आचार्य माधव के कतिपय अन्य ग्रन्थों का उल्लेख कुछ विद्वानों ने किया है, पर उनका माधवकर लिखित होने का सुस्पष्ट कोई प्रमाण नहीं है। केवल एक 'रत्नमाला' नामक ग्रन्थ के सम्बन्ध में श्री गोपीमोहन कविराज ने अपने मुक्तावली ग्रन्थ में 'पूर्व लोकहिताय माधवकराभिख्या भिषक् केवलम् माला रत्नमयी चकार', ऐसा उल्लेख किया है।

इस ग्रन्थ की अनेक टीकाओं में मधुकोष और आतङ्कदर्पण नामक दो प्राचीन टीकाएँ अधिक प्रसिद्ध हैं। इनके अतिरिक्त संस्कृत और हिन्दी की कई टीकाएँ भी हैं। किन्तु अश्मरी-निदानान्त विजयरक्षित कृत तथा उनके स्वर्गवासी होने पर शेष भाग पर श्रीविजयरक्षित महोदय के ही शिष्य श्रीकण्ठदत्तकृत 'मधुकोष' टीका बड़े महत्त्व की है और आज तक विद्वन्मण्डली में इसका परम आदर है। तत्कालीन परिस्थिति के अनुसार केवल प्राच्य दृष्टिकोण से इस टीका में माधव-संगृहीत मूल श्लोकों का स्पष्टीकरण उत्तम रीति से करने के साथ ही मूलग्रन्थ में अनुल्लिखित किन्तु प्रसङ्गतः आवश्यक अन्य आर्षवचनों का भी समावेश कर सोने में सुगन्ध डाल दिया गया है। इसके लिए टीका के आदि में ही सुस्पष्ट शब्दों में कहा है :—

*उपयुक्तमिहानुक्तं निदानं माधवेन यत्।*
*ग्रन्थव्याख्याप्रसङ्गेन मया तदपि लिख्यते ॥*

मधुकोष में उल्लिखित संहिताएँ तो दूर रहीं, उनकी टीकाओं में भी जिनका उल्लेख मधुकोष में है—बहुतों का हमें आज दर्शन भी दुर्लभ है।

'मधुकोष' टीका के रचयिता श्रीविजयरक्षित और श्रीकण्ठदत्त कृत और कोई अन्य टीका या मूलग्रन्थ उपलब्ध नहीं है। 'मधुकोष' में भी इन्होंने अपना अधिक परिचय और काल नहीं दिया है किन्तु नाम से ये दोनों सुस्पष्ट रूप से वंगीय हैं। इनकी टीका से ही इनके प्रखर पाण्डित्य का परिचय प्राप्त होता है। ये दोनों ही आयुर्वेद के अतिरिक्त व्याकरण, साहित्य, मीमांसा और न्यायशास्त्र में भी पटु थे। इनके समय के सम्बन्ध में कुछ विचारकों ने १२ वीं शताब्दी और कुछ ने (जैसे कीथ ने) इन्हें १४ वीं या १५ वीं शताब्दी का माना है। मधुकोष में चक्रपाणिदत्त आदि ११ वीं शताब्दी के टीकाकारों के मत उद्धृत होने से ये उनसे अर्वाचीन तो हैं ही किन्तु बहुत बाद के भी नहीं प्रतीत होते, क्योंकि मधुकोष की टीका में निर्दिष्ट ग्रन्थों और टीकाओं का (जो उनके काल में अवश्य ही उपलब्ध थीं) अब दर्शन भी दुर्लभ हैं। १२ वीं शताब्दी के द्वितीय चरण में ही बंगाल पर इल्तुतमिश आदि मुसलिम शासकों के कारण हिन्दू धर्म और संस्कृति के ऊपर प्रहार आरम्भ हुए और कई सौ वर्षों तक शान्ति नहीं स्थापित हो पायी। इसी बीच पूर्वोक्त ग्रन्थ लुप्त हो गए होंगे। अतः विजयरक्षित और श्रीकण्ठदत्त का काल १२ वीं शताब्दी ही उचित प्रतीत होता है।

आज के युग में जब कि हम स्वतन्त्र हैं लेकिन दुर्भाग्य से हमारी मानसिक दासता समाप्त नहीं हुई है। सदियों की गुलामी और पाश्चात्य भौतिकवाद का चकाचौंध में भ्रान्त जनों के मार्ग-प्रदर्शनार्थ तथा आयुर्वेद को व्यापक बनाने, आयुर्वेद की विशेषताओं को प्रकाशित करने एवं विभिन्न चिकित्सा-पद्धतियों में एकता स्थापित करने के लिये आयुर्वेदीय सूत्रों का आधुनिक वैज्ञानिक भाषा में विशद एवं तुलनात्मक विवेचन आवश्यक है। गुरुवर आयुर्वेदाचार्य डा० भास्कर गोविन्द घाणेकर जी ने सुश्रुतसंहिता की पूर्वोक्त दृष्टिकोण से ही रहस्यदीपिका नाम की टीका लिखकर एक नवीन युग और नयी प्रणाली की नींव डाल दी है। उनका यह क्रम अत्यन्त लोकप्रिय हुआ तथा उन्हीं की प्रणाली पर आयुर्वेद ग्रन्थों की नवीन टीकाएँ प्रारम्भ हो गयी हैं।

भगवान् विश्वनाथ की अनुकम्पा से सद्वैद्यवृन्दवंदितपद गुरुवर श्रीसत्यनारायण शास्त्री एवं श्रद्धेय डा० मुकुन्दस्वरूपजी वर्मा प्रभृति उद्भट विद्वज्जनों से आयुर्वेद और पाश्चात्य चिकित्सा-पद्धति की शिक्षा प्राप्त कर, उन्हीं गुरुजनों की छत्रच्छाया में काशी विश्वविद्यालय में सर सुन्दरलाल आतुरालय के आयुर्वेद विभाग में चिकित्सा करने एवं आयुर्वेद विद्यालय में निदान व चिकित्सा विषयों का अध्यापन करने का सौभाग्य गत १६ वर्षों से मुझे भी प्राप्त है। गुरुजनों के आदेश, मित्रों के निर्देश एवं विद्यार्थियों के अनुरोध पर इस टीका को लिखने का बार-बार विचार हुआ, किन्तु आतुरालय एवं विद्यालय के कार्य के अतिरिक्त स्वतन्त्र व्यवसाय तथा पारिवारिक झंझटों से अति व्यस्त होने के कारण सदा असमर्थ रहा। इस सम्बन्ध में चौखम्भा संस्कृत सीरीज आफिस के अध्यक्ष श्रीयुत बाबू जयकृष्णदास जी गुप्त का अनुरोध सर्वोपरि था। वस्तुतः उनका साहस एवं धैर्य प्रशंसनीय है। ये महोदय शताधिक बार मेरे पास आकर मुझे प्रोत्साहित कर हर प्रकार की सुविधा देकर आवश्यकता होने पर शीघ्रलिपिक को नियुक्त करने तक का आश्वासन देकर लिखने या लिखाने का अनुरोध करते रहे पर यहाँ तो अवकाश का समय ही नहीं निश्चित था; न जाने कब कहाँ किस रोगी के यहाँ जाना पड़े आदि। अन्ततोगत्वा यह निर्णीत हुआ कि किसी योग्य व्यक्ति को निर्देश कर दिया जाय और वह लिखकर मुझे संशोधनार्थ दें। दैवात् मेरे प्रिय और योग्यतम शिष्य श्री सुदर्शन शास्त्री ए. एम. एस. ने इस कार्य को करना स्वीकार कर लिया और भगवत्-कृपा से उसे पूरा भी किया। श्री सुदर्शन शास्त्री ने मेरे निदिष्ट सूत्रों का विस्तृत व्याख्यान अन्य अनेक विद्वानों से भी परामर्श कर बड़ी ही योग्यता से किया है। मुझे संशोधन कार्य में आशातीत कम प्रयास करना पड़ा है। इसी बीच आपकी नियुक्ति पहले कान्यकुब्ज आयुर्वेद विद्यालय, लखनऊ और बाद में ऋषिकुल आयुर्वेदिक कालेज, हरद्वार में प्राध्यापक पद पर हो जाने से कुछ बाधा अवश्य आयी फिर भी कार्य चलता रहा और पूरा भी हुआ। यथासम्भव मैंने उन्हीं के लेखों में घटा-बढ़ाकर संशोधन करने का प्रयास किया है, किन्तु कतिपय स्थलों पर मुझे स्वतन्त्र विमर्श तथा टिप्पणी भी देनी पड़ी है। यदि इतनी दूरी का व्यवधान न होता तो सम्भवतः उसकी भी आवश्यकता न होती।

पहिले तो विचार था कि मूलपाठ के बाद भाषार्थ फिर मधुकोष और उसका भाषार्थ और अन्त में प्राच्य और पाश्चात्य विवरण का तुलनात्मक विवेचन और विशिष्ट विमर्श किया जाय, किन्तु ग्रन्थ का कलेवर बढ़ जाने एवं पिष्टपेषण दोष की आशंका से मधुकोष

का अविकल अनुवाद न देकर विमर्श में ही उसके महत्त्वपूर्ण एवं क्लिष्ट अंशों को सम्मिलित कर लिया गया है। अतः विमर्श में यथासम्भव मधुकोष का सारा सार तो आ ही गया है, प्रसंगतः अन्य भी अनेक विशेषताओं को प्राच्य दृष्टि से सम्मिलित कर उनका आधुनिक चिकित्सा-विज्ञान से तुलनात्मक विवेचन किया गया है। आज की आवश्यकतानुसार प्राचीन और अर्वाचीन अथवा प्राच्य और पाश्चात्य चिकित्सा-पद्धतियों के बीच की कृत्रिम खाई को पाटकर इन दोनों ही पद्धतियों में एकरूपता (Synthesis) स्थापित कराना ही हमारा उद्देश्य रहा है। प्रस्तुत टीका से प्राचीन वैद्यों को अनुभव होगा कि नवीन विचार प्राचीन सूत्रों की विशद व्याख्यामात्र है एवं सहृदय डाक्टर बन्धु भी अनुभव करेंगे कि उनके सभी विचार सूत्ररूप में पूर्णतया प्राचीन शास्त्रों में वर्णित हैं। रोग विज्ञान में हेतु ( Causes ), लक्षण ( Signs & symptoms ), सम्प्राप्ति ( Pathogenesis ), उपशय (Therapeutic test) एवं साध्यासाध्यत्व (Prognosis) के विवेचन का दोनों ही पद्धति में समान महत्त्व है। उनके साधनों एवं रूपों में देशकालानुसार अन्तर हो सकता है। किन्तु विभिन्न देश और काल के अनुसार वेश, भूषा, भाषा और आचार में अन्तर होते हुये भी क्या विश्वमात्र के मनुष्य एक नहीं? क्या द्रव्यान्तर संयोगादि रूप संस्कार के विना हरीतकी या अन्य द्रव्य का उपयोग वैद्य, हकीम या डाक्टर द्वारा करने पर गुण या परिणाम में कोई अन्तर आ जायेगा? नहीं। अतएव आचार्य वाग्भट ने कहा है कि—

*अभिधातृवशात् किंवा द्रव्यशक्तिर्विशिष्यते।*
*अतो मत्सरमुत्सृज्य माध्यस्थ्यमवलम्बताम्॥*

मुझे विश्वास है कि शान्त और स्थिर चित्त से एवं सत्यान्वेषण की भावना से प्राच्य और पाश्चात्य दोनों पद्धतियों का मनन करने पर दोनों में एकरूपता ही प्रमाणित होगी। हमारा प्रयास इसी लक्ष्य को लेकर रहा है। इसमें हमें कहाँ तक सफलता मिली है, इसका विवेचन तो विज्ञ पाठक ही करेंगे।

इस टीका के लिखने में अनेक प्राचीन एवं अर्वाचीन ग्रन्थों की सहायता ली गयी है, अतः मैं उनके माननीय रचयितागण का आभारी हूँ। तथा परम श्रद्धेय गुरुवर्य राष्ट्रवैद्य श्री सत्यनारायणजी शास्त्री, गुरुवर डा० घाणेकरजी, श्रद्धेय डा० मुकुन्द स्वरूप वर्माजी एवं श्री पं० राजेश्वरदत्तजी शास्त्री, बन्धुवर श्री पं० दामोदर शर्मा गौड़, श्री पं० रमानाथजी द्विवेदी, श्री डा० शिवनाथजी खन्ना एवं श्री पं० शिवदत्तजी शुक्ल आदि विद्वानों से भी समय-समय पर सत्परामर्श प्राप्त होते रहे हैं अतः उनका भी आभार मानता हूँ।

इस ग्रन्थ के निर्माण की कल्पना से लेकर प्रकाशन पर्यन्त मेरे मित्र श्री पं० गंगासहाय जी पाण्डेय से प्रतिपद सहायता प्राप्त होती रही है, अतः उनके इस सौजन्य के लिये धन्यवाद देना मात्र पर्याप्त न होगा। श्री सुदर्शन शास्त्री ने तो जिस लगन और परिश्रम से इस कार्य को पूरा करने का सुकृत किया है, उसके सुफल स्वरूप आपकी उत्तरोत्तर उन्नति और सफलता के लिये मेरा हार्दिक आशीर्वाद है। भगवान् ऐसे सुशील, नम्र, उत्साही और परिश्रमी नवयुवक को यश और सफलता देंगे ही क्योंकि—

*जितेन्द्रियत्वं विनयस्य कारणं, गुणप्रकर्षो विनयादवाप्यते।*
*गुणप्रकर्षादनुरज्यते जनो, जनानुरागप्रभवा हि सम्पदः॥*

श्री बाबू जयकृष्णदासजी गुप्त को इस ग्रन्थ के प्रकाशन के लिये मैं क्या वे सभी धन्यवाद देंगे जो इस पुस्तक से लाभान्वित होंगे। वस्तुतः यह ग्रन्थ उन्हीं के धैर्यपूर्वक सतत प्रोत्साहन से प्रकाशित हुआ है। हाँ, सम्पादन और प्रकाशन-कार्य में योग्यता एवं कुशलतापूर्वक पूर्ण सहायता के लिये श्री पं० ब्रह्मशंकरजी मिश्र एवं श्री पं० रामचन्द्र झा का उपकार न मानना कृतघ्नता होगी।

माधव की कृति की यह व्याख्या माधव की ही कृपा से यथाबुद्धि सम्पादित कर माधव को ही समर्पित करता हूँ। इस कृति से यदि चिकित्सक समाज एवं छात्रों का लेशमात्र भी उपकार होगा तो हम अपने को कृतकृत्य समझेंगे।

अन्त में विज्ञ पाठकों से अनुरोध है कि मेरी अल्पज्ञता और प्रमाद से जो त्रुटियाँ रह गयी हों, उनका उचित समाधान कर त्रुटियों पर मेरा ध्यान आकृष्ट कर, मुझे अनुगृहीत करेंगे; जिससे कि भविष्य में उनका सम्मार्जन हो जाय।

## द्वितीय संस्करण

'प्रथम संस्करण' जिन परिस्थितियों में प्रकाशित हुआ था उनके कारण उसमें कतिपय त्रुटियों एवं कुछ न्यूनाधिक्य का रह जाना असम्भव नहीं था। फिर भी विद्वान् वैद्यों, छात्रों एवं जिज्ञासु पाठकों ने जिस प्रकार उसे अपनाया है उससे हमें अत्यन्त प्रोत्साहन मिला है। भारत के प्रत्येक प्रदेश के आयुर्वेद विद्यालयों के अतिरिक्त अनेक मेडिकल कालेजों के छात्रों एवं वैद्यों और डाक्टरों ने भी इसकी माँग की है।

स्व० गुरुवर श्री यादवजी महाराज तथा चि० चू० श्री पं० रामेश्वरजी मिश्र कानपुर, श्री विश्वनाथजी द्विवेदी जामनगर, कविराज श्री जगदीशचन्द्र भट्टाचार्य गौहाटी प्रभृति विद्वानों ने अनेक उपयोगी सुझाव दिये हैं एतदर्थ मैं उनका आभारी हूँ। यथासम्भव इन सुझावों का उपयोग कर इस संस्करण में पर्याप्त सुधार किया गया है, जिससे ग्रंथ के कलेवर में कुछ वृद्धि भी हो गयी है। अनेक विद्वानों एवं मित्रों के परामर्श के अनुसार निकट भविष्य में ही इसका अंग्रेजी संस्करण भी निकालने का प्रयास किया जा रहा है।

आशा है कि विद्वज्जनों का समुचित परामर्श पूर्ववत् प्राप्त होता रहा तो अगला संस्करण सर्वतोभावेन पूर्ण और त्रुटिरहित होगा।

## तृतीय संस्करण

प्रस्तुत संस्करण में पूर्व संस्करण का ही परिष्कार इस प्रकार किया गया है कि सामान्य दृष्टि में कुछ भी परिवर्तन नहीं प्रतीत होता है। किन्तु सूक्ष्म दृष्टि से देखने से ज्ञात होगा कि स्थल-स्थल पर परिष्कार के साथ शास्त्र के पुनर्मनन, शोध एवं तद्विद्य संभाषाओं से प्रसूत नवीन विचारों के संमिश्रण से यह संस्करण पूर्णतया नवीन हो गया है। विद्वान् वैद्यों का पूर्ण सहयोग एवं सत्परामर्श पूर्ववत् प्राप्त होता रहेगा ऐसा मेरा विश्वास है।

श्री विजयादशमी
संवत् २०२३ वै०

विदुषां विधेयः
वैद्य यदुनन्दन उपाध्याय

# विषयानुक्रमणिका

## ३ अतीसारनिदानम्



## ४ ग्रहणीरोगनिदानम्



## ५ अर्शोनिदानम्



## ६ अग्निमान्द्यादिनिदानम्

१२ हिक्काश्वासनिदानम्



१३ स्वरभेदनिदानम्



१४ अरोचकनिदानम्



१५ छर्दिनिदानम्



१६ तृष्णानिदानम्

### १७ मूर्च्छाभ्रमनिद्रातन्द्रासन्यास-निदानम्



### १८ पानात्ययपरमदपानाजीर्ण-पानविभ्रमनिदानम्



### १९ दाहनिदानम्



### २० उन्मादनिदानम्

## २१ अपस्मारनिदानम्



## २२ वातव्याधिनिदानम्



## २३ वातरक्तनिदानम्

## २४ ऊरुस्तम्भनिदानम्



## २५ आमवातनिदानम्



## २६ शूलपरिणामशूलान्नद्रव-शूलनिदानम्



## २७ उदावर्तानाहनिदानम्



## २८ गुल्मनिदानम्



## २९ हृद्रोगनिदानम्



## ३० मूत्रकृच्छ्रनिदानम्

॥ श्रीः ॥

रोगविनिश्चयापरनामकं

# माधवनिदानम्

## सविमर्श 'मधुकोश' 'विद्योतिनी' टीकाद्वयोपेतम्

### पञ्चनिदानलक्षणम्

प्रणम्य जगदुत्पत्तिस्थितिसंहारकारणम् ।
स्वर्गापवर्गयोर्द्वारं त्रैलोक्यशरणं शिवम् ॥ १ ॥

संसार की उत्पत्ति, स्थिति ( पोषण ) तथा विनाश को करने वाले, स्वर्ग ( सुख ) एवं अपवर्ग ( मोक्ष ) के प्रदाता तथा भूलोक, पाताललोक एवं स्वर्गलोक के रक्षक भगवान् शिव को मैं प्रणाम कर [ उपद्रव आदि के ज्ञान से युक्त रोगविनिश्चय नामक ग्रन्थ की रचना करता हूँ । ] ॥ १ ॥

❀ मधुकोशः ❀

शशिरुचिरहरार्धव्यक्तसक्तार्धदेहो दिशतु घनघनाभः पद्मनाभः श्रियं वः ।
त्रिदशसरिदशीतद्योतजावारिमध्य-भ्रमिभवमिव नाभौ वारिजं यस्य रेजे ॥ १ ॥
भट्टारजेज्जटगदाधरवाप्यचन्द्र-श्रीचक्रपाणिबकुलेश्वरसेनभोजैः ।
ईशानकार्तिकसुकीरसुधीरवद्यैर्मैत्रेगमाधवमुखैर्लिखितं विचिन्त्य ॥ २ ॥
तन्त्रान्तराण्यपि विलोक्य ममैष यत्नः सद्भिर्विधेय इह दोषविधौ समाधिः ।
मर्त्यैरसर्वविदुरैर्विहिते क्व नाम ग्रन्थेऽस्ति दोषविरहः सुचिरन्तनेऽपि ॥ ३ ॥
तत्तद्ग्रन्थतरुभ्यो व्याख्याकुसुमरसलेशमाहृत्य ।
भ्रमरेणेव मयाऽयं व्याख्यामधुकोश आरब्धः ॥ ४ ॥
उपयुक्तमिहानुक्तं निदानं माधवेन यत् ।
ग्रन्थव्याख्याप्रसङ्गेन मया तदपि लिख्यते ॥ ५ ॥

अथ प्रथितसर्वायुर्वेदबोधविशुद्धबुद्धिः श्रीमाधवकरो विकारनिकरहेत्वादितत्त्वबुभुत्सोत्सुकचिकित्सकजनानुजिघृक्षया विधित्सितग्रन्थसंदर्भारम्भे तत्प्रत्यूहव्यूहव्यपोहहेतुं परमाप्ताचारपरम्परापरिप्राप्तं स्वेष्टदेवताप्रणामं प्राक् प्राणैषीत; ग्रन्थश्रोतॄणामपि विश्वेश्वरमहेश्वरस्य प्रणामानुवादमात्रादपि सर्वविघ्नोपशमो भवतीत्यभिप्रायेण तं ग्रन्थादौ निबद्धवान्—प्रणम्येत्यादि । अत्र प्रशब्दो भक्त्यतिशयख्यापकः । निबन्धनक्रियापेक्षया प्रणामस्य पूर्वकालभावित्वात् प्रणमेः क्त्वाप्रत्ययः । जगच्छब्देनोत्पत्तिमन्तः पृथिव्यादयोऽभिधीयन्ते; तेषामुत्पत्तौ स्वकारणसमवाये, स्थितौ कतिचित्कालावस्थाने, संहारे प्रध्वंसे, कारणं कर्तारम् । स्वर्गः सुखम्, अपवर्गो मोक्ष आत्यन्तिकदुःखनिवृत्तिलक्षणः, तयोर्द्वारमुपायं प्रधानकारणम् ।

एतेन सकलपुरुषार्थहेतुत्वमुक्तं सुखावाप्तिदुःखहानिव्यतिरिक्तस्य पुरुषार्थस्याभावात्। अत एव त्रैलोक्यशरणं त्रैलोक्यरक्षितारम्। न चोक्तजगत्स्थितिकारणत्वेन पौनरुक्त्यं, जगच्छब्देनोत्पत्तिमतामेवाभिधानात्। अत्र तु त्रैलोक्यशब्दो भुवनत्रयवर्तिचेनाचेतनसमूहवाची, लोकशब्दस्य भुवनजनयोरभिधायकत्वात्। तथा चाऽमरः,—'लोकस्तु भुवने जने ( अ. को. ३ का. ३ व. ।' इति। त्रैलोक्यमिति स्वार्थे ष्यञ्, चातुर्वर्ण्यवत्। हरादिपर्यायान् परित्यज्य शिवकारित्वेनैव महेश्वरस्य शिवपदाभिधानमिति ॥ १ ॥

❀ विद्योतिनी ❀

आयुर्वेदपयोधिमन्थनपरैर्याः सूक्तिमुक्ताश्रिता-
स्ताभिर्व्याधिनिबन्धनाय कृतवान् हारावलिं माधवः।
तस्याः कोशसुबन्धरक्षणपरं यो रक्षितं रक्षति,
सोऽव्यान्नोऽपि विमर्शवृत्तिनिरतान् श्रीमाधवो माधवः॥

**विमर्श**—प्रत्येक ग्रथ की निर्विघ्न परिसमाप्ति के लिये मङ्गलाचरण करने की पुरातन प्रथा है। इस प्रथा का निर्वाह प्रत्येक विद्वान् स्वमनोऽनुकूल विधि से करता है। वे अपने इष्टदेव को स्मरण या नमस्कार करके ग्रन्थ की रचना प्रारम्भ करते है। यद्यपि लेखक यह मङ्गल मन में भी कर सकते है, तथापि ग्रन्थ के अध्येताओं को भी मङ्गलार्थी बनाने के लिये ग्रन्थ के आदि में मङ्गल करना परमावश्यक है। मंगलाचरण आस्तिक बुद्धि का निदर्शक है, वह रुचि के अनुसार देवतानमस्कारात्मक अथवा 'अथ' आदि माङ्गलिक शब्दों के द्वारा किया जा सकता है। धर्मशास्त्रों में 'अथातो धर्मजिज्ञासा' ( मीमांसा ), 'अथ शब्दानुशासनम्' ( महाभाष्य ) इत्यादि के समान अथ शब्द को मङ्गलाचरणार्थ प्रयुक्त किया गया है। आस्तिक बुद्धि रखने वाले विद्वान् अपनी धी, धृति एवं स्मृति को परिपूत तथा अक्षुण्ण बनाये रखने के निमित्त ग्रन्थ के आदि मे मङ्गलाचरण द्वारा अपने धार्मिक मन्तव्य का भी दिग्दर्शन कराते हैं।

यद्यपि जगत् की स्थिति करने वाला एवं त्रैलोक्यशरण दोनों के पर्यायवाची होने से पुनरुक्ति दोष की प्रतीति होती है तथापि उक्त दोष की प्रकृत में सम्भावना नहीं है, क्योंकि दोनों का अर्थक्षेत्र भिन्न है। लोकशब्द से सम्पूर्ण चेतन और अचेतन सृष्टि का बोध होता है किन्तु जगत् शब्द केवल चेतन सृष्टि का बोध कराता है। अतः परस्पर विभेद होने से पुनरुक्तिता नही रहती। शिव का अर्थ कल्याण है, अतः अन्य पर्यायवाची शब्दों के होने पर भी शिव शब्द का प्रयोग किया गया॥ १॥

अनुबन्धचतुष्टयोपादानाय श्लोकद्वयमाह—

नानामुनीनां वचनैरिदानीं समासतः सद्भिषजां नियोगात्।
सोपद्रवारिष्टनिदानलिङ्गो निबध्यते रोगविनिश्चयोऽयम्॥ २॥
नानातन्त्रविहीनानां भिषजामल्पमेधसाम्।
सुखं विज्ञातुमातङ्कमयमेव भविष्यति॥ ३॥

---

१. वस्तुतः प्रकृति परिणामिनी है, उसके प्रत्येक चेतन एवं अचेतन शरीर में प्रतिक्षण परिवर्तन होते रहते हैं। उक्त परिवर्तन ही उत्पत्ति शब्द से व्यवहृत होता है। परमार्थतः संसार में किसी भी वस्तु की उत्पत्ति नहीं होती। उपचार से अभिव्यक्ति को ही उत्पत्ति शब्द से व्यवहार किया जाता है। क्योंकि—असदकरणादुपादानग्रहणात् सर्वसम्भवाभावात्।
शक्तस्य शक्यकरणात् कारणभावाच्च सत्कार्यम्॥ ( सां० का० )

सद्वैद्यों की प्रेरणा अथवा आज्ञा से अब मैं अनेक ऋषि-मुनियोंके माननीय वचनों के आधार पर संक्षेप में उपद्रव, अरिष्ट, निदान एवं लिङ्ग से युक्त रोगविनिश्चय नामक ग्रन्थ की रचना करता हूँ। अनेक शास्त्रों के ज्ञान से शून्य अल्प बुद्धि वाले वैद्यों को रोगों ( आतङ्कों ) का ज्ञान सुगमता से कराने के निमित्त यही रोगविनिश्चय नामक ग्रन्थ सहायक होगा ॥ २-३ ॥

**अभिधेयसम्बन्धप्रयोजनोपदेशमन्तरेण प्रेक्षावतां न प्रवृत्तिः, अतस्तदभिधानार्थं श्लोकद्वयमाह—नानेत्यादि। रोगाणां विशेषेण वातजत्वादिसाध्यासाध्यत्वादिरूपेण निश्चयो ज्ञानं येन स रोगविनिश्चयो ग्रन्थो निबध्यतेऽभिधीयते, 'अस्माभिः' इति शेषः। तस्य विशेषणं-सोपद्रवेत्यादि। सह उपद्रवादिभिर्वर्तते यः स तथा; एतेनास्य विशेषणद्वारा उपद्रवारिष्टनिदानलिङ्गस्वरूपमभिधेयमुक्तं भवति, एतद्व्यतिरिक्तस्याभिधेयस्याभावात्; तथोपद्रवादिभिरभिधेयैः सह ग्रन्थस्य वाच्यवाचकलक्षणः सम्बन्धोऽप्यभिहितः। तत्र, उपद्रवो रोगारम्भकदोषप्रकोपजन्योऽन्यविकारः, उक्तं च चरके—'व्याधेरुपरि यो व्याधिर्भवत्युत्तरकालजः। उपक्रमाविरोधी च स उपद्रव उच्यते' इति; नियतमरणख्यापकं लिङ्गमरिष्टं; निदानं रोगोत्पादको हेतुः; लिङ्गं रोगख्यापको हेतुः। तेन 'लिङ्ग्यन्ते ज्ञायन्ते व्याधयोऽनेन' इति व्युत्पत्त्या पूर्वरूपरूपोपशयसंप्राप्तयोऽभिधीयन्ते। यद्यपि निदानमपि रोगविशेषं बोधयति, तथाऽप्युत्पत्तिज्ञप्तिहेतुत्वेन कारणद्वैविध्यप्रतिपादनार्थं तस्य पृथगभिधानम्। एषां चोपद्रवादीनां विस्तराभिधानं यथावसरं करिष्यते, ननु, रोगनिदानादितत्त्वमतिसूक्ष्मत्वेन नासर्वज्ञस्य ज्ञानविषयं, तत् कथं तदुपदेशे प्रेक्षावतां प्रवृत्तिरित्यत आह—नानामुनीनां वचनैरिति। एतेन ग्रन्थस्य प्रामाण्यं प्रवृत्त्यङ्गत्वमुक्तं भवति; मुनयो हि तपोयोगर्धिबलात्त्रैकालिकनिखिलज्ञानशालिनः पुरुषातिशया उच्यन्ते। ननु, यद्येवंभूतः कस्यचिद् ग्रन्थोऽन्योऽप्यस्ति, तेनैव व्यवहारसिद्धेः कृतकार्यत्वेनास्य निष्प्रयोजनता स्यादित्यत आह—इदानीमिति। इदानीमस्माभिरेव प्रथमं नानामुनीनां वचनैरेवंविधो निबन्धः क्रियते। समासत इति संक्षेपतः। एतेनाल्पबुद्धीनामतिविस्तरत्वेनाप्रवृत्त्यङ्गतादोषः परिहृतो भवति। ननु, कृतेऽपि ग्रन्थेऽनुपादेयपुरुषप्रणीतत्वेन न किञ्चिद्भिषक् प्रवर्तिष्यत इति ग्रन्थस्य वैयर्थ्यं स्यादित्यत आह—सद्भिषजां नियोगादिति। नियोगो नियोजनं 'अस्मदुपकाराय ग्रन्थः क्रियताम्' इत्येवं प्रार्थनेत्यर्थः; अथवा नियोग आज्ञा, एतेनात्मनः सविनयत्वमुक्तं भवतीत्यर्थः। ननु, नानामुनिवचनबाहुल्यादल्पमेधसां कथं प्रवृत्तिरित्यत आह—नानातन्त्रेत्यादि। सुखं यथा भवति तथा आतङ्कं रोगं विज्ञातुमयमेव ग्रन्थो भविष्यति, 'कारणम्' इति शेषः। एतेन रोगज्ञानं प्रयोजनमित्युक्तं, फलं चास्य चिकित्सितमिति मन्तव्यम्। यदुक्तं चरके—'रोगमादौ परीक्षेत ततोऽनन्तरमौषधम्। ततः कर्म भिषक् पश्चाज्ज्ञानपूर्वं समाचरेत्' इति ( च. सू. अ. २० ) ननु, नानामुनीनां वचनैरेव रोगज्ञानं भविष्यति, किमनेन तदुपजीविना ग्रन्थेनेत्यत आह—अल्पमेधसामिति। अल्पबुद्धीनामित्यर्थः; महाबुद्धयो हि अतिविस्तरदुरधिगमनानातन्त्राध्ययनक्षमा भवन्ति न त्वल्पबुद्धय. इति. । महाधियामप्यालस्यानासादितदुरुपपादाशेषसंहितानामयमेव रोगज्ञानाय भविष्यतीत्याह—नानातन्त्रविहीनानामिति ॥ २-३ ॥**

**विमर्श**—अभिधेय ( ग्रन्थ का विषय ), सम्बन्ध ( ग्रन्थ एवं अभिधेय का पारस्परिक संबन्ध ), प्रयोजन ( ग्रन्थनिर्माणप्रयोजन ), एवं अधिकारी ( रचित ग्रन्थ का अध्येता ), इन चारों को **अनुबन्धचतुष्टय** कहते हैं। इनके ज्ञान के बिना किसी ग्रन्थ की रचना एवं अध्ययन में बुद्धिमानों की प्रवृत्ति नहीं होती। **'न कुर्यान्निष्फलं कर्म'** के अनुसार तृणभक्षण एवं जलताडन जैसे निष्फल

कर्मों में बुद्धिमान प्रवृत्त नहीं होते। प्रकृत में भी इन चारों के ज्ञान के बिना प्रवृत्ति नहीं हो सकती। इन्हीं का प्रतिपादन इन दोनों श्लोकों में किया गया है।

उपद्रव आदि का व्याख्यान ग्रन्थ का अभिधेय है, इन उपद्रव आदि का ग्रन्थ के साथ वाच्य-वाचक सम्बन्ध है, रोग ज्ञान करने में अल्पबुद्धि वाले वैद्यों के लिए भी उपयोगी है, यही इसका प्रयोजन है। नानातन्त्रविहीन वैद्य इसके अधिकारी है। इस प्रकार अनुबन्धचतुष्टय का ज्ञान होनेपर बुद्धिमानों की इसमें प्रवृत्ति होती है। कुछ लोग चतुर्थ अनुबन्ध 'फल' मानते हैं। प्रकृत में इस ग्रन्थ का 'फल' चिकित्सा है अर्थात् इस एक ग्रन्थ के अध्ययन से रोग, उसके विशिष्ट भेद, निदान, लक्षण, उपद्रव एवं अरिष्ट आदि का ज्ञान प्राप्त कर अल्पबुद्धि वाले भी चिकित्सा कार्य में प्रवृत्त हो सकते हैं।

**रोगविनिश्चय :**—रोगों का वातादि भेद से तथा साध्यता एवं असाध्यता की दृष्टि से पूर्णतया ज्ञान कराने वाले ग्रन्थको रोगविनिश्चय कहते है। मधुकोशकार ने कहा भी है-**'रोगाणां विशेषेण वातादिजत्वादिसाध्यासाध्यत्वादिरूपेण निश्चयो ज्ञानं येन क्रियते स रोगविनिश्चयो ग्रन्थः।'**

**सोपद्रवेति**—उपद्रव, अरिष्ट, निदान एवं लिङ्ग से युक्त-**(सहउपद्रवादिभिर्वर्तते यः स तथा)**

**उपद्रव :**—रोग को उत्पन्न करने वाले दोषों के अत्यन्त प्रकोप से उत्पन्न होने वाला अन्य विकार ही उपद्रव नाम से ख्यात है।[1] चरक ने भी कहा है—

**व्याधेरुपरि यो व्याधिर्भवत्युत्तरकालजः। उपक्रमाविरोधी च स उपद्रव उच्यते॥**

जिस दोष से व्याधि उत्पन्न हो उसी दोषसे मुख्य व्याधि के पश्चात् उत्पन्न होने वाला विकारान्तर ही उपद्रव कहा जाता है। यथा रक्तपित्त के उपद्रवों का वर्णन करते हुए कहा है—

**दौर्बल्यश्वासकासज्वरवमथुमदाः पाण्डुतादाहमूर्च्छा-**
**भुक्ते घोरो विदाहस्त्वधृतिरपि सदा हृद्यतुल्या च पीडा।**
**तृष्णा कोष्ठस्य भेदः शिरसि च तपनं पूतिनिष्ठीवनत्वम्**
**भक्तद्वेषाविपाकौ विकृतिरपि भवेद् रक्तपित्तोपसर्गाः॥**

इसी प्रकार ज्वर के भी दस उपद्रव वर्णित है[2]।

**अरिष्टम्**—साध्य और असाध्य भेद से व्याधियां दो प्रकार की होती हैं। साध्य भी सुसाध्य एवं कृच्छ्रसाध्य भेद से दो प्रकार का है। असाध्य भी याप्य और असाध्य दो श्रेणियों में विभक्त किया जा सकता है। इनमें असाध्य की चिकित्सा न करनी चाहिये; क्योंकि वह सद्योमारक या कालान्तरमारक होता है। इन सद्यः या कालान्तर में अवश्यम्भावी मृत्यु के निदर्शक लक्षणों को ही अरिष्ट कहते हैं[3]। यह अधिष्ठान भेद से दो प्रकार का होता है पुरुषाश्रित ( रोगी में पाया जानेवाला ), पुरुषानाश्रित ( रोगी से सम्बन्धित अन्य भावों में पाया जानेवाला )। पुष्पितक इन्द्रिय में भगवान् चरक ने मृत्यु के पूर्व अरिष्ट की अवश्यम्भाविता का प्रतिपादन करते हुए कहा है कि—'जिस प्रकार पुष्प भावी फल का नियत-ज्ञापक होता है वैसे ही अरिष्टनामक लिङ्ग भी आसन्न मृत्यु का पूर्वरूप होता है[4]।' फलविहीन पुष्पों की उत्पत्ति हो सकती है, पुष्पविहीन फल भी हो सकते है, किन्तु उत्पन्न अरिष्ट की मृत्यु के बिना निवृत्ति नहीं हो सकती है। कोई मृत्यु भी ऐसा नहीं होती जिसका पूर्ववर्ती अरिष्ट न हो[5]।

---

१. 'रोगारम्भकदोषप्रकोपजन्योऽन्यविकारः' ( मधुकोशः )

२. कासो मूर्च्छाऽरुचिश्छर्दिस्तृष्णातीऽसारविड्ग्रहाः। हिक्काश्वासाङ्गभेदाश्च ज्वरस्योपद्रवा दश॥

३. नियतमरणख्यापकं लिङ्गमरिष्टम्।

४. पुष्पं यथा पूर्वरूपं फलस्येह भविष्यतः। तथा लिङ्गमरिष्टाख्यं पूर्वरूपं मरिष्यतः॥

५. अप्येवं तु भवेत् पुष्पं फलेनाननुबन्धि यत्। फलं चापि भवेत् किञ्चिद् यस्य पुष्पं न विद्यते॥
न त्वरिष्टस्य जातस्य नाशोऽस्ति मरणादृते। मरणं चापि तन्नास्ति यन्नारिष्टपुरःसरम्॥

प्रकृत में अरिष्ट को केवल नियतमरणख्यापक कहा है किन्तु भट्टारक हरिचन्द्र आदि विद्वान अरिष्ट को नियत और अनियत भेद से दो प्रकार का मानते है। इसकी पुष्टि के लिये **'मृतमेव तमात्रेयो व्याचचक्षे पुनर्वसुः'** इस वचन को नियतपक्ष में तथा **'संशयप्राप्तमात्रे यो जीवितं तस्य मन्यते'** इस वचन को अनियतपक्ष में उपस्थित करते है। किन्तु—

**न त्वरिष्टस्य जातस्य नाशोऽपि मरणादृते। मरणं चापि तन्नास्ति यन्नारिष्टपुरःसरम् ॥**

इस वचन के अनुसार उनका पक्ष माननीय नहीं है। इसके अतिरिक्त जहां अनियतता प्रतीत होती है वहां प्रज्ञापराधजन्य ही समझनी चाहिये। कहा भी है—

**मिथ्यादृष्टमरिष्टाभमनरिष्टमजानता। अरिष्टं नापि सम्बुद्धमेतत् प्रज्ञापराधजम् ॥**

इस प्रकार अरिष्ट नियत मृत्यु का ही सूचक होता है। यथा—

**योऽग्निं प्रकृतिवर्णस्थं नीलं पश्यति निष्प्रभम्। कृष्णं वा यदि वा शुक्लं निशां व्रजति सप्तमीम्।**

**निदानम्**—रोग को उत्पन्न करने वाला हेतु निदान कहा जाता है[1]। यथा मृत्तिकाभक्षण पाण्डुरोग का तथा मिथ्या आहार-विहार ज्वर का निदान है। आधुनिक दृष्टि से गुह्यगोलाणु (Gonococcus) पूयमेह रोग का निदान है। इसी प्रकार तत्तद्रोगोत्पादक विभिन्न जीवाणु भी परम्परया निदान की कोटि में समझे जाते हैं। यद्यपि कुछ प्राचीन विद्वान् रोगों के प्रति जीवाणुओं की कारणता स्वीकार करने को प्रस्तुत नहीं है तथाऽपि आधुनिक साधनों के द्वारा प्रत्यक्ष हो जाने से उनकी सत्ता स्वीकार करनी ही पड़ती है। इसके अतिरिक्त अन्वयव्यतिरेक[2] से भी यह सिद्ध है। फिर भी जीवाणुओं की रोगों के प्रति साक्षात् कारणता विचारणीय ही है। वस्तुतः अन्य निदानों के समान जीवाणुरूप निदान भी दोषों को प्रकुपित करके ही रोग को उत्पन्न करते हैं, स्वतन्त्रतया नहीं। अत एव **'सेतिकर्तव्यताको रोगोत्पादकहेतुर्निदानम्'** यह निदान का लक्षण किया गया है। दोषप्रकोपणपूर्वक ही रोग को उत्पन्न करने वाला हेतु निदान कहलाता है। इस प्रकार जीवाणु तथा मिथ्या आहार-विहार दोषों को प्रकुपित करके ही रोगों को उत्पन्न करते है। अत एव दोषों के प्रकोप को ही रोगों के प्रति साक्षात् कारण प्रतिपादित करते हुए कहा गया है कि—**'सर्वेषामेव रोगाणां निदानं कुपिता मलाः'**। प्राचीन तथा अर्वाचीन दृष्टि से रोगों के प्रति जीवाणुओं की कारणता का विशद वर्णन ज्वर-निदान में किया जायगा।

**लिङ्गम्**—रोग का ज्ञान कराने वाला हेतु लिङ्ग कहा जाता है[3]। जिसको देखकर व्याधि के स्वरूप एवं नाम का यथावत् ज्ञान हो उसे लिङ्ग या चिह्न और लक्षण (Signs and Symptoms) कहते हैं। ज्वर का तीक्ष्ण वेग, अतिसार, निद्राल्पता तथा वमन आदि पित्तज्वर के निर्णायक होने से लिङ्ग कहे जाते हैं। जिससे व्याधि का ज्ञान हो उसको लिङ्ग कहते है[4]। इस व्युत्पत्ति के अनुसार व्याधिज्ञापकत्व सामान्य के कारण पूर्वरूप, रूप, उपशय एवं सम्प्राप्ति का भी लिङ्ग शब्द से ही ग्रहण हो जाता है। इस प्रकार श्रम, अरति आदि ज्वर के सामान्य पूर्वरूप, जृम्भा, नयनदाह आदि विशिष्ट पूर्वरूप एवं स्वेदावरोधादि सदृश रूप व्याधिज्ञापक होने से लिङ्गपदवाच्य होते है। ये प्रायः प्रत्येक व्याधि के पृथक् पृथक् होते हैं। सन्दिग्ध व्याधियों में इनसे ज्ञान न होने पर उपशय (Therapeutic test) को शरण लेनी पड़ती है। साधारणतया सज्वर सन्धिशोथ एवं अङ्गमर्द

१. 'निदानं रोगोत्पादको हेतुः' 'निदानकारणमित्युक्तमग्रे' चरकः।

२. 'यत्सत्त्वे यत्सत्त्वमन्वयः' 'यदभावे यदभावो व्यतिरेकः'। यथा—अग्नि के रहने पर धूम की सत्ता का होना अन्वय है। अग्नि के अभाव होने पर धूम का भी अभाव होना व्यतिरेक कहलाता है।

३. 'लिङ्गं रोगख्यापको हेतुः' (मधुकोशः)।

४. 'लिङ्ग्यते ज्ञायते व्याधिरनेनेति'।

होनेपर सन्धिगत अनेक रोगों की सम्भावना होती है। इस अवस्था में तैलाभ्यग से हानि एवं रूक्षस्वेद और गुग्गुल या आधुनिक वैद्यक के आधार पर सैलीसिलेट के प्रयोग से लाभ होने पर आमवात का अनुमान सहज ही कर लिया जाता है। इस प्रकार उक्त औषधों से होनेवाला लाभ उपशयात्मक निदान ( Therapeutic test ) कहलाता है और विशिष्ट व्याधि का बोधक होने से लिङ्ग शब्द के द्वारा गृहीत भी होता है। इसी प्रकार अज्ञातज्वर में क्विनीन प्रयोग से लाभ या हानि होने पर मलेरिया की उपस्थिति अथवा अनुपस्थिति का ज्ञान हो जाता है।

पञ्चविध ( वाग्भटानुसार ) या षड्विध ( चरकानुसार ) सम्प्राप्ति भी व्याधिविशेष का ज्ञापक होने से लिङ्गशब्द का ही वाच्य है। निदानसेवन के अनन्तर पूर्वरूप एवं रूप पर्यन्त शरीरान्तर्गत होनेवाले सकल परिवर्तनों की शृङ्खला ही शास्त्र में सम्प्राप्ति नाम से ख्यात है। यह क्रिया प्रत्येक व्याधि में विशिष्ट ही होती है। इसे व्याध्युत्पत्ति की परम्परा भी कह सकते हैं। इस परम्परा का यथावत् ज्ञान विशिष्ट व्याधि का परिचायक होने से लिङ्ग शब्द से भी व्यवहार होता है। आधुनिक दृष्टिकोण से इसे Pathogenesis संज्ञा प्रदान की जा सकती है। निदान आदि प्रत्येक का प्राचीन एवं अर्वाचीन दृष्टि से विशद विवेचन प्रकरणानुसार किया जायगा।

प्रकृत में रोगज्ञापक हेतु को लिङ्ग कहा गया है। इस व्याख्या के आधार पर निदान भी लिङ्ग शब्द से व्यवहृत हो सकता है; क्योंकि **'पञ्चमो भक्षणान्मृदः'** इस वचन के अनुसार मृत्तिका-भक्षणरूप निदान भी पाण्डुरोग का ज्ञान कराता ही है। इस प्रकार ज्ञापकत्व सामान्य के कारण निदान भी लिङ्ग के अन्तर्गत ही समझा जा सकता है। उसका पृथक् कथन अनावश्यक है। तथापि व्याधि के उत्पादक एवं ज्ञापक भेद से हेतु दो प्रकार के होने से दोनों हेतुओं का वर्णन पृथक्-पृथक् किया गया है। यदि केवल व्याधिबोधकत्वरूप स्वभाव के कारण निदान का अन्तर्भाव लिङ्ग में कर लिया जाय तो व्याधि का उत्पादक हेतु किसको माना जायगा। लिङ्गमें उत्पादक हेतु की क्षमता नहीं है, अतः निदान का पृथक् कथन किया गया। उत्पादक और ज्ञापक भेद से निदान दो प्रकार का होता है। हेतु और निदान शब्द भी समानार्थक ही है, अतः ज्ञापक हेतु लिङ्ग का अन्तर्भाव निदान में हो जाने से केवल निदान शब्द से भी निदानपञ्चक का ग्रहण हो जाता है। फिर भी अज्ञात निदान एवं मिश्रस्वरूप के लक्षणों से युक्त अनेकों व्याधियों को उत्पन्न करने वाला ज्ञात निदान भी विशिष्ट व्याधि का ज्ञान न कराने के कारण ज्ञापक कोटि में नहीं आ सकता। अतः सभी निदानों की सर्वदा ज्ञापकता सिद्ध न होने के कारण व्याधि-ज्ञापनार्थ लिङ्ग शब्द का उपादान किया गया। इस प्रकार जिन व्यक्तियों का ज्ञान केवल निदान से नहीं होता उनका ज्ञान पूर्वरूप आदि से किया जाता है।

रोगनिदान और चिकित्सा का तत्त्व अत्यन्त सूक्ष्म होता है, जिसको असर्वज्ञ व्यक्ति नहीं जान सकता। अतः असर्वज्ञ व्यक्ति द्वारा रचित इस ग्रन्थ मे बुद्धिमानों की प्रवृत्ति भी नही हो सकती, अतः इसका बनाना ही व्यर्थ है। उक्त सन्देह का निवारण **'नानामुनीनाम्'** इत्यादि वाक्य के द्वारा करते हैं। विभिन्न मुनियों ने सहस्रावधि वर्षोंपर्यन्त तपस्या करने के उपरान्त जिस तत्त्व का साक्षात्कार कर संसार को प्रदान किया, उसी तत्त्व का प्रतिपादन प्रस्तुत ग्रन्थ में संग्रह रूप में किया जाता है। मुनि भी **'मन्तारः वेदशास्त्रतत्त्वावगन्तार, इति मुनयः'** अनवरत मनन करने वाले तथा वेद एवं शास्त्रों के निखिल ज्ञान से परिपूतात्मा पुरुषविशेष ही मुनि कहे जाते हैं। इसलिये तप, योग की ऋद्धि के बल से भूत, भविष्य तथा वर्तमान के पूर्णज्ञान से युक्त व्यक्तिविशेष ही मुनि होते हैं। ये रोग के सूक्ष्माति-सूक्ष्म तत्त्व को भी भली-भाँति जान सकते हैं। इन्हीं के प्रमाणभूत वचनों के बल पर इस ग्रन्थ की रचना की जा रही है, अतः बुद्धिमानों के लिए ग्रन्थ अवश्य ही उपादेय होगा। तात्पर्य यह है कि अनवरत परिश्रम एवं

मनोयोग से जो कार्य करते है उन्हीं को तत्त्व का साक्षात्कार भी होता है। साधारण मनुष्य को न तो वह ऊहापोहवती बुद्धि होती है और न साधन ही उपलब्ध होते है। उन प्राचीन मुनियों को समयानुसार सभी आवश्यक साधन उपलब्ध थे, बुद्धि थी एव श्रम की भी विपुलता थी। इस प्रकार उन्होंने प्रायोगिक पद्धति के आधार पर रोगविज्ञान-सम्बन्धी सूक्ष्मातिसूक्ष्म तत्त्वों का साक्षात्कार कर उपदेश के व्याज से सम्पूर्ण ससार को प्रदान किया। आधुनिक युग में भी अनेकों वैज्ञानिक अहर्निश परिश्रम के उपरान्त नूतनतम तत्त्वों का दर्शन करके विश्व के सम्मुख अनोखा आदर्श उपस्थित कर रहे हैं। इनके ही प्रामाणिक वचनों के आधार पर अनेकों ग्रन्थों की रचना होती है। ऐसे विशेष व्यक्तियों को आप्त भी कह सकते हैं क्योंकि—**'आप्तः खलु साक्षात्कृतधर्मा यथादृष्टस्यार्थस्य चिख्यापयिषया प्रयुक्त उपदेश'** यह आप्त की परिभाषा करते हुए न्यायदर्शन के भाष्य में भगवान् वात्स्यायन ने प्रतिपादित किया है।

अब सन्देह होता है कि यद्यपि ग्रन्थ की प्रामाणिकता सिद्ध है तथापि अन्य अनेक ग्रन्थों के रहते हुए पुनः ऐसे ग्रन्थ का निर्माण पिष्टपेषण ही कहा जायगा। इसका उत्तर माधवकर **'इदानीम्'** आदि से देते हुए कहते हैं कि सर्वप्रथम हम ही ऐसे ग्रंथ का निर्माण कर रहे है, इससे पूर्व एतद्विषयक किसी ग्रन्थ का निर्माण नही हुआ। पुनः शका होती है कि ग्रन्थ-रचना हो जाने पर भी अप्रामाणिक पुरुष द्वारा प्रणीत प्रस्तुत ग्रन्थ के अध्ययन मे बुद्धिमान प्रवृत्त नहीं होंगे इसका उत्तर **'सद्भिषजां नियोगात्'** से देते हैं। अर्थात् बडे बड़े वैद्यों ने मुझे योग्य समझकर इस कार्य के लिए नियुक्त किया या आदेश दिया कि हमारे कार्य के लिए इस प्रकार के ग्रन्थ की रचना करो। इस प्रकार लेखक की योग्यता सिद्ध हो जाने से ग्रन्थ की प्रामाणिकता भी सिद्ध हो जाती है।

**नानातन्त्रेति**—प्रस्तुत ग्रन्थ के द्वारा सौकर्य से रोगों का ज्ञान हो सकता है, इससे रोगज्ञान का होना ही इस ग्रन्थ के निर्माण का प्रयोजन। चिकित्सा ही फल है। महर्षि चरक ने कहा भी है—**'रोगमादौ परीक्षेत ततोऽनन्तरमौषधम्। ततः कर्म भिषक् पश्चाज्ज्ञानपूर्वं समाचरेत ॥'**

सर्वप्रथम रोग की परीक्षा करें, इसके पश्चात् औषध की परीक्षा करनी चाहिये। औषधि की परीक्षा के बाद उसे उपादेय देखकर विभिन्न कल्पनाओं द्वारा उनका प्रयोग करना चाहिये। औषधचिकित्सा से सफलता न मिलने पर शल्यकर्मादि का आश्रय लेना चाहिये।

यद्यपि चरक, सुश्रुत आदि मुनियों के सहिता-ग्रन्थों से ही निर्वाह हो सकता है तथापि अल्पबुद्धि वाले एवं आलस्य अथवा साधनहीनता के कारण सम्पूर्ण सहिता-ग्रन्थों को आद्योपान्त पढने में असमर्थ महाबुद्धियों के लिये भी यह ग्रन्थ उपयोगी सिद्ध होगा।

**ज्ञातव्यस्य व्याधेः पञ्चविधज्ञानोपायानाह—**

**निदानं पूर्वरूपाणि रूपाण्युपशयस्तथा ।**
**संप्राप्तिश्चेति विज्ञानं रोगाणां पञ्चधा स्मृतम् ॥४॥** (वा. नि. अ. १)

निदान पूर्वरूप, रूप, उपशय एव सम्प्राप्ति इन पांच उपायों से व्याधि का विशिष्ट ( यथावत् ) ज्ञान होना है ॥ ४ ॥

**व्याधेर्ज्ञातव्यस्य पञ्च ज्ञानोपाया भवन्तीति तानाह-निदानमित्यादि। एते पञ्च व्यस्ताः समस्ताश्च व्याधिबोधकाः। न च समस्तपक्षे कृतकरणत्वं वाच्यं, प्रमाणसंप्लवस्यापि दृष्टत्वात। न यो ह्यनुमानेन प्रतीतो वह्निः स एव प्रत्यक्षागमाभ्यां नोपलभ्यते। न वा निदानादीनि प्रेक्षावन्तो ये नैवमालोचयेयुः; एकेनैव प्रतिपादितो व्याधिरिति वयमिहोदास्महे। किंच एकेन प्रतिपादितेऽपि व्याधावपरेऽवश्यमभिधातव्याः, भिन्नप्रयोजनत्वाद्। तथाहि—यदि निदानं नोच्यते तदा तत्परिवर्जनं कथं लभ्यते। उक्तं हि सुश्रुते—'वातादीनां प्रतीकारः प्रोक्तो विस्तरतः पुनः। संक्षेपतः क्रियायोगो निदानपरिवर्जनम्—' इति ( सु. उ. अ. १ )।**

किंच, यथा—मृद्भक्षणात् पाण्डुरोगः, मक्षिकाभक्षणाच्च छर्दिरवसीयते; न तु तथा निदानेन सर्वत्र नियतरोगाध्यवसायः ज्वरगुल्मादीनामेककारणत्वात्। यदाह चरकः—'एको हेतुरनेकस्य तथकस्यैक एव हि। व्याधेरेकस्य बहवो बहूनां बहवस्तथा'—इति (च. नि. अ. ८)। अपिच कदाचित् प्रत्यासन्नं निदानं बाधित्वा विप्रकृष्टनिदानकृतो दोषसंचयो व्याधिं कुर्यात्, तस्मात् केवलान्निदानान्न व्याधिज्ञानं भवतीति पूर्वरूपादीनामुपादानमिति वाप्यचन्द्रः। असति पूर्वरूपाभिधाने तत्रोक्तः क्रियाविशेषो न संगच्छते। उक्तं हि चरके—'ज्वरस्य पूर्वरूपे लघ्वशनमपतर्पणं वा'-इति (च. नि. अ. १) तथा च सुश्रुते—वातिकज्वरपूर्वरूपे घृतपानमिति। तथा असाध्यत्वं च नोपलभ्येत। उक्तं च चरके—'पूर्वरूपाणि सर्वाणि ज्वरोक्तान्यतिमात्रया। यं विशन्ति विशत्येनं मृत्युर्ज्वरपुरःसरः॥ अन्यस्यापि च रोगस्य पूर्वरूपाणि य नरम्। विशन्त्यनेन कल्पेन तस्यापि मरणं ध्रुवम्'-(च. इ. अ. ५) इति। तथा रक्तपित्तप्रमेहयोर्विशेषज्ञानं च न जायते। उक्तं च चरके—'हारिद्रवर्णं रुधिरं च मूत्रं विना प्रमेहस्य हि पूर्वरूपैः। यो मूत्रयेत्तं न वदेत् प्रमेहं रक्तस्य पित्तस्य हि स प्रकोपः'—इति (च. चि. अ. ६)। असति रूपाभिधाने व्याधेरशेषविशेषेण स्वरूपमेव न व्यवच्छिद्यते; किंच साध्यासाध्यत्वं च न ज्ञायते। तथाहि सुखसाध्यलक्षणे चरकः—'हेतवः पूर्वरूपाणि रूपाण्यल्पानि यस्य वै। न च तुल्यगुणो दूष्यो न दोषः प्रकृतिर्भवेत्'—इति (च. सू. अ. १०)। कष्टसाध्यलक्षणे चरकः—'निमित्तपूर्वरूपाणां रूपाणां मध्यमे बले' (च सू. अ. १०) इति; तथा—'सर्वसम्पूर्णलक्षणाः'। 'सन्निपातज्वरोऽसाध्यः' (च. वि. अ. ३) इति। असत्युपशयाभिधाने संकीर्णलक्षणेऽनभिव्यक्तलक्षणे वा व्याधौ विशेषबोधो न स्यात्। तदुक्तं चरके—'गूढलिङ्गं व्याधिमुपशयानुपशयाभ्यां'—(परीक्षेत) (च. वि. अ. ४) इति। असत्यां च संप्राप्तौ पूर्वरूपादिप्रतीतस्यापि व्याधेश्चिकित्सोपयोगिनोंऽशांशविकल्पनाबलकालादेरप्रतीतेश्चिकित्साविशेषो न स्यात्। तस्मात् पञ्चापि निदानादयो वक्तव्याः। पञ्चविधमप्येतद् व्याध्युत्पत्तिज्ञप्तिहेतुभूतं निदानशब्देनोच्यते। यदाह सुश्रुतः-'हेतुलक्षणनिर्देशान्निदानानि'-(सु. सू. अ. ३) इति। तत्रैवं निदानशब्दनिरुक्तिः,—'निर्दिश्यते व्याधिरनेनेति निदानं'; 'दिशेः पृषोदरादित्वाद्रूपसिद्धिः'—इति गदाधरः, 'निश्चित्य दीयते प्रतिपाद्यते व्याधिरनेनेति निदानम्'-इति जेज्जटः। भट्टारहरिचन्द्रेणापि तन्त्रयुक्त्यादिविवरणप्रस्तावे एषैव निरुक्तिरुक्ता। निशब्दो निश्चये। तथा च वररुचेरुपसर्गसूत्रं-'नि निश्चयनिषेधयोः' इति। लोकेऽपि 'अद्य ते निदानं करिष्यामि' इत्युक्ते निश्चयं करिष्यामीत्यवगम्यते। निदानमिति करणे ल्युट्; तेन 'व्याधिनिश्चयकरणं निदानम्' इति निदानादिपञ्चकसामान्यलक्षणम्। निदानशब्दोऽयं निदानविशेषे जातौ च वर्तते; यथा—तृणशब्दः तृणविशेषे तृणजातौ च वर्तते। यत्तु, भट्टारहरिचन्द्रेण निदानस्थाने-'या गौः सुदोहा भवति न तां निदद्दीत'-इति व्यासप्रयोगमुपन्यस्य निबन्धार्थो निदानशब्दो व्याख्यातः 'निदीयते निबध्यते हेत्वादिसंबद्धो व्याधिरनेन' इति कृत्वा; तत्तु निदानस्थानरूपग्रन्थाभिप्रायेण, नहि हेत्वादयो हेत्वादिसम्बद्धं व्याधिं प्रतिपादयन्ति ॥ ४ ॥

विमर्श—पूर्वोक्त श्लोक में ग्रंथ का प्रयोजन रोगज्ञान कहा गया है, अत एव उसके उपायों का यहां वर्णन किया जाता है ये निदान आदि पाचों व्यस्त एवं समस्त रूप में व्याधि का ज्ञान कराते हैं अर्थात् इनमें से प्रत्येक (निदान या पूर्वरूप आदि) पृथक् २ रूप में तथा पांचों एक साथ मिलकर भी व्याधि का बोधन कराते है। जिस व्याधि में केवल निदान की ही उपलब्धि हो अन्यों की न हों वहांपर व्यस्त रूप में केवल निदान ही रोगज्ञापक होता है। इसी प्रकार उपलब्धि के अनुसार कहीं दो और कहीं तीन, चार या पांचों भी व्याधि के बोधक हो सकते हैं। अत एव विजय-

रक्षितजी ने कहा है—**'एते पञ्च व्यस्ताः समस्ताश्च व्याधिबोधकाः'**। यद्यपि कतिपय विद्वानों का कथन है कि एक उपाय से ही व्याधि का ज्ञान हो जाने पर पुनः दूसरे उपायों से भी उसीका ज्ञान करने से कृतकरणत्व या पिष्टपेषण दोष की सम्भावना है, तथापि एक प्रमाण से किसी वस्तु का ज्ञान हो जानेपर पुनः प्रमाणसमूह से भी उसका ज्ञान किया जाता है। इस प्रकार किया हुआ ज्ञान कदापि मिथ्या नहीं होता। रोगी की परीक्षाविधि का वर्णन करते समय कहा गया है कि—

**'दर्शनस्पर्शनप्रश्नैः परीक्षेताथ रोगिणम्'**। तथा—

**'रोगाक्रान्तशरीरस्य स्थानान्यष्टौ परीक्षयेत्। नाडीं मूत्रं मलं जिह्वां शब्दं स्पर्शं दृगाकृती ॥'**

इसी प्रकार रोग-परीक्षा-क्रम में भी बताया गया है **'रोगं निदानपूर्वरूपलक्षणोपशयाप्तिभिः'** तथा—**'षड्विधो हि रोगाणां विज्ञानोपायः-पञ्चभिः श्रोत्रादिभिः प्रश्नेन चेति'**।

उक्त सभी उपायों से रोगी और रोग की परीक्षा करने का उपदेश किया गया है। लोक में भी देखा जाता है कि अनुमान से प्रतीत अग्नि का ज्ञान प्रत्यक्ष एवं आप्तोपदेश से भी हो जाता है।

जो लोग निदानपञ्चक को अनुमान आदि के समान नहीं स्वीकार करते, उन्हें प्रकृष्टबुद्धि नहीं कहा जा सकता। अभिप्राय यह कि जिस प्रकार अनुमान से प्रतीत अग्नि का ज्ञान प्रत्यक्ष एवं साक्षात् द्रष्टा आप्त के वाक्य से भी किया जाता है, वैसे ही निदानादि पांचों में से किसी एक के द्वारा व्याधि का ज्ञान हो जाने के उपरान्त भी अन्य कतिपय एवं अन्य सबके द्वारा विशिष्ट ज्ञान हो ही सकता है। फिर भी जो हठवादिता के कारण ऐसा मानते है कि 'व्याधि का ज्ञान किसी एक के द्वारा ही होता है' उनके इस मन्तव्य के प्रति विजयरक्षितजी अपनी उदासीनता या असहमति प्रकट करते है। इसके अतिरिक्त निदानादि पाचों की अलग-अलग विशेष आवश्यकता भी होती है। जैसे जहाँ अनेक रोगों के निदान आदि समान होते है वहाँ किसी एक से व्याधि का ज्ञान हो जाने पर शेष सब भी पीछे से व्याधिबोधक हो जाते है। रक्तमेह एवं रक्तपित्त के लक्षण-निदान तथा सहायक कारण समान होने के कारण सापेक्ष रोगनिदान ( Differential diagnosis ) में कठिनाई होती है। किन्तु—

**'हारिद्रवर्णं रुधिरं च मूत्रं विना प्रमेहस्य हि पूर्वरूपैः।**
**यो मूत्रयेत्तं न वदेत् प्रमेहं रक्तस्य पित्तस्य हि स प्रकोपः ॥'**

चरक के उक्त वचन के अनुसार पूर्वरूप के द्वारा रक्तपित्त का निश्चय कर लेने के उपरान्त प्रमेह और रक्तपित्त के निदान तथा रूप समान होने पर भी रक्तपित्त का ही निर्णय कराते है। इसी प्रकार ऊरुस्तम्भ होने पर पीडा-सामान्य तथा निदान आदि समान होने के कारण वातव्याधि का भी सन्देह होता है। इस अवस्था में तैलाभ्यंगरूप अनुपशय से व्याधि का बढना ऊरुस्तम्भ का निर्णायक होता है। कहा भी है—

**वातशङ्किभिरज्ञानात्तस्य स्यात् स्नेहनात् पुनः। पादयोः सदनं सुप्तिः कृच्छ्रादुद्धरणं तथा ॥**
**जङ्घोरुग्लानिरत्यर्थं शश्वच्चादाहवेदने। पादं च व्यथते न्यस्तं शीतस्पर्शं न वेत्ति च ॥**
( ऊरुस्तम्भनिदानम् )

इस प्रकार अनुपशय से ही व्याधि का ज्ञान हो जाने पर अन्य निदान आदि भी ऊरुस्तम्भ के ही निर्णायक हो जाते है।

इसके अतिरिक्त एक उपाय से व्याधि का ज्ञान हो जाने पर भी अन्यों का कथन करना परमावश्यक है; क्योंकि सबका प्रयोजन भिन्न है। तात्पर्य यह है कि किसी रोग में केवल निदान-से ही व्याधि का ज्ञान हो जाता है और किसी में पूर्वरूप आदि किसी एक से व्याधिज्ञान मे विशेष सहायता मिलती है। इसके अतिरिक्त प्रत्येक का प्रयोजन पृथक् २ भी होता है—**तथाहीत्यादि।**

**निदानकथनप्रयोजनम्**—निदानपरिवर्जन—यदि निदान का वर्णन न किया जाय तो **"संक्षेपतः क्रियायोगो निदानपरिवर्जनम्'** इस सुश्रुतोक्त चिकित्सा सूत्र के अनुसार सभी

व्याधियों की सामान्य चिकित्सा 'निदान का परित्याग' कैसे किया जा सकता है। निदान का कथन न होने पर उसका ज्ञान भी न होगा एव ज्ञान के अभाव में परित्याग भी असम्भव ही है।

इस प्रकार निदान आवश्यक होते हुए भी केवल निदान से रोग विशेष का निश्चित ज्ञान एवं चिकित्साविशेष सम्भव नहीं है। क्योंकि—(१) निदान से सर्वत्र नियत रोग के निश्चय का अभाव— जिस प्रकार मृत्तिकाभक्षण से पाण्डुरोग और मक्षिकाभक्षण से वमन होता है वैसे सर्वत्र एक निदान से किसी विशिष्ट रोग का होना निश्चित नहीं है; क्योंकि समान कारण से ज्वर और गुल्म की उत्पत्ति होती है[1]। ऐसी अवस्था में केवल निदान से रोग का निर्णय करना कठिन हो जाता है। सापेक्ष रोग निश्चिति पूर्वरूप तथा रूप के द्वारा होती है। चरक ने इस अनियतता का वर्णन निम्न रीति से किया है—

**'एको हेतुरनेकस्य तथैकस्यैक एव हि। व्याधेरेकस्य बहवो बहूनां बहवस्तथा ॥'**

(२) कदाचित् व्याधि के समकालीन निदान को दबा कर विप्रकृष्ट निदान से किया हुआ दोषसंचय भी व्याधि को उत्पन्न कर देता है। सन्निकृष्ट एव विप्रकृष्ट भेद से निदान दो प्रकार का होता है। **'वयोऽहोरात्रिभुक्तानां तेऽन्तमध्यादिगाः क्रमात्'** इस वाग्भट के वचन के अनुसार वसन्त में कफ रोग का सन्निकृष्ट प्रकोपक कारण प्रभात तथा विप्रकृष्ट कारण हेमन्त में संचित हुआ श्लेष्मा होता है। इसी प्रकार तत्तद्दोष के सन्निकृष्ट एव विप्रकृष्ट कारणों का निर्णय कर लेना चाहिये। कदाचित् विप्रकृष्ट निदान सन्निकृष्ट निदानजन्य रोग से भिन्न रोग का उत्पादक होता है, ऐसे स्थल पर यदि विप्रकृष्ट निदान सन्निकृष्ट से बलवान होता है तो रोग भी विप्रकृष्ट निदान के समान ही उत्पन्न होगा। जैसे—निकटवर्ती ( सनिकृष्ट ) निदान ज्वर का है और दूरवर्ती ऊरुस्तम्भ का। इस अवस्था में यदि दूरवर्ती निदान समीपवर्ती निदान से बलवान होगा तो ज्वर न होकर ऊरुस्तम्भ की ही उत्पत्ति होगी। इसी प्रकार **'हेमन्ते निचितः श्लेष्मा वसन्तेऽर्कतापतापितः। कफरोगकृत्'** यहां सन्निकृष्ट निदान अर्कताप और विप्रकृष्ट हेमन्त में सञ्चित कफ है। यद्यपि सन्निकृष्ट निदान सूर्यसन्ताप से पित्त का प्रकोप होना चाहिये तथापि विप्रकृष्ट निदान कफ समीपस्थ निदान को बाधकर ( दबाकर ) कफज रोग की ही उत्पत्ति करता है। सूर्यसन्ताप भी इसी का सहायक कारण बनता है। यहा चिकित्सा भी कफ की ही की जाती है। ऐसे स्थलों पर वास्तविक निदान का प्रत्यक्ष होने से पूर्वरूप आदि के अभाव मे व्याधि का मिथ्या ज्ञान होगा। अतः व्याधि का यथावत् ज्ञान करने के लिए पूर्वरूप आदि का ज्ञान करना भी परमावश्यक है। इसीलिए वाप्यचन्द्रजी कहते हैं—**'तस्मात् केवलान्निदानादपि न व्याधिज्ञानं भवतीति पूर्वरूपादीनामुपादानम्'**। वाप्यचन्द्रजी के उपर्युक्त दो प्रयोजन सप्रमाण उद्धृत किये गये हैं।

पूर्वरूप आदि का अभाव होने पर रोग-विज्ञानसम्बन्धी अनेक मौलिक दोषों के यथास्थित रहने से चिकित्सा में विशेषता न हो सकेगी। केवल निदान पर निर्भर न रहकर प्रत्येक रोग का परस्पर विभेद करने के निमित्त पूर्वरूप आदि का कथन तथा ज्ञान करना परमावश्यक है। अज्ञात निदान अथवा अयथार्थज्ञात निदान की अवस्था में पूर्वरूप, आदि के द्वारा व्याधि का यथावत् ज्ञान होने से चिकित्सा में भी सौकर्य लाभ होता है। ये पङ्क्तियां भी वाप्यचन्द्रजी के प्रयोजनों की पोषक ही हैं। सम्प्रति मधुकोषकारोक्त प्रयोजनों का उल्लेख किया जाता है—

---

१. मिथ्याहारविहाराभ्या दोषा ह्यामाशयाश्रयाः।
बहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं ज्वरदाः स्यू रसानुगाः ॥ ( ज्वरनिदानम् )
दुष्टा वातादयोऽत्यर्थं मिथ्याहारविहारतः।
कुर्वन्ति पञ्चधा गुल्मं कोष्ठान्तर्ग्रन्थिरूपिणम् ॥ ( गुल्मनिदानम् )

कार्तिकस्त्वाह–विषं दूषीविषं तल्लक्षणेष्वतीसारपाठात्। दुष्टाम्बुमद्यातिपानैरिति दुष्टं व्यापन्नं दुष्टयोरम्बुमद्ययोः पानात्, अदुष्टयोरप्यतिमानात्। यदाह चरकः-[1]'दुष्टमद्यपानीयातिपानात्' ( च.चि.अ. १९ ) इति। सात्म्यर्तुपर्ययैरिति सात्म्यविपर्ययैरृतुविपर्ययैश्च, सात्म्यविपर्ययोऽसात्म्यम्। नच पूर्वोक्तेन 'असात्म्यैः' इत्यनेन पौनरुक्त्यम्, उक्तं हि चरकेआत्रेयभद्रकाप्यीये 'द्विविधं पि सात्म्यं प्रकृतिसात्म्यमभ्याससात्म्यं च' ( च. सू. अ. २६ ) इति; आहाराचारभेदादन्नपानभेदाद्वा न पौनरुक्त्यमित्यन्ये। जलाभिरमणैरिति जलक्रीडादिभिः। वेगविघातैरिति मूत्रपुरीषादीनाम्। क्रिमिदोषत इति क्रिमिभिः पक्वामाशयदूषणात्, क्रिमिजनितवातादिकोपाद्वा। एतानि च निदानानि यत्रासम्भवं वातादीनां बोद्धव्यानि, दोषव्याधिहेतुत्वख्यापनार्थं पठितानि। एवमन्यत्रापि निदानविशेषपाठे प्रायो द्रष्टव्यमिति ॥ १-३ ॥

विमर्शः—अप्राकृत तथा प्रायशः जलबहुल मल का पुनः-पुनः परित्याग ही अतिसार कहलाता है। अतिसार की उत्पत्ति में प्रधानतया दो परिणाम कारण होते हैं—

( क ) आन्त्र की अत्यन्त तीव्र गति ( Rapid paristalsis ), ( ख ) आन्त्रगत उद्रेचन, पाचन एवं शोषण में परिवर्तन।

उपर्युक्त सभी निदान साक्षात् या परम्परया सर्वप्रथम आन्त्र में इन प्रधान विकृतियों को उत्पन्न करते हैं, जिसके परिणामस्वरूप मलत्याग अप्राकृत तरल एवं स्वाभाविक से अधिक बार होता है। आधुनिक वैद्यक के दृष्टिकोण से इस अवस्था को डायरिया ( Diarrhoea ) कहते हैं इसकी उत्पत्ति के निम्न कारण हैं—

**१. उत्तेजक भोजन** ( Irritating food )—यह आन्त्र के आज्ञावाहीचक्र की अत्यधिक उत्तेजना ( Excessive stimulation of moter activity ) के द्वारा आन्त्र की गति को बढ़ाकर अतिसार को उत्पन्न करता है। संखिया सदृश अतिसारोत्पादक विष, विरुद्धाशन तथा उक्त प्रकार से आन्त्र की गति को बढ़ाने वाले अन्य कारणों का संग्रह भी इसी शीर्षक के अन्तर्गत कर लेना चाहिये। ये उत्तेजक पदार्थ प्रति व्यक्ति के लिये भिन्न भिन्न हो सकते हैं। तथा कतिपय व्यक्तियों को केवल मरिचादिभूयिष्ठ भोजन ही उत्तेजक भोजन हो सकता है जब कि दूसरे पर इसका कुछ भी प्रभाव नहीं दिखाई देता। इस वैशिष्ट्य का कारण सात्म्यभेद है। अत एव कारणनिरूपण में सात्म्यविपर्यय का भी परिगणन किया गया है। आन्त्र में भौतिक ( Mechanical ) या रासायनिक ( Chemical ) कारण को उपस्थितिवर्धन में सहायक होती है। रासायनिक कारणों में विष प्रधान है। यह जीवाणुजन्य, खाद्यपदार्थजन्य (Food Poisoning) या मुखद्वारा गृहीत विष हो सकता है। विजयरक्षितजी के अनुसार विष से स्थावर विष का ही ग्रहण करना चाहिए; क्योंकि स्थावर विष का स्वभाव अधोगामी होता है। किन्तु कार्त्तिककुण्ड जी का कहना है कि विष से दूषीविष का ग्रहण करना चाहिए। क्योंकि दूषीविष के लक्षणों में सुश्रुत ने अतिसार का भी पाठ किया[1] है। इसकी क्रिया का साधारण विवेचन पिछली पंक्तियों में किया जा चुका है। आन्त्र के अन्दर अत्यधिक मात्रा में भुक्त पदार्थ की उपस्थिति भी अतिसार की उत्पत्ति का कारण है इसे भौतिक कारण कहा जा सकता है। अत एव कारणनिरूपण में गुरु-

१. 'प्रदुष्टमद्यपानीयपानादतिमद्यपानीयपानात्' इति वर्तमानचरकपुस्तके पाठः।

१. यत् स्थावरं जङ्गमकृत्रिमं वा देहादशेषं यदनिर्गतं तत्।
जीर्णं विषघ्नौषधिभिर्हतं वा दावाग्निवातातपशोषितं वा।
स्वभावतो वा गुणविप्रहीनं विषं हि दूषीविषतामुपैति।

भोजन का भी पाठ किया है। कुछ पदार्थ स्वभाव से भी गुरु होते हैं। इनके पाचन में आन्त्र को पर्याप्त श्रम के साथ गति करनी पडती है। इस प्रवृद्ध गति का ही परिणाम अतिसार है।

२ कृमि (Worms)—इसके अन्तर्गत निदानोक्त कृमियों को समझना चाहिए जिनमें केचुए (Roundworm) आदि विविध महास्रोतोगत क्रिमि तथा डिसेन्ट्री उत्पन्न करने वाले परोपजीवी (Parasites) उल्लेखनीय हैं। आचार्य सुश्रुत ने भी आभ्यन्तर क्रिम्युपसर्ग का वर्णन करते हुए **ज्वरो विवर्णता शूलं हृद्रोगः सदनं भ्रमः। भक्तद्वेषोऽतिसारश्च संजातक्रिमिलक्षणम् ॥** इस श्लोक के द्वारा अतिसार को क्रिमिजन्य उपसर्ग का फल कहा है। इसके आगे सौसुराद आदि क्रिमियों की अतिसारजनकता का स्पष्ट भाषा में उल्लेख करते हुए कहते हैं—

**सौसुरादाः सशूलाख्या लेलिहा जनयन्ति हि। विड्भेदशूलविष्टम्भकार्श्यपारुष्यपाण्डुताः।**
**रोमहर्षाग्निसदनं गुदकण्डूर्विमार्गगाः ॥** ( क्रिमिनिदानम् )

३. अतिद्रवसेवन—अत्यधिक भोजन के समान ही इसका प्रभाव भी अन्त्र की गति को बढाने में होता है। एक तो अधिक जलपान से पाचक रसों का घोल मृदु हो जाने से उनकी भोजन पर पूरी क्रिया नही होती और अजीर्ण उत्पन्न होता है और दूसरे जल की निश्चित मात्रा का शोषण ही बृहदन्त्र के द्वारा हो सकता है। मात्राधिक्य होने पर उसका शोषण नही होता, अत एव वह आन्त्र का पुरःसरणगति को बढाने मे सहायक होकर जलबहुल अतिसार को उत्पन्न करता है।

४. अतिशित ( Chill )—इससे स्पर्श एव वीर्य उभयविध शीत का ग्रहण करना चाहिये। अतिशीत के कारण आन्त्र प्रथम सकुचित हो जाती है। किन्तु पुनः उत्तेजित होकर तीव्र गति करने लगती है। इस तीव्रगति के परिणामस्वरूप श्लैष्मिककला से स्राव भी प्रचुर मात्रा में होता है। अत एव मलत्याग भी स्वाभाविक से अधिक बार एव तरल रूप में होता है।

५. विसूचिका ( Cholera )—यद्यपि यह रोग पूर्णतः भिन्न है तथापि अतिसारकारक होने से इसकी कारणता भी निर्विवाद है। विसूचिका से विसूचिकाकारक विषाणु का भी ग्रहण कर सकते हैं।

६. आन्त्रिकगति के नियन्त्रक नाडीतन्तु व आन्त्रिक पेशियों की परमोत्तेजनशीलता ( Over-excitability of the neuro-muscular mechanism which controls the Intestinal movements )—इसके तीन विभाग किये जा सकते हैं—

( क ) भोजनोत्तरभावी अतिसार ( Post-Prandial diarrhoea )—बिना किसी अन्य कारण के साधारण अवस्था में खाली पेट पर किया हुआ भोजन आमाशय में पहुँचते ही आमाशयजन्य आन्त्रिक प्रत्यावर्तनक्रिया(Gastrocolic refllex) को उत्पन्न कर देता है जिसके परिणामस्वरूप बृहदन्त्र की गतिशीलता बढ जाती है। अधिकांश व्यक्तियों में यह प्रवृति प्रातराश के पश्चात् पायी जाती है; क्योंकि उस समय श्रोणिगुदीय आन्त्र ( Pelvic colon ) मल से परिपूर्ण रहता है। प्रत्यावर्तनक्रिया के परिणामस्वरूप मल यकायक मलाशय में चला जाता है और मलत्याग की इच्छा उत्पन्न हो जाती है। मलत्याग की प्रवृत्ति के लिये विभिन्न व्यक्तियों को विभिन्न प्रकार के उत्तेजकों की अपेक्षा रहती है। यथा—कतिपय व्यक्ति बीड़ी या सिगरेट पीने के पश्चात् ही मलत्याग कर सकते हैं। कुछ लोग ठण्डा और कुछ गर्म पानी पीने के पश्चात्

---

दूषित देशकालान्नदिवास्वप्नैरभीक्ष्णशः। यस्माद् दूषयते धातून् तस्माद् दूषीविषं स्मृतम् ॥
दूषीविषलक्षणानि—तेनार्दितो भिन्नपुरीषवर्णो वैगन्ध्यवैरस्ययुतः पिपासी।
मूर्च्छन् वमन् गद्गदवाग्विषण्णो भवेच्च दूष्योदरलिङ्गजुष्टः ॥ सु०

ही इस योग्य होते हैं । कुछ व्यक्तियों को चंक्रमण के पश्चात् ही मलत्याग करने का अभ्यास हो जाता है। मलत्याग के पूर्व बेड-टी तो आज के सभ्य समाज का आभूषण सी बन गयी है। साधारणतया इस प्रकार के मलत्याग की गणना अतिसार में नहीं कर सकते; तथापि इस प्रकार की प्रत्यावर्तनक्रियाओं की प्रचुरता के परिणामस्वरूप पुनः पुनः मलत्याग का होना अतिसार की कोटि में आ जाता है—

( ख ) **वातनाडीजन्य** (Nervous)—भयज एवं शोकज अतिसार की गणना इस शीर्षक के अन्तर्गत की जा सकती है । इस विषय में प्राइस महोदय का कथन है ।

'It is not uncommon for a fright to result in the immidiate passage of a semi-fiuidstool. In some patients who are often not otherwise neurotic, attacks of diarrhoea occur whenever they in any piace where it would be a wkward for them to relieve themselves. When this has once happened it is likely to recur under similar circumstances, largely owing to fear that it will do so. Post-prandial and nervous diarrhoes are often associated together, a patient suffiering from the former being particularly likely to feel an urgent desire to defaecate if he is at a dinner party or in a railway carriage without a lavatory.' तात्पर्य यह है कि किसी विशेष विपत्ति से मुक्ति न मिल पाने के भय एवं शङ्का से इस प्रकार के अतिसार का होना अस्वाभाविक नहीं है । इसके अतिरिक्त मलत्याग के लिए उपयुक्त समय एवं स्थान का अभाव भी कभी-कभी कुछ व्यक्तियों में इस प्रकार की प्रवृत्ति का जनक हो सकता है। In this, call for evacuation comes immidiately after food or folowing mental excitment such as fright.

( ग ) **उपद्रवस्वरूप अतिसार**—आन्त्र से सम्बद्ध कतिपय रोगों के उपद्रवस्वरूप में अतिसार होता है । ग्रहणीशोथ (Intestinal T. B.), क्षुद्रान्त्रशोथ ( Enteritis ) तथा बृहदन्त्रशोथ ( Colitis ) इस श्रेणी के प्रधान रोग है ।

७. **अतिस्निग्ध**—अति स्नेहपान से आन्त्रभित्ति पर स्नेहोलेप होकर पाचकग्रन्थियों का उद्रेचन कम हो जाता है जिससे अजीर्ण उत्पन्न होता है और अजीर्ण अतिसार को उत्पन्न करता है। इसके अतिरिक्त स्नेहपाचन के लिये पित्त ( Bile ) की आवश्यकता होती है। और अतिस्निग्ध भोजनों के पाचनार्थ पित्त का उत्सर्ग भी स्वाभाविक से अधिक मात्रा में होता है। आन्त्र में पित्त की अतिमात्रा अतिसार को उत्पन्न करती है ।

(क) **दुष्टाम्बुमद्यमान**—दुष्ट जल तथा दुष्ट मद्य का पान अतिसार उत्पन्न करता है। दूषित जल में अनेक प्रकार के विषैले जान्तवादि पदार्थ या विसूचिका आदि रोगों के जीवाणु होते हैं और वे अतिसार को उत्पन्न करते हैं । दूषित मद्य भी आन्त्र में क्षोभ उत्पन्न करता है। पित्तवर्धक होने के कारण अदुष्ट मद्य भी अतिमात्रा में पीने पर अतिसारजनक होता है। अत्यधिक जल के पीने से अतिसार किस प्रकार उत्पन्न होता है। इसका विवेचन अतिद्रव शीर्षक के अन्तर्गत किया जा चुका है। पीट नामक विशिष्ट पदार्थ में दुष्ट होने के कारण पर्वतीय जल अतिसारक होता है यह सिद्ध है । इससे उत्पन्न अतिसार को पर्वतीयातिसार ( Hill-Diarrhoea ) कहते हैं । चरक ने भी त्रिदोषज अतिसार का वर्णन करते हुए कहा है—**'प्रदुष्टमद्यपानीयपानादतिमद्यपानात्'** ।

**स्नेहाद्यैः**—इससे स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन, अनुवासन तथा निरूह का ग्रहण होता है। इसके अतियोग से अतिसार होता है। इसके अन्तर्गत वमन का ग्रहण न करना चाहिए; क्योंकि

वमन का अतियोग अतिसार कदापि उत्पन्न नहीं कर सकता। अतः स्नेहन आदि के साथ यथायोग्य विशेषण देना चाहिए जिससे अतिसार कराने में समर्थ क्रिया का ही ग्रहण हो। वमन के अतिरिक्त अन्य सभी उपक्रमों का अतियोग अतिसार को उत्पन्न कर सकता है। मिथ्यायोग का अर्थ यहाँ हीनयोग ही है; क्योंकि वमन आदि का मिथ्यायोग नहीं होता। इनका हीनयोग दोषों को क्षुभित कर अतिसार को उत्पन्न कर सकता है। यदि कोई कहे कि कभी वमन की औषध विरेचन और विरेचन की वमन करा देती है तो उसे इनका मिथ्यायोग ही स्वीकार किया जाय तो यह भी ठीक नहीं; क्योंकि वह भी प्रयुक्त औषध का अयोग या हीनयोग ही है। क्योंकि कहा है—**अयोगः प्रातिलोम्येन यश्चाल्पं वा प्रवर्तनम्** ( च. सि. अ. ८ )

यह निदानसमुदाय अतिसार सामान्य के प्रति कारण कहा गया है—वातिक आदि अतिसार के प्रति इनकी यथायोग्य कारणता समझनी चाहिए। यथा—गुरु द्रव, स्थूलद्रव एव अतिशीत पदार्थ कफज अतिसार के कारण हैं। इसी प्रकार रूक्ष, शीत, विषमाशन, भय आदि वातिक के कारण हैं। उष्ण एव मद्य पैत्तिक अतिसार को उत्पन्न करते है। विष त्रिदोष-प्रकोपक होता है अतः उससे त्रिदोषज अतिसार की उत्पत्ति होती है। शोक से शोकज एव कफवर्धक विशेषतः गरिष्ठ आहार से आमज की भी उत्पत्ति होती है।

**अतिसारसामान्यस्य सम्प्राप्तिं वर्णयति—**

**संशम्यापां धातुरग्निं प्रवृद्धः शकृन्मिश्रो वायुनाऽधः प्रणुन्नः ।**
**सरत्यतीवातिसारं तमाहुर्व्याधिं घोरं षड्विधं तं वदन्ति ॥**
**एकैकशः सर्वशश्चापि दोषैः शोकेनान्यः षष्ठ आमेन चोक्तः ॥४॥**

( सु. उ. अ. ४० )

वृद्ध ( दुष्ट ) जलीय धातु पाचकाग्नि को मन्द करके मल के साथ मिलकर वायु के द्वारा प्रेरित होकर अधोमार्ग ( गुदमार्ग ) से प्रचुर मात्रा में बाहर निकलता है अतएव इस घोर व्याधि को अतिसार कहते हैं। यह वातिक, पैत्तिक, श्लैष्मिक, सान्निपातिक, शोकज तथा आमज भेद से छ प्रकार का होता है ॥ ४ ॥

**सर्वातीसारसाधारणीं संप्राप्तिमाह–संशम्येत्यादि ।** संशम्य शमयित्वा; अत्रान्तर्भावितो ण्यर्थ इति गदाधरः, अग्निं मन्दीकृत्येत्यर्थः । प्रवृद्धः प्रदुष्टः । अपां धातुरित्यसमासकरणेन रसजलमूत्रस्वेदमेदःकफपित्तरक्तादयो ग्राह्याः । चरकेऽप्युक्तं 'शोणितादीन् धातून् दूषयन्तः' ( च. चि. अ. १९ ) इति । अधः प्रणुन्नः प्रेरितः, सरति गच्छत्यतीवेत्यनेन निरुक्तिमुक्तवान्; गुदेन बहुद्रवसरणमतिसार इत्यर्थः । निरुक्तिरपि लक्षणं भवति, एतेनाधोद्रवसरणत्वाविशेषेऽपि ग्रहण्यादीनां व्यवच्छेदः; वातातीसारे स्वल्पत्वं कफपित्तातीसारापेक्षया, न तु ग्रहण्यपेक्षयेति । उक्तषड्विधत्वं विभजते—एकैकश इत्यादि । ननु चरकादौ दोषैरेकैकशस्त्रयः, सन्निपातेनैकः, भयशोकजौ द्वौ, एवं षड्विधः,[2] अत्र त्वन्यथेति कोऽभिप्रायः ? उच्यते-चरके भयशोकजौ[3] लक्षणसंज्ञाकार्यभेदाद्भिन्नावुक्तौ, आमजस्त्वजीर्णकुपितत्रिदोषजत्वेन सन्निपातेनावरुद्ध इति न संख्यातिरेकः, सुश्रुते तु हेतुप्रत्यनीकचिकित्सार्थं शोकजामजौ पठितौ वातजत्वसन्निपातजत्वाभेदेऽपि, यथा वातादिजत्वाभेदेऽपि[4] 'मृत्तिकाजः पाण्डुरोग' इति; एवं भयशोकजावपि चरके हेतुप्रत्यनीकचिकित्सार्थं पठितौ, सुश्रुते भयजः केवल-

१. 'वर्चोमिश्रो' क. । २. 'षड्' क । ३. लक्षणशक्त्या कार्यं इति क ख । ४. 'मृत्तिकायाः' इति क ख ।

वातिकेऽवरुद्धः मानसत्वाविशेषाद्वा शोकजेऽवरुद्ध इतिजेज्जटः। ननु, षष्ठ आमेन चोक्त इति पृथक्करणमसंगतं; यतः सर्वेषामेवातीसाराणां प्रागवस्था आमशब्दवाच्या जीर्णावस्था पक्वशब्दवाच्या; अत एव सर्वातीसारगोचरमुदाहरन्ति-'आमपक्वक्रमं हित्वा नातिसारे क्रिया हिता। अतः सर्वातिसारेषु ज्ञेयं पक्वामलक्षणम्' ( सु. उ. अ. ४० ) इति। नैवम्, आमेनैवारभ्यत इति आमजः, दोषास्तु संसर्गिणः प्रेरयितारश्च, न त्वारम्भकाः आमश्च दुष्टान्नकार्यो दोषधातुमलव्यतिरिक्तो वातादिसंसृष्टो वातादिप्रेरितो वा रक्तादिवद् व्याध्यारम्भक इति। द्वन्द्वजास्त्वतीसाराः प्रकृतिसमसमवायारब्धत्वात् पृथङ्नोक्ता, विकृतिविषमसमवायारब्धास्तु न संभवन्त्येव, व्याधिस्वभावाद्। शैली चेयमाचार्याणां प्रायः प्रकृतिसमसमवायारब्धान् द्वन्द्वान् सन्निपातांश्च न गणयन्ति, विकृतिविषमसमवायारब्धांश्चावश्यं लिखन्ति। यथा चरके-'पञ्च गुल्मा' ( वा. सू. अ. १९ ) इत्यभिधाय' 'संसृष्टरूपानपरांस्तु गुल्मांस्त्रीनादिशेदौषधकल्पनार्थम्।' ( च. चि अ ५ ) इत्युक्तं; तथा सुश्रुते—'षडर्शांसि' इत्यभिधाय, अर्शःसु दृश्यते रूपं यदा वै दोषयोर्द्वयोः। संसर्गं तं विजानीयात् संसर्गः षड्विधश्च सः॥' ( सु. नि. अ. २ ) इत्युक्तम् ॥ ४ ॥

विमर्श :—अतिसार में होनेवाले विकृतिजन्य परिवर्तनों की सम्पूर्ण श्रृङ्खला का संक्षिप्त एवं क्रमबद्ध वर्णन उक्त श्लोक के द्वारा कर दिया गया है। गुदेन बहुद्रवसरणमतिसारः' गुदमार्ग के द्वारा अधिक द्रवयुक्त मल का निकलना ही अतिसार है, यह अतिसार की निरुक्ति है। क्वचित् निरुक्ति के द्वारा भी लक्षण कहने की प्रथा है अतः इसे अतिसार का लक्षण भी माना जा सकता है। यद्यपि ग्रहणी में भी न्यूनाधिक मात्रा में द्रव का सरण होता हैं तथापि बहु विशेषण देने से उसकी निवृत्ति हो जाती है; क्योंकि-ग्रहणी में द्रव का अत्यधिक सरल नहीं होता। कफज तथा पित्तज अतिसार की अपेक्षा वातज अतिसार में भी द्रव का सरण कम होता है किन्तु उसमें भी ग्रहणी की अपेक्षा अधिक ही होता है। इस रोग में विकृति के अधिष्ठान क्षुद्रान्त्र एव बृहदन्त्र है। अन्य सबकी विकृति का अन्तिम परिणाम इन्हीं के द्वारा व्यक्त होना है। इनके अतिरिक्त जलीय धातु की दुष्टि होना भी अनिवार्य है। कफ, रस, मेद, मूत्र, स्वेद, लसिका, पित्त, रक्त तथा शुक्र ये शरीरस्थ जलीय धातु हैं।

अतिसार की आधुनिक सम्प्राप्ति भी सुश्रुतोक्त सम्प्राप्ति के समान ही है। प्रधानतया इसमें निम्न क्रियायें होती हैं—

**१. पाचक रसों की कमी**—यह अकाल में गुरु भोजन ( मात्रागुरु तथा स्वभावगुरु ) करने से होती है। पाचक रसों की कमी का ही परिणाम अजीर्ण है, एवं अजीर्णजन्य विष से अतिसार की उत्पत्ति माधव को भी अभिमत है।

**२. श्लेष्मिककला का उत्तेजन**—अन्नविष; आगन्तुक विष अथवा दूषित जल या भोजन से श्लैष्मिक कला का उत्तेजन होता है।

**३. आन्त्र की तीव्रगति** ( Rapid paristalsis )—यह श्लैष्मिककला के उत्तेजन का ही फल और वायु का कार्य है। इसी गति के कारण मल नीचे को ढकेला जाता है, उसका शोषण नहीं होने पाता। इसी का प्रतिपादन सुश्रुत ने 'वायुनाऽधः प्रणुन्न.' के द्वारा किया है।

**४. श्लेष्मिककला से जलीय धातु का स्राव**—उत्तेजना के फलस्वरूप आन्त्रगत केशिकाओं से जलीय धातु ( लसीका ) का स्राव अत्यधिक मात्रा में होने लगता है एवं मल इसी के द्वारा पतला होकर गुदमार्ग से बाहर निकलता है। जलीय धातु की अत्यधिक उपस्थिति पाचकाग्नि के विनाश तथा आन्त्र के गतिवर्धन में सहायक होती हैं। इस तथ्य का प्रतिपादन महर्षि सुश्रुत ने **'संशम्यापां धातुरग्निं प्रवृद्धः'** वाक्य के द्वारा किया है।

१. 'गणयन्ति' इति क ख।

कविराज गणनाथसेनजी सरस्वती ने भी उक्त सम्प्राप्ति को ही स्वीकार करते हुए कहा है—
अर्धपक्कं हि तरलं शकृदन्त्रेषु तिष्ठति । त्वरया सार्यते तच्चेत् सामान्यात् सोऽतिसारकः ।
आप्यो धातुः शोणितस्यान्त्रमध्ये परिस्रुतो जालकेभ्यः प्रभूतः ।
स्रवेद् यदा विड्विमिश्रोऽन्यथा वा सोऽतीसारो दारुणो धातुशोषी ॥
अर्थात् आन्त्रस्थित अर्धपक्व एवं तरल मल का अत्यधिक मात्रा में बाहर निकलना ही अतिसार है । आन्त्रस्थित केशिकाओं के रक्त से निकली हुई लसिका मल के साथ या केवल निकलती है । इस दारुण अवस्था को अतिसार कहा जाता है ।

चरक ने सम्प्राप्ति का वर्णन यथादोष पृथक्-पृथक् किया है । 'उदाहरणार्थ वातिक अतिसार की सम्प्राप्ति का वर्णन किया जाता है—

**'अथावरकालं वातलस्य वातातपव्यायामातिमात्रनिषेविणो रूक्षाल्पप्रमिताशिनस्तीक्ष्णमद्यव्यवायनित्यस्योदावर्तयतश्च वेगान् वायुः प्रकोपमापद्यते, पक्ता चोपहन्यते, स वायुः कुपितोऽग्नावुपहते मूत्रस्वेदौ पुरीषाशयमुपहृत्य ताभ्यां पुरीषं द्रवीकृत्य अतीसाराय प्रकल्पते'** । ( च० चि० १९ ) ।

वातप्रकोपक निदानों से प्रकुपित वायु पाचकाग्नि को मन्द ( विषम ) कर देता है एवं मूत्र और स्वेद को पुरीषाशय में लाकर उनके द्वारा मल को पतला करके अतिसार को उत्पन्न करता है । यद्यपि स्वेद एवं मूत्राशय का आन्त्र के साथ साक्षात् सम्बन्ध न होने से उनका आन्त्र में आना तथा आकर मल को पतला करना इत्यादि कल्पना असंगत-सा प्रतीत होता है तथापि चरक के उक्त सूत्र को औपचारिक ही कहा जा सकता है । वस्तुतः अतिसार-प्रवृत्तिकाल में मूत्र एवं स्वेद की प्रवृत्ति क्षीण या अवरुद्ध हो जाती है । प्राकृतिक नियमानुसार अतिसारकाल में आन्त्रस्थ श्लैष्मिककला की केशिकाओं का ही विस्तार होता है एवं उनसे जलीय धातु का अत्यधिक मात्रा में स्राव भी हो जाता है । परिणामस्वरूप रक्त में जल की कमी होने से वृक्क एवं स्वेदग्रंथियों को कार्य करने का अवसर उपलब्ध नहीं होता । यही कारण है कि अतिसारावस्था में भयंकर गर्मी होने पर भी स्वेद एवं घोर शीत होने पर भी मूत्रप्रवृत्ति में अल्पता हो जाती है । इसका सर्वोत्तम उदाहरण विसूचिका है । इस अवस्था में जलीय धातु के गुदमार्ग से अत्यधिक मात्रा में निकलने के कारण वृक्कों का कार्य अवरुद्धप्राय हो जाती है एवं मूत्रत्याग नहीं होता ।

**अतिसारभेद-निरूपण**—अब यहाँ सन्देह होता है कि चरक तथा वाग्भट ने पृथक् दोषों से तीन ( वातिक, पैत्तिक, कफज ), सन्निपात से एक तथा भय और शोक से उत्पन्न दो—इस प्रकार अतिसार के छ भेदों का निरूपण किया है किन्तु सुश्रुत ने भयज के स्थान पर आमज का पाठ किया है । इस पर कहते हैं कि चरक ने भयज और शोकज को लक्षण; संज्ञा एवं कार्यभेद से भिन्न बताया है एवं आमज को अन्नाजीर्ण से प्रकुपित त्रिदोष से उत्पन्न होने के कारण त्रिदोषज में ही समाविष्ट कर दिया है । इस प्रकार संख्या में अन्तर नहीं आता । तात्पर्य यह है कि चरक ने शोकज एवं भयज अतिसार के लक्षण तथा चिकित्सा में भेद बताया है अतः उनका पाठ भी पृथक् किया । आम से अजीर्ण और उससे त्रिदोष की उत्पत्ति होती है अत- कारण-साम्य से दोनों का सन्निपात शब्द से ही निरूपण कर दिया । यद्यपि शोकज का वातज तथा आमज का सन्निपातज में समावेश हो सकता है तथापि सुश्रुत ने हेतुप्रत्यनीक चिकित्सा का प्रतिपादन करने के लिये ही दोनों का पृथक पाठ किया है । शोकज की चिकित्सार्थ आश्वासन एवं आमज के लिये लंघन और पाचन का प्रयोग किया जाता है । शोकज में केवल वातिक उपचार तथा आमज में केवल त्रिदोषशामक उपचार करने से निर्वाह नहीं होता । इसी प्रकार यद्यपि पाण्डुरोग वातादि-

१. 'दोषैर्व्यस्तैः समस्तैश्च भयाच्छोकाच्च षड्विधः' ( वा० नि० )

जन्य ही होता है तथापि उसे मृत्तिकाजन्य भी कहा जाता है; क्योंकि **'संक्षेपतः क्रियायोगो निदानपरिवर्जनम'** इस उक्ति के अनुसार मृत्तिका भक्षण-परित्याग और उसके निर्हरण के विना केवल वात आदि दोषों का उपचार करने से पाण्डुरोग नष्ट नहीं होता। ठीक इसी प्रकार चरक ने भी भयज एवं शोकज को हेतुप्रत्यनीक चिकित्सा की दृष्टि में पृथक् पढा है। जेज्जट का कथन है कि सुश्रुत ने **'कामाशोकभयाद्वायुः'** इस वचन के अनुसार भयज का समावेश केवल वातिक अतिसार में अथवा मानस दोष सामान्य से उत्पन्न होने के कारण शोकज में ही कर लिया है।

अब पुनः यह सन्देह होता है कि सभी प्रकार के अतिसारों की प्रारम्भिक अवस्था आम एवं जीर्णावस्था पक्व कहलाती है अत एव सभी अतिसारों की चिकित्सा के लिये सुश्रुत ने आम और पक्व अवस्था के महत्त्व का प्रतिपादन करते हुए कहा है—**'आमपक्वक्रमं हित्वा नातिसारे क्रिया हिता। अतः सर्वातिसारेषु ज्ञेयं पक्वामलक्षणम्'**। अतिसारों की चिकित्सा करने से पूर्व उनकी आमता या पक्वता का ज्ञान कर लेना अनिवार्य है, क्योंकि आम और पक्व का ज्ञान किये विना चिकित्सा में सफलता उपलब्ध नहीं होती। चरक ने आमज को पृथक् न मानकर प्रत्येक दोष से होने वाले अतिसार के आम और पक्व दो भेद स्वीकार किये हैं। यह आम पक्वता वातज अतिसार में ही विशेषतया उपलब्ध होती है अतः उसमें ही इसका वर्णन किया गया है। यथा—**'तस्य रूपाणि विजलमामं विप्लुतमवसादि रूक्षं द्रवं सशूलमामगन्धमीषच्छब्दम-शब्दं वा विबद्धमूत्रवातमतिसार्यते पुरीषं, वायुश्चान्तःकोष्ठे सशब्दशूलस्तिर्यक् चरति विबद्ध इत्यामातिसारो वातात्'**। इस प्रकार आमज का पृथक् पाठ करने की आवश्यकता नहीं? इसके लिये समाधान है कि आम से ही उत्पन्न होने के कारण इसे आमज कहते हैं। यह ठीक है कि वातादिजन्य अतिसार का आम भी एक भेद है, किन्तु प्रकृत में अतिसार की आमावस्था से तात्पर्य नहीं है अपितु आम से ही उत्पन्न होने के कारण इसको आमज कहा है। आमज अतिसार की उत्पत्ति में दोष आम के संसर्गी एवं प्रेरक होते हैं, साक्षात् आरम्भक नहीं। आम भी दुष्ट अन्न से ही उत्पन्न होता है। वह वात आदि दोषों से संयुक्त एवं प्रेरित होकर वातादि से दुष्ट रक्त के समान विविध व्याधियों को उत्पन्न करता है। आमाजीर्ण तथा उसके कार्य विसूचिका आदि आम से ही उत्पन्न होते हैं।

**यत्रस्थमामं विरुजेत्तमेव देशं विशेषेण विकारजातैः।**
**दोषेण येनावततं शरीरं तल्लक्षणैरामसमुद्भवैश्च॥**

इस श्लोक के द्वारा स्पष्ट कर दिया है कि दोष आम के संसर्गी एवं प्रेरक हो सकते हैं और आम के जनक भी हो सकते हैं किन्तु उत्पन्न आम अपनी स्वतन्त्र सत्ता रखता है और दोषों को भी प्रभावित करता है। अतएव दोष भी साम और निराम दो प्रकार के माने गए हैं। अतः आमातिसार का आरम्भक आम ही होता है। दोषों का अनुबन्धमात्र रहता है।

इस प्रकार आमज व्याधि में अनुबन्धी दोष के लक्षणों के अतिरिक्त आम के विशिष्ट लक्षण भी उपलब्ध होते हैं। आमवात इसका ज्वलन्त उदाहरण है। विरुद्ध आहार आदि से उत्पन्न आम वायु से प्रेरित होकर श्लेष्मस्थान ( सन्धि ) में पहुँचकर विशिष्ट सम्प्राप्ति के द्वारा आमवात रोग को उत्पन्न करता है। इसमें आम के लक्षणों के अतिरिक्त अनुबन्धी दोष के अनुसार तोद, दाह, गौरव आदि लक्षण भी होते हैं। माधव ने इसका विवेचन करते हुए कहा है—

**पित्तात्सदाहरागं च सशूलं पवनानुगम्। स्तिमितं गुरुकण्डूं च कफदुष्टं तमादिशेत्॥**

उपर्युक्त कथन के आधार पर आम की स्वतन्त्र सत्ता सिद्ध हो जाती है एवं आमातिसार का स्वीकार करना भी युक्तिसंगत ही है।

द्वन्द्वज अतिसारों का वर्णन प्रकृतिसमसमवायारब्ध होने के कारण नहीं किया गया। व्याधि स्वभाव के कारण अतिसार विकृतिविषमसमवायारब्ध नहीं होता। आचार्यों की यह शिष्ट शैली है कि विकृतविषमसमवायारब्ध होने पर ही पृथक् वर्णन किया जाय प्रकृतिसमसमवायारब्ध होने पर नहीं। उनका ज्ञान दोषलक्षणों के ज्ञान से हो जाता है। चरक ने सूत्रस्थान में 'पञ्च गुल्म। इति वातपित्तकफसन्निपातशोणितजाः' के द्वारा गुल्म के पाँच भेदों की प्रतिज्ञा करके पुनः चिकित्सास्थान में—

निमित्तलिङ्गान्युपलभ्य गुल्मे द्विदोषजे दोषबलाबलं च।
व्यामिश्रलिङ्गानपरांस्तु गुल्मांस्त्रीनादिशेदौषधकल्पनार्थम् ॥

द्विदोषज का वर्णन भेद करने के लिये नहीं अपि तु चिकित्साविशेष के लिये किया है। तात्पर्य यह है कि द्विदोषज गुल्म के लक्षण भी तत्तद् दोष के अनुसार मिलित ही होते है अतः चिकित्सा भी मिश्रित ही करनी चाहिए। सूत्रस्थान में प्रतिज्ञात 'पञ्चगुल्माः' का खण्डन यहाँ अभिप्रेत नहीं है। इसी को स्पष्ट करने के लिये श्रीचक्रपाणि उक्त श्लोक की टीका करते हुए लिखते हैं—'औषधकल्पनार्थमित्यनेन प्रकृतिसमसमवायत्वात् स्वविलक्षणकार्याकर्तृतया प्रत्येकदोषे द्वन्द्वजगुल्मा अभिनिविष्टा एव, प्रत्येकोक्तचिकित्सामेलकेन चिकित्सा इत्येतन्मात्रोपदर्शनार्थं तेषामभिधानम्। एतेनाशेयरीयोक्तपञ्चसंख्याविरोधोऽपि न भवति द्वान्द्विकगुल्मभेदस्याप्रयोजकत्वात्, सन्निपातगुल्मे तु प्रत्येकदोषजलक्षणातिरिक्तानि लक्षणानि तत्प्रभावश्चासाध्यादिर्वर्तत एवेति युक्तं तस्य भेदेनोपादानम्'। इसी प्रकार सुश्रुत ने भी 'पृथग्दोषैः समस्तैश्च शोणितात् सहजानि च। अर्शांसि षट्प्रकाराणि विद्याद् गुदवलित्रये ॥

इस श्लोक द्वारा अर्श के छ प्रकारों का वर्णन करने के पश्चात् 'अर्शस्सु दृश्यते रूपं यदा वै दोषयोर्द्वयोः। संसर्गं तं विजानीयात् संसर्गः षड्विधश्च सः ॥' के द्वारा संसर्गों का भी वर्णन कर दिया। यह प्रतिपादन भी भेद करने के लिये नहीं अपितु मिश्रलक्षणों से युक्त अर्श की मिश्र चिकित्सा करने के उद्देश्य से ही किया है अतः प्रतिज्ञाहानि का दोष नहीं आता।

**सर्वेषामतिसाराणां पूर्वरूपाण्याह—**

**हृन्नाभिपायूदरकुक्षितोदगात्रावसादानिलसन्निरोधाः।**
**विट्सङ्ग आध्मानमथाविपाको भविष्यतस्तस्य पुरःसराणि ॥५॥**

(सु. उ. अ. ४०)

हृदयप्रदेश, नाभि, गुदा, उदर तथा कुक्षि में सूचिकावेधनवत् पीडा का होना, अङ्गों की शिथिलता, अधोवायु का अवरोध, मलप्रवृत्ति का अभाव, आध्मान तथा भोजन का परिपाक न होना ये अतिसार के पूर्वरूप हैं ॥ ५ ॥

सर्वातीसारपूर्वरूपमाह— हृन्नाभीत्यादि। तोदः सर्वैर्हृदादिभिः सम्बध्यते। अत्र कुक्षिशब्द उदरैकदेशवाची, तेन न पौनरुक्त्यम्। अनिलसन्निरोध इति वाताप्रवृत्तिः। विट्सङ्गः पुरीषाप्रवृत्तिः; एतच्च दोषदूष्यसंमूर्च्छनावस्थाप्रतिनियतं पूर्वरूपं, तेन रूपावस्थायां नानुवर्तते, (यद्यनुवर्तेत तदा तत्र व्याधिरेव नारभ्येत, विट्सङ्गातिप्रतिषेधात्[1])। अविपाकोऽन्नस्य। पुरःसराणि पूर्वरूपाणीति ॥ ५ ॥

विमर्शः—पूर्वोक्त लक्षण आन्त्रिक क्षोभ के निदर्शक हैं और आन्त्रगत क्षोभ अतिसार का प्रवर्तक होता है यह पहिले ही कहा जा चुका है। इनमें से एक या अनेक लक्षण अतिसार उत्पन्न हो जाने पर भी उपस्थित रह सकते हैं किन्तु मलप्रवृत्ति का न होना रूप लक्षण दोष और दूष्य का संयोग होने ही उत्पन्न होता है कुछ काल पश्चात् नहीं रहता अत एव यह लक्षण रूपावस्था में नहीं जाता। यदि रूपावस्था में भी यह लक्षण रहता तो अतिसार रोग की उत्पत्ति ही न होती

१. अयं पाठः क ख पुस्तकयोर्नोपलभ्यते।

वातिकमतिसारं लक्षयति—

**अरुणं फेनिलं रूक्षमल्पमल्पं मुहुर्मुहुः ।**
**शकृदामं सरुक्शब्दं मारुतेनातिसार्यते ॥ ६ ॥**

वातिक अतिसार में अरुण, झागयुक्त, रूक्ष एवं आम मल थोडी-थोडी मात्रा में बार-बार पीडा एवं शब्द के साथ निकलता है ॥ ६ ॥

**वातिकमाह—अरुणमित्यादि । अरुणमिति वायोररूपस्यापि दोषदूष्यसंमूर्च्छनाद्भवति, एवमन्यत्रापि । फेनिलं; सफेनं; फेनाढ्यिलच । शकृत् पुरीषम् । सरुक्शब्दमिति सशूलं सशब्दं चेति ॥ ६ ॥**

**विमर्शः**—झाग युक्त मल का होना वातिक अतिसार का प्रमुख लक्षण है क्योंकि विगुण वायु से आंत्र की पुरःसरगति अनियमित होती है और वायु तथा जलीयांश मिलकर बाहर आते हैं। इसी कारण पीड़ा और शब्द की भी उपस्थित रहती है। यद्यपि वायु नीरूप है तथापि विशिष्ट प्रकार के दोषदूष्य-सम्मूर्च्छन की महिमा से ही मल का वर्ण अरुण हो जाता है। चरक ने चिकित्सा स्थान के १९ वें अध्याय 'विज्जलमामं विप्लुतमवसादि' से लेकर 'वातानुग्रथित-वर्चस्त्वात्' तक में आम और पक्व उभयविध वातिक अतिसार के लक्षणों का वर्णन किया है। माधव ने केवल मल के ही लक्षण दिये हैं किन्तु बृहत्त्रयी ( चरक, सुश्रुत, वाग्भट ) में मल के लक्षणों के अतिरिक्त सर्वशरीरगत लक्षणों का भी वर्णन किया गया है यथा—

······················**तत्र वातेन विज्जलम् । अल्पाल्पं शब्दशूलाढ्यं विबद्धमुपवेश्यते ॥ रूक्षं सफेनमच्छं च ग्रथितं वा मुहुर्मुहुः । तथा दग्धगुडाभासं सपिच्छापरिकर्तिकम् ॥ शुष्कास्यो भ्रष्टपायुश्च हृष्टरोमा विनिष्टनम् ॥** ( वा० नि० ८ )

इसी प्रकार सुश्रुत भी कहते हैं—

शूलाविष्टः सक्तमूत्रोऽन्त्रकूजी स्रस्तापानः सन्नकट्यूरुजङ्घः ।
वर्चो मुञ्चत्यल्पमल्पं सफेनं रूक्षं श्यावं सानिलं मारुतेन ॥ ( सु. उ. ४० )

अतिसार में मल के अतिरिक्त अन्य शरीरावयव में भी कुछ लक्षण उत्पन्न होते हैं। इसका कारण दोषों की सर्वदेहव्यापकता है। इसका स्पष्ट उल्लेख अर्शोनिदान में '**पञ्चात्मा मारुतः पित्तम्**' इत्यादि श्लोक के द्वारा किया भी है।

पैत्तिकमतिसारं लक्षयति—

**पित्तात्पीतं नीलमालोहितं वा तृष्णामूर्च्छादाहपाकोपपन्नम् ।**

( सु. उ. अ. ४० )

पैत्तिक अतिसार में मल पीला, नीला या कुछ रक्तवर्ण का आया है एवं रोगी को तृष्णा और मूर्च्छा होती है। सर्वाङ्ग में दाह एवं गुदपाक भी होता है।

**पैत्तिकमाह—पित्तादित्यादि । दाहपाकोपपन्नमिति दाहः सर्वाङ्गे, पाको गुद एव । उक्तं हि तन्त्रान्तरे-'तृष्णादाहस्वेदमूर्च्छाब्रध्नसन्तापपाकपरीतः' इति; ब्रध्नो गुदः । अत्राप्यतिसार्यते शकृदित्यनुवर्तते; एवं श्लैष्मिकेऽपि ॥**

**विमर्शः**—पित्त ( Bile ) की अत्यधिक उपस्थिति के कारण एवं रक्त की उपस्थिति होने से मल रक्तवर्ण का मिलता है। रक्त भी पित्त वर्ग का ही पदार्थ है अतः पित्त से ही उसका भी ग्रहण कर लिया जाता है। आगे भी रक्तातिसार का वर्णन करते हुए कहा है कि पैत्तिक अतिसार में और अधिक पित्तकारक पदार्थों के सेवन करने से रक्तातिसार की उत्पत्ति होती है। नीलवर्ण मल का होना भी मल में पित्त की उपस्थिति का ही सूचक है किन्तु इसमें अन्तर केवल

इतना है कि अपक्व पित्त ( जिसमें अम्लरस की उत्कटता और क्षत तथा रक्तस्राव की सम्भावना रहती है ) की उपस्थिति से मल नीला या श्याव वर्ण का होता है जब कि पक्व पित्त की उपस्थिति से पीला १। चरक ने पित्तातिसार के लक्षणों का निम्न प्रकार से वर्णन किया है—'**तस्य रूपाणि हारिद्रं हरितं नीलं कृष्णं रक्तपित्तोपहितमतिदुर्गन्धमतिसार्यते पुरीषं तृष्णादाहस्वेदमूर्च्छा-शूलब्रध्नसन्तापपाकपरीत इति पित्तातिसारः**' ( च. चि. १० ) वाग्भट ने भी ठीक ये ही लक्षण लिखे हैं। अतिसार में गुदापाक का होना पित्तातिसार का प्रधान लक्षण ( Cardinal point ) है; क्योंकि '**पित्तादृते पाको न**' इस सिद्धान्त के अनुसार पित्त के बिना पाक नहीं हो सकता। मल का अत्यन्त दुर्गन्धयुक्त होना भी मल में अपक्व पित्त की उपस्थिति का सूचक है।

श्लैष्मिकमतिसारमाह—

## शुक्लं सान्द्रं श्लेष्मणा श्लेष्मायुक्तं विस्रं शीतं हृष्टरोमा मनुष्यः ॥ ७ ॥

**( सु. उ. अ. ४० )**

कफज अतिसार से पीडित मनुष्य के रोंगटे खड़े हो जाते हैं और वह सफेद, गाढ़े, कफयुक्त-दुर्गन्धि तथा शीतल मल का परित्याग करता है ॥ ७ ॥

**श्लैष्मिकमाह—शुक्लमित्यादि। शुक्लमित्यादिना हृष्टरोमा इत्यन्तेन श्लैष्मिकः। विस्रः आमगन्धि ॥ ७ ॥**

**विमर्शः**—मल में श्लेष्मा ( Mucus ) की उपस्थिति श्लैष्मिक अतिसार का मुख्य लक्षण है। कफ सौम्य है अतः उसकी उपस्थिति के कारण अपेक्षिक शीतता एवं रोमहर्षता होती है। कफ के पिच्छिल गुण के कारण मल सान्द्र रहता है। मल के साथ आम एवं कदाचित् पूय आने पर विस्र गन्ध भी आती है। अमीबिक डिसेण्ट्री का मल भी अति दुर्गन्धयुक्त होता है उसमें श्लेष्मा का भी निस्सरण होता है। अमीबिक डिसेण्ट्री से कदाचित् रक्त भी आ जाता है किन्तु इसमें कदापि रक्त नहीं आता। चरक ने श्लेष्मातिसार के लक्षण निम्न कहे हैं—

'**तस्य रूपाणि स्निग्धं श्वेतं पिच्छिलं तन्तुमदामं गुरु दुर्गन्धं श्लेष्मोपहितमनुबद्धशूल-मल्पाल्पमभीक्ष्णमतिसार्यते सप्रवाहिकं गुरूदरगुदबस्तिवङ्क्षणदेशः कृतेऽप्यकृतसंज्ञः सलो-महर्षः, सोत्क्लेशो निद्रालस्यपरीतः सदनोऽन्नद्वेषी चेति श्लेष्मातिसारः**' ॥ ( च. चि. १७ )

साम्निपातिकमतिसारं वर्णयति—

## वराहस्नेहमांसाम्बुसदृशं सर्वरूपिणम् ।
## कृच्छ्रसाध्यमतीसारं विद्याद्दोषत्रयोद्भवम् ॥ ८ ॥

शूकर—वसा मांस के धोवन के सदृश एवं सर्वदोषों के रूपों से युक्त अतिसार को त्रिदोषज समझना चाहिये। यह कृच्छ्रसाध्य होता है ॥ ८ ॥

**साम्निपातिकमाह—वराहेत्यादि। वराहस्नेहः शूकरस्य मेदो मज्जा वा, मांसाम्बु मांसप्रक्षालनोदकं, तैः सदृशम्। सर्वरूपिणमिति उक्तवाताद्यतीसारत्रयलक्षणयुक्तम्। एवं-विधमतीसारं दोषत्रयोद्भवं विद्यात्; तं च कृच्छ्रसाध्यं, त्रिदोषजत्वादेव ॥ ८ ॥**

**विमर्श**—त्रिदोषज अतिसार में कहा गया स्नेह सदृश मल वसामल (Fatty stool) ही है यह स्थिति वसा के पाचन और शोषित न होने की सूचक है। इस विषय में प्राइस महोदय ने कहा है—'Deficient digestion of fat deficient absorption of fatty acids and soaps give rise to fatty or soap diarrhoea respectively' अर्थात् वसा का समुचित पाचन एवं वसीय अम्ल और साबुन का समुचित शोषण न होना ही वसाजन्य अतिसार

१. दुर्गन्ध हरितं श्याव पित्तमम्ल स्थिर गुरु। अम्लिकाकण्ठहृद्दाहकरं साम विनिर्दिशेत् ॥
आताम्र पीतमत्युष्ण रसे कटुकमस्थिरम्। पक्वं विगन्धं विज्ञेयं रुचिपक्तृबलप्रदम् ॥

का मूल है । इस अवस्था में मल द्वारा अपाचित वसा निकल जाती है । अपाचित वसा का निकलना अग्न्याशय रोग (Pancreatic disease) का सूचक है । वसापाचन में अग्न्याशय रस ही प्रमुख भाग लेता है । अग्न्याशय के रोगग्रस्त होने से तज्जन्य रस की कमी हो जाती है जिसके परिणाम स्वरूप वसा का समुचित पाचन नहीं होता एवं वह मल में अपक्वावस्था में ही निकल जाती है । अग्न्याशय रस की कमी का मल पर क्या प्रभाव पड़ता है इसका विवेचन करते हुए प्राइस महोदय कहते हैं—'The stools are bulky and pale owing to excess of fat, the proportion of which in the dried faeces may be fncreased to 60 to 80 percent from the normal of 15 to 25 percent अर्थात् अग्न्याशय रस की कमी के कारण पाचन और शोषण के अभाव से मल की मात्रा अधिक ( ६०-८०% ) हो जाती है एवं वसा के आधिक्य से मल का वर्ण अधिक पीत भी हो जाता है । आगे चलकर उस । सूक्ष्म विवेचन करते हुए प्राइस ने कहा है-Microscopically oil droplets are seen to ether with crystals of fatty acids and soaps which are formed by bacterial decomposition of the undigested fat' अर्थात् सूक्ष्मदर्शक से देखने पर मल में वसीय अम्ल और साबुन के साथ-साथ तैल-बिन्दु भी दृष्टिगोचर होते हैं ।

त्रिदोषज अतिसार को बहुलक्षण होने के कारण कृच्छ्रसाध्य कहा गया है । चरक ने भी विकृतिविषमसमवायारब्ध त्रिदोषज अतिसार को सम्प्राप्ति का वर्णन करने के पश्चात् उसके लक्षणों का निम्न रीति से वर्णन किया है—'तत्र शोणितादिषु धातुष्वतिप्रदुष्टेषु हारिद्रहरितनील-माञ्जिष्ठमांसधावनसन्निकाश रक्तं कृष्ण श्वेत वराहमेद सदृशमनुबद्धमवेदनं वा समा-सव्यत्यासादुपवेश्यते शकृद् ग्रथितमामं शकृदपि वा पक्वमनतिक्षीणबलमांसशोणितबलो मन्दाग्निविहतमुखरसश्च तादृशमातुरं कृच्छ्रसाध्यं विद्यात् ।' ( च० चि० १९।१३ )

शोकजमतिसारं वर्णयति—

**तैस्तैर्भावैः शोचतोऽल्पाशनस्य वाष्पोष्मा वै वह्निमाविश्य जन्तोः ।**
**कोष्ठं गत्वा क्षोभयेत्तस्य रक्तं तच्चाधस्तात् काकणन्तीप्रकाशम् ॥ ९ ॥**
**निर्गच्छेद्वै विड्विमिश्रं ह्यविड् वा निर्गन्धं वा गन्धवद्वाऽतिसारः ।**
**शोकोत्पन्नो दुश्चिकित्स्योऽतिमात्रं रोगो वैद्यैः कष्ट एष प्रदिष्टः ॥१०॥**

**( सु. उ. अ. ४० )**

धननाश तथा बन्धुनाश आदि दुर्घटनाओं के कारण शोकसन्तप्त और इसी कारण अल्प भोजन करने वाले मनुष्य को अतिवाष्पता ( नेत्र नासा तथा गले से निकलने वाले जलीय स्राव ) से उत्पन्न ऊष्मा उसकी कोष्ठस्थित पाचकाग्नि को दूषित करके रक्त को भी क्षुभित करता है । इस प्रकार क्षुभित एवं गुञ्जाफल के समान वर्ण वाला रक्त मलरहित या मलयुक्त, निर्गन्ध या सगन्ध होकर गुदमार्ग से निकलता है । यह शोकोत्पन्न अतिसार कहलाता है । इस दुश्चिकित्स्य अतिसार को वैद्यों ने कष्टसाध्य कहा है ॥ ९-१० ॥

**शोकजमाह—तैस्तैरित्यादि । तैस्तैर्भावैर्धनबन्धुनाशादिभिः । शोचतः शोकं कुर्वतः । अल्पाशनस्य शोकादेवाल्पं भुञ्जानस्यः, एतेन धातुक्षयोऽप्यस्य स्यादित्युक्तम् । वाष्पोऽश्रुद्रु-तनेत्रनासागलादिगतं जलं, तत्सहितं ऊष्मा शोकजं देहतेजो वाष्पोष्मा, स कोष्ठं गत्वा, वह्निमाविश्य व्याकुलीकृत्य, क्षोभयेत्तस्य रक्तम् ऊष्मत्वद्रवत्वाभ्यां समानगुणत्वात्, तच्च रक्तं**

१. 'मन्यूद्भवनेत्रनासागलादिगतम्' इति ख ।

काकणन्तीप्रकाशं गुञ्जाफलसंकाशम्, अधस्ताद्निर्गच्छेत्। पंक्तिमाविश्येति पाठान्तरे स एवार्थः। गदाधरस्तु वह्निशब्देन पित्तमाह। तच्च रक्तं विड्विमिश्रं निर्गच्छेत्; अविड् वा अल्पविट्, अल्पाशनत्वात्। निर्गन्धं गन्धवद्वेति विकल्पोऽविदभ्यामितिकार्तिकः, अन्ये तु पित्तस्य पूतित्वात् प्रबलगन्धवत्ता, तस्य नातिदुष्ट्या निर्गन्धत्वमिति; गन्धश्च विस्र इत्याहुः। क्षोभयेत्तस्य रक्तमित्यत्र 'शोषयेत्तस्य भुक्तम्–' इति पाठान्तरमयुक्तं, काकणन्तीप्रकाशत्वे येत्वन्तराभावात्, तस्मादाद्य एव पाठो ज्यायान्, व्याख्यातश्च जेज्जटादिभिः सर्वैरेव। अयं वातपित्तज उक्तः। दुश्चिकित्स्योऽतिमात्रमिति शोकापनोदं विना केवलेन भेषजेनानुपशमात्। अत एवाह-कष्ट एष प्रदिष्ट इति। वैद्यैर्ब्रह्मादिभिः। गदाधरस्त्वाह-'एष' इत्यनेनैवंसम्प्राप्तिक एव कष्टो न त्वन्यः शोकज इति ॥ ९-१० ॥

**विमर्शः**—शोकज से चरकोक्त भयज अतिसार का भी ग्रहण कर लेना चाहिए; क्योंकि दोनों ही मानसिक विकार से उत्पन्न होते हैं। आधुनिक दृष्टि से इनका परिगणन वातसंस्थानजन्य अतिसार (Nervous diarrhoea) की श्रेणी में किया जा सकता है। वातसंस्थानजन्य अतिसार मे मल में रक्त का आना नहीं बताया गया, किन्तु रोग की अवस्था पुरानी हो जाने पर पुनः पुनः क्षोभ होने के कारण आन्त्र में व्रण उत्पन्न हो सकते हैं, एव रक्त का आगमन सम्भव है। इस प्रकार मल में रक्त के आने की प्रवृत्ति तुरत न होकर कुछ काल पश्चात् होती है। इसका प्रधान कारण भोजन का अभाव एवं धातुक्षय है। शोकज अतिसार में वात के साथ पित्त का अनुबन्ध भी रहता हैं अन्यथा रक्तप्रवृत्ति असम्भव है। अतएव सम्प्राप्ति में अग्नि-दुष्टि का भी विशेषतया उल्लेख किया गया है। वाग्भट ने भी वात के साथ पित्त का अनुबन्ध बताते हुए कहा है—

**भयेन क्षोभिते चित्ते सपित्तो द्रावयेच्छकृत्। वायुस्ततोऽतिसार्येत क्षिप्रमुष्णं द्रवं प्लवम् ॥**
**वातापित्तसमं लिङ्गैराहुस्तद्वच्च शोकतः**

वस्तुतः रक्त पित्तवर्ग की धातु है अतः पित्तदुष्टि से उसकी भी दुष्टि होती है।

मानसिक उपचार द्वारा शोक को बिना दूर किये केवल औषधोपचार से यह अतिसार शान्त नहीं होता अत एव इसे दुश्चिकित्स्य कहा है। गदाधर जी का कथन है कि उक्त सम्प्राप्ति वाला शोकज अतिसार ही कष्टसाध्य होती है अन्य नहीं। चरक एवं वाग्भट ने शोकज या भयज अतिसार में रक्तागमन का उल्लेख नहीं किया है। चरक ने **'कामशोकभयाद्वायुः'** इस वचन के अनुसार **'आगन्तू द्वावतीसारौ मानसौ भयशोकजौ'** इस पङ्क्ति के द्वारा भय एवं शोकज दो मानसिक अतिसारों को मानकर **'तत्तयोर्लक्षणं वायोर्यदतीसारलक्षणम्'** के द्वारा वातिक अतीसार के समान ही दोषों के लक्षण भी कह दिये हैं। वस्तुतः चरक ने शोक और भय से तत्काल होने वाले अतिसार का ही वर्णन किया है। तत्काल रक्त का आना भी असम्भव है। रक्तप्रवृत्ति अतिसार की पुराणावस्था में ही सम्भव है जैसा कि पिछली पङ्क्तियों में वर्णन किया जा चुका है। यद्यपि वाग्भट ने भी इन अतिसारों में रक्तप्रवृत्ति का स्पष्ट उल्लेख नहीं किया है तथापि **'वातपित्तसमं लिङ्गैः'** इसमें पित्त नाम देने से तज्जातीय रक्त का भी ग्रहण कर सकते हैं; क्योंकि आगे माधव ने भी पित्तातिसार के परिवर्धित रूप का ही रक्तातिसार में परिणत होना स्वीकार किया है।

आमातिसारमाह—

**अन्नाजीर्णात् प्रद्रुताः क्षोभयन्तः कोष्ठं दोषा धातुसंघान्मलांश्च ।**
**नानावर्णं नैकशः सारयन्ति शूलोपेतं षष्ठमेनं वदन्ति ॥११॥**

**( सु. उ. अ. ४० )**

अन्न के पचने के कारण प्रकुपित हुए दोष कोष्ठ, रक्तादि धातु तथा मलों को दूषित करके अनेक (यथादोष) वर्णों से युक्त शूलसहित मल को बार-बार निकालते हैं। इस छठे अतिसार को आमातिसार कहते हैं ॥ ११ ॥

आमातीसारमाह—अन्नाजीर्णादित्यादि। अन्नं च तदजीर्णं चेति अन्नाजीर्णम्। अत एवाह क्षारपाणिः—'यथाभुक्तमशनमुपविशति'-इति। प्रदुता विमार्गगाः। क्षोभयन्तो दूषयन्तः। धातुसंघान् रक्तादीन्। मलान् पुरीषादीन्। नैकशो बहुशः ॥ ११ ॥

विमर्शः—अतिसार के कारणा का विवेचन करते हुए अजीर्ण को भी एक कारण माना है। आन्त्र में अजीर्ण अन्न की उपस्थिति बाह्य पदार्थ ( Foriegn body = शल्य ) के समान आन्त्रिक कला में क्षोभ उत्पन्न करके अतिसार को उत्पन्न करता है। इसके अतिरिक्त अजीर्ण पदार्थ की उपस्थिति से आत्मविषमतया ( Auto intoxication ) जन्य अतिसार भी हो सकता है। इस अतिसार में मल अपक्व एवं पर्याप्त मात्रा में निकलता है। मल के अतिरिक्त कदाचित् रक्त आदि धातुओं का स्राव भी होता है। आमातिसार में तीनों दोषों का सम्बन्ध रहता है अतः जिस दोष की अल्बणता रहती है उसी के अनुसार मल का वर्ण तथा अन्य लक्षण भी होते हैं। चरक ने इस अतिसार को पृथक् न मानकर अजीर्ण से प्रकुपित त्रिदोष के कारण सन्निपात के अन्तर्गत ही मान लिया है। इसकी उत्पत्ति विशेषतः आमाजीर्ण से ही होती है अतः सुश्रुत ने हेतुप्रत्यनीकचिकित्सा (आमपाचन एव लङ्घन) के लिये ही इसका पृथक् विवेचन किया है। यही कारण है कि सुश्रुत की कुछ पुस्तकों में 'अन्नाजीर्णात्' के स्थान पर 'आमाजीर्णात्' ऐसा पाठभेद उपलब्ध होता है।

शूलोपेतम्—आम की उपस्थिति के कारण ही मलत्याग के समय पीड़ा होती है, क्योंकि आम जिस स्थान पर रहेगा वहाँ वह तत्तद्दोष की उल्बणता के अनुसार तोद ( वातोल्बणता में ), दाह ( पित्तोल्बणता में ), गौरव ( कफोल्बणता ) आदि पीडाओं से पीडित करता है। प्रसग से आम का वर्णन करना भी उपयुक्त है—

जठरानलदौर्बल्यादविपक्वस्तु यो रसः। स आमसंज्ञको देहे सर्वरोगप्रकोपकः ॥

इसके अतिरिक्त आतङ्कदर्पणकार ने निम्न रूप से भी वर्णन किया है—

आहारस्य रसः शेषो यो न पक्वोऽग्निलाघवात्। स हेतुः सर्वरोगाणामाम इत्यभिधीयते ॥

इस प्रकार जठराग्नि, भूताग्नि या धात्वग्नि से अपाचित आहार रस ही आम कहलाता है। इससे दूषित दोष एव दूष्य भी साम कहलाता है। आतङ्कदर्पणकार ने आम का स्वरूप भी निम्न प्रकार से वर्णित किया है—

अविपक्वमसंयुक्तं दुर्गन्धं बहु पिच्छिलम्। सादनं सर्वगात्राणामाममित्यभिधीयते ॥

प्रकृति में पुनः षष्ठ पद देना नियम के लिये है। अर्थात् अतिसार छ प्रकार के ही होते हैं। इस प्रकार विसूचिकादिजन्य विविध अतिसारों की पृथक् गणना नहीं होती।

चिकित्सासौकर्यार्थमामपक्वलक्षणमाह—

संसृष्टमेभिर्दोषैस्तु न्यस्तमप्स्ववसीदति।
पुरीषं भृशदुर्गन्धि पिच्छिलं चामसंज्ञितम् ॥ १२ ॥
एतान्येव तु लिङ्गानि विपरीतानि यस्य वै।
लाघवं च विशेषेण तस्य पक्वं विनिर्दिशेत् ॥ १३ ॥

( सु. उ. अ. ४० )

वात आदि दोषों के लक्षणों से युक्त मल यदि अत्यन्त दुर्गन्धित एवं पिच्छिलतायुक्त हो और जल में डूब जाये तो उसे आम-मल कहते हैं। जिस मल में इसके विपरीत (दुर्गन्ध तथा पिच्छिलता

का अभाव एवं जल पर तैरना ) लक्षण हों एवं शरीर और कोष्ठ में लघुता विशेष रूप में पाई जाय तो उस मल को पक्व समझना चाहिए ॥ १२-१३ ॥

सर्वातिसाराणां चिकित्सोपयोगित्वेनामलक्षणं पक्वलक्षणं चाह—संसृष्टमित्यादि । संसृष्टं सम्बद्धम्, एभिर्दोषैर्दुष्टिभिरुक्तवाताद्यतीसारलिङ्गैः । दुष्ट्यश्चात्र यथासम्भवं व्यस्ताः समस्ताश्च बोद्धव्याः; तेन सर्वातिसाराणां न सान्निपातिकत्वप्रसङ्गः । न्यस्तमप्सु जले क्षिप्तम्; अवसीदति निमज्जति, आमस्य गौरवात् । भृशशब्दः पिच्छिलेनापि सम्बध्यते । दुर्गन्धि विस्रम् । पिच्छिलमामसम्बन्धात् । एतानीति जलनिमज्जनादीनि लाघवं कोष्ठस्य शरीरस्य च, चकारेण कफशैत्यदुष्ट्यादिकं विनाऽप्यम्बुनिमज्जनं लक्षणमिति समुच्चीयते । यदुक्तं—'मज्जत्यामा गुरुत्वाद्विट् पक्वा तूत्प्लवते जले । विनाऽतिद्रवसङ्घाताच्छ्लेष्मशैत्यप्रदूषणात्'—इति । अथवा आमालिङ्गवैपरीत्येनैव लाघवे सिद्धे पुनर्लाघवकरणं तत् कफदुष्ट्यादिव्यतिरेकं बोधयतीति ॥ १२-१३ ॥

**विमर्शः**—पक्व मल के वर्णन में 'लाघवं च' इस प्रकार ग्रहण से कफदुष्टि आदि से रहित पुरीष का ही ग्रहण करना चाहिए क्योंकि कहा भी है—मज्जत्यामा गुरुत्वाद्विट् पक्वा तु प्लवते जले । विनातिद्रवसंघाताच्छ्लेष्मशैत्यप्रदूषणात् ॥ इसका तात्पर्य यह है कि यद्यपि कफभूयिष्ठ पक्व मल भी जल में डूब जाता है तथापि उसे केवल इसी परीक्षा के बल पर अपक्व न मान लेना चाहिए अपितु अत्यन्त दुर्गन्धि तथा शरीर का भारीपन आदि लक्षणों के मिलने पर ही उसे अपक्व समझना चाहिए अन्यथा नहीं । इसीलिये मधुकोशकार ने कहा है कि 'आमलिङ्गवैपरीत्येनैव लाघवे सिद्धे पुनर्लाघवकरणं तत् कफदुष्ट्यादिव्यतिरेकं बोधयति' अर्थात् यद्यपि आम के लक्षणों से विपरीत एतावन्मात्र कहने से ही लाघव का ग्रहण हो सकता था, पुनः लाघव शब्द का उपादान करने से प्रतीत होता है कि कफदुष्टि से रहित मल की यह जलनिमज्जनपरीक्षा है, कफ दुष्टि से युक्त की नहीं, क्योंकि वाग्भट ने कहा है—'कफात् पक्वोऽपि मज्जति' ।

अतिसारस्यासाध्यलक्षणानि निरूपयति—

**पक्वजाम्बवसङ्काशं यकृत्खण्डनिभं[1] तनु ।**
**घृततैलवसामज्जवेशवारपयोदधि ॥ १४ ॥**
**मांसधावनतोयाभं कृष्णं नीलारुणप्रभम् ।**
**मेचकं स्निग्धकर्बूरं चन्द्रकोपगतं घनम् ॥ १५ ॥**
**कुणपं मस्तुलुङ्गाभं सुगन्धि[2] कुथितं बहु ।**
**तृष्णादाहतमःश्वासहिक्कापार्श्वास्थिशूलिनम्[3] ॥ १६ ॥**
**संमूर्च्छारतिसंमोहयुक्तं पक्वबलीगुदम् ।**
**प्रलापयुक्तं च भिषग्वर्जयेदतिसारिणम् ॥ १७ ॥**
**'असंवृतगुदं क्षीणं दुराध्मातमुपद्रुतम् ।**
**गुदे पक्वे गतोष्माणमतिसारकिणं त्यजेत्[4]' ॥ १८ ॥**

१. 'यकृत्पिण्डनिभम्' इति ग । २. 'दुर्गन्धम्' इति क ।
३. 'दाहारुचि' इति क । 'दाह-भ्रम' इति ग । ४. अतिसारिणमुत्सृजेत्' इति ग ।

श्वासशूलपिपासार्तं क्षीणं ज्वरनिपीडितम् ।
विशेषेण नरं वृद्धमतीसारो विनाशयेत ॥ १९ ॥(सु० उ० ३३)
( शोथं शूलं ज्वरं तृष्णां कासं श्वासमरोचकम् ।
छर्दि मूर्च्छां च हिक्कां च दृष्ट्वाऽतीसारिणं त्यजेत्[1] ॥ )

जिस अतिसार में पके हुए जामुन के समान स्निग्ध कृष्ण वर्ण वाला, यकृत् खण्ड के समान कृष्णलोहित, पतला, घृत, तैल, [1]वसा, [2]मज्जा, [3]वेशवार, दूध, दही तथा मांस धोये हुए जल के समान वर्णवाला, अञ्जनवत् कृष्ण चाष पक्षी के पंखों के समान नील अरुण, मर्दित अंजन के पिण्ड के समान कृष्णरूक्ष ( मेचक ), स्निग्ध तथा नानावर्ण, मयूर-पिच्छ के समान चन्द्रिका-युक्त, घन, मुर्दे के समान गन्धवाला, मस्तिष्क के समान, सुगन्धित, सडा हुआ एवं मात्रा में अधिक मल आता हो तथा रोगी तृष्णा, दाह, तम, श्वास, हिक्का, पार्श्वशूल तथा अस्थिशूल से पीड़ित हो, मूर्च्छा ( मनोमोह ), अरति, समोह ( इन्द्रियमोह ) से युक्त हो, जिसकी गुदवलियां पक गई हों तथा प्रलाप करता हो ऐसे अतिसार के रोगी की चिकित्सा न करनी चाहिए। जिस रोगी को गुदवलियां संकुचित न हों, जो क्षीण हो तथा जिसका पेट अधिक फूल गया हो, जिसको उपद्रव हो गये हों, गुदपाक होने पर भी जिसमें गर्मी न रह गई हो ऐसे रोगी की चिकित्सा न करनी चाहिए। श्वास, शूल और पिपासा से पीडित, क्षीण, ज्वरग्रस्त, विशेषतः वृद्ध रोगी को अतिसार नष्ट कर देता है ॥ १४-१९ ॥

( जिस अतिसारग्रस्त रोगी को शोथ, शूल, ज्वर, तृष्णा, कास, श्वास, अरुचि, वमन, मूर्च्छा, और हिक्का से युक्त देखें उसे असाध्य समझ कर उसकी चिकित्सा न करें ॥ )

असाध्यलक्षणान्याह—पक्वेत्यादि। पक्वजाम्बवसंकाश पक्वजम्बूफलसदृशवर्णं स्निग्ध-कृष्णमित्यर्थः। यकृत्खण्डनिभं कृष्णलोहितम्। तनु स्वच्छ(ल्प)म्। घृतादीना मांसधावन-तोयान्तानामिवाभा प्रतिभासो यस्य तत्तथा। वेशवारो 'निरस्थि पिशितं पिष्टं दधिक्षीर-समन्वितम्। 'एलामरिचसंयुक्तंवेशवार इति स्मृतम्' इत्यादिपरिभाषितमांसप्रकारः। कृष्ण-मञ्जनप्रख्यम्। एतच्च कृष्णत्वादिकं पित्तातिसारवर्ज्यं बोद्धव्यं, तत्र रूपत्वेन पठितत्वात्। नीलारुणं चाषपक्षवर्णम्। मेचकंमर्दनाञ्जनपिण्डवद्रौक्षकृष्णत्वम्। कर्बूरं नानावर्णं; तच्च स्निग्धं स्नेहद्रवधातुयोगात्। चन्द्रकोपगतं मयूरपिच्छचन्द्रकैरिव धातुस्नेहैरुपगतम्। उक्तं हि—करवीराचार्येण,—चन्द्रकः शिखिपिच्छाभैर्नीलपीतादिराजिभिः। आवृतं वेशवारा-म्बुमज्जक्षीरोपमं त्यजेत्' इति। तदेव घनं धात्वन्तरव्यामिश्रत्वात्। कुणपं शवदुर्गन्धि। मस्तुलुङ्गाभं मस्तुलुङ्गं मस्तकाभ्यन्तरस्नेहः घृतकेति ख्यातं, तत्सदृशम्। कुथितं पूति। तृष्णेत्यादि। तृष्णादीनां पार्श्वास्थिशूलान्तानां द्वन्द्वं कृत्वा मत्वर्थीय इनिः, तृष्णादियुक्त-मित्यर्थः। अत्र संमूर्च्छा मनोमोहः, संमोह इन्द्रियमोहः, इत्यपौनरुक्त्यम्। चकाराच्चरकोक्तः ( च. चि. अ. १९ )। सहसोपरतातीसारश्चासाध्यो बोद्धव्यः पक्ववलीगुदं पक्वा वलयो गुदे यस्य त पक्ववलीगुदम्। असंवृतगुद गुदसंवरणाक्षमम्। तमेव क्षीण बलोपचयरहितम्।

१. वसा—शुद्धमांसस्य यः स्नेहः सा वसा परिकीर्तिता ( चर्बी' ति लोके प्रसिद्धा )।

२. स्थूलास्थि के अन्दर का स्निग्ध पदार्थ।

३. निरस्थि पिशित पिष्ट स्विन्न गुडघृतान्वितम्। कृष्णामरिचसयुक्त वेशवार इति स्मृतः॥

५. आतङ्कदर्पणसम्मतोऽयं पाठः।

दूराध्मातं भृशमाध्मानयुक्तं, तस्य विरेकसाध्यत्वेनातिसारविरुद्धोपक्रमत्वात्; दुरात्मानमिति पाठान्तरे दुष्टान्तःकरणम्, अजितेन्द्रियमिति जेज्जट, उपद्रुतमतीसारोपद्रवैः शोथादिभिर्युक्तम्। यदुक्तं 'शोथं शूलं ज्वरं तृष्णां श्वासं कासमरोचकम्। छर्दिं मूर्च्छां च हिक्कां च दृष्ट्वाऽतीसारिणं त्यजेत्' इति। गुदे पक्वे गतोष्माणमिति गुदे पाकारम्भकपित्ते वर्तमानेऽपि गतोष्माणं शीतगात्रं नष्टाग्निं वा। अतिसारकिणम् अतिसारयुक्तम्। 'वातातिसाराभ्यां कुक् च' (पा. अ. ५ पा. २ सू. १२९) इति कुक्, चादिनिः। विशेषेणेति वचनाद्बालस्याप्यतिसारोऽसाध्य इति बोधयति। यदाह सुश्रुतश्चिकित्सायां-'कृच्छ्रश्चायं बालवृद्धेष्वसाध्यः' (सु. उ. अ. ४०) इति। एतच्चाबलत्वे सति बोद्धव्यम् ॥ १४-१९ ॥

**विमर्शः**—चरक ने उन्नी वें अध्याय के तेरहवें सूत्र में **'एभिर्वर्णैं रतिसार्यमाणं सोपद्रवमातुरमसाध्योऽयमिति प्रत्याचक्षीत'** से लेकर **'सहसोपरतविकारमतिसारिणमचिकित्स्यं विद्यात्'** तक जिन सन्निपातातिसार के असाध्य लक्षणों का वर्णन किया है वे प्रायः सुश्रुतोक्त असाध्य लक्षणों के सदृश ही हैं। यहाँ पर मल के कुछ भौतिक लक्षणों का निदर्शन करके अतिसार की असाध्यता का व्याख्यान किया है। आधुनिकों ने कारण सहित विभिन्न प्रकार के मलों के लक्षणों का प्रतिपादन निम्न प्रकार से किया है—

१. **तण्डुलोदकमल**—इसमें पित्त का अंश नहीं रहता। यह विसूचिका तथा भयंकर आन्त्रकलाशोथ का प्रधान लक्षण है। २ **हरिताभपीतमल** (Per-soup stool)—यह मुख्यतः आन्त्रिकज्वर का निदर्शक है। यह प्रायः पीतरक्त भी होता है, सम्भवतः इसीको माधव ने **'यकृत्खण्डविभम्'** के द्वारा प्रतिपादित किया है। **३. हरा मल**—यह बालातिसार ( Infantile diarrhoea ) का रूप है। **४. वसाभ या तैलाभ मल** ( Fatty or oily stool )—इस प्रकार के मल का होना अग्न्याशयिक व्याधि का ज्ञापक है। घृततैलवसाभ के द्वारा मल के इसी रूप का प्रतिपादन किया गया है।

**कृष्णमल** ( Black stool )—लोह एवं विस्मय सेवन के अतिरिक्त रक्त की उपस्थिति से भी यह वर्ण होता है। यदि रक्त की उपस्थिति होगी तो जल डालने से वह रक्तवर्ण का हो जायगा। यदि रक्त आन्त्र के ऊपरी भाग से आता है तभी मल का वर्ण काला हो जाता है। इस अवस्था को मैलीना ( Melaena ) कहते हैं और इसके निम्न कारण हैं—1. Castro-duodenal ulcer = आमाशय-ग्रहणी व्रण 2. Gastrie Cancer=आमाशयिक कैंसर 3.Typhoid = आन्त्रिकज्वर 4. Kala Azar = कालाजार 5. Cirrhosis of the Liver etc = यकृत् आदि का तन्त्विक, परिवर्त्तनयुक्त शोथ। यदि रक्त आन्त्र के अधोभाग से आता है तो मल लाल होगा। यह स्थिति अर्श या गुदविदार में हो सकती है।

**चन्द्रकोपगतम्**—इस प्रकार का मल सम्भवतः फास्फोरस विष के सेवन से होता है। ये सब असाध्य क्यों हो गए हैं यह विचारणीय प्रश्न है। किन्तु इसमें सन्देह नहीं कि ये कष्टसाध्य होते हैं।

**उपद्रुतम्**—शोथ आदि से उपद्रुत अतिसार असाध्य होता है। शोथ, शूल, ज्वर, तृष्णा, श्वास, कास, अरोचक, वमन, मूर्च्छा और हिक्का अतिसार रोग के उपद्रव होते हैं।

**गुदे पक्वे गतोष्माणम्**—'पित्तादृते पाको न' इस उक्ति के अनुसार पाक होने में पित्त की उपस्थिति अनिवार्य है, ऊष्मा पित्त का ही गुण है अतः ऐसी स्थिति में उष्मा का न मिलना अरिष्टसूचक है। अथवा 'गतोष्माणम्' यह अलग लक्षण है जिसका तात्पर्य है कि अतिसार द्वारा अत्यधिक जलीय धातु निकल जाने से रक्त की तरलता कम हो जाने से उसके सञ्चार में बाधा होती है और शारीरिक तापक्रम क्षीण हो जाता है।

प्रसङ्गाद् रक्तातिसारं वर्णयति—

**पित्तकृन्ति यदाऽत्यर्थं द्रव्याण्यश्नाति पैत्तिके।**
**तदोपजायतेऽभीक्ष्णं रक्तातीसार उल्बणः ॥ २० ॥**

पैत्तिक अतिसार से पीडित रोगी जब पित्तवर्धक पदार्थों का निरन्तर एवं अतिमात्रा में सेवन करता है तो भयंकर रक्तातिसार की उत्पत्ति होती है ॥ २० ॥

ननु, रक्तजोऽप्यतिसारोऽस्ति तस्य सप्तमत्वापत्तेरुक्तं षट्त्वं विरुध्यते, इत्याशङ्क्य पैत्तिकस्यैवायमवस्थाविशेष इत्याह—पित्तेत्यादि पैत्तिकेऽतीसारे विद्यमाने भविष्यति वा पित्तकृन्ति पित्तकारकाणि द्रव्याण्यत्यर्थं प्रभूतमभीक्ष्णं निरन्तरमश्नाति तदा रक्तातीसार उल्बणो महानुपजायत इति सम्बन्धः। पत्र चारुणकृष्णपाण्डुत्वादिना वातादयो दूषका बोद्धव्याः। यदुक्तं—'दोषलिङ्गेन मतिमान् संसर्गं तत्र लक्षयेत्' इति। एवं स्नेहाजीर्णविसूचिकाविषार्शःक्रिमिप्रभृतिजन्येष्वतीसारेषु षट्कातिरिक्तत्वं प्रतिषिद्धं बोद्धव्यम्, अव्यभिचरितदोषलिङ्गत्वादिति जेज्जटः ॥ २० ॥

विमर्श—अतः रक्तातिसार सातवाँ होने से पूर्वोक्त छः की संख्या बढ जाती है ऐसी शंका हो सकती है। अतिसारों की संख्या करते हुए रक्तातिसार का पाठ नहीं किया गया है किन्तु इसको पैत्तिक अतिसार का ही वर्धित रूप मानने से उक्त शंका का पूर्णतः परिहार हो जाता है। यह पित्तातिसार का ही अवस्थाविशेष है। इसमें पित्त के साथ अन्य दोषों का भी सम्बन्ध होने पर रक्त में कृष्णत्व, पाण्डुत्व आदि वर्ण मिल सकते हैं, कहा भी है—**'दोषलिङ्गेन मतिमान् संसर्गं तत्र लक्षयेत'** अर्थात् तत्तद्दोष के लक्षणों को देखकर रक्तातिसार में तत्तद्दोष के संसर्ग का अनुमान कर लेना चाहिये। प्रकृतसमसमवाय होने से इनका पृथक् पाठ करना अपेक्षित नहीं है। इस प्रकार स्नेह, अजीर्ण, विसूचिका तथा विष आदि विविध कारणों से उत्पन्न होने वाले अतिसारों को भी वातादिजन्य ही समझना चाहिये पृथक् नहीं। चरक ने भी रक्तातिसार का पृथक् पाठ न करके **'रक्तपित्तोपहितम्'** इस लक्षण के द्वारा पित्तातिसार में ही समावेश कर दिया है।

**पित्तकृन्ति**—अम्ल, लवण, कटु, क्षार तथा तीक्ष्ण पदार्थ पित्तवर्धक होते हैं। ये आन्त्रिक कला को क्षुभित करते हैं। पित्तातिसार के कारण आन्त्रिक कला पूर्व से ही क्षुभित रहती है, इस अवस्था में इन पदार्थों का सेवन कला को अति क्षुभित कर देता है एवं श्लैष्मिककलागत केशिकाओं के विदीर्ण हो जाने से मल के साथ रक्त की भी प्रवृत्ति होने लगती है। इसको ही रक्तातिसार कहते हैं।

प्रवाहिकायाः सम्प्राप्तिमाह—

**वायुः प्रवृद्धो निचितं बलासं नुदत्यधस्तादहिताशनस्य।**
**प्रवाहतोऽल्पं बहुशो मलाक्तं प्रवाहिकां तां प्रवदन्ति तज्ज्ञाः ॥ २१ ॥**
( सु. उ. अ. ४० )

अहित आहार करने वाले प्राणी के कोष्ठ में सञ्चित कफ को जब प्रकुपित वायु बाहर निकलने के लिए प्रेरित करता है तब प्रवाहण ( कुन्थन या जोर लगाना ) करने पर थोड़ी मात्रा में बार-बार मलयुक्त कफ गुदमार्ग से बाहर निकलता है। इस अवस्था को विद्वान् प्रवाहिका कहते हैं ॥ २१ ॥

अथ द्रवसरणादामपक्वलक्षणयोगात् प्रवाहिकातीसारयोः साधर्म्यम्, अतोऽतीसाराधिकारे प्रवाहिकासंप्राप्तिमाह—वायुरित्यादि। अतीसारे नानाविधद्रवधातुसारणं प्रवाहिकायां तु कफमात्रसरणमिति भेदः। निचितं बलासमहिताशनस्य संचितं कफं, मलाक्तं पुरीषसहितं वायुर्वातः अधस्तान्नुदति गुदेन पातयति। प्रवाहतः प्रवाहणं कुर्वतः। ।भोजादौ

**स्थविराणां वृद्धानां; स्थविराणामित्युक्तेऽपि जराशब्दोपादानं जरानिमित्तधातुक्षयज एव कासो याप्यः; अपचारजनितदोषजस्तु साध्य इति बोधनार्थम् ॥ १४-१५ ॥**

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां कासनिदानं समाप्तम् ॥**

**विमर्शः**—सुश्रुताचार्य ने सर्वलक्षणयुक्त क्षयज या क्षतज कास को असाध्य बताते हुए कहा है—**तं सर्वलिङ्गं भृशदुश्चिकित्स्यं चिकित्सितज्ञाः क्षयजं वदन्ति ।**

**जराकास :**—वृद्धावस्था में उत्पन्न कास से तात्पर्य है जरावस्थाजन्य धातुक्षय से होने वाला कास। यही कास वृद्धों में याप्य होता है। अन्य प्रकोपक कारणों से कुपित वात आदि दोष से सामान्यतः उत्पन्न कास तो साध्य या कृच्छ्रसाध्य हो सकता है। यद्यपि जरा-कास भी दोषवैषम्य से ही उत्पन्न होता है तथापि अन्य अवस्थाओं में होने वाले कास से इसमें भेद अवश्य होता है; क्योंकि इसका निदान भी भिन्न है।

कास के प्रकरण में कुक्कुर खाँसी (Whooping cough) का भी वर्णन करना अप्रासंगिक नहीं है अतः आगे किया जाता है। यह रोग आजकल विशेषतः बच्चों में पाया जाता है। इसके लक्षण वातिक कास से पूर्णतया मिलते हैं। इस रोग में संक्रमण का भी गुण है अतः यह एक से दूसरे व्यक्ति में सम्पर्क से सक्रान्त हो जाता है। इस रोग का प्रधान उत्पादक कारण बेसिलस पर्ट्यूसिस (Bacillus pertusis) नामक दण्डाणु है। यह स्वस्थ बालक में ७ से १५ दिन में रोग उत्पन्न कर सकता है। १० वर्ष से कम अवस्था वाले बच्चों में विशेषतः लड़कियों में यह रोग अधिक मिलता है। रोगी को प्रथम मन्द ज्वर होता है साथ में तीव्र कास रहता है। खाँसी सूखी होती है, कभी-कभी रोगी खाँसते-खाँसते वमन भी कर देता है। ७ से १४ दिन में रोग दूसरा रूप धारण करता है। ज्वर शान्त हो जाता है तथा खाँसी अधिक तीव्र हो जाती है। खाँसी के दौरे आते है। रात्रि में ये दौरे अधिक आते हैं। पहिले एक वार गम्भीर श्वास लेने के बाद बहुत जल्दी जल्दी खाँसी आने लगती है। एक के बाद दूसरी खाँसी इतनी शीघ्र आती है कि रोगी को श्वास लेने का भी अवसर नहीं मिल पाता। यहाँ तक कि फुफ्फुस में वायु का पूर्णतः अभाव होने लगता है जिसके परिणामस्वरूप बच्चा मुँह खोल देता है जिह्वा निकल पड़ती है, आँखें बाहर की ओर निकल आती हैं; मुख पर नीलिमा छा जाती है। इस प्रकार यकायक खाँसी रुक जाती है और वायु फुफ्फुस में जोर से प्रवेश करती है तथा कुछ गाढा कफ निकल जाता है और इसके साथ ही खाँसी का दौरा भी पूर्ण हो जाता है। कभी-कभी नासिका तथा श्वास-प्रश्वास के अन्य अङ्गों से उपद्रव स्वरूप रक्तस्राव होने लगता है।

साध्यासाध्यता—बडे बच्चों तथा अधिक आयु वाले रोगियों में सुसाध्य होती है।

**इति कासनिदानं समाप्तम्**

# अथ हिक्का-श्वासनिदानम्

हिक्काश्वासयोः सामान्यमुत्पादकनिदानमाह—

**विदाहिगुरुविष्टम्भिरूक्षाभिष्यन्दिभोजनैः ।**
**शीतपानाशनस्थानरजोधूमातपानिलैः ॥ १ ॥**
**व्यायामकर्मभाराध्ववेगाघातापतर्पणैः ।**
**हिक्का श्वासश्च कासश्च नृणां समुपजायते ॥ २ ॥**

(सु. उ. ५०)

मरिच या सर्षप जैसे विदाही[1] या जलन पैदा करने वाले, उड़द की दाल तथा शूकर-मांस सदृश गुण एवं पाक में गुरु, विष्टम्भि या कब्ज पैदा करने वाले[2] रूक्ष ( जैसे चना ) तथा दही, दूध और मछली जैसे अभिष्यन्दि[3] पदार्थों के अत्यधिक सेवन करने से, शीतल जल के पीने, शीत भोजन करने तथा शीतल ( सीलन या नमी-युक्त ) स्थान में रहने से, धूलि, धुवाँ, लू, तीव्र वायु, अधिक व्यायाम, शक्ति से अधिक कार्य करने अथवा अधिक बोझ उठाने से, पैदल अधिक यात्रा करने से, वेगों के रोकने से एवं उपवास व्रत आदि अधिक करने से मनुष्यों को हिक्का, श्वास और कास ये रोग हो जाया करते हैं ॥ १-२ ॥

**समाननिदानत्वात्कासानन्तरं हिक्काश्वासौ । ननु, एतेषां प्रायस्तुल्यनिदानचिकित्सितत्वेनैकाधिकारे कथमनभिधानम् ? उच्यते; यद्यपि कासश्वासहिक्कानां निदानं समान, तथापि कासस्य दोषभेदाद्भेदः, यथा-वातिकः, पैत्तिकः, श्लैष्मिक इत्यादि; हिक्काश्वासौ तु कफवातात्मकावेव, यदाह दृढबलः-'कफवातात्मकावेतौ पित्तस्थानसमुद्भवौ' ( च. चि. अ. १७ ) इति । सुश्रुतोऽप्याह-'वायुः कफेनानुगतः पञ्च हिक्काः करोति हि' ( सु. उ. अ. ५१ ) इति; भेदस्त्वनयोः सम्प्राप्तिभेदाद्वेगक्रियादिना च; न तु कासवद्दोषभेदेन; श्वासकासाभ्यां हिक्कायाः स्वनतोऽपि भेदः । पित्तस्थानसमुद्भवाविति विशेषणं सुश्रुतमते क्षुद्रां न प्राप्नोति, सा हि जत्रुमूलात्प्रधावितेति पठ्यते; चरकमते तु व्यपेतां न प्राप्नोति, साऽपि जत्रुमूलादसन्ततेति पठ्यते; तस्मात् 'पित्तस्थानसमुद्भवावि'ति विशेषणं छत्रिणो गच्छन्तीति न्यायेन बोध्यम् । शीतशब्दः पानादिभिस्त्रिभिः संबध्यते । रजो धूलिः, सा च धूमवन्नासादिप्रवेशात् कारणम् । व्यायामकर्म धनुराकर्षणादिव्यापारः, वेगाघातो मलादिवेगविधारणम्, अपतर्पणमनशनादि । कासश्चोक्तोऽप्येकनिदानत्वप्रतिपादनार्थं पुनरभिहित इति ॥ १-२ ॥**

**विमर्शः**—साधारण बोलचाल में हिक्का को हिचकी तथा श्वास को दमा कहते हैं । खाँसी के साथ श्वास का घनिष्ठ सम्बन्ध है । खाँसी पुरानी होकर श्वास को भी उत्पन्न करती है । इन दोनों का शास्त्रों में पाठ भी प्रायः एक ही जगह मिलता है **यथा-कासश्वासनिबर्हणः अथवा-कुडवार्धं च पिप्पल्याः स लेहः श्वासकासनुत् ( हरीतकीलेहः )—मधुसर्पिर्युतं कासहिक्काश्वासं जयेल्लिहन्** । हिक्का, श्वास एवं कास तीनों का समान निदान होते हुए भी सम्प्राप्ति, वेग तथा क्रिया में भिन्नता होने के कारण कास का पाठ पृथक् किया गया । इसके अतिरिक्त वात आदि के आधार पर कास के वातिक, पैत्तिक आदि भेद होते हैं किन्तु हिक्का और श्वास के भेद उनके विशिष्ट स्वरूप एवं प्रभाव आदि के अनुसार वर्णित हैं । जैसे हिक्का के भेद अन्नजा, यमला, आदि तथा श्वास के भेद महा, ऊर्ध्व, छिन्न आदि । एवं कास में प्रधान विकृति वात की ही होती है यथा '**प्राणो ह्युदानानुगतः**, इसके विपरीत हिक्का और श्वास में कफ और वात की प्रधानता तथा पाचनसंस्थानगत विकृति का होना भी अनिवार्य है । जैसा कि 'दृढबल' ने कहा भी है—**कफवातात्मकावेतौ पित्तस्थानसमुद्भवौ** ।' तथा '**वायुः कफेनानुगतः**

---

१. द्रव्यस्वभावादथ गौरवाद्वा चिरेण पाकं जठराग्नियोगात् ।
पित्तप्रकोपं विदहत्करोति तदन्नपानं कथितं विदाहि ॥

तथा-विदाहि द्रव्यमुद्गारमम्लं कुर्यात्तथा तृषाम् । हृदि दाहञ्च जनयेत् पाकं गच्छति नचिरात् ।

२. 'विष्टभ्य पाकं गच्छति यत्तद् विष्टम्भि' ।

३ 'दोषधातुमलस्रोतसां क्लेदप्राप्तिजननम्' सुश्रुतः ।

तथा च—पैच्छिल्याद् गौरवाद् द्रव्यं रुद्ध्वा रसवहाः सिराः ।
धत्ते यद् गौरवं तत्स्यादभिष्यन्दि यथा दधि ॥ ( शा० म० )

**आभिमुख्येन स्यन्दितु शीलं येषां फाणितमत्स्यक्षीरमाषादीनां तानि अभिष्यन्दीनि'**

इत्यातङ्कदर्पणकारः ।

पञ्च हिक्काः करोति हि' सुश्रुत का उक्त कथन भी हिक्का के वात-कफारब्ध होने में प्रमाण है। इसी प्रकार हिक्का और श्वास के भी सम्प्राप्ति, वेग, स्वर और लक्षणों में भिन्नता होने से इन दोनों में भी भेद समझना चाहिये। चरक ने भी निदान का वर्णन सुश्रुत के समान ही किया है। इसके अतिरिक्त वे कुछ रोगों के उपद्रव रूप में तथा कुछ विशिष्ट निदानों से हिक्का और श्वास की उत्पत्ति का वर्णन निम्न प्रकार से करते हैं—

अतिसारज्वरच्छर्दिप्रतिश्यायक्षतक्षयात् । रक्तपित्तादुदावर्ताद्विसूच्यलसकादपि ॥
पाण्डुरोगाद्विषाच्चैव प्रवर्तेते गदाविमौ । निष्पावमाषपिण्याकतिलतैलनिषेवणात् ॥
पिष्टशालूकविष्टम्भिविदाहिगुरुभोजनात् । जलजानूपपिशितदध्यामक्षीरसेवनात् ॥
अभिष्यन्द्युपचाराच्च श्लेष्मलानां च सेवनात् । कण्ठोरसः प्रतीघाताद्विबन्धैश्च पृथग्विधैः ॥

वाग्भट ने तो—'श्वासैकहेतुप्राग्रूपसंख्याप्रकृतिसंश्रयाः' इसके द्वारा हिक्का के निदान आदि विशेष का पृथक् रूप में वर्णन न करते हुये केवल श्वास के सदृश ही कहकर विराम ले लिया है।

हिक्कायाः स्वरूपं निरुक्तिञ्चाह—

**मुहुर्मुहुर्वायुरुदेति सस्वनो यकृत्प्लिहान्त्राणि मुखादिवाक्षिपन् ।**
**स घोषवानाशु हिनस्त्यसून् यतस्ततस्तु हिक्केत्यभिधीयते बुधैः ॥ ३ ॥**
**(सु. उ. ५०)**

(उदान सहित प्राणवायु प्रकुपित होने से) श्वासवायु यकृत, प्लीहा और आन्त्र को वेग से मुख द्वारा निकालता हुआ सा जब बार बार मुख की ओर आता है तो अचानक हिक् हिक् शब्द की उत्पत्ति हो जाती है। इस प्रकार के शब्द को करता हुआ चूंकि वह प्राणों को भी शीघ्र ही नष्ट कर सकता है अतः बुद्धिमान् इसे हिक्का नाम से पुकारते है ॥ ३ ॥

**हिक्कानां स्वरूपं निरुक्तिं चाह—मुहुर्मुहुरित्यादि। वायुरत्र सोदानः प्राण इत्याहुः। उदेति ऊर्ध्वं गच्छति। सस्वन इति हिगितिशब्दवान् ऊर्ध्वगमनमेव विशिनष्टि—यकृदित्यादि। अत्र प्लिहेति ह्रस्वेकारश्छन्दोऽनुरोधात्। मुखादिति ल्यब्लोपे कर्मणि पञ्चमी, तेन यकृत्प्लीहान्त्राणि मुखमानीय, आक्षिपन् निःसारयन्निवेत्यर्थः। स इति वायुः। 'हिनस्त्यसून्' इति हिक्केति निरुक्तिः, पृषोदरादिना रूपसिद्धिः। 'हिगिति कृत्वा कायति शब्दायते, इति हिक्का' इति शाब्दिकाः ॥ ३ ॥**

**विमर्शः**—प्राणवायु और उदानवायु प्रकुपित होकर जब एक साथ क्रियाशील होते हैं तब श्वास द्वारा लिया हुआ वायु बीच में रुककर जोर से मुख की ओर बढता है और अचानक हिक् शब्द की उत्पत्ति हो जाती है। कुछ देर तक निरन्तर इसका दौरा रहने पर ऐसा प्रतीत होने लगता है कि मानों यकृत , प्लीहा और आन्त्र मुख द्वारा बाहर निकल जायेंगे।

'हिनस्त्यसून्' यह प्राणों को नष्ट कर देती है। 'हिनस्ति काय' इस विग्रह मे 'पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्' इस पाणिनीय सूत्र के द्वारा हिक्का शब्द की सिद्धि होती है। वस्तुतः यह रोग प्राणों के लिये खतरनाक है इसी लिये तो इसकी भयकरता का वर्णन करते हुए चरक ने कहा है—

कामं प्राणहरा रोगा बहवो न तु ते तथा। यथा श्वासश्च हिक्का च हरतः प्राणमाशु हि ॥

अथवा 'हिगिति कृत्वा कायति शब्दायते' जिसके कारण रोगी हिक्-हिक् करने लगता है, इस विग्रह में हिक् पूर्वक् 'कै शब्दे' धातु से भी हिक्का शब्द की सिद्धि होती है।

हिक्कायाः सभेदां सम्प्राप्तिमाह—

**अन्नजां यमलां क्षुद्रां गम्भीरां महतीं तथा ।**
**वायुः कफेनानुगतः पञ्च हिक्काः करोति हि ॥ ४ ॥ (सु. उ. ५०)**

कफ से युक्त वायु अन्नजा, यमला, क्षुद्रा, गम्भीरा तथा महती नाम की पाँच हिक्काओं को उत्पन्न करता है ॥ ४ ॥

**तासां भेदं संप्राप्तिं चाह—अन्नजामित्यादि । यमलैव** चरके **व्यपेतेति नाम्ना पठिता, अन्नपाने व्यपेते परिणते जायत इत्यतो हेतोः; अस्यां चानुक्तमपि यमलवेगत्वं** सुश्रुतदर्शनाद्विज्ञेयम् । **अन्नजायाः साध्यत्वेन प्राशस्त्यात्पूर्वमभिधानम् ॥ ४ ॥**

**विमर्श**—चरक में यमला को ही व्यपेता नाम दिया गया है। यह अन्न-पान के जीर्ण हो जाने पर होती है अतएव इसका नाम व्यपेता है। यद्यपि चरक ने इसमें यमल ( दो ) वेगों का निर्देश नहीं किया है तथापि सुश्रुत के वर्णनानुसार उसका भी समावेश कर लेना चाहिये।

वायु और कफ मिलकर हिक्का को उत्पन्न करते हैं यह बात इस श्लोक से स्पष्ट है। इसके साथ 'मुहुर्मुहुः' इत्यादि श्लोक की उपरितन पङ्क्ति का सम्बन्ध कर देने पर ही सम्प्राप्ति पूर्ण हो सकती है। दोनों को मिलाने पर निम्न अन्वय होगा—**'कफेनानुगतः सोदानः प्राणवायुर्यकृत्प्लीहान्त्राणि मुखमार्गाद् बहिः क्षिपन्निव स्वनं कुर्वंश्च मुहुर्मुहुरूर्ध्वं गच्छन् सन् हिगिति शब्दयुक्तां हिक्कां करोति'** इसका तात्पर्य है कि—कफ से युक्त उदानसहित प्राणवायु वेग से यकृत, प्लीहा और आन्त्र को मुख द्वारा बाहर निकालता हुआ सा पुनः पुनः हिक् शब्द को करता हुआ हिक्का रोग को उत्पन्न करता है। चरक ने हिक्का और श्वास की सम्प्राप्ति को समान बताते हुए कहा है—

**मारुतः प्राणवाहीनि स्रोतांस्याविश्य कुप्यति । उरःस्थः कफमुद्धूय हिक्काश्वासान् करोति सः॥**

अर्थात् वक्षःस्थल में स्थित वायु प्राणवाही स्रोतों में प्रविष्ट होकर प्रकोपक कारणों के संयोग से प्रकुपित हो जाती है, एवं हिक्का और श्वास को उत्पन्न करती है। वर्णनशैली की अपेक्षा न करके आधुनिकों द्वारा प्रतिपादित हिक्का की सम्प्राप्ति भी प्राचीनों के समान ही प्रतीत होती है। आधुनिक वैद्यक के अनुसार इसका नाम हिक्कफ ( Hiccough ) है। साधारणतया यह भी हिक्का का अपभ्रंश ही प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त इसका व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ भी हिक्+कफ (Hic+cough) या हिक् शब्द युक्त कास ही है। अर्थात् समानहेतुक खाँसी का वह रूप जिसमें फूटे हुए काँसी के बर्तन के समान शब्द न होकर हिक् हिक् रूप विशिष्ट शब्द की उत्पत्ति होती है।

हिक्का की उत्पत्ति का प्रधान कारण महाप्राचीरा पेशी का असामयिक सकोच ( Clonic spasm of the Diaphragm ) ही है[1]। साधारण अवस्था में इसका संकोच नियमित होता है। इसका संकोच होने पर उरोगुहा ( thoracic cavity ) में शून्यता ( Vacuum ) उत्पन्न होती है, और इसी समय उपजिह्विका ( Epiglottis ) खुलती है, जिससे वायु फुफ्फुस में प्रवेश कर जाती है महाप्राचीरा के अपनी पूर्व स्थिति में आने पर उसके दबाव से वायु फुफ्फुस से बाहर निकल जाती है। साधारणतया इसी क्रम से श्वास-प्रश्वास की क्रिया में भी विकार नही आता। इसके अतिरिक्त कदाचित् महाप्राचीरा के अनियमित या असामयिक संकोच होने पर महाप्राचीरा के संकोच और उपजिह्विकाद्वार के खुलने के समय में ( जो कि स्वाभाविक अवस्था में एक ही होता है ) अन्तर हो जाता है जिससे अन्तःश्वसित या बहिः-प्रेरित वायु उपजिह्विका द्वार बन्द होने के कारण रास्ते में ही अवरुद्ध हो जाती है और परिणाम स्वरूप हिक् हिक् शब्द की उत्पत्ति होती है। महाप्राचीरा के अनियमित सकोच के विविध कारण हैं। उन सबको पाचनसंस्थानीय ( Alimentary ) एवं वातसस्थानीय ( Nervous ) इन दो बडे विभागों मे विभक्त कर सकते है।

१. **पाचनसंस्थानीय**—पाचनसंस्थानगत विकृति में आमाशय एवं अन्नप्रणाली ( Oesopha-

1. Clonic diaphragmatic spasm is called Hiccough ( Price )

१. 'अन्नजादीनाम् इति क।

gus ) का प्रत्यक्ष क्षोभ है जिसका कारण, मिर्च, अचार आदि तथा तीक्ष्ण स्वरूप के धूम आदि हो सकते हैं। तीक्ष्ण भोजन भी आमाशयिक क्षोभ का कारण है। इस प्रकार की हिका मे जल पीने से शान्ति मिलती है। आमाशयिक क्षोभ से उत्तेजित अनुकोष्ठिका नाड़ी ( Phrenic nerve ) महाप्राचीरा का असमय में संकोच करा देती है। इसी प्रकार आमाशयिक श्लैष्मिक कलाशोथ, आमाशय का विस्फार, आन्त्रिक कलाशोथ, आन्त्रावरोध तथा आनाह–आध्मान आदि कारणों से भी महाप्राचीरा का अनियमित संकोच होने से हिक्का की उत्पत्ति होती है। आयुर्वेद ने भी हिक्का को उत्पत्ति में पाचन संस्थान की विकृति को प्रमुखता प्रदान किया है इसमें निम्न उद्धरण प्रमाणभूत है—**'कफवातात्मकावेतौ पित्तस्थानसमुद्भवौ'**। पित्त स्थान यावत् पाचनसंस्थान का ग्रहण किया है[1] इस प्रकार उदान और प्राण के अतिरिक्त समान वायु भी इस रोग का उत्पत्ति में भाग लेता है यह भी सिद्ध होता है।

**२. वातनाडी-संस्थानीय**— इसके अन्तर्गत योषापस्मार ( Hysteria ), मस्तिष्कार्बुद ( Cerebral tumour ), मस्तिष्कावरण-शोथ ( Meningitis ), जलशीर्ष ( Hydrocephalus ) तथा मदात्यय का समावेश कर सकते हैं। इस कारण-समूह को केन्द्रीय कारण कहते हैं[2]। इसके अतिरिक्त मध्यान्तरालगत ( Mediastinal ) अर्बुद, महाप्राचीरीय–फुफ्फुसावरण-शोथ आदि का ग्रहण कर सकते हैं। इन दो कारणों के अतिरिक्त पुराणवृक्क-शोथ ( Chronic nephritis ) तथा मूत्रविषमयता ( Uraemia ) के कारण भी हिक्का की उत्पत्ति होती है। हिक्का की कारण-सहित मीमांसा करते हुए शरीरक्रिया-विज्ञान के निष्णात हैलिबर्टन महोदय कहते हैं— Hiccough is an involuntary sudden contraction of the diaphragm, causing an inspiration which is suddenly arrested by the closure of the epiglottis, causing a characteristic sound. It usually arises from gastric irritation. अर्थात् महाप्राचीरा के अनैच्छिक आकस्मिक सङ्कोचों एवं उपजिह्विकाद्वार के बन्द होने के कारण ही हिक्का की उत्पत्ति होती है। हिक्का की उत्पत्ति में इन्होंने भी पाचनसंस्थानगत विकृति को प्रमुख स्थान दिया है।

**हिक्कासामान्यस्य पूर्वरूपं निरूपयति—**

**कण्ठोरसोर्गुरुत्वं च वदनस्य कषायता।**
**हिक्कानां पूर्वरूपाणि कुक्षेराटोप एव च ॥ ५ ॥** ( च. चि. २१ )

गले और छाती का भारी होना, मुख में कसैलापन तथा उदर का फूला हुआ रहना हिक्का के पूर्वरूप हैं ॥ ५ ॥

**पूर्वरूपमाह—कण्ठोरसोरित्यादि। वदनस्य कषायता वातात्, न तु कफान्माधुर्यं, व्याधिप्रभवात् ॥ ५ ॥**

---

1. Alimentary–from irritation of the oesophagus or stomach by pungent or irritant substances such as peper, Prickles, or tobacco. It occurs also as a symptom in gastritis, dilatation, of the stomach, enteritis, intestinal obstruction tympanitis and peritonitis and in the late stages of debilitating diseases. ( price )

2. Nervous—As in hysteria, cerebral tumour, meningitis, hydrocephalus, epilepsy and alcoholism. It may also result from peripheral nerve irritation in such conditions as mediastinal tumour, mediastinitis. enlarged thoracic glands, diephragmatic pleurisy or pericardial efusion. ( Price ).

**विमर्शः**—मुख का कसैलापन वात के प्रभाव से होता है, किन्तु व्याधिप्रभाव से कफ के कारण माधुर्य नहीं रहता। सुश्रुत ने भी पूर्वरूप में इन्हीं लक्षणों का उल्लेख किया है[1]। कुक्षि शब्द को पूरे उदर का उपलक्षण मानना चाहिये।

क्रमप्राप्तामन्नजां हिक्कामाह—

**पानान्नैरतिसंयुक्तैः सहसा पीडितोऽनिलः।**
**हिक्कयत्यूर्ध्वगो भूत्वा तां विद्यादन्नजां भिषक् ॥ ६ ॥ ( सु. उ. ५० )**

अत्यधिक पेय तथा अन्न के सेवन करने से सहसा पीड़ित वायु ऊर्ध्वगामी होकर हिक्का को उत्पन्न करता है; इसको अन्नजा 'हिक्का' कहते हैं ॥ ६ ॥

**अन्नजाया लक्षणमाह—पानान्नैरित्यादि। हिक्कयति हिक्कां करोति ॥ ६ ॥**

**विमर्शः**—यद्यपि अन्नजा हिक्का की उत्पत्ति का भी कारण वायु ही है तथापि वह वायु अन्न से पीडित होकर ही हिक्का उत्पन्न करता है अतः इसे अन्नजा नाम दिया गया है। पाठान्तर में सुश्रुत ने अन्नजा का लक्षण निम्न दिया है—

**त्वरमाणस्य चाहारं भुञ्जानस्याथवा घनम्। वायुरन्नैरवस्तीर्णः कटुकैरर्दितो भृशम् ॥**
**हिक्कयत्यूर्ध्वगो भूत्वा तां विद्यादन्नजां भिषक् ॥**

चरक ने भी पेय, मद्य तथा भोज्य पदार्थ के अतिसेवन से पीडित वायु के द्वारा उत्पन्न हुई हिक्का को ही अन्नजा नाम दिया है। यह हिक्का खाने और जल पीने से शान्त हो जाती है।

अत्यधिक अन्न-पान के सेवन से आमाशय में भार एवं क्षोभ होकर प्रत्यावर्तन-क्रिया द्वारा महाप्राचीरा का अनियमित संकोच होकर पूर्ण-वर्णनानुसार हिक्का की उत्पत्ति होती है जिसका वर्णन मूल श्लोक में किया गया है। किन्तु भोजन से हिक्का की उत्पत्ति एक दूसरे प्रकार से भी होती है उसका भी ध्यान रखना चाहिये जिसका वर्णन सुश्रुत के **'त्वरमाणस्य चाहारम्'** इस वाक्य में किया गया है। अन्नप्रणाली और श्वासप्रणाली दोनों अतिसमीप हैं। जब हम अन्न-पान का सेवन करते हैं तब श्वासप्रणाली में उसे जाने से रोकने के लिये उपजिह्विका श्वासपथ को बन्द कर देती है। और अन्न के अन्नप्रणाली में चले जाने पर ही खुलती है। जल्दी-जल्दी या अतिरूक्ष या ठोस भोजन करते पर अन्नप्रणाली में बहुत सा अन्न एक साथ अवरुद्ध होने से क्षोभ होता है। इसकी प्रतिक्रिया स्वरूप उपजिह्विका द्वार बन्द ही रहता है और महाप्राचीरा के संकोच करने पर जब अन्तःश्वसन प्रारम्भ होता है तो श्वास वायु बीच में ही अवरुद्ध होकर पूर्ववत् हिक्का को उत्पन्न करती है। तात्पर्य यह है कि महाप्राचीरा के असमय में संकोच की ही भाँति उपजिह्विकाद्वार के असमय में बन्द होने पर भी हिक्का की उत्पत्ति होती है।

यमलां हिक्कां लक्षयति—

**चिरेण यमलैर्वेगैर्या हिक्का सम्प्रवर्तते।**
**कम्पयन्ती शिरोग्रीवं यमलां तां विनिर्दिशेत् ॥ ७ ॥ ( सु. उ. ५० )**

जो हिक्का सिर और ग्रीवा को कँपाती हुई रुक-रुककर एक बार में दो वेगों के साथ ( दोहरी आवाज से ) होती है उसे यमला हिक्का कहते हैं ॥ ७ ॥

**यमलामाह—चिरेणेत्यादि। कम्पयन्ती शिरोग्रीवमित्युपलक्षणं, तेन चरकोक्तप्रलाप-मूर्च्छावमितृष्णावैचित्यजृम्भाविप्लुताक्षत्वमुखशोषा बोध्या इति** गयदासः ॥ ७ ॥

**विमर्शः**—सिर और ग्रीवा का कम्प यहाँ उपलक्षण मात्र है अतः चरकोक्त प्रलाप, मूर्च्छा, वमन,

---

१. मुखं कषायमरतिर्गौरवं कण्ठवक्षसोः। पूर्वरूपाणि हिक्कानामाटोपो जठरस्य च ॥

तृष्णा, बेचैनी, जम्भाई, आखों में पानी आना तथा मुखशोष आदि का भी इससे ग्रहण कर लेना चाहिये। चरक में यमला नाम की हिक्का नही मिलती। अन्य चार के अतिरिक्त पाचवी हिक्का का नाम 'व्यपेता' मिलता है। वस्तुतः चरकोक्त 'व्यपेता' एवं सुश्रुतोक्त 'यमला'[1] एक ही है। वाग्भट ने तो 'यमला' नाम का ही उल्लेख किया है। 'व्यपेता' का लक्षण चरक में निम्न प्रकार से मिलता है—

**व्यपेता जायते हिक्का याऽन्नपाने चतुर्विधे। आहारपरिणामान्ते भूयश्च लभते बलम्। प्रलापवम्यतीसारतृष्णार्तस्य विचेतसः। जृम्भिणो विप्लुताक्षस्य शुष्कास्यस्य विनामिनः॥ पर्याध्मातस्य हिक्का या जत्रुमूलादसन्तता। सा व्यपेतेति विज्ञेया हिक्का प्राणोपरोधिनी॥**

इस प्रकार चरक ने भोजन या पान से शान्त होने और परिणाम के बाद बढने वाली केवल जत्रु मूल से उत्पन्न हिक्का को व्यपेता कहा है। प्रलाप आदि उपद्रवों से युक्त होने पर व्यपेता को प्राणों के लिये अनिष्टकर बताया है। वस्तुतः दुहरे वेगों से आने के कारण यह कष्टप्रद होती है यह बात सुश्रुत के वचन द्वारा भी सिद्ध है। इसी आधार पर इन दोनों को एक ही माना गया है। यह महाप्रचीरा एवं उपजिह्विका दोनों के एककालिक क्रियाविपरिणामजन्य होती है, अतः अधिक खतरनाक होती है।

**क्षुद्रहिक्काया लक्षणमाह—**

## प्रकृष्टकालैर्या वेगैर्मन्दैः समभिवर्तते।
## क्षुद्रिका नाम सा हिक्का जत्रुमूलात्प्रधाविता॥ ८॥ (सु. उ. ५०)

जो हिक्का कभी-कभी हो तथा जिसके वेग हलके हों और जत्रुमूल ( कण्ठ-उरःस्थल सन्धि ) से ही उठे उसे 'क्षुद्रिका' या 'क्षुद्रहिक्का' कहते हैं॥ ८॥

**क्षुद्रामाह—प्रकृष्टेत्यादि। प्रकृष्टकालैश्चिरेण। जत्रु कण्ठोरसोः सन्धिरिति** जेज्जटः; **जत्रु ग्रीवामूलं, तद्ग्रहणेनैव हृदयक्लोमकण्ठग्रहणमिति** गयदासः॥ ८॥

**विमर्शः**—चरक ने इसकी साध्यता का निर्देश करते हुए कहा है कि—**'वृद्धिमायस्यतो याति भुक्तमात्रे च मार्दवम्'** अर्थात् श्रम करने पर बढ़ती है और भोजन करने पर शान्त हो जाती है वस्तुतः इसमें वात की विशेषता रहती है यह बात भी इस कथन से स्पष्ट है।

**गम्भीरां हिक्कां वर्णयति—**

## नाभिप्रवृत्ता या हिक्का घोरा गम्भीरनादिनी।
## अनेकोपद्रववती गम्भीरा नाम सा स्मृता॥९॥ (सु. उ. ५०)

जो हिचकी नाभि से उठकर घोर एवं गम्भीर शब्द को करती है एवं अनेक उपद्रवों से युक्त होती है उसे 'गम्भीरा' कहते हैं॥ ९॥

**गम्भीरामाह—नाभीत्यादि। नाभिप्रवृत्तेति नाभितः प्रभृति सञ्जाता[2], अत एवास्या गम्भीरत्वम्। अनेकोपद्रववती तृष्णाज्वरादियुक्ता॥ ९॥**

**विमर्श**—इसमें ज्वर, तृष्णा, प्रलाप तथा मूर्च्छा आदि यमला में कहे गये उपद्रव अधिक वेग से आ जाते हैं अतएव चरक ने लक्षणों का निर्देश करते हुए इसे असाध्य माना है—

हिक्कते यः प्रवृद्धस्तु कृशो दीनमना नरः। जर्जरेणोरसा कृच्छ्रं गम्भीरमनुनादयन्॥
संजृम्भन् संक्षिपंश्चैव तथाऽङ्गानि प्रसारयन्। पार्श्वे चोभे समायम्य कूजन्स्तम्भरुगर्दितः॥
नाभेः पक्वाशयाद्वापि हिक्का चास्योपजायते। क्षोभयन्ति भृशं देह नामयन्तीव तारयतः॥
रुणद्ध्युच्छ्वासमार्गं च प्रनष्टबलचेतसः। गम्भीरा नाम सा तस्य हिक्का प्राणान्तिकी मता॥

१. यमलैव चरके व्यपेतेति पठ्यते। ( डल्हणः )। २. 'प्रवृत्ता' इति क।

महाहिक्कामवतारयति—

**मर्माण्युत्पीडयन्तीव सततं या प्रवर्तते ।**
**महाहिक्केति सा ज्ञेया सर्वगात्रविकम्पिनी ॥१०॥** ( सु. उ. ५० )

मर्मों ( बस्ति, हृदय, शिर ) को पीडा पहुँचाती हुई तथा सम्पूर्ण शरीर को कंपाने वाली जो हिक्का बराबर बनी रहती है उसे 'महाहिक्का' कहते हैं ॥ १० ॥

**महतीमाह—मर्माणीत्यादि । मर्माणीति प्रधानानि बस्तिहृदयशिरांसि ॥ १० ॥**

**विमर्श**—चरक ने भी महाहिक्का-गत विकृति का वर्णन निम्न शब्दों में किया है—

**संज्ञां मुष्णाति गात्राणां स्तम्भं सञ्जनयत्यपि । मार्गं चैवान्नपानानां रुणद्ध्युपहतस्मृते ॥**
**साश्रुविप्लुतनेत्रस्य स्तब्धशङ्खच्युतभ्रुवः । सक्तजल्पप्रलापस्य निर्वृतिं नाधिगच्छतः ॥**
**महामूला महावेगा महाशब्दा महाबला । महाहिक्केति सा नृणां सद्यः प्राणहरा मता ॥**

अर्थात् इस हिक्का की प्रवृत्ति गम्भीर मूल से होती है एवं इसके वेग, शब्द और प्रवृत्ति का बल तीव्रतर स्वरूप के होते हैं अतः इसको असाध्य ही नहीं अपि तु सद्योमारक भी कह दिया है ।

हिक्काया असाध्यतां निरूपयति—

**आयम्यते हिक्कतो यस्य देहो, दृष्टिश्चोर्ध्वं नाम्यते यस्य नित्यम् ।**
**क्षीणोऽन्नद्विट् क्षौति यश्चातिमात्रं, तौ द्वौ चान्त्यौ वर्जयेद्धिक्कमानौ ॥**
( सु. उ. ५० )

**अतिसञ्चितदोषस्य भक्तच्छेदकृशस्य च ।**
**व्याधिभिः क्षीणदेहस्य वृद्धस्यातिव्यवायिनः ॥ १२ ॥**
**आसां या सा समुत्पन्ना हिक्का हन्त्याशु जीवितम् ।**
**यमिका च प्रलापार्तिमोहतृष्णासमन्विता ॥ १३ ॥**
**अक्षीणश्चाप्यदीनश्च स्थिरधात्विन्द्रियश्च यः ।**
**तस्य साधयितुं शक्या यमिका हन्त्यतोऽन्यथा ॥१४॥** ( च. चि. २१ )

हिचकी के कारण जिस रोगी का सारा शरीर फैल जाय जिसके नेत्र ऊपर को चढ जावें, या संकुचित हो जायें जिसको भोजन में अरुचि हो तथा जो क्षीण हो गया हो, एवं जिसको अत्यधिक छींके भी आती हों वह असाध्य होता है । इसके अतिरिक्त अन्त में पठित दो ( महती तथा गम्भीरा नाम की ) हिचकियाँ भी ( स्वभावतः ) असाध्य होती हैं ।

जिसके शरीर में दोषों का अतिमात्रा में संचय हो, जो अन्नादि-सेवन न करने से दुर्बल हो गया हो, अथवा दीर्घकालीन रोग के कारण जिसका शरीर दुर्बल हो चुका हो, रोगी वृद्ध हो या अति मैथुनशील हो उसको साध्य या असाध्य स्वरूप की पूर्वोक्त पाँचों हिक्काओं में से जो भी हो जायेगी वही जीवन का नाश कर सकती है । तात्पर्य यह है कि उपर्युत लक्षणों या कारणों से युक्त रोगी के लिये पाँचों हिक्कायें असाध्य हैं ।

प्रलाप, पीड़ा, मूर्च्छा और तृष्णायुक्त यमिका भी असाध्य होती है । बलवान् और सबल मन वाले रोगी जिसकी सभी धातुएँ और इन्द्रियाँ स्थिर हैं—उनमें ही यमिका साध्य होती

१. 'प्राधान्येन नाभिबस्तिहृदयशिरांसि' इति क ।

है इसके विपरीत दुर्बल शरीर और मन तथा धातुओं और इन्द्रियों के अस्थिर होने पर असाध्य होती है।

अवस्थायामसाध्यत्वमाह—आयम्यत इत्यादि। आयम्यते विस्तार्यत इव। दृष्टिश्चोर्ध्वं भवतीति शेषः। नाम्यते आकुञ्च्यते देह इति सम्बन्ध इति जेज्जटगयदासौ। ताम्यतीति पाठान्तरे मुह्यति हिक्की। क्षौति छिक्कति। तौ द्वाविति आयम्यत इत्यादिना नित्यमित्यन्तेनैकावस्थो हिक्की, क्षीणेत्यादिनाऽतिमात्रान्तेनापरः; साध्यानामपि मध्ये एवंविधौ वर्जयेदित्यर्थः। गम्भीरामहत्योः स्वभावादेवासाध्यत्वमिति तदुक्तौ हिक्कमानावन्त्यौ शेषपठितावसाध्यौ; पाठान्तराणि व्याख्याविशेषाश्च विस्तरभयान्न लिखिताः। आसां या सेति। आसां साध्यहिक्कानां मध्ये याऽतिसञ्चितदोषादेर्भवति सा हन्तीति योज्यम्, अथवा आसामिति पञ्चविधानामेव। तेन महतीप्रभृतीनां स्वरूपेण यदसाध्यत्वमुक्तं तत्प्रायिकम्। यदाह जतूकर्णः-'आद्या दुःसाध्या, यमिका मोहतृष्णावतः सद्यः प्राणहृत्-इति। यमिकेत्यादि। यमिका चेत्यनेन चकारात् क्षुद्रा अन्नजा वा या साध्यत्वेनोक्ता सा यमलैर्वेगैर्जायमाना हन्तीति योज्यम्। सैवाक्षीणादेः साध्या भवतीत्याह—अक्षीण इत्यादि। अक्षीणो बलवान्। अदीनः प्रसन्नमनाः। अन्ये तु अन्नजां यमलामित्यादिसुश्रुतग्रन्थपठितां यमलां यमिकाशब्देन व्याचक्षते। तन्न, 'यमिका च प्रलापार्ती'त्यादिश्लोकश्चरके पठितः, अत्र यमला यमिकानाम्ना न पठितैव हिक्केति। यमिकाशब्दे नैवार्थगत्या व्यपेतोच्यतेति चेत्; न, तर्हि 'व्यपेता च प्रलापार्ती'त्येवमभिदध्यात्॥ ११-१४॥

**विमर्श**—अन्तिम दोनों हिक्का उदरावरण शोथ, उण्डुकपुच्छ शोथ आदि तीव्र विकारों एवं विषमयता जनित होती हैं अतः प्रायः असाध्य होती हैं। बलवान् एवं दृढ़चित्त आदि व्यक्तियों में ही तथा प्रलापादि उपद्रवरहित यमला ही साध्य हैं। 'च' शब्द से अन्नजा और क्षुद्रा का भी ग्रहण करना चाहिए। अर्थात् यह दोनों भी प्रलापादि लक्षण युक्त होने पर तथा दुर्बल रोगियों में असाध्य हो सकती हैं॥ ११-१४॥

सनामग्राहं श्वाससंख्यामाह—

**महोर्ध्वच्छिन्नतमकक्षुद्रभेदैस्तु पञ्चधा।**
**भिद्यते स महाव्याधिः श्वास एको विशेषतः॥१५॥** (सु. उ. ५१)

श्वास नामक महाव्याधि स्वरूप से एक होते हुए भी [हेतु-लक्षण भेद से] महाश्वास, ऊर्ध्वश्वास, छिन्नश्वास, तमकश्वास तथा क्षुद्रश्वास नाम से पाँच प्रकार की होती है॥ १५॥

तेषां हेतुभिन्नतां दर्शयति—

**(वाताधिको भवेत् क्षुद्रस्तमकस्तु कफोद्भवः।**
**कफवाताधिकश्चैव संसृष्टश्छिन्नसंज्ञकः।**
**श्वासो मारुतसंसृष्टो महानूर्ध्वस्ततो मतः॥१२॥)** (सु. उ. ५१)

क्षुद्रश्वास में वायु की प्रधानता रहती है, तमकश्वास में कफ प्रधान होता है। छिन्नश्वास में कफ और वायु का अधिक प्रकोप रहता है जब कि महान् और ऊर्ध्व में वायु का ही अधिक प्रकोप होता है। [साथ में दूसरे भी दोष अनुबन्ध स्वरूप रहते हैं]॥ १२॥

श्वासानाह—महोर्ध्वेत्यादि। एको विशेषत इति श्वासत्वेनैक एव सन् विशेषं हेतुलिङ्गभेदं प्राप्य पञ्चधा भिद्यते, पञ्चसु श्वासत्वं वेगवदूर्ध्ववातत्वं; यदुक्तमन्यैः—'श्वासस्तु भस्त्रिकाध्मानसमवातोर्ध्वगामिता'-इति। संख्येयनिर्देशादेव पञ्चप्रकारत्वे सिद्धे पञ्चवचनं तमकभेदस्य प्रतमकस्य पृथक्त्वसंख्यानिरासार्थम्॥ १५॥

विमर्श—भाथी धौंकने के समान वायु श्वास रोग में निकलती है। संतमक और प्रतमक तमक के ही भेद हैं यह बताने के लिए 'पांच' सख्या का निर्देश किया है।

श्वाससामान्यस्य पूर्वरूपं निरूपयति—

**प्राग्रूपं तस्य हृत्पीडा शूलमाध्मानमेव च।**
**आनाहो वक्त्रवैरस्यं शङ्खनिस्तोद एव च॥ १६॥**

हृदयप्रदेश या छाती में पीडा, पार्श्वशूल, आध्मान ( वायु के द्वारा पेट का फूलना )[1] आनाह ( आम या मल से अवरुद्ध वायु के द्वारा पेट का फूलना )[2] मुख की विरसता तथा शंख प्रदेश में सुई के चुभने जैसी पीडा का होना श्वास का पूर्वरूप है॥ १६॥

श्वासस्य सम्प्राप्तिमाह।

**यदा स्रोतांसि संरुध्य मारुतः कफपूर्वकः।**
**विष्वग्व्रजति संरुद्धस्तदा श्वासान् करोति सः॥१७॥** (सु. उ. ५१)

कफप्रकोप के कारण अवरुद्ध एवं विमार्गगामी वायु जब (प्राणवाही) स्रोतों को अवरुद्ध कर सब ओर ( पूरे फुफ्फुस में ) व्याप्त होता है तो श्वास को उत्पन्न करता है॥ १७॥

**सम्प्राप्तिमाह—यदेत्यादि। स्रोतांसीति हिक्कानिर्दिष्टप्राणोदानवहानि[3]। कफः पूर्वं प्रधानं यस्य स तथा, तेनैव कफेन रुद्धो विमार्गगतिर्विमार्गगत्वेन, विष्वग्व्रजति विष्वग् व्रजतीति, विष्वक् सर्वत इत्यर्थः॥ १७॥**

विमर्शः—स्रोत का अर्थ मुख्यतः प्राणवह स्रोत है। श्वास वायु वात रूप ही है तथा उसका संचालक शरीरगत सूक्ष्म वायु (प्राण व उदान) ही होती है। अतः उसमें वात की प्रधानता स्वीकार करना उचित ही प्रतीत होता है। साधारण अवस्था में वायु श्वासकष्ट को उत्पन्न नहीं करता। किन्तु जब वह कफ से अवरुद्ध होता है तो श्वास रोग को उत्पन्न कर देता है। सुश्रुत ने भी इसी बात को स्पष्ट करते हुए कहा है:—

**विहाय प्रकृतिं वायुः प्राणोऽथ कफसंयुतः। श्वासयत्यूर्ध्वगोभूत्वा तं श्वासं परिचक्षते॥**
**( सु. उ. तं. ५१॥ )**

यह सम्प्राप्ति आधुनिक दृष्टि से भी पूर्णतया सामञ्जस्य रखती है जो कि निम्न वर्णन से स्पष्ट है—

सामान्यतया वायुकोषों वा श्वासनलिकाओं में सदैव कुछ तरल पदार्थ का स्राव होता रहता है जो उच्छ्वसित वायु के साथ बाष्परूप में निकल जाता है। जब कभी फुफ्फुस या नलिकाओं में अधिरक्तता (Congestion), शोथ (Inflammation) या क्षोभ (Irritation) आदि कारणों से यह स्राव अधिक मात्रा में होने लगता है तब मात्रानुसार एवं कारण और सम्बन्ध के अनुरूप थोड़ा या अधिक, तरल, सान्द्र या घन कफ के रूप में कास के साथ निकलता है। फुफ्फुस और श्वास और नलिकाओं में कफ होने से क्षोभ और श्वासवायु के लिये स्थान की कमी से प्रतिक्रिया-स्वरूप प्राण और उदान वायु का प्रकोप होकर कास और शीघ्र श्वास लेने की क्रिया आरम्भ होती है। यदि वायु की विगुणता के कारण कास के साथ कफ का निष्कासन आसानी से नहीं होता तो श्वास की ही तीव्रता बढ़ती है। कफ या कफोत्पादक कारण की प्रबलता एवं आधिक्य, दौर्बल्य या विगुणवातकृत श्वासनलिका-

---

१. साटोपमत्युग्ररुजमाध्मातमुदरं भृशम्। आध्मानमिति त विद्याद् घोरं वातनिरोधजम्॥

२. आमं शकृद्वा निचितं क्रमेण भूयो विबद्धं विगुणानिलेन।
प्रवर्तमानं न यथास्वमेनं विकारमानाहमुदाहरन्ति॥

३. 'प्राणान्नोदवहानि' इति क।

संकोच ( जैसे तामकश्वास में ) आदि कारण कफ के सरलता से निकलने में बाधक होते हैं। इससे स्पष्ट है कि प्रथम कफ की दुष्टि होकर वात की दुष्टि होनी है और वह क्षुभित वायु समस्त फुफ्फुस में व्याप्त होकर श्वास को उत्पन्न करता है तथा श्वासकार्य में बाधा होने से विष्णुपदामृत ( Oxygen ) की कमी से प्रत्येक धात्वग्नि दूषित होती है, जिससे प्रत्येक धातु का पोषण ठीक नहीं होता। इससे कुपित वायु का सार्वदेहिक प्रभाव होकर श्वास के अतिरिक्त बेचैनी, विविध शूल, भ्रम, मोह आदि विकार भी उत्पन्न होते हैं। इसके विविध भेदों का वर्णन विमर्श में विस्तार से किया जायगा।

कफ की प्रधानता से युक्त वायु जब प्राणवाही स्रोतों में अवरोध उत्पन्न करके सर्वत्र घूमता है तो श्वास की उत्पत्ति होती है। आयुर्वेद-दृष्ट्या श्वास की यही सम्प्राप्ति है। प्राणवह स्रोत से यहाँ पर श्वासप्रणाली, नलिकाएँ और फुफ्फुस का ग्रहण करना चाहिये। फुफ्फुस वक्षःस्थल में हृदय के दोनों ओर रहने वाले दो थैले है। ये अत्यन्त लचकीले तन्तुओं के बने हुये असंख्य कोष्ठों के समूह हैं। इनके अन्दर एक झागदार पदार्थ भी रहता है। प्रत्येक कोष्ठ में रक्तवाहिनियाँ होती हैं। अन्तःश्वसन करने पर बाह्यवायु फुफ्फुसीय कोष्ठोंमें प्रवेश करती है एवं ये लचकीले होने के कारण फूल जाते हैं। श्वसितवायुस्वगत अमृतस्वरूप जारक ( आक्सीजन ) से प्रत्येक कोष्ठ में स्थित रक्तवाहिनीगत रक्त की शुद्धि करता है एवं उसकी अशुद्धि ( Co2 ) को ग्रहण करके फुफ्फुस के संकोच होने पर पुनः बहिःश्वसन के द्वारा बाहर चली आती है। श्वास-प्रश्वास की यह क्रिया यावज्जीवन अनवरत चलती रहती है। इस प्रकार श्वास-प्रश्वास क्रिया की प्रकृतिस्थता फुफ्फुस के क्रियाशील कोष्ठों की पर्याप्त संख्या, उनका लचकीलापन, अवरोध का का अभाव तथा रक्त की पर्याप्त मात्रा पर निर्भर है।

श्वास प्रश्वास की यह क्रिया बड़ी सुन्दर रीति से संक्षेप में शार्ङ्गधर संहिता में वर्णित हैः—

**नाभिस्थः प्राणपवनः स्पृष्ट्वा हृत्कमलान्तरम्। कण्ठादूर्ध्वं बहिर्याति पातुं विष्णुपदामृतम्। पीत्वा चाम्बरपीयूषं पुनरायाति वेगतः। प्रीणयन् सकलं देहं दीपयञ्जठरानलम्।**

रोगविज्ञान में पठित श्वास शब्द का अर्थ श्वासकष्ट ( Difficulty in breathing ) या श्वासकृच्छ्र ( Dyspnoea ) किया जाता है। उपर्युक्त विवरण के अनुसार चूँकि श्वास-प्रश्वास का साक्षात् सम्बन्ध फुफ्फुस से ही है अतः श्वास रोग में विकृति का प्रधान केन्द्र भी फुफ्फुस ही रहता है यह निर्विवाद है। हृदय एवं वृक्कजन्य ( Cardiac or renal ) भी श्वास होते हैं किन्तु अन्ततोगत्वा वह भी फुफ्फुसीय ही हो जाते हैं। श्वास रोग में विकृति पूरे फुफ्फुस में रहती है। प्रथम कफ की विकृति होती है एवं पश्चात् अवरोध के कारण वात प्रकुपित होकर श्वास को उत्पन्न करता है। कहा भी है—**'वायोर्धातुक्षयात्कोपो मार्गस्यावरणेन च'**। वस्तुतः साक्षात् वात या उसके अधिष्ठान वातनाडियों की विकृति ही श्वासोत्पत्ति में प्रधान हेतु है। प्राणदा ( वागस ) की क्रिया की कमी या सिम्पैथेटिक की क्रिया की अधिकता का ही फल श्वासाधिक्य है। इस प्रकार विकृति केवल फुफ्फुस में न रहकर वातनाडियों में भी रहती है। इस कथन से यह भी सिद्ध है कि जिन आहार-विहार या रोग-विशेष का प्रभाव इन नाडियों पर अवसादक या उत्तेजक स्वरूप का होता है वे सभी श्वास रोग के कारण माने जाते हैं। श्वास-निदान में निर्दिष्ट विदाही अन्न, व्यायाम तथा उपवास आदि कारण-रूक्षता से वात की वृद्धि करते हैं तथा उपवृक्क ( Suprarenal gland ) के अन्तःस्राव को बढ़ाकर सिम्पैथेटिक की क्रियाशीलता को बढ़ा देते हैं। विष्टम्भी, अभिष्यंदी या गुरुपदार्थ भी आमाशयिक क्षोभ द्वारा या कफ की वृद्धि से फुफ्फुस में अवरोध उत्पन्न करके सुषुम्नाशीर्षस्थ श्वासनियन्त्रक केन्द्र को उत्तेजित करके श्वास की उत्पत्ति करते हैं। इसके अतिरिक्त कभी-कभी अधिक भोजन कर लेने पर भी फुफ्फुस पर आमाशय द्वारा दबाव पड़ता है, जिससे फुफ्फुसगत वायुसंचार की सतह की कमी हो जाने से पुनः पुनः श्वास लेना पड़ता है। अधिक समय

तक उत्तेजित रहने पर श्वासकेन्द्र का घात हो जाता है, जिससे श्वासकष्ट निरन्तर नहीं रह पाता। यही कारण है कि इसके सामयिक आक्रमण ( Paroxysmal attacks ) होते हैं।

श्वासकष्ट ( Dyspuoea ) के भी अनेक भेद हो सकते हैं यथा—

१. **अन्तःश्वसनिक श्वासकष्टता** ( Inspiratory dyspnoea )—इसमें अन्तःश्वसन के समय कष्ट होता है, बहिःश्वसन में कोई कठिनाई नहीं होती। इसका कारण श्वासनलिका के उपरितन भाग में किसी प्रकार के अवरोध का होना है। यह मुख्यतया स्वरयन्त्रीय रोहिणी ( Laryngeal diptheria ) में पाया जाता है।

२. **बहिःश्वसनिक श्वासकृष्ट** ( Expiratory dispnoea )—इसमें बहिःश्वसन के समय विशेष कष्ट होता है, अन्तःश्वसन अपेक्षाकृत ठीक रहता है। बहिःश्वसन के समय औदरिक पेशियों की विशेष सहायता लेनी पड़ती है। इसके परिणामस्वरूप वक्षःस्थल परिपूर्ण रहता है। इसका कारण उरोवात ( Emphysema ) सदृश रोगों के फलस्वरूप फुफ्फुसीय कोषाओं का वायु से अत्यधिक फूला रहना है।

३. **उभयनिष्ठ-कृच्छ्रता**—केवल फुफ्फुसजन्य श्वास ( Bronchial asthma ) रोग इस का उदाहरण है। इसके अतिरिक्त यह मूत्रविषमयता ( Uraemia ), जानपदिक शोफ ( Epidemic dropsy ) तथा मधुमेहजन्य संन्यास में भी पायी जाती है।

साधारणतया श्वास रोग के तीन मुख्य कारण हैं—

१. **श्वासकेन्द्र की विकृति**—यह निम्न कारणों से होती है—

( क ) अधिरक्त हृदयातिपात ( Congestive heart failure )

( ख ) अत्यधिक रक्ताल्पता—इसमें प्राणवायु के संवहन में की कमी हो जाती है।

( ग ) मधुमेहजन्य संन्यास ( Diabetic coma )

( घ ) जानपदिकशोफ ( Epidemic dropsy )

उपर्युक्त कारणों से होने वाली श्वासकृच्छ्रता उभयनिष्ठ होती है।

२. श्वासमार्ग में किसी प्रकार का अवरोध एवं वायुसंचारार्थ फुफ्फुसीय सतह की कमी। इसके कारण श्वासकृच्छ्रता अन्तःश्वसनिक ( Inspiratory ) स्वरूप की होती है। तुण्डिकाशोथ, रोहिणी आदि अवरोध के कारण हैं। निमोनिया, राजयक्ष्मा जैसे रोग वायुसचरण के लिये फुफ्फुस की सतह को कम कर देते है।

३. श्वास में सहायक पेशियों के कार्य में बाधा होना। यह निम्न कारणों से होती है—

( क ) **पीडा**—वक्षःस्थ या उदरस्थ किसी अङ्ग में शोथ होने पर।

( ख ) **उरोवात** ( Emphysema )-स्वाभाविक लचकीलापन कम हो जाने से फुफ्फुस निरन्तर वायु से भरा रहता है, और उसे पूर्णतया नहीं निकाल पाता।

( ग ) **अनुकोष्ठिका** ( Phrenic ) तथा वक्ष की पेशियों की वातनाडी का घात। इससे महाप्राचीरा तथा वक्ष की पेशियाँ क्रिया नहीं कर पातीं जिससे श्वास में भी कष्ट होता है।

( घ ) **आमाशय** या दूसरे उदरस्थ अंगों का फूला होना। इससे जलोदर का भी ग्रहण करना चाहिये। ये अवस्थाये भी श्वासपेशियों के कार्य में बाधा उपस्थित करती हैं। इसके अतिरिक्त ये फुफ्फुस पर दबाव डालकर भी श्वासकृच्छ्रता उत्पन्न करती हैं।

जब श्वास की मुख्य पेशियाँ कार्य नहीं करती तो उदरस्थ पेशियाँ तथा पार्श्वीय पेशियाँ जिन्हें श्वास की अतिरिक्त पेशियाँ ( Extra muscles of respiration ) भी कहते हैं— श्वास में सहायता करती हैं। इस अवस्था में जो विशेष प्रयत्न किया जाता है वह उदर की गति से रोगी में स्पष्ट दिखायी देता है।

महाश्वासलक्षणमाह—

उद्धूयमानवातो यः शब्दवद् दुःखितो नरः।
उच्चैः श्वसिति संरुद्धो मत्तर्षभ इवानिशम् ॥ १८ ॥
प्रनष्टज्ञानविज्ञानस्तथा विभ्रान्तलोचनः।
विवृताक्ष्याननो बद्धमूत्रवर्चा विशीर्णवाक् ॥ १९ ॥
दीनः प्रश्वसितं चास्य दूराद्विज्ञायते भृशम्।
महाश्वासोपसृष्टस्तु क्षिप्रमेव विपद्यते ॥ २० ॥ ( च. चि, २१ )

जो रोगी क्रुद्ध या थके हुए मस्त साँड के समान फुफकारने या हाँफने आदि जैसे शब्द युक्त श्वास को निरन्तर दुःख के साथ लेता है और जिसके ज्ञान एवं विज्ञान लुप्त हो जाते हैं अर्थात् वह अचेत सा हो जाता है, आँखें चंचल हो जाती हैं एवं मुख और नेत्र फैले हुए रहते हैं मल और मूत्र रुक जाते हैं, टूटे हुए शब्दों का कष्ट से उच्चारण करता हुआ दीन या अप्रसन्नचित्त रहता है, श्वास की आवाज या क्रिया दूर से ही प्रत्यक्ष हो जाती है; इस प्रकार के श्वास को महाश्वास कहते हैं और इसका रोगी शीघ्र ही मृत्यु का ग्रास बन जाता है ॥ १८-२० ॥

**महाश्वासलक्षणमाह—उद्धूयमानेत्यादि। उद्धूयमानवात इति उत् ऊर्ध्वं धूयमानो नीयमानो वातो यस्य स तथा। शब्दवत् सशब्दं यथा भवति, उच्चैर्दीर्घम्। संरुद्धो मत्तर्षभ इवेति स्वरविशेषज्ञापनार्थमयं दृष्टान्तः। ज्ञानं शास्त्रं विज्ञानं तदर्थनिश्चयः। विभ्रान्तलोचन-श्चञ्चलनेत्रः। विवृते स्तब्धे अक्ष्यानने यस्य स तथा, नेत्रस्य विभ्रान्तस्तब्धत्वे कालभेदा-दिति जेज्जटः। विशीर्णवाक् वक्तुमक्षमः, मन्दवचनो वा। दीनः क्लान्तमनाः; हीनमिति पाठान्तरमयुक्तं, 'दूराद्विज्ञायते भृशमित्य'नुपपत्तेरित्याहुः ॥ १८-२० ॥**

**विमर्श**—सुश्रुत ने महाश्वास का लक्षण अति सक्षेप में किया है—

'निःसंज्ञः पार्श्वशूलार्तः शुष्ककण्ठोऽतिघोषवान्।
संरब्धनेत्रस्त्वायम्य यः श्वस्यात् स महान् स्मृतः ॥' ( सु. उ. तं. ५१ )

यहाँ 'दुःखित' शब्द से 'किसी अन्य रोग से पहिले से ही पीडित' अर्थ करना अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है क्योंकि यह श्वास कई रोगों के अन्त में मृत्यु की सूचना-सदृश उत्पन्न होता है। सामान्यतः अधिक परिश्रम आदि के बाद भी इस प्रकार के श्वास की उत्पत्ति होती है पर वह विश्राम करने मात्र से शान्त हो जाती है। ऐसे श्वास को 'क्षुद्रश्वास' की सज्ञा दी गई है तथा उसका वर्णन आगे किया जायगा। इसीलिये महाश्वास के लक्षण में 'अनिशम्' ( निरन्तर ) शब्द भी दिया गया है। आधुनिक दृष्ट्या इसे Biot's breathing कह सकते हैं। 'There is rhythmic increase and decrease in the depth and rapidity of respiration but without any Period of total apnoea in between' ( Bedside medicine ) अर्थात् इस अवस्था में श्वास की गम्भीरता एवं तीव्रता में क्रमबद्ध वृद्धि और ह्रास होता है किन्तु पूर्ण श्वासावरोध कदापि नहीं होता है। यह अवस्था अनेक प्रकार के हृदय, वृक्क एवं मस्तिष्क रोगों में उत्पन्न होती है।

ऊर्ध्वश्वासं लक्षयति—

ऊर्ध्वं श्वसिति यो दीर्घं न च प्रत्याहरत्यधः।
श्लेष्मावृतमुखस्रोताः क्रुद्धगन्धवहार्दितः ॥ २१ ॥

ऊर्ध्वदृष्टिर्विपश्यंस्तु विभ्रान्ताक्ष इतस्ततः ।
प्रमुह्यन् वेदनार्तश्च शुष्कास्योऽरतिपीडितः ॥ २२ ॥
ऊर्ध्वश्वासे प्रकुपिते ह्यधःश्वासो निरुध्यते ।
मुह्यतस्ताम्यतश्चोर्ध्वं श्वासस्तस्यैव हन्त्यसून् ॥ २३ ॥
( च. चि. २१ )

जो रोगी ऊपर की ओर श्वास तो देर तक छोड़ता है पर नीचे ( भीतर ) की ओर ( उतनी ही देर तक ) नहीं खींचता, जिसके प्राणवह स्रोतों के मुख और मार्ग कफ से अवरुद्ध हो जाते हैं, वायु के प्रकोप से जो पीड़ित रहता है, जिसकी दृष्टि ऊपर को ही चढ़ी रहती है, और अनेक विकृतियों को देखता है, जिसकी आंखें इधर-उधर घूमती हैं, जो बार बार मूर्च्छित होता है एवं वेदना से पीडित रहता है, जिसका मुख श्वेत रहता है तथा जिसको अत्यन्त बेचैनी रहती है; इस प्रकार का रोगी ऊर्ध्वश्वास तो छोड़ता है किन्तु अधःश्वास रुक जाता है, इसी के कारण रोगी बार बार बेचैन होकर मूर्च्छित हो जाता है और अन्ततः यह 'ऊर्ध्व-श्वास' रोगी के प्राण को भी हर लेता है ॥ २१-२३ ॥

**ऊर्ध्वश्वासलक्षणमाह—ऊर्ध्वमित्यादिना । ऊर्ध्वमिति विशेषपरं, सर्वश्वासानां तथाविधत्वात् । दीर्घमिति दीर्घकालम् । न च प्रत्याहरत्यध इति न श्वासमधःकरोति दीर्घकालमित्यर्थः । श्लेष्मावृतमुखस्रोता इति श्लेष्मणा आवृतानि मुखं स्रोतांसि च यस्य स तथा । क्रुद्धगन्धवहार्दितः कुपितवातपीडितः, समस्तपाठे तु श्लेष्मावृतमुखस्रोतस्त्वेन क्रुद्धो यो गन्धवहस्तेनार्दितः । विपश्यन् इतस्तत इति इतस्ततो विकृतिं पश्यन् । 'ऊर्ध्वं श्वसिति यो दीर्घं न च प्रत्याहरत्यधः' इति यदुक्तं तत्र हेतुमाह—ऊर्ध्वश्वास इत्यादि । निरुध्यत इति हृदय एवातिस्तम्भितः स्यात्, अथवा श्वासो वातः सोऽधो न वर्तते; ऊर्ध्वं श्वास ऊर्ध्वश्वासः । ताम्यतो ग्लायतो मुह्यतश्चासून् प्राणान् हन्ति, नान्यथेति ॥ २१-२३ ॥**

**विमर्श**—ऊर्ध्व श्वास का जो वर्णन किया है इसका तात्पर्य यह है कि मुख कण्ठ एवं प्राणवह स्रोत ( समस्त श्वासनलिकाएँ आदि ) कफपूर्ण होती हैं अतः रोगी बाहर की ओर तो श्वास वायु को देर तक छोड़ता है किन्तु भीतर की ओर कफपूर्ण होने से स्थानाभाव के कारण श्वास देर तक नहीं खीचता है। एक बार झटके से श्वास खींचता है फिर देर तक उस श्वास को बाहर फेंकता रहता है। प्राणवायु ( Oxygen ) की कमी से बड़ी घबड़ाहट, बेचैनी और मूर्च्छा आदि उत्पन्न होते हैं। इसी आशय का प्रतिपादन चक्रपाणि ने भी किया है—**'दीर्घं श्वसिति = श्वासस्य बहिर्निर्गमनं दीर्घकालं करोति न च प्रत्याहरत्यध इति श्वासमधो न नयति'**। तथा मूल पाठ में भी आगे स्पष्ट किया है—**'ऊर्ध्वश्वासे प्रकुपिते ह्यधः श्वासो निरुध्यते'**। इसका यह भी अभिप्राय है कि रोग और बढने पर अधःश्वास ( श्वास का भीतर खीचना ) पूर्णतया रुक जाता है और रोगी की मृत्यु हो जाती है। आधुनिकदृष्ट्या इस अवस्था को Stertorous breathing or failing respiration कह सकते है और यह अवस्था फुफ्फुस की अधिरक्तता ( Congestiou ), घनता ( Consolidation ) जैसे श्वसनक ( Pneumonia ), विद्रधि ( Abscess ) या कोथ ( Gangrene ), अन्तःस्फार ( Infaret ) तथा विभिन्न प्रकार की मूर्च्छाओं ( Appoplexy and coma ) में हो सकती है।

---

१. 'श्लेष्मावृतमुखानि स्रोतांसि' इति क।

छिन्नश्वासं निरूपयति—

यस्तु श्वसिति विच्छिन्नं सर्वप्राणेन पीडितः।
न वा श्वसिति दुःखार्तो मर्मच्छेदरुगर्दितः॥ २४॥
आनाहस्वेदमूर्च्छार्तो दह्यमानेन बस्तिना।
विप्लुताक्षः परिक्षीणः श्वसन् रक्तैकलोचनः॥ २५॥
विचेताः परिशुष्कास्यो विवर्णः प्रलपन्नरः।
छिन्नश्वासेन विच्छिन्नः स शीघ्रं विजहात्यसून्॥ २६॥
(च. चि. २१)

जो रोगी अपनी सम्पूर्ण शक्ति लगाकर भी रुक रुक कर श्वास लेता है एवं जो हृदय आदि नर्मों की वेदना से पीड़ित होने के कारण दुःखी होकर श्वास नहीं ले पाता, जो आनाह, स्वेद और मूर्च्छा से पीडित है, जिसके बस्तिप्रदेश में दाह हो रहा है, जिसकी आँखें आँसुओं से परिपूर्ण हैं, जो क्षीण है तथा जिसकी एक आँख लाल है, जिसका चित्त उद्विग्न और मुख सूख गया है, जो कान्तिहीन है एवं प्रलाप करता है ऐसे रोगी को छिन्नश्वास से पीड़ित समझना चाहिये। यह रोगी भी शीघ्र ही प्राणों का त्याग करता है॥ २४-२६॥

**छिन्नश्वासलक्षणमाह—यस्त्वित्यादि। विच्छिन्नं सविच्छेदम्। सर्वप्राणेन यावद्बलेन। न वा श्वसिति श्वासं न लभते। मर्मच्छेदरुगर्दित इति हृदयच्छेदवेदनयेव पीडितः। दह्यमानेन बस्तिनोपलक्षितः, एतेन वातस्य पित्तानुबन्धो दर्शितः। विप्लुताक्षश्चञ्चलनेत्रोऽश्रुपूर्णचक्षुर्वा। न वा श्वसिति न वा श्वासं लभते। रक्तैकलोचनत्वं व्याधिप्रभावात्, दोषात्तु द्वयोरपि स्यात्। विचेता उद्विग्नचित्तः। विच्छिन्नो विमोक्षितसन्धिः, पीडित इत्यन्ये, 'विहतः' इति पाठान्तरम्॥ २४-२६॥**

**विमर्श**—यहाँ **'सर्वप्राणेन पीडितः'** इस वाक्यांश का सम्बन्ध प्राचीन टीकाकारों में कुछ ने केवल पूर्व[1] और कुछ ने केवल पर[2] से किया है किन्तु इसका सम्बन्ध 'देहलीदीपक' न्यायेन पूर्व और पर दोनों से करना उचित प्रतीत होता है और 'न वा' का भी द्विरध्याहार करना चाहिए। इस प्रकार संक्षेप में छिन्नश्वास का लक्षण निम्न होगा—छिन्नश्वास का रोगी रुक-रुक कर श्वास लेता है, कभी सम्पूर्ण शक्ति लगाकर जोर से श्वास लेता है तो कभी- समस्त शक्ति से नहीं लेना अर्थात् धीरे-धीरे श्वास लेता है और कभी पूर्णतया (कुछ समय के लिये) श्वास रुक जाती है।

**दह्यमानेन बस्तिना**—दाह के वर्णन से इस श्वास मे पित्त का अनुबन्ध भी प्रतीत होता है, सुश्रुत ने (**उ. तं. अ. ५१**) भी इस तथ्य का वर्णन किया है—

**आध्मातो दह्यमानेन बस्तिना सरुजं नरः। सर्वप्राणेन विच्छिन्नं श्वस्याच्छिन्नं तमादिशेत्॥**

छिन्नश्वास में सब अङ्ग शिथिल हो जाते हैं। विवर्णता रक्तसञ्चार की कमी से होती है। छिन्नश्वास का स्वरूप आधुनिकों द्वारा प्रतिपादित Cheyne-stockes respiration से साम्य

१. 'यस्तु सर्वप्राणेन पीडितः सन् स्थित्वा स्थित्वा श्वसिति' गङ्गाधरः।
२. 'सर्वप्राणेन न वाश्वसिति' विजयरक्षितः।

रखता है। यह श्वास की वह अवस्था है जिसमें श्वास की क्रिया कभी कम और कभी अधिक होने लगती है और कभी कुछ काल के लिए रुक जाती है[1]।

सम्प्राप्तिपूर्वकं तमकश्वासलक्षणमाह—

प्रतिलोमं यदा वायुः स्रोतांसि प्रतिपद्यते।
ग्रीवां शिरश्च संगृह्य श्लेष्माणं समुदीर्य च ॥ २७ ॥
करोति पीनसं तेन रुद्धो घुर्घुरकं तथा।
अतीव तीव्रवेगं च श्वासं प्राणप्रपीडकम् ॥ २८ ॥
प्रताम्यति स वेगेन तृष्यते सन्निरुध्यते।
प्रमोहं कासमानश्च स गच्छति मुहुर्मुहुः ॥ २९ ॥
श्लेष्मण्यमुच्यमाने तु भृशं भवति दुःखितः।
तस्यैव च विमोक्षान्ते मुहूर्तं लभते सुखम् ॥ ३० ॥
तथाऽस्योद्ध्वंसते कण्ठः कृच्छ्राच्छक्नोति भाषितुम्।
न चापि लभते निद्रां शयानः श्वासपीडितः ॥ ३१ ॥
पार्श्वे तस्यावगृह्णाति शयानस्य समीरणः।
आसीनो लभते सौख्यमुष्णं चैवाभिनन्दति ॥ ३२ ॥

---

१. **छिन्नश्वास** ( Cheyne-stockes respiration )—यह श्वास की एक विशिष्ट अवस्था है जिसमें श्वास की गति पहले कम और फिर अधिक हो जाती है। यह क्रम निरन्तर चलता रहता है। यह क्रिया पूर्ण स्वस्थ व्यक्ति मे भी अल्प मात्रा मे सुप्तावस्था में देखी जाती है।

**कारण**—हाँफने पर सञ्चित कार्बोनिक अम्ल शरीर के बाहर निकल जाता है, एवं परिणामस्वरूप रक्तगत कार्बोनिक अम्ल की मात्रा $\frac{1}{2}$–$\frac{1}{3}$ तक कम हो जाती हैं। कदाचित इससे भी कम हो सकती है। यह निश्चित है कि श्वासकेन्द्र का सर्वोत्तम उत्तेजक भी कार्बोनिक अम्ल ही है। इस प्रकार अन्वय-व्यतिरेक के द्वारा यह सिद्ध हो जाता है कि कार्बोनिक अम्ल की उपस्थिति में श्वासकेन्द्र का उत्तेजन एवं उसके अभाव में अवसाद होता है। श्वासकेन्द्र के अवसाद के कारण श्वास-क्रिया भी बन्द होने लगती है। इसी समय पुनः धमनीरक्तगत जारक ( Oxygen ) की कमी तथा प्राङ्गारिक अम्ल ( Corbonic acid ) की वृद्धि होती है। शरीर के लिये जारक एक अत्यावश्यक वस्तु है जिसके अभाव में कोषाओं का अन्तःश्वसन भी बन्द होने लगता है। अतएव पुनः जारक को प्राप्त करने के ध्येय से श्वासकेन्द्र का उत्तेजन होकर श्वास की गति भी तीव्र हो जाती है। वस्तुतः वहाँ एकत्रित हुआ प्राङ्गारिक अम्ल ही श्वास-केन्द्र को उत्तेजित करता है। इस प्रकार क्रिया का उक्त पर्याय क्रम निरन्तर चलता रहता है। अर्थात् पुनः पुनः श्वास का बन्द होना तथा पुनः पुनः श्वास क्रिया का अत्यधिक बढ़ना प्राङ्गारिक अम्ल की उपस्थिति एवं अनुपस्थिति के द्वारा अनवरत चलता रहता है। रोगी इससे क्लान्त हो जाता है एवं अन्ततोगत्वा प्राणत्याग भी कर देता है। इसी को प्राचीनों ने छिन्नश्वास नाम दिया है।

उच्छ्रिताक्षो ललाटेन स्विद्यता भृशमार्तिमान् ।
विशुष्कास्यो मुहुः श्वासो मुहुश्चैवावधम्यते ॥ ३३ ॥
मेघाम्बुशीतप्राग्वातैः श्लेष्मलैश्च विवर्धते ।
स याप्यस्तमकः श्वासः साध्यो वा स्यान्नवोत्थितः ॥ ३४ ॥

( च. चि. २१ )

विरुद्ध गति को प्राप्त हुआ वायु प्राणवह स्रोतों में पहुंच कर ग्रीवा एवं सिर को जकड़ता हुआ कफ को और भी उदीर्ण करके पीनस ( प्रतिश्याय ) रोग को उत्पन्न कर देता है। इस कफ से अवरुद्ध हुआ वायु घुर्घुर शब्द से युक्त, प्राणों के ( आश्रय हृदय ) को कष्ट देने वाले एवं अत्यन्त तीव्र वेगों से युक्त तमक श्वास को उत्पन्न करता है।

इस तमक श्वास से पीडित रोगी अपने को अन्धकार में प्रविष्ट हुआ मानता है ( उसकी आंखों के आगे अँधेरा छा जाता है ), प्यास से व्याकुल तथा निश्चेष्ट हो जाता है। बार-बार खासने से मूर्च्छित सा हो जाना है। खांसते-खांसते जब तक कफ न निकल जाये उसे बेचैनी रहनी है, किन्तु उसके निकल जाने पर कुछ क्षण के लिए सुख का अनुभव करता है। गला बैठ जाता है और प्रयत्न करने पर भी कठिनता से कुछ बोलनेमें समर्थ होता है। लेटने पर भी श्वास से पीडित होने के कारण निद्रालाभ नहीं कर पाता; क्योंकि सोने पर उसके पार्श्व में स्थित वायु पीडा को उत्पन्न करता है। बैठने पर कुछ आराम मिलता है। उष्ण स्वभाव की वस्तुयें उसके अनुकूल रहती हैं। आखों पर सूजन रहनी है, या आंखें चढी होती हैं, मस्तक पसीने से तर रहता है तथा कष्ट सर्वदा बना रहता है, मुख सूखा रहता है. बार बार श्वास लेता है एवं सारे शरीर को झकझोरते हुए पुनः पुनः फूत्कारों द्वारा श्वास को छोड़ता है। मेघ, शीतल जल, शीत ऋतु तथा पूर्वी वायु एवं कफवर्धक पदार्थों के सेवन से इसकी वृद्धि होती है। यह तमकश्वास याप्य होता है किन्तु नवीन होने पर साध्य भी होता है ॥ २७-३४ ॥

तमकश्वासलक्षणमाह—प्रतिलोममित्यादि। श्लेष्माणं समुदीर्य चेत्यनेन सामान्यसंप्राप्तिलब्धस्यापि श्लेष्मणः पुनरभिधानादिह विशेषेण कारणत्वं बोधयति। तेन रुद्धः कफेनावृतः। घुर्घुरकं कण्ठे घुर्घुरशब्दम्। प्राणप्रपीडकं प्राणाधिष्ठानहृदयस्य पीडकम्। प्रताम्यति तमसि प्रविशतीव। सन्निरुध्यते निश्चेष्टो भवतीति चक्रः, जेज्जटस्तु संनिरुध्यते 'श्वासः' इति शेषमाह। तस्यैवेति श्लेष्मणः। सुखं सुखमिव। उद्ध्वंसते कण्डूयते। पार्श्वे इति कर्मपदम्, अवगृह्णाति पीडयति। उष्णमभिनन्दति वातकफारब्धत्वात्। उच्छ्रिताक्ष उच्छूननेत्रः। ललाटेनेत्युपलक्षणे तृतीया। अवधम्यते गजारूढस्येव सर्वगात्रं चाल्यते ॥ २७-३४ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत में भी संक्षेप में इसी प्रकार के लक्षणों का उल्लेख मिलता है किन्तु उन्होंने वमन का विशेष उल्लेख किया है :—

तृट्स्वेदवमथुप्रायः कण्ठघुर्घुरिकान्वितः। विशेषाद् दुर्दिने ताम्येच्छ्वासः स तमको मतः ॥
घोषेण महताविष्टः सकासः सकफोनरः।
यः श्वसित्यबलोऽन्नद्विट् सुप्तस्तमकपीडितः। स शाम्यति कफे हीने स्वपतश्च विवर्धते ॥

( सु. उ. तं. ५१ )

यद्यपि श्वास सामान्य की सम्प्राप्ति में कफ और वायु की विकृति का वर्णन हो चुका है तथापि तमक श्वास को कफप्रधान होना प्रतिपादित करने के लिये पुनः 'प्रतिलोमं' से लेकर 'प्राणप्रपीडकम्' तक इसकी सम्प्राप्ति का विशेष रूप से वर्णन किया गया है।

**श्वासं प्राणप्रपीडकम्**—श्वास की गति बढ़ने के साथ हृदय की गति का बढना भी[1] स्वाभाविक है। अतः श्वास की तीव्रता से हृद्गति भी सर्वत्र ( निमोनिया सदृश रोगों को छोडकर ) स्वाभाविक १,४ के अनुपात से तीव्र हो जाती है एवं हृदय को अपेक्षाकृत अधिक कार्य करना पड़ता है, इसीलिये उसे अत्यन्त कष्ट का अनुभव होता है।

श्वास-नलिकाओं में संचित श्लेष्मा ही श्वास का कारण होता है अतः जब तक वह नहीं निकलता अवरोध बराबर बना रहता है एवं उसकी उत्तेजना के फलस्वरूप उसको निकालने के लिये कास की प्रवृत्ति भी निरन्तर होती रहती है। यह कफ अत्यन्त गाढा एवं चिपचिपा होता है और आसानी से नहीं निकल पाता। इसलिये खाँसी इतनी प्रबल हो जाती है कि रोगी बेहोश तक हो जाता है। किन्तु श्लेष्मा के निकल जाने पर श्वासनलिका तथा फुफ्फुसीय कोषागत अवरोध दूर हो जाता है एवं श्वासनलिकाओं के स्वच्छ हो जाने से वायु का संचरण या श्वास-प्रश्वास का कार्य पुनः सुचारु रूप से होने लगता है। उत्तेजक कारण के न रहने पर कास और श्वास का वेग भी नहीं रहता। कंठ में कफ का प्रलेप होने के कारण खुजली का अनुभव होता है। इसी से कंठ में कुछ अवरोध सा होने से रोगी को बोलने में भी कष्ट का अनुभव होता है।

**न चापि लभते निद्राम्**—तमक श्वास से पीडित रोगी का फुफ्फुस कफ से व्याप्त रहता है अतएव श्वास-प्रश्वास के समय कष्ट का अनुभव करना पड़ता है। इस क्रिया को जब वह सामान्य श्वास-पेशियों द्वारा सपन्न करने में असमर्थ रहता है तो श्वास की अतिरिक्त पेशियों ( Extra muscles of respiration ) से भी इस कार्य में सहायता लेने लगता है। इस अवस्था में रोगी यदि पार्श्व के बल लेटता है तो दबाव के कारण सहायक पेशियाँ कार्य नहीं कर पाती हैं तथा श्लेष्मा से अव्याप्त ( जिनको श्लेष्मा ने अवरुद्ध नहीं कर रक्खा है ) कुछ अवशिष्ट वायु-कोष भी दब जायेंगे एवं अवरुद्ध वात पीडा को उत्पन्न करता है और श्वासावरोध की अवस्था उत्पन्न हो जाती है। अतः रोगी व्याकुल होकर पुनः बैठ जाता है और पूर्वापेक्षया कुछ अधिक आराम का अनुभव करता है। यदि रोगी सीधा कमर के बल लेटता है तव भी आराम नहीं मिलता, क्योंकि उस समय भी वह श्वास की अतिरिक्त पेशियों को काम में नहीं ला सकता। बैठने पर वह अतिरिक्त पेशियों से भली-भाँति काम ले सकता है एवं अपेक्षाकृत सुख का अनुभव भी करता है।

**उष्णं चैवाभिनन्दति**—तमकश्वास वात-कफारब्ध होता है अतः उष्णोपचार से इसमें उपशय या लाभ होता है एवं श्वास की गति अनुकूल होने लगती है अतएव रोगी की भी स्वतः प्रवृत्ति उष्णोपचार की ओर जाती है।

**अवधम्यते**—फूत्कारों से श्वास को छोडता है। यह तमकश्वास का विशिष्ट विभेदक लक्षण है। अथवा जोर-जोर से श्वास लेने के कारण सारा शरीर झटके के साथ हिलता रहता है।

मेघ, शीत तथा अन्य श्लेष्मल आहार भी कफवर्धक होने से तमक श्वास के प्रवर्तक है, अतः शीत या श्लेष्मल पदार्थों को अनुपशय ( अपथ्य ) समजना चाहिये। ये दोनों लक्षण चिकित्सा की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्व के हैं।

आधुनिक रोग-विज्ञान की दृष्टि से इस अवस्था को ( Bronchial asthma ) नाम दिया जा

---

१. साधारण अवस्थाओं में फुफ्फुस एवं हृदय की गतियों का अनुपात १,४ रहता है अर्थात् प्रकृत एवं प्रौढ़ व्यक्ति में प्रतिमिनट श्वास की गति १८ और हृदय की गति ७२ बार होती है। रोग होने पर इसी अनुपात से बढ़ जाती है। किन्तु निमोनियो में दोनों की गति बढ़ते हुए भी १.२ का अनुपात हो जाता है।

सकता है, क्योंकि इसमें भी तमकश्वास के समान ही लक्षणों की उपलब्धि होती है। इसके अतिरिक्त चिकित्सादृष्ट्या दोनों के उपशय और अनुपशयरूप आहार-विहार भी समान हैं।

पाश्चात्त्य रोगविज्ञान के आधार पर इसकी परिभाषा निम्न प्रकार से की जाती है—श्वास-नाडी के संकोच के साथ बहिःश्वसनसंबंधी श्वासकृच्छ्रता के प्रावेगिक आक्रमण को तमक श्वास ( Asthma ) कहते हैं[1]। इसका कारण कफ की अधिकता के साथ साथ श्वासनलिकाओं का प्रावेगिक सकोच भी है। संकोच की अवस्था समाप्त होने पर श्लैष्मिक कला से स्राव होता है एवं संकोचक पेशियाँ शिथिल हो जाती हैं जिससे श्वास का आक्रमण भी दूर हो जाता है। पाश्चात्त्यों के आधार पर इसमें निम्न लक्षण पाये जाते हैं—

The attack usully begines at the early hours of the morning. There may be some .warnings as restlessness, mental exitation or depression, sneezing or coryza, or the patient suddenly wakes up with a sense of suffocation. Dyspnoea increases and he sits up in bed panting frequently, using the acce. ssory muscles of respiration also. There .is often irritable cough with whee-zing in the chest and cyanosis. As the expectoration becomes free the attack comes to an end. Some times the paroxysm continues for several hours or days.' ( Bedside Medicine )

उक्त लक्षण भी प्राचीनोक्त तमकश्वास के समान ही हैं। यथा प्रातःकालीन आक्रमण, पीनस ( प्रतिश्याय या Coryza ), सोते समय विशेष कष्ट, छाती में कफ का घुर्घुर करना (Wheezing) श्लेष्मा के निकल जाने पर दौरे की शान्ति ये सभी लक्षण दोनों में समान हैं। इनके अतिरिक्त प्राइस के समान माधव ने भी इसमें स्वेदप्रवृत्ति ( स्विद्यता ) का उल्लेख किया है। इस अवस्था में छाती वायु से सदा परिपूर्ण रहने के कारण फूली हुई रहती है। आधुनिक दृष्टि से तमकश्वास ( Asthma ) वृक्कजन्य ( Renal ), हृद्विकारजन्य ( Cardiac ) तथा फुफ्फुसीय ( Bronchial ) भेद से तीन प्रकार का होता है किन्तु अन्ततोगत्वा सभी फुफ्फुसीय रूप धारण कर लेते हैं।

**प्रतमकश्वासलक्षणमाह—**

## ज्वरमूर्च्छापरीतस्य विद्यात्प्रतमकं तु तम् ।
## उदावर्तरजोऽजीर्णक्लिन्नकायनिरोधजः ॥ ३५ ॥

यदि तमकश्वास में ज्वर और मूर्च्छा का भी अनुबन्ध हो जाय तो उसे प्रतमकश्वास जानना चाहिये। यह उदावर्त ( विभिन्न स्रोतसों में विपरीत गति ), धूलि, अजीर्ण, क्लिन्नकाय ( शरीर की आर्द्रता या वृद्धत्व )[2] तथा वेगविधारण से उत्पन्न होता है ॥ ३५ ॥

**तमकस्यैव पित्तानुबन्धत्वाज्ज्वरादियोगेन प्रतमकसंज्ञामाह—ज्वरेत्यादि। ज्वरमूर्च्छाभ्यां परीतो ज्वरमूर्च्छापरीतः, ज्वरेण मूर्च्छा ज्वरमूर्च्छेति जेज्जटः। एतस्यैवापरकारणं लक्षणं चाह—उदावर्तेत्यादि। उदावर्तो रोगः, रजो धूलिः, अजीर्णमामादि, क्लिन्नं विदग्धं, काये वेगानां निरोधः कायनिरोधः अथवा क्लिन्नकायो वृद्धनर इत्याहुः, निरोधो वेगनिरोधः अथवा कुयोगिनां कुम्भकादिरूपवातनिरोध इति जेज्जटः ॥ ३५ ॥**

---

1, 'Paroxysmal attacks of dyspnoea, chiefly expiratory in nature asaociated with bronchial spasm' ( Beaumont's Medicine )

२. क्लिन्नकायनिरोधजः = 'क्लिन्नं भुक्तं, कायनिरोधः कायाग्निनिरोधः' इति गङ्गाधरः। कायनिरोधः—वेगाना निरोधः, किंवा—क्लिन्नकायो वृद्धः, निरोधः वेगनिरोधः इति चक्रपाणिः।

विमर्शः—तमक श्वास कफप्रधान होता है किन्तु जब इसी में पित्त का भी अनुबन्ध हो जाता है तो ज्वरयुक्त होने पर प्रतमक कहलाता है।

निरोधजः—वात, मूत्र, पुरीष आदि के वेग को रोकने से होता है, अथवा योगविद्या से अनभिज्ञ व्यक्ति द्वारा कुम्भक, पूरक तथा रेचक नामक प्राणायाम की विधियों के विपरीत प्रयोग करने से भी होने वाला प्रतमक श्वास वेगनिरोधज ही कहलाता है। सुश्रुत ने प्रतमक का लक्षण निम्न प्रकार से दिया है—

**'मूर्च्छाज्वराभिभूतस्य ज्ञेयः प्रतमकस्तु सः'।**

फुफ्फुसीय श्वास ( Asthma ) के श्वासनलिका शोथ ( Bronchitis ) से उपद्रुत होने पर यह अवस्था उत्पन्न हो सकती है।

**सन्तमकलक्षणं वर्णयति—**

**तमसा वर्धतेऽत्यर्थं शीतैश्चाशु प्रशाम्यति।**
**मज्जतस्तमसीवास्य विद्यात्संतमकं तु तम् ॥ ३६ ॥** ( च. चि. २१ )

किन्तु जब यह श्वास अन्धकार या मानसिक दोषों से बढ़े एवं शीतोपचार से शान्त हो तथा रोगी जिसमें अपने को अन्धकार में डूबता हुआ सा समझे उसे सन्तमक समझना चाहिये ॥३६॥

**तमसा अन्धकारेण, मानसदोषेण वा; अत्यर्थमिति इतरकारणापेक्षया विशेषेण; वातकफारब्धोऽपि पित्तसम्बन्धाच्छीतैरुपशाम्यतीत्याहुः। सन्तमकः प्रतमक एवेति। अन्ये तूदावर्तेत्यादिना प्रतमकस्योपसर्गमाहुरिति** जेज्जटः ॥ ३६ ॥

**विमर्शः**—अन्य कारणों की अपेक्षा मानसिक दोष संतमक की उत्पत्ति में विशेष भाग लेते है। पित्त से युक्त होने के कारण यह शीतोपचार से शान्त होता है। विजयरक्षित ने इस श्लोकार्ध की व्याख्या प्रतमक के साथ की है। श्लोक के उत्तरार्धमात्र को सन्तमक माना है। किन्तु सन्तमक को प्रतमक का ही भेद सभी ने माना है। वस्तुतः इन दोनों श्लोकों में प्रथम श्लोक का आधा भाग मात्र प्रतमक का लक्षण तथा शेष १॥ श्लोक संतमक के निदान और लक्षण मानना अधिक सगत प्रतीत होता है। जिस तमक या प्रतमक में तमःप्रवेश आदि मूर्च्छा के लक्षण प्रधान हों और रोग की अत्युग्रावस्था में हृदय, बस्ति ( वृक्क ) और शिर ( मस्तिक ) इन तीनों प्रधान मर्मों की विकृति के कारण लक्षण बढ़ते जायें तो उसे सन्तमक कहना चाहिये। 'तमसा वर्धतेऽत्यर्थम्' अत्र तमःशब्देन तमोभवाः मूर्च्छादयः, तैः सह अत्यर्थं वर्द्धते इति सहार्थे तृतीयाऽवगन्तव्या।

**क्षुद्रश्वासमाह—**

**रूक्षायासोद्भवः कोष्ठे क्षुद्रो वात उदीरयन्।**
**क्षुद्रश्वासो न सोऽत्यर्थं दुःखेनाङ्गप्रबाधकः ॥ ३७ ॥**
**हिनस्ति न स गात्राणि न च दुःखो यथेतरे।**
**न च भोजनपानानां निरुणद्ध्युचितां गतिम् ॥ ३८ ॥**
**नेन्द्रियाणां व्यथां नापि कांचिदापादयेद्रुजम्।**
**स साध्य उक्तो बलिनः सर्वे चाव्यक्तलक्षणाः ॥ ३९ ॥** (च.चि. २१)

रूक्ष पदार्थों के अधिक सेवन तथा अधिक व्यायाम से जो श्वास फूल जाता है उसे क्षुद्रश्वास

कहते हैं। इसके वेग हल्के होते हैं एवं यह शरीर के अंगों को अधिक कष्ट भी नहीं पहुँचाता। अन्य श्वासों के समान यह रोगी को दुःख नहीं पहुँचाता एवं प्राणों के लिये भी घातक नहीं है। इससे खाने-पीने में भी कोई रुकावट नहीं होती (उनकी उचित गति को नहीं रोकता), इन्द्रियों को भी किसी प्रकार का कष्ट नहीं पहुँचाता ( उनकी ग्रहणशक्ति अक्षुण्ण रहती है ), उपद्रव स्वरूप किसी दूसरे रोग को भी यह उत्पन्न नहीं करता। यह श्वास साध्य होता है। इसके अतिरिक्त अन्य चारों श्वास भी सबल रोगियों में अव्यक्त या आरम्भिक अवस्था में साध्य रहते हैं ॥३७-३८॥

सर्वेषां श्वासानां साध्यासाध्यतां निरूपयति—

**क्षुद्रः साध्यो मतस्तेषां तमकः कृच्छ्र उच्यते ।**
**त्रयः श्वासा न सिध्यन्ति तमको दुर्बलस्य च ॥ ४० ॥** (सु. उ. ५१)

क्षुद्रश्वास साध्य माना गया है; तमक श्वास कृच्छ्रसाध्य तथा अन्य तीनों श्वास ( समस्त लक्षण युक्त होने पर ) असाध्य होते हैं। दुर्बल रोगी का तमक श्वास भी असाध्य होता है ॥ ४० ॥

क्षुद्रश्वासमाह—रूक्षेत्यादि। रूक्षमन्नपानम्। क्षुद्रोऽल्पनिदानलिङ्गः। उदीरयन् ऊर्ध्वं गच्छन्। इतरे ऊर्ध्वश्वासादयः। स साध्य उक्त इति च्छेदः। सर्वे महाश्वासादयोऽव्यक्तलक्षणाः सन्तः साध्या इति योज्यम्। त्रयः श्वासा न सिध्यन्ति महोर्ध्वच्छिन्नाः सम्पूर्णलक्षणाः ॥ ३७-४० ॥

विमर्श—क्षुद्र श्वास साधारण होता है एवं व्यायाम आदि साधारण कारणों से ही उत्पन्न होता है अतः इसे आवस्थिक ही समझना चाहिये। यद्यपि इस प्रकार का श्वास रोग नहीं कहा जा सकता तथापि जिन व्यक्तियों को थोड़ा परिश्रम करने पर ही श्वासकृच्छ्रता हो जाती है उनमें यह रोग के ही रूप में रहता है क्योंकि यह दुर्बलता का निदर्शक है और दूध तथा बल्य चिकित्सा की अपेक्षा रखता है। इसका वर्णन करते हुए सुश्रुत ने कहा है—

किंचिदारभमाणस्य यस्य श्वासः प्रवर्तते। निषण्णस्यैति शान्तिञ्च स क्षुद्र इति संज्ञितः ॥

हिक्काश्वासयोर्भयङ्करता—

**कामं प्राणहरा रोगा बहवो न तु ते तथा ।**
**यथा श्वासश्च हिक्का च हरतः प्राणमाशु च ॥४१॥** (च. चि. )

इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने हिक्का-श्वासनिदानं समाप्तम् ॥ १२ ॥

प्राण को नष्ट करने वाले रोग यद्यपि बहुत हैं तथापि वे हिक्का और श्वास के समान प्राणों का नाश उतनी शीघ्रता से नहीं कर सकते ॥ ४१ ॥

उपद्देशेनासम्यगुपक्रमाभ्यां हिक्काश्वासयोः शीघ्रावश्यमारकत्वमाह—काममित्यादि। काममनुमतौ, प्राणहराः सन्निपातज्वरादयः। शेषं सुबोधमिति ॥ ४१ ॥

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां हिक्का-श्वासनिदानं समाप्तम् ॥ १२ ॥

विमर्शः—कहावत है कि 'जबतक सांसा तबतक आशा'। हिक्का और श्वास में श्वासक्रिया कभी भी रुक कर मृत्यु में परिणत हो सकती है इसके अतिरिक्त इनमें मृत्यु के तीनों प्रधान कारणों की संभावना रहती है—

( १ ) श्वासावरोध ( Asphyxia ) ( २ ) हृदय का घात ( Syncope ) ( ३ ) संन्यास ( Coma) इसलिए इन दोनों रोगों को अत्यन्त घातक कहा गया है।

इति हिक्काश्वासनिदानं समाप्तम्।

# अथ स्वरभेदनिदानम्

स्वरभेदस्य सहेतुकां सम्प्राप्तिमवतारयति—

अत्युच्चभाषणविषाध्ययनाभिघात-
सन्दूषणैः प्रकुपिता पवनादयस्तु ।
स्रोतःसु ते स्वरवहेषु गताः प्रतिष्ठां
हन्युः स्वरं भवति चापि हि षड्विधः सः ॥१॥ (सु. उ. ५३)

बहुत ऊँचे स्वर से बोलना (व्याख्यान देना,) विषसेवन, अधिक उच्च स्वरसे अध्ययन तथा अभिघात सदृश प्रकोपक कारणों से प्रकुपित हुए बात आदि दोष स्वरवाही स्रोतों में अधिष्ठित होकर स्वर को नष्ट कर देते हैं, इसको स्वरभेद कहते हैं ए८ यह छः प्रकार का होता है ॥ १ ॥

प्राणोदानदुष्टिसाधर्म्यात् श्वासे च स्वरभेदो भवतीति श्वासानन्तरं स्वरभेदमाह— अत्युच्चभाषणेत्यादि । अध्ययनमुच्चैर्वेदादिपाठः, अभिघातः कण्ठादिदेशे लगुडादिभिराघातः, एतैः संदूषणैरन्यैश्च यथास्वं वातादिकोपनैः, विषं तु सर्वदोषप्रकोपणमेव । स्रोतःसु[1] स्वरवहेषु चतुर्षु, यदुक्तं सुश्रुते-'द्वाभ्यां भाषते, द्वाभ्यां घोषं करोति' (सु. शा. अ. ९) इति, भाषणघोषणयोरल्पत्वमहत्त्वाभ्यां भेदः । प्रतिष्ठां स्थितिं वृद्धिं वा । स इति स्वरभेदः षड्विधो वातपित्तकफसंनिपातक्षयमेदोजभेदात् ॥ ६ ॥

सनामग्राहं स्वरभेदसंख्यामाह—

( वातादिभिः पृथक् सर्वैर्मेदसा च क्षयेण च । )

वातज, पित्तज, कफज, त्रिदोषज, क्षयज तथा मेदोज भेद से स्वरभेद छः प्रकार का होता है।

**विमर्श**—आयुर्वेद के सिद्धान्त से स्वरवाही स्रोतस् चार हैं। इनमें दो के द्वारा भाषण तथा दो के द्वारा घोष होता है। सुश्रुत ने कहा भी है-द्वाभ्यां भाषेते, द्वाभ्यां घोषं करोति'। यदि दो प्रत्यावर्तनीस्वरयन्त्रगा ( Recurrent laryngeal nerves ) तथा दो ऊर्ध्वगा स्वरयन्त्रगा ( Superior luryngeal nerves ) को ये नाम दिये जाये तो कोई असगति न होगी।

बोलते समय शब्दोच्चारण में होने वाले विकारों को स्वरभेद कहते हैं। स्वर में विकार साधारणतया स्वरयन्त्र ( Larynx ) की स्थानिक विकृति तथा वाणी के मस्तिष्कस्थ केन्द्र की विकृति के कारण होता है। स्वर का आंशिक या पूर्णरूप में नष्ट होना इनकी विकृति के प्रमाण पर निर्भर है। यहाँ वर्णित स्वरभेद का तात्पर्य स्थानिक विकृतिजन्य विकार से ही है। स्थानिक कारणों से होने वाले स्वरभेद की विकृति की तीव्रता के अनुसार खरस्वरता ( Hoarsness of voice ) भाषणकृच्छ्रता ( Dysphasia ) तथा स्वरसाद ( Aphonia ) कहते हैं। यह अवस्था तीव्र स्वरयन्त्र शोथ ( Aacute or catarrhal laryngitis ), सशोफ स्वरयन्त्र शोथ ( Oedematus laryngitis ), रोहिणी-सदृश-रोगकृत स्वरयन्त्र-शोथ तथा पुराण स्वरयन्त्र-शोथ ( Chronic iaryngitis ) में पायी जाती है। मस्तिष्कगत वाणी के केन्द्र में किसी प्रकार की विकृति होने पर यदि स्वर का पूर्णतया विनाश हो जाये तो उसे पूर्ण स्वरनाश ( Aphasia ) कहते हैं। इसका कारण वाणी-केन्द्र की भयङ्कर विकृति है। जिस अवस्था में स्वर का अपूर्ण नाश होता है उसे

१. 'स्वरवहेषु स्रोतःसु शब्दवाहिनीषु' इति डल्हणः।

डिस्फेजिया ( Dypshasia ) कहते हैं। इनके अतिरिक्त एक अन्य अवस्था भी होती है जिसे गद्गदस्वरता ( Dysarthria ) कहते हैं। इसमें भी लक्षण वाक्कृच्छ्रता ( Dysphasia ) के समान ही होते हैं किन्तु यह अवस्था स्वर के साधनों ( स्वरयन्त्र, ओष्ठ, जिह्वा तथा तालु ) के घात ( Paralysis ) के कारण होती है। इसमें पेशी और नाडीतन्तु के मध्य का सम्बन्ध नष्ट हो जाता है। इनके अतिरिक्त वाक्-केन्द्र में व्यापक विकृति होने पर लिखने-पढ़ने और सुनने में से किसी एक या अनेक क्रियाओं में भी विकृति होती है और उनके आधार पर भी स्वरसाद के अनेक भेदों का वर्णन आधुनिक पुस्तकों में मिलता है।

स्वरभेद में स्वरयन्त्र या शब्दोत्पादक अन्य अवयवों की विकृति का होना अवश्यम्भावी होता है अतः शब्दोत्पत्ति का साधारण क्रम समझ लेना भी परमावश्यक है। शब्दशास्त्र-निष्णात महर्षि पाणिनीय[1] के अनुसार शब्दोत्पत्ति निम्न प्रकार से होती है—

बुद्धि से संयुक्त आत्मा कुछ कहने की इच्छा से मन को इस कार्य के लिये नियुक्त करता है क्योंकि मन ही इन्द्रियों से साक्षात् सम्बन्ध स्थापित करके बोलने की क्रिया का सम्पादन कर सकता है।[2] पुनः मन शरीराग्नि को प्रेरित करता है एवं शरीराग्नि वायु को। यह वायु उरःस्थल में घूमता हुआ ऊर्ध्व गति से मूर्धा स्थान में टकराकर मुख में आता है एवं वर्णोत्पत्ति के आठ स्थान उर, कण्ठ, शिर, जिह्वामूल, दन्त, नासिका, ओष्ठ तथा तालु के संपर्क से वर्णों की उत्पत्ति करता है। अर्थात् शब्दोत्पत्ति या विशिष्ट स्वरोत्पत्ति के लिये इन सब या कुछ स्थानों से प्रयत्न किया जाता है। इन्हीं प्रयत्नों के बाह्य और आभ्यन्तर दो भेद होते हैं। कुछ वर्णों की उत्पत्ति में आभ्यन्तर प्रयत्न एवं कुछ की उत्पत्ति में बाह्य प्रयत्न सहायता करते हैं। पुनः इन प्रयत्नों के भी अनेकविध भेद होते हैं। विस्तार-भय से उनका पूर्ण विवरण करना अपेक्षित नहीं है। किन्तु यह निश्चित है कि इन आठ स्थानों एवं इनके द्वारा किये गये दो प्रयत्नों के फलस्वरूप असंख्य प्रकार की ध्वनियों की उत्पत्ति होती है। जिस प्रकार का प्रयत्न होगा एवं जो स्थान बोलने में कार्य करेगा वैसे ही विशिष्ट-ध्वनि युक्त शब्द की भी उत्पत्ति होगी।

महर्षि पतञ्जलि ने भी महाभाष्य के पस्पशाह्निक ( प्रथम आह्निक ) में शब्दोत्पत्ति का वर्णन आलंकारिक रूप में करते हुए वेदवाक्य का उद्धरण किया है—

**चत्वारि शृङ्गाः त्रयो अस्य पादाः, द्वे शीर्षे सप्त हस्तासो अस्य ।**
**त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति, महो देवो मर्त्यां आविवेश ॥**

यहाँ पर 'त्रिधाबद्ध' शब्द ही महत्त्वपूर्ण है। अर्थात् उर, कण्ठ तथा शिर इन तीन स्थानों में शब्द बँधा हुआ है। इनके प्रयत्न के विना शब्दोत्पत्ति नहीं हो सकती। शिर शब्द से मूर्धा या आधुनिक दृष्टि से मस्तिष्कस्थित भाषणकेन्द्र का भी ग्रहण किया जा सकता है। शब्दोत्पत्ति के विषय में प्राचीन महर्षियों का यही सिद्धान्त है।

---

१. आत्मा बुद्ध्या समेत्यर्थान् मनो युङ्क्ते विवक्षया। मनः कायाग्निमाहन्ति स प्रेरयति मारुतम् ॥ मारुतस्तूरसि चरन्मन्दं जनयति स्वरम् । सोदीर्णो मूर्ध्न्यभिहतो वक्त्रमापद्य मारुतः ॥ अष्टौ स्थानानि वर्णानामुरः कण्ठः शिरस्तथा । जिह्वामूलं च दन्ताश्च नासिकौष्ठौ च तालु च ॥
( पाणिनीय-शिक्षा )

२. शुद्ध भौतिक विज्ञान पर आधारित आधुनिक विज्ञान आत्मा और मन की सत्ता को स्वीकार न करके इस क्रिया को बुद्धि या वाणी के केन्द्र ( Centre for speach ) और जिह्वा तथा अन्य सहायक पेशियों का ही कार्य मानता है। प्राचीनों ने इस भौतिक विज्ञान के स्तर से कुछ अधिक विचार करके आत्मा और मन की सत्ता का भी निर्देश इस विषय में किया है।

आधुनिक वैज्ञानिक शरीर-रचना एवं शरीरक्रिया-विज्ञान के आधार पर शब्द की उत्पत्ति निम्न प्रकार से मानते हैं—बहिः श्वसन के समय फुफ्फुस से निकलने वाली वायुसे तरङ्गायित ध्वन्युत्पादक रज्जुकाओं ( Vocal cords ) के द्वारा ध्वन्युत्पत्ति होती है। ये रज्जुकायें संख्या में दो होती है एवं श्वसनलिका के उपरितन भाग में स्थित तरुणास्थि-घटित मजूषा में रखी रहती हैं। इस मंजूषा का नाम स्वरयन्त्र है। इस स्वरयन्त्र में वायु की तरङ्गों से तरङ्गायित ध्वन्युत्पादक रज्जुकाओं के द्वारा उत्पद्यमान शब्द जिह्वा, दन्त एवं ओष्ठों के प्रभाव से विभिन्न रूपों को धारण कर लेता है।[1]

इस प्रकार जब वायु ध्वन्युत्पादक रज्जुकाओं को स्पर्श करता हुआ ऊपर आता है तो मुख, नासा एवं अन्ननलिका ( Pharynx ) की भी विशिष्ट आकृति बन जाती है, इसी का दूसरा नाम प्रयत्न है। इसके ही परिणामस्वरूप विभिन्न स्वरों की उत्पत्ति होती है। इसके लिये बाँसुरी का उदाहरण पर्याप्त है। इस प्रकार शब्द या स्वर की भिन्नता वायु, उससे तरङ्गायित ध्वन्युत्पादक रज्जुका तथा जिह्वा आदि शब्द के स्थानों की प्रकृति पर निर्भर है। वायु जिस प्रकार के प्रयत्न से ध्वन्युत्पादक रज्जुकाओं में तरङ्ग उत्पन्न करेगी एव इन तरंगों का जिन स्थानों से सम्पर्क होगा उसी के अनुसार ध्वनि एवं शब्द में विशेषता पायी जायेगी।

इन स्वरोत्पादक अङ्गों के स्वस्थ रहने पर स्वर भी प्रकृत रहता है किन्तु किसी कारण से इनमें साक्षात् या परम्परया विकृति होने से स्वरभेद नामक रोग की उत्पत्ति होती है यह निर्विवाद है। विभिन्न निदान विभिन्न दोषों को प्रकुपित करते हैं अतः स्वरभेद भी विभिन्न दोषों के लक्षणों से युक्त होता है। इसी आधार पर वातिक आदि भेद किये गये हैं। विषप्रयोग से तो तीनों ही दोष प्रकुपित होकर स्वरभेद उत्पन्न करते हैं।

स्वरयन्त्र में विकृति होकर स्वरभेद होता है तथा इसके कारण स्वरयन्त्र के राजयक्ष्मा या अन्य कारणों से उत्पन्न तीव्र एवं पुराणशोथ होते हैं। इसका प्रतिपादन पिछली पंक्तियों में किया जा चुका है। फुफ्फुसजन्य विकारों से भी स्वरभेद हो सकता है। इसके अतिरिक्त फिरङ्ग के कारण स्थानीय एवं सार्वदैहिक प्रभाव होने के पश्चात् भी स्वरविकृति देखी गयी है।

वाग्भट[2] ने भी सुश्रुत के समान छः भेदों का ही निरूपण किया है। चरक ने स्वरभेद नामक रोग का स्वतन्त्र वर्णन न करके राजयक्ष्मा के एक लक्षण रूप में वर्णन करते हुए उसके विभिन्न भेदों का भी वर्णन किया है तथा उसके भेद सुश्रुत से कुछ भिन्न माने हैं। यथा—

**वातात्पित्तात्कफाद्रक्तात्कासवेगात्सपीनसात्।**

अर्थात् वात, पित्त, कफ, रक्त, कास के वेग तथा प्रतिश्याय से स्वरभेद की उत्पत्ति होती है।

**वातिकस्वरभेदमाह—**

## वातेन कृष्णनयनाननमूत्रवर्चा भिन्नं शनैर्वदति गर्दभवत् खरं च।

( सु. उ. ५३ )

वातिक स्वरभेद में मुख की छवि, आँख, मूत्र तथा मल काले पड़ जाते हैं, रोगी धीरे-धीरे एवं गधे के समान कठोर ( भद्दी ) आवाज करता है।

---

1. 'The fundamental tones of the voice are produced by the current of expired air causing the vibration of the vocal cords; two bands contained in a cartilaginous box placed at the top of the wind pipe or trachea. This box is called the laryrix. The sounds produced here are modified by other parts such as the tongue, teeth & lips,' ( Halliburton's Physiology )

२. 'दो भेर्यस्तैः समस्तैश्च क्षयात् षष्ठश्च मेदसा' स्वरभेदो भवेत्.........( वाग्भट )।'

वातिकमाह—वातेनेत्यादि । कृष्णत्वं मूत्रादिषु स्वरभेदारम्भकदोषस्य सर्वाङ्गव्यापकत्वात्, अर्शोवत्। भिन्नं भिन्नस्वरं तदेवाह—गर्दभवत् खरमिति, खरं निष्ठुरम् उद्वेजकमिति यावत् ॥—

विमर्श—वाग्भट ने कहा है—'तत्र क्षामो रूक्षश्चलः स्वरः । शूकपूर्णाभकण्ठत्वं स्निग्धोष्णोपशयोऽनिलात् ।' अर्थात् स्वर क्षीण, रूक्ष और अस्थिर रहता है एवं रोगी के गले में काँटे से प्रतीत होते है तथा स्निग्ध और उष्ण पदार्थों के सेवन से इसमें लाभ होता है ।

पित्तजस्वरभेदं लक्षयति—

**पित्तेन पीतनयनाननमूत्रवर्चा ब्रूयाद् गलेन स च दाहसमन्वितेन ॥२॥**

**( सु. उ. ५३ )**

पैत्तिक स्वरभेद में नेत्र, मुख, मूत्र तथा मल का वर्ण पीला हो जाता है, रोगी को बोलते समय गले मे जलन होती है ॥ २ ॥

पैत्तिकमाह—पित्तेनेत्यादि । गलेनेति विशेष्योपदर्शनं दाहसमन्वितेनेति विशेषणस्य विशेष्याधीनप्रतीतत्वात्, गलः सदाहो भवतीत्यर्थः ॥ २ ॥

विमर्श—स्थानिक प्रदाह सदृश उत्तेजक कारण रहने पर यह अवस्था उत्पन्न हो सकती है चरक ने तो कहा है 'पित्तात्कृच्छ्रमसूयते' अर्थात् पित्तकृत स्वरभेद में कष्ट होता है ।

कफजस्वरभेदमाह—

**ब्रूयात्कफेन सततं कफरुद्धकण्ठः स्वल्पं शनैर्वदति चापि दिवा विशेषात् ।**

**( सु. उ. ५३ )**

कफज स्वरभेद से पीडित रोगी कफ से कण्ठ के सदा अवरुद्ध रहने से धीरे-धीरे बोलता है किन्तु दिन के समय अधिक सरलता से बोल सकता है ।

श्लैष्मिकमाह—ब्रूयादित्यादि । दिवा विशेषादिति दिने सूर्यरश्मिभिः कफस्य मन्दीभावाद्विशेषाद्विशिष्टं वदतीत्यर्थः । 'दिवा विशेषम्' इति पाठान्तरे स एवार्थः ॥—

विमर्श-दिन में सूर्य की रश्मियों से कफ ढीला हो जाने पर बोलने में आसानी हो जाती है ।

सान्निपातिकं स्वरभेदं विवृणोति—

**सर्वात्मके भवति सर्वविकारसंपत्तं चाप्यसाध्यमृषयः स्वरभेदमाहुः ॥३॥**

**( सु. उ. ५३ )**

सान्निपातिक स्वरभेद सब दोषों के लक्षणों से युक्त होता है एवं ऋषियों ने उसे असाध्य भी कहा है ॥ ३ ॥

सान्निपातिकमाह—सर्वात्मक इत्यादि । सर्वविकारसंपदिति उक्तवातादिस्वरभेदलिङ्गयोगः । तं चाप्यसाध्यमिति अपिशब्दो भिन्नक्रमे, असाध्यमपि, तेन 'सर्वजे क्षयजे चापि प्रत्याख्यायाचरेत् क्रियाम्' ( सु. उ. ५३ ) इति सुश्रुतवचनमुपपन्नं भवतीति ॥ ३ ॥

विमर्श—बहुलक्षण होने के कारण ही उसे असाध्य कहा गया है। यहाँ 'अपि' शब्द का प्रयोग भिन्नक्रम रूप में हुआ है जिससे क्षयज के समान त्रिदोषज प्रायः असाध्य भी होता है यह फलितार्थ होता है । अतएव सुश्रुत ने कहा है-सर्वजे क्षयजे चापि प्रत्याख्यायाचरेत् क्रियाम् ।' 'तं च असाध्यम् अपि वदन्ति' इति भिन्नक्रमः प्रत्याख्याय चिकित्स्य इत्यर्थः ।

क्षयजं स्वरभेदमवतारयति—

**धूप्येत वाक् क्षयकृते क्षयमाप्नुयाच्च**
**वागेष चापि हतवाक् परिवर्जनीयः । ( सु. उ. ५३ )**

क्षयज स्वरभेद में ऐसा लगता है मानों मुख एवं नासिका से धुवां निकल रहा हो एवं क्षय के कारण [ स्वरतन्तुओं के नष्ट हो जाने पर ] बोलने की शक्ति नष्ट हो जाती है। इस प्रकार के ( हतवाक ) रोगी की चिकित्सा न करनी चाहिये।

**क्षयजमाह—धूप्येतेत्यादि। धूप्येत वागिति सधूमेव निर्गच्छन्ती वेदनयाऽनुभूयते। क्षयकृत इति धातुक्षयकृते स्वरभेदे। क्षयमाप्नुयाच्च वागिति पदच्छेदः। एष च यदा हतवाग्भवति ओजःक्षयाद्वचनाक्षमस्तदा न साध्यः, अन्यथा तु साध्यः, तेन प्रत्याख्याय क्रियाकरणमुपपन्नं भवति। एषु चापीति पाठे वातादिस्वरभेदेषु मध्ये हतवागसाध्यः, किंत्वयं पाठष्टीकाकारैर्न व्याख्यातः।**

**विमर्श**—इसको धातुक्षयज का यक्ष्मज स्वरयन्त्र-विकृतिजन्य स्वरभेद कह सकते हैं। क्षय से विशेषतः ओजःक्षय का ग्रहण करना चाहिये क्योंकि उसके क्षय से ही रोगी असाध्य होता है। जिस किसी भी कारण से उत्पन्न स्वरभेद में पूर्ण वाक्क्षय ( मूकता ) उत्पन्न हो जाय उसे भी असाध्य ही समझना चाहिये—ऐसा भी कुछ लोगों का मत है।

**मेदोजस्वरभेदं लक्षयति—**

**अन्तर्गतस्वरमलक्ष्यपदं चिरेण**
**मेदोऽन्वयाद्वदति दिग्धगलस्तृषार्त्तः ॥ ४ ॥** ( सु. उ. ५३ )

मेद से गले तथा स्वरतन्तुओं के आच्छादित रहने से रोगी गले के अन्दर ही बोल सकता है, जो कुछ बोलता है वह समझ में नहीं आता अर्थात् कुछ पद स्पष्ट होते हैं और कुछ नहीं। रोगी को प्यास बहुत लगती है ॥ ४ ॥

**मेदोजलक्षणमाह—अन्तर्गतेत्यादिना। अन्तर्गतस्वरमिति क्रियाविशेषणम्, 'अन्तर्गतं स्वरम्' इति पाठे तु कण्ठस्यान्तर्गतं यथा भवति तथा स्वरं[2] वचनं वदतीति योज्यम्; 'अन्तर्गलम्' इति पाठान्तरे गलस्यान्तरिति अन्तर्गलं स्वरं वदतीत्यर्थः। दिग्धगल इति श्लेष्मणा मेदसा वा लिप्तगल इत्यर्थः। तृषार्तश्च मेदोरुद्धस्रोतस्त्वात् ॥ ४ ॥**

**विमर्श**—मेद से स्रोतोरोध होने के कारण प्यास लगती है। इस अवस्था में वसाधिक्य से पेशियों के उपचित होने पर वायु का निष्क्रमण-मार्ग कम होने से रोगी स्पष्ट नहीं बोल पाता। अन्तर्गत स्वर से प्रतीत होता है कि गले में कोई विकृति नहीं रहती अपितु इसके ऊपर के भाग में ही विकृति का स्थान रहता है जिससे शब्द अन्दर तो होता है किन्तु बाहर नहीं आ पाता।

**स्वरभेदस्यासाध्यतमाह—**

**क्षीणस्य वृद्धस्य कृशस्य वाऽपि चिरोत्थितो यश्च सहोपजातः।**
**मेदस्विनः सर्वसमुद्भवश्च स्वरामयो यो न स सिद्धिमेति ॥५॥**

**( सु. उ. ५३ )**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने स्वरभेदनिदानं समाप्तम्।**

क्षीण (क्षीणमांस), वृद्ध तथा कृश (दुर्बल) को होने वाला, चिरकालीन, जन्मजात तथा मेदस्वी को होने वाला एवं सान्निपातिक स्वरभेद असाध्य होता है ॥ ५ ॥

**उक्तवातादिजानामेवावस्थायामसाध्यत्वमाह-क्षीणस्येत्यादिना सहोपजात इत्यन्तेन। क्षीणस्य क्षीणमांसस्य। कृशस्य अबलस्य। सहोपजातो जन्मप्रभृतिबद्धः 'काकस्वर' इति लोके। 'सहोपजात' इत्यत्र 'मदोपजात' इति पाठान्तरं, मदो रोगविशेषः। मेदस्विनोऽ-**

१. 'सर्वेषु' इति क। २. 'तद्गतम्' इति पा०।

तिस्थूलस्य मेदसाऽऽवृतस्रोतस्त्वेन यो जातः; अमेदस्विनस्तु मेदोदुष्ट्या यो जातः स साध्य पूर्वमुक्त इति न विरोधः । सर्वसमुद्भवश्चावगाढः सम्पूर्णलिङ्गो वाऽसाध्यो द्रष्टव्य इति ॥५

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां स्वरभेदनिदानं समाप्तम् ॥ १३ ॥

**विमर्श**—मेदरहित रोगी को मेदोदुष्टि से होने वाला स्वरभेद तो साध्य ही है । सहज कदापि साध्य नहीं होता; क्योंकि उसमें स्वरयन्त्रगत अवयव या भाषणकेन्द्र ( Center of speach ) का ही अभाव रहता है । सर्वसम्पूर्ण लक्षण त्रिदोषज भी असाध्य होता है ।

इति स्वरभेदनिदानं समाप्तम् ।

---

# अथारोचकनिदानम्

अरोचकस्य हेतुमाह—

**वातादिभिः शोकभयातिलोभक्रोधैर्मनोघ्नाशनरूपगन्धैः ।**
**अरोचकाः स्युः—**

वात, पित्त, कफ तथा सन्निपात एवं शोक, भय, अति लोभ, क्रोध एवं मन के लिये अरुचिकर भोजन, रूप और गन्ध के सेवन आदि से पाच पकार के अरोचक रोग की उत्पत्ति होती है ॥

ऊर्ध्वगविकारसाधर्म्यादरोचकमाह—वातादिभिरित्यादि । एकैकशो वातादिभिस्त्रयः, सन्निपातेनैकः, शोकादिना[1] गन्धान्तेनागन्तुरेक एव गणनीयः, यतः पञ्चानामेकं लक्षणं वक्ष्यति; सुश्रुते चोक्तं—'भक्तोपघातमिह पञ्चविधं वदन्ति–' ( सु. उ. अ. ५७ ) इति । शोकादिजस्तु यद्यपि वातादिजः,[2] तथाऽपि हेतुप्रत्यनीकचिकित्साकरणार्थं पृथगुक्तः । अतिलोभोऽन्नाहितस्य सततोपयोगहेतुतया दोषप्रकोपक इति दर्शयति । अरोचकाः स्युरिति छेदः ॥—

**विमर्शः**—अरोचक में भूख तो लगती है किन्तु खाने की इच्छा बिलकुल नहीं होती । इस रोग के कारणों को मुख्यरूप से दो भागों में विभक्त कर सकते हैं—

१—शारीरिक ।   २—मानसिक—

वातादि सन्निपातान्त चार शारीरिक कारण है । शोक आदि सभी मानसिक या आगन्तुक कारण कहलाते हैं । सुश्रुत ने भी कहा है—**'भक्तोपघातमिह पञ्चविधं वदन्ति'** अर्थात् अरोचक पाच प्रकार का होता है ।

आधुनिक दृष्टि से इस रोग को ( anorexia ) कह सकते हैं । इसके शारीरिक एवं मानसिक भेद से दो प्रकार के कारणों का ही निरूपण किया गया है ।

१. शारीरिक कारण—अरोचक की उत्पत्ति का स्थान आमाशय है । उसके द्वारा ही क्षुधानाश एवं क्षुधाभिवृद्धि होती है । आमाशय में वातादि सन्निपातान्त दोषों का प्रकोप या आमाशयिक कलाशोथ ( Gastritis ), आमाशयिक कर्कटार्बुद ( Gastric cancer ), आमाशयिक उपाम्लता ( Hypochlorhydria ) तथा रक्ताल्पता ( Anaemia ) ये शारीरिक कारण हैं जिनसे भोजन के प्रति द्वेष उत्पन्न हो जाता है ।

२. मानसिक कारण इस अवस्था को ( Anorexia Nervosa ) कहते हैं । इस अवस्था में हर प्रकार के भोजन से घृणा हो जाती है एवं थोड़ा सा भी खा लेने पर उदर फूला हुआ सा

---

१. 'शोकादीनामागन्तुत्वेन' इति क ।   २. 'वाताजः' इति क ।

मालूम होता है। भोजन न करने पर मासक्षय होता है एव रोगी मानसिक और शारीरिक दोनों दृष्टियों से दुर्बल हो जाता है। माधव-प्रतिपादित शोक, भय आदि कारण भी इसी के अन्तर्गत समझने चाहिये। इनके कारण भी आमाशयिक स्राव कम होता है एव भूख नही लगनी।

यद्यपि शोकज और भयज भी वातज के समान ही हैं; क्योंकि **'कामशोकभयाद्वायुः'** इस उक्ति के अनुसार शोक और भय से भी वायु की ही उत्पत्ति होती है तथाति हेतु-प्रत्यनीक चिकित्सा करने की दृष्टि से इनका पाठ पृथक् किया गया है। केवल वातिक उपचार से इनमें किञ्चिन्मात्र भी लाभ न होगा।

**वातजारोचकलक्षणान्याह—**

**—परिहृष्टदन्तः कषायवक्त्रश्च मतोऽनिलेन ॥ १ ॥**

( च. चि. २६ )

वातिक अरोचक में दातों में हर्ष या पानी लगता है तथा मुख का स्वाद कसैला होता है।

**वातिकलक्षणमाह—परीत्यादि। परिहृष्टदन्त इति अम्लभक्षणेनेव ॥ १ ॥**

**पित्तजारोचकलक्षणान्माह—**

**कट्वम्लमुष्णं विरसं च पूति पित्तेन विद्यात्—**

( च. चि. २६ )

पैत्तिक अरोचक में मुख तिक्त ( कडवा ), खट्टा, गर्म, विरस तथा दुर्गन्धियुक्त होता है ॥

**पैत्तिकलक्षणमाह—कट्वित्यादि। कटुशब्दोऽत्र तिक्तवाची। यदाह विदेहः-'पित्तेन तिक्तास्यविदाहकृत् स्यात्, स्वाद्वास्यहृल्लासकरः कफेन'-इति।**

**विमर्श—**पित्त के विदग्ध होने से छाती में जलन भी होती है। कटु का अर्थ यहाँ तिक्त किया गया है; क्योंकि विदेह ने कहा है—**'पित्तेन तिक्तास्यविदाहकृत् स्यात्।'**

**कफजारोचकलक्षणयाह—**

**—लवणं च वक्त्रम्।**

**माधुर्यपैच्छिल्यगुरुत्वशैत्यविबद्धसंबद्धयुतं कफेन ॥ २ ॥**

( च. चि. २६ )

कफज अरोचक में रोगी का मुख नमकीन और मीठा होता है। उसके मुख में पिच्छिलता भारीपन, शीतता तथा जकडाहट रहती है ॥ २ ॥

**श्लैष्मिकलक्षणमाह—लवणमित्यादि। लवणं वक्त्रमिति विदग्धस्य श्लेष्मणो लवणरसत्वात्, उक्तं हि सुश्रुते-'श्लेष्मा विदग्धो लवणः स्मृतः, पित्तं विदग्धमम्लम्'-(सु. सू. अ. ४०) इति। विबद्धसंबद्धयुतमिति विबद्धं च तत् संबद्धयुतं चेति विबद्धसंबद्धयुतम्। अत्र विबद्धं बद्धमिव, भक्षणाद्यसामर्थ्यात्, संबद्धयुतं 'कफस्य' इति शेषः, भावे क्तः, कफलिप्तमित्यर्थः। 'विदग्धसंबद्धयुतम्' इति पाठान्तरं सुगमम्। 'विबद्धसन्नद्धयुतम्' इति पाठे विबद्धः सन्नद्धः स च प्रकृतत्वात् कफस्य, सन्नद्धो बद्धः, 'णह' बन्धने इत्यस्माद्धातोः पूर्ववत् क्तादि। 'विबद्धसंस्तम्भयुतम्' इति** काश्मीराः **॥ २ ॥**

**विमर्शः—**विदग्धश्लेष्मा का रस लवण होता है अतः मुख का स्वाद लवण और अविदग्ध से मधुर होता है। क्योंकि कहा भी है—**'श्लेष्मा विदग्धो लवणः स्मृतः,** ( सु. सू. ४० )

**आगन्तुजमरोचकं निरूपयति—**

**अरोचके शोकभयातिलोभक्रोधाद्यहृद्याशुचिगन्धजे स्यात्।**

**स्वाभाविकं चास्यमथारुचिश्च—** ( च. चि. २६ )

शोक, भय, अतिलोभ, अतिक्रोध आदि से तथा मन के विपरीत पदार्थ अपवित्रता एवं दुर्गन्ध आदि से उत्पन्न अरोचक को आगन्तुज कहते है । इसमें मुख का स्वाद स्वाभाविक रहता है फिर भी अरुचि रहती है ।

**आगन्तुजमाह—अरोचक इत्यादि । अहृद्यगन्धो घ्राणोद्वेजको[1] गन्धः । स्वाभाविकं चास्यमिति अविकृतमुखरसत्वं, न तु वातादिवत् कषायत्वादि ।**

**त्रिदोषजमाह—**

## —त्रिदोषजे नैकरसं भवेत्तु ॥ ३ ॥ ( च. चि. अ. २६ )

त्रिदोषज अरोचक में वात आदि तीनों दोषों में बताये गये कषाय आदि अनेक रसों का अनुभव होता है ।

**त्रिदोषजमाह—त्रिदोषज इत्यादि । त्रिदोषजे नैकरसमिति वातजाद्युक्तकषायाद्यनेकरसम् ॥**

**विशिष्टानि दोषरूपाण्याह—**

## हृच्छूलपीडनयुतं पवनेन, पित्तात्तृड्दाहचोषबहुलं, सकफप्रसेकम् । श्लेष्मात्मकं, बहुरुजं बहुभिश्च विद्याद्वैगुण्यमोहजडताभिरथापरं च ॥

( च. चि. अ. २६ )

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदानेऽरोचकनिदानं समाप्तम् ॥ १४ ॥**

वात से होने वाले अरोचक में हृदय प्रदेश में शूल से पीडा होती है । पित्त से होने वाले में तृषा, दाह तथा चोष की विशेषता रहती है । कफज में श्लेष्मा का स्राव ( लालास्राव ) अधिक होता है । त्रिदोषज अरोचक में अनेक प्रकार की पीडा होती है । इसके अतिरिक्त शोक आदि से होने वाले अरोचक में मन की व्याकुलता, मूर्च्छा, हठ आदि लक्षण होते हैं ॥ ४ ॥

**वातजादिभेदेन मुखविकृतिमभिधायान्यदेशविकृतिमाह—हृच्छूलेत्यादि । हृदि शूलेन पीडनं हृच्छूलपीडनम् । चोषश्चूषणवत् पीडा । बहुभिरिति त्रिदोषैः । वैगुण्यमोहजडताभिरथापरमित्युपलक्षणे तृतीया, वैगुण्यं मनसो व्याकुलत्वम् । अपरमिति दोषजादन्यमागन्तुजमित्यर्थः । सत्यामपि बुभुक्षायामभ्यवहारासामर्थ्यमरुचिः, अभिलषितमप्यन्नं दीयमानं नात्यवहरतीत्यन्नानभिनन्दनं अन्नस्य श्रवणस्मरणदर्शनगन्धस्पर्शनैर्यत्रोद्विजते स भक्तद्वेषः, एवं भाविधोऽपि रोग श्चरकसुश्रुताभ्यामरोचकशब्देन संगृहीतः । उक्तं हि वृद्धभोजेन-'प्रक्षिप्तं तु मुखे चान्नं जन्तोर्न स्वदते मुहुः । अरोचकः स विज्ञेयो, भक्तद्वेषमतः शृणु ॥ चिन्तयित्वा तु मनसा दृष्ट्वा श्रुत्वाऽपि भोजनम् । द्वेषमायाति यो जन्तुर्भक्तद्वेषः स उच्यते ॥ कुपितस्य भयार्तस्य अभिचारहतस्य च । यस्य नान्ने भवेच्छ्रद्धा सोऽभक्तच्छन्द उच्यते'-इति ॥ ४ ॥**

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायामरोचकनिदानं समाप्तम् ॥ १४ ॥**

**विमर्श**—वृद्धभोज आदि ने अरुचि के रूपान्तरों का भी वर्णन निम्न रीति से किया है :—

**अरुचि**—मुख में डालने पर सुस्वादु भोजन का भी स्वाद ठीक न लगना ( न रुचना ) अरुचि कहलाती है ।

**अन्नानभिनन्दन**—अभीप्सित आहार देने पर भी न खा सकना अन्नानभिनन्दन कहलाता है ।

**भक्तद्वेष**—अन्न के स्पर्शन, दर्शन, गन्ध, श्रवण तथा स्मरणमात्र से होने वाली उद्विग्नता को भक्तद्वेष कहते हैं ।

**अभक्तच्छन्द**—क्रोध, भय आदि मानस कारणों से भोजन की इच्छा न होने को कहते है ।

वस्तुतः इन सब की सम्मिलित अवस्था को ही चरक और सुश्रुत ने अरोचक नाम दिया है ।

**इत्यरोचकनिदानं समाप्तम् ।**

---

१. प्राणोद्वेजकः' इत्यानङ्कदर्पण पाठः ।

## अथ छर्दिनिदानम् ।

छर्द्या भेदानाह—

दुष्टैर्दोषैः पृथक् सर्वैर्बीभत्सालोचनादिभिः ।
छर्दयः पञ्च विज्ञेयास्तासां लक्षणमुच्यते ॥ १ ॥

वात, पित्त, कफ, सन्निपात तथा गन्दी वस्तु के देखने आदि ( आगन्तुक कारणों ) से पाँच प्रकार की छर्दि उत्पन्न होती है । उनके लक्षणों का पृथक्-पृथक् वर्णन करेंगे ॥ १ ॥

छर्द्या निदानं व्याचष्टे—

अतिद्रवैरतिस्निग्धैरहृद्यैर्लवणैरति ।
अकाले चातिमात्रैश्च तथाऽसात्म्यैश्च भोजनैः ॥ २ ॥
श्रमाद्भयात्तथोद्वेगादजीर्णात् क्रिमिदोषतः ।
नार्याश्चापन्नसत्त्वायास्तथाऽतिद्रुतमश्नतः ॥ ३ ॥
बीभत्सैर्हेतुभिश्चान्यैः—

द्रव-बहुल, अधिक स्निग्ध, मन के प्रतिकूल तथा नमकीन पदार्थों के अधिक सेवन करने से, अकाल भोजन, अतिभोजन तथा असात्म्य-भोजन करने से, श्रम, भय, उद्वेग, अजीर्ण से तथा पेट में क्रिमि हो जाने से छर्दि होती है । इसके अतिरिक्त गर्भवती स्त्री तथा अतिशीघ्र भोजन करनेवाले को तथा घृणा उत्पन्न करने वाले पदार्थों से भी वमन होता है ॥ २–३ ॥

छर्द्या निरुक्तं व्याकरोति—

—द्रुतमुत्क्लेशितो बलात् ।
छादयन्नाननं वेगैरर्दयन्नङ्गभञ्जनैः ।
निरुच्यते छर्दिरिति दोषो वक्त्रं प्रधावितः ॥ ४ ॥

( सु. उ. ४९ )

( पूर्वोक्त कारणों से ) अकस्मात् उत्क्लेश को प्राप्त होकर मुख को आच्छादित करके तथा अङ्ग-प्रत्यङ्ग को पीडित करता हुआ मुख द्वारा निकलने वाला प्रकुपित दोष छर्दि कहलाता है ॥ ४ ॥

छर्द्यामप्यरुचेर्भावात्तथाऽरोचकवत्पञ्चविधत्वादरोचकानन्तरं छर्दिः, तस्या निदानं निरुक्तिं चाह—दुष्टैरित्यादि । बीभत्सालोचनं विकृतिदर्शनं, आदिग्रहणेनानिष्टगन्धभक्षणादीनां ग्रहणम् । नार्याश्चापन्नसत्त्वाया इति गर्भिण्याः, तस्या गर्भोत्पीडनेन वातवैगुण्याच्छर्दिः । छादयन्नाननमिति वेगैर्मुखं छादयन् पूरयन्, अर्दयन् पीडयन्, अङ्गभञ्जनैरङ्गभेदैः । छादयति मुखम्, अर्दयति चाङ्गानीति छर्दिः; 'छद अपवारणे' 'अर्द हिंसायाम्' अनयोः पृषोदरादित्वेन रूपसिद्धिः ॥ १–४ ॥

**विमर्श**—वातिक, पैत्तिक, कफज, सान्निपातिक तथा आगन्तुज भेद से छर्दि पाच प्रकार की होती है । यद्यपि **'रोगस्तु दोषवैषम्यम्'** दोषों की विकृति ही रोग है—इस सिद्धान्त के आधार पर आगन्तुज छर्दि भी किसी एक या अनेक दोषों के प्रकोप से ही उत्पन्न होती है अतः साधारणतया उसका पृथक् वर्णन करने की आवश्यकता प्रतीत नहीं होती तथापि **'संक्षेपतः क्रियायोगो**

**निदानपरिवर्जनम्**' सब रोगों में निदान का परित्याग ही चिकित्सा का मूल मन्त्र है' इस वचन के आधार पर विशिष्ट चिकित्सा करने के प्रयोजन से ही आगन्तुज को पृथक् माना गया है। घृणा के उत्पादक पदार्थों अथवा उनके दर्शन-स्पर्शनादि से उत्पन्न मानसिक संस्कारों को समूलोन्मूलित किये बिना केवल वात आदि दोषप्रत्यनीक उपचारों से किञ्चिन्मात्र भी लाभ की संभावना नहीं है, अपितु कदाचित् अज्ञान से वास्तविक निदान की उपेक्षा कर किए गए इस प्रकार के उपचार हानिकर भी हो सकते हैं।

अरुचिकर या घृणोत्पादक पदार्थ की इयत्ता का निर्धारण नहीं किया जा सकता, व्याधि भेद से इनमें भी भिन्नता पायी जाती है। किसी को कोई एक वस्तु अतिप्रिय है तो दूसरे के लिये वही घृणोत्पादक एवं अरुचिकर होने से वामक भी हो सकती है। कतिपय व्यक्तियों को दूध, घी तथा पिस्ता सदृश उत्तम पदार्थ भी वमन करा देते हैं। आजकल इसे एलर्जी ( Allergy ) या वस्तु-विशेष के प्रति शरीर या मन की स्वाभाविक अरुचि कह सकते हैं। प्राचीन दृष्टि से इस भेद का मुख्य और एकतम कारण सात्म्यासात्म्यभेद है। इसके अतिरिक्त मदनफल, लवणजल आदि कतिपय ऐसी वस्तुएँ भी हैं जो सर्वसामान्य को वमन करा सकती हैं। किन्तु इनको उक्त विभाग में नहीं रख सकते। इस विभाग में ऐसी वस्तुओं को ही रखना चाहिये जिनका स्वरूप अत्यन्त विकृत, दुर्गन्धियुक्त हो, जिनके देखने और सूँघने मात्र से ही वमन हो जाये। ऐसी वस्तुओं के प्रत्यक्ष अनुभव के अतिरिक्त कदाचित् श्रवण और मनन से भी वमन होने लगता है। इसका मुख्य कारण पूर्वानुभवजनित घृणात्मक संस्कार विशेष ही है। उक्त संस्कार के उदय होने पर व्यक्ति स्वयं को उसी वातावरण से ओत-प्रोत सा देखता है। इस प्रकार उक्त छर्दि का अन्तर्भाव आधुनिक सिद्धान्तानुसार केन्द्रीय छर्दि (Central vomiting ) में किया जा सकता है।

चरक ने भी सुश्रुत के समान पाँच प्रकार की छर्दि का ही उल्लेख किया है—

**'दोषैः पृथक् त्रिप्रभवाश्चतस्रो द्विष्टार्थयोगादपि पञ्चमी स्यात्।'**

ये सभी निदान अगले पृष्ठ में वर्णनीय त्रिविध सम्प्राप्ति ( प्रत्यावर्तन, केन्द्र क्षोभ तथा विष ) के द्वारा छर्दि को उत्पन्न करते हैं। यथा—

**अतिद्रव**—आमाशय में अतिद्रव की उपस्थिति, वहाँ अत्यधिक तनाव ( Over distention ) उत्पन्न करके प्रत्यावर्तन द्वारा छर्दि को उत्पन्न करती है।

**अतिस्निग्ध**—अतिस्निग्ध भोजन दुष्पाच्य एवं कफवर्धक होता है, वह विकृत होकर स्रोतोरोध तथा आमाशयिक श्लैष्मिक कला में क्षोभ उत्पन्न करके वमन कराता है।

**अहृद्य**—खाने में अरुचिकर एवं आमाशय की श्लैष्मिक कला में संक्षोभ उत्पन्न करने वाले सभी पदार्थ अहृद्य कहलाते हैं। मुख द्वारा ग्रहण करने पर आमाशय में क्षोभ उत्पन्न करके प्रत्यावर्तन क्रिया द्वारा वमन करानेवाले वामक या अन्य असात्म्य पदार्थ इस वर्ग में आ जाते हैं।

**अतिलवण**—लवण श्लेष्मपित्तवर्धक होने से स्रोतोरोध एवं विदग्ध पित्त का आधिक्य उत्पन्न करके वमन कराता है। इसके अतिरिक्त लवण में आस्रुतीय पीडन (Osmotic pressure) बढ़ाकर अपनी ओर द्रवांश को खींच लेने की अद्भुत शक्ति होती है। इसी शक्ति के कारण वह आमाशयस्थ केशिकाओं की दीवारों से द्रवांश का स्राव अत्यधिक मात्रा में कराकर उदर को फुला देता है जिसके फलस्वरूप प्रत्यावर्तनक्रियाजन्य छर्दि की उत्पत्ति होती है। इसी दृष्टिकोण से लवण का सतृप्त घोल वमनार्थ प्रयुक्त होता है।

**अकाल भोजन तथा अतिमात्र भोजन**—भोजन तथा परिपाक करने के लिये निश्चित समय एवं निश्चित प्रमाण में पाचक रस का स्राव होता है। असमय में भोजन से आमाशयिक रस का स्राव न होने से भोजन का परिपाक नहीं होता, एवं वह विकृत होकर अनुकूल परिस्थिति पाकर

प्रत्यावर्तन क्रिया द्वारा छर्दि को उत्पन्न कर सकता है। ठीक यही परिणाम अधिक भोजन करने पर भी होता है।

**असात्म्य भोजन**—आमाशय में क्षोभ उत्पन्न करने वाले सखिया सदृश विष तथा अन्य वामक और अनिष्ट पदार्थ असात्म्य कहलाते हैं। इनमे से कुछ केन्द्र पर साक्षात् प्रभाव द्वारा[1] एव कुछ प्रत्यावर्तन क्रिया द्वारा[2] और कुछ उभय विधि से वमन कराते है[3]।

**श्रम, भय तथा उद्वेग**—ये मानसिक कारण है, एव इनके द्वारा होने वाली छर्दि केन्द्रीय छर्दि ( Central vomiting ) कहलाती है। इसमे मिचली नही होती।

**अजीर्ण**—अजीर्ण के कारण आमाशयस्थ पदार्थ विकृत होकर आमविषोत्पत्ति तथा वायु की उत्पत्ति ( Gas formation ) के द्वारा प्रत्यावर्तन जन्य छर्दि को उत्पन्न करता है।

**क्रिमिदोष**—आमाशय में गण्डूपदक्रिमि की उपस्थिति से प्रत्यावर्तन क्रिया द्वारा वमन होता है। इसके अतिरिक्त कभी कभी ये कुण्डलित होकर अन्त्रावरोध एव उदावर्त उत्पन्न करके भी वमन के प्रवर्तक होते है।

**सगर्भावस्था**—मधुकोष कार के अनुसार **'गर्भोत्पीडनेन वातवैगुण्याच्छर्दिः'** गर्भ के पीडन से उत्पन्न वायु की विकृति से छर्दि की उत्पत्ति होती है। गर्भ के प्रथम तीन मासों में प्रायः वमन होता है। इसका कारण प्रत्यावर्तन क्रिया ( Reflex action ) के अतिरिक्त कुछ नहीं है। चरक ने भी तृतीय मास मे होने वाले दौर्हृद तथा गर्भधारण के सामान्य लक्षणों का वर्णन करते हुए छर्दि का वर्णन किया है। तद्यथा—**आर्तवादर्शनमास्यसंस्रवणमनन्नाभिलाषः, छर्दिररोचकोऽम्लकामता च विशेषेण'** इत्यादि।

**अतिशीघ्र भोजन करना**—अतिशीघ्र भोजन करने से भी आमाशय के शीघ्र भरने एवं क्षोभ होने पर प्रत्यावर्तनजन्य छर्दि होती है।

वीभत्स आदि हेतु भी मानसिक विभाग के अन्तर्गत ही समझने चाहिये, ये मस्तिष्कगत वामक केन्द्र पर प्रत्यक्ष प्रभाव उत्पन्न करके वमन कराते हैं।

इन सब बाह्य कारणों के अतिरिक्त आमाशय के कुछ रोगों ( आमाशयिक कलाशोथ, आमाशयव्रण तथा घातक अर्बुद, आमाशय का तीव्र विस्फार ) में भी आमाशयिक क्षोभ तथा तज्जन्य प्रत्यावर्तन क्रिया के द्वारा भी छर्दि होती है। सक्षोभ द्वारा होनेवाले सभी वमन प्राणदा (Vagus) नाडी की सक्रियता पर निर्भर है।

दोष शब्द से प्रकृत में मुख्यतः विकृत उदान वायु से प्रेरित विदग्ध कफ और पित्त एवं दुष्ट आमाशयिक पदार्थ समझना चाहिये। इस प्रकार उदान वायु की विकृति से आमाशयिक पदार्थ के मुख द्वारा निकलने को छर्दि कहा जाता है। छर्दि शब्द छद् और अर्द के संयोग से बना है। छद्–का अर्थ ढकना या आवृत करना है और अर्द का अर्थ पीडित करना। आमाशय से निकलने वाला पदार्थ मुख को भर देता है एवं आमाशयादि अवयवों के साथ समस्त शरीर में अर्दन = व्यथा उत्पन्न होती है अतः इस रोग को छर्दि कहते है। छर्दि में अतिसार की अपेक्षा भी कष्ट अधिक होता है। इसीलिये आज कल वमन कराने का प्रचार लुप्तप्राय सा हो गया है। इस रोग में प्रधान विकृति उदान वायु की रहती है एव वह स्वप्रकोपक निदानों अथवा प्रवृद्ध विशेषतः विदग्ध कफ और पित्त के आवरण से प्रकुपित होकर आमाशयस्थ अपक्व पदार्थो को और कभी कभी आन्त्रस्थ पदार्थों को ( आन्त्रावरोध में ) भी मुख द्वारा बाहर निकाल देता है[4]। छर्दि ( Vomiting ) की आधुनिक परिभाषा भी इसके समान ही निम्न प्रकार से है—

१. एपोमार्फीन। २. गर्म पानी, नमक, ताम्र तथा जिंक सल्फेट।

३. इपीकाक तथा सञ्ज्ञाहर ओषधियाँ।

४. 'उदानो विकृतो दोषान् सर्वास्वप्यूर्ध्वमस्यति'। ( वाग्भटः )

'Vomiting is forcible expulsion of the gastric contents through the oesophagus and mouth' अर्थात् अन्ननलिका एवं मुख द्वारा आमाशयिक पदार्थों के वेगपूर्वक निकालने की क्रिया को छर्दि कहते हैं।

पाश्चात्य वैद्यक के आधार पर छर्दि को तीन बड़े भागों में विभक्त किया जाता है—

१. केन्द्रीय छर्दि ( Central vomiting )—वामक केन्द्र मस्तिष्क में प्राणगुहा-तल(Floor of the fourth ventricle ) में अवस्थित है। किसी वस्तु के प्रति स्वाभाविक घृणा या भय आदि कारणों से वामक केन्द्र की उत्तेजना के फलस्वरूप होने वाली छर्दि केन्द्रीय छर्दि कहलाती है। इस प्रकार की छर्दि अधिकतर असहिष्णु ( Neurotic ) व्यक्तियों में पायी जाती है। जिन को भय, घृणा या भीड़ आदि कारणों से पहले कभी वमन हो चुका है उनकी स्मृति तथा अनुभव से भी पुनः वमन हो जाता है। इसके अतिरिक्त मस्तिष्कार्बुद ( Ceribral tumour ), एवं मस्तिष्कावरण शोथ ( Maningitis ) सदृश मस्तिष्क के रोगों में भी छर्दि होती हैं। इसका प्रधान कारण शीर्षान्तरीय निपीड ( Intracranial pressure ) की वृद्धि तथा वामक केन्द्र की उत्तेजना है। केन्द्रीय छर्दि की यह विशेषता है कि इसमें अन्य छर्दियों के समान छर्दि के पूर्व मिचली तथा उदरशूल या उदर के अन्य विकार नहीं पाये जाते किन्तु इसमें शिरोवेदना हो सकती है।

२. प्रत्यावर्तनक्रियाजन्य छर्दि ( Reflex vomiting )—यह आमाशयस्थ विकृत खाद्य पदार्थ, तथा विभिन्न ऐन्द्रियिक एवं अनैन्द्रियिक विषों से आमाशयिक श्लैष्मिक कला के क्षोभ तथा भोजनादि से आमाशय के अधिक तन जाने से होती है। इसके अतिरिक्त किसी सांवेदनिक नाडी की पीडायुक्त उत्तेजना के फल स्वरूप भी प्रत्यावर्तित छर्दि हो सकती है।

३. विषजन्य छर्दि ( Toxic vomiting )—एपोमार्फीन सदृश वामक पदार्थ वामक केन्द्र पर प्रत्यक्ष प्रभाव द्वारा वमन कराते है। इसके अतिरिक्त ताम्र तथा लवण-जल आमाशय में पहुँचकर प्रत्यावर्तन क्रिया द्वारा वमन कराते हैं। मूत्रविषमयता तथा परमावटुकग्रन्थिता ( Hyperthyroidism ) के द्वारा उत्पन्न विष केन्द्र पर साक्षात् प्रभाव करके छर्दि को उत्पन्न करते हैं। इस छर्दि में हृल्लास अधिक किन्तु वास्तविक वमन कम रहता है। केन्द्रीय तथा प्रत्यावर्तनजन्य छर्दि से पृथक् करने के लिये यह विशिष्ट लक्षण है।

साधारणतया छर्दि की उत्पत्ति में वामक केन्द्र का प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप में उत्तेजित होना अनिवार्य है। आयुर्वेदोक्त छर्दि के उत्पादक सभी कारणों का इन तीनों में ही समावेश हो जाता है। वस्तुतः छर्दि के उत्पादक कारण तो अतिद्रव आदि पदार्थों के सेवन ही हैं, इन्हें तो निदान-सेवनजन्य सम्प्राप्ति-विशेष के अंश ही कह सकते हैं। मस्तिष्कार्बुद आदि स्थानीय कारणों से उत्पन्न होने वाली छर्दि इसका अपवाद है।

छर्द्याः पूर्वरूपं विवेचयति—

**हृल्लासोद्गाररोधौ च प्रसेको लवणस्तनुः।**
**द्वेषोऽन्नपाने च भृशं वमीनां पूर्वलक्षणम्॥ ५॥** (सु. उ. ४९)

मिचली, डकारों का ठीक न आना, मुख से पतले तथा नमकीन स्राव का होना एवं अन्न पान में अरुचि ये वमन के पूर्वरूप हैं॥ ५॥

**पूर्वरूपमाह—हृल्लासेत्यादि। उद्गाररोध उद्गाराप्रवृत्तिः। प्रसेको मुखप्रसेकः, तस्य लवणत्वं प्रभावात्, आमाशयोत्क्लेशभवत्वेन कफविदाहाद्वा; तनुरघनोऽल्पो वा॥**

---

१. कविराज गणनाथ सेन ने इसी को ब्रह्महृदय कहा है।

**विमर्श**—छर्दि की पूर्वरूपावस्था में मुख का प्रसेक लवण रस का होता है। चूंकि लवण छर्दि का उत्पादक है अतः यदि यह लवण रस युक्त स्रुत लाला रस अतिमात्रा में आमाशय में पहुंच जाय तो तुरन्त छर्दि को उत्पन्न कर सकता है। इस विषय में शरीरक्रिया-विज्ञान के निष्णात श्री हैलिबर्टन महोदय की भी यही सम्मति है—'The act of vomiting is preceded by a feeling of nausia and swallowing of a large quantity of saliva' अर्थात् हृल्लास और स्रुत लालारस को अत्यधिक मात्रा में निगल लेने के उपरान्त वमन की क्रिया सम्पन्न होती है। मुख का नमकीन होना व्याधिप्रभावजन्य है। चरक ने भी **तासां हृदुत्क्लेशकफप्रसेकौ द्वेषोऽशने चैव हि पूर्वरूपम्**' के द्वारा पूर्वरूप का लक्षण कहा है। हृत्समीपीय आमाशयिक छिद्र ( Cardiac opening of the stomach ) के समीपस्थ भाग मे आमाशयस्थ पदार्थ को बाहर निकालने की विशेष प्रवृत्ति को ही हृदुत्क्लेश कहते हैं। वस्तुतः हृत्समीपीय आमाशयिक छिद्र के बिना खुले वमन की क्रिया कदापि सम्पन्न नहीं हो सकती। इस प्रकार हृदुत्क्लेश वमन क्रिया का प्राथमिक अंग या पूर्वरूप है। इस विषय में हैलिबर्टन महोदय कहते हैं—'Thus the diaphragm being unable to go up forms an unyielding surface against which the stomach can be pressed. At the same-time the cardiac sphinctor being relaxed and the orifice which it naturally guards being dilated, while the pylorus is closed and the stomach is also contracting, the action of the abdominal muscles expels the contents of the organ through the oesophagus, pharynx and mouth.' तात्पर्य यह कि महाप्राचीरा पेशी के कड़ी हो जाने से आमाशय पर दबाव पड़ता है तथा ग्रहणीच्छिद्र ( Pylorus )बन्द रहना हैं साथ ही औदर्य पेशियां संकुचित होती हैं जिससे हृच्छिद्र की पेशियां स्वभावतः ढीली पड जाती हैं। इस प्रकार हृच्छिद्र के खुल जाने पर वेग के द्वारा आमाशयस्थ पदार्थ मुख द्वारा बाहर निकल जाता है।

**द्वेषोऽन्नपाने**—लक्षणोत्पत्ति से पूर्व ही आमाशय में विकृति की परम्परा निरन्तर चलती रहती है जिसके परिणाम-स्वरूप अरुचि या अन्न-पान-द्वेष नामक पूर्वरूप की उत्पत्ति होती है। इस अवस्था में गृहीत अन्नपान भी वेगपूर्वक वमन का प्रवर्तक होता है। इसके अतिरिक्त खाद्य के साथ लालारस भी आमाशय में अवश्य पहुँचेगा; जो कि वमन का उत्तेजक है, इसी भय से आमाशय प्राकृतिक नियम के अनुसार किसी भी बाह्य वस्तु को स्वीकार करने में असमर्थ रहता है।

**वातजायाश्छर्द्याः स्वरूपं निरूपयति—**

**हृत्पार्श्वपीडामुखशोषशीर्षनाभ्यर्तिकासस्वरभेदतोदैः।**
**उद्गारशब्दप्रबलं सफेनं विच्छिन्नकृष्णं तनुकं कषायम्।**
**कृच्छ्रेण चाल्पं महता च वेगेनार्तोऽनिलाच्छर्दयतीह दुःखम्॥६॥**

**( च. चि. अ. २३ )**

वातिक छर्दि में हृदय प्रदेश तथा पसलियों में पीडा अधिक होती है, मुख सूख जाता है, सिर और नाभि प्रदेश में पीडा होती है, खासी, स्वरभेद ( आवाज बैठना ) तथा तोद ( सारे शरीर में सुई के समान चुभाव ) होता है। वमन प्रबल शब्द वाली डकार के साथ बडी कठिनता से झागदार, पतला, काले रंग के टुकड़ों से युक्त थोड़ी मात्रा में कषाय प्रधान और बड़े वेग के साथ होता है। इससे रोगी को अत्यन्त कष्ट होता है॥ ६॥

**वातजाया लक्षणमाह—हृत्पार्श्वेत्यादि। शीर्षनाभ्यर्तिः मस्तके नाभौ च शूलं, तोदैरि-**

त्यनन्तरं, 'युक्त' इति शेषः, उपलक्षणे वा तृतीया। आर्तो नरश्छर्दयतीति योऽयम्। किंभूत छर्दयतीत्याह—उद्गारेत्यादि। उद्गारशब्दाभ्यां प्रबलमुद्गारशब्दप्रबलम्। विच्छिन्नं सान्तरवेगमल्पद्रवं वा, वातस्य स्वतो द्रवत्वाभावात्। तनुकमघनम्। कषायं कषायरसं, कषायस्य वातकृतत्वात् ॥ ६ ॥

**विमर्श**—वातिक छर्दि में दो लक्षण विशेष हैं १-पीडा तथा २-वेग। 'वातादृते नास्ति रुजा' इस सिद्धान्त के अनुसार वातिक छर्दि में पीडा का होना स्वाभाविक ही है। इसके अतिरिक्त वायु का गुण गति है, उसके प्रबल होने पर गति भी वेगयुक्त हो जाती है एवं अन्ततोगत्वा इसका परिणाम भी पीडा ही होता है।

**हृत्पार्श्वपीडा**—सामान्यतः छर्दि के समय आमाशयोत्सेध के कारण हृदय या तत्समीपस्थ अंगों पर दबाव पड़ने से पीडा का अनुभव होता है। वमन के समय उदर की सभी पेशियां सामान्य कार्य करती है किन्तु वाताधिक्य के कारण उनकी क्रियाशीलता और भी अधिक बढ़ जाती है। वातिक छर्दि में आमाशय प्रायः रिक्त रहता है फिर भी क्षोभ मात्र के कारण वमन और उसके लिए सतत एवं उग्र प्रयास का प्रभाव विशेषतः हृदय, पार्श्व और शिर पर होने से अत्यधिक पीड़ा होती है।

**उद्गारशब्द प्रबल**—वमन के पूर्वरूप में उद्गार का अवरोध बताया गया है किन्तु रूपावस्था में मुख्यतः वातिक प्रकार से इसकी उपस्थिति ही नहीं अपितु प्रबलता भी हो जाती है। रिक्त आमाशय में क्षोभमात्र से वमन के प्रयास में रोगी पर्याप्त मात्रा में वायु घोंट जाता है और वही वायु उद्गार के रूप में उच्च शब्द के साथ निकलती है। यदा कदा स्वल्प मात्रा में विशेषतः आमयुक्त पदार्थ भी बाहर आता है। इस छर्दि को वातनाडीजन्य छर्दि कह सकते हैं क्योंकि चरक-प्रतिपादित इसके अधिकांश कारण ( शोक, भय, तीक्ष्णौषध आदि ) वातनाडी-संस्थान पर प्रभाव डालने वाले हैं।

पित्तजां छर्दिं लक्षयति—

**मूर्च्छापिपासामुखशोषमूर्धताल्वक्षिसन्तापतमोभ्रमार्तः ।**
**पीतं भृशोष्णं हरितं सतिक्तं धूम्रं च पित्तेन वमेत्सदाहम् ॥ ७ ॥**

( च. चि. २३ )

पित्त-प्रकोपजन्य वमन में मूर्च्छा, प्यास की अधिकता, मुख का बार-बार सूखना, सिर, तालु तथा आखों में दाह, आंखों के आगे अंधेरा तथा भ्रम रोग हो जाता है। इससे पीडित रोगी अत्यन्त पीले, गर्म, हरे तथा कड़वापन लिये हुए धूम्रवर्ण का वमन करता है। वमन के समय शरीर और गले में विशेष दाह का अनुभव होता है ॥ ७ ॥

**पित्तजामाह—मूर्च्छेत्यादि। तमोऽन्धकारदर्शनमिव। धूम्रं कृष्णलोहितवर्णम् ॥ ७ ॥**

**विमर्श**—सुश्रुत ने ज्वर लक्षण विशेष माना है। इसके अतिरिक्त अन्य सभी लक्षण समान है वस्तुतः पित्तज विकार में शरीरान्तर्गत उष्णता के द्योतक ज्वर का होना अनिवार्य भी है। यद्यपि चरक और वाग्भट ने ज्वर का प्रत्यक्ष उल्लेख नहीं किया तथापि उनके सन्ताप और ताप शब्द से अभीष्ट अर्थ की उपलब्धि हो सकती है।

इन लक्षणों से युक्त छर्दि आमाशयिक एवं ग्रहणी कला शोथ ( Peptic ulcer ),[१] यकृच्छोफ, पित्ताशयगत शोथ एवं अश्मरी, कामला और आन्त्र पुच्छ शोथ ( Appendicitis ) आदि में विशेष रूप से मिलतो है। पीत या हरित वर्ण और तिक्तता ग्रहणी से उदावृत्त पित्त के कारण और धूम्रवर्ण थोड़ी मात्रा में रक्त के कारण होता है। इसे 'बिलियस वमिटिङ्ग ( Bilious Vomiting ) कहते हैं।

हृदय प्रदेश में दाह तथा खाने के कुछ देर पश्चात् अर्थात् पाचन के समय वमन होता है। पाचन के मध्य काल में वमन होना पित्ताधिक्य का द्योतक है।

कफजां छर्दिं व्याचष्टे—

**तन्द्राऽऽस्यमाधुर्यकफप्रसेकसन्तोषनिद्राऽरुचिगौरवार्तः।**
**स्निग्धं घनं स्वादु कफाद्विशुद्धं सरोमहर्षोऽल्परुजं वमेत्तु ॥ ८ ॥**

( च. चि. २३ )

कफप्रकोपजन्य वमन में तन्द्रा, मुख की मधुरता, मुख से कफ का स्राव, तृप्ति ( खाने की इच्छा का अभाव ), निद्रा, अरुचि तथा शरीर का भारीपन रहता है। इस रोग से पीड़ित रोगी चिकने, गाढ़े एवं मधुर रस से युक्त श्वेत वर्ण का वमन करता है और रोगी के रोंगटे खड़े हो जाते हैं एवं वह मामूली पीडा का अनुभव करता है ॥ ८ ॥

**कफजामाह—तन्द्रेत्यादि। आस्यमाधुर्यं मुखस्य मधुररसत्वम्। सन्तोष इति सन्तोष इव सन्तोषः, अन्नानभिलाष इत्यर्थः; तृप्तो हि नान्नमभिलषति। अरुचिरभ्यवहारासामर्थ्यम्। स्वादु मधुरम्। विशुद्धमतिशुभ्रं,** सुश्रुते; **'शुक्लं हिमं सान्द्रकफं कफेन'** ( सु. उ. अ. ४९ ) **इति पाठात् ॥ ८ ॥**

**विमर्श**—सन्तोष का अर्थ तृप्ति है। **'तृप्तिः श्लेष्मविकारः'** तृप्ति श्लेष्मा का विकार है। **'अनन्नाभिलाषस्तृप्तिः'** भोजन न करने की इच्छा को भी तृप्ति कहते हैं। अरुचि अन्नद्वेष को कहते हैं। इन दोनों के लिए अरोचक शब्द का भी व्यवहार करते हैं।

**निद्रा**—शास्त्र में निद्रा के सात भेद वर्णित हैं यथा—

**तमोभवा श्लेष्मसमुद्भवा च मनःशरीरश्रमसम्भवा च।**
**आगन्तुकी व्याध्यनुवर्तिनी च रात्रिस्वभावप्रभवा च निद्रा ॥**

प्रस्तुत निद्रा श्लेष्मसमुद्भवा है। इसे विकृतिजन्य निद्रा ही कह सकते हैं; क्योंकि कहा भी है—

**रात्रिस्वभावप्रभवा मता या तां भूतधात्रीं प्रवदन्ति निद्राम्।**
**तमोभवामाहुरघस्य मूलं शेषं पुनर्व्याधिषु निर्दिशन्ति ॥**

रात्रिभवा एवं तमोभवा के अतिरिक्त शेष विभाग में श्लेष्मसमुद्भवा निद्रा ही समाविष्ट है। श्लेष्मा से स्रोतों में अवरोध हो जाने के कारण शरीर की क्रियाशीलता शिथिल हो जाती है। एक अवस्था ऐसी आती है जब कि यह निष्क्रियता निद्रा में परिवर्तित हो जाती है।

**विशुद्धम्**—सुश्रुत में **'शुक्लं हिमं सान्द्रकफानुविद्धम्'** ऐसा पाठ मिलता है अतः यहाँ भी विशुद्ध का अर्थ अतिशुभ्र या श्वेत किया गया है। कफ के शीतलता गुण के कारण रोमहर्ष उत्पन्न होता है। वेगों की मन्दता से पीडा भी कम होती है।

क्लोरोफार्म जैसे पदार्थ के सेवन से मुखमाधुर्य तथा कफप्रसेकपूर्वक वमन होता है। बारबिचुरेट समुदाय के द्रव्यों के सेवन से तन्द्रा, निद्रा तथा छर्दि होती है किन्तु इनका प्रभाव केन्द्र द्वारा ही होता है अतः यह वातिकच्छर्दि ही हैं। इनमें कफ का अनुबन्धमात्र रहता है।

त्रिदोषजायाश्छर्द्याः स्वरूपमाह—

**शूलाविपाकारुचिदाहतृष्णाश्वासप्रमोहप्रबला प्रसक्तम्।**
**छर्दिस्त्रिदोषाल्लवणाम्लनीलसान्द्रोष्णरक्तं वमतां नृणां स्यात् ॥ ९ ॥**

( च. चि. २३ )

त्रिदोषज छर्दि में उदरशूल, भोजन का न पचना, अरुचि, शरीर में दाह, प्यास, श्वास एवं मूर्च्छा ये लक्षण होते हैं तथा नमकीन या खट्टा वमन होता है एवं यह रंग में नीला, गाढ़ा, गर्म और रक्तयुक्त होता है ॥ ९ ॥

**त्रिदोषजामाह—शूलेत्यादि। शूलादिभिः प्रमोहान्तैः प्रबला शूलादिप्रबला। प्रसक्तम् निरन्तरम्। त्रिदोषादित्यत्र 'त्रिदोषा' इति पाठान्तरे त्रिदोषजेत्यर्थः॥ ९॥**

**विमर्श**—त्रिदोषज छर्दि में तीनों दोषों के मिश्रित लक्षण मिलते हैं। यथा—वायु के कारण शूल, कफ के कारण अपच, अरुचि तथा श्वास होता है। इसी प्रकार पित्त के कारण दाह, तृष्णा, मूर्च्छा तथा कभी कभी वमन में रक्त भी मिलता है। इस प्रकार की छर्दि विविध विषमयता यथा मूत्रविषमयता ( Uraemia ) एवं जीर्ण आमाशय शोथ, व्रण या कर्कटकार्बुद, पित्तरक्तता ( Cholaemia ) आदि विकारों में होती है।

**असाध्यां छर्दिं वर्णयति—**

**विट्स्वेदमूत्राम्बुवहानि वायुः स्रोतांसि संरुध्य यदोर्ध्वमेति।**
**उत्सन्नदोषस्य समाचितं तं दोषं समुद्धूय नरस्य कोष्ठात्॥ १०॥**
**विण्मूत्रयोस्तत्समगन्धवर्णं तृट्श्वासहिक्कार्तियुतं प्रसक्तम्।**
**प्रच्छर्दयेद् दुष्टमिहातिवेगात्तयाऽर्दितश्चाशु विनाशमेति॥ ११॥**

**( च. चि. २३ )**

जब वायु विलोम होकर अत्यन्त प्रकुपित दोष वाले व्यक्ति के मल, मूत्र, स्वेद तथा जलवाही स्रोतों में अवरोध उत्पन्न करके दोषों को कोष्ठ से निकालकर ऊपर की ओर लाता है तो मल और मूत्र के समान गन्ध तथा वर्ण वाला वमन करता है ( अतएव कुछ लोग इसे मुख द्वारा मल का बाहर निकलना भी कहते हैं )। रोगी प्यास, श्वास तथा हिचकी से बहुत पीड़ित रहता है। इस प्रकार के तीव्र वेग युक्त वमन से पीड़ित रोगी शीघ्र ही मृत्यु को प्राप्त होता है॥ १०-११॥

**असाध्यामाह—विडित्यादि। उत्सन्नदोषस्य उद्गतदोषस्य। दोषमिति पित्तं कफं वा, स्वेदादिकान् वा तद्दुष्टान् धातुमलान्। तदिति यस्माद्विडादिवाहिस्रोतोदुष्टिस्ततो हेतोर्विण्मूत्रयोः समगन्धवर्णं छर्दयतीति योज्यम्। इयं तु छर्दिर्विकृतिविषमसमवायारब्धा त्रिदोषजेति केचित्, अन्ये त्वाहुः—सर्वा एव छर्दयः प्रबला एवंविधाः सत्योऽसाध्याः स्युरिति।**

**विमर्श**—इस प्रकार की असाध्य छर्दि का सुश्रुत तथा वाग्भट में विशेष उल्लेख नहीं मिलता। दोष शब्द से यहाँ कफ एवं पित्त अथवा आम, दुष्टान्न आदि का ग्रहण करना चाहिये। कुछ विद्वान् इस छर्दि को विकृतिविषमसमवायजन्य त्रिदोषज मानते हैं और कोई ऐसा कहते हैं कि **'सर्वा एव छर्दयः प्रबला एवंविधाः सत्योऽसाध्या स्युः'** सभी प्रकार की छर्दियाँ इस प्रकार सम्पूर्ण लक्षण होने पर असाध्य होती हैं। वस्तुतः किसी प्रकार की छर्दि में यह लक्षण मिथ्योपचार या स्वतः दोषान्तरों के प्रकुपित होने से ही होते हैं अतः इसे त्रिदोषज ही मानना ठीक है। क्योंकि—**एकः प्रकुपितो दोषः सर्वानेव प्रकोपयेत्।** निरन्तर तीव्र वमन होते रहने से शारीरिक जलीयांश की क्षीणता होती है और परिणामतः स्वेद और मूत्र का अभाव होता है तथा विभिन्न धातुओं एवं स्रोतों में मल संचय होकर आत्म विषमयता के कारण मृत्यु भी हो जाती है।

इस प्रकार की छर्दि को यदि उदावर्तजन्य या आन्त्रावरोध ( Intestinal obstruction ) जन्य छर्दि कहा जाय तो अनुचित न होगा। इसका विशद वर्णन बद्धगुदोदर के प्रकार में किया जायगा। आन्त्रावरोधजन्य वमन जीवन के लिये भयंकर घटना है, इससे अधिकांश व्यक्ति मृत्यु के मुख में चले जाते हैं। अतः आचार्यों ने इसको असाध्य कोटि में रखा है।

**अभीघातात्**—इससे मूर्च्छा और सन्यास दोनों ही हो सकते हैं। शरीर के किसी अभिघात से अत्यधिक रक्तस्राव के कारण मस्तिष्क में रक्त की कमी होने से मूर्च्छा होती है। प्रत्यक्ष शिर मे आघात के कारण कपाल की अस्थियों के भग्न होने से मस्तिष्क की कोषायें नष्ट हो जाती है जिससे मूर्च्छा की उत्पत्ति होती है।

**हीनसत्त्वस्य**—दुर्बल मन वाले व्यक्ति का वातनाडी-संस्थान भी दुर्बल होता है अतः उपर्युक्त कारण ( भय आदि ) उपस्थित होने पर परिसरीय धमनी-विस्फार के द्वारा मस्तिष्क मे रक्त की कमी कराकर तुरन्त ही मूर्च्छा को उत्पन्न करते हैं। यह स्थिति मनोघात ( Shock ) में भी पायी जाती है, अतः दुर्बल मन के कारण होने वाली मूर्च्छा को मनोघातजन्य मूर्च्छा भी कह सकते हैं।

**संज्ञावहासु नाडीषु**—उपर्युक्त कारणों से हृदय में रक्त की कमी होने पर मस्तिष्क तथा परिसरीय वातनाडियों (Peripheral nerves) को पोषण न मिलने से मस्तिष्कस्थित ज्ञानेन्द्रिय, कर्मेन्द्रिय तथा मन, बुद्धि और अहंकार के केन्द्रों एवं अधिष्ठानों (मनोवाही स्रोतसों) मे दोषों का प्रवेश हो जाता है। इसके बाद शरीर की अन्तः संज्ञावाही नाडियो में भी प्रकुपित दोषों के प्रभाव से विकृति आ जाने पर संज्ञावहन ( Sensation ) का कार्य बन्द हो जाता है एवं सत्त्व और रज के नाश होने पर अज्ञानोत्पादक तमोगुण का सहसा आधिक्य होने से रोगी को सुख एव दुःख का लेशमात्र भी ज्ञान नहीं रहता ( हेय, उपादेय और उपेक्ष्य तीनों ही प्रकार के ज्ञान नष्ट हो जाते हैं। ) ऐसी अवस्था में मनुष्य का शारीरिक सन्तुलन स्थिर नहीं रह पाता और वह सूखे काष्ठ के समान अचेत होकर भूमि पर गिर पडता है। सुख और दुःख का ज्ञान न होना ही मूर्च्छा या मोह है। मधुकोशकार संज्ञावह नाडी शब्द से सिरा, धमनी तथा स्रोतस् का भी ग्रहण करते हैं,- क्योंकि मन उक्त मार्गों के द्वारा ही इन्द्रिय प्रदेश में पहुँचता है। इस प्रकार इनमे किसी प्रकार का अवरोध या क्रियाहीनता होने पर मन का गमन नहीं हो पाता। मन और इन्द्रियों का संयोग न होने से ज्ञानोत्पत्ति भी नहीं होती क्योंकि प्रत्येक ज्ञान की उत्पत्ति के लिये आत्मा, मन, इन्द्रिय तथा विषय का सम्पर्क होना अनिवार्य है[1]।

वातनाडियों को भी शक्तिप्रदान करने वाले सिरा, धमनी, स्रोतस् ही हैं। धमनी और स्रोतस् की विकृति के कारण वातनाडियाँ भी अपना संज्ञासवहन का कार्य नहीं कर पातीं; इस प्रकार प्रत्यक्षतया वातनाडियों के संज्ञासंवाहक होते हुए भी वातनाडीपोषक होने से परम्परया सिरा, धमनी, स्रोतस् को भी संज्ञावह कहना अनुचित नहीं है। इस प्रकार सिरा (Veins), धमनी ( Arteries ) स्रोतस् ( Capillaris ) की विकृति ही मूर्च्छा का मूल है यह सिद्धान्त आयुर्वेद-संमत है। आधुनिक विद्वान् भी रक्तसंवहनावरोध को ही मूर्च्छा का कारण मानते हैं। रक्तसंवहनावरोध का कारण भले ही कुछ हो किन्तु यह निश्चित है कि मूर्च्छा का कारण रक्तसंवहनावरोध ही है। इस प्रकार सिरा, धमनी, स्रोतस् की मूर्च्छा के प्रति साक्षात्-कारणता भी सिद्ध हो जाती है। वस्तुतः प्राचीन ग्रन्थों में नाडी, सिरा, धमनी तथा स्रोतस् शब्दों का व्यवहार-सांकर्य देखने को मिलता है। ये सभी कहीं एक अर्थ के यथा 'नाडी तु धमनी सिरा' तथा कहीं स्वतन्त्र अर्थ के भी वाचक होते हैं यथा—

**'तत्र केचिदाहुः, सिराधमनीस्रोतसामविभागः, सिराविकारा एव हि धमन्यः स्रोतांसि चेति। तत्तु न सम्यक्, अन्या एव हि धमन्यः स्रोतांसि च सिराभ्यः। कस्मात्? व्यञ्जनान्यत्वान्मूलसन्नियमात् कर्मवैशेष्यादागमाच्च, केवलन्तु परस्परसन्निकर्षात्**

---

१. 'आत्मा मनसा युज्यते, मन इन्द्रियेण, इन्द्रियमर्थेन ततो ज्ञानमुत्पद्यते'।

**सदृशागमकर्मत्वात् सौक्ष्म्याच्च विभक्तकर्मणामप्यविभाग इव कर्म्मसु भवति'** (सु० शा० अ० ९)।

मस्तिष्क ही सब अगों का नियन्त्रणकर्ता है। अनः उसमें रक्त की कमी होने से सर्वाङ्ग मे मूर्च्छा होती है। कभी कभी मस्तिष्क में रक्त की पर्याप्त मात्रा रहने पर भी विशिष्ट अंग मे रक्तसवहन न होने से उस अग की मूर्च्छा (सज्ञानाश) होती है। इसे स्थानीय (Local) मूर्च्छा भी कह सकते हैं।

मद, मूर्च्छा तथा सन्यास मे रसवाही, रक्तवाही एव संज्ञावाही स्रोतों मे अवरोध का होना अनिवार्य है। यह वाग्भट के निम्न उद्धरण से भी स्पष्ट है—

**रजोमोहाहिताहारपरस्य स्युस्त्रयो गदाः। रसासृक्चेतनावाहिस्रोतोरोधसमुद्भवाः॥**
**मदमूर्च्छायसंन्यासा यथोत्तरबलोत्तराः।** (अ हृ. नि. ६)

अर्थात् अहिताहार विहार का सेवन करने पर रजोगुण तथा तमोगुण की वृद्धि होने से रसवाही, रक्तवाही तथा चेतनावाही स्रोतों मे अवरोध होकर मद, मूर्च्छा तथा सन्यास रोग की उत्पत्ति होती है। मद से मूर्च्छा तथा मूर्च्छा से सन्यास आत्ययिक होता है। इससे यह भी स्पष्ट है कि यद्यपि तीनो रोगो में तीनों स्रोतों मे अवरोध होना अनिवार्य है तथापि सन्यास मे प्रधानतया चेतनावाही स्रोतस् में और मूर्च्छा में प्रधानतया रक्तवाही एवं रसवाही स्रोतों में अवरोध होता है। रक्तवाही स्रोतस् ही रसवाही स्रोतस् है क्योंकि रक्त के आधार हृदय को ही रस का भी स्थान माना गया है **'रसस्य च हृदयं स्थानम्'**। मद मूर्च्छा की प्रथमावस्था है, इसमे पूर्णतः सज्ञानाश नहीं होता।

चरक ने भी मद, मूर्च्छा और सन्यास की उत्पत्ति मे रस, रक्त तथा चेतनावाही स्रोतों मे अवरोध को ही कारण माना है—

**यदा तु रक्तवाहीनि रससंज्ञावहानि च। पृथक् पृथक् समस्ता वा स्रोतांसि कुपिता मलाः।**
**मलिनाहारशीलस्य रजोमोहावृतात्मनः। प्रतिहत्यावतिष्ठन्ते जायन्ते व्याधयस्तदा॥**
**मदमूर्च्छायसंन्यासास्तेषां विद्याद्विचक्षणः। यथोत्तरं बलाधिक्यम्।** (च. सू २४)

चरक और वाग्भट ने मूर्च्छा को वातिक, पैत्तिक, कफज तथा सान्निपातिक भेद से चार प्रकार का ही माना है—**'चत्वारो मूर्च्छाया इत्यपस्मारैर्व्याख्याताः'** (च. सू १९) तथा मूर्च्छा की ही स्वल्पबल स्वरूप मद का भी अलग से उल्लेख किया है। मद्यज आदि अतिरिक्त मूर्च्छाओं का समावेश भी लक्षणानुसार वातादि जनित मूर्च्छा में कर लिया जाता है। चरक ने मद भी चार प्रकार के ही माने है[1], किन्तु वाग्भट ने इन्हे सात प्रकार का स्वीकार किया है–**'मदोऽत्र दोषैः सर्वैश्च रक्तमद्यविषैरपि।'** सभी मूर्च्छाओं में पित्त की प्रधानता रहती है क्योंकि **'मूर्च्छा पित्ततमःप्राया'** ऐसा कहा गया है तथा मूर्च्छा मे शीतोपचार का आश्रय लेना पड़ता है एवं उसी से लाभ भी होता है[2]।

---

१. यश्च मद्यमदः प्रोक्तो विषजो रौधिरश्च यः।
सर्व एव मदा नर्ते वातपित्तकफत्रयात्॥ (च. सू. अ २४)

२. सेकावगाहौ मणयः सहाराः शीताः प्रदेहा व्यजनानिलाश्च।
शीतानि पानानि च गन्धवन्ति सर्वासु मूर्च्छास्वनिवारितानि॥
द्राक्षासितादाडिमलाजवन्ति शीतानि नीलोत्पलपद्मवन्ति।
पिबेत् कषायाणि च गन्धवन्ति पित्तज्वरं यानि शमं नयन्ति॥ (सुश्रुतः)

मूर्च्छायाः पूर्वरूपमाह—

हृत्पीडा जृम्भणं ग्लानिः संज्ञादौर्बल्यमेव च ।
सर्वासां पूर्वरूपाणि, यथास्वं ता विभावयेत् ॥ ६ ॥
( सु. उ. ४६ )

हृदय प्रदेश मे पीडा, जम्भाई अधिक आना, किसी कार्य को करने की इच्छा न होना तथा ज्ञानशक्ति का दुर्बल हो जाना ये सब प्रकार की मूर्च्छाओं के पूर्वरूप है । साथ मे मिलने वाले अन्य विभिन्न वातादि जनित लक्षणों के अनुसार वातजा आदि के पूर्वरूप समझना चाहिए । ( अथवा रूपावस्था में लक्षणों के अनुसार वातज आदि भेद समझ लेने चाहिये ) ॥ ६ ॥

**तस्याः पूर्वरूपमाह—हृत्पीडेत्यादि । संज्ञादौर्बल्यमसम्यज्ज्ञानता । सर्वासां पूर्वरूपाणीति छेदः । यथास्वं विभावयेदिति । ता मूर्च्छा वातादिभेदेन जानीयात्; व्यक्तरूपावस्थायां, नतु पूर्वरूपावस्थायामिति** जेज्जटः ॥ ६ ॥

**विमर्श**—मूर्छा हृद्विकारजन्य रोग है अतः उक्त प्रदेश में पीडा का अनुभव होना स्वाभाविक है । इसके अतिरिक्त संज्ञावाही नाडियों ( Sensory nerves ) या सिरा, धमनी, स्रोतस् ) में तमोगुण के प्रवेश की प्रारम्भिक अवस्था में ज्ञान के अभाव का भी पूर्वाभास होने लगता है, इसको ही संज्ञादौर्बल्य कहते हैं । इस अवस्था में रोगी पूर्णतया चेतनाविहीन नही होता अपितु मद ( नशा ) के समान उसे अपनी क्रियाओं का कुछ न कुछ ज्ञान अवश्य रहता है । जेज्जट पूर्वरूपावस्था मे वातादि दोषजनित भेद सम्भावित नहीं मानते किन्तु विशिष्ट पूर्वरूपों का मिलना असम्भव नहीं है ।

क्रमप्राप्ताया वातिकमूर्च्छाया लक्षणानि निरूपयति—

नीलं वा यदि वा कृष्णमाकाशमथवाऽरुणम् ।
पश्यंस्तमः प्रविशति शीघ्रं च प्रतिबुध्यते ॥ ७ ॥
वेपथुश्चाङ्गमर्दश्च प्रपीडा हृदयस्य च ।
कार्श्यं श्यावाऽरुणाच्छाया मूर्च्छाये वातसंभवे ॥ ८ ॥

वातिक मूर्च्छा से आक्रान्त होते समय रोगी आकाश को नीला, काला अथवा लाल रङ्ग का देखता हुआ मूर्च्छित हो जाता है तथा शीघ्र ही होश में आ जाता है । इस अवस्था में रोगी का शरीर-कम्पन और अङ्गमर्द ( अग टूटना ) से पीडित रहता है, हृदय में पीड़ा होती है और चेहरे की छवि काली या गुलाबी हो जाती है रोगी शरीर से प्रायः कृश होता है ॥ ७–८ ॥

**ता एवाह ( वातजामाह )—नीलमित्यादि । नीलं स्निग्धकृष्णं कृष्णं रूक्षकृष्णम्, अरुणमीषल्लोहितम् । तमः प्रविशत्यन्धकारमिव प्रविशति मूर्च्छतीत्यर्थः । शीघ्रं च प्रतिबुध्यत इति वायोः शीघ्रकारित्वात् । कार्श्यं श्यावाऽरुणा च्छाया, 'गात्रे' इति शेषः । मूर्च्छायशब्दो मूर्च्छापर्यायः ॥ ७–८ ॥**

**विमर्श**—वात का स्वय कोई वर्ण नही होता क्योंकि वह अव्यक्त कहा गया है-किन्तु उसके प्रभाव से शरीर आदि का वर्ण काला, नीला तथा अरुण माना गया है अतः वात की प्रधानता से उत्पन्न मूर्च्छा की पूर्वरूपावस्था में जब तक कि ज्ञान का कुछ लेश रहता है इन वर्णों की प्रतीति विशेष रूप से होती है । आकाश शब्द उपलक्षण मात्र है अतः दृश्यमान अन्य पदार्थ भी उक्त वर्णो के दिखायी पडते है । इसी को विशिष्ट पूर्वरूप भी कह सकते हैं ।

मूर्च्छा को पित्ततमोबहुल कहा गया है। साधारणतया तम की अधिकता के कारण संज्ञालाभ विलम्ब से होता है किन्तु वायु के चाञ्चल्य गुण के कारण चेतनाहीनता की निवृत्ति शीघ्र ही हो जाती है। तथा अङ्गमर्द सभी वातिक रोगों का प्रमुख लक्षण है।

**प्रपीडा हृदयस्य च**—यह सिद्ध है कि प्रत्येक मूर्च्छा की उत्पत्ति में साक्षात् या परम्परया हृदय की विकृति अनिवार्य है। इसके अतिरिक्त यह भी ठीक है कि वायु के बिना पीडा नहीं होती **'वातादृते नास्ति रुजा'** अतः वायु का विशेष अनुबन्ध होने से मूर्च्छा के जनक हृदय मे पीडा का अनुभव रोगी को होता है। 'कार्श्य' मे धातुक्षय विशेषतः रक्तक्षय और हृदय की दुर्बलता का भी निदेश मिलता है उक्त अनुभूति सज्ञानाश को प्रारम्भिक अवस्था मे ही होती है यह स्मरणीय है, क्योंकि पूर्णतया सज्ञानाश होने पर रोगी कुछ भी अनुभव नही कर सकता। उस अवस्था में तो केवल कम्पन आदि चिह्नों को देखकर ही वैद्य को जीवन का अनुमान लगाना पडता है। वाग्भट ने भी इन्ही लक्षणों का पाठ किया है।

**पित्तजां मूर्च्छामाह—**

**रक्तं हरितवर्णं वा वियत्पीतमथापि वा।**
**पश्यंस्तमः प्रविशति सस्वेदश्च प्रबुध्यते ॥ ९ ॥**
**( संपिपासः ससन्तापो रक्तपीताकुलेक्षणः।**
**जातमात्रे पतति च शीघ्रं च प्रतिबुध्यते। )**
**संभिन्नवर्चाः पीताभो मूर्च्छाये पित्तसंभवे ॥ १० ॥**

पित्तज मूर्च्छा में रोगी मूर्च्छित होते समय आकाश को लाल, हरे अथवा पीत वर्ण का देखता हुआ संज्ञाहीन हो जाता है। होश आते समय रोगी पसीने से तर रहता है। ( इस अवस्था में रोगी को प्यास अधिक लगती है, शरीर में दाह होता है एवं आंखें लाल या पीली दिखायी देती है। इन लक्षणों के होते ही रोगी गिर जाता है तथा शीघ्र ही होश में आ जाता है। ) मूर्च्छा की अवस्था में मलत्याग अनियन्त्रित रूप में होने लगता है एवं रोगी का चेहरा पीला पड जाता है ॥ ९-१० ॥

**पित्तजमूर्च्छामाह—रक्तमित्यादि। वियदाकाशम्। अत्र 'सपिपासः ससन्तापो रक्तपीताकुलेक्षणः-इति क्वचिदधिकः पाठः ॥ ९-१० ॥**

**विमर्श**—यहाँ भी आकाश शब्द उपलक्षण है अतः इससे दृश्यमान प्रत्येक वस्तु का ग्रहण कर लेना चाहिये। विजयरक्षित जी **'सपिपासः, से प्रतिबुध्यते'** तक के पाठ को प्रक्षिप्त मानते हैं, किन्तु वाग्भट ने भी प्यास तथा सन्ताप को पित्तज मूर्च्छा का लक्षण कहा है[1]।

**सस्वेदश्च प्रबुध्यते**—पित्त या आग्नेय गुण की वृद्धि से शारीरिक ताप स्वाभाविक से अधिक हो जाता है। उसके नाश के लिये स्वेदग्रन्थियों की क्रियाशीलता बढ जाती है, जिससे स्वेद की अत्यधिक उत्पत्ति होती है तथा स्वेद द्वारा शरीरगत पित्त का ह्रास होने से मूर्च्छा की निवृत्ति भी हो जाती है।

**सपिपासः**—पित्त की वृद्धि के कारण तालुशोष होने पर प्यास का अनुभव होना है[2]। अत्यधिक

---

१. पित्तेन रक्तं पीतं वा नभः पश्यन् विशेत्तमः।
विबुध्यते च सस्वेदो दाहतृट्तापपीडितः।
भिन्नविण्नीलपीताभो रक्तपीताकुलेक्षणः ॥

२. 'पित्ते सवातं कुपितं नराणां तालुप्रपन्नं जनयेत् पिपासाम्'।

स्वेदप्रवृत्ति होने से शरीरगत जलीयांश की कमी के कारण मूर्च्छा निवृत्तिकाल मे इस प्रकार के रोगी मे प्यास की अनुभूति विशेष रूप से पायी जाती है।

**सम्भिन्नवर्चाः**—पित्त का स्थान हृदय और नाभि के मध्य अर्थात् आन्त्र में माना गया है। मूर्च्छितावस्था में मस्तिष्क का नियन्त्रण न रहने से पित्त के स्थान आन्त्र के विशिष्ट विकार मलभेद एवं उसकी अधिक प्रवृत्ति इस अवस्था मे विशेष रूप में पायी जाती है। रक्तभाराधिक्य एवं तीव्र स्वरूप की कामला मे इसी प्रकार की मूर्च्छा होती है।

**श्लैष्मिकीं मूर्च्छां लक्षयति—**

**मेघसंकाशमाकाशमावृतं वा तमोघनैः।**
**पश्यंस्तमः प्रविशति चिराच्च प्रतिबुध्यते ॥ ११ ॥**
**गुरुभिः प्रावृतैरङ्गैर्यथैवार्द्रेण चर्मणा।**
**सप्रसेकः सहृल्लासो मूर्च्छायें कफसंभवे ॥ १२ ॥**

कफज मूर्च्छा मे रोगी मूर्च्छित होते समय आकाश को मेघो से आच्छन्न देखता हुआ मूर्च्छित हो जाता है। इस मूर्च्छा में होश देर में आता है। अङ्ग भारी वस्त्रों या गीले चमडे से आवृत प्रतीत होते है। रोगी को लालास्राव तथा मिचली अधिक होती हैं॥ ११-१२॥

कफजमूर्च्छायमाह—मेघेत्यादि। तमोघनैरिति। तमोभिर्घनैश्च; तमोऽन्धकारः, घनोऽत्र मेघवाची॥ ११-१२॥

**विमर्श**—कफ के तमोगुण प्रधान होने एवं दृष्टि के कफावृत होने से रोगी आकाश को मेघाच्छन्न-सा देखता है। तथा तमोगुण की अधिकता के कारण ही मूर्च्छा का वेग भी विलम्ब से शान्त होता है। कफ के सोम गुण प्रधान होने से शरीर का अङ्ग-प्रत्यङ्ग भीगा हुआ तथा तमोगुण के कारण गुरु प्रतीत होता है। इस अवस्था मे हृल्लास की अधिकता रहती है किन्तु कदाचित् उत्क्लेश अधिक होने से वमन भी हो सकता है। इस प्रकार की मूर्च्छा मूत्रविषमयता में पायी जाती है।

**सान्निपातिकीं मूर्च्छामाह—**

**सर्वाकृतिः सन्निपातादपस्मार इवागतः।**
**स जन्तुं पातयत्याशु विना बीभत्सचेष्टितैः ॥१३॥** (अ. हृ. नि. ६)

तीनों दोषो से होने वाली मूर्च्छा मे तीनों दोषों के लक्षण पाये जाते हैं। इसका आवेग ( मुख मे फेनों का आना तथा दाँतों का रगडना आदि ) बीभत्स चेष्टाओं को छोडकर अपस्मार के समान ही होता है इससे रोगी शीघ्र ही बेहोश हो जाता है॥ १३॥

सान्निपातिकीमाह—सर्वेत्यादि। ननु, सर्वाकृतिरिति विरुद्धम्, उद्देशे 'षड्विधः सा प्रकीर्तिता' इत्यभिहितत्वात्, सन्निपातजया च सह सप्त प्रसज्येरन्? उच्यते उद्देशः सुश्रुतग्रन्थेन, चरकग्रन्थेन च विवरणम्। चरके ह्येकजास्तिस्रस्त्रिदोषजा चैकेति चतस्रः पठ्यन्ते यदुक्तमष्टोदरीये,—'चत्वारो मूर्च्छाया इत्यपस्मारैर्व्याख्याताः' ( च. सू. अ. १८ ) इति। रक्तमद्यविषजानां यथादोषमेतास्वन्तर्भावः; सुश्रुते चैता रक्तादिजा लक्षणचिकित्साभेदख्यापनार्थं साक्षात् पठिताः, त्रिदोषजाया दोषजास्वन्तर्भावः इत्यभिप्रायेण भेद आचार्ययोः;

१. एतस्याग्रे 'यथा चत्वारोऽपस्मारा—वातेन पित्तेन श्लेष्मणा सन्निपातेन, तद्वन्मूर्च्छा अपीत्यर्थः' इत्यधिकमातङ्कदर्पणे।

संग्रहे चात्र सर्वतन्त्रस्वीकारादुभयमपि लिखितमित्यदोषः। अपस्मार इवेति। यथाऽपस्मारी महताऽभिघातेन पतति चिरेण प्रतिबुध्यते। अपस्मारे फेनवामित्वदन्तघट्टनाक्षिवैकृतादिकमधिकमिति भेदः। बीभत्सचेष्टितैरिति। फेनवामित्वादिभिरेव ॥ १३ ॥

**विमर्श**—उक्त श्लोक के द्वारा सन्निपातज मूर्च्छा का वर्णन करना अयुक्त प्रतीत होता है, क्योंकि माधव ने पहिले मूर्च्छा के छ भेदों की ही प्रतिज्ञा की है। सन्निपातज मूर्च्छा स्वीकार करने पर मूर्च्छा के सात भेद हो जाते हैं। इसके लिये विजयरक्षित जी कहते है कि यह माधव का निजी मत नही है। चरक ने वात, पित्त, कफ तथा सन्निपात भेद से मूर्च्छा के चार भेद मानकर सुश्रुतोक्त मद्यज आदि का समावेश भी वातिक आदि में ही कर लिया है। सुश्रुत ने सन्निपातज मूर्च्छा का प्रकृतिसमसमवायज होने से प्रत्येक दोष से होनेवाली मूर्च्छा में समावेश करके छ प्रकार की मूर्च्छा का उल्लेख किया है। माधव ने यद्यपि प्रतिज्ञा सुश्रुत के अनुसार किया है तथापि विवरण चरक के अनुसार ही दिया है। क्योंकि संग्रह-ग्रन्थों में सभी उपलब्ध प्रामाणिक शास्त्रों के मन्तव्यों का सम्मान बराबर किया जाना है, इस प्रकार प्रतिज्ञाहानिदोष का प्रश्न ही नही रह जाता

**अपस्मार इवागतः**—अपस्मार के समान सन्निपातज मूर्च्छा का भी आवेग सहसा आता है तथा दीर्घकाल तक बना रहता है। अपस्मार मे फेनवमन, दन्तघट्टन तथा नेत्रों की विकृति होती है, किन्तु सन्निपातज मूर्च्छा में ये लक्षण नही पाये जाते। इन दोनो का यही मुख्य विभेदक लक्षण है। तीनों दोषों के प्रकोप से होने के कारण यह मूर्च्छा स्वभावतः आकस्मिक और गम्भीर होती है।

रक्तजां मूर्च्छां व्याचष्टे—

**पृथिव्यापस्तमोरूपं रक्तगन्धस्तदन्वयः।**
**तस्माद्रक्तस्य गन्धेन मूर्च्छन्ति भुवि मानवाः ॥ १४ ॥**
**द्रव्यस्वभाव इत्येके दृष्ट्वा यदभिमुह्यति।**

(सु. उ. ४६ )

पृथिवी और जल दोनों में ही तमोगुण की अधिकता रहती है, रक्त की गन्ध भी पृथिवी और जल से ही बनी होने से तमोगुण से युक्त होती है ( तथा मूर्च्छा भी तमोगुण प्रधान होती है ) अतएव कुछ लोग विशेषतः तमोगुणबहुल व्यक्ति रक्त की गन्ध से ही मूर्च्छित हो जाते हैं। कुछ व्यक्ति रक्त के दर्शनमात्र से मूर्च्छित हो जाते हैं अतः कुछ आचार्य इसको रक्त का स्वाभाविक गुण कहते हैं ॥ १४ ॥

रक्तजमूर्च्छासंप्राप्तिमाह—पृथिव्याप इत्यादि। पृथिव्यापश्चैतद्द्वयं तमोरूपं तमोबहुलम्, उक्तं हि—'तमोबहुला पृथिवी, सत्त्वतमोबहुला आपः ( सु. शा. अ. १ )' इति। 'पृथव्यम्भः' इति पाठेऽयमेवार्थः। तदन्वयः पृथिव्यम्भोऽन्वयः, 'तन्मयः' इति पाठे पृथिवीजलमयः, प्रकृतिविकारभावे मयट्। तस्मादिति। यस्मात् पृथिव्यापस्तमोरूपं रक्तगन्धश्च तदन्वयः, मूर्च्छा च तमःप्राया, तस्मादित्यर्थः। भुवि मानवा इति। पाञ्चभौतिकत्वेऽपि शरीरस्योद्भूतभूमिगुणा ये ते भुवि मानवाः पार्थिवाः, तामसा इत्यर्थः; न तु राजसाः सात्त्विका वा। ननु चम्पकादिगन्धेनापि मूर्च्छा प्रसज्येत ? तत्रापि गन्धस्य पार्थिवत्वात्, पृथिव्याश्च तमोरूपत्वादित्यत आह—द्रव्यस्वभाव इत्यादि। रक्तस्यायं स्वभावः, तेन तद्गत एव गन्धो मूर्च्छयतीति। स्वभावमेव द्रढयति—दृष्ट्वा यदभिमुह्यतीति। 'यच्च दृष्ट्वाऽपि मुह्यति'—इति पाठान्तरम्। अन्ये तु गन्धासंबन्धेऽपि दर्शनमात्रान्मूर्च्छोपलम्भादनैकान्ति-

कत्वं गन्धस्य मन्यमानाः स्वभावमेव हेत्वन्तरमाहुः; एतेन गन्धस्य प्रायिकत्वमुक्तम्। अन्ये तु गन्धस्य हेतुत्वमपास्य दर्शनस्यैव हेतुत्वं मन्यन्ते; तत्र, यदाह भोजः¹-'स्तब्धाङ्ग-दृष्टिर्भवति गुणोच्छ्वासस्तथैव च। दर्शनादसृजस्तज्जाद्गन्धाच्चैव प्रमुह्यति' इति। 'पृथिव्या यत्तमोरूपम्' इति पाठान्तरं सुगमम्। 'पृथिव्यम्भस्तमोरूपं रक्तगन्धेन तत्त्रयम्' इति पाठान्तरस्य जेज्जटलिखितस्यायमर्थः-रक्तगन्धेन तु यदुक्तमव्यभिचरितं प्रकृतिविकारयो-स्तादर्थ्यात् किं तत्त्रयमित्यत उक्तं—पृथिव्यम्भस्तमोरूपमिति, पृथिव्यम्भस्तमसां रूपमि-त्यर्थः, शेषं पूर्ववत्। दृष्ट्वेति रक्तमिति ॥ १४ ॥

**विमर्श**—पित्त और तम की अधिकता तथा शरीर और मन की सम्मिलित विकृति का परिणाम मूर्च्छा है। साधारणतया सभी मूर्च्छाओं में पित्त और तम की विशेषता रहती है, किन्तु रक्तजा मूर्च्छा मे मानस दोष ( तम ) का आधिक्य प्रधान रूप में रहता है, यह बात उपर्युक्त श्लोक से ध्वनित होती है। सुश्रुत ने पृथिवी को तमोगुणप्रधान तथा जल को सत्त्व और तमोगुण से युक्त कहा है¹। इनसे उत्पन्न होने वाले रक्त तथा उसके गन्ध में भी सत्त्वगुण की हीनता तथा तमोगुण की प्रबलता पायी जाती है। रक्त के तमोगुणप्रधान गन्ध का वहन करने वाले परमाणु घ्राणेन्द्रियस्थ वातनाडी तन्तुओं ( Branches of the olfactory nerve ) का स्पर्श करके सज्ञावाही नाडी ( मनोवह स्रोतस् ) तथा मन के बाह्य एवं आभ्यन्तर अधिष्ठानों में तमोगुण की व्याप्ति से अवरोध उत्पन्न कर देते है। इससे रोगी को सुख एवं दुःख का विवेक नष्ट हो जाता है तथा वह संज्ञाहीन होकर गिर पड़ता है।

यद्यपि शरीर की अन्य धातुओं के समान रक्त भी पाञ्चभौतिक होता है तथापि उसमें पृथिवी और जल की विशेषता रहती है एवं उनके तमोगुण के मिल जाने से अग्निजन्य रजोगुण तथा अन्य भूतों के गुण अभिभूत हो जाते है। पञ्चीकृत पञ्चमहाभूत के सिद्धान्त से अनित्य या मूर्तजल में गन्ध की अव्यक्त सत्ता रहती है यह निर्विवाद है²। चूंकि गन्ध पृथिवी का आत्मगुण है और पृथिवी तमोगुणप्रधान है अतः भूत की अपेक्षा न करके गन्धमात्र को तमोगुणप्रधान माना जाता है। सांख्यकारिकाकार ने तम को आवरण या अवरोध करने वाला कहा है—**'गुरु वरणकमेव तमः'**। इस प्रकार रक्तज मूर्च्छा में तमोगुण की प्रधानता रहती है।

**भुवि मानवाः**—जो व्यक्ति पृथिवीगुणबहुल या तामस होते है उन्हीं को रक्तगन्धजन्य मूर्च्छा होती है सबको नहीं। वास्तव मे हीनसत्त्व या दुर्बल मनवाले तामस व्यक्तियों को स्वभावतः रक्त-दर्शन से भी साक्षात् केन्द्र पर प्रभाव होकर घात ( Shock ) द्वारा मूर्च्छा होती है³।

**द्रव्यस्वभाव इत्येके**—पृथिवीबहुल प्रत्येक पदार्थ तथा उसकी गन्ध तमोगुणधान होती है, अतः प्रत्येक वस्तु (चम्पा आदि) की गन्ध से भी मूर्च्छा होनी चाहिए। किन्तु अनुभव इसके नितान्त विपरीत है। सभी द्रव्यों की गन्ध मूर्च्छा उत्पन्न नही करती अपितु मानसिक आह्लाद भी देती है। इसी आधार पर भोज आदि कतिपय आचार्य केवल गन्ध को ही मूर्च्छा का कारण स्वीकार न

१. 'यदाह भेडः' इति क। २. 'पृथिव्यापस्तमोरूपा' इति क।

---

१. 'सत्त्वतमोबहुला आपः, तमोबहुला पृथिवी। ( सु. शा. अ. १ )

२. अन्योन्यानुप्रविष्टानि सर्वाण्येतानि निर्दिशेत्।
स्वे स्वे द्रव्ये तु सर्वेषां व्यक्तं लक्षणमिष्यते ॥ ( सु. शा. अ. १ )

३ 'मूर्च्छन्ति भुवि मानवाः' इति—ये मानवाः पृथिवीगुणबहुलास्तामसा इत्यर्थः, ननु यदि रक्तगन्धो मूर्च्छाजनकस्तर्हि किमिति सर्वेषामपि मूर्च्छां नोत्पादयति? सत्यं, ये हीनसत्त्वास्तेषामेव मूर्च्छामुत्पादयति न तु सर्वेषाम्'। ( डल्हणः सु. उ. तं. ४६ )

करके द्रव्य विशेष के प्रभाव या स्वभाव विशेष को भी इसमें कारण मानते है। इस प्रकार रक्त नामक द्रव्य के प्रभाव से गन्ध के अतिरिक्त उसका रूप भी मूर्च्छा का जनक होता है। द्रव्य स्वभाव के अतिरिक्त तमोगुण का प्रभाव ही मूर्च्छा की सम्प्राप्ति कराता है।

चरक ने रक्तजा मूर्च्छा का प्रतिपादन नही किया क्योंकि इसका प्रधान कारण मानसिक विकार है अतः इसका समावेश वातिक में किया जा सकता है। सुश्रुत शल्यविद् थे, शल्यक्रिया में रक्त-स्राव के प्रसग बहुत आते हैं अतः उनका यह प्रत्यक्ष अनुभव था कि रक्त के गन्ध और दर्शन से भी कुछ व्यक्तियों में मूर्च्छा की उत्पत्ति होती है अतः उन्होंने इसका पृथक् वर्णन किया है।

रक्त की गन्ध या रक्त के दर्शनमात्र से होने वाली मूर्च्छा को रक्तज मूर्च्छा कहते हैं। इसके अतिरिक्त रक्तवात या प्रवृद्ध रक्तचाप ( High Blood pressure ) से होने वाली मूर्च्छा को भी रक्तज मूर्च्छा कह सकते है। इसका सम्बन्ध प्रधानतया रक्तवह-संस्थान से होता है।

**विषमद्यजे मूर्च्छे प्राह—**

## गुणास्तीव्रतरत्वेन स्थितास्तु विषमद्ययोः ॥ १५ ॥
## त एव तस्मात्ताभ्यां तु मोहौ स्यातां यथेरितौ ।

( सु. उ ४६ )

विष और मद्य में ( लघु, रूक्ष आदि ओज के विपरीत दस ) गुण साधारणतः तीक्ष्ण द्रव्यों की अपेक्षा तीव्र रूप में रहते हैं अतः इन्ही गुणों के कारण विषज एवं मद्यज मूर्च्छा उत्पन्न होती है ॥ १५ ॥

**विषमद्यजे प्राह-गुणा इत्यादि। गुणा दश; यदुक्त दृढबलेन 'लघु रूक्षमाशु विशदं व्यवायि तीक्ष्णं विकासि सूक्ष्मं च। उष्णमनिर्देश्यरसं दशगुणमुक्त विष तज्ज्ञैः'** ( च. चि. अ. २३ ) **इति। ते तैलादौ व्यस्तास्तीव्राः सन्ति, विषमद्ययोस्तु तीव्रतराः, अतस्तैलादि भिर्न मोहः, किंतु विषमद्याभ्यामिति। त एवेति गुणा लघुत्वादयः यथेरिताविति। विषजो मोहो न स्वयं निवर्तते विषस्यापाकित्वात्, मद्यजस्तु मद्यपरिणामादेव शाम्यति, अयं च भेदो विषमद्ययोः प्रभावात्। उक्तं हि तन्त्रान्तरे-'ये विषस्य गुणाः प्रोक्ताः सन्निपात· प्रकोपणाः। त एव मद्ये दृश्यन्ते विषे तु बलवत्तराः' इति ॥ १५ ॥**

**विमर्श—**विष और मद्य में समान गुण पाये जाते है; क्योंकि तन्त्रान्तर में कहा है—

**ये विषस्य गुणाः प्रोक्ताः सन्निपातप्रकोपणाः। त एव मद्ये दृश्यन्ते विषे तु बलवत्तराः ॥**

अन्तर केवल इतना है कि ये गुण मद्य की अपेक्षा विष में अधिक तीव्र स्वरूप के होते है। चरक ने विष के लघु, रूक्ष, आशु, विशद, व्यवायि, तीक्ष्ण, विकासि सूक्ष्म, उष्ण तथा अनिर्देश्य रस ये दस गुण माने हैं। सुश्रुत ने भी विष के दस ही गुण माने हैं। अन्तर केवल इतना है कि इन्होंने अनिर्देश्य रस के स्थान पर अपाकि गुण माना है[1]। इस प्रकार दोनों में विशेष अन्तर नहीं है। वाग्भट ने भी मद्य के—तीक्ष्ण, उष्ण, रूक्ष, सूक्ष्म, अम्ल, व्यवायि, आशु, लघु, विकासि तथा विशद गुण माने हैं। इस प्रकार मद्य और विष के गुणों में सादृश्य है। दोनों में अन्तर केवल तीव्रता का ही है। मद्य का विशेष वर्णन मदात्यय-निदान में किया जायगा।

उक्त रूक्षादि दस गुणों में से केवल कुछ गुण तीव्र रूप से तैल आदि में भी रहते हैं, किन्तु मद्य और विषमें दसों गुण होते हैं तथा उनकी अपेक्षा मद्य में और मद्य की अपेक्षा विष में इन गुणों की तीव्रता अधिक पायी जाती है। यही कारण है कि तैल आदि के सेवन से मूर्च्छा नही होती

---

१. रूक्षमुष्णं तथा तीक्ष्णं सूक्ष्ममाशु व्यवायि च।
विकासि विशदं चैव लघ्वपाकि च तत्स्मृतम् ॥ ( सु० क. २ )

और इनके सेवन से हो जाती है। मद्य का कुछ काल मे पाक हो जाने से मद्यज मूर्च्छा स्वयमेव शान्त हो जाती है, किन्तु अपाकि गुण के कारण विष का परिपाक शरीर मे नही होता, अत एव किसी विरुद्ध-क्रियाकारी ( Antidote ) ओषधि के सेवन अथवा विष-निर्हरण के विना विषजन्य मूर्च्छा की शान्ति नही होती। भाग या अलकोहल सदृश-मादक द्रव्योका पाक कुछ काल में हो जाता है अतः इनसे उत्पन्न होने वाली मूर्च्छा भी कुछ काल तक ही रहती है। यही कारण है कि मद्य सदा मारक नहीं होता जब कि विष मारक है। दोनों के इसी अन्तर का प्रतिपादन तन्त्रान्तर मे **'ये विषस्य गुणाः प्रोक्ताः'** आदि वचन से किया है।

अलकोहल, क्लोरोफार्म, अफीम, ईथर, क्लोरल हाइड्रेट तथा ब्रोमाइड जैसे सार्वदैहिकसंज्ञाहर ( General anaesthetics ) और निद्राकर ( Hypnotics ) को इसी श्रेणी में समझा जा सकता है। इनके अतिरिक्त अन्य सभी स्थावर और जगम विष भी सद्यः या कुछ कालान्तर में विषजन्य मूर्च्छा को उत्पन्न करते हैं। इनमें से कुछ द्रव्य साक्षात् मस्तिष्क पर, कुछ हृदय तथा रक्तवाहिनियों पर प्रभाव डालकर मूर्च्छा को उत्पन्न करने है। रक्त में यूरिया सदृश निज विषों की उपस्थिति भी मूर्च्छा की जनक है। इन्सुलीन के अधिक सेवन से उपमधुमयता होकर मूर्च्छा उत्पन्न होती है।

**रक्तजमूर्च्छां लक्षयति—**

**स्तब्धाङ्गदृष्टिस्त्वसृजा गूढोच्छ्वासश्च मूर्च्छितः ॥ १६ ॥**

रक्तज मूर्च्छा में अङ्ग जकडे रहते हैं तथा आखों की टकटकी बंधी रहती है, रोगी श्वास गहरा लेता है॥ १६ ॥

**मद्यजमूर्च्छां लक्षयति—**

**मद्येन विलपञ्शेते नष्टविभ्रान्तमानसः ।**
**गात्राणि विक्षिपन् भूमौ जरां यावन्न याति तत् ॥ १७ ॥**

मद्यज मूर्च्छा में रोगी प्रलाप करता हुआ एवं संज्ञाहीन या विक्षिप्त चित्त होकर हाथ पैर आदि अंगों को फेकता हुआ तब तक मूर्च्छित पडा रहता है जब तक मद्य का परिपाक नहीं हो जाता है॥ १७ ॥

**विषजन्यमूर्च्छामाह—**

**वेपथुस्वप्नतृष्णाः स्युस्तमश्च विषमूर्च्छिते ।**
**वेदितव्यं तीव्रतरं यथास्वं विषलक्षणैः ॥ १८ ॥**

**( सु. उ. ४६ )**

विषजन्य मूर्च्छा में कम्पन, निद्रा, प्यास तथा तम ( आंखों के सामने अंधेरा छा जाना ) ये लक्षण होते है। विशिष्ट विष के अनुसार लक्षण भी विशिष्ट तथा मृदु, तीव्र या तीव्रतर स्वरूप के होते हैं॥ १८ ॥

**रक्तजादिमूर्च्छात्रयस्य रूपाण्याह—स्तब्धाङ्गेत्यादि मूर्च्छित इत्यन्तं रक्तजायाः। गूढोच्छ्वासश्चास्पष्टोच्छ्वासः। 'मूढ' इति पाठे संनिरुद्ध इत्यर्थ इति** जेज्जटः। **मद्येनेत्यादि तदित्यन्तं मद्यजायाः। 'नष्टविभ्रान्तमानस' इत्यत्र 'निष्टनन् भ्रान्तमानसः' इति पाठान्तरे निष्टनन् शब्दं कुर्वन्। वेपथ्वादिना विषजायाः। यथास्व विषलक्षणैरिति विषस्य मूलपत्रक्षीरादिभेदेन प्रातिस्विकं यल्लक्षणमुक्तं** सौश्रुतकल्पस्थाने ( सु. क. अ. २ ) **तल्लक्षणयुक्ता मूर्च्छा भवतीत्यर्थः ॥**

**विमर्श**—इन उपर्युक्त लक्षणों के अतिरिक्त रोगी की त्वचा पीली पड जाती है, आंखों के आगे अंधेरा छा जाता है। पसीना अधिक आता है ( यह पैत्तिक मूर्च्छा का शिविष्ट लक्षण है ) नाडी मन्द, कभी-कभी प्रतिमिनट तीस तक भी हो जाती है। प्राणदा नाडी ( Vagus ) की अतिक्रियाशीलता के कारण हृदय की गति मन्द हो जाती है एवं रक्तभार भी परिसरीय या औदरिक केशिकाओं के विस्फार के कारण घट जाता है।

प्रकृत में मद्यज तथा विषज मूर्च्छा के सामान्य रूपों का विवेचन किया गया है। विशिष्ट मद्य तथा विशिष्ट विषों के लक्षण पृथक् पृथक् होते हैं। विष के मूल पत्र आदि[1] या स्थावर-जंगम भेद से भी लक्षणों में वैशिष्ट्य पाया जाता है।

विशिष्ट मद्य और विष का निदान करने के लिये सामान्य लक्षणों के अतिरिक्त निम्न उपायों का भी अवलम्बन करना चाहिये। इनसे निदान में बहुत सहायता मिलती है।

**१. लक्षणोत्पत्ति का इतिहास**—यह जानना आवश्यक है कि लक्षण शिरःशूल से प्रारम्भ हुए या आक्षेप से अथवा अन्य किसी लक्षण से। यदि शरीर पर किसी आघात का चिह्न दिखाई पड़े तो उस पर भी ध्यान देना चाहिये। यदि हो सके तो समीप में खडे हुए लोगों से भी इस विषय में जानकारी प्राप्त करनी चाहिये। रोगी के समीप की अन्य परिस्थिति ( शराब आदि की बोतल या बिखरे हुए पदार्थ की गन्ध आदि ) से भी निश्चित निदान तक पहुँचने का प्रयत्न करना चाहिये। वृक्करोग, हृद्रोग तथा मधुमेह का इतिहास भी जानने की चेष्टा करनी चाहिये।

**२. शारीरिक परीक्षा**—चर्म के रंग की ओर ध्यान देना चाहिये। तापक्रम, नाडी की स्थिति, श्वासोच्छ्वास की गति तथा श्वास व मुख की गन्ध, एवं कनीनिका ( Pupil ) के आकार की ओर भी ध्यान देना अनिवार्य है। अफीम विष के सेवन करने से कनीनिका सूच्यग्रवत् संकुचित हो जाती है। इसके विपरीत धतूरा या बेलाडोना विष मे विस्तृत ( Dilated ) हो जाती है। रक्तस्राव के चिह्न तथा रक्तभार ( Blood pressure ) की ओर भी विशेष ध्यान देना चाहिये।

**३. प्रयोगशाला में परीक्षा**—वमन या विरेचन द्वारा निकले हुए पदार्थों की परीक्षा प्रयोगशाला में करनी चाहिये। इसके अतिरिक्त मूत्रपरीक्षा ( शर्करा के लिये ) तथा मूत्र में यूरिया एवं एसिटोन का अनुपात जानने के लिये करनी चाहिये। फिरंग के लिये वाशरमैन प्रतिक्रिया, रक्त मे यूरिया, शर्करा तथा प्राङ्गार द्विजारेय ( Co2 ) की मात्रा को जानने के लिये भी रक्त की परीक्षा करना आवश्यक है। इन परीक्षाओं के द्वारा मूर्च्छा के वास्तविक निदान का ज्ञान होने में बडी सहायता मिलती है एव आगे चिकित्सा का मार्ग भी प्रशस्त हो जाता है।

**मूर्च्छाभ्रमतन्द्रानिद्राणां भेदमाह—**

**मूर्च्छा पित्ततमःप्राया रजःपित्तानिलाद् भ्रमः ।**
**तमोवातकफात्तन्द्रा निद्रा श्लेष्मतमोभवा ॥ १९ ॥**

तमोगुणयुक्त पित्त से मूर्च्छा तथा रजोगुणयुक्त वात और पित्त से भ्रम की उत्पत्ति होती है। इसी प्रकार तमोगुणयुक्त वात और कफ से तन्द्रा तथा तमोगुणयुक्त श्लेष्मा से निद्रा की उत्पत्ति होती है ॥ १९ ॥

**संज्ञानाशसाधर्म्येऽपि मूर्च्छादीनां को भेदः ? इत्याह—मूर्च्छा पित्ततमःप्रायेत्यादि । तमोवातकफादिति समाहारद्वन्द्वः । निद्रातन्द्रयोश्चैतानि कारणानि व्यस्तसमस्तानि,**

---

१. मूलं पत्रं फलं पुष्पं त्वक् क्षीरं सार एव च ।
निर्यासो धातवश्चैव कन्दश्च दशमः स्मृतः ॥ ( सु. क. १ )

**तेन** सुश्रुतेन **यदतिलङ्घितलक्षणे निद्रातन्द्रे पठिते ते[1] विनैव कफात्, अतिलङ्घनस्य श्लेष्मक्षयहेतुत्वात् ॥ १९ ॥**

**विमर्श**—न्यूनाधिक मात्रा में संज्ञानाश की दृष्टि से मूर्च्छा, भ्रम, तन्द्रा और निद्रा ये चारो अवस्थायें समान हैं। इन सभी में शरीर एव मन दोनों ही दोषों से आवृत रहते हैं। मूर्च्छा की उत्पत्ति में मानसिक दोष तम तथा शारीरिक दोष पित्त की उल्वणता का रहना अनिवार्य है। पित्त की प्रधानता रहने परभी शरीर के अन्य दोष भी इसकी उत्पत्ति में सहायक होते है। संज्ञावाही नाडी तथा मन के बाह्य एव आभ्यन्तर अधिष्ठानों में तमोगुण से अवरोध होने पर मूर्च्छा होती है। तम का दूसरा नाम अज्ञान भी है अतः इसके कारण उक्त अवस्था में सुख तथा दुःख का विवेक भी नष्ट हो जाता है। सांख्यकारिकाकार ने—**'गुरु वरणकमेव तमः'**के द्वारा तमको वरणक या सम्पूर्ण ज्ञान शक्ति को लुप्त कर देने वाला कहा है। मूर्च्छा में भी अनुभव शक्ति का पूर्णतया नाश हो जाता है। पित्त की विशेषता के कारण ही मूर्च्छा में शीतोपचार किये जाते है एवं उसी से लाभ भी होता है; क्योंकि—**'वृद्धिः समानैः सर्वेषां विपरीतैर्विपर्ययः'** अथवा **'समानैः सर्वभावानां वृद्धिर्हानिर्विपर्ययात्'**। निद्रा, तन्द्रा और भ्रम में उत्तरोत्तर तम की अल्पता होनेसे अचेतनता भी उसी क्रम से अल्प होती है।

भ्रमरोगमाह—

**( चक्रवद् भ्रमतो गात्रं भूमौ पतति सर्वदा ।**
**भ्रमरोग इति ज्ञेयो रजःपित्तानिलात्मकः ॥ १ ॥ )**

भ्रमरोग में रोगी का शरीर-मुख्यतः सिर घूमता है तथा वह चक्कर खाकर भूमि पर बार-बार गिरता है। इस रोग में रजोगुण तथा वात और पित्त का प्राधान्य रहता है ॥ १ ॥ )

**विमर्शः**—इस रोग में मानसिक दोष रज तथा शारीरिक दोष वात और पित्त रहते हैं। इस अवस्था में तमोगुण की अल्पता से चेतना का नाश नहीं होता अतः रोगी शरीर एवं मस्तिष्क में होनेवाली चक्कर की क्रिया का अनुभव भलीभाँति करता है। रोगी को अपने शरीर के अतिरिक्त दृश्यमान जगत की प्रत्येक वस्तु भी घूमती हुई सी दिखायी देती है।

भ्रम रोग को पाश्चात्त्य ग्रन्थों में वर्टाइगो ( Vertigo )कहा जाता है। सिर में चक्कर आना तथा शरीर और दृश्य वस्तुओं का घूमते हुए दीखना इसके प्रधान लक्षण हैं। यह रोग निम्नलिखित अवस्थाओं में पाया जाता है—

१. श्रुति नाडी की तुम्बिकाभिगा शाखागत विकृति ( In the diseases of the vestibular nerve ) इसका वर्णन करते हुए प्राइस ने कहा है—

The most prominent symptom which results from lesions of the vestibular nerve is vertigo. The word by derivation meens 'a turning' and with vertigo of labyrinthine and vestibular nerve origine there is always a sense of rotation, either of the surroundings or of the patient himself. तात्पर्य यह कि उक्त नाडी में विकृति होने से जो भ्रम होता है उसमें रोगी को अपना शरीर तथा सम्पूर्ण दृश्य वस्तुयें घूमती हुई सी दिखायी देती हैं।

२. लघुमस्तिष्कगत विकृति ( Cerebellar apoplexy ) अनुमस्तिष्कगा धमनी ( Cerebellar artery ) में अवरोध होने से यह अवस्था उत्पन्न होती है।

३. मस्तिष्कगत अर्बुद के कारण भी भ्रम रोग होता है।

---

१. 'तेनैव कफात्' इति क।

इस प्रकार माधव तथा प्राइस के लक्षणों में बहुत साम्य है। प्राचीनों ने इसको स्वतन्त्र रोग भी माना है जब कि पाश्चात्त्य विद्वान् इसे अनेक रोगों का लक्षण मात्र ही मानते हैं।

तन्द्रालक्षणमाह—

**इन्द्रियार्थेष्वसंवित्तिर्गौरवं जृम्भणं क्लमः।**
**निद्रार्तस्येव यस्येहा तस्य तन्द्रां विनिर्दिशेत् ॥ २० ॥**

इन्द्रियार्थों का उचित ज्ञान न होना, शरीर में भारीपन, जम्भाई तथा क्लम का होना तथा निद्रित के समान चेष्टा करना तन्द्रा के लक्षण है ॥ २० ॥

**तन्द्रालक्षणमाह—इन्द्रियार्थेष्वित्यादि। निद्राभ्रमयोस्तु लक्षणं नोक्तमिह, अतिप्रसिद्धत्वात्। निद्रा हि विप्लुतमनसः सर्वेन्द्रियाणां स्वविषयनिवृत्तिः। यदाह** चरकः—**'यदा तु मनसि क्लान्ते कर्मात्मानः क्लमान्विताः। विषयेभ्यो निवर्तन्ते तदा स्वपिति मानवः'** (च. सू. अ. २१) **इति। अत्र कर्मात्मान इन्द्रियाणि; निरिन्द्रियप्रदेशे मनसोऽवस्थितिर्निद्रेति**[1] **मतेऽप्ययमेवार्थः। निद्रातन्द्रयोस्तूक्तकारणभेदाद्भेदः उद्भूतजृम्भादेश्चानुभवसिद्धत्वादिति; तथा निद्रायामिन्द्रियमनोमोहः, तन्द्रायामिन्द्रियमोहः। भ्रमलक्षणं तु चक्रस्थितस्येव भ्रमद्वस्तुदर्शनमिति ॥ २० ॥**

**विमर्शः**—निद्रा में मन और इन्द्रियाँ दोनों ही कार्य करना बन्द कर देती हैं, किन्तु तन्द्रामें मन कार्य करता रहता है, इन्द्रियाँ ही अपना कार्य शिथिल करती हैं। तन्द्रा तमोगुणयुक्त वात और कफ से होती है अतः तमोगुण और श्लेष्मा के कारण गौरव[2] तथा [3]ग्लानि और वात के कारण जम्भाई आती है। तन्द्रा को वस्तुतः अर्धसुषुप्तावस्था (Drowsiness) कह सकते हैं। यद्यपि तन्द्रा कोई रोग नहीं है तथापि कुछ व्यक्तियों में यह अस्वाभाविक रूप से पायी जाती है अतः माधव ने इसका भी रोगविज्ञान में पाठ कर दिया है।

**निद्रालक्षणम्—यदा तु मनसि क्लान्ते कर्मात्मानः क्लमान्विताः।**
**विषयेभ्यो निवर्तन्ते तदा स्वपिति मानवः॥'**

अर्थात् मन और शरीर के थक जाने पर जब सम्पूर्ण इन्द्रिया शिथिल होकर अपना-अपना कार्य करना बन्द कर देती हैं उस समय मनुष्य सो जाता है।

मन की इन्द्रिय-व्यतिरिक्त प्रदेश में स्थिति का ही दूसरा नाम निद्रा है। जब तक इन्द्रिय और मन का सम्पर्क बना रहता है तब तक ज्ञान की परम्परा अबाधगति से चलती रहती है। यद्यपि आहार, स्वप्न और ब्रह्मचर्य इन तीन उपस्तम्भों में निद्रा को भी शरीर का पोषक होने से उपस्तम्भ माना गया है[4] तथापि निद्रा के कुछ प्रकार रोग-समूह में भी आते हैं अतः सामान्य रूप से निद्रा को प्रकृत में पढ़ा गया है। चरक तथा वाग्भट ने निद्रा सात प्रकार की माना है जो निम्न हैं—तमोभवा, श्लेष्मभवा, मनःश्रमभवा, शरीरश्रमभवा, आगन्तुकी, व्याधिजन्य तथा रात्रि-

---

१. योऽनायासः श्रमो देहे प्रवृद्धः श्वासवर्जितः। क्लमः स इति विज्ञेय इन्द्रियार्थप्रबाधकः॥

२. आर्द्रचर्मावनद्धं वा यो गात्रमभिमन्यते। तथा गुरु शिरोऽत्यर्थं गौरवं तद्विनिर्दिशेत ॥ (सु०)

३. वक्त्रे मधुरता तन्द्रा हृदयोद्वेष्टनं भ्रमः।
न चान्नमभिकाङ्क्षेत ग्लानिं त य विनिर्दिशेत् ॥ (सु०)

४. त्रय उपस्तम्भाः, आहारः, स्वप्नो, ब्रह्मचर्यम्, एभिस्त्रिभिर्युक्तियुक्तैरुपस्तम्भैरुपस्तब्धं बलवर्णोपचयोपचितमनुवर्तते यावदायुः संस्कारमहितमनुपसेवमानस्य।

---

१. 'निद्राऽतिविद्रुतमनसः' इति क। २. 'तन्द्रायां मनोमोहः' इति क।

जन्य। इनमे रात्रिजन्य निद्रा को ही भूतधात्री या उपस्तम्भ स्वरूप माना गया है। शेष सब प्रकार की निद्रायें व्याधि के अन्तर्गत ही समझनी चाहिये[१]। माधव ने निद्रा को श्लेष्मतमोभवा कहा है अतः उसे रोगस्वरूप ही समझना चाहिये। सुश्रुत ने तामसी, वैकारिकी तथा स्वाभाविकी भेद से निद्रा के तीन भेद ही माना है। सुश्रुतोक्त तामसी निद्रा के लक्षण वाग्भटोक्त सन्यास से मिलते है। उसका वर्णन संन्यास प्रकरण में किया जायगा।

**स्वाभाविकी निद्रा—निद्रां तु वैष्णवीं पाप्मानमुपदिशन्ति, सा स्वभावत एव सर्व-प्राणिनोऽभिस्पृशति'** पोषण स्वभाव वाली होने से इसे वैष्णवी कहते हैं, वस्तुतः यही उपस्तम्भ-स्वरूप निद्रा है।

**वैकारिकी निद्रा—'क्षीणश्लेष्मणामनिलबहुलानां च नैव सा वैकारिकी'**। वस्तुतः यह निद्रा न होकर निद्रानाश का कारण मात्र है। अथवा इन प्राणियों में रात्रि में न होकर अन्य काल में होनेवाली निद्रा वैकारिकी कही जा सकती है।

मूर्च्छा से पृथक्करण तथा व्याध्यनुवर्तिनी निद्रा का स्मरण कराने के ध्येय से ही माधव ने निद्रा का सक्षेप में उल्लेख किया है।

**संन्यासस्य मदमूर्च्छाभ्यां भेदं प्रदर्शयति—**

**दोषेषु मदमूर्च्छायाः कृतवेगेषु देहिनाम्।**
**स्वयमेवोपशाम्यन्ति संन्यासो नौषधैर्विना ॥ २१ ॥**

( अ. हृ. नि. ६ )

मद तथा सब प्रकार की मूर्च्छायें दोषों का वेग शान्त होने पर औषध के विना स्वयमेव शान्त हो जाती है किन्तु सन्यास रोग उपयुक्त चिकित्सा के बिना ठीक नही हो सकता ॥ २१ ॥

**संन्यासस्य मूर्च्छादिभ्यो भेदमाह—दोषेष्वित्यादि ॥ २१ ॥**

**विमर्शः**—अल्पदोष या मस्तिष्क में आवस्थिक रक्त की कमी होने से मूर्च्छा होती है, यह कुछ समय तक रहती है एवं विना उपचार किये ही कारण के निवृत्त हो जाने पर स्वयमेव दूर हो जाती है। किन्तु प्रबल दोष के कारण उत्पन्न संन्यास औषधोपचार के विना शान्त नहीं होता है।

**संन्यासस्य स्वरूपमाह—**

**वाग्देहमनसां चेष्टामाक्षिप्यातिबला मलाः।**
**संन्यस्यन्त्यबलं जन्तुं प्राणायतनमाश्रिताः ॥ २२ ॥**
**स ना संन्याससंन्यस्तः काष्ठीभूतो मृतोपमः।**
**प्राणैर्विमुच्यते शीघ्रं मुक्त्वा सद्यःफलां क्रियाम् ॥ २३ ॥**

( अ. हृ. नि. ६ )

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने मूर्च्छाभ्रमनिद्रासंन्यासनिदानं समाप्तम्।**

---

१. रात्रिस्वभावप्रभवा मता या तां भूतधात्रीं प्रवदन्ति निद्राम्।
तमोभवामाहुरघस्य मूलं शेषं पुनर्व्याधिषु निर्दिशन्ति ॥

---

१. कृतवेगेष्विति वेग कृत्वा क्षीणबलेषु, वेगो हि दोषाणां बलक्षयकारणं भवति। यदुक्तं विषम-ज्वरे-'कृत्वा वेगं गतबलाः'-इत्यादि। हृतवेगेष्विति पाठान्तरम् ॥

दुर्बल मनुष्य के बहुत बढ़े हुए दोष जब प्राणायतन में पहुँचकर वाणी, शरीर तथा मन की क्रियाओं को अवरुद्ध कर देते हैं तो रोगी अचेतन हो जाता है इसे संन्यास कहते हैं। इस अवस्था में रोगी सूखे काष्ठ अथवा मुरदे के समान रहता है और यदि तत्काल लाभ पहुँचाने वाली चिकित्सा न की जाय तो रोगी शीघ्र ही मर जाता है॥ २२-२३॥

**तल्लक्षणमाह—वागित्यादि। अतिबला इत्यनेन मूर्च्छायाः प्रारम्भकदोषेभ्योऽधिकत्वेन प्रवृद्धा दोषास्तमश्चेति बोधयति। संन्यस्यन्ति मोहयन्ति। स ना पुरुषः, संन्याससंन्यस्तः संन्यासपीडितः काष्ठीभूत इति अत्यन्तनिष्क्रियत्वेन अकाष्ठ एव काष्ठवद्भूतः। अत एव मृतोपम इति। मुक्त्वा सद्यःफलां क्रियामिति सूचीव्यधनाञ्जनात्पीडशूकशिम्बीफलाव-घर्षणादिरूपा क्रिया यदि न क्रियते तदा प्राणैर्विमुच्यते, अन्यथा तु वतीति॥ २२-२३॥**

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां मूर्च्छा भ्रमनिद्रातन्द्रासंन्यासनिदानं समाप्तम्।**

**विमर्श—**संन्यास को गम्भीर मूर्च्छा भी कह सकते हैं। मूर्च्छा की अपेक्षा इसमें कारण तथा लक्षणों की प्रबलता रहती है[1]। सन्यास में दोषों के प्राबल्य से मन सहित दस इन्द्रिया, सम्पूर्ण शरीर एवं प्राणवाही स्रोतों की क्रियायें विलुप्त हो जाती हैं। प्राणवाही स्रोतों के भी आक्रान्त होने से मनुष्य की दशा बहुत बिगड़ जाती है एव वह मृतवत या काष्ठवत् प्रतीत होता है। सुश्रुतोक्त तामसी निद्रा के लक्षण भी चरकोक्त संन्यास के समान ही हैं। वस्तुतः निद्रा का सुश्रुतोक्त तामस भेद निद्रा न होकर मृत्युपूर्वकालीन सञ्ज्ञानाश की गम्भीर स्थिति है। सुश्रुत में भी पृथक् सन्यास का वर्णन निम्न प्रकार से किया गया है—

**प्रभूतदोषस्तमसोऽतिरेकात् सम्मूर्च्छितो नैव विबुध्यते यः।**
**संन्याससंज्ञो भृशदुश्चिकित्स्यो ज्ञेयस्तदा बुद्धिमता मनुष्यः॥**

सुश्रुत दोषों तथा तम की अधिकता के परिणाम को ही सन्यास मानते है। दोष से यहाँ पर मुख्यतः कफ समझना चाहिये। तामसी निद्रा के लक्षणों से भी उक्त सम्प्राप्ति का ही ज्ञान होता है—**'तत्र यदा संज्ञावहानि स्रोतांसि तमोभूयिष्ठः श्लेष्मा प्रतिपद्यते 'तदा तामसी नाम निद्रा भवत्यनवबोधिनी सा प्रलयकाले'।** प्रलय का अर्थ मृत्यु है। अनवबोधिनी शब्द भी मृत्यु का ही सूचक है। इस प्रकार तमोगुणभूयिष्ठ श्लेष्मा जब मृत्यु से पूर्व संज्ञावाही स्रोतों मे प्रविष्ट होता है तो तामसी निद्रा या सन्यास की अवस्था उत्पन्न होती है।

संन्यास में भी हृदय एवं मस्तिष्क दोनों की विकृति होती है, किन्तु इसमें हृदय की अपेक्षा मस्तिष्क की प्रधानता रहती है। पाश्चात्य ग्रन्थों में बताये गए कोमा ( Coma ) के लक्षण सन्यास से मिलते हैं—'Coma is a state of unnatural heavy deep and prolonged sleep often accompanied by slow stertorous or irregular breathing and frequently ending in death', ( Index of differential diagnosis by Herbert french ) अर्थात् कोमा वह असाधारण स्थिति है जिसमें मन्द एव अनियमित श्वास-प्रश्वास के साथ-साथ गम्भीर निद्रा की अवस्था रहती है। इसके होने पर रोगी की प्रायः मृत्यु हो जाती है।

संन्यास के दो मुख्य कारण हैं :—

१—मस्तिष्क में रक्त की अत्यधिक कमी।

२—रक्त में विषों की उपस्थिति।

उक्त दो अवस्थाओं में से कोई भी जिस रोग या जिस स्थिति में पायी जाती है उसमें संन्यास का होना भी अनिवार्य है।

---

१ यथोत्तरं बलाधिक्यं हेतुलिङ्गोपशान्तिषु' ( चरकः )

१. मस्तिष्क में रक्त की साधारण कमी से मूर्च्छा होती है, यही कमी जब सीमा को अतिक्रान्त कर जाती है तो संन्यास को उत्पन्न करती है पाण्डुरोग तथा अत्यधिक रक्तस्राव ( Severe haemorrhage ) के कारण मस्तिष्क में रक्ताल्पता होती है। इनके अतिरिक्त भय, शोक आदि मानसिक तथा अत्यधिक ताप आदि भौतिक कारणों से भी परिसरीय-केशिकाविस्फार के कारण मस्तिष्क में रक्ताल्पता होती है। मानसिक कारणों में घात ( Shock ) प्रधान है। इन कारणों से रक्ताल्पता होने पर मस्तिष्क के आज्ञावाहक व संज्ञावाहक क्षेत्र क्रिया करना पूर्णतया बन्द कर देते हैं। अंशुघात ( Sun-stroke ) में ताप की अधिकता के कारण मस्तिष्क की रक्तवाहिनियों में रक्त जमने से मस्तिष्क की कोषायें भी नष्ट होने लगती हैं, परिणामस्वरूप ज्ञान का पूर्णतया लोप होने से संन्यास उत्पन्न होता है।

२. रक्त में विषों की उपस्थिति से भी मस्तिष्क पर प्रभाव होकर संन्यास उत्पन्न होता है। रक्त में विषोत्पत्तिपूर्वक संन्यास के उत्पादक निम्न रोग हैं—

(क) **मधुमेहजन्य संन्यास**—मधुमेह अग्न्याशय-सम्बन्धी रोग है। विकृत हो जाने पर अग्न्याशय से मधुनिषूदिनी ( Insulin ) का स्राव कम या बन्द हो जाता है। इसके अभाव से प्राङ्गोदीय ( Carbohydrate ) का समावर्त (Metabolism) ठीक नहीं हो पाता। परिणामस्वरूप रक्तगत शर्करा की मात्रा बढ़ जाती है एवं वृक्क देहली मर्यादा ( Renal threshold ) से अधिक होने पर मूत्रद्वारा भी उत्सृष्ट होने लगती है। रक्तगत शर्करा की साधारण मात्रा ०·०८ से ०·१ प्रतिशत तक रहती है। ०·१८ तक होने पर भी वृक्क द्वारा उत्सृष्ट नहीं होती। यह वृक्क देहली की अधिकतम मर्यादा है। इससे अधिक होने पर ही उसका उत्सर्ग मूत्र द्वारा होने लगता है। इस प्रकार अग्न्याशय की विकृति होने पर प्राङ्गोदीय ( Carbohydrate ) का समवर्त पूर्णतया नहीं होता, अतः शारीरिक यन्त्र शक्ति प्राप्त करने के निमित्त वसा का उपयोग अधिक मात्रा मे करने लगता है। वसा का अधिक उपयोग होनेसे रक्त में अम्लमय पदार्थों ( ketone bodies ) की वृद्धि होने लगती है, जिसका परिणाम भयंकर अम्लोत्कर्ष ( Ketosis ) है। मधुमेहजन्य सन्यास को उत्पन्न करने वाले ये अम्लमय पदार्थ ही हैं। जैसा कि हैलिबर्टन महोदय ने कहा भी है—

The ketone bodies are most important in the disease. Aceto-acetic acid is particulrlay toxic, it is thought because of enabolic form in which it may occur. It is a general nervous depressant, first causing unconciousness or coma and eventually death from paralysis of the respiratory center.

(ख) **उपमधुमयता** ( Hypoglycaemia )-**जन्य संन्यास**—रक्तगत शर्करा की अत्यधिक कमी से भी संन्यास की उत्पत्ति होती है। कभी-कभी मधुमेह की चिकित्सा में मधुनिषूदिनी ( Insulin ) का अधिक मात्रा में प्रयोग कर देने पर भी संन्यास के लक्षण प्रकट होते हैं।

(ग) **मदात्यय** (Acute alcoholic poisoning ) अत्यधिक मात्रा में मद्यपान करने से भी संन्यास के तीव्र लक्षण व्यक्त होते हैं। आमाशय की श्लेष्मकला में शोथ हो जाता है तथा हृदय का दक्षिण भाग कार्य करना बन्द कर देता है। वातनाडी संस्थान में सुषुम्नाजल ( Cerebro-spinal fluid ) की मात्रा बढ़ी हुई पायी जाती है। संन्यास का यही मुख्य उत्पादक हेतु है।

इन रोगों के अतिरिक्त प्राङ्गार एकजारेय विष ( Carbon monoxide poisoning ), मस्तिष्कावरणशोथ ( Meningitis ) तथा मस्तिष्क की रक्तवाहिनी में अवरोध होने से भी संन्यास की अवस्था उत्पन्न होती है। रक्त का अत्यधिक दाब ( High B, P, ) होने से भी संन्यास होता है। मूत्रविषमयता ( Uraemia ) भी संन्यास का उत्पादक है।

**प्राणायतनमाश्रिताः**—प्राणायतनका व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ मर्मसामान्य है, किन्तु **'सामान्याद्विशेषो गरीयान्'** इस न्याय के अनुसार चरक-प्रतिपादित दस प्राणायतनों[1] का ही ग्रहण करना पर्याप्त है। अन्य सबकी विकृति का परिणाम हृदय एव मस्तिष्क के द्वारा ही व्यक्त होता है अतः सन्दर्भानुसार प्राणायतन शब्दसे इन्हीं दोनों विशेषतः शिर या मस्तिष्क[2] का ग्रहण करना उचित है। इन दोनों के अविकृत रहने पर शरीर के सभी अग अविकृत रह सकते है। इनकी किञ्चिन्मात्र विकृति भी सबकी क्रियाओं को उच्छृङ्खल बना सकती है। प्राणायतनो में परिगणित मूर्धा एवं शंख शब्द से मस्तिष्क का ग्रहण करना चाहिये; क्योंकि सिर पर तीव्र आघात के कारण ही संन्यास के लक्षण व्यक्त होते हैं। मस्तिष्क एवं हृदय के अतिरिक्त परिगणित आठ प्राणायतन गौण है। इन आठों की विकृति भी हृदय एवं मस्तिष्क पर प्रभाव डालकर ही संन्यास को उत्पन्न करती है। प्राणायतनों में परिगणित शुक्र शब्द से उसकी उत्पत्ति के स्थान वृषणग्रन्थि ( Testes ) का ग्रहण करना चाहिए। कतिपय विद्वान् पौरुषग्रन्थि ( Prostate ) को शुक्र का स्थान एव उससे निकलनेवाले स्राव को ही शुक्र मानते हैं। वस्तुतः वृषण ग्रन्थि से बनकर निकलने वाले पुरुष-बीज ( Spermatozoon ) एव उसके अन्तःस्राव ( Internal secretion ) को ही शुक्र संज्ञा देनी चाहिए।

वृषणग्रन्थि से निकलने वाले पुरुषबीज एवं अन्तःस्राव को शुक्र मानने मे हेतु—

१. शुक्र के द्वारा सन्तानोत्पत्ति मानी गयी है, यह पुरुषबीज के द्वारा ही होती है पौरुषग्रन्थि ( Prostate ) के स्राव से नहीं। वह तो केवल पुरुषबीज को गर्भाशय तक पहुँचाने का साधन मात्र है। अतः सन्तानोत्पादक होने से पुरुषबीज तथा उसके आश्रय वृषणग्रन्थि को ही शुक्र संज्ञा से ग्रहण करना चाहिए।

२. वृषणग्रन्थि से निकलने वाले अन्तःस्राव के द्वारा सम्पूर्ण शरीर की वृद्धि तथा पौरुष चिह्नों ( वस्तिप्रदेश में बाल, दाढी तथा मूँछों के बाल, शब्द गाम्भीर्य आदि ) की अभिव्यक्ति भी होती है। इसके अन्तःस्राव के अभाव में पौरुष चिह्नों की अभिव्यक्ति नहीं होती। इस प्रकार अन्वय-व्यतिरेक से वृषणग्रन्थि का शुक्रस्थान होना सिद्ध है। वृषणग्रन्थि ही सबका पोषण करती है। अतः यदि पुरुषबीज को उत्पादक वीर्य एवं अन्तःस्राव को सर्वशरीर-पोषक एवं व्यापक वीर्य कहा जाय तो उचित ही है। प्राचीन ग्रन्थों में पुरुषत्व की कमी को दूर करने के लिये विविध प्रकारके अण्डों ( जो कि शुक्र के प्रतिनिधि स्वरूप ही होते हैं ) का प्रयोग करने का उपदेश किया है। आधुनिक काल की हारमोन चिकित्सा ( Harmone-therapy ) भी इसका ही ज्वलन्त उदाहरण है। स्त्रियों में बीजग्रन्थि ( Ovary ) ही शुक्र का स्थान है तथा उससे निकलने वाले अन्तःस्राव ( Hurmones ) तथा स्त्री-बीज ( Ovum ) ही शुक्र है। स्त्रियों में इसका कार्य प्रायः वृषणग्रन्थि के समान ही होता है।

**ओज**—ओज नाम से ग्रहण की जानेवाली कोई एक ही वस्तु पाश्चात्त्य ग्रन्थों में उपलब्ध नहीं होती। आयुर्वेद ने इसे सब धातुओं का सार माना है—**रसादिशुक्रान्तानां धातूनां यत्परं तेजस्तत्खल्वोजस्तदेव च बलम्** ॥ सु० सू० १५। चरक ने भी कहा है—

---

१. 'दश प्राणायतनानि, तद्यथा—मूर्धा, कण्ठो, हृदयं, नाभिः, गुदं, वस्तिः, ओजः, शुक्रं, शोणितम्, मांसमिति'। ( च० शा० ६ )

तथा च—दशैवायतनान्याहुः प्राणा येषु प्रतिष्ठिताः।
शंखौ मर्मत्रयं कण्ठो रक्तं शुक्रौजसी गुदम् ॥ ( च० सू० २९ )

२ प्राणाः प्राणभृतां यत्र श्रिताः सर्वेन्द्रियाणि च।
यदुत्तमाङ्गमङ्गानां शिरस्तदभिधीयते ॥

**येनौजसा वर्तयन्ति प्रीणिताः सर्वजन्तवः ।**
**यदृते सर्वभूतानां जीवितं नावतिष्ठते ॥**

उक्त श्लोक के द्वारा कहा है कि इसके रहने पर पुष्टि तथा जीवन निर्भर है। इसके न रहने पर जीवन भी नही रह सकता। यही गर्भोत्पत्ति में भी कारण है, इसके बिना शुक्र और शोणित में जीव का प्रवेश नही हो सकता[1]। धमनियो में स्पन्दन की शक्ति प्रदान करने वाला भी ओज ही है[2]। चरक ने ओज का स्थान हृदय को माना है **'तत्परस्यौजसः स्थानं तत्र चैतन्यसंग्रहः'**। गर्भ में आठवे मास मे गर्भवती स्त्रियों के ओज का ह्रास होता है अतः उक्त काल में गर्भिणी को ओजस्य पदार्थों के सेवन का उपदेश शास्त्रो मे किया गया है। विष आदि से हृदयस्थ ओज का नाश होने से सन्यास उत्पन्न होता है। ओज का स्वरूप वर्णन करते हुए चरक ने कहा है-**हृदि तिष्ठति यच्छुद्धं रक्तमीषत्सपीतकम् । तथा-प्राणाश्रयस्यौजसोऽष्टौ बिन्दवो हृदयाश्रिताः ॥**

हृदयस्थ ओज का वर्ण रक्तपीत होता है। हृदय में इसकी मात्रा अष्टबिन्दु प्रमाण मानी है। यहाँ बिन्दु शब्द कर्ष का पर्यायवाची है। समस्त शरीर में व्याप्त ओज की राशि अर्धाञ्जलि प्रमाण मानी गयी है। अर्धाञ्जलि में भी आठ तोले ही होते हैं अतः दोनों मतों में कोई अन्तर नही है। कुछ लोग ओज के पर और अपर दो भेद मानते हैं और प्रथम की राशि आठ बिन्दु ( बूँदे ) और स्थान हृदय तथा द्वितीय की राशि अर्धाञ्जलि और स्थान समस्त शरीर मानते हैं। आधुनिक दृष्टि से ओज शब्द से किसे मानना चाहिए इस सम्बन्ध में बहुत मतभेद हैं। इस सम्बन्ध का विवेचन स्वतन्त्र रूप से ही सम्भव है। सामान्य रूप से समस्त शरीर में व्याप्त विभिन्न कोषाणुवों ( Cells ) में निहित जीवद्रव्य ( Protoplasm ) को अथवा उसके केन्द्रक ( Neuleolus ) गत सारको ओज मान सकते हैं।

प्राचीन सिद्धान्त के अनुसार हृदय ही चेतना का भी स्थान है—

**हृदयं चेतनास्थानमुक्तं सुश्रुत देहिनाम् ।**
**तमोऽभिभूते तस्मिंस्तु निद्रा विशति देहिनाम् ॥**

आधुनिक विद्वान् मस्तिष्क को ही चेतना का स्थान मानते है। इस विषय पर पीछे पर्याप्त प्रकाश डाला जा चुका है। उपनिषत्कारों ने भी हृदय को ही चेतना का स्थान माना है—

**अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषोऽन्तरात्मा सदा जनानां हृदये सन्निविष्टः, तथा हृदि ह्येष आत्मा ।**

**मुक्त्वा सद्यःफलां क्रियाम्**—यदि इस रोग में सद्यः फलदायिनी क्रियायें न की जायें तो रोगी की मृत्यु हो सकती है। सुई चुभाना, तीक्ष्ण अंजन व अवपीड नस्य आदि सद्यः फलप्रद क्रियायें हैं। सुश्रुत ने भी कहा है—**तीक्ष्णाञ्जनाभ्यञ्जनधूमयोगैस्तथा नखाभ्यन्तरतोत्रपातैः, वादित्रगीतानुनयैरपूर्वैर्विघट्टनैर्गुप्तफलावघर्षैः ।** ( सु. उ. त. अ. ४६ )

इन सब क्रियाओं की प्रतिक्रियास्वरूप उत्पन्न प्रत्यावर्तन क्रिया ( Reflex action ) द्वारा मूर्च्छा को दूर किया जाता है। इसके अतिरिक्त रक्ताधिक्यजन्य संन्यास में चरक ने रक्तावसेचन का भी निर्देश किया है—

**रक्तावसेकाच्छास्त्राणां सतां सत्त्ववतामपि ।**
**सेवनान्मदमूर्च्छायाः प्रशाम्यन्ति शरीरिणाम् ॥** ( च. सू. २४ )

**समाप्तं चेदं मूर्च्छाभ्रमादिनिदानम् ।**



---

१. यत्सारमादौ गर्भस्य यत्तद्गर्भरसाद्रसः। सवर्तमानं हृदयं समाविशति यत्पुरा । यस्य नाशात्तु नाशोऽस्ति धारि यद्हृदयाश्रितम् । यच्छरीररसस्नेहः प्राणा यत्र प्रतिष्ठिताः ॥ (च० सू० ३०)

२. 'तत्फला बहुधा वा ताः फलन्तीति महाफलाः' । ( च० सू० ३० )

# अथ पानात्ययपरमदपानाजीर्णपानविभ्रमनिदानम्

मदात्ययहेतुमाह—

**ये विषस्य गुणाः प्रोक्तास्तेऽपि मद्ये प्रतिष्ठिताः ।**
**तेन मिथ्योपयुक्तेन भवत्युग्रो मदात्ययः ॥ १ ॥**

विष में जो गुण बताये गये हैं, वे मद्य में भी होते हैं। अतः मद्य का विधिविपरीत सेवन करने से उग्रस्वरूप का मदात्यय रोग होता है ॥ १ ॥

**'मूर्च्छा मद्येन च विषेण च'–इति वचनान्मूर्च्छानन्तरं मद्यविकारान् मदात्ययादीनाह । ननु, कथं मद्यं मोहयतीत्याह–ये विषस्येत्यादि । ते च विषगुणा मूर्च्छाध्याये निदर्शिताः । मिथ्योपयुक्तेनेति अन्यथाविधिपीतेन, विधिश्चायं तद्यथा[1]–कुसुमितलतोपगूढैः प्ररूढनिरन्तरनवाङ्कुरनिकररोमाञ्चैर्मधुकरमधुरझङ्कारसीत्कारैर्मुक्तकण्ठकलकण्ठकूजितैर्दक्षिणसमीरणसमुल्लसितपल्लवकरप्रचारैस्तरुणतरुभिरुपक्रान्तरतिभिरतिशोभनेषु तुषारकरकिरणराजिपराजिताशेषतापदोषेषु[2] प्रदेशेषु शृङ्गाररससमुचितालङ्कृतिकमनीयकामिनीसेवितं ललितललनोपनीयमानं सुरभिरुचिररूपरसोपदेशं कं नाम परिमितं परार्ध्यमधुपानं न सुखयति ? चरके तु विस्तरेणैतदुक्तम् ॥ १ ॥**

**विमर्श**—चरक तथा सुश्रुत के अनुसार विष के दस लक्षणों का वर्णन विषज तथा मद्यज मूर्च्छा के प्रकरण में किया जा चुका है। तमोगुण प्रधान होने से जो द्रव्य बुद्धि का नाश करके मद या नशे को उत्पन्न करता है इसे मद्य, मदकारी या मादक द्रव्य कहते हैं। जैसे विविध प्रकार की सुरा आदि–

'बुद्धिं लुम्पति यद् द्रव्यं मदकारी तदुच्यते ।
तमोगुणप्रधानं च यथा मद्यं सुरादिकम् ॥ (शा. सं. प्र. खं. अ. ४)

मद्य चरक के अनुसार लघु, उष्ण, तीक्ष्ण, सूक्ष्म, अम्ल, व्यवायि, आशुग, रूक्ष, विकासि तथा विशद इन दश गुणों से युक्त होता है[3]। सुश्रुत ने मद्य के आठ ही गुण माने हैं[4]। किन्तु

---

१. अस्याग्रे कपुस्तके–'शुद्धकायः पिबेत्प्रातः सोपदंशं पलद्वयम् । मध्याह्ने द्विगुणं तच्च स्निग्धाहारेण पाययेत् । प्रदोषेऽष्टपलं तद्वन्मात्रा मद्यरसायने ॥ वामे रामा रमणकुशला दक्षिणे पानपात्रं चाग्रे शृत्वा मरिचलवणैश्छागलं भृष्टमांसम् । वीणानादैः परभृतकृतैः काकलीगीतयुक्तैः सोऽयं धन्यः पिबति मदिरां भैरवो यस्य तुष्टः'–इत्यधिकः पाठ उपलभ्यते ।

२. 'प्रदोषेषु, इति क ।

३. लघूष्णतीक्ष्णसूक्ष्माम्लव्यवाय्याशुगमेव च ।
रूक्षं विकासि विशदं मद्यं दशगुणं स्मृतम् ॥ ( चरक )

४. मद्यमुष्णं तथा तीक्ष्णं सूक्ष्मं विशदमेव च ।
रूक्षमाशुकरं चैव व्यवायि च विकासि च ॥ ( सुश्रुतः )

लघु—यह गुण गुरु से विपरीत है तथा शरीर को हल्का एवं कृश करना इसका कार्य है।

रूक्ष—यह गुण स्निग्ध के विरुद्ध कार्य करने वाला है। इसमें जल को शोषण करने की शक्ति निहित रहती है। मद्य भी आग्नेय गुण प्रधान होने के कारण जल के आकर्षण ( Affinity for water ) की शक्ति रखता है।

आशु—जो द्रव्य अपने शीघ्रत्व गुण के कारण शरीर में शीघ्रता से फैलकर क्रिया करता है उसे आशुग कहते है 'आशुकारि तथाऽऽशुत्वाद्धावत्यम्भसि तैलवत्' ( सु. सू. ४६ ) मुखद्वारा ग्रहण

मद्य का अम्ल गुण दोनों संहिताओं मे स्वीकार किया गया है। एक स्थल में तो **'सर्वेषामम्लजातीनां मद्यं मूर्ध्नि व्यवस्थितम्'** के द्वारा मद्य को सर्वोत्कृष्ट अम्ल माना गया है। अम्ल गुण विष में नही होना इस तथ्य का स्पष्टीकरण चरक ने विष के लिये अनिर्देश्य रस कहकर कर किया है।

**तेन मिथ्योपयुक्तेनेति—'विधिना मात्रया काले'** आदि श्लोक के द्वारा आगे प्रतिपादित विधि के विपरीत मद्यपान करने से उक्तगुणों वाला मद्य हृदय में प्रविष्ट होकर अपने विपरीत ओज के गुरु, शीत, मृदु, श्लक्ष्ण, बहल, मधुर, स्थिर, प्रसन्न, पिच्छिल तथा स्निग्ध इन दस गुणों को नष्ट करके हृदय को विकृत कर देता है। तथा उसके आश्रित मन या मस्तिष्क को भी क्षुभित करके

---

किया हुआ मद्य बृहदन्त्र में पहुँचने से पूर्व ही २०% आमाशय तथा शेष क्षुद्रान्त्र के द्वारा प्रचूषित होकर पाँच मिनट में ही रक्त में मिल जाता है एवं शीघ्र ही शारीरिक अङ्गों पर अपना प्रभाव दिखाता है। मद्य का यही आशुगत्व है।

विशद—यह पिच्छिल से विपरीत होता है तथा इसमे भी शरीर के क्लेद का शोषण करने की शक्ति होती है—'विशदो विपरीतोऽस्मात् क्लेदाचूषणरोपणः'।

व्यवायि—जो द्रव्य पाक होने से पूर्व ही सर्वशरीर में फैलकर अपना प्रभाव दिखाने के पश्चात् पचता है उसे व्यवायी कहते हैं।

व्यवायि चाखिलं देह व्याप्य पाकाय कल्पते।

अथवा—पूर्वं व्याप्याखिलं काय ततः पाकं च गच्छति।
व्यवायि तद्यथा भङ्गा फेनं चाहिसमुद्भवम्॥ ( शा. सं. )

भांग, अफीम या मद्य अपाचित अवस्था में ही प्रचूषित होकर रक्त द्वारा सर्वशरीर के तन्तुओं में प्रविष्ट होकर अपना मदकारी प्रभाव दिखाते हैं। पाक होने से पूर्व मेद की अवस्था बनी रहती है। पाक हो जाने पर वह निवृत्त हो जाती है।

तीक्ष्ण—यह गुण पित्त प्रधान होने से दाह, पाक तथा शरीर के सोमगुण का ह्रास करता है 'दाहपाककरस्तीक्ष्णः' ( सु. )

विकासि—जो द्रव्य समस्त शरीर में अपक्वावस्था में ही फैलकर शरीर के सन्धि-बन्धनों को शिथिल करता है और धातुओं से ओज को विभक्त करके उनमें शैथिल्य उत्पन्न करता है उसे विकासि कहते हैं—

'विकासि विकसन्नेवं धातुबन्धान् विमोक्षयेत्' ( सुश्रुत )

अथवा—सन्धिबन्धांस्तु शिथिलान् यत्करोति विकासि तत्।
विश्लेष्यौजश्च धातुभ्यो यथा क्रमुककोद्रवाः॥

सूक्ष्म—जो द्रव्य देह के सूक्ष्मातिसूक्ष्म छिद्रों में भी आसानी से प्रवेश कर सके उसे सूक्ष्म कहते हैं। यथा—

देहस्य सूक्ष्मच्छिद्रेषु विशेद् यत् सूक्ष्ममुच्यते।
तद्यथा सैन्धवं क्षौद्रं निम्बतैलं रुबूद्भवम्॥

इस गुण के कारण मद्य रक्त द्वारा प्रवाहित होता हुआ शरीर की प्रत्येक कोषा के अन्दर प्रवेश कर जाता है एवं कोषास्थित जीवद्रव्य ( प्ररस = Protoplasm ) का विनाश भी करता है।

उष्ण—यह शीत से विपरीत तथा मूर्च्छा, तृषा, दाह और स्वेद को उत्पन्न करने वाला होता है। मद्य भी आग्नेयगुणप्रधान होने से इन गुणों से युक्त रहता है।

इन गुणों के अतिरिक्त मद्य शरीर के प्रोभूजिन ( Protiens ) को जमा देता है तथा शरीर की कोषाओं में उत्तेजन करके उनका विनाश भी करता है।

मदात्यय रोग को उत्पन्न करता है । इस प्रकार ओजःक्षय ही मदात्यय का प्रधान हेतु है । रस-रक्त आदि सप्त धातुओं का उत्कृष्ट तेज ही ओज या बल कहलाता है—**'रसादिशुक्रान्तां धातूनां यत्परं तेजस्तत्खल्वोजस्तदेव च बलमित्युच्यते'** (सु.सू. १५) । ओज का महत्त्व मूर्च्छादिनिदान प्रकरण में कहा गया है । यद्यपि ओज, तेज और बल तीनों अन्योन्याश्रयी, परस्परोपकारक एवं सहज होने से पर्याय रूप में भी व्यवहृत होते हैं किन्तु तत्त्वतः यह नितान्त भिन्न हैं । यथा ओज सौम्य, तेज आग्नेय और बल वायव्य होता है । शरीर की स्वाभाविक स्थिति को अक्षुण्ण बनाये रखने के लिये ओज का प्रकृत रहना अत्यन्त आवश्यक है । क्योंकि ओज के विकृत होने पर न केवल शरीर के उपचय में विकार आता है किन्तु तेज और बल भी प्रभावित होते हैं ।

मद्यपान करने से शरीर के विविध अंगों में विकृति होकर विविध रोगों की उत्पत्ति होती है जिनका कि आगे यथास्थान वर्णन किया जायगा । उन सब में मदात्यय प्रधान है । मदात्यय के लक्षणों को देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि इसका साक्षात् सम्बन्ध वातनाडी-संस्थान या मस्तिष्क से है । यह ठीक है कि मदात्ययी के हृदय आदि में भी विकृति हो सकती है फिर भी उसके लक्षण वातनाडीसस्थान के द्वारा ही व्यक्त होते हैं अतः इस रोग को मस्तिष्क सम्बन्धी ही कहा जाता है । चरक आदि प्राचीन ग्रन्थों में भी **'चेतो नयति विक्रियाम्'** अर्थात् मद्य मन या मस्तिष्क को विकृत कर देता है, इन वाक्यों से मदात्यय की मस्तिष्कजन्यता स्पष्ट प्रतिपादित की गयी है । प्राचीन आचार्यों ने हृदय को ही चेतना और ओज का स्थान कहा है —

**'रसवातादिमार्गाणां सत्त्वबुद्धीन्द्रियात्मनाम् । प्रधानस्यौजसश्चैव हृदयं स्थानमुच्यते ॥'**

वस्तुतः **'अर्थे दशमहामूलीय'** नामक अध्याय (च.सू. ३०) में हृदय का जो महत्त्व वर्णन किया गया है उसका प्रतिवाद नहीं किया जा सकता । हृदय रक्त और रस का आधार है । इनके द्वारा वह सम्पूर्ण शरीर व मस्तिष्क का पोषण करता है । हृदयस्थ रक्त को कुछ विद्वान् अष्टबिन्द्वात्मक ओज भी कहने को तैयार है, इस प्रकार भी यह ओज का भी स्थान है । ओज सम्पूर्ण धातुओं का उत्कृष्ट सार है जो कि हृदय के साथ सर्वशरीर में व्याप्त रहता है । हृदयस्थ ओज के प्रकृत रहने पर सर्वशरीरगत ओज भी प्रकृत रहता है एवं सब धातुओं तथा अंग-प्रत्यगों का प्रीणन यथाविधि अनवरत होता रहता है । मुख द्वारा ग्रहण किया हुआ मद्य आमाशय एवं क्षुद्रान्त्र से प्रचूषित होकर रस–रक्तवाहिनियों द्वारा यकृत् में होता हुआ हृदय में पहुँचता है और रक्त को दूषित करता है, जिससे उसका स्वाभाविक उत्कृष्ट तेज क्षीण हो जाता है । यही मद्यभूयिष्ट तथा ओजोविहीन रक्त मस्तिष्क में भी पहुँचता है । वहाँ भी अपने दसगुणों से ओज के दसों गुणों को क्षुभित करके मदात्यय रोग को उत्पन्न करता है । इसलिए जहाँ भी हृदय को मन, बुद्धि या वातवह नाड़ियों का स्थान कहा गया है वहाँ सर्वत्र ही हृदय को पोष्य-पोषक भाव से ही आश्रयस्थान मानना चाहिये आधाराधेय भाव से नहीं गर्भ के विकासावस्था में हृदय की उत्पत्ति एवं कार्य मस्तिष्क की उत्पत्ति के पूर्व ही प्रारम्भ हो जाते हैं । किन्तु मस्तिष्क की उत्पत्ति के बाद हृदय का चेतनात्मक कार्य मस्तिष्क ही करने लगता है । चेतना का मूल स्रोत होते हुए भी हृदय केवल पोषण मात्र करता हुआ चेष्टा आदि के सम्बन्ध में बहुत कुछ स्वयं भी मस्तिष्क के नियन्त्रण में चला जाता है; जिस प्रकार एक राजा अपने प्रतिनिधि या प्रधानमन्त्री को सारा कार्यभार देकर स्वयं भी उसके नियन्त्रण में रहता है । इसीलिए **'हृदयं चेतनास्थानम्'** के साथ ही **'प्राणाः प्राणभृतां यत्र श्रिताः सर्वेन्द्रियाणि**

---

१. मद्य हृदयमाविश्य स्वगुणैरोजसो गुणान् । दशभिर्दश संक्षोभ्य चेतो नयति विक्रियाम् ॥
गुरु शीतं मृदु श्लक्ष्णं बहलं मधुरं स्थिरम् ।.प्रसन्नं पिच्छिलं स्निग्धमोजो दशगुणं स्मृतम् ॥
सत्त्वं तदाश्रयं चाशु संक्षोभ्य जनयेन्मदम् । ( च. चि. २४ )

च। यदुत्तमाङ्गमङ्गानां शिरस्तदभिधियते।' यह भी स्पष्ट ही कहा है। अतः विकासावस्था में हृदय ही चेतना-स्थान होता है। किन्तु जातोत्तर मस्तिष्क ही प्रधान चेतना-स्थान हो जाता है। साथ ही दोनों किसी न किसी रूप मे अन्योन्याश्रित भी होते है। इसी आधार पर स्व० कविराज गणनाथ-सेन जी ने भी चेतना-स्थान के रूप में मस्तिष्क मे स्थित चतुर्थकोष्ठ ( 4th Ventricle ) को ब्रह्महृदय और रक्तवाहिनियों का मूलस्थान हृदय ( Heart ) माना है। इसलिए चेतना, बुद्धि या संज्ञा आदि के साथ हृदय-विकृति का जिन भी अवस्थाओं में उल्लेख है वहाँ हृदय शब्द से मुख्यतया मस्तिष्क ही ग्राह्य है।

**अतिपीतेन मद्येन विहतेनौजसा च तत्। हृदयं याति विकृतिं तत्रस्था ये च धातवः॥**

यहाँ तत्रस्था का तदाश्रिताः 'हृदयप्रदत्त पोषण पर आश्रित रहने वाले' ऐसा अर्थ करना चाहिये। इसी आशय से चक्रपाणि ने भी—**'सत्त्वस्य च ओज आश्रयः, ओज उपकार्यत्वात्'** मन को ओज तथा उसके भी आश्रय हृदय का उपकार्य या पोष्य कहा है। इसी प्रकार मस्तिष्क की विकृति भी मद की जननी है। शार्ङ्गधर ने तो स्पष्ट रूप से बुद्धि या उसके आश्रय मस्तिष्क की स्वाभाविक क्रिया का विनाश करने वाले तमोगुणप्रधान शराब जैसे द्रव्यों को मदकारी कहा है।

वस्तुतः मद्य वातनाडी तथा मस्तिष्क कोषाओं पर प्रत्यक्ष विनाशकारी प्रभाव करने वाला होने पर भी रक्त को दूषित करके ही मस्तिष्क को प्रभावित करता है। इसके अतिरिक्त आमाशय म शोथ उत्पन्न करके मस्तिष्क के पोषक तत्त्व जीवतिक्ति बी० आदि के शोषण में रुकावट डालकर भी मद्य यह कार्य करता है अतः हृदय और मस्तिष्क दोनों का ही महत्त्व समान है।

### विषतुल्यस्यापि मद्यस्य युक्तियुक्तत्वेनामृतत्वप्रतिपादनपूर्वकं रसायनताप्रतिपादनम्—

**किंतु मद्यं स्वभावेन यथैवान्नं तथा स्मृतम्।**
**अयुक्तियुक्तं रोगाय युक्तियुक्तं यथाऽमृतम्॥ २॥**
**प्राणाः प्राणभृतामन्नं तदयुक्त्या हिनस्त्यसून्।**
**विषं प्राणहरं तच्च युक्तियुक्तं रसायनम्॥ ३॥** (च. चि. १२)

स्वभावतः मद्य को अन्न के समान माना गया है। विधिपूर्वक सेवन करने पर मद्य अमृत के समान गुणकारी होता है। इसके विपरीत मनमाने तौर पर सेवन करने से वही रोगों को भी उत्पन्न करता है। जैसे अन्न प्राणियों का प्राण है किन्तु विधिविपरीत सेवन करने पर वह भी प्राणों को नष्ट कर सकता है। इसी प्रकार विष का स्वाभाविक गुण प्राणनाश करना है किन्तु युक्तिपूर्वक सेवन करने पर वह भी रसायन के समान गुणकारी होता है॥ २-३॥

**ननु, विषस्य ये गुणास्ते चेन्मद्येऽपि सन्ति, तर्हि विषवन्मद्यमनुपयोज्यं प्रसज्येत ? अत आह—किंत्वित्यादि। यथैवान्नमिति देहधारकस्वभावं तदेवायुक्तियुक्तमविधियुक्तं रोगाय; तस्मादहितमपि विशिष्टविधिनोपयुक्तं हितं, हितमप्यविधिनोपयुक्तमनर्थाय भवतीति। अत्रैव दृष्टान्तमाह—प्राणा इत्यादि। तदयुक्त्येति अतिमात्रत्वादिना विसूच्यादिकं कृत्वा मारयतीत्यर्थः। युक्तियुक्तमिति यथा चरकरसायनप्रयोगे उक्तं—'द्वौ यवावत्र हेम्नस्तु तिलं दद्याद्विषस्य च ( च. चि. अ. १ )' इति। अत्र तिलमिति तिलप्रमाणम्॥ २-३॥**

**विमर्श**—अन् प्राणने धातु से **'अनयति जीवयति यत् तदन्नम्'** इस विग्रह से अन्न शब्द सिद्ध होता है। यह शब्द रूढ होने से गोधूम आदि का तथा **'अद्यते खाद्यते यत्तदन्नं'** इस व्युत्पत्ति द्वारा

खाद्य सामान्य का भी बोधक होता है। जीवन के लिये उपयोगी खाद्यपदार्थों में प्राङ्गोदीय ( Carbohydrate ), प्रोभूजिन (Protien), वसा (Fat), तथा जीवतिक्ति ( Vitamins ) और खनिजों के अतिरिक्त मद्य (Alcohol) की भी उपस्थिति आवश्यक है। इस सिद्धान्त की मान्यता का स्रोत प्राचीन काल से ही चला आ रहा है। आधुनिक विद्वान् भी इससे सहमत हैं। एव श्रीघोष ने 'मद्य की भोजन-समता ( Food value of alcohol ) नामक शीर्षक के अन्तर्गत इस तथ्य का विस्तारपूर्वक वर्णन अनुभव एव तर्क के आधार पर बहुत सुन्दर रीति से किया है।[1] उपयोगी होने से उसको निम्न पङ्क्तियों द्वारा अविकल रूप से अनूदित करके दिया जाता है—

'मद्य का भोजन से कुछ साम्य है या नही इस विषय पर अनेक बार विवाद हो चुके हैं। मद्य को प्रोभूजिन का नियामक या रक्षक समझा जाय या नही यह प्रश्न सब से अधिक महत्त्व का है। तन्तुओं का निर्माण तथा उनकी मरम्मत करना प्रोभूजिन ( Ptotien ) का मुख्य कार्य है। वसा एव प्राङ्गोदीय ( Carbohydrate ) शरीर को उष्णता तथा शक्ति प्रदान करते हैं। चूँकि मद्य ( Alcohol ) में भूयाति ( Nitrogen ) का अश किञ्चिन्मात्रा में भी नहीं रहता अत यह प्रोभूजिन के धातुनिर्माणात्मक कार्य को नहीं कर सकता। किन्तु पान किये हुए मद्य का ९० प्रतिशत भाग रासायनिक शक्ति के द्वारा मुक्त होकर जल एवं प्राङ्गार द्विजारेय ( $CO_2$ ) में परिवर्तित होता है। यही क्रिया प्राङ्गोदीय तथा वसा के द्वारा भी होती है। इस प्रकार सेवित मद्य इन दोनों का कार्य कर सकता है। अत एव इसे अभूयात्य ( Non-Nitrogenous ) भोजन कह सकते हैं। अन्य भोज्य पदार्थों के साथ लिया गया मद्य प्राङ्गोदीय एवं वसा के साधारण व्यय को कम कर देता है जिससे वे दोनों तन्तुओं में एकत्रित होते रहते हैं। इसके साथ ही मद्य का पाचन-शोषण भी अन्य भोजन की अपेक्षा अधिक शक्ति के बिना भी अतिशीघ्र हो जाता है। इस दृष्टि से यह प्राङ्गोदीय एव वसा की अपेक्षा श्रेष्ठतर है।

यद्यपि यह सिद्ध हो चुका है कि मद्य प्रोभूजिन का कार्य नहीं करता तथापि कुछ अवस्थाओं में वसा के समान यह भी शरीर में प्रोभूजिन के व्यय को नियमित तथा कम करने में परम सहायक होता है। प्रयोगों द्वारा यह देखा गया है कि यदि भोजन से वसा की मात्रा कम कर दी जाय तो प्रोभूजिन ही वसा स्थान पर शक्ति प्रदान करने का कार्य करने लगता है। इस प्रकार प्रोभूजिन के भञ्जन से भूयाति ( Nitiogen ) का निष्क्रमण ( Excretion ) बढ़ जाता है। इस अवस्था में मद्य प्रदान करने से भूयाति का त्याग कम हो जाता है। इस उदाहरण से यह समझने में कठिनाई नहीं है कि मद्य भी वसा के समान प्रोभूजिन के व्यय को कम करता है तथा धातुओं के विनाश को भी रोकता है। इस प्रकार मद्य की अन्नतुल्यता केवल इसी दृष्टिकोण से है कि वह दूसरे भोज्य पदार्थों के साथ ग्रहण करने पर प्राङ्गोदीय एवं वसा के स्थान पर शक्तिदान तथा प्रोभूजिन की अल्पव्ययता एवं धातुओं की रक्षा रूप कार्य कर सकता है। किन्तु यह सब स्वल्पकालिक ही होता है। इसके अतिरिक्त मद्य के द्वारा प्राप्त होने वाली शक्ति निश्चित होती है, जो कि शरीर की आवश्यकता के अनुरूप कम या अधिक नही हो सकती। मद्य का संचय न होने से आपत्तिकाल में विशिष्ट शक्ति भी प्राप्त नही की जा सकती। प्राङ्गोदीय एव वसा का संचय होने से शरीर को समय पर आवश्यकतानुकूल शक्ति मिल जाती है। यही मद्य एवं भोज्य पदार्थों के इन दो प्रमुख अवयवों में मुख्य भेद है।

**अयुक्तियुक्तमिति**—भोजन और मद्य दोनों ही युक्तिपूर्वक सेवन करने पर लाभ किन्तु विधि-विरुद्ध सेवन करने पर हानि करते हैं। भोजन की युक्तियुक्तता का वर्णन चरक निम्न प्रकार से

1. Materia Medica by R. Ghosh.

करते हैं यथा—**उष्णं स्निग्धं मात्रावज्जीर्णे वीर्याविरुद्धमिष्टे देशे, इष्टसर्वोपकरणं नातिद्रुतं नातिविलम्बितमजल्पन्नहसंस्तन्मना भुञ्जीतात्मानमभिसमीक्ष्य सम्यक्**' (च. वि. १)। इसके विपरीत भोजन अयुक्तियुक्त कहलाता है। चरक ने उष्ण आदि प्रत्येक की स्वतन्त्र व्याख्या भी की है। यहाँ विस्तारभय से उनका वर्णन नहीं किया गया। युक्तियुक्त मद्य-पान की विधि व उसके शुभपरिणामों का वर्णन '**विधिना**' इत्यादि श्लोकों के द्वारा आगे किया जायगा।

आयु, बल, पुष्टि, तुष्टि तथा पराक्रम आदि सभी गुण उत्तम पाचन पर ही निर्भर है और उत्तम पाचन युक्तियुक्त मद्यपान पर निर्भर होता है इसका वर्णन श्री घोष ने इस प्रकार से किया है—'In moderate strengths and taken with food or after food it tends to promote digestion dy direct stimulation ot the fundus of the stomach causing an abundant secretion of gastric juice'.

अयुक्तियुक्त मद्य-सेवन मद का कारण होता है यह बात सुश्रुत के निम्न उद्धरण से स्पष्ट है :—
**तदेवानन्नमन्नेन सेव्यमानममात्रया। कायाग्निना ह्यग्निसमं समेत्य कुरुते मदम्॥ मदेन करणानान्तु भावान्यत्वे कृते सति। निगूढमपि सत्त्वं स्वं प्रकाशीकुरुतेऽवशः॥**

'मद्य अग्निगुणप्रधान होता है अतः वह शरीरस्थ अग्नि से मिलकर सोमगुण ओज का नाश करके मदात्यय को उत्पन्न करता है। मद के कारण इन्द्रियाँ वश में नहीं रहतीं जिससे रोगी अपनी गोपनीय बातों को भी अज्ञान से व्यक्त कर देता है।' ( सु. उ. तं. ४७ )

विधि-विपरीत मद्य के अतिशय पान से मदात्यय के अतिरिक्त विविध व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं। इसका विवेचन '**निर्भक्तम्**'-**इत्यादि तथा** '**क्रुद्धेन भीतेन**' इत्यादि श्लोकों के द्वारा आगे पृष्ठ ३६१-६२ में किया जायगा।

**विषं प्राणहरं तच्चेति**—साधारणतया विष को प्राणघाती माना जाता है किन्तु यदि उसका विधिवत् शोधनादि करके मात्रापूर्वक सेवन किया जाय तो वह रसायन[1] के समान गुणकारी होता है।

**विधिनोपयुज्यमानस्य मद्यस्य गुणाः—**

**विधिना मात्रया काले हितैरन्नैर्यथाबलम्।**
**प्रहृष्टो यः पिबेन्मद्यं तस्य स्यादमृतोपमम्॥ ४॥** (च. चि. १२)
**स्निग्धैस्तदन्नैर्मांसैश्च भक्ष्यैश्च सह सेवितम्।**
**भवेदायुःप्रकर्षाय बलायोपचयाय च॥ ५॥**
**काम्यता मनसस्तुष्टिस्तेजो विक्रम एव च।**
**विधिवत्सेव्यमाने तु मद्ये संनिहिता गुणाः॥ ६॥** (सु. उ. ४७)

जो व्यक्ति विधिवत्, मात्रानुसार उचित काल में बल के अनुसार प्रसन्नतापूर्वक हितकारक खाद्यों के साथ मद्यपान करता है उसके लिये मद्य अमृत के तुल्य होता है। स्निग्ध खाद्य, मांस तथा अन्य भक्ष्य पदार्थों के साथ सेवन किया हुआ मद्य आयु, बल तथा शरीर की वृद्धि करता है। यदि मद्य यथाविधि सेवन किया जाय तो शरीर के सौन्दर्य, मन की प्रसन्नता, तेज तथा पराक्रम जैसे गुणों की वृद्धि होती है॥ ४-६॥

---

१. रसायनं च तज्ज्ञेयं यज्जराव्याधिनाशनम्। वाक्सिद्धिं प्रणतिं कान्तिं लभते ना रसायनात्। लाभोपायो हि शस्तानां रसादीनां रसायनम्॥ ( च. चि. १ )

विधिनोपयुक्तस्य फलमाह-विधिनेत्यादि। काल इति नित्यगे चावस्थिके च; तद्यथा-ग्रीष्मे शीतमधुरं माध्वीकादि, शीते उष्णतीक्ष्णं गौडिकपैष्टिकादि, तथा वातो स्निग्धादि एवं वयस्युदाहार्यम्। हितैरन्नैरिति। वक्ष्यमाणस्निग्धादिभिर्मद्यविपरीतगुणैः। स्निग्धैरित्युपलक्षणं, तेनान्यैरपि मद्यविपरीतगुणैरिति बोद्धव्यम्। यदुक्तं सुश्रुतेन—'मद्यमम्लं तथा तीक्ष्णं सूक्ष्मं विशदमेव च। रूक्षमाशुकरं चैव व्यवायि च विकासि च—' (सु. उ. अ. ४७) इति। अम्लरसत्वं चास्योद्भूतरसत्वेनोक्तं; यदुक्तमन्यत्र—'सर्वेषामम्लजातीनां मद्यं मूर्ध्नि व्यवस्थितम्'-इति। मूर्ध्नि व्यवस्थितमुत्कृष्टम्। अन्येऽप्यत्र रसाः सन्ति। यदाह भोजः- 'मैरेयं मदिरा सीधु चतुर्थं मधु चोच्यते। एकैकं षड्रसं तत्र रसतो मद्यमीरितम्'—इति। अन्नभक्ष्यशब्दयोरुपादानेन प्रायो लेह्यं द्रवान्तरपानं च मद्यपानोचितं न भवतीति दर्शयति। अन्नभक्ष्याभ्यां लब्धेऽपि मांसे, मांसग्रहणं विशेषेण हितत्वोपदर्शनार्थम्। बलं शक्तिः, उपचयः स्थौल्यम्। अपरमपि विधिसेवागुणमाह—काम्यतेत्यादि। काम्यता कमनीयमूर्तिता, मनसस्तुष्टिः सन्तोषः। काम्यता मनस इति कमनीयवस्तुनि मनोवृत्तिः, तुष्टिश्च मनस एवेति योज्यम्। तेजः उत्साहः। विक्रमः पराभिभवार्थं बलवती शरीरचेष्टा॥

**विमर्श**—विधि का अर्थ युक्ति है। युक्ति का वर्णन करते हुए चरक ने कहा है—

**अन्नपानवयोव्याधिबलकालत्रिकाणि षट्। त्रीन् दोषांस्त्रिविधं सत्त्वं ज्ञात्वा मद्यं पिबेत् सदा।**
**तेषां त्रिकाणामष्टानां योजना युक्तिरुच्यते॥**

अन्न-पान आदि प्रत्येक के प्रवर, मध्य एवं अवर ये तीन तीन भेद होते हैं। उन भेदों को ध्यान में रखते हुए मद्यपान करने से मद्यज दोष उत्पन्न नहीं होते। वात, पित्त तथा कफ जनक भेद से अन्न-पान तीन प्रकार के होते हैं। वातकर अन्न-पान सेवन करने के पश्चात् वातहर मद्य का पान करना चाहिये। इसी प्रकार पित्तकर और कफकर के लिये भी समझ लेना चाहिये[1]। बाल्य, यौवन, वार्धक्य भेद से आयु भी तीन प्रकार की होती है। बाल्यावस्था तथा वृद्धावस्था में अल्पमात्रा में मद्यपान करना चाहिये। युवा पुरुष मद्य की पर्याप्त मात्रा को भी सहन कर सकता है। वातादि भेद तथा मृदु, मध्य और तीव्र भेद से व्याधि भी तीन प्रकार की होती है। इसी प्रकार मद्य के भी प्रवर, मध्य तथा अवर तीन भेद होते हैं। इनकी यथायोग्य योजना कर लेनी चाहिये। उत्तम, मध्यम, निकृष्ट भेद से बल के तीन भेद हैं। उत्तम बल वाला मनुष्य उत्तममात्रा में प्रवर मद्य ले सकता है। इसी प्रकार मध्य बलवाला मध्यम तथा निकृष्ट बलवाला व्यक्ति अवर मद्य का पान कर सकता है।

नित्यग तथा आवस्थिक भेद से काल दो प्रकार का होता है। नित्यग काल, शीत, उष्ण तथा वर्षाभेद से तीन प्रकार का होता है। हेमन्त में अतिरूक्ष मद्य का पान न करना चाहिये। उष्ण काल में अल्प तथा बहुजलमिश्रित मद्य का पान करें। वर्षाकाल में स्निग्ध एवं दीपन गुणयुक्त मद्य का पान करना चाहिये। आवस्थिक काल, व्याधि एवं आयु के अन्तर्गत आ जाता है अतः पृथक् वर्णन करने की आवश्यकता नहीं। वात, पित्त तथा कफ भेद से दोष भी तीन हैं। अतः प्रकृति के विरुद्ध मद्यों का पान करना चाहिये। सत्त्व (मन) भी सात्त्विक, राजस तथा तामस भेद से तीन प्रकार का होता है। सात्त्विक या शुद्ध मनवाला व्यक्ति अधिक मद्य को भी सहन कर सकता है। राजस तथा तामस उससे कम सहन करते हैं। इस प्रकार इन आठों का त्रिविध विचार करके मद्यपान करना चाहिये, इसी को शास्त्र में मद्यपान की विधि या युक्ति कहा गया है।

१. वातिकेभ्यो हितं मद्यं प्रायः पैष्टिकगौडिकम्। कफपित्ताधिकेभ्यस्तु मार्द्वीकं माधवं च यत्॥

**हितैरन्नैरिति**—अन्नशब्द खाद्य सामान्यपरक है अतः आगे कहे जाने वाले मांस आदि पदार्थों का भी इससे ग्रहण करना चाहिये। मद्य आग्नेय-गुणभूयिष्ठ होता है अतः इसके इस गुण के कुप्रभाव को रोकने के लिये स्निग्धान्न-पान तथा मांस का उपयोग बताया गया है। इस प्रकार मद्य के दुर्गुणों का शरीर पर कोई प्रभाव नहीं होता अपितु उसमे रहने वाले गुण शरीर के लिये लाभप्रद सिद्ध होते हैं। १० सी० सी० ( लगभग १ तोला ) शुद्ध मद्य ( Absolute alcohol ) से उत्पन्न होनेवाली ऊष्मा एक पौंड मास के सेवन से उत्पन्न ऊष्मा के बराबर होती है। मद्यानुपान से मांस सेवन करने पर मांस सुरक्षित ( Preserve ) रहता है और मद्य ऊष्मा उत्पन्न करके शरीर को शक्ति प्रदान करता है। इस प्रकार मांस आदि मद्य के साथ सेवन करने पर शरीर को स्वस्थ तथा उपचित रखते है। स्वस्थ शरीर ही दीर्घजीवी हो सकता है, अत एव मद्य को आयु का वर्धक भी कहा गया है। खाली पेट या अनुपयुक्त खाद्य के साथ सेवित मद्य विविध विकारों का जनक होता है। इसका वर्णन **'निर्भक्तमित्यादि'** श्लोक की व्याख्या मे ( पृ. ३६२ ) किया जायगा। मद्य सर्वशरीर का उत्तेजक ( General stimulant ) होने से बलवर्धक भी माना गया है।

**काम्यता**—काम्यता का अर्थ कमनीय-मूर्तिता या सौन्दर्य है। मद्य आग्नेय-गुणभूयिष्ठ होने के कारण अन्तःस्थित ऊष्मा को बढाकर उसका त्वचा के द्वारा विकिरण करता है। ताप की सत्ता विना रक्ताधिक्य के नही हो सकती अतः अर्थापत्त्या त्वचा मे रक्ताधिक्य का अनुमान सहज ही हो जाता है। रक्ताधिक्य भी परिसरीय केशिकाओं के विस्फार ( Dilatation of the peripheral vessels ) का ही फल है। इस प्रकार मद्यपानजनित ऊष्मा से धमनी-विस्तार के कारण रक्ताधिक्य होने पर त्वचा में सौन्दर्य की निदर्शक अद्भुत लालिमा हो जाती है। इसकी विशेष प्रतीति मुखमण्डल की त्वचा में होती है।

रक्तवाहिनी विस्फार कराने के कारण ही मद्य को सार्वदैहिक उत्तेजक ( General stimulant ) कहा जाता है। इसका वर्णन श्री घोष अपनी मैटिरिया मेडिका में निम्न प्रकार से करते हैं—'Since it causes dilatation of vessele specially of the skin and increases the functional activity of different organs, alcohol is regarded as a general stimulant.'

सार्वदैहिक उत्तेजक होने के कारण ही मद्य से पराक्रम की शक्ति बढती है। शरीर मे शक्ति तथा उत्तेजना होने पर ही तेज ( कार्य करने मे उत्साह ) की वृद्धि होती है।

मद्य के उपर्युक्त गुणों को देखकर यह प्रश्न उपस्थित होना स्वाभाविक है कि क्या मद्य भी अन्न के समान प्रतिदिन सेवन किया जा सकता है?

मद्य के इस गुणानुवाद से प्रत्येक व्यक्ति यह समझने को बाध्य है कि अल्प मात्रा में प्रतिदिन मद्यपान करना लाभप्रद है। किन्तु वस्तुतः अल्प मात्रा में भी मद्य का प्रतिदिन सेवन हानिप्रद ही होता है। इसके निरन्तर सेवन से शरीर के आन्तरिक अगों मे स्थायी विकृतियाँ उत्पन्न हो जाती हैं। यह सत्य है कि मद्य बुद्धि, स्मृति, तुष्टि तथा स्फूर्ति को उत्पन्न करने वाला है, किन्तु सेवित मद्य का शरीर से त्याग अतिशीघ्र हो जाता है, उसका संचय नही होता, अत एव इसके द्वारा उत्पन्न होने वाले सभी गुण क्षणिक होते है। इस अद्भुत उत्तेजना के पश्चात् शरीर मे गौरव की उत्पत्ति होती है जिसके परिणामस्वरूप मनुष्य की कार्य करने मे रुचि नहीं रहती। मानसिक एवं शारीरिक अवसाद का अनुभव होने लगता है। इस प्रकार यदि मद्यप द्वारा किये हुए कार्य की पूर्णमात्रा को देखा जाय तो वह अपेक्षाकृत कम ही रहती है किन्तु मद्यप का यही विश्वास रहता है कि मैंने बहुत कार्य कर डाला। शारीरिक एवं मानसिक अवसाद को दूर करने के लिये उत्तेजना के मूल मद्य के पुनः पुनः पान करने की इच्छा होती है। मद्य का व्यसन होने का यही

रहस्य है। इसके अतिरिक्त मद्यपान के विरोध में सबसे बड़ा हेतु एक और भी है—शरीर के प्रत्येक अङ्ग की शक्ति ( परम तेज या ओज ) की मात्रा निश्चित है। साधारण अवस्था में वह अपना कार्य नियमित विधि से करती है। मद्य उस निश्चित शक्ति को स्वाभाविक से अधिक उत्तेजित कर देता है जिससे उसका कार्य पूर्वापेक्षया अधिक वेग से होने लगता है। इस प्रकार मद्य स्वयं शक्ति प्रदान न करके अङ्गों की सुरक्षित शक्ति को काम में लाकर उसका ह्रास कर देता है। इसका फल यह होता है कि मद्य की जो निश्चित मात्रा जिस निश्चित शक्ति को उत्पन्न करने के लिये पहिले समर्थ थी उतनी मात्रा कालान्तर में भी उतनी शक्ति को उत्पन्न नहीं कर सकती है। प्रत्युत उतनी ही शक्ति प्राप्त करने के लिये पूर्व से अधिक मात्रा का सेवन करना अनिवार्य हो जाता है। इस प्रकार मद्य की मात्रा के वर्धन तथा पुनः पुनः शक्ति प्राप्त करने का क्रमिक चक्र अनवरत चलता रहता है। अल्पमात्रा में मद्यपान करने वाले बलात् प्रचुर मात्रा अभ्यासी हो जाते हैं। अन्ततो गत्वा शरीर के अङ्गों का ह्रास भी होने लगता है।

शीतकाल में उष्णता प्राप्त करने के लिये भी कुछ व्यक्ति मद्यपान की सलाह देते हैं। किन्तु इसे उष्णतोत्पादक न कहकर उष्णतानाशक कहा जाय तो अधिक उपयुक्त होगा। साधारण अवस्था में शीत के कारण परिसरीय केशिकायें संकुचित होकर आन्तरिक ऊष्मा की रक्षा करती हैं। मद्यपान करने से ये विस्फारित होकर त्वचा द्वारा आन्तरिक ताप का निर्हरण कराने लगी हैं। तापनिर्हरण-काल में त्वचा में उष्णता के कारण शीत का अनुभव कम हो जाता है। किन्तु अन्य गुणों के समान शीतापनयन भी कृत्रिम व अल्पकाल तक ही स्थिर रहता है। मद्य की क्षणिक उत्तेजना से शरीरगत ताप का बहुत कुछ अंश इस शीतापनयन के व्याज से समाप्त हो जाता है जिससे मद्य का प्रभाव हटने पर पहिले से भी अधिक शीत का अनुभव होने लगता है।

यकृत् का कार्य विषनाशन ( Detoxication ) है। नित्य मद्यपान करने से यकृत् में विकृति उत्पन्न हो जाती है जिससे वह अपना प्रमुख कार्य करना भी बन्द कर देता है। मद्य द्वारा हुई यकृत् की विकृति का वर्णन घोष महाशय ने निम्न वाक्यों द्वारा किया है—

'After absorption alcohol passes directly to the liver through the portal circulation, where it effects the hepatic cells producing inflamations. It may disappear in a few days if no more alcohol is taken, but if long continued it produces permanant changes in the liver leading to cirrhosis or fatty degeneration or both.

यकृत् की विकृति के कारण ही मद्यपान करने वालों को अन्य औषधियाँ तथा औषध रूप में प्रयुक्त स्वयं मद्य भी रोगों में लाभप्रद नहीं होता।

शास्त्र में मद्य के जो गुण वर्णित हैं वे मद्य के स्वाभाविक गुण हैं, शरीर पर होने वाला उसका सद्यः प्रभाव है, किन्तु अन्य भोज्य पदार्थों के समान यह अन्तिम रूप में शरीर के लिए लाभप्रद सिद्ध नहीं होता। मद्य को भोजन का साम्य प्रदान करने का तात्पर्य सर्वांश में नहीं है। जिस प्रकार भोजन रूप औषध रोगरूप क्षुधा नाश करती है उसी प्रकार मद्य भी परिस्थिति-विशेष एवं काल-विशेष में लाभप्रद होता है प्रतिदिन पान करने पर नहीं। भोजन भी बुभुक्षा के अभाव में विष होता है, 'अजीर्णे भोजनं विषम्'। यही भोजन तथा मद्य की समता है।

**मद्य का सांस्थानिक प्रभाव**—मद्यपान करने से शरीर की कुछ धातुओं में शोथात्मक ( Inflammatory ), विनाशात्मक ( Degenerative ) या उभयात्मक विकृतियाँ होती हैं। यह विकृति साधारणतया प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप में प्रत्येक धातु में हो सकती है, किन्तु फिर भी

विकृति के प्रधान केन्द्र वातनाडी-संस्थान, हृदय, रक्तवाहिनी, आमाशय, यकृत् तथा वृक्क ही हैं। इनकी विकृति का परिणाम परम्परया अन्यान्य अंगों पर भी होता है। जिनका यथास्थान वर्णन किया जायगा। वातनाडी-संस्थान के अतिरिक्त अन्य संस्थान की विकृति के लक्षण चिरकालपर्यन्त मद्यपान के उपरान्त प्रकट होते हैं, किन्तु वातनाडी संस्थान पर मद्य का सद्यः प्रभाव होने से इसके लक्षण प्रथम बार मद्यपान करने पर भी व्यक्त हो जाते हैं अतः विकृति के सर्वप्रधान केन्द्र वातनाडी-संस्थान की विकृतियों का ही वर्णन सर्वप्रथम किया जायगा।

शास्त्रविहित विधि के विपरीत मद्यपान करने से त्रिविध या चतुर्विध मदात्यय की उत्पत्ति होती है, उनका क्रमशः आगे वर्णन किया जाता है।

**तत्र प्रथमं मदमाह—**

**बुद्धिस्मृतिप्रीतिकरः सुखश्च पानान्ननिद्रारतिवर्धनश्च।**
**संपाठगीतस्वरवर्धनश्च प्रोक्तोऽतिरम्यः प्रथमो मदो हि ॥ ७ ॥**

प्रथम मद की अवस्था बुद्धि, स्मरणशक्ति, प्रसन्नता तथा सुखको उत्पन्न करती है। इससे खाने-पीने तथा निद्रा की इच्छा बढती है। पाठ करने, गाने तथा व्याख्यान आदि देने की शक्ति को बढ़ाता है अत एव प्रथम मद को अत्युत्तम माना जाता है ॥ ७ ॥

**उक्तविधिविपर्ययेण सेव्यमानं मद्यं मदात्ययाय संपद्यते, स च त्रिविधो भवति—पूर्वो-मध्यमोऽन्तिश्चेति; तेषां क्रमेण लक्षणमाह—बुद्धीत्यादि। बुद्धिरनुभवः, स्मृतिरनुभूतार्था-नुसन्धानम्। पानान्ननिद्रारतिवर्धनश्चेति। पानादिषु रतिरनुरागस्तद्वर्धनः। सपाठः सम्यक् पाठः। गयदासस्तु 'संपाठ्य'—इति पठित्वा गीतनृत्यवाद्यानि मिलितानि संपाठ्यमुच्यते गीतं तु केवलमेवेति व्याचष्टे। स्वरो ध्वनिः। प्रोक्तोऽतिरम्य इति। ( ननु मनोविकारकारि-त्वात्कथमस्यातिरम्यता? उच्यते- ) मनोविकारकारित्वेऽपि तदात्वेन दुःखोपहत्त्वात्, अत एव सुश्रुतेन मानसविकारेषु हर्षः पठितः ॥ ७ ॥**

**विमर्श**—अल्पमात्रा से मद्यपान करने से ही उक्त गुण होते हैं। यद्यपि मद्य मानसिक विकार उत्पन्न करता है तथापि वह मानसिक विकार ही तात्कालिक दुःख का शमनकर्ता है अतः उसे अतिरम्य कहा गया है! सुश्रुत ने इसी आशय से हर्ष को भी मनोविकार ही माना है। मद्यपान का वस्तुतः अवसादक प्रभाव ही होता है अतएव प्रथमावस्था में चिन्ता आदि मानसिक भाव सकारण होते हुए भी अनुभूत नहीं होते अतः सुख की प्रतीतिमात्र होती है।

**'बुद्धिरनुभवः'** या **'बुद्धिरुपलब्धिर्ज्ञानमित्यनर्थान्तरम्'** ( न्यायदर्शन ), अनुभव या ज्ञान को बुद्धि कहते हैं। प्रकृत में ज्ञान के केन्द्र बुद्धि के साथ-साथ ज्ञान के साधन ज्ञानेन्द्रियों का भी ग्रहण कर लेना चाहिये। अल्पमात्रा में मद्यपान करने से सार्वदैहिक उत्तेजना के फलस्वरूप प्रत्येक ज्ञानेन्द्रियाँ तथा उनके मस्तिष्कगतकेन्द्र उत्तेजित होकर अधिक कार्य करने लगते हैं जिससे प्रत्येक वस्तु का ज्ञान प्रव्यक्त एवं शीघ्रता से होता है। स्मृतिः—**'अनुभूतार्थानुसंधानं स्मृतिः'** अनुभव किये गये विषय का कालान्तर में ज्ञान करना ही स्मृति है। इसके अतिरिक्त **'अनुभूतविषया-सम्प्रमोषः स्मृतिः'** अनुभूत विषय का ज्ञान नष्ट न होना यह भी योगदर्शन के अनुसार स्मृति का लक्षण है। मस्तिष्कगत स्मृति-केन्द्र की अधिक क्रियाशीलता के कारण ही स्मृति भी निर्मल एवं उत्तम हो जाती है। सुख और दुःख मन के स्वाभाविक गुण है। वस्तुतः मद्यपान करने से मानसिक अवसाद के कारण तत्काल दुःख का अनुभव कम होने से मद्यप सुख का अनुभव करता है।

**पानान्नेत्यादि—**मद्य अग्निगुण-भूयिष्ठ होने से अल्पमात्रा में सेवन करने पर स्वजातीय

जाठराग्नि की वृद्धि करके ग्रहण किये हुए अन्न-पान का अतिशीघ्र पाचन कर देता है, जिससे भूख एवं प्यास उत्तम रहती है। तमोगुण-प्रधान होने से निद्रा अधिक लाने का भी इसमें गुण है।

कफ का गुण स्वर को भारी करना है, किन्तु मद्य स्वभावतः अग्निगुण-प्रधान होने से कफ का नाश करता है एवं कण्ठ के स्वच्छ होने पर स्वर की शक्ति भी बढ़ जाती है। इस प्रकार प्रथम मद में वातनाडी संस्थान के प्रभावों के साथ साथ शरीर पर प्रभाव होकर भूख आदि शारीरिक भावों की भी वृद्धि होती है। अत एव प्रथम मद की उत्तेजना या ताजगी की अवस्था ( Stimulation or refreshing stage ) कहते हैं। श्रीघोष ने भी प्रथम मद ( First stage of alcoholism ) का वर्णन माधव के समान ही किया है—

In small doeses ( about one ounce ) it produces a feeling of mental and physical well-deing This is the first stage of intoxication. Imagination becomes brighter, feeling elevated, intellect clearer ( highiest function of the brain ). senses more acute. bodily activity more predominant and in some the appetite is sharpened. अर्थात् अल्पमात्रा में मद्यपान करने से शारीरिक एवं मानसिक आनन्द का अनुभव होता है। यह मद की प्रथमावस्था है। कल्पना तथा अनुभव की शक्ति बढ़ जाती है एवं मेधाशक्ति पूर्वापेक्षया स्वच्छतर हो जाती है। ज्ञानेन्द्रियाँ भी अपना कार्य अधिक शक्ति से करने लगती हैं। तात्पर्य यह कि शारीरिक एवं मानसिक क्रियाओं का विकास अधिक हो जाती है। जिस व्यक्ति को भूख न लगती हो उसकी भूख भी तीव्र हो जाती है।

द्वितीयं मदमाह—

**अव्यक्तबुद्धिस्मृतिवाग्विचेष्टः सोन्मत्तलीलाकृतिरप्रशान्तः ।**
**आलस्यनिद्राभिहतो मुहुश्च मध्येन मत्तः पुरुषो मदेन ॥ ८ ॥**

मध्यमद या नशे की दूसरी अवथस्था से पीडित रोगी की बुद्धि, स्मृति, वाणी तथा अन्य चेष्टायें अस्त-व्यस्त होने लगती है। उसकी हरकत तथा आकृति पागल व्यक्ति के समान हो जाती है। रोगी अशान्त रहता है एवं आलस्य तथा निद्रा का शिकार बना रहता है॥ ८ ॥

**द्वितीयमदमाह—अव्यक्तेत्यादि । विचेष्टो विरुद्धचेष्टः । उन्मत्तस्य लीलाकृतिर्यां सह वर्तत इति सोन्मत्तलीलाकृतिः, उन्मत्तप्राय इत्यर्थः । अप्रशान्तः प्रचण्डः ॥ ८ ॥**

**विमर्श**—द्वितीय मद को घबराहट या व्याकुलता की अवस्था ( Stage of excitement ) कहते हैं। इसमें विवेक धीरे धीरे नष्ट होने लगता है। चरक तथा वाग्भट का भी द्वितीय या मध्यमद का वर्णन इसके समान ही है[१]। सुश्रुत ने भी मध्यमद का वर्णन निम्न प्रकार से किया है—

**'प्रलापो मध्यमे हर्षो युक्तायुक्तक्रियास्तथा'** उक्त सभी लक्षणों से स्पष्ट है कि मध्यमद में रोगी कर्तव्याकर्तव्य के विवेक से शून्य हो जाता है जिससे उसकी सम्पूर्ण क्रियायें ही असम्बद्ध होने लगती हैं।

---

१. मुहुः स्मृतिर्मुहुर्मोहोऽव्यक्ता सज्जति वाङ् मुहुः । युक्तायुक्तप्रलापश्च प्रचलायनमेव च ॥
स्थानपानान्नसांकथ्ययोजना सविपर्यया । लिङ्गान्येतानि जानीयादाविष्टे मध्यमे मदे ॥
( च० चि० २४ )

······द्वितीये तु प्रमादायतने स्थितः । दुर्विकल्पहतो मूढः सुखमित्यधिमुच्यते ॥
( अ० हृ० नि० ६ )

तृतीयमदमाह—

**गच्छेदगम्यान्न गुरूंश्च मन्येत् खादेदभक्ष्याणि च नष्टसंज्ञः ।**
**ब्रूयाच्च गुह्यानि हृदि स्थितानि मदे तृतीये पुरुषोऽस्वतन्त्रः ॥ ९ ॥**

मद की तृतीय अवस्था में रोगी परतन्त्र या वस्तुतः पागल सा हो जाता है, अगम्यागामी हो जाता है ( दुष्ट यान पर सवारी करता है या जिनसे मजाक न करनी चाहिये उनसे भी मजाक आदि करने लगता है आदि ) गुरुजनों का मान नहीं करता तथा अभक्ष्य पदार्थों का भक्षण करने लगता है। इस प्रकार उसकी चेतना नष्ट हो जाती है एवं वह मद के वशीभूत होकर मन के गोपनीय रहस्यों को भी प्रकट कर देता है ॥ ९ ॥

**तृतीयमदमाह—गच्छेदित्यादि । ननु चरके द्वितीयतृतीययोर्मध्ये मदान्तरं पठितं, यदाह—'मध्यमं मदमुत्क्रम्य मदमप्राप्य चोत्तमम्। न किंचिदशुभं कुर्युर्नरा राजसतामसाः॥ को मदं तादृशं गच्छेदुन्मादमिव चापरम् (च. चि. अ. २४)' इति; तत् कुतोऽत्र न पठितम् ? उच्यते—द्वितीयमदान्ते तृतीयमदस्य पूर्वावस्थैवातिनिन्दनीया, सुतरां तृतीयो मद इति प्रतिपादनार्थं तत्पठितं, न तु तयोः परमार्थतोऽन्तराले पृथङ्मदान्तरमस्ति,—यथा 'कुम्भमीनर्क्षयोर्मध्ये यदा चरति चन्द्रमाः। नाहरेत्तृणकाष्ठानि न गच्छेद्दक्षिणां दिशम्'—इति। अत्र हि कुम्भस्य शेषांशो मीनस्य प्रथमांश एतद्द्वयं मध्यशब्देनोच्यत इत्याहुर्जेज्जटादयः, हरिचन्द्रव्याख्यानं तु विस्तरत्वान्न लिखितम् । अगम्यान् गुरुदारादीन् दुष्टयानादींश्च। नष्टसंज्ञ इति संज्ञा नामोल्लेखेन ज्ञानं, तन्नष्टं यस्य स तथा । गुह्यानि गोप्यानि । अस्वतन्त्रो मदपरवशः ॥ ९ ॥**

**विमर्श**—चरक एवं वाग्भट ने द्वितीय एवं तृतीय मद के बीच में मदान्तर का पाठ किया है। यथा—

**मध्यम मदमुत्क्रम्य मदमप्राप्य चोत्तमम् । न किंचिन्नाशुभ कुर्युर्नरा राजसतामसाः ॥** (चरक)

तथा च—**मध्यमोत्तमयोः सन्धिं प्राप्य राजसतामसाः ।**
**निरङ्कुश इव व्यालो न किञ्चिन्नाचरेज्जडः ॥**

किन्तु माधव ने इस भेद का निरूपण नहीं किया। वस्तुतः द्वितीय मद के अन्त में तथा तृतीय के प्रारम्भ में होने वाली स्थिति ही यहाँ तृतीयावस्था कही गयी है अतः मदान्तर का पृथक् पाठ करने की आवश्यकता नहीं। चरक, सुश्रुत और वाग्भट ने जिसे पश्चिम, उत्तम या तृतीयावस्था कहा है लक्षण-साम्य की दृष्टि से माधव ने उसको ही चतुर्थ मद संज्ञा दी है।

तृतीयावस्था में नियन्त्रण शक्ति ( Governing power ) का नाश हो जाता है। अत एव रोगी न चाहते हुए भी अनेकों निन्दनीय कार्यों को करने के लिये भी प्रवृत्त हो जाता है। यह स्थिति दूसरों तक ही सीमित नहीं रहती प्रत्युत वह गोपनीय रहस्यों का भी उद्घाटन कर देता है बहुत से अर्वाचीन विद्वानों ने पूर्वोक्त द्वितीय एवं तृतीय अवस्थाओं को द्वितीय अवस्था ही कहा है। श्रीघोष इस अवस्था का वर्णन द्वितीयावस्था ( Second stage ) के शीर्षक के द्वारा निम्न प्रकार से करते हैं—'If the dose is increased, the second stage of intoxication is observed while a novice looses self-control.'

मद्य का अभ्यासी इस को सहन कर लेता है और इस प्रकार के लक्षण व्यक्त नहीं होते किन्तु यदि मद्य की मात्रा और भी बढ़ा दी जाय तो—

'If indulgence is continued further, symptoms of acute alcohol poisoning

appear, so that the mental balance is lost. The subject talks, laughs, sings or cries without restraint, but gradually he looses control over these functions also, तीव्र मदात्यय के लक्षण प्रकट होने लगते हैं और रोगी का मस्तिष्कसम्बन्धी नियन्त्रण पूर्णतया नष्ट हो जाता है एवं यह अकारण ही हँसना, गाना या चिल्लाना प्रारम्भ कर देता है ।

चतुर्थमदमाह—

**चतुर्थे तु मदे मूढो भग्नदार्विव निष्क्रियः ।**
**कार्याकार्यविभागज्ञो मृतादप्यपरो मृतः ॥ १० ॥**
**को मदं तादृशं गच्छेदुन्मादमिव चापरम् ।**
**बहुदोषमिवामूढः कान्तारं स्ववशः कृती ॥ ११ ॥**

मद की चतुर्थ अवस्था में रोगी टूटे हुए काष्ठ के समान निष्क्रिय होकर भूमि पर गिर पड़ता है । उसे अपने कर्तव्य या अकर्तव्य का भी ज्ञान नहीं रहता एवं वह मुर्दे से भी बुरा हो जाता है । कौन बुद्धिमान् एवं कुशल व्यक्ति पागल बना देने वाले इस भयानक दुःखदायी मद को प्राप्त करने की इच्छा कर सकता है ? ऐसा कौन व्यक्ति है जो सिंह आदि से व्याप्त वन में व्यर्थ ही प्रस्थान करेगा।

चतुर्थमदमाह—चतुर्थे इत्यादि । कार्याकार्यविभागज्ञः कार्यमकार्यमिति बुद्ध्या जानाति । 'कार्याकार्यविभागाज्ञः' इति पाठे कार्याकार्यविभागयोरज्ञ इत्यर्थः । मृतादप्यपरो मृत इति । मृतमपेक्ष्यापरोऽयं मृत इव, अत्यन्ताज्ञानसाधर्म्यात् । 'अवरः' इति पाठान्तरे मृतादप्यधम इत्यर्थः, तथाविधावस्थायाः स्वयं कृतत्वात् । क इत्यादि । कः कृती कुशलः, सुकृती वा, कृतकृत्यो वा; स्ववशोऽपराधीनः; तादृशमुक्तप्रकारेण निन्दितं मदं, गच्छेत् प्राप्नुयात् ; न कश्चिदेवंविधं प्राप्नुयादित्यर्थः । कमिवेत्याह—बहुदोषमिवामूढः कान्तारमिति । बहुदोषं हि स्रादियुक्तं, कान्तारं दूरशून्यमध्वानम् । यदुक्तं चरके-'गच्छेदध्वानमस्वन्तं बहुदोषमिवाध्वगः' ( च. चि. अ. २४ ) इति, एवं विदेहेऽपि पठितमिति । अत्रास्वन्तमशोभमानमनिष्टफलत्वेन । ननु चरकविदेहवाग्भटादिभिश्चतुर्थो मदो न पठितस्तत्कथं सुश्रुते पठितः ? उच्यते, चरके या द्वितीयतृतीययोरन्तरालावस्था पठिता, सैव सुश्रुतेन तृतीयो मद इति कृत्वा पठितः, यस्तु चरके तृतीयः स च सुश्रुते चतुर्थः पठितः इत्यविरोधः । वस्तुगत्या तु त्रय एव मदा इत्युपपादितम् । ननु, किंकारणमेतत्त्रैविध्यमिति चेत् ? उच्यते, मद्यं हि वह्नितुल्यं, यथा ह्यग्निः सुवर्णानामुत्तममध्यमाधमानामभिव्यञ्जकस्तथा मद्यमपि प्राणिनां सत्त्वरजस्तमोभूयिष्ठानां क्रमेणाभिव्यञ्जकमिति । तथाहि चरकः 'प्रधानाधममध्यानां रुक्माणां व्यक्तिदर्शकः । यथाऽग्निरेवं सत्त्वानां मद्यं प्रकृतिदर्शकम्' इति ( च. चि. अ. २४ ) । तस्मात् प्रथमद्वितीयतृतीयमदाः सत्त्वरजस्तमोभूयिष्ठानां क्रमेण भवन्तीत्यर्थः ॥

विमर्श—चरक, सुश्रुत, वाग्भट तथा विदेह मद की तीन ही अवस्था मानते हैं । माधवोक्त यह चतुर्थ मद लक्षण साम्य के कारण उनके तृतीय मद में ही समाविष्ट हो जाता है ।[1] वस्तुतः मद के

---

१. तृतीयं तु मदं प्राप्य भग्नदार्विव निष्क्रियः । मदमोहावृतमना जीवन्नपि मृतैः समः ॥
( च० चि० २४ )

विसंज्ञः पश्चिमे शेते नष्टकर्मक्रियागुणः । ( सु० उ० नं० ४७ )

निश्चेष्टः शववच्छेते तृतीये तु मदे स्थितः । मरणादपि पापात्मा गतः पापतरां दशाम् ॥
( वा० नि० ६ )

तीन ही भेद हैं। क्योंकि मद्य को अग्नि गुण-प्रधान माना गया है। अग्नि जिस प्रकार सुवर्ण की उत्तम, मध्यम व अधम अवस्था का द्योतन होता है। इसी प्रकार मद्य भी मद्यप की सात्त्विक, राजस तथा तामस प्रकृति का द्योतक करता है। आधुनिक विद्वान भी प्रायः मद की तीन ही अवस्थायें मानते है। यदि मद्य की मात्रा पूर्वोक्त अवस्था से भी अधिक कर दी जाय तो मूर्च्छा या संन्यास के लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं। यथा—

'But if the dose is very large there is complete insensibility, narcosis, muscular relaxation with involuntary passage of urine and stool and subnormal temperature. The breathing becomes stertorous with cyanosis, Finally the patient dies from respiratory paralysis.' ये लक्षण माधवोक्त चतुर्थ अवस्था तथा चरकादि सम्मत तृतीय अवस्था से मिलते हैं। वस्तुतः यह मद्यपान-जनित संन्यास ( Coma ) की अवस्था है।

**अविधिपीतस्य मद्यस्य विकारान्तरहेतुत्वमाह—**

## निर्भक्तमेकान्तत एव मद्यं निषेव्यमाणं मनुजेन नित्यम्।
## आपादयेत्कष्टतमान्विकारानापादयेच्चापि शरीरभेदम् ॥१२॥ (सु. उ. ४७)

भोजन के बिना अर्थात् खाली पेट अकेले एवं नित्य मद्यपान करने से मदात्यय आदि कष्टप्रद विविध व्याधियां उत्पन्न हो जाती हैं यहां तक कि शरीर नष्ट भी हो जाता है॥

**अविधिमद्यपानस्य विकारान्तरहेतुत्वमाह—निर्भक्तमित्यादि। ननु, अयमर्थः स्निग्धैस्त-द्यन्नैरित्यादिना यदुक्तं तद्विपर्ययेणैव लब्धः, तत्कथं पुनरुच्यते? नैवं, पूर्वं मद्यपानगुणाभि-धानार्थमुक्तम्, इदं तु कृच्छ्रतमव्याधिकर्तृत्वाभिधानार्थमिति भेदः। यत्परः शब्दः स शब्दार्थ इत्यभिप्रायः। कष्टतमान्विकारानिति वक्ष्यमाणपानात्ययादीन्। भेदं विनाशं शरीरस्य॥**

**विमर्श**—पीछे मद्यपान की विधि का वर्णन करते हुए यह बताया जा चुका है कि मद्य के साथ या पूर्ण स्निग्ध अन्न या मांस का सेवन करना चाहिये। इस प्रकार मद्य का उग्र प्रभाव शारीरिक अंगों पर अधिक दुष्प्रभाव नहीं दिखा सकता। आजकल भी लोग मद्यपान करने से पूर्व मांस, फल या पकोड़ी आदि का सेवन करते हैं। इस विधि की उपेक्षा करके यदि मद्यपान किया जाय तो शरीर के विविध अङ्गों पर बुरा एवं स्थायी प्रभाव पड़ता है। वातनाड़ीसंस्थान के प्रभावों का वर्णन बहुत कुछ हो चुका है, आगे भी किया जायगा। वातनाडीसंस्थान के अतिरिक्त आमाशय, यकृत, रक्तवहसंस्थान, त्वचा, वृक्क तथा श्वसन-संस्थान पर इसका विशेष प्रभाव होता है।

**आमाशय पर प्रभाव**—विधि-विपरीत या अधिक मात्रा में मद्यपान करने से आमाशयिक कला में क्षोभ तथा शोथ होने से पाचन का कार्य भलीभाँति नहीं होता तथा रोगी को निरन्तर भोजन में अरुचि रहती है। इसी का वर्णन श्रीघोष ने निम्न प्रकार से किया है—

'But in large and repeated doses or in concentrated solutions it irritates the mucous membrane and retards the secretion of gastric juice. If this process is continued over long periods, as in chronic alcoholics, gastric follicles atrophy and dyspepsia becomes permanant.'

इस प्रकार आमाशय की इस स्थायी विकृति के कारण विभिन्न धातुओं के पोषकतत्त्वों का उचित पाचन और शोषण नहीं होता है जिससे विविध विकार उत्पन्न होते हैं। जैसे मस्तिष्क के स्वाभाविक पोषक जीवतिक्ति बी ( Vitamin B. ) का शोषण न होने से वातनाड़ी-दौर्बल्य के लक्षण प्रकट

होते हैं। इसी प्रकार जीवतिक्ति ए का शोषण न होने से नेत्राभिष्यन्द ( Conjunctivitis ) की उपस्थिति के कारण रोगी की आँखें सदा लाल रहती है।

यकृत की विकृति का वर्णन पीछे हो चुका है। यकृत् की कोषाओं में शोथ होने से उसका निर्विषीकरण ( Detoxication ) सम्बन्धी मुख्य कार्य अवरुद्ध हो जाता है। इसके अतिरिक्त यकृत कोषाओं में शोथ के बाद सौत्रिक परिवर्तन या मद्यपानजन्य यकृद्दाल्युदर के कारण अर्श, कामला, जलोदर आदि भी हो सकते हैं।

**रक्तवह संस्थान**—साधारण मात्रा में मद्य ग्रहण करने से हृदय की क्रियाशीलता बढ जाती है। रक्तदाब तथा नाड़ी की गति भी बढ़ी रहती हैं। त्वचागत रक्तवाहिनियों के विस्फार के कारण तापक्रम भी बढ़ा हुआ मालूम होता है। किन्तु अधिक मात्रा में सेवन करने पर हृदय पर उत्तेजनात्मक प्रभाव न होकर अवसादक प्रभाव ही होता है। जिससे शीताङ्गता है।

**त्वचा तथा वृक्क**—मद्य परिसरीय-केशिकाओं का विस्फार तथा स्वेदग्रन्थियों पर प्रभाव डालकर स्वेद की उत्पत्ति कराता है। शीतकाल में वृक्क अधिक क्रियाशील रहते हैं अतः उस समय त्वचा के द्वारा स्वेदोत्पत्ति प्रायः नहीं होती। अत्यधिक मात्रा में मद्य सेवन करने से शारीरिक प्रोभूजिन मूत्र द्वारा अपरिवर्तित अवस्था में ही उत्सृष्ट होने लगते हैं। इस प्रकार-अधिक दिन तक मद्यपान करने से वृक्क की कोषाओं में परिवर्तन होकर पुराण वृक्कशोथ ( Chronic nephritis ) उत्पन्न हो जाता है।

**श्वसन संस्थान**—मद्य का अधिक मात्रा में सेवन करने पर प्रत्यावर्तन क्रिया द्वारा श्वसन-केन्द्र उत्तेजित होकर ऊर्ध्वश्वास ( Stertorous breathing ) को उत्पन्न करता है। अन्ततोगत्वा श्वासावरोध से मृत्यु हो जाती है।

मद्यविकारजनकान् हेत्वन्तरानाह—

**क्रुद्धेन भीतेन पिपासितेन शोकाभितप्तेन बुभुक्षितेन।**
**व्यायामभाराध्वपरिक्षतेन वेगावरोधाभिहतेन चापि १३॥**
**अत्यम्बुभक्षावततोदरेण साजीर्णभुक्तेन तथाऽबलेन।**
**उष्णाभितप्तेन च सेव्यमानं करोति मद्यं विविधान्विकारान्॥१४॥**

**( सु.उ. ४७ )**

क्रोध, भय, प्यास, भूख तथा शोक की अवस्था में, व्यायाम, भार तथा सफर की थकावट में वेगों के रोकने पर अति जल या भोजन से पेट के अधिक भरे रहने पर, अजीर्णावस्था में ही भोजन कर लेने पर, दुर्बल तथा गर्मी से सन्तप्त होने पर ( अन्न आदि के साथ भी ) सेवन किया गया मद्य अनेक प्रकार के रोगों को उत्पन्न करता है॥ १३-१४॥

**अन्नसहितस्यापि मद्यस्य क्रुद्धत्वादिकारणसहितस्य विकारकारित्वप्रदर्शनार्थमाह—क्रुद्धेनेत्यादि। परिक्षतेन क्षीणेन। अवततं व्याप्तम्। विविधान् विकारान् पानात्ययादीनिति॥**

**विमर्श**—उपर्युक्त कारणों को मानसिक व शारीरिक दो श्रेणियों में विभक्त कर सकते हैं। क्रोध, भय तथा शोक मानसिक एवं शेष सब शारीरिक कारण हैं। उपर्युक्त शारीरिक या मानसिक विकृतियां के रहने पर विधिपूर्वक किया गया मद्यपान भी अनेक रोगों का उत्पादक होता है।

**क्रुद्धेनेति**—क्रोध अग्निस्वरूप होता है और मद्य भी अग्निगुणभूयिष्ठ है। अतः क्रुद्धावस्था में किया गया मद्यपान **'सर्वदा सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम्'** इस सिद्धान्त के अनुसार

अग्निगुण की वृद्धि करता है जिससे उन्माद आदि विभिन्न रोगों की उत्पत्ति होती है। इसके अतिरिक्त क्रोध के कारण सभी ग्रन्थियों के स्राव विकृत हो जाते हैं, जिसका प्रभाव आमाशयिक रस के स्राव पर भी पडे बिना नहीं रहता। इसी प्रकार शोकाकुल व्यक्ति के भोजन का सम्यक् परिपाक नहीं होता—यह अग्निमान्द्यादि निदान में स्पष्ट किया चुका है। अतिमात्रा में सेवित मद्य भी आमाशयिक रस के स्राव को रोकता है। इस अवस्था में क्रोध और मद्य दोनों मिलकर पाचक रस का स्राव पूर्णतया बन्द कर देते हैं। जब पाचक रस ही न होंगे तो पाचन भी कैसे हो सकता है। इसी निमित्त से सुश्रुत ने भोजन कर लेने पर भी क्षुद्रावस्था में मद्यपान का निषेध किया हैं।

क्रोध से अधिवृक्क ( Adrenal gland ) की क्रियाशीलता बढ़ जाती है। इसकी प्रवृद्ध क्रियाशीलता स्वतन्त्र नाडीमण्डल ( Sympethetic nervous system ) को उत्तेजित करके हृदय की गति, रक्तदाब तथा नाडी की गति को बढ़ा देती है। मद्यपान भी प्रत्यावर्तन-क्रिया द्वारा तथा शोषित होकर साक्षात् इनकी गति को बढ़ा देता है। जिस प्रकार अत्यधिक मद्यपान से हृदय का अतिपात होता है वैसे ही क्रोध से बढी हुई गति में भी मद्य का प्रयोग आमाशय से प्रत्यावर्तन क्रिया (Reflex action) द्वारा तथा शोषण के उपरान्त स्वतः हृदयातिपात का जनक होता है। इस प्रकार मद्य की अतिमात्रा तथा क्रोधित भाव के साथ पान किये गये मद्य का हृदय पर एक समान प्रभाव होता है। श्रीघोष ने भी अपनी मैटीरिया मेडिका में हृदय पर अति मद्यपान का प्रभाव दिखाते हुए कहा है—'Large doses do not stimulate the heart at all. In fact the theart is paralysed both reflexly and after absorptions.' हृदय के अवसाद से मृत्यु न होने पर भी मूर्च्छा या सन्यास जैसी अवस्थायें अवश्य हो सकती हैं।

भय तथा शोक से वायु की वृद्धि होती है। इस अवस्था में मद्यपान करने पर मद्य के रूक्षादि गुण अधिक प्रबल होकर उन्माद जैसे रोगों को उत्पन्न करते हैं। यद्यपि शोक में प्रथममदयोग्य मद्यपान करने से शोक निवृत्ति होनी चाहिये तथापि मद्य का स्वभाव है कि जिस भावना से प्रेरित होकर मद्यपान किया जाता है उसी भाव की वृद्धि होती है। यदि शोकसन्तप्त व्यक्ति भी निश्चिन्त एवं प्रसन्न होकर सविधि मद्यपान करे तो उसके शोक की निवृत्ति निश्चित रूप से होगी।

मद्य के तीक्ष्णत्वादि गुणों से पित्त की वृद्धि होती है। यह प्रवृद्ध पित्त पिपासा की अतिप्रवृत्ति कराता है। पिपासा की अतिप्रवृत्ति से होने वाले सभी उपद्रव प्यास[1] की अवस्था में मद्यपान करने से हो सकते हैं।

खाली पेट मद्यपान करने से जाठराग्नि का नाश होता है। आमाशय की श्लेष्मल कला में स्थायी विकृति हो जाने से सर्वदा के लिये भूख लगना बन्द हो जाता है। आमाशयिक रस की कमी अजीर्ण की जननी हैं। अधिक मद्य भी आमाशयिक स्राव को कम करता है। ऐसी स्थिति में यदि मद्यपान किया जाय तो अजीर्ण की वृद्धि ही होगी।

मद्य शरीरान्तर्गत शक्ति का ही अभिव्यञ्जक या प्रेरक है उत्पादक नहीं; इस विषय पर पीछे पर्याप्त प्रकाश डाला जा चुका है। क्षीण धातु या ओजक्षयी को देने पर इससे हानि होने की ही अधिक सम्भावना है लाभ की नहीं। उष्णता से सन्तप्त व्यक्ति भी यदि मद्य का पान करे तो संतापाधिक्य से उसे मूर्च्छा या संन्यास जैसे रोग हो सकते हैं।

---

१. ज्वरमोहक्षयकासश्वासाद्युपसृष्टदेहानाम्। ( तृष्णानिदान )।

अविधिप्रयुक्तमद्यजान् विकारान् दर्शयति—

पानात्ययं परमदं पानाजीर्णमथापि वा ।
पानविभ्रममुग्रं च तेषां वक्ष्यामि लक्षणम् ॥ (सु. उ. ४७)

( विधिरहित मद्यपान करने से ) पानात्यय, परमद, पानाजीर्ण तथा पानविभ्रम नाम की व्याधियाँ उत्पन्न होती है, आगे उनके लक्षण भी कहे जायेंगे ॥ १५ ॥

**तानेव विवृणोति—पानात्ययमित्यादि । ननु, अयमर्थः 'आपादयेत्कष्टतमान्विकारान्-' इत्यनेनैवोक्तत्वात् कथं पुनरुक्तः ? उच्यते, पूर्वेण कष्टतमविकारित्वमुक्तम्, अनेन तु नानाविधविकारकारित्वमिति भेदः ॥ १५ ॥**

सलक्षणान् वातादिभेदेन मदात्ययभेदानाह—

हिक्काश्वासशिरःकम्पपार्श्वशूलप्रजागरैः ।
विद्याद्बहुप्रलापस्य वातप्रायं मदात्ययम् ॥ १६ ॥
तृष्णादाहज्वरस्वेदमोहातीसारविभ्रमैः ।
विद्याद्धरितवर्णस्य पित्तप्रायं मदात्ययम् ॥ १७ ॥
छर्द्यरोचकहृल्लासतन्द्रास्तैमित्यगौरवैः ।
विद्याच्छीतपरीतस्य कफप्रायं मदात्ययम् ।
ज्ञेयस्त्रिदोषजश्चापि सर्वलिङ्गैर्मदात्ययः ॥ १८ ॥ (च. चि. १२)

हिचकी, श्वास, सिर में कम्पन, पसलियों में शूल, निद्रानाश तथा अत्यधिक प्रलाप से वातिक मदात्यय का अनुमान करना चाहिये । तृष्णा, दाह, ज्वर, स्वेदप्रवृत्ति, मूर्च्छा, अतिसार, चक्कर तथा शरीर के हरे-पीले रङ्ग से पैत्तिक मदात्यय का अनुमान करना चाहिये । वमन, अरुचि, मिचली, तन्द्रा, गौरव, गीले कपडे से आवृत होने तथा शीत अधिक लगने जैसी अनुभूति से कफज मदात्यय का अनुमान करना चाहिये । जिसमें सब दोषों के लक्षणों की सत्ता रहती है उसे त्रिदोषज मदात्यय समझना चाहिए ॥ १६-१८ ॥

**तेषामुद्दिष्टानां लक्षणमाह—हिक्केत्यादि । प्रजागरो निद्राविच्छेदः । वातप्रायमित्यनेन सर्वे मदात्ययास्त्रिदोषजा उद्भूतत्वेन व्यपदेश इति चरके दर्शितम् । यदाह—'ये विषस्य गुणाः प्रोक्ताः सर्वदोषप्रकोपणाः'—इत्यारभ्य, यावत् 'सर्वं मदात्ययं विद्यात्त्रिदोषजम्' ( च. चि. अ. २४ ) इति । एवं चरकसंवादात्सुश्रुतेऽपि बोध्यम् । विभ्रमो भ्रमः । हरितवर्णस्येत्यनेन हरितवर्णताऽपि लक्षणम् ॥ १६-१८ ॥**

**विमर्श**—यद्यपि **'ये विषस्य गुणाः प्रोक्ताः सन्निपातप्रकोपणाः । त एव मद्ये विज्ञेया विषे तु बलवत्तराः'** इस वचन से तथा वातप्रायमित्यादि में प्राय शब्द के पाठ से स्पष्ट है कि मदात्यय त्रिदोषज ही होता है तथापि दोषों की उल्बणता के अनुसार उक्त वातज आदि संज्ञायें भी अनुपयुक्त नहीं हैं ।

पित्तप्राय मदात्यय में ईषत्कामला तथा रक्त की कमी के कारण शरीर हरित वर्ण का प्रतीत होता है । यकृत की विकृति एवं आन्त्रिक क्षोभ के कारण अतिसार भी होता है ।

प्रत्यक्ष रोग विज्ञान की दृष्टि से पाश्चात्य विद्वान् सेविल ने मदात्यय ( Alcoholism ) को पाँच भागों में विभक्त किया है जो कि निम्न हैं—

१. **तीव्र मदात्यय** ( Acute alcoholism )—मद्य का अत्यधिक मात्रा में पान करने से यह स्थिति उत्पन्न होती है। इसमें मद्यप का मस्तिष्क अनियन्त्रित हो जाता है, बुद्धि तथा स्मृति का नाश हो जाता है। शारीरिक क्रियाओं पर भी कोई नियन्त्रण नहीं रहता। मात्रा की अत्यधिकता से मूर्च्छा भी उत्पन्न हो जाती है। माधवोक्त पानात्यय की द्वितीय तथा तृतीय अवस्थाओं के लक्षण इसके समान ही होते हैं। प्राइस ने भी इसकी परिभाषा निम्न प्रकार से की है:— 'A person is said to suffer from acute alcoholism when as result of alcohol he is unable to do with safety to himself or others, that which he attempts.'

२. **चिरकालीन मदात्यय** ( Chronic alcoholism ) अल्प मात्रा में भी अधिक काल तक मद्य प्रयोग करने से यह स्थिति उत्पन्न होती है। यह नाडीतन्तु, मांसधातु तथा संयोजक धातु ( Connective tissues ) पर विषवत् कार्य करके मेदोऽपक्रान्ति ( Fatty degeneration ) उत्पन्न कर देता है। इस स्थिति में रोगी मद्य की इतनी अधिक मात्रा का पान करता है जो कि साधारण अवस्था में तीव्र मदात्यय के लक्षणों को उत्पन्न कर सके। किन्तु अत्यधिक मद्यपान करने पर भी इस अवस्था में लक्षण नहीं प्रगट होते। रोगी साधारण सी बातों से उत्तेजित हो जाता है। आकृति उग्र रहती है तथा शरीर का शनैः शनैः ह्रास होने लगता है। मांस धातु तथा संयोजक धातु में विकृति होने से कतिपय अङ्गों ( आमाशय, हृदय, वृक्क, रक्तवाहिनियां, यकृत् तथा वातनाडी संस्थान ) की पहले जैसी रोग प्रतिरोधक्षमता का भी ह्रास हो जाता है जिससे निम्न रोगों की उत्पत्ति हो सकती है—

( क ) चिरकालीन आमाशय शोथ ( Chronic gastritis )—इस रोग के कारण होने वाले शरीर के अन्य विकारों का होना भी अनिवार्य है। यथा अरुचि, हृत्कण्ठदाह, उत्क्लेश आदि एवं जीवतिक्ति बी० का शोषण न होने से नाडीतन्तुओं का विनाश।

( ख ) धमनी के विकार ( Atheroma of the blood vessels and fibroid )—इसके कारण वातनाड़ी की कोषाओं का विनाश होता है।

( ग ) हृदय में मेदोऽपक्रान्ति ( Fatty degeneration of the heart )।

( घ ) यकृतीय मेदोऽपक्रान्ति तथा यकृद्दाल्युदर ( Fatty degeneration and cirrhosis of the liver )। इससे उपद्रवस्वरूप जलोदर जैसे विकार भी हो सकते हैं।

( ङ ) चिरकालीन वृक्क शोथ ( Chronic nephritis )।

मस्तिष्क संस्थान में मद्य के साक्षात् प्रभाव तथा तज्जन्य धमनी-दार्ढ्य के कारण रक्त प्रवाह की कमी से मानसिक या मस्तिष्कगत विकार उत्पन्न होते हैं। इसके कारण शीघ्र ही उत्तेजित हो जाना, प्रत्येक का अविश्वास, स्मृतिविभ्रंश, अनवस्थितचित्तता तथा कभी-कभी उन्माद की भी प्रवृत्ति पायी जाती है। चिरकालीन मदात्यय की परिभाषा प्राइस ने निम्न दिया है—'A patient is said to be a chronic alcoholic when he can not carry on his ordinary life without alcohol' अर्थात् चिरकालीन मदात्यय का रोगी मद्यपान के अभाव में अपना जीवन यापन नहीं कर सकता।

३. **मद्यपान की प्रबल इच्छा** ( Dipsomania )-इस अवस्था में कुछ काल के पश्चात् रोगी को अत्यधिक मात्रा में मद्यपान करने की प्रबल इच्छा आवेगों के रूप में होती है। दो आवेगों के बीच में रोगी स्वस्थ रहता है एवं मद्यपान की इच्छा नहीं करता। इसके पश्चात् आवेग काल में

अवसाद की अवस्था उत्पन्न होती है और मद्यपान की ऐसी प्रबल इच्छा होती है कि रोगी उसे रोक नहीं सकता। इसी अवस्था को डिप्सोमेनिया (Dipsomania) कहते हैं। प्राइस ने इसकी परिभाषा अतिसंक्षेप में दी है—'An intermittent compulsion to get drunk.'

४. **सकम्प उन्माद** ( Delirium tremens )—इस अवस्था में व्याकुलता, पूर्ण निद्रानाश, भ्रम—प्रधानतया कीड़े-मकोड़े तथा सर्प आदि का दिखाई पड़ना, प्रलाप, मन्दज्वर, मुखशोष तथा शिरःशूल जैसे लक्षण पाये जाते हैं। प्रथम आवेग पाँच दिन तक रहता है और दूसरा दो से तीन दिन तक रहता है। यह स्थिति यकायक मद्यपान के रोकने तथा मद्यप निमोनिया जैसे तीव्र रोग के संक्रमण के परिणाम स्वरूप हो जाती हैं।

५. **चित्तविभ्रम** (Korsakoff's Psychosis)—यह प्रधान रूप से स्त्रियों में पाया जाता है। रोगी अकारण ही विचित्र शब्दों का श्रवण करता है। स्थान, दिशा तथा समय का निरन्तर भ्रम बना रहता है। मस्तिष्क की शक्ति कम हो जाती है। रोग चिरकालीन स्वरूप का होता है अत एव प्राइस वर्णन चिरकालीन मदात्यय के अन्तर्गत ही किया है। इन पाँचों में तीव्र तथा चिरकालीन भेद ही महत्त्व के हैं। शेष तीन कम दृष्टिगोचर होते हैं।

परमदलक्षणं निरूपयति—

**श्लेष्मोच्छ्रयोऽङ्गगुरुता विरसास्यता च,**
**विण्मूत्रसक्तिरथ तन्द्रिररोचकश्च।**
**लिङ्गं परस्य च मदस्य वदन्ति तज्ज्ञा-**
**स्तृष्णा रुजा शिरसि सन्धिषु चापि भेदः॥ १९॥**

(सु. उ. ४७)

जिस मदात्यय में कफ का आधिक्य, अंगों में भारीपन, मुँह के स्वाद की विकृति, मल तथा मूत्र का अवरोध, तन्द्रा, अरुचि, प्यास, सिरदर्द व सन्धियों में पीड़ा का अनुभव हो उसे परमद समझना चाहिये॥ १९॥

परमदमाह—श्लेष्मोच्छ्रय इत्यादि। श्लेष्मोच्छ्रयश्चात्र नासास्रावादिना ज्ञेयः। सक्तिः सङ्गः अप्रवृत्तिरिति यावत्। तन्द्रिस्तन्द्रा। परस्य मदस्येति परमदस्य, छन्दोनुरोधादसमासनिर्देशः॥ १९॥

**विमर्श**—मद्यपान के पश्चात् मद्य का पाक हो जाने पर पाया जाने वाला यह लक्षण परमद कहलाता है। इसे खुमार या पश्चाद्भावी अवसाद ( after effect of intoxication ) कहते हैं। मद्यपान के प्रभाव से उत्तेजित विभिन्न अवयव उसके प्रभाव के शान्त होने पर श्रान्त और शिथिल हो जाते हैं जिससे परमदोक्त लक्षण उत्पन्न होते हैं। कफाधिक्य का अनुमान नासिका तथा मुख से कफ का स्राव होने से होता है। मद्य विष के समान विकासी होने से सन्धियों को शिथिल करके उनमें पीड़ा कर देता है।

पानाजीर्णलक्षणमाह—

**आध्मानमुग्रमथ चोद्गिरणं विदाहः**
**पानेऽजरां समुपगच्छति लक्षणानि।** (सु. उ. ४७)

पानाजीर्ण में या मद्य के पाचन न होने से तीव्र अफारा, वमन तथा शरीर में जलन होती है।

पानाजीर्णमाह—आध्मानमित्यादि उद्गिरणं वान्तिः, उद्गारो वा। पाने मद्ये, अजीर्णमुपगच्छति अपक्वत्वमुपगच्छतीति पानाजीर्णविकार इत्यर्थः ॥

विमर्श—मद्य के पाचित न होने से किंचित्कालावस्थायी विकार (परिणाम = Sequelae) इस श्रेणी में आ जाते है। अतिमात्रा में पिया गया मद्य जाठराग्नि का विनाश करता है जिससे विदग्धाजीर्ण आदि उदर-सम्बन्धी रोग उत्पन्न होते है। मद्यपानजन्य परिसरीय वातनाडी विकार ( Peripheral neuritis ) के कारण सर्वशरीर में दाह का अनुभव होता है।

पानविभ्रममाह—

हृद्गात्रतोदकफसंस्रवकण्ठधूम
मूर्च्छावमिज्वरशिरोरुजनप्रदाहाः ॥ २० ॥
द्वेषः सुरान्नविकृतेष्वपि तेषु तेषु
तं पानविभ्रममुशन्त्यखिलेन धीराः। ( सु. उ. ४७ )

पानविभ्रम नामक अवस्था में हृदय-तथा शरीर में सूई के चुभने जैसी पीडा होती है, नासा तथा मुख से कफ का स्राव व कण्ठ से धुंआ सा निकलता है। मूर्च्छा, वमन, ज्वर तथा सिर में दर्द होता है, शरीर में दाह एवं विभिन्न प्रकार की सुरा व भोजनों में अरुचि रहती है ॥ २० ॥

पानविभ्रमभाह—हृदित्यादि। कण्ठधूमः कण्ठाद्धूमनिर्गमवत्पीडा। शिरोरुजनं शिरःशूलम्। सुरान्नविकृतेष्विति। सुराविकृतेष्वन्नविकृतेषु च, भावे क्तः। तेषु तेष्विति। नानाविकारेषु सुरामैरेयपिष्टकलड्डुकादिषु। उशन्ति इच्छन्ति। एते च परमदादयस्त्रयो न चरके पठिताः, सन्निपातजेऽन्तर्भूतत्वात्; सुश्रुतेन तूक्तत्रिदोषजमदात्ययात्पृथगेते पठिताः, विकृत्या पूर्वलक्षणवैलक्षण्याभिधानार्थमित्याहुः ॥ २० ॥

विमर्श—चरक ने परमद, पानाजीर्ण तथा पानविभ्रम इन तीनों का पूर्वोक्त वातादि प्रधान मदात्ययों में ही अन्तर्भाव कर लिया है। किन्तु सुश्रुत ने इनके लक्षणों की विशिष्टता का वर्णन करने के हेतु पृथक् वर्णन किया है। हृदय और शरीर में पीडा का कारण वात है। इसी प्रकार कफस्राव का कफ एवं मूर्च्छा और दाह का कारण पित्त है। इस प्रकार इसमें तीनों दोषों के लक्षण मिलते हैं।

आधुनिक दृष्टि से पानात्यय को तीव्र मदात्यय ( Acute alcoholism ) तथा पानविभ्रम को चिरकालीन मदात्यय ( Chronic alcoholism ) कह सकते हैं। इसका वर्णन पूर्व पृष्ठ में किया जा चुका है। परमद और पानाजीर्ण मदात्यय की ही विशिष्ट अवस्थाएं अथवा उनके परिणाम हैं।

असाध्यलक्षणमवतारयति—

हीनोत्तरौष्ठमतिशीतममन्ददाहं
तैलप्रभास्यमपि पानहतं त्यजेत्तु ॥ २१ ॥
जिह्वौष्ठदन्तमसितं त्वथवाऽपि नीलं
पीते च यस्य नयने रुधिरप्रभे वा। ( सु. उ. ४७ )

जिस रोगी का ऊपर का ओष्ठ नीचे लटक गया हो, शरीर में बाहर शीत और अन्दर अति दाह प्रतीत हो, जिसके मुख पर तेल चुपड सा प्रतीत हो ऐसे मदात्ययी को असाध्य समझना

चाहिये । इसके अतिरिक्त जिसकी जिह्वा, ओष्ठ तथा दाँत काले या नीले पड गये हों, जिसकी आँखें पीली या रक्त के समान अत्यधिक सुर्ख हों उसको भी असाध्य ही समझना चाहिये ॥ २१ ॥

**असाध्यलक्षणमाह—हीनेत्यादि । हीनोत्तरौष्ठं प्रलम्बमानोपरितनौष्ठम् । अतिशीत बहिः, असन्ददाहमभ्यन्तरे, तैलप्रभास्यं तैलाक्तमुखमिव ॥ २१ ॥**

**विमर्श—हीनोत्तरौष्ठम्**—मद्यपानजन्य वातनाडी संस्थान के दौर्बल्य से ओष्ठ को बनानेवाली मांसपेशियाँ भी प्रकृत नहीं रहतीं जिससे ऊपर का ओष्ठ नीचे लटक जाता है । ओष्ठ का निर्माण करनेवाली सभी पेशियों का नाडी-प्रदाय ( Nerve supply ) सातवीं नाडी ( Facial nerve ) के द्वारा होता है । नाडी की शक्ति क्षीण होने से ओष्ठ को ऊपर स्थिर रखनेवाली पेशी ( Leavator labii superioris ) की क्रियाशक्ति भी नष्ट हो जाती है । हृदय पर अवसादक प्रभाव होने से शीताङ्गता तथा आमाशय, यकृत् आदि अवयवों के शोथ से अन्तर्दाह का अनुभव होता है । मुख पर स्नेह मिश्रित स्वेद के कारण ऐसा प्रतीत होता है जैसे तैल चुपड़ा हो ।

**जिह्वौष्ठदन्तमसितम्**—अत्यधिक एवं चिरकाल पर्यन्त मद्यपान करने से जिह्वा, ओष्ठ तथा नासिका की सिराओं का स्थायी रूप से विस्फार हो जाता है जिससे उनका रङ्ग काला या नीला दिखायी पडता है । यह वस्तुतः चिरकालीन मदात्यय ( Chronic alcoholism ) का विशिष्ट लक्षण है जैसा कि प्राइस ने कहा भी है—'The colour is most marked on the cheeks and nose. It's blue component is due to dilated small veins.' उक्त लक्षण श्यावता ( Cyanosis ) का भी द्योतक है ।

मद्यप में यकृत् विकार के कारण कामला हो जाने से नेत्र पीले दिखाई पडते हैं । मद्यपानजन्य चिरकालीन आमाशय शोथ ( Chronic gastritis ) के कारण जीवतिक्ति ए० का शोषण न होने से नेत्रकला शोथ ( Conjunctivitis ) होकर नेत्रों में अत्यधिक एवं स्थायी स्वरूप की लालिमा रहती है ।

उपर्युक्त सभी लक्षण चिरकालीन मदात्यय के द्योतक हैं एवं प्राइस के अनुसार इसकी साध्यासाध्यता ( Prognosis ) साधारणतया उच्चकोटि की चिकित्सा एवं रोगी के सहयोग के अभाव में अच्छी नहीं है । 'As regards cure this is aften bad In many cases, however, suitable management leads to a good all round improvement. Intercurrent diseases specially those of the respiratory system are poorly tolerated. Pneumonia and tuberculosis have a much worse prognosis in these patients than in normal people. Anaesthetics are taken badly and tnere is more likelihood of post anaesthetic complication.'

**मद्यपानजन्यानुपद्रवानाह—**

**हिक्काज्वरौ वमथुवेपथुपार्श्वशूलाः**
**कासभ्रमावपि च पानहतं भजन्ते ॥ २२ ॥** ( सु. उ. ४७ )

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने पानात्ययपरमदपानाजीर्णपानविभ्रमनिदानं समाप्तम् ॥ १८ ॥**

हिचकी, ज्वर, कम्प, वमन, पार्श्वशूल, खाँसी तथा चक्कर ये मदात्यय के उपद्रव है ॥ २२ ॥

**उपद्रवानाह—हिक्केत्यादि । एतैः कृच्छ्रसाध्यं भवति न त्वसाध्यम्; असाध्यलक्षणेभ्यः पृथक्पाठादिति** जेज्जटः । **ध्वंसकविक्षेपकाख्यौ मद्यविकारौ** चरके **पृथक् पठितौ; तद्यथा—**

'विच्छिन्नमद्यः सहसा योऽतिमद्यं निषेवते। ध्वंसो विक्षेपकश्चैव रोगस्तस्योपजायते॥ श्लेष्मप्रसेकः कण्ठास्यशोषः शब्दसहिष्णुता। तन्द्रानिद्राभियोगश्च ज्ञेयं ध्वंसकलक्षणम्॥ हृत्कण्ठरोधः संमोहश्छर्दिरङ्गरुजा ज्वरः। तृष्णा कासः शिरःशूलमेतद्विक्षेपलक्षणम्' ( च. चि. अ. २४ ) इति; तौ च सुश्रुते 'विच्छिन्नमद्यः सहसा योऽतिमद्यं निषेवते। तस्य पानात्ययोद्दिष्टा विकाराः संभवन्ति हि' ( सु. उ. अ. ४७ ) इत्यनेन संगृहीतौ बोद्धव्यौ। न वा चिकित्साभेदस्तयोरुक्तः, यतश्चरक एवोक्तवान् – 'तयोः कर्म चिकित्सा च वातिके यन्मदात्यये' ( च. चि. अ. २४ ) इति ॥ २२ ॥

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां पानात्ययपरमदपानाजीर्णपानविभ्रमनिदानं समाप्तम् ॥ १८ ॥

विमर्श—इन उपद्रवों से युक्त रोग को कृच्छ्रसाध्य समझना चाहिये, असाध्य नहीं, क्योंकि सुश्रुत ने इनका पाठ असाध्य लक्षणों से पृथक् किया है। ये सब उपद्रव मद्य के अत्यधिक सेवन करने से ही होते हैं और इनकी उत्पत्ति पूर्व पृष्ठों में वर्णितप्राय है।

चरक तथा वाग्भट ने ध्वंसक तथा विक्षेपक नाम के दो अतिरिक्त मद्यविकारों का भी वर्णन किया है—

विच्छिन्नमद्यः सहसा योऽतिमद्यं निषेवते।
ध्वंसो विक्षेपकश्चैव रोगस्तस्योपजायते॥ ( च. चि. २४ )

अर्थात् मद्यपान के अभ्यास का कुछ समय त्याग के पश्चात् जब मनुष्य सहसा अत्यधिक का पान करता है तो ध्वंसक और विक्षेपक नाम के रोग हो जाते हैं। इन दोनों का लक्षण करते हुए चरक ने आगे कहा है—

श्लेष्मप्रसेकः कण्ठास्यशोषः शब्दासहिष्णुता।
तन्द्रा निद्राभियोगश्च ज्ञेयं ध्वंसकलक्षणम्॥

अर्थात् कफ का स्राव, कण्ठ और मुख की शुष्कता, शब्द को सहन कर सकने की शक्ति का अभाव, तन्द्रा तथा निद्रा इन लक्षणों से ध्वंसक विकार समझना चाहिये। इसी प्रकार—

हृत्कण्ठावरोधः संमोहश्छर्दिरङ्गरुजा ज्वरः। तृष्णा कासः शिरःशूलमेतद्विक्षेपलक्षणम्।

हृदय तथा कण्ठ में अवरोध की प्रतीति, मूर्च्छा, वमन, अङ्गपीडा, ज्वर, प्यास, खाँसी तथा शिरःशूल से विक्षेप नामक विकार समझना चाहिये।

सुश्रुत ने इनका पृथक् पाठ न करके एकत्र संगृहीत कर दिया है—

विच्छिन्नमद्यः सहसा योऽतिमद्यं निषेवते।
तस्य पानात्ययोद्दिष्टा विकाराः सम्भवन्ति हि॥

पीछे डिप्सोमैनिया को मदात्यय का एक भेद कहा है। इस अवस्था में मद्यपान करने की प्रबल इच्छा होती है जिससे रोगी अत्यधिक मात्रा में मद्यपान कर लेता है। इसके कारण होने वाले लक्षणों को ही चरक एवं वाग्भट ने ध्वसक और विक्षेपक नाम दिये हैं।

समाप्तं चेदं पानात्ययादिनिदानम्



# दाहनिदानम्

मद्यजदाहं वर्णयति—

**त्वचं प्राप्तः स पानोष्मा पित्तरक्ताभिमूर्च्छितः ।**
**दाहं प्रकुरुते घोरं पित्तवत्तत्र भेषजम् ॥ १ ॥** (सु. उ. ४७)

विधि-विपरीत मद्यपान करने से उत्पन्न ऊष्मा पित्त और रक्त से मिलकर जब त्वचा में पहुँचता है तो भयङ्कर दाह को उत्पन्न करता है ॥ १ ॥

**मदात्ययेऽपि दाहो भवत्यतः सप्तप्रकारं दाहमाह, तत्र मद्यजमाह—त्वचमित्यादि । पानोष्मा मद्यपानकुपितपित्तस्यौष्ण्यं; समानोष्मेति पाठान्तरमयुक्तं, सुश्रुते पानात्यये श्लोकस्यास्य पाठात् पित्तजोऽप्ययं हेतुभेदात्पृथक् पठितः ॥ १ ॥**

**विमर्श**—बाह्य भौतिक अग्नि या तैजस पदार्थ का सम्पर्क हुए बिना ही शरीरान्तर्गत कारणों से रोगी को होने वाली जलन की विशेष अनुभूति ही दाह नाम से अभिप्रेत है। दाह शरीरान्तर्गत अग्नि स्वरूप पित्त का ही अन्यतम गुण है। इस प्रकार किसी भी कारण से शरीरगत सोमगुण या कफ का ह्रास तथा पित्त की वृद्धि होने पर ही दाह की अनुभूति होती है। कफ का ह्रास होने पर वायु की वृद्धि पित्त के साथ स्वाभाविक रूप में होती है।[1] इस प्रकार यद्यपि दाह का साक्षात् जनक पित्त ही है तथापि उसको अनुभूति का विषय बनाने वाला वायु ही होता है; क्योंकि चरक ने वातकलाकलीय मे वायु को **'सर्वेन्द्रियार्थानामभिवोढा'** सम्पूर्ण इन्द्रियों के ग्राह्य विषयों को मस्तिष्क तक पहुँचा कर अनुभूति का रूप प्रदान करने वाला कहा है। इसके अतिरिक्त पित्त वायु के अभाव में शरीर में घूम कर अपने विशिष्ट गुण का प्रभाव भी नहीं दिखा सकता; क्योंकि इसका प्रेरक वायु ही है **'समीरणोऽग्नेः'** ( च. सू. १२ )

उक्त कथन से यह सिद्ध है कि दाह की उत्पत्ति तथा अनुभूति में पित्त और वायु दोनों ही कारण हैं। इस प्रकार यद्यपि दाह उभयात्मक है तथापि निदान की दृष्टि से इसके भी वातिक तथा पैत्तिक दो भेद किये जा सकते हैं। जिस अवस्था में पित्त अपने कारणों से प्रकुपित होकर वायु की सहायता से दाह की उत्पत्ति करता है तब वह दाह पैत्तिक और यदि वायु अपने कारणों से ही प्रकुपित हो कर पित्त को विकृत कर दाह उत्पन्न करता है तो वह दाह वातिक होता है। आगे कहा जाने वाला मद्यज, पित्तज, तृष्णानिरोधज तथा रक्तपूर्णकोष्ठज दाह पैत्तिक वर्ग में आते हैं। धातुक्षयज दाह वातिक वर्ग में समझना चाहिये। सम्प्रति उनका क्रमशः वर्णन किया जाता है।

मद्यजदाह पित्तवर्गीय है अत एव सुश्रुत ने इसकी चिकित्सा भी पित्तशामक ही बताई है— **'पित्तवत्तत्र भेषजम्'** मद्य के द्वारा धमनीविस्फारक केन्द्र ( Vasidilator centers ) के क्षोभ तथा परिसरीय वातनाडी-क्षोभ ( Peripheral neuritis ) होने से दाह की अनुभूति होती है। मद्यपानजन्य वातनाडी-क्षोभ का यह प्रधान लक्षण है।

रक्तजं दाहमाह—

**कृत्स्नदेहानुगं रक्तमुद्रिक्तं दहति ध्रुवम् ।**
**स उष्यते तृष्यते च ताम्राभस्ताम्रलोचनः ॥ २ ॥**
**लोहगन्धाङ्गवदनो वह्निनेवावकीर्यते ।** ( सु. उ. ४७ )

---

१. प्रकृतिस्थं यदा पित्तं मारुतः श्लेष्मणः क्षये । स्थानादादाय गात्रेषु यत्र यत्र विसर्पति ॥
तदा भेदश्च दाहश्च तत्र तत्रानवस्थितः । गात्रदेशे भवत्यस्य श्रमो दौर्बल्यमेव च ॥(च. सू. १७)

प्रकुपित रक्त सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त होकर दाह को उत्पन्न करता है। इससे रोगी के शरीर में आगसी लगी रहती है, प्यास उग्र हो जाती है, रोगी का सारा शरीर लाल हो जाती है, आँखें भी लाल हो जाती हैं तथा उसके शरीर व मुख से लोहे के सदृश गन्ध आती है एवं वह अपने को अग्नि से व्याप्त सा मानता है ॥ २ ॥

**रक्तजमाह—कृत्स्नेत्यादि। स उष्यते समीपस्थेनेव वह्निना तप्यते, संधूप्यत इति पाठान्तरे संधूपनवद्वेदनामनुभवति। ताम्राभ इति गात्रे। लोहगन्धाङ्गवदन इति लोहस्येव गन्धोऽङ्गे वदने च यस्य स तथा ॥ २ ॥**

**विमर्श**=रक्त भी पित्तवर्गीय ही होता है। अतः यह दाह भी पैत्तिक ही समझना चाहिये। रक्त में लोह होने से शरीर तथा मुख का स्वाद भी लोह जैसा रहता है। लोह से धातु सामान्य का भी ग्रहण करना चाहिये। यह रक्तवात ( High blood pressure ) का भी लक्षण है। तीव्र ज्वर में भी यह विशिष्ट लक्षण होता है। मासिक धर्म की विकृति से हाथ पैरों में होनेवाला दाह भी इसके अन्तर्गत ही समझना चाहिये।

**पित्तजदाहलक्षणं ब्रूते—**

**पित्तज्वरसमः पित्तात्स चाप्यस्य विधिः स्मृतः ॥३॥** (सु. उ. ४७)

पित्तज दाह में पित्तज्वर के समान लक्षण होते हैं, एव उसी की चिकित्सा से लाभ भी होता है॥

**पित्तजमाह—पित्तेत्यादि। पित्तज्वरसमः पित्तज्वरलिङ्गयुक्तः, पित्तज्वरे त्वामाशयदुष्ट्या-द्युयोऽधिका इति भेदः। स चाप्यस्य विधिरिति पित्तज्वरचिकित्सा ॥ ३ ॥**

**विमर्श**—चूंकि सभी दाह पित्तज होते हैं अतः इसका पृथक् पाठ करने की आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। किन्तु इसमें मद्यज आदि के समान शरीर में अन्य स्थायी विकृतियाँ नहीं होतीं अतः इसका पृथक् पाठ किया है। पित्तज्वर में आमाशय की दुष्टि आदि भी होती है जो कि इसमें नहीं होती, यही पैत्तिकज्वर और दाह में अन्तर है।

**तृष्णानिरोधजं दाहमाह—**

**तृष्णानिरोधादब्धातौ क्षीणे तेजः समुद्धतम्।**
**सबाह्याभ्यन्तरं देहं प्रदहेन्मन्दचेतसः ॥ ४ ॥**
**संशुष्कगलताल्वोष्ठो जिह्वां निष्कृष्य वेपते।**

तृष्णा के वेग को रोकने से जलीय धातु के क्षीण हो जाने पर बढा हुआ आग्नेय तेज ( पित्त ) शरीर के बाह्य एवं आभ्यन्तर अवयवों में दाह उत्पन्न कर देता है जिससे गला, तालु तथा ओष्ठ सूख जाते हैं एवं रोगी मूच्छित सा हो जाता है और वह जीभ बाहर निकाल कर कापने लगता है॥

**तृष्णानिरोधजमाह—तृष्णेत्यादि। तेजः समुद्धतं पित्तोष्मा वृद्ध इत्यर्थः। निष्कृष्य निःसार्य ॥ ४ ॥**

**विमर्श**—अन्य कारणों से जल की कमी ( Dehydration ) के कारण होने वाला दाह भी इसके अन्तर्गत समझना चाहिये। यह दाह प्रायः ग्रीष्मकाल में होता है।

**रक्तपूर्णकोष्ठजदाहं निरूपयति**

**असृजा पूर्णकोष्ठस्य दाहोऽन्यः स्यात्सुदुःसहः ॥ ५ ॥** (सु.उ.४७)

आभ्यन्तर रक्तस्राव के कारण होने वाला एक दूसरा दाह अत्यन्त कष्टप्रद होता है॥ ५ ॥

**अवगाढशस्त्रप्रहारजनितरक्तपूर्णकोष्ठजमाह—असृज इत्यादि। न चोक्तरक्तजेनास्य**

पौनरुक्त्यं, कृत्स्नदेहानुगमितिवचनात् कारणभेदाच्च। असृजः पूर्णकोष्ठस्येति 'पूरणगुण-सुहितार्थ—' इत्यादिना ज्ञापकेन कर्तरि षष्ठी, रक्तेन पूरितकोष्ठस्येत्यर्थः। कोष्ठशब्देन हृदयादयो गृह्यन्ते। यदाह—सुश्रुतः-'स्थानान्यामाग्निपक्वानां मूत्रस्य रुधिरस्य च। हृदुण्डुकः फुफ्फुसश्च कोष्ठ इत्यभिधीयते' ( सु. चि. अ. २ ) इति ॥ ५ ॥

**विमर्श**—शस्त्र आदि के प्रहार से आन्तरिक रक्तस्राव होने पर शरीर के अन्य अंगों में रक्त और जलीय अंश की कमी होने एव परिसरीय-वातनाडी-क्षोभ ( Peripheral neuritis ) के कारण दाह होता है। इसके अतिरिक्त स्थानीय रक्ताधिक्य (Blood accumulation) के कारण क्षोभ होने पर कोष्ठ के भीतर रक्तसंचय स्थल में भी (Local) दाह होता है क्योंकि रक्त पित्त वर्ग का धातु है।

धातुक्षयजं दाहमाह—

**धातुक्षयोत्थो यो दाहस्तेन मूर्च्छातृडर्दितः।**
**क्षामस्वरः क्रियाहीनः स सीदेद् भृशपीडितः ॥ ६ ॥** (सु. उ. ४७)

रस, रक्त आदि धातुओं का क्षय होने के कारण जो दाह होता है उसे धातुक्षयज दाह कहते हैं। इसमें मूर्च्छा, प्यास और स्वरसाद के साथ रोगी निश्चेष्ट हो जाता है तथा उसको महान् अवसाद और कष्ट होता है ॥ ६ ॥

धातुक्षयजमाह—धात्वित्यादि। धातवो रसादयः क्रियाहीनो निश्चेष्टः; किंवा भृशपीडितो दाहेन क्रियाहीनश्चिकित्साहीनो यदि भवेत्तदा सीदेन्म्रियेत इत्यर्थः ॥ ६ ॥

**विमर्श**—'क्रियाहीन' का सामान्य अर्थ तो 'निश्चेष्ट' ही है किन्तु 'उचित चिकित्सा न होना' यह अर्थ भी हो सकता है। इस प्रकार के धातुक्षयज दाह से पीडित रोगी की उचित चिकित्सा नकी जाय तो स्वरसाद होता है और अन्ततः रोगी मर जाता है यह अर्थ भी इस श्लोकार्ध का होता है।

क्षतजं दाहमाह—

**( क्षतजोऽनश्नतश्चान्नं शोचतो वाऽप्यनेकधा।**
**तेनान्तर्दह्यतेत्यर्थं तृष्णा मूर्च्छा प्रलापवान् ॥ )** ( इति क. )

क्षत ( व्रण ) के कारण अन्न न खाने एवम् अनेक प्रकार का शोक करने से क्षतज दाह होता है। इसमें अन्तर्दाह, अत्यन्त प्यास, मूर्च्छा तथा प्रलाप होता है।

**विमर्श**—'**वायोर्धातुक्षयात् कोपः**' इसके अनुसार धातुक्षय से वायु की वृद्धि एवं वायु की वृद्धि से पित्त का स्थानापकर्ष होकर दाह की उत्पत्ति होती है।

अत्यधिक रक्तस्रावजन्य, रक्ताल्पताजन्य तथा राजयक्ष्मा के कारण होनेवाला दाह इस श्रेणी में आ जाता है। इनसे होने वाले दाह का कारण भी वातनाडी-सक्षोभ ही है।

मर्माभिघातजं दाहं वर्णयति—

**मर्माभिघातजोऽप्यस्ति सोऽसाध्यः सप्तमो मतः।**
**सर्व एव च वर्ज्याः स्युः शीतगात्रस्य देहिनः ॥७॥** (सु. उ. ४७)

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने दाहनिदानं समाप्तम् ॥ १९ ॥**

हृदय, बस्ति तथा सिर आदि मर्मों के अभिघात से भी दाह होता है और वह असाध्य होता है। अन्तर्दाह के होते हुए भी शरीर बाहर से शीत रहने पर सभी दाह असाध्य होते हैं ॥

क्षतजमाह-क्षतज इत्यादि। मर्माभिघातजमाह-मर्मेत्यादि। मर्माणि शिरोहृदयबस्त्यादीनि। जेज्जटस्तु सप्तत्वमन्यथा गणयति—'त्वचं प्राप्त' इत्यादिना प्रथमः, 'कृत्स्नदेहानुगं

रक्तम्'—इत्यत्र रक्तस्थाने पित्तं पठित्वा एतदादिना 'स चाप्यस्य विधिः स्मृतः' इत्यन्तेन पैत्तिको द्वितीयः, तृष्णानिरोधजस्तृतीयः, 'असृजः पूर्णकोष्ठस्य' इति चतुर्थः, धातुक्षयजः पञ्चमः, षष्ठस्य तु क्षतजस्य लक्षणं पठति-'क्षतजोऽनश्नतश्चान्नं शोचतश्चाप्यनेकधा। तेनान्तर्दह्यतेऽत्यर्थं तृष्णादाहप्रलापवान्' इति- मर्माभिघातजस्तु सप्तम इति ॥ ७ ॥

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां दाहनिदानं समाप्तम् ॥ १९ ॥

'तत्राभिघातजो वायुः प्रायो रक्तं प्रदूषयन् ।
सव्यथाशोफवैवर्ण्यं करोति सरुजं ज्वरम् ॥ ( च. चि. ३ )

**विमर्श**—अभिघात से भी वायु की ही वृद्धि होती है। किन्तु उससे प्रायः रक्तदुष्टि भी होती है जैसा कि अभिघातजज्वर के वणन से स्पष्ट है—

सभी प्रकार का अन्तर्दाह प्रायः असाध्य होता है। अन्तर्दाह को भी सुश्रुत ने गम्भीर ज्वर का लक्षण माना है **'गम्भीरस्तु ज्वरो ज्ञेयो ह्यन्तर्दाहेन तृष्णया'** और चरक ने उक्त लक्षणों से युक्त गम्भीर ज्वर को असाध्य कहा है—

**ज्वरः क्षीणस्य शूनस्य गम्भीरो दैर्घरात्रिकः। असाध्यो बलवान् यश्च केशसीमन्तकृज्ज्वरः ॥**

यहाँ मर्माभिघात से मुख्यतः शिर, हृदय और वस्ति का अभिघात अभीष्ट है और उनसे क्रमशः निखिल शरीर के क्रियावरोध, रस-रक्तसवहन मे बाधा एवं मूत्रावरोध तथा तज्जन्य मूत्रविषमयता से अन्तर्दाह और मृत्यु हो सकती है।

समाप्त चेदं दाहनिदाहम्।

---

# अथोन्मादनिदानम्

उन्मादस्य निरुक्तिमाह—

**मदयन्त्युद्धता दोषा यस्मादुन्मार्गमागताः[1] ।**
**मानसोऽयमतो व्याधिरुन्माद इति कीर्तितः ॥ १ ॥ ( सु. उ. ६२ )**

प्रवृद्ध दोष उन्मार्गगामी होकर मनोविभ्रम को उत्पन्न करते हैं अतः इस मानस रोग को उन्माद कहते हैं ॥ १ ॥

मदात्यये 'उन्मादमिव चापरम्'—इत्यनेनोन्मादसंकीर्तनमुन्मादसादृश्यं चोक्तं, तथा मदात्ययेऽपि दाहो भवतीति स्वल्पवक्तव्यतया दाहमभिधायोन्मादारम्भः, तस्य निरुक्तिमाह—मदयन्तीत्यादि। मदयन्ति मनोविभ्रमं कुर्वन्ति, उन्मार्गमागता विमार्गमागता मनोवहधमनीरनुप्राप्ताः। उद्धता वृद्धाः, अथवोर्ध्वं हृदयं गताः, एतेनोत्पूर्वेणैव[2] दोषाणां वृद्धत्वं विमार्गगत्वं च दर्शितम् ॥ १ ॥

**विमर्श**—उत्पादक कारण के अनुसार शास्त्र में रोगों के निज तथा आगन्तुक दो भेद स्वीकार किये गये हैं, **'निजागन्तुविभागेन तत्र रोगा द्विधा स्मृताः'**। निज व्याधियाँ प्रधानतया शरीरान्तर्गत कारणों से तथा आगन्तुक प्रधानतया बाह्य कारणों से होती हैं। आगन्तुक रोग निज तथा निज रोग आगन्तुक रूप में भी परिवर्तित हो जाते हैं। यथा—**आगन्तुरन्वेति निजं विकारं**

---

१. 'उन्मार्गमाश्रिताः' इति क। २. 'तेन ततःपूर्वेणैव' इति क।

**निजस्तथाऽऽगन्तुमपि प्रवृद्धः, अथवा—आगन्तुर्हि व्यथापूर्वं समुत्पन्नो जघन्यं वातपित्तश्लेष्मणां वैषम्यमापादयति, निजे तु वातपित्तश्लेष्माणः पर्व वैषम्यमापद्यन्ते जघन्यं व्यथामभिनिर्वर्त्तयन्ति ।** ( च० सू० २० )

शरीर और मन रूप अधिष्ठान विशेष के भेद से भी रोगों को दो बडे वर्गों ( शारीरिक तथा मानसिक ) में विभक्त किया गया है। **'तेषां कायमनोभेदादधिष्ठानमपि द्विधा'** । प्राचीन आयुर्वेदीय चिकित्सा-ग्रन्थों में जितना बृहद् वर्णन शारीरिक रोगों का मिलता है उतना मानसिक रोगों का नहीं । मानस रोगों का वर्णन भूतविद्या के नाम से भी यत्र तत्र मिलता है । अथर्ववेद में इस विद्या का पर्याप्त वर्णन उपलब्ध होता है । शारीरिक रोग प्रधानतया शरीर को आक्रान्त करते हैं, इनके कारण शरीर में अंगीय विकृतियों का प्रत्यक्ष भी होता है । कुछ काल पश्चात इनका प्रभाव मन पर भी पड सकता है । इसके अतिरिक्त मनुष्यों में कुछ ऐसे रोग भी पाये जाते हैं, जिनके होने पर अङ्गों में किसी भी प्रकार की विकृति का प्रत्यक्ष नही होता । ऐसे अपस्मार तथा उन्माद सदृश रोग ही मानसरोग कहलाते है ।

जिस प्रकार शारीरिक रोगों के ज्ञान के लिये शरीर के विविध अङ्गों की प्राकृत रचना व उनके व्यापारों का ज्ञान करना आवश्यक है वैसे ही मानस रोगों का ज्ञान करने के लिए भी मन के प्राकृत स्वरूप को जानना भी अनिवार्य है। प्राकृत स्वरूप को बिना जाने विकृति का निर्दुष्ट ज्ञान करना नितान्त असम्भव है ।

**मन व उसका स्वरूप**—शरीर तथा इन्द्रियों से भिन्न रहकर भी उनकी सम्पूर्ण क्रियाओं का नियन्त्रणकर्ता एवं आत्मा का करण द्रव्य विशेष ही मन है । यह अपनी क्रियाओं का भी स्वयं ही नियन्त्रण करता है **'इन्द्रियाभिग्रहः कर्म मनसः स्वस्य निग्रहः'** । ( च० शा० १ )

आत्मा, इन्द्रिय तथा अर्थ का सान्निध्य होने पर भी ज्ञान की प्रवृत्ति या अप्रवृत्ति का नियमन मन की वहाँ उपस्थिति या अनुपस्थिति के द्वारा ही होता है। मन के उपस्थित रहने पर ज्ञान की उत्पत्ति तथा मन के अनुपस्थित रहने पर ज्ञान का पूर्णतया अभाव रहता है।[1] यह प्रति शरीर में भिन्न, एक शरीर में एक तथा अणु परिमाण का होता है।[2] यदि प्रतिशरीर में भिन्न मन न मानकर सब शरीरों में एक ही व्यापक मन की कल्पना की जाय तब तो एक व्यक्ति के द्वारा अनुभूत विषय का ज्ञान दूसरे को भी होना चाहिये। वस्तुतः ऐसा नहीं होता अतः मन को प्रतिशरीर में भिन्न ही माना गया है। एक शरीर में अनेक मन की कल्पना करना भी अव्यावहारिक है। अनेक मन की कल्पना करने पर एक काल में एक ही क्रिया की निष्पत्ति के नियम के खण्डित होने की आशंका है। वस्तुतः मन एक काल में एक ही क्रिया करता है अतः एक शरीर में एक ही मन की सत्ता स्वीकार करना सैद्धान्तिक होने के साथ व्यावहारिक भी है। महर्षि गौतम को भी ज्ञान के अयौगपद्य या एक समय एक ही ज्ञान की उत्पत्ति के नियम को देखकर ही **'ज्ञानायौगपद्यादेकं मनः'** ऐसा सूत्र बनाना पड़ा। मन की प्रतिशरीर में भिन्नता तथा एकत्व को स्वीकार कर लेने पर भी यदि मन को विभु या महत् परिमाण माना जाय तब भी व्यापक मन का एक ही क्षण मे अनेक इन्द्रियों के साथ सम्पर्क होने से अनेक ज्ञानों की एक साथ उत्पत्ति होनी चाहिए। किन्तु यह निर्विवाद है कि मन एक काल में एक ही क्रिया करता है अतः मन को विभु न मानकर अणु ही स्वीकार किया गया है। गौतम ने भी इसी

१. लक्षणं मनसो ज्ञानस्याभावो भाव एव च । सति ह्यात्मेन्द्रियार्थानां सन्निकर्षे न विद्यते । वैवृत्यान्मनसो ज्ञानं सान्निध्यात्तच्च वर्तते ॥

२. अणुत्वमथ चैकत्वं द्वौ गुणौ मनसः स्मृतौ । ( चरक शा. १ )

आशय से **'यथोक्तहेतुत्वाच्चाणु'** ज्ञानों के अयौगपद्य हेतु से ही मन को अणु भी माना है। इसके अतिरिक्त मन को अणु न माना जाय तो निद्रा की स्थिति उत्पन्न ही नही हो सकती। मन की इन्द्रियव्यतिरिक्त प्रदेश मे स्थिति का ही दूसरा नाम निद्रा है। परिच्छिन्न वस्तु ही सब जगह से हटकर एक स्थान पर रह सकती है; विभु नही। विभु मन का सब इन्द्रियों से सर्वदा सम्पर्क रहेगा अतः सब कालों में सभी ज्ञानों की उत्पत्ति भी होगी तथा सर्वदा इन्द्रिय-व्यापार रहने से निद्रा की स्थिति उत्पन्न नहीं हो सकती। अणुरूप एक मन के एक क्षण में अनेक इन्द्रियों से सयुक्त न होने के कारण अनेक ज्ञानों की उत्पत्ति भी एक ही काल मे नही होती एवं परिच्छिन्न मन के इन्द्रिय-व्यतिरिक्त प्रदेश में चले जाने पर निद्रा भी उत्पन्न हो जाती है। एक काल में अनेक क्रियाओं या ज्ञानों की उत्पत्ति की प्रतीति से मन के विभुत्व या अनेकत्व की आशंका नहीं करनी चाहिए क्योंकि जिस प्रकार अतितीव्र गति से घूमते हुए चक्र का क्रम दिखाई नही पड़ता और जिस प्रकार चित्रपट में तीव्रतम गति से घुमती हुई रील के कारण एक सेकण्ड में अनेक चित्रों को क्रमशः देखते हुये दर्शक को उनका क्रम ज्ञात नही होता है, अपितु वह यही समझता है कि यह सब मै एक साथ ही देख रहा हूँ, उसी प्रकार क्रियाओं या ज्ञानों की शीघ्र प्रवृत्ति के कारण ही उनको क्रमिकता का भान नहीं होता; अपितु यह प्रतीति होती है कि हम एक साथ अनेक कार्य कर रहे हैं। वस्तुतः यह भ्रम है। शब्दार्थ ग्रहण तथा वाक्यार्थ-ग्रहण में भी ज्ञाता यद्यपि वाक्यों में उच्चरित प्रत्येक वर्ण का ज्ञान क्रमशः करने के पश्चात् पद का ज्ञान करता है, पद-ज्ञान की स्मृति के द्वारा पद-समूह के ज्ञान से वाक्य का ज्ञान भी इसी क्रमिक बुद्धि के आधार पर ही करता है तथापि चिरकाल से अभ्यस्त होने के कारण वह इस क्रम का अनुभव न कर सबको एक साथ होता समझता है।

आधुनिक भौतिकवादी भौतिक दृश्य पदार्थों के अतिरिक्त मन या आत्मा जैसे अदृश्यतत्त्व को स्वीकार करने को तैयार नहीं हैं। उनका कहना है कि जिस प्रकार एककोषीय प्राणी अपने को परिस्थिति के अनुकूल बनाकर विविध उत्तेजनाओं का प्रतिकार करने के लिये तैयार रहता है वैसे ही अनेक कोषाओं के समूह से बना हुआ मानव शरीर भी विविध उत्तेजनाओं का प्रतिकार करने की दृष्टि से अनेक शारीरिक व्यापार भी करता है। इस प्रकार इस शरीर में किसी मन जैसे अदृश्य तत्त्व की सत्ता की कल्पना करना व्यर्थ है। इसके अतिरिक्त उनका यह भी कथन है कि यदि किसी को मन स्वीकार करने का ही आग्रह है तो मस्तिष्क को ही मन मान लेने में कोई आपत्ति न होनी चाहिये।

**मस्तिष्क को ही मन मानने में हेतु—**आधुनिक विज्ञान के आधार पर यह सिद्ध हो चुका है कि प्रणालीविहीन ग्रन्थियों के अन्तःस्राव ( Internal secretions of ductless glands ) नाडीतन्त्र पर विविध प्रकार के प्रभाव उत्पन्न करके विविध भावों की उत्पत्ति कराते हैं। वृषण-ग्रन्थि के अन्तःस्राव को शरीर में प्रविष्ट करने से नाडीतन्त्र पर प्रभाव होकर जीर्णकाय वृद्धों में भी कामवासना की प्रवृत्ति जागृत हो जाती है। इसी प्रकार अधिवृक्क ( Suprarenal gland ) के अन्तःस्राव के प्रभाव स्वरूप क्रोध की उत्पत्ति होती है। मद्य भी नाडीतन्त्र को उत्तेजित करके विविध भावों को उत्पन्न करता है इसका वर्णन मदात्यय निदान में हो ही चुका है। मस्तिष्क की क्षमता ही बुद्धिमत्ता का भी निदर्शक है। जिसकी मस्तिष्कक्षमता जितनी ही अधिक होती है उसकी बुद्धि भी उतनी ही तीव्र तथा आशुग्राहिणी होती है। उपर्युक्त आधार पर भौतिकवादियों का यह निश्चित मत है कि शरीर के दृश्यमान अगों के अतिरिक्त मन जैसे अदृश्य पदार्थ की कल्पना करना निरर्थक है।

इसके विपरीत आत्मवादियों का कथन है कि मस्तिष्क के रहते हुए भी अतिरिक्त मन की कल्पना करना परमावश्यक है। वस्तुतः यदि मस्तिष्कातिरिक्त मन की सत्ता स्वीकार न की जाय तो एक ही घटना से विभिन्न व्यक्तियों में होने वाली विभिन्नभावोदयता के कारण का स्पष्ट उत्तर देना दुष्कर है। नाटक तथा चित्रपट के विभिन्न दृश्य भिन्न-भिन्न प्रेक्षकों में भिन्न-भिन्न भावों की उत्पत्ति क्यों करते है ? एक शृङ्गार रस से प्रसन्न होता है तो दूसरा उसी से घृणा करता है तथा वह वीररस या अन्य किसी रस से प्रसन्न भी होता है, किसी को नाटक में रुचि ही नहीं होती। इस भिन्न-रुचिता का क्या कारण है ? शुद्ध यन्त्रवाद की सहायता से ऐसे प्रश्नों का उत्तर देना कठिन है। यदि इसमें व्यक्तिगत भावना को कारण माना जाय तब उसका स्वरूप तथा अधिष्ठान भी बताना पडेगा। विविध भावों की उत्पत्ति के कारण प्रणालीविहीन ग्रन्थियों के अन्तःस्रावों को तथा मस्तिष्क को विविध व्यक्तिगत भावों का अधिष्ठान स्वीकार करना भी असंगत होगा। एक ही कारण विभिन्न व्यक्तियों में एक ही ग्रन्थि के स्राव में न्यूनाधिकता उत्पन्न करके कदाचित् एक ही भाव की उत्पत्ति में न्यूनाधिकता तो अवश्य उत्पन्न करा सकता है किन्तु वह नितान्त विपरीत ग्रन्थियों के अन्तःस्राव तथा तज्जन्य विपरीत भावों को कदापि उत्पन्न नहीं कर सकता। मस्तिष्क भी अन्य यन्त्रों के समान जड ही है अतः उसमें इस प्रकार की व्यक्तिगत भावना की कल्पना करना सर्वथा प्रतिकूल है। मस्तिष्क का भी प्रेरक तथा व्यक्तिगत भावना की उत्पत्ति का आधार कोई दूसरा अदृश्य तत्त्व ही है। उसी को प्राचीनों ने मन सञ्ज्ञा प्रदान की है।

भौतिकवादियों के मत का खण्डन करने के लिये नेत्रेन्द्रिय के व्यापार का उदाहरण भी सर्वोत्तम है। प्रकाशविद्या के नियम के अनुसार यह सिद्ध हो चुका है कि यद्यपि दृष्टिवितान ( Retina ) पर दृश्य पदार्थों का चित्र सदा उलटा ही पड़ता है तथापि हम मनुष्यों तथा दूसरी वस्तुओं को वैसा नही देखते। जडवादियों के कथनानुसार इसका कारण अभ्यास एवं अनुभव बताया जाता है। यदि यह अनुभव या अभ्यास का ही परिणाम है तो पुनः पूर्ववत् उसके भी अधिष्ठान किसी प्रतिसन्धाता या अनुभवों का सग्रह करने वाले को पृथक् स्वीकार करना ही पडेगा। इन अनुभवों का अधिष्ठान मन ही है। इसके अतिरिक्त स्मृति, जाग्रत्, स्वप्न तथा सुषुप्ति जैसे व्यापारों का मूल भी मन ही माना जाता है। मन की पूर्ण क्रियाशीलता का ही दूसरा नाम जाग्रत् अवस्था है। किन्तु जब वही परिश्रान्त होकर इन्द्रियव्यतिरिक्त प्रदेश पुरीतति नाडी में प्रविष्ट हो जाता है तो सुषुप्ति की अवस्था उत्पन्न होती है। जाग्रत् और सुषुप्ति के मध्य की अवस्था ही स्वप्नावस्था है। इस अवस्था में मन का व्यापार अल्पमात्रा में चलता रहता है।

अब यह प्रश्न होना भी स्वाभाविक है कि जब मन ही सब कुछ है तो मस्तिष्क को किस श्रेणी में रखा जाय ? संज्ञाहर औषधियों का प्रयोग करने से मस्तिष्क या नाडीतन्त्र की क्रियाओं के साथ-साथ मन की भी क्रियायें अवरुद्ध हो जाती है अतः मन को भी मस्तिष्क मान लेने में क्या आपत्ति है ? वस्तुतः मस्तिष्क मन नहीं अपि तु मन का साधन या आश्रय है। मस्तिष्क और नाडीसूत्रों द्वारा ही मन के व्यापार होते हैं। ये नाडीसूत्र ही प्राचीनों के अनुसार मनोवाही स्रोत हैं। इस प्रकार मन कर्ता तथा मस्तिष्क और नाडीसूत्र उसके साधन हैं। अतः मस्तिष्क की उत्तमता पर मन की उत्तमता भी निर्भर है।

मन को यदि मस्तिष्क से पृथक् न माना जाय तो एकाग्र चित्त से कार्य करने पर भी अन्य सभी दृश्यमान वस्तुओं का भी ज्ञान होना चाहिये। ज्ञान का अयौगपद्य मन की सत्ता मस्तिष्क से पृथक् मानकर ही सिद्ध किया जा सकता है, मस्तिष्क को ही मन मान लेने से नहीं।

**मन के गुण व दोष**—प्रकृति के समान मन भी त्रिगुणात्मक ही होता है। प्राकृत अवस्था में इसमें सत्त्व गुण की ही विशेषता रहती है अतः इसका दूसरा नाम सत्त्व भी पड गया है। रज और तम मन के दो दोष हैं **'रजस्तमश्च मनसो द्वौ च दोषावुदाहृतौ'** ( च. सू. १ )। इन गुणों का प्राबल्य होने पर ही मानसिक व्याधियों की उत्पत्ति प्रारम्भ हो जाती है।

**मन के कार्य व उसकी क्रिया की सम्पन्नता**—कर्त्तव्याकर्त्तव्य का विचार, तर्क, ध्यान, संकल्प, इन्द्रियों का नियमन तथा अपना भी नियमन आदि मन के कर्म है।[१] अनुभव (Feeling), विवेचन ( Thinking ) तथा क्रिया ( Action ) इनसे मानसिक क्रियायें सम्पन्न होती है। मन की ही अवस्थाविशेष का नाम बुद्धि और अहंकार है। इन्द्रियों द्वारा किया गया प्रत्यक्ष मन के पास पहुँचता है। मन उसका हेयोपादेय दृष्टि से विचार करके अहंकार को दे देता है। अहंकार भी 'यह मेरा है' समझकर उसका ग्रहण अथवा परित्याग करने के लिये बुद्धि को सौंप देता है। इस प्रकार वस्तु के ज्ञान में इन्द्रियाँ अप्रधान तथा मन आदि तीनों अन्तःकरण प्रधान माने गये हैं—

**सान्तःकरणा बुद्धिः सर्वं विषयमवगाहते यस्मात्।**
**तस्मात् त्रिविधं करणं द्वारि द्वाराणि शेषाणि ॥** ( सां० का० )

ये सब क्रियायें मन के सत्त्वगुण की प्रकृतिस्थता पर ही निर्भर हैं। सत्त्वगुण की कमी तथा रज और तम की अधिकता से मानसिक व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं। मानसिक व्याधियों में उन्माद का महत्त्व सर्वाधिक है अतः प्रकृत में उसी का वर्णन किया जा रहा है।

वात आदि दोष विकृत होकर जब मनोवाही स्रोतस् ( वातनाडी तन्त्र ) में पहुँचते हैं तो उसके सत्त्वगुण का ह्रास एवं रज और तमोगुण की वृद्धि करके मनोविभ्रम या उन्माद रोग को उत्पन्न करते हैं। उन्माद किनको और क्यों होता है इसका विवेचन आगे यथास्थान किया ज यगा। सम्प्रति उन्माद की संक्षिप्त परिभाषा के विषय में यिचार करते हैं।

निष्प्रयोजन तथा उच्छृङ्खल प्रवृत्ति का ही दूसरा नाम उन्माद है। प्राकृत अवस्था में मनुष्य प्रत्येक कार्य किसी प्रयोजन से ही करता है, विना प्रयोजन अल्पबुद्धि व्यक्ति की भी प्रवृत्ति नहीं होती। **'नहि प्रयोजनमनुद्दिश्य मन्दोऽपि प्रवर्तते'** इस उक्ति से सभी क्रियायें सप्रयोजन होती हैं। प्राचीनों ने प्राणैषणा ( जीवित रहने की इच्छा ), धनैषणा ( प्राणों की रक्षा के साधन धन की इच्छा ) तथा परलोकैषणा ( परलोक में सुख की इच्छा=स्वर्ग और मोक्ष ) इन तीनों को ही प्रवृत्ति का कारण या प्रयोजन माना है। इन तीनों में से किसी के रहने पर ही मनुष्य किसी वस्तु के ग्रहण या परित्याग की ओर प्रवृत्त होता है। कतिपय आधुनिक विद्वानों ने प्राणैषणा ( Instinct of self preservation ), कामैषणा ( Sexual instinct ) तथा वर्गैषणा ( Herd instinct ) को प्रवृत्ति का कारण माना है। वर्गैषणा का अन्तर्भाव परलोकैषणा या धर्मैषणा में किया जा सकता है। वस्तुतः मनुष्य अपने हित के साथ समाज के हित का भी ध्यान रखता है, इस प्रकार धर्म मनुष्य जाति का अनिवार्य अंग है। धार्मिक प्रवृत्तियों का मूल परलोकैषणा ही है। ये सभी एषणायें तथा प्रकृतियाँ प्रायः माता-पिता के गुणों के अनुसार सन्तान में आती हैं। वृत्त तथा सदाचार आदि गुण जातोत्तर काल में शिक्षण के अनुसार होते हैं।

इस प्रकार उपर्युक्त एषणाओं से रहित होकर कार्य करने की अव्यवस्थित प्रवृत्ति को ही उन्माद

---

१. चिन्त्यं विचार्यमूह्यं च ध्येयं संकल्प्यमेव च। यत् किञ्चिन्मनसो ज्ञेयं, तत्सर्वं ह्यर्थसंज्ञकम् ॥
इन्द्रियाभिग्रहः कर्म मनसः स्वस्य निग्रहः। ऊहो विचारश्च ········ ········ ······· ॥
( च० शां० १ )

कहते हैं। व्यर्थ ही तिनके तोडना व उनका चर्बण करना, भूमि कुरेदना आदि छोटे-छोटे कार्य भी निष्प्रयोजन कर्म की श्रेणी में आने से मानसरोग या उन्माद के द्योतक हैं। क्रोध, लोभ. आदि भी सामयिक पागलपन ही है। विचार करने से ज्ञात होगा कि स्वस्थ की परिभाषा के अनुसार[1] जिस प्रकार पूर्ण स्वस्थ शरीर वाले मनुष्य समाज में अत्यल्प हैं वैसे ही समाज का बहुत कम अंश ऐसा है जो मानस रोगों से पूर्णतः मुक्त है। शारीरिक रोगों की अपेक्षा मानस रोगों का अनुपात अधिक ही है। किन्तु इन दोनों में अन्तर यह है कि शास्त्रों में शारीरिक रोगों का विशद वर्णन होने से उनको पहिचानने में अधिक सौकर्य होता है। इसके विपरीत साधारण अवस्था में मानस रोग का ज्ञान नहीं होने पाता अपितु जब वह उग्ररूप धारण करता है तब हम उसको पागलपन की संज्ञा देते हैं। तात्त्विक दृष्टि से वह बहुत पूर्व ही प्रारम्भ हो जाता है। मानसिक रोग शारीरिक रोगों की अपेक्षा अधिक भयंकर एवं बद्धमूल हो जाने पर असाध्य भी अधिक होते हैं। इसके अतिरिक्त मानसिक व्याधियों में शारीरिक व्याधियों की अपेक्षा वंश-परम्परा में चलने की भी अधिक प्रवृत्ति रहती है।

**उन्मादस्य भेदान् निरूपयति—**

**एकैकशः सर्वशश्च दोषैरत्यर्थमूर्च्छितैः।**
**मानसेन च दुःखेन स च पञ्चविधो मतः ॥ २ ॥**
**विषाद्भवति षष्ठश्च यथास्वं तत्र भेषजम् ।**
**स चाप्रवृद्धस्तरुणो मदसंज्ञां बिभर्ति च ॥ ३ ॥** ( सु. उ. ६२ )

अति कुपित वात, पित्त और कफ अलग-अलग, मिलित तीनों दोष, मानसिक दुःख तथा विष से उत्पन्न होने के कारण छः प्रकार का उन्माद होता है। उन्माद की प्राथमिक ( अस्पष्ट ) अवस्था को मद भी कहते हैं ॥ २–३ ॥

**प्रकारभेदमाह—एकैकश इत्यादि। मानसेन च दुःखेनेति शोकादिना। स चेति षड्विधोऽपि। अप्रवृद्धपदमुपादायापि तरुणपदप्रयोगं कुर्वता** सुश्रुतेन **स्वतन्त्रोऽपि दोषजनितो मदो भवतीति दर्शितम्। अत एव** चरके **विधिशोणितकीयाध्याये** ( च. सू. अ. २४ ) **उन्मादात्पृथगेव पठितः सनिदानचिकित्सित इति ॥ २–३ ॥**

**विमर्श**—यह कहा जा चुका है कि शारीरिक व्याधियाँ मानसिक तथा मानसिक व्याधियाँ शारीरिक रूप में भी परिवर्तित हो जाती हैं। इसी आधार पर उन्माद भी स्वतन्त्र या प्राथमिक ( Primary ) तथा उपद्रवस्वरूप या द्वितीयक ( Secondary ) दो प्रकार का होता है। वात आदि शारीरिक दोष तथा विष का मन पर प्रभाव पड़ने से जो उन्माद होता है उसे द्वितीयक उन्माद कहते हैं, किन्तु मानस दुःखजन्य उन्माद प्राथमिक ही कहलाता है। चरक ने मद को उन्माद की पूर्वकालीन ही अवस्था न मानकर विधिशोणितीय अध्याय में मद को स्वतन्त्र रोग भी मानकर चार प्रकार का बताया है[2]। इसके अतिरिक्त चरक ने विषजन्य तथा मानसिक दुःखजन्य उन्माद का आगन्तुक में अन्तर्भाव करके उन्माद के पाँच ही भेद माने हैं—**पञ्चोन्मादाः, वातपित्तकफसन्निपातागन्तुनिमित्ताः** ( च० सू० १९ )

---

१. समदोषः समाग्निश्च समधातुमलक्रियः। प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते ॥
२. 'चत्वारो मदाः, वातपित्तकफसन्निपातनिमित्ताः'। ( च० सू० १९ )

उन्मादस्य सामान्यहेतुमाह—

**विरुद्धदुष्टाशुचिभोजनानि प्रधर्षणं देवगुरुद्विजानाम् ।**
**उन्मादहेतुर्भयहर्षपूर्वो मनोऽभिघातो विषमाश्च चेष्टाः ॥ ४ ॥**

( च. चि. १४ )

विरुद्ध ( संयोगादिविरुद्ध ) दुष्ट तथा अपवित्र भोजन करने से, देवता, गुरु या माता-पिता आदि और ब्राह्मणों का अपमान करने से, तथा शरीर की विषमचेष्टाओं के कारण अत्यधिक भय या अत्यधिक हर्ष से प्रभावित मन पर आघात लगने से उन्माद रोग की उत्पत्ति होती है ॥ ४ ॥

**सामान्यहेतुमाह—विरुद्धेत्यादि । दुष्टं गरसहितमन्नादि । प्रधर्षणं 'धृष' प्रधर्षणे, इत्यस्मात् प्रधर्षणमभिभवः । भयहर्षपूर्वो मनोभिघात इति भयहर्षाभ्यां मनसोऽभिभवः, भयहर्षपूर्व इति भयं हर्षो द्वौ वा पूर्वं यस्य स तथा, पूर्वशब्दोऽत्र कारणवाची; चकारोऽत्र लुप्तनिर्दिष्टो द्रष्टव्यः, तेन कामक्रोधलोभादयोऽपि कारणमिति** जेज्जटः । **अन्ये** त्वाहुः-**क्रोधादिभिरपि भयहर्षपूर्वक एव भवतीति, तेन तौ निर्दिष्टौ । विषमाश्च चेष्टा इति । विषमाङ्गन्यासबलवद्विग्रहादय उन्मादहेतव इति योज्यम्** ॥ ४ ॥

**विमर्श—**विरुद्ध आदि भोजनों से साक्षात् मन के सत्त्वगुण का ह्रास होने से उन्माद की उत्पत्ति होती है । तिरस्कृत हुए देवता तथा गुरुजन दुःखी होकर यदि इस प्रकार का शाप दे दें तब भी मनुष्य पागल हो सकता है; क्योंकि उनकी वाणी में इस प्रकार की शक्ति निहित रहती है यह भवभूति के निम्न कथन से सिद्ध है—

**लौकिकानां हि साधूनामर्थं वागनुवर्त्तते । ऋषीणां पुनराद्यानां वाचमर्थोऽनुधावति ॥**

कभी अधिक हर्ष और कभी अधिक दुःख से भी उन्माद रोग की उत्पत्ति देखी गयी है। भय और हर्ष से काम, क्रोध, लोभ, मोह तथा शोक जैसे मानसिक भावों का भी ग्रहण कर लेना चाहिये; क्योंकि इनकी अत्यधिकता भी उन्माद की जननी है। इनके अतिरिक्त स्वभाव या शिक्षणाभाव, भावप्रतिक्रिया ( Emotional reflexes ) तथा घटनाजन्य प्रतिक्रिया ( Conditional reflexes ) भी उन्माद के हेतु हैं। मन की स्वाभाविक दुर्बलता भी उन्माद का कारण है। कुछ शारीरिक रोगों से शरीर के दुर्बल हो जाने के पश्चात् मन भी दुर्बल हो जाता है एवं मानसिक रोगों की उत्पत्ति तथा शारीरिक रोगों को वृद्धि होती है। उपर्युक्त कारणों से मन हीनसत्त्व हो जाता है तथा मनुष्य की प्रवृत्तियों के उच्छृङ्खल एवं निष्प्रयोजन होने से उन्माद रोग उत्पन्न होता है। घटनाजन्य प्रतिक्रिया का एक ज्वलन्त उदाहरण भी है—एक स्त्री का पति युद्धक्षेत्र में मारा गया जिसकी सूचना उसे टेलीफोन के द्वारा दी गई। इसके बाद टेलीफोन की घण्टी बजने की आवाज से वह सदा मूर्च्छित हो जाती थी। इसी प्रकार उन्माद की भी उत्पत्ति हो सकती है।

उन्मादस्य सम्प्राप्तिमाह—

**तैरल्पसत्त्वस्य मलाः प्रदुष्टा बुद्धेर्निवासं हृदयं प्रदूष्य ।**
**स्रोतांस्यधिष्ठाय मनोवहानि प्रमोहयन्त्याशु नरस्य चेतः ॥ ५ ॥**

( च. चि. १४ )

अपने अपने कारणों से प्रकुपित हुए वात आदि दोष सत्त्वगुण की कमी वाले अथवा दुर्बल मन

वाले मनुष्य के बुद्धि के निवास-स्थान हृदय को दूषित करके तथा मनोवाही स्रोतों में व्याप्त होकर मनुष्य के चित्त को भ्रान्तियुक्त या उन्मत्त कर देते हैं ॥ ५ ॥

**संप्राप्तिमाह—तैरित्यादि । तैरुक्तहेतुभिः । अल्पसत्त्वस्य अल्पसत्त्वगुणस्येति** चक्रः, जेज्जटस्त्वाह—**सत्त्वं मनः, तस्य चाल्पत्वं रजस्तमोभ्यामावृतत्वेनाल्पज्ञानजनकत्वात् । मला वातादयः । बुद्धेर्निवासं हृदयमित्यनेन हृदयस्याश्रयस्य दुष्ट्या तदाश्रितज्ञानस्यापि दुष्टिर्भवतीति दर्शयति । स्रोतांसि मनोवहानीति । हृदयाश्रिता दश धमन्यः; एतच्च विशेषेण बोध्यं, निखिलदेहस्रोतसामेव मनोऽधिष्ठानत्वेन चरके दर्शितत्वात् । अधिष्ठाय व्याप्येत्यर्थः ॥ ५ ॥**

**विमर्श**—हृदय शब्द से साधारणतया मांसपेशी के बने हुए वक्षःस्थ रक्त के थैले का ही ग्रहण होता है । किन्तु **'बुद्धेर्निवासम्'** इस विशेषण पद से यह स्पष्ट है कि प्रकृत में पेशीमय हृदय का ग्रहण न करके बुद्धि के निवास आज्ञाचक्रान्तराल में रहने वाले ब्रह्महृदय ( Fourth ventricle of brain ) का ही ग्रहण करना चाहिये; क्योंकि यहाँ उन्माद का अधिष्ठान है । इस प्रकार यहाँ हृदय से मस्तिष्क का ही ग्रहण होता है । चरक तथा सुश्रुत ने जो मन तथा मनोवाही दस धमनियों का स्थान हृदय को कहा है वह भी मस्तिष्क ही है; क्योंकि उसी से मनोवाही धमनी के बारह जोडे ( Twelve pairs of caranial nerves ) निकलते हैं, मासपेशीमय हृदय से नहीं । इसके अतिरिक्त महर्षि भेल ने भी मस्तिष्क को ही मन का स्थान बताया है—

**शिरस्तात्वन्तरगतं सर्वेन्द्रियपरं मनः । तत्रस्थं तद्धि विषयानिन्द्रियाणां रसादिकान् ।**
**समीपस्थान् विजानाति त्रीन् भावाँश्च नियच्छति । तन्मनः प्रभवं चापि सर्वेन्द्रियमयं बलम् ॥**
( भे० स० चि० )

योगीजन भी मस्तिष्क को ही मन का स्थान मानते हैं—**'एतत्पद्मान्तराले निवसति च मनः सूक्ष्मरूपं प्रसिद्धम्'** । श्री कविराज गणनाथसेनजी भी मन का अधिष्ठान मस्तिष्क या ब्रह्म हृदय को ही मानते हैं—**'आज्ञाचक्रं नाम आज्ञाकन्दद्वयवेष्टितो ब्रह्मगुहांशः, तन्मनसोऽधिष्ठानमिति योगिनः'** ( प्र० शा० तृ० ख० अ० १२ ) ( इस विषय का विवेचन पीछे मूर्च्छादि-निदान में भी हो चुका है अतः वहाँ भी देखिए । )

उपर्युक्त प्रमाणों के आधार पर यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि चूंकि उन्माद में प्रधान विकृति मन की होती है, और मन का अधिष्ठान मस्तिष्क है अतः बुद्धि के निवास हृदय से मस्तिष्क का ही ग्रहण करना चाहिये । चरक ने भी शिर या शिरःस्थ मस्तिष्क को सम्पूर्ण इन्द्रियों का अधिष्ठान तथा प्राणों का आश्रय भी स्वीकार किया है—

**'प्राणाः प्राणभृतां यत्र श्रिताः सर्वेन्द्रियाणि च । यदुत्तमाङ्गमङ्गानां शिरस्तदभिधीयते ॥'**

मनोवाही स्रोत शब्द से कुछ लोग संयोजक नाडीतन्तु ( Association fibres ) का ग्रहण करते हैं । वस्तुतः प्राच्य दृष्टिकोण से सम्पूर्ण नाडीतन्तु ही मनोवाही स्रोतस माना जाता है, क्योंकि चरक ने **'तद्वद्वतीन्द्रियाणां सत्त्वादीनां केवलं चेतनावच्छरीरमयनभूतमधिष्ठानभूतं च'** के द्वारा सम्पूर्ण चेतन शरीर को ही मनोवह स्रोतस् का अधिष्ठान माना है । वस्तुतः मन का कार्यक्षेत्र सम्पूर्ण शरीर है अतः मन का वहन करने वाले नाडीसूत्र भी शरीर के प्रत्येक सूक्ष्मातिसूक्ष्म भाग में भी व्याप्त रहते हैं ।

मन और बुद्धि के आश्रय मस्तिष्क के दूषित होने से मस्तिष्क के आश्रित रहने वाली बुद्धि भी दूषित हो जाती है जिससे उन्माद रोग उत्पन्न होता है ।

उन्मादस्य सामान्यरूपं निरूपयति—

**धीविभ्रमः सत्त्वपरिप्लवश्च पर्याकुला दृष्टिरधीरता च ।**
**अबद्धवाक्त्वं हृदयं च शून्यं सामान्यमुन्मादगदस्य लिङ्गम् ॥ ६ ॥**

( च. चि. ९ )

बुद्धि मे भ्रम का होना, मन की चंचलता, आँखो को चुराना या व्यर्थ ही इतस्ततः देखना, धैर्य का अभाव, असम्बद्ध प्रलाप करना तथा हृदय की शून्यता या आत्मज्ञान का अभाव ये उन्माद रोग के सामान्य लक्षण है ॥ ६ ॥

**सामान्यरूपमाह—धीविभ्रम इत्यादि । एतत् सामान्यं पूर्वरूपमिति** जेज्जटः, **सामान्यरूपमिति** चक्रः । **धीविभ्रमो भ्रान्तज्ञानत्वम् । सत्त्वपरिप्लवो मनसश्चञ्चलत्वम् । अधीरता कातरत्वम् । अबद्धवाक्त्वमसंबद्धवचनत्वम् । लिङ्ग्यतेऽनेनेति लिङ्गं, तेन पूर्वरूपं रूपं चेति व्याख्यातम् ॥ ६ ॥**

**विमर्श**—कतिपय विद्वान् इसे उन्माद का पूर्वरूप मानते हैं वस्तुतः यह उन्माद का रूप ही है। उन्मादपीडित रोगी को बुद्धि तथा स्मृति-विभ्रम हो जाता है जिससे वह किसी निश्चित कार्य को न करके अस्थिर चित्त से निष्प्रयोजन परस्पर असम्बद्ध क्रियाये किया करता है। रोगी को अपने स्वरूप का समुचित ज्ञान नहीं रहता। वह कर्तव्य को अकर्त्तव्य तथा अकर्तव्य को कर्तव्य समझता है। हित एवं अहित में अन्तर नही कर सकता। रोगी को व्यर्थ ही अनेक प्रकार की शंकाये रहा करती हैं। उन्माद का रोगी आँखें भी चुराता है। उसे सुख, दुःख, आचार, धर्म आदि का भी ज्ञान नहीं रहता[१]।

ससम्प्राप्तिकं वातिकमुन्मादं लक्षयति—

**रूक्षाल्पशीतान्नविरेकधातुक्षयोपवासैरनिलोऽतिवृद्धः ।**
**चिन्तादिदुष्टं हृदयं प्रदूष्य बुद्धिं स्मृतिं चाप्युपहन्ति शीघ्रम् ॥ ७ ॥**
**अस्थानहासस्मितनृत्यगीतवागङ्गविक्षेपणरोदनानि ।**
**पारुष्यकार्श्यारुणवर्णताश्च जीर्णे बलं चानिलजस्य रूपम् ॥ ८ ॥**

( च. चि. ९ )

रूक्ष, अल्प तथा शीत अन्न के निरन्तर सेवन, विरेचन, धातुक्षय तथा उपवास से बढा हुआ वायु चिन्ता आदि मानसिक कारणों से पहिले से ही विकृत हृदय (मस्तिष्क) को और अधिक दूषित करके बुद्धि तथा स्मृति का भी विनाश कर देता है। इससे रोगी निष्प्रयोजन ही हँसता है, मुस्कुराता है, नाचने लगता है, गाना प्रारम्भ कर देता है, विना मतलब बकवास करता है तथा हाथ-पैर आदि को इतस्ततः चलाता है और कभी-कभी रोने भी लगता है। उसका शरीर रूक्ष तथा अरुण वर्ण का हो जाता है तथा भोजन का परिपाक हो जाने के पश्चात् इसका दौरा प्रबल रूप धारण करता है ॥ ७-८ ॥

**वातजमाह—रूक्षेत्यादि । विरेकशब्देनात्र वान्तिरप्यभिधीयते, विरेचयति देहान्मलं पृथक्करोतीति व्युत्पत्त्या । अस्थानहासेत्यादि । अस्थानेऽविषये हासोऽस्थानहासः; एव-**

१. स मूढचेता-न सुखं न दुःखं नाचारधर्मौ कुत एव शान्तिम् ।
विन्दत्यपास्तस्मृतिबुद्धिसंज्ञो भ्रमत्ययं चेत इतस्ततश्च ॥ ( च. चि. ० )

**मस्थानशब्दः स्मितादिषु प्रयोज्यः । स्मितमीषद्धासः । अङ्गविक्षेपो विरुद्धचेष्टा । जीर्णे बलमिति । जीर्णे आहारे व्याधेर्बलं भवति ॥ ७-८ ॥**

**विमर्श**—वातिक उन्माद के रोगी में हिंसा की प्रवृत्ति प्रायः नहीं पायी जाती । विरेक शब्द से वमन तथा अन्य सभी शोधनों के अतियोग का ग्रहण करना चाहिये । चिन्ता से वात की वृद्धि करने वाले शोक, भय तथा काम का भी बोध होता है । धातुओं के क्षीण होने से रोगी का वर्ण ईषत्पीत रक्त रहता है । सुश्रुत के अनुसार भी वातिक उन्माद के प्रायः ये ही लक्षण माने गये है—

**रूक्षच्छविः परुषवाग् धमनीततो वा शोकातुरः कृशतनुः स्फुरिताङ्गसन्धिः ।**
**आस्फोटयत्यटति गायति नृत्यशीलो विक्रोशति भ्रमति चाप्यनिलप्रकोपात् ॥**

**पैत्तिकमुन्मादं वर्णयति—**

**अजीर्णकट्वम्लविदाह्यशीतैर्भोज्यैश्चितं पित्तमुदीर्णवेगम् ।**
**उन्मादमत्युग्रमनात्मकस्य हृदि स्थितं पूर्ववदाशु कुर्यात् ॥ ९ ॥**
**अमर्षसंरम्भविनग्नभावाः सन्तर्जनातिद्रवणौष्ण्यरोषाः ।**
**प्रच्छायशीतान्नजलाभिलाषः पीता च भाः पित्तकृतस्य लिङ्गम् ॥१०॥**
**( च. चि. ९ )**

अजीर्ण एवं चरपरे, खट्टे, विदाही तथा अति उष्ण पदार्थों के अधिक सेवन से बढा हुआ पित्त जब दुर्बल मन वाले व्यक्ति के मस्तिष्क में पहुँच कर चिन्ता तथा क्रोध जैसी मानसिक विकृतियों से युक्त मस्तिष्क को पूर्वापेक्षया अधिक दूषित करके बुद्धि और स्मृति को नष्ट कर देता है तब रोगी में असहिष्णुता तथा क्रोध की प्रवृति आ जाती है और वह अपने वस्त्र उतार कर नग्न हो जाता है तथा क्रुद्ध होकर लोगों को धमकाता है और उनके पीछे मारने को दौडता है। रोगी उष्णता से पीडित रहता है तथा छाया में बैठना व शीतल जल और भोजन की अभिलाषा प्रकट करता है, रोगी का रङ्ग पीला पड़ जाता है। उपर्युक्त लक्षणों से पैत्तिक उन्माद का ज्ञान होता है ॥ ९-१० ॥

**पित्तजमाह-अजीर्णेत्यादि। अशीतैरिति उष्णैः। उन्मादमत्युग्रमिति । अत्युग्रं तीव्रवेगम्, 'उन्मादयत्युग्रम्' इति पाठान्तरे उग्रं यथा भवति तथोन्मादं जनयति । अनात्मकस्य अनात्मवतः । पूर्ववदिति । चिन्तादिदुष्टहृदयस्य बुद्ध्यादिकमुपहत्येत्यादिसंप्राप्त्या । कुर्यादिति । वक्ष्यमाणं लिङ्गमिति शेषः । अत्र पक्षे किं तल्लिङ्गमित्याह—अमर्षेत्यादि । अमर्षोऽसहिष्णुत्वं, न तु रोषः; तस्य वक्ष्यमाणत्वात् । संरम्भ आरभटी; विनग्नभावो नग्नत्वम् । संतर्जनं परित्रासनम्, अतिद्रवणं पलायनम्, औष्ण्यं गात्रस्य; औष्ठ्यमिति पाठान्तरे विकृतौष्ठत्वम् । प्रच्छायशीतान्नजलाभिलाष इति छायायां शीतयोरन्नजलयोश्चाभिलाषः ॥ ९-१० ॥**

**विमर्श**—अत्यधिक उष्णता के कारण ही रोगी वस्त्र उतारकर नग्न हो जाता है। पित्तोन्माद के कारण रोगी में हिंसा की भी प्रवृत्ति रहती है। इस अवस्था को (Acute delirious mania) कहते हैं।

सुश्रुत ने दिन में तारादर्शन, निद्रानाश जैसे कुछ विशेष लक्षण माने हैं—

**तृट्स्वेददाहबहुलो बहुभुग्विनिद्रश्छायाहिमानिलजलान्तविहारसेवी ।**
**तीक्ष्णो हिमाम्बुनिचयेऽपि स वह्निशङ्की-पित्ताद्दिवा नभसि पश्यति तारकाश्च ॥**

कफजमुन्मादमाह—

संपूरणैर्मन्दविचेष्टितस्य सोष्मा कफो मर्मणि संप्रदुष्टः ।
बुद्धिं स्मृतिं चाप्युपहत्य चित्तं प्रमोहयन् संजनयेद्विकारम् ॥ ११ ॥
वाक्चेष्टितं मन्दमरोचकश्च नारीविविक्तप्रियताऽतिनिद्रा । ( च. चि. ९ )
छर्दिश्च लाला च बलं च भुक्ते नखादिशौक्ल्यं च कफात्मके स्यात् ॥

अत्यधिक सन्तर्पण (अति स्निग्ध आदि ) भोजन करने वाले तथा पूर्णतया निष्क्रिय व्यक्ति का पित्तसहित विकृत कफ मस्तिष्क में स्थिर होकर बुद्धि और स्मृति को नष्ट करके मनोविभ्रमपूर्वक उन्माद रोग को उत्पन्न कर देता है। इसमें रोगी बहुत कम बोलता है तथा अन्य चेष्टायें भी कम करता है। भूख नहीं लगती, स्त्री के साथ अथवा एकान्त में बैठना पसन्द करता है। निद्रा भी बहुत आती है, लालास्राव तथा कभी-कभी वमन भी होता है। इसका वेग भोजन करते ही प्रबल होता है। रोगी का नख, नेत्र, मूत्र तथा सम्पूर्ण शरीर श्वेतवर्ण का हो जाता है ॥ ११–१२ ॥

**कफजमाह—संपूरणैरित्यादि। मन्दविचेष्टितस्य आयासशून्यस्य। संपूरणैर्भोजनादिभिः, कफो दुष्ट इति संबन्धः। सोष्मा सपित्तः। कफेनापि क्रियमाण उन्मादोऽवश्यं सपित्तेन 'क्रियते व्याधिमहिम्ना, यथा मूर्च्छा। अन्ये त्वाहुः—केवलकफेनापि क्रियते, सोष्मपदेन तु द्वन्द्वजोऽपि भवतीति सूच्यते। अन्ये त्वाहुः—उष्मशब्देन शक्तिरुच्यते, तेनोत्कृष्टशक्तिकः कफ इत्यर्थः। मर्मणीति हृदये। विकारमुन्मादम्। वागित्यादि। नारीविविक्तप्रियतेति। नारीप्रियता विजनप्रियता च। बलं च भुक्ते इति। 'व्याधेः' इति शेषः। नखादीत्यादिशब्देन त्वङ्मूत्रनेत्रादीनां ग्रहणम् ॥ ११–१२ ॥**

**विमर्श**—मेदोरोग के समान कफज उन्माद में कफ के साथ पित्त का भी प्रकोप रहता है। कतिपय आचार्यों का कथन है कि द्वन्द्वज उन्माद का निदर्शन कराने के लिये ही सोष्म शब्द का उपादन किया गया है। अथवा ऊष्मा शब्द शक्ति का द्योतक मानकर सबल कफ उन्माद को उत्पन्न करता है-यह अर्थ भी करते हैं। कफज उन्माद रोगी की मन्द चेष्टता आदि अवसाद के द्योतक हैं अतः इसे Melancholia कह सकते है।

सान्निपातिकमुन्मादं लक्षयति—

यः सन्निपातप्रभवोऽतिघोरः सर्वैः समस्तैः स च हेतुभिः स्यात् ।
सर्वाणि रूपाणि बिभर्ति तादृग्विरुद्धभैषज्यविधिर्विवर्ज्यः ॥ १३ ॥
( च. चि. ९ )

त्रिदोषज उन्माद अत्यन्त भयङ्कर होता है। उसकी उत्पत्ति तीनों दोषों के अनेक उत्पादक हेतुओं से होती है। इसमें तीनों दोषों के लक्षण मिलते हैं। यह विरुद्धोपक्रम होने से असाध्य होता है ॥ १३ ॥

**सान्निपातिकमाह—य इत्यादि। सर्वैः समस्तैरिति कृत्वाऽपि यत् समस्तैरिति करोति तेनैवं बोधयति—वातादयोऽनेकैः स्वनिदानैः कुपिता उन्मादं जनयन्ति, नतु प्रत्येकमेकनिदानकुपिताः। विरुद्धभैषज्यविधिर्विवर्ज्य इति। अयमभिसन्धिः-त्रिदोषजे प्रत्येकं वातादिप्रत्यनीका क्रिया कार्या, सा च परस्परविरोधिनी, त्रिदोषहरं च किंचिदेव द्रव्यमामलक्यादि, तत्तु नात्र यौगिकं, 'न हि सर्वाणि सर्वत्र यौगिकानि भवन्ति' इति वचनात्। ननु,**

**यद्येवं तदा सर्व एव हि त्रिदोषजविकारा असाध्या भवेयुरित्यत उक्तं—तादृगिति। कोऽप्ययं संप्राप्तिविशेषो रोगविशेषो वा, येनायं विरुद्धभैषज्यविधिर्न तु सर्व इत्यर्थः। अन्ये त्वाहुः—सर्वैः समस्तैर्हेतुभिर्यः कृतः स एवासाध्यः, न त्वल्पहेतुकृत इति ॥ १३ ॥**

**विमर्श**—प्रायः सभी त्रिदोषज व्याधियाँ कष्टसाध्य या असाध्य होती हैं, क्योंकि त्रिदोषज व्याधि में भी वात आदि के विरुद्ध ही चिकित्सा की जाती है एवं वह परस्पर विरुद्ध होती है। अर्थात् वातहर उपाय कफ-पित्तवर्द्धक तथा कफहर उपाय वातपित्तवर्द्धक होता है। एक की चिकित्सा से दूसरे की वृद्धि होती है। द्रव्यों की शक्ति भी परिमित है अतः आँवले जैसे बहुत कम द्रव्य हैं जो तीनों दोषों पर कार्य करते हैं। इसके अतिरिक्त दोष के साथ-साथ व्याधि का भी ध्यान रखना पडता है। सभी त्रिदोषशामक द्रव्य प्रत्येक त्रिदोषज व्याधि में कार्यकर नहीं होते। इस प्रकार विरुद्धोपक्रम तथा चिकित्सा के लिये उपयोगी द्रव्यों के अभाव से त्रिदोषज उन्माद असाध्य माना गया है। सम्पूर्ण हेतु तथा लक्षणों से युक्त तथा विरुद्धोपक्रम सभी व्याधियाँ असाध्य होती हैं। किन्तु जिन त्रिदोषज व्याधियों में सम्पूर्ण हेतु और लक्षण नहीं होते, एवं जिनके नाशक द्रव्यों की प्रचुरता है वे साध्य भी होती हैं।

**शोकादिमानसिकभावजन्यमुन्मादं निरूपयति—**

**चोरैर्नरेन्द्रपुरुषैररिभिस्तथाऽन्यैर्वित्रासितस्य धनबान्धवसंक्षयाद्वा ।**
**गाढं क्षतेमनसि च प्रियया रिरंसोर्जायेत चोत्कटतमो मनसो विकारः ॥**
**चित्रं ब्रवीति च मनोऽनुगतं विसंज्ञो**
**गायत्यथो हसति रोदिति चापि मूढः ।** ( सु. उ. ६२ )

चोरों, राजपुरुषों ( पुलिस आदि ), शत्रुओं तथा अन्य हिंसक जन्तुओं से भयभीत होने के कारण, धन तथा परिवार के नष्ट हो जाने से अथवा अपनी प्रिया के साथ रमण करने की अत्युत्कट इच्छा होने पर उसकी अप्राप्ति से मनमें गम्भीर आघात हो जाता है जिससे भयङ्कर उन्माद रोग की उत्पत्ति होती है। इससे पीडित रोगी विचित्र बातें करता हुआ कभी-कभी मन की छिपी हुई बातों को भी कह डालता है। रोगी कभी गाता है, कभी हँसता है तथा कभी रोता भी है ॥१४॥

**शोकादिजमाह—चोरैरित्यादि। क्षते उपहते, प्रियया रिरंसोः कामुकस्य, अप्राप्तया प्रियया क्षते मनसीति संबन्धः। तस्य लक्षणमाह—चित्रमित्यादि। चित्रं विविधम्। मनोऽनुगतं गोप्यमपि। विसंज्ञो विपरीतज्ञानः, अत एव मूढः ॥ १४ ॥**

**विमर्श**—आदि शब्द से शोक के साथ अत्यन्त भय तथा काम आदि का भी ग्रहण करना चाहिये। कभी-कभी कोई अत्यधिक हर्ष से भी पागल हो जाते है अतः हर्ष भी इसी श्रेणी मे समाविष्ट हो जाता है। जिन लोगों का मन अत्यन्त दुर्बल होता है उन्हीं को उक्त कारणों से उन्माद होता है। जिस प्रकार के कारण से उन्माद की उत्पत्ति होती है रोगी प्रायः उसी के सम्बन्ध को बातें करता है।

**विषजन्यमुन्मादमाह—**

**रक्तेक्षणो हतबलेन्द्रियभाः सुदीनः**
**श्यावाननो विषकृतेऽथ भवेद्विसंज्ञः ॥ १५ ॥**

( धत्तूर आदि विष का सेवन अथवा मद्यपान करने से भी मनुष्य उन्मत्त हो जाता

इसमें रोगी की आँखें लाल रहती है, बल ( ओज ), इन्द्रियशक्ति तथा कान्ति क्षीण हो जाती है। वह दीन हो जाता है, चेहरे का रङ्ग नीला पड जाता है, रोगी बेहोश भी हो जाता है ॥ १५ ॥

**विषजमाह—रक्तेक्षण इत्यादि। हतबलेन्द्रियभा इति। हतं बलमिन्द्रियाणि भाश्च यस्य स तथा। भा दीप्तिः ॥ १५ ॥**

**विमर्श**—डल्हणाचार्य के अनुसार विष से दूषीविष[1] का ग्रहण करना चाहिये। वस्तुतः धत्तूर के फल खाने से कुछ काल में ही उन्माद के समान लक्षण होने लगते हैं। अतः धत्तूर को उन्मत्त तथा महामोही भी कहते है। सुल्फा तथा गाँजा भी अधिक पीने से उन्माद हो जाता है।

उन्मादस्यासाध्यलक्षणं निरूपयति—

**अवाञ्ची[1] वाप्युदञ्ची वा क्षीणमांसबलो नरः।**
**जागरूको ह्यसंदेहमुन्मादेन विनश्यति ॥ १६ ॥** (सु. सू. ३४)

जिस रोगी का बल और मास क्षीण हो गया हो तथा जिसका मुख सदा नीचे या ऊपर की ओर ही रहे, जिसको निद्रा भी बिल्कुल न आये, ऐसा उन्मादका रोगी निश्चयपूर्वक मर जाता है ॥

**असाध्यलक्षणमाह—अवाञ्चीत्यादि। अवाञ्ची अधोमुखः, उदञ्ची ऊर्ध्वमुखः, अत एवान्ये 'अवाङ्मुखस्तून्मुखो वा' इति पठन्ति। जागरूकोऽनिद्रः ॥ १६ ॥**

**विमर्श**—ऊर्ध्वमुखता तथा अधोमुखता सम्भवतः क्रमशः उत्तेजना तथा अवसाद के निदर्शक हैं और इनकी अतितीव्रता असाध्यता प्रगट करती है।

भूतोन्मादस्य सामान्यं लक्षणमाह—

**अमर्त्यवाग्विक्रमवीर्यचेष्टो ज्ञानादिविज्ञानबलादिभिर्यः।**
**उन्मादकालोऽनियतश्च यस्य भूतोत्थमुन्मादमुदाहरेत्तम् ॥ १७ ॥**
**( च. चि. ९ )**

जिस व्यक्ति की वाणी, पराक्रम, शक्ति एवं चेष्टायें मनुष्यों से अधिक एवं विचित्र हों, जो अमानव ज्ञान, विज्ञान तथा बल आदि से युक्त हो एवं उन्माद का वातज आदि के समान निश्चित समय न हो ऐसे रोगी के उन्माद को भूतोत्थ या भूतजन्य उन्माद कहते हैं ॥ १७ ॥

**भौतिकोन्मादस्य सामान्यलक्षणमाह—अमर्त्यवागित्यादि। अमर्त्या अमनुष्या अनुचिता वा वागादयो यस्य स तथा। विक्रमः पराक्रमः, वीर्यं शक्तिः, चेष्टा शारीरिकी क्रिया। ज्ञानादिविज्ञानबलादिभिरित्युपलक्षणे तृतीया। ज्ञानं तत्त्वज्ञानं, विज्ञानं शिल्पादि ज्ञानं; किंवा ज्ञानं शास्त्रज्ञानं विज्ञानं तदर्थनिश्चयः; आदिशब्देन स्मृत्यादीनां ग्रहणं, तेषां बलम्। अनियत इति न वातजादिवदाहारजीर्णादिकालवत् कालनियमः। नियत इति**

---

१. यत्स्थावरं जङ्गमकृत्रिमं वा देहादशेषं यदनिर्गतं तत्।
जीर्णं विषघ्नौषधिभिर्हतं वा दावाग्निवातातपशोषितं वा।
स्वभावतो वा गुणविप्रहीणं विषं हि दूषीविषतामुपैति।
वीर्याल्पभावान्न निपातयेत् तत् कफावृतं वर्षगणानुबन्धि ॥ सु० क०

---

१. 'अवाङ्मुखस्तून्मुखो वा' इति पाठः।

**पाठे तु वक्ष्यमाणनियततिथ्यादीनां ग्रहणं, देवग्रहाः पौर्णमास्यामित्यादि। भूतशब्देनात्र सर्व एव वक्ष्यमाणा देवादयोऽभिधीयन्ते ॥ १७ ॥**

**विमर्श**—भूतोन्माद से चरकोक्त देवोन्माद, गन्धर्वोन्माद आदि सम्पूर्ण आगन्तुक उन्मादों का ग्रहण हो जाता है। आयुर्वेद ने शारीरिक रोगों का कारण वात, पित्त और कफ तथा मानसिक रोगों का कारण रज और तम को मानकर रोगोत्पत्ति तथा उसकी चिकित्सा की व्यवस्था का भी वर्णन किया है। जिन अवस्थाओं में विचित्र लक्षणों की उत्पत्ति दृष्टिगोचर होने से त्रिदोषवाद या रज और तम की उपपत्ति उपलब्ध नहीं हो सकती उन सभी अवस्थाओं का कारण उन्होंने भूत-पिशाच सदृश इन्द्रियातीत तत्त्वोंको स्वीकार किया है। भूत, पिशाच आदि की सत्ता का विषय आज भी विवादास्पद बना हुआ है। यदि इनकी सत्ता को स्वीकार भी कर लिया जाय तब भी उन्हीं को रोगोत्पत्ति का साक्षात् कारण तो नहीं माना जा सकता; क्योंकि महर्षि चरक ने स्पष्ट रूप से कहा है कि—देवता, गन्धर्व, राक्षस आदि किसी को भी जबतक कि कोई अनुचित कार्य कर वह अपने को इसका पात्र नहीं बना लेता अकारण पागल नहीं बना सकते। जैसे कोई किसी को गाली देता है तब दूसरा उसे मारता है। यहां गाली देने वाला मार खानेका पात्र होता है अतः वही दोषी है न कि मारने वाला। अतः रोगकी उत्पत्ति प्रज्ञापराध से ही होती है।

**नैव देवा न गन्धर्वा न पिशाचा न राक्षसाः। न चान्ये स्वयमक्लिष्टमुपक्लिश्यन्ति मानवम्।**
**ये त्वेनमनुवर्तन्ते क्लिश्यमानं स्वकर्मणा। न स तद्धेतुकः क्लेशो न ह्यस्ति कृतकृत्यता ॥**
**( च० नि० ७ )**

इतना ही नहीं चरक ने यह भी कह दिया है कि कभी भी देवताओं, पितरों या राक्षसों को रोग का कारण न कहे अपितु सम्पूर्ण सुख-दुःख का कर्ता अपनी बुद्धि को ही समझे-एवं अच्छे कर्म करता हुआ सदा निर्भीक रहे।

**प्रज्ञापराधात् सम्भूते व्याधौ कर्मज आत्मनः। नाभिशंसेद् बुधो देवान्न पितॄन्नापि राक्षसान्।**
**आत्मानमेव मन्येत कर्तारं सुखदुःखयोः। तस्माच्छ्रेयस्करं मार्गं प्रतिपद्येत नो त्रसेत् ॥**
**( च० नि० ७ )**

कतिपय विद्वान् भूत, पिशाच, राक्षस, यक्ष आदि नामों से विभिन्न रोगोत्पादक जीवाणुओं का भी ग्रहण करते हैं। वस्तुतः यह मन्तव्य भी युक्तियुक्त प्रतीत होता है, क्योंकि आयुर्वेद ने भूतोन्माद की चिकित्सा में मन्त्रोपचार के अतिरिक्त गुग्गुलु, राल, लोहवान आदि कृमिनाशक ( Antiseptic ) द्रव्यों के धूपन का भी उपदेश किया है। इसके अतिरिक्त शिरावेध द्वारा रक्तावसेचन, लेप, नस्य, अंजन तथा मुख द्वारा औषध सेवन करने का भी निर्देश मिलता है। इससे स्पष्ट है कि आयुर्वेद के निर्माताओं का मत आज के भूतविद्या के पण्डितों से कुछ भिन्न था।

**देवजुष्टोन्मादलक्षणमाह—**

**संतुष्टः शुचिरतिदिव्यमाल्यगन्धो निस्तन्द्रीरवितथसंस्कृतप्रभाषी।**
**तेजस्वी स्थिरनयनो वरप्रदाता ब्रह्मण्यो भवति नरः स देवजुष्टः ॥१८॥**

देवग्रह के कारण पागल मनुष्य सदा सन्तुष्ट रहता है; पवित्र रहता है एवं उसके शरीर से अकारण ही उत्तमोत्तम पुष्पों की गन्ध आती रहती है, उसे निद्रा या तन्द्रा भी नहीं आती, सत्य बोलता है तथा शुद्ध संस्कृत में धाराप्रवाह भाषण करता है। रोगी तेजस्वी होता है एवं

१. गुह्यानागतविज्ञानमनवस्था सहिष्णुता। क्रिया वाऽमानुषी यस्मिन् स ग्रहः परिकीर्त्यते ॥
( सुश्रुतः )

उसके नेत्र भी स्थिर रहते हैं। आसपास के लोगों को वरदान ( आशीर्वाद ) देता है और ब्राह्मणों की पूजा करता है ॥ १८ ॥

**देवजुष्टमाह—संतुष्ट इत्यादि । अतिदिव्यमाल्यगन्ध इति । अतिमात्रो दिव्यमाल्यस्येव गन्धो यस्य स तथा । निस्तन्द्रोरनिद्रः । अवितथं सत्यम् ।** विदेहेऽपि–**'निःस्वप्नं सत्यसंस्कृतभाषिणम्' इति पठितम् । ब्रह्मण्यो ब्रह्मणानुरक्तः । देवजुष्टो देवग्रहपीडितः । देवग्रहणेन गणमातृकादयोऽपि ग्राह्याः ।** विदेहेऽपि **पठ्यते–'क्रोधनः स्रस्तसर्वाङ्गो लालाफेनाविलाननः निद्रालुः कम्पनो मूको गणमातृभिरर्दितः—' इति ॥ १८ ॥**

देवशत्रु ( दानव ) जुष्टोन्मादलक्षणमाह--

**संस्वेदी द्विजगुरुदेवदोषवक्ता जिह्माक्षो विगतभयो विमार्गदृष्टिः ।**
**संतुष्टो न भवति चान्नपानजातैर्दुष्टात्मा भवति स देवशत्रुजुष्टः ॥१९॥**

( सु. उ. ६० )

दानव ग्रह से उन्मत्त मनुष्य को पसीना बहुत आता है, वह ब्राह्मण, गुरु तथा देवताओं के दोषों का वर्णन करता है, आँखें तिरछी रहती हैं और वह किसी से नहीं डरता। ऐसे रोगी की प्रवृत्ति सदा कुमार्ग पर चलने की रहती है। बहुत खाने पर भी इसकी तृप्ति नहीं होती तथा यह दुष्ट प्रकृति का होता है ॥ १९ ॥

**देवशत्रुजुष्टमाह—संस्वेदीत्यादि ॥ १९ ॥**

गन्धर्वग्रहपीडितस्य लक्षणानि निरूपयति--

**हृष्टात्मा पुलिनवनान्तरोपसेवी स्वाचारः प्रियपरिगीतगन्धमाल्यः ।**
**नृत्यन्वै प्रहसति चारु चाल्पशब्दं गन्धर्वग्रहपरिपीडितो मनुष्यः ॥२०॥**

( सु. उ. ६० )

जो सदा प्रसन्न रहे, जिसको नदी के किनारे या उपवनों में घूमने में अत्यधिक आनन्द आता हो, जिसका आचरण शुद्ध हो, जिसको संगीत एवं गन्ध-मालाओं से अत्यधिक प्रेम हो एवं जो सुन्दरतम ढंग से नाचता हुआ मन्द-मन्द मुसकुराता तथा कम बोलता हो उसे गन्धर्व ग्रह से पीडित समझना चाहिये ॥

**गन्धर्वाविष्टमाह—हृष्टेत्यादि । पुलिनं स्रोतोज्झितं तटम्, अन्तरं मध्यं विशेषो वा । स्वाचारोऽनिन्दिताचारः । प्रियेत्यादि । प्रियाणि परि सर्वतो गीतगन्धमाल्यानि यस्य स तथा । नृत्यन्नित्यादि । चारु ( यथा भवति तथा ) नृत्यन्नल्पशब्दं यथा भवति तथा प्रहसततीति योज्यम् ॥ २० ॥**

यक्षाविष्टं लक्षयति--

**ताम्राक्षः प्रियतनुरक्तवस्त्रधारी गम्भीरो द्रुतगतिरल्पवाक् सहिष्णुः ।**
**तेजस्वी वदति च किं ददामि कस्मै यो यक्षग्रहपरिपीडितो मनुष्यः ॥**

( सु. उ. ६० )

जिस उन्मादी की आंखें लाल हों, जिसको सुन्दर, बारीक तथा लाल रङ्ग के वस्त्र धारण करने का शौक हो, जो गम्भीर एवं शीघ्रगामी हो, जो कम बोले तथा सहनशील हो, देखने से

तेजस्वी मालूम हो एवं जो सर्वत्र कहे कि 'किसको क्या दूं' ऐसे उन्मादी को यक्ष ग्रह से पीड़ित समझना चाहिये ॥ २१ ॥

**यक्षाविष्टमाह—ताम्राक्ष इत्यादि । प्रियेत्यादि । प्रियं शोभनं, तनु सूक्ष्मं, रक्तं च वस्त्रं धर्तुं शीलं यस्य स तथा ॥ २१ ॥**

**पितृजुष्टमाह—**

## प्रेतानां स दिशति संस्तरेषु पिण्डाञ् शान्तात्मा जलमपि चापसव्यवस्त्रः । मांसेप्सुस्तिलगुडपायसाभिकामस्तद्भक्तो भवति पितृग्रहाभिजुष्टः ॥२२॥

( सु. उ. ६० )

पितृग्रह से पीडित उन्मत्त व्यक्ति शान्त रहता है एवं दक्षिण-कन्धे पर वस्त्र आदि डाल कर कुश आदि के बने आसन पर पितरों को पिण्डदान तथा जलदान का उपक्रम करता है तथा मांस, तिल, गुड और खीर जैसे पदार्थों में अधिक रुचि रखता है एवं पितरों का भक्त भी होता है ॥२२॥

**पितृजुष्टमाह—प्रेतानामित्यादि । प्रेतानां मृतपितॄणां संबन्धमात्रविवक्षया न चतुर्थी । दिशति ददाति । संस्तरेषु कुशपत्रादिरचितास्तरणेषु । अपसव्यवस्त्रो वामोत्तरीयः । मांसेप्सुरित्यादि । एतदभिधानप्रयोजनं यस्मिन् यस्येच्छा भवति तस्य तेनैव बलिर्दातव्यः, एवमन्यत्रापि द्रष्टव्यम् । तद्भक्तः पितृभक्तः ॥ २२ ॥**

**विमर्श**—साधारण अवस्था में यज्ञोपवीत या कन्धे का वस्त्र वाम कन्धे के उपर तथा दक्षिण कक्षा के नीचे रहता है । किन्तु पिण्डदान करते समय इसके विपरीत कर लेने का शास्त्रीय विधान है । पितृग्रह से पीडित उन्मत्त भी वैसा ही करता है । मांस आदि में रुचि होने से इन्हीं द्रव्यों की वलि भी रोगशान्त्यर्थ देनी चाहिए ।

**सर्पग्रहजन्यमुन्मादमाह—**

## यस्तूर्व्यां प्रसरति सर्पवत्कदाचित् सृक्कण्यौ विलिहति जिह्वया तथैव । क्रोधालुर्गुडमधुदुग्धपायसेप्सुर्ज्ञातव्यो भवति भुजङ्गमेन जुष्टः ॥ २३ ॥

( सु. उ. ६० )

जो मनुष्य कभी-कभी साँप के समान भूमि पर पेट के बल लेटकर सरकता है तथा जिह्वा से होठों को चाटता-रहता है, अत्यन्त क्रोधी हो एवं जिसे गुड, शहद, दूध और खीर खाने की बहुत इच्छा रहती हो उसे सर्पग्रह से पीडित समझना चाहिये ॥ २३ ॥

**नागाविष्टमाह—यस्त्वित्यादि । प्रसरति सर्पवदिति । उरसा गच्छति । सृक्कण्यौ ओष्ठप्रान्तौ । सृक्कणीशब्द ईकारान्तोऽप्यस्तीत्युन्नेयम् ॥ २३ ॥**

**राक्षसग्रहजन्यमुन्मादं लक्षयति—**

## मांसासृग्विविधसुराविकारलिप्सुर्निर्लज्जो भृशमतिनिष्ठुरोऽतिशूरः । क्रोधालुर्विपुलबलो निशाविहारी शौचद्विड् भवति स राक्षसैर्गृहीतः ॥२४॥

( सु. उ. ६० )

राक्षस ग्रहजन्य उन्माद में रोगी मास, रक्त तथा अनेक प्रकार की शराबों को चाहता है, वह निर्लज्ज, अत्यन्त कठोर स्वभाव का व शूर होता है । ऐसे रोगी को क्रोध भी बहुत आता है एवं उसमे शक्ति भी बहुत होती है । वह रात्रि में घूमता है और पवित्रता से द्वेष करता है ॥ २४ ॥

राक्षसाविष्टमाह—मांसेत्यादि। निशाविहारी निशायामेव भ्रमणशीलः। राक्षसशब्देन ब्रह्मराक्षसादयोऽपि ग्राह्याः। तथा राक्षसानन्तरं विदेहोऽपि पठति,-'देवविप्रगुरुद्वेषी वेद-वेदाङ्गनिन्दकः। आत्मपीडाकरो हासी ब्रह्मराक्षससेवितः' इति ॥ २४ ॥

विमर्श—राक्षस से ब्रह्मराक्षस आदि का भी ग्रहण करलेना चाहिए। ब्रह्मराक्षसगृहीत में आत्महत्या की भावना प्रबल होती है; यह इसकी विशेषता है।

पिशाचग्रहजन्यमुन्मादं निरूपयति—

**उद्धस्तः कृशपरुषोऽचिरप्रलापी दुर्गन्धो भृशमशुचिस्तथातिलोलः।**
**बह्वाशी विजनवनान्तरोपसेवी व्याचेष्टन् भ्रमति रुदन् पिशाचजुष्टः ॥२५॥**

( सु. उ. ६० )

'उद्धस्त' जो मनुष्य भुजायें ऊपर उठाये रहता हो अथवा 'उद्वस्त्रः' नग्न रहता हो जिसका मांस क्षीण हो गया हो, जिसका शरीर रूक्ष हो, रुक रुककर प्रलाप करता हो, जिसके शरीर से दुर्गन्धि आती हो, जो बहुत गन्दा रहता हो नथा अति लोभी हो, जो अत्यधिक भोजन करे एवं निर्जन वनों में घूमता फिरे, जो विरूद्ध चेष्टायें करता है एव रोता हुआ इतस्ततः घूमता है उसे पिशाच ग्रह से पीडित समझना चाहिये ॥ २५ ॥

पिशाचाविष्टमाह—उद्धस्त इत्यादि। उद्धस्त ऊर्ध्वबाहुः, उद्वस्त्र इति पाठान्तरं न्याय्यं, विदेऽहेपि दिगम्बरपाठात्; उद्वस्त्रो नग्नः। परुषो रूक्षः। लोलः सर्वस्मिन्नन्ने पाने च सतृष्णः। लोलुरिति पाठान्तरे स एवार्थः। व्याचेष्टन्निति। विरुद्धमाचेष्टन् ॥ २५ ॥

उन्मादस्यासाध्यतां वर्णयति—

**स्थूलाक्षो द्रुतमटनः स फेनलेही निद्रालुः पतति च कम्पते च यो हि।**
**यश्चाद्रिद्विरदनगादिविच्युः स्यात् सोऽसाध्यो भवति तथा त्रयोदशाब्दे ॥**

( सु. उ. ६० )

जिसकी आँखें बाहर को निकली रहें या जिसकी दृष्टि ( Pupil ) विस्फारित हो जो जल्दी जल्दी चलता हो, मुख से निकलते हुए लालास्राव को जो चाटता हो, जिसे निद्रा अधिक आये, जो अचानक गिर पड़ता हो या काँपता रहे एवं जो पर्वत, हाथी अथवा वृक्ष से गिरकर पागल हुआ हो वह असाध्य होता है। इसके अतिरिक्त तेरह वर्ष पुराना होने पर प्रत्येक उन्माद असाध्य होता है ॥

त्रिविधं हि हिंसाक्रीडापूजार्थं ग्रहा गृह्णन्ति। यदुक्तम्-'अशुचिं भिन्नमर्यादं क्षतं वा यदि वाऽक्षतम्। हिंस्युर्हिंसाविहारार्थं सत्कारार्थमथापि च' ( सु. उ. अ. ६० ) इति। तत्र हिंसार्थं गृहीतोऽसाध्यो भवति, तस्य श्लोकार्धद्वयेन लक्षणमाह—स्थूलाक्ष इत्यादि। स्थूलाक्षो विकृतनेत्र इति जेज्जटः, द्रुतमटनो द्रुतगतिः, अत एव त्वरितगतिरिति जेज्जटेन पठितम्। यश्चेत्यादि। पर्वतादिपतितः सन् यो गृह्यते सोऽप्यसाध्यः, नगो वृक्षः। स सर्व एवोन्मादी त्रयोदशेऽब्दे देवतागृहीतोऽप्यसाध्यः। विदेहेऽधिकमप्यसाध्यलक्षणं पठ्यते—'मेढ्रवृत्तः क्षतजः साश्रुस्रः स्रुतनासिकः। क्षतजिह्वः पूतिगर्भो हतवागतिदुर्बलः'इत्यादि॥

विमर्श—आयुर्वेद एवं भूतविद्या में देवादि ग्रहों के आवेश का कारण हिंसा, रति और पूजा पाने की इच्छा बताया गया है। अर्थात् किसी अपराध से क्रुद्ध होकर दण्ड देने की इच्छा से आवेश होना हिंसात्मक होता है और प्रायः असाध्य होता है। किसी सुन्दर या सुन्दरी के रूप, वेश,

गायन आदि से मुग्ध होकर आवेश होना रतिजन्य एवं बलि आदि की प्राप्ति मात्र की भावना से हुआ आवेश पूजार्थ आवेश कहलाता है। यह दोनों ही मन्त्र, होम, बलिप्रदान आदि उपचार से शान्त भी हो जाते हैं। इस श्लोक में वर्णित लक्षण हिंसार्थ आवेश के ही प्रतीत होते हैं और इसी लिये असाध्यता निदर्शक हैं।

विदेह ने मूत्र मार्ग से रक्त जाना, नेत्र अतिरक्त होना, नाक से अतिस्राव होना, जिह्वा रूक्ष या फटी होना, भीतर से (आभ्यन्तर अवयवों में सडन होने से?) दुर्गन्ध आना, वाक्शक्ति नष्ट हो जाना और अतिदुर्बलता इन अधिक लक्षणों का उल्लेख किया है।

देवादीनामाक्रमणकालमाह—

**देवग्रहाः पौर्णमास्यामसुराः सन्ध्ययोरपि।**
**गन्धर्वाः प्रायशोऽष्टम्यां यक्षाश्च प्रतिपद्यथ॥ २७॥**
**पित्र्याः कृष्णक्षये हिंस्युः पञ्चम्यामपि चोरगाः।**
**रक्षांसि रात्रौ पैशाचाश्चतुर्दश्यां विशन्ति हि॥२८॥** (सु. उ. ६०)

देवग्रह पूर्णिमा के दिन आक्रमण करते हैं (अतः यदि किसी रोगी को पूर्णिमा के दिन दौरा आवे या रोग का आरम्भ हो तो देवग्रह समझना चाहिये।) यदि प्रातः या सायं दौरा आरम्भ हो तो असुर ग्रहका प्रकोप समझें, यदि अष्टमी के दिन दौरा आवे तो गन्धर्व ग्रह का और यदि प्रतिपदा को पागलपन का दौरा हो तो यक्षग्रह के प्रकोप का अनुमान करना चाहिए। अमावस्या को दौरा आने पर पितृग्रह तथा पञ्चमी को दौरा आने पर सर्पग्रह के आक्रमण का अनुमान करें। इसी प्रकार रात्रि में दौरा आने पर राक्षस ग्रह और चतुर्दशी को दौरा आने या रोग का आरम्भ होने पर पिशाच ग्रह का प्रकोप समझना चाहिये॥ २७-२८॥

**देवादीनां ग्रहणकालमाह—देवग्रहा इत्यादि। पौर्णमास्यां पूर्णिमायाम्। कृष्णक्षयेऽमावास्यायाम्। प्रायोग्रहणादन्यत्रापि। तिथ्यभिधानप्रयोजनं लक्षणार्थं तत्तिथौ बलिदानार्थं॥ २७-२८॥**

**विमर्श**—यह तिथियाँ और काल देवग्रहादि से यथाक्रम सम्बद्ध है अतः इन्हीं में उनकी प्रबलता से आवेश होता है तथा इन्हीं तिथियों और कालों में शान्त्यर्थ बलि आदि भी देना चाहिए।

ग्रहाणामावेशप्रकारं निरूपयति—

**दर्पणादीन् यथा छाया शीतोष्णं प्राणिनो यथा।**
**स्वमणिं भास्करार्चिश्च यथा देहं च देहधृक्।**
**विशन्ति च न दृश्यन्ते ग्रहास्तद्वच्छरीरिणः॥२९॥** (सु. उ. ६०)

(कुछ लोगों का कहना है कि यदि ग्रहों का शरीर में प्रवेश होता है तो एक शरीर में दूसरे शरीर का प्रवेश किस प्रकार स्वीकार किया जाता है इसका उत्तर कहते हैं)—

जिस प्रकार दर्पण आदि चमकीली वस्तु में प्रतिबिम्ब चला जाता है, अथवा जिस प्रकार प्राणियों में अदृश्य शीतता एव उष्णता का प्रवेश हो जाता है, जिस प्रकार सूर्य की किरणें सूर्यकान्तमणि में और अदृश्य आत्मा जिस प्रकार शरीर में प्रविष्ट हो जाता है वैसे ही ग्रह भी मनुष्यों के शरीर में प्रविष्ट हो जाते हैं किन्तु इन चर्म-चक्षुओं से दिखाई नहीं पड़ते अर्थात् यह शरीर में प्रविष्ट नहीं होते किन्तु रोगी के शरीर और मन को अपने तेज से प्रभावित कर देते हैं॥ २९॥

ननु, यदि ग्रहाविष्टानां पुंसामुन्मादः स्यात्, तदा विशन्तो ग्रहाः कुतो न लक्ष्यन्ते? इत्यत आह—दर्पणादीनित्यादि। अस्मदादिदर्शनायोग्यत्वान्न दृश्यन्त इत्यर्थः। आदिशब्देन प्रकारवाचिना जलतैलादीनां ग्रहणम्। छाया प्रतिकृतिः, शीतोष्णमिति कर्तृपद, प्राणिन इति कर्मपदम्। स्वमणिमिति सूर्यकान्तम्। देहमगात्मा, मन इति जेज्जट। अनेकदृष्टान्तप्रयोजनं जेज्जटलिखितं तच्चात्रानुपयुक्तत्वेन विस्तरभयाच्च न लिखितम्। देवशब्देन चात्र देवस्यानुचरा देवसधर्माणो गृह्यन्ते, देवानां मनुष्यशरीरेणाशुचिनः संबन्धाभावात्। यदाह सुश्रुतः—'न ते मनुष्यैः सह संविशन्ति न ते मनुष्यान् क्वचिदाविशन्ति। ये त्वाविशन्तीति वदन्ति मोहात्ते भूतविद्याविषयादपेताः (सु. उ. अ. ६०)' इति ॥ २९ ॥

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायामुन्मादनिदानं समाप्तम् ॥ २० ॥

प्रकारान्तरेण दुष्टदेवादिग्रहाणमावेशप्रवेशप्रकारं निरूपयति—

**प्रविश्याशु शरीरं हि पीडां कुर्वन्ति दुःसहाम् ॥ ३० ॥**

**( तपांसि तीव्राणि तथैव दानं व्रतानि धर्मो नियमश्च सत्यम्।**

**गुणास्तथाऽष्टावपि तेषु नित्या व्यस्ताः समस्ताश्च यथाप्रभावम् ॥३१॥**

**न ते मनुष्यैः सह संविशन्ति न वा मनुष्यान् क्वचिदाविशन्ति।**

**ये त्वाविशन्तीति वदन्ति मोहात्ते भूतविद्याविषयादपोह्याः ॥ ३२ ॥**

**तेषां ग्रहाणां परिचारका ये कोटीसहस्रायुतपद्मसंख्याः।**

**असृग्वसामांसभुजः सुभीमा निशाविहाराश्च तथाऽऽविशन्ति ॥ )**

इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने उन्मादनिदानं समाप्तम् ॥ २० ॥

दुष्ट ग्रह मनुष्यों के शरीर में ( अदृश्यरूप से ) प्रविष्ट होकर शीघ्र ही दुःसह पीडा उत्पन्न कर देते हैं ॥ ३० ॥

( अब यह सन्देह होता है कि क्या देव आदि ग्रह स्वयं ही उक्त प्रकार से मनुष्यों के शरीर में प्रविष्ट होते हैं? इस पर कहते हैं )—

देव आदि ग्रहों में तप, दान, व्रत, धर्म, नियम, सत्य तथा अष्टविध सिद्धियाँ[1] नित्य रहती हैं। उक्त गुण प्रभाव के अनुसार व्यस्त एवं समस्त रूप में रहते हैं। तात्पर्य यह कि असुर आदि ग्रहों में उक्त गुण कम एवं देवग्रहों में सम्पूर्ण रूप में रहते हैं। उत्कृष्ट गुण होने के कारण देवादि मनुष्यों के साथ नहीं बैठते और न तो वे मनुष्यों के शरीर में प्रविष्ट ही होते हैं। किन्तु जो लोग फिर भी अज्ञान से मानव शरीर में इनका प्रवेश मानते है उनको भूतविद्या से अनभिज्ञ ही समझना चाहिये। इस प्रकार ये स्वयं शरीर में प्रवेश नही करते अपितु इन ग्रहों के जो असंख्य अनुचर हैं एव जो रक्त और मांस पर ही निर्भर रहते है वे भयंकर तथा रात्रि मे भ्रमण करने वाले देव आदि के परिचारक ही मानव-देहों में प्रवेश करते है ॥ ३१-३३ ॥

इति उन्मादनिदानं समाप्तम्।

---

१. आवेशश्चेतसो ज्ञानमर्थानां छन्दतः क्रिया। दृष्टिः श्रोत्रं स्मृतिः कान्तिरिष्टतश्चाप्यदर्शनम्॥
इत्यष्टविधमाख्यातं योगिनां बलमैश्वरम्। शुद्धसत्त्वसमाधानात्तत्सर्वमुपजायते॥
( च० शा० १ )

# अथापस्मारनिदानम्

अपस्मारस्य सम्प्राप्तिं सामान्य स्वरूपं चाह—

**( चिन्ताशोकादिभिर्दोषाः क्रुद्धा हृत्स्रोतसि स्थिताः ।**
**कृत्वा स्मृतेरपध्वंसमपस्मारं प्रकुर्वते ॥ १॥ )**
**तमः प्रवेशः संरम्भो दोषोद्रेकहतस्मृतेः ।**
**अपस्मार इति ज्ञेयो गदो घोरश्चतुर्विधः ॥ १ ॥**

( चिन्ता शोक आदि कारणों से प्रकुपित हुए दोष हृदय ( मस्तिष्क ) के मनोवाहि स्रोतों में पहुँच कर स्मृति का विनाश करके अपस्मार रोग को उत्पन्न करते है ॥ १ ॥

दोषों के प्रकोप से बुद्धि उपहत होने पर आखों के आगे अंधेरा छा जाना है और रोगी अज्ञानरूप अन्धकार में प्रवेश करता है और विविध प्रकार की चेष्टाएँ करता है, जैसे नेत्र विकृत हो जाते है तथा रोगी हाथ-पैर भी फेकता है इस भयंकर व्याधि को अपस्मार कहते हैं और यह वातिक, पैत्तिक, कफज और त्रिदोषज इन चार प्रकारों की होती है ॥ १ ॥

**मनोदुष्टिसाधर्म्यात् समान चिकित्स्यत्वादुन्मादानन्तरमपस्मारारम्भः । तस्य निरुक्तिः** सुश्रुतेन **कृता—'स्मृतिर्भूतार्थविज्ञानमपस्तत्परिवर्जनम् । अपस्मार इति प्रोक्तस्ततोऽयं व्याधिरन्तकृत् ( सु. उ. अ ६१ )' इति । स्मृतिश्च ज्ञानोपलक्षणं, तेनानुभवागमोऽपि बोध्यः। तस्य सामान्यलक्षणमाह—तमःप्रवेश इत्यादि । तमःप्रवेशोऽन्धकारप्रवेश इव ज्ञानाभाव इत्यर्थः । संरम्भो नेत्रविकृतिः, हस्तपादादिक्षेपणादिकं च ॥ १॥**

**विमर्श** – बीती हुई घटना के ज्ञान का ही दूसरा नाम स्मृति है, और इसके विनाश को ही अपस्मार कहते है—

**स्मृतिर्भूतार्थविज्ञानमपस्तत्परिवर्जनम् । अपस्मार इति प्रोक्तः** ( सु० उ० त० ६१ )

इसी प्रकार चरक ने भी **'स्मृतेरपगमं प्राहुरपस्मारं भिषग्विदः'** के द्वारा स्मृति के नाश को ही अपस्मार माना है। वस्तुतः स्मृति से ज्ञान सामान्य का ग्रहण करना चाहिये, क्योंकि इस अवस्था में भूत एव वर्तमान सब प्रकार के ज्ञानों का लोप हो जाता है। इसी आशय से चरक ने भी अपस्मार की सामान्य परिभाषा करते हुए **'अपस्मारं पुनः स्मृतिबुद्धिसत्त्वसंप्लवाद् बीभत्सचेष्टमावस्थिकं तमः प्रवेशमाचक्षते'** के द्वारा कुछ काल के लिए स्मृति, बुद्धि तथा मन के कार्यनाश को ही अपस्मार सज्ञा प्रदान की है। मूर्च्छा आदि अवस्थाओं की सज्ञानाश की स्थिति अपस्मार से कुछ भिन्न होती है, इसका वर्णन आगे भेददर्शक कोष्ठक के द्वारा किया जायगा।

अपस्मार भी एक मानस रोग है, इसमें भी उन्माद के समान मस्तिष्कमें कोई प्रत्यक्ष विकृति दृष्टिगोचर नही होती। ज्ञान के विनाश की दृष्टि से यह उन्माद के सदृश ही है किन्तु उन्माद मे बुद्धि–विभ्रम हो जाता है जिससे रोगी देखता या सुनता हुआ भी उसके यथार्थ तत्व को ग्रहण करने में असमर्थ रहता है। उन्मत्त व्यक्ति बातें करता है किन्तु सब असम्बद्ध। इसी प्रकार वह खाता भी है किन्तु उसके स्वाद का ज्ञान उसे प्रायः नही रहता। अपस्मार का रोगी एक दम बेहोश हो जाता है वह ज्ञान के अतिरिक्त किसी प्रकार की क्रिया भी नही कर सकता। इस प्रकार उन्माद में बुद्धिविभ्रम अपस्मार मे बुद्धिनाश होता है। अपस्मार का दौरा आवस्थिक

एवं किञ्चित्कालावस्थायी ही होता है इसके दौरे का समय भी प्रायः निश्चत होता है। यह बात उन्माद मे नही होगी, उन्माद का दौरा आवस्थिक न होकर प्राय. स्थायीस्वरूप का होता है।

यह रोग चिन्ता, काम, क्रोध शोक तथा उद्वेग जैसे मानसिक कारण एव शिरोभिघात अथवा मस्तिष्कावरण शोथ ( Meningitis ) मस्तिष्कगत-रक्तस्राव तथा मस्तिष्कार्बुद जैसे शारीरिक कारणों से सत्त्वगुण की हीनता एव रज और तम प्रबलता होने पर उत्पन्न होता है। स्वभावतः दुर्बल मन वाले मनुष्यों में यह अधिक पाया जाता है। उपर्युक्त कारणों से प्रकुपित हुए दोष मस्तिष्क, मस्तिष्कगत इन्द्रियाधिष्ठानों तथा वातनाडियों में आश्रित होकर अपस्मार को उत्पन्न करते हैं। चरक निदानस्थान में अपस्मार की सम्प्राप्ति का वर्णन करते हुए निश्चित समय व परिस्थिति में होने वाले दौरे का भी विवेचन किया है—'त एवंविधानां प्राणभृतां क्षिप्रमभिनिर्वर्तन्ते तद्यथा—रजस्तमोभ्यामुपहतचेतसामुद्भ्रान्तविषमबहुदोषाणां समलविकृतोपहितान्यशुचीन्यभ्यवहारजातानि वैषम्ययुक्तेनोपयोगविधिनोपयुञ्जानानां तन्त्रप्रयोगमपि च विषममाचरतामन्याश्च शरीरचेष्टा विषमाः समाचरतामत्युपक्षीणदेहानां वा दोषाः प्रकुपिता रजस्तमोभ्यामुपहतचेतसामन्तरात्मनः श्रेष्ठतममायतनं हृदयमुपसृत्य उपरि तिष्ठन्ति तथेन्द्रियायतनानि च। तत्र तत्र चावस्थिताः सन्तो यदा हृदयमिन्द्रियायतनानि चेरिताः कामक्रोधलोभमोहहर्षशोकचिन्तोद्वेगादिभिः सहसाऽभिपूरयन्ति तदा जन्तुरपस्मरति' ( च० नि० ८ ) विषमचेष्टा से मस्तिष्क में विकृति उत्पन्न करने वाली सम्पूर्ण शारीरिक क्रियाओं का ग्रहण करना चाहिये। यहाँ हृदयशब्द मस्तिष्कवाची है, क्योंकि वही मन तथा अन्य इन्द्रियों का अधिष्ठान है[१]। संचित एवं प्रकुपित दोषों को जब काम, क्रोध आदि किसी भी उत्तेजक कारण का आश्रय मिल जाता है तभी अपस्मार की अवस्था भी उत्पन्न हो जाती है।

आधुनिक दृष्टि से अपस्मार दो प्रकार का होता है—

१—लाक्षणिक ( Symptomatic ) यह आघात, हृदय, रक्तवाहिनी अथवा मस्तिष्क के रोग एवं विषमयता जैसे कारणों से होता है। कारण का ज्ञान होते हुए इसमें अंगीय विकृति भी स्पष्ट रूप से दृष्टिगोचर होती है।

२—अनैमित्तिक या अज्ञातकारणजन्य अपस्मार ( Idiopathic epilepsy ) इसे शुद्ध मानसिक अपस्मार भी कहा जा सकता है। साधारणतया अपस्मार कहने से इसका ही बोध होता है। इसका कोई स्पष्ट कारण नहीं दिखाई देता और न तो मस्तिष्क में किसी प्रकार की अंगीय विकृति ही दृष्टिगोचर होती है। अभी तक इसके निश्चित कारण का ज्ञान नहीं हो सका है। फिर भी कतिपय आधुनिक विद्वानों का मत है कि शरीर के समवर्त ( Metabolism ) की क्रिया से रोगी के रक्त में एक विशिष्ट प्रकार का विष उत्पन्न हो जाता है, जिसे कोलीन ( Choline ) कहते हैं। इस विष की उत्पत्ति कैसे होती है इसका ज्ञान अभी तक नहीं हो पाया है। किन्तु उनका यह निश्चित मत है कि इसी विष के कारण मस्तिष्क की उच्च क्रियाओं ( सोचना, स्मरण आदि ) के लोप के साथ साथ कतिपय क्रियाओं ( हस्त-पादादिविक्षेप, फेनोद्गम आदि ) का नियन्त्रण भी समाप्त हो जाता है। यह विकृति जितनी ही कम होगी, बेहोशी का समय भी उतना ही कम होगा। इसी प्रकार विकृति अधिक होने पर बेहोशी का समय भी अधिक होता है। पक्षाघात के सदृश अपस्मार में भी एक ओर के अंगों अथवा विशिष्ट पेशीसमूह में विशेष विकृति

---

१. विशेष विवेचन उन्माद, मूर्च्छा और मदात्यय निदान में देखिए।

पायी जाती है, इससे यह स्पष्ट है कि यद्यपि अपस्मार ( Idiopathic epilepsy ) में कोई अगीय विकृति उपलब्ध नही होती तथापि वह अदृश्य रूप में रहती अवश्य है । जिन अवस्थाओं में मस्तिष्क के सम्पूर्ण भाग मे विकृति न होकर उसका अल्पभाग ही आक्रान्त होता है उन अवस्थाओं में पूर्णतया सज्ञानाश भी नही होता अपितु विशिष्ट पेशीसमूहों पर ही प्रभाव होने से विशिष्ट अगों में ही विकृति ( मुखवक्रता अथवा नेत्रवक्रता आदि ) उत्पन्न होकर लक्षण निवृत्ति हो जाती है । अपस्मार की इस अवस्था को आजकल क्षुद्रापस्मार या पेटिट माल ( Petit mal ) कहते हैं । इसके अतिरिक्त जिन अवस्थाओं में मस्तिष्क का अधिकांश या सम्पूर्ण भाग आक्रान्त हो जाता है उनमें लक्षण भी तीव्र स्वरूप के प्रकट होते हैं एवं संज्ञानाश भी पूर्णतया हो जाता है । इसको तीव्रापस्मार या ग्राण्डमाल ( Grand mal ) कहते हैं ।

यह रोग प्रायः बाल्यकाल से ही पारम्भ हो जाता है । अन्य मानसिक रोगों के समान इस रोग में भी आनुवंशिक परम्परा की प्रवृत्ति कुछ अशों में पायी जाती है । योषापस्मार अथवा अन्य वातिक रोगों से पीडित माता-पिता के बालकों में प्रायः यह रोग बाल्यकाल से ही साधारण रूप में प्रारम्भ होता है और अवस्था के अनुसार आगे चलकर मस्तिष्क का अधिक भाग आक्रान्त हो जाने पर यह भी अपना वास्तविक रूप धारण कर लेता है । मस्तिष्क में कोई प्रत्यक्ष विकृति दृष्टिगोचर न होते हुए भी यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि अपस्मार का शिरोऽभिघात से घनिष्ठ सम्बन्ध है, क्योंकि गत प्रथम महायुद्ध में अपस्मार के रोगियों की परीक्षा करने के उपरान्त यह पता चला कि उनमें बहुतों को केवल सिर की चोट से ही अपस्मार प्रारम्भ हुआ था । इसके अतिरिक्त उनमें भी ५०% में अपस्मार का पैतृक इतिहास भी मिलता था उक्त आंकडों से यह सिद्ध है कि इस रोग में कुलज प्रवृत्ति भी पायी जाती है ।

लक्षणों की क्रमिकता के अनुसार तीव्र आक्रमण ( Major attack or Grand mal ) को चार भागों में विभक्त कर सकते हैं—

उक्त चार अवस्थाओं के पूर्व कुछ पूर्वरूप ( Premonitory signs ) के लक्षण भी प्रकट होते हैं । इसमें बेचैनी, क्षुधानाश, शिरःशूल, बलहानि तथा निद्राधिक्य मुख्य हैं । दौरे की निम्न चार अवस्थायें होती हैं ।

**१—प्रथम अवस्था**—इसे पूर्वग्रह ( Aura ) भी कहते हैं । इसमें रोगी को चक्कर या भ्रम ( Vertigo ) प्रतीत होता है उसके बाद वह अकस्मात चेतनाहीन होकर भूमि पर गिर पड़ता है ।

**२—द्वितीय अवस्था**—इसे पेशीसंकोच ( Tonic phase or muscular rigidity ) की अवस्था भी कहते हैं । इसमें मुख, गले तथा आंखों की पेशियों के साथ सम्पूर्ण शरीर की पेशिया सकुचित हो जाती हैं जिससे रोगी की आंखें, मुख तथा गर्दन टेढ़ी हो जाती हैं । हाथों की मुट्ठिया बँध जाती हैं और हाथ अन्दर की ओर को मुड़ जाते हैं । टांगें सीधी और कड़ी हो जाती हैं । श्वासनलिका के संकोच से श्वासावरोध तथा श्यावता ( Cyanosis ) भी हो जाती है । दोनों जबड़ों के के बन्द हो जाने से कभी-कभी जिह्वा कट जाने का भी भय रहता है । यह अवस्था कुछ सेकण्ड तक रहती है ।

**३—तृतीय अवस्था**—इसे शिथिलता की अवस्था ( Clonic Phase ) भी कहते हैं । इसमें पेशिया शिथिल होने लगती हैं जिससे श्वास-प्रश्वास की गति पुनः पूर्ववत् प्रारम्भ हो जाती है, मुख से झाग निकलने लगते हैं एव रोगी अपने हाथ-पैरों को पटकना भी प्रारम्भ कर देता है । इस प्रकार के आक्षेप बार-बार आते हैं । कुछ क्षण में यह अवस्था भी समाप्त हो जाती है ।

**४—विश्राम की अवस्था**—इस अवस्था में आक्षेप की शान्ति हो जाती है और रोगी सो जाता है। सोकर उठने के पश्चात् रोगी को शिरोवेदना, वमन तथा थकावट का अनुभव होता है।

जिस अवस्था में एक के बाद दूसरा आक्रमण निरन्तर होता रहता रहता है और संज्ञानाश पूर्णतया नष्ट नहीं हो पाता उसे ( Status epilepticus ) कहते हैं। आजकल इस अवस्था को असाध्य माना जाता है। माधव ने भी इसे असाध्य ही माना है।

अपस्मारस्य पूर्वरूपमाह—

**हृत्कम्पः शून्यता स्वेदो ध्यानं मूर्च्छा प्रमूढता।**
**निद्रानाशश्च तस्मिंश्च भविष्यति भवत्यथ ॥ २ ॥** (सु.उ.६१)

हृदय में कम्पन ( Palpitation of heart ) तथा शून्यता की प्रतीति, पसीना, चिन्ता, मन तथा इन्द्रियों की क्रिया-हानि और निद्रानाश ये अपस्मार के पूर्वरूप है ॥ २ ॥

**पूर्वरूपमाह—हृत्कम्प इत्यादि। शून्यता हृदयस्यैव। ध्यानं जिह्मायनम्। अत्र मूर्च्छा मनोमोहः, प्रमूढता इन्द्रियमोहः ॥ २ ॥**

वातिकमपस्मारं लक्षयति—

**कम्पते प्रदशेद्दन्तान् फेनोद्वामी श्वसित्यपि।**
**परुषारुणकृष्णानि पश्येद्रूपाणि चानिलात् ॥ ३ ॥** ( सु. उ. ६१ )

वात प्रकोप से होने वाले अपस्मार में रोगी दौरे से पूर्व वस्तुओं को रूक्ष, अरुण व काले वर्ण का देखता है। बेहोश हो जाने पर उसका शरीर फडकने लगता है, दांत किटकिटाता है, मुखसे फेन निकालता है तथा श्वास भी जोर-जोर से लेता है ॥ ३ ॥

**वातिकलक्षणमाह—कम्पत इत्यादि। श्वसिति खरश्वासो भवति। रूपाणीति। प्राणिनः, 'नीलो मामनुधावति'—इति सुश्रुतवचनात्, एवं पैत्तिके 'पीतो मामनुधावति'—इति, एवं श्लैष्मिके 'श्वेतो मामनुधावति'—इति ॥ ३ ॥**

**विमर्श**—इस अवस्था में अर्वाचीन शास्त्रोक्त द्वितीय अवस्था के लक्षण मिलते है। दात किटकिटाने के अतिरिक्त कभी-कभी दोनों जबडों के अकस्मात् बन्द हो जाने से जिह्वा भी कट जाती है। पेशियों के शिथिल होने से फेनोद्गम तथा श्वास-प्रश्वास की गति बढ़ जाती है; यह लक्षण तृतीय अवस्था का सूचक है।

पैत्तिकमपस्मारं निरूपयति—

**पीतफेनाङ्गवक्त्राक्षः पीतासृग्रूपदर्शकः।**
**सतृष्णोष्णानलव्याप्तलोकदर्शी च पैत्तिकः ॥ ४ ॥** (सु. उ. ६१)

पैत्तिक अपस्मार के रोगी को सब वस्तुयें पीली या लाल ही दीखती हैं, उसका शरीर, मुख, आंख तथा मुख से निकलने वाले झागों का रंग भी पीला ही होता है। रोगी को प्यास बहुत लगती है एव वह अत्यधिक गर्मी का अनुभव करता हुआ ससार की प्रत्येक वस्तु को जलती हुई सी देखता है ॥ ४ ॥

**पैत्तिकलक्षणमाह—पीतेत्यादि। पीतासृग्रूपदर्शक इति। पीतलोहितवर्णसमस्तवस्तुदर्शी। सतृष्णेत्यादि। सतृष्णश्चासावुष्णश्चेति सतृष्णोष्णः, सतृष्णोष्णश्चासावनलव्याप्तलोकदर्शी चेति समासः ॥ ४ ॥**

**विमर्श**—दोषवैशिष्ट्य के अनुसार रोगों में लक्षणवैशिष्ट्य भी पाया जाता है, किन्तु फेनोद्गम, जिह्वादशन, कम्पन तथा मुख आदि की वक्रता आदि लक्षण इसमें भी मिलेंगे। विशिष्ट वर्णों का दर्शन, एवं प्यास जैसे लक्षण रोगी में दौरे के पूर्व या पश्चात् प्रकट होते है, ऐसा समझना चाहिये; क्योंकि दौरे के समय तो वह पूर्णतः संज्ञानाश की स्थिति मे रहता है।

**श्लैष्मिकमपस्मारं व्याचष्टे—**

**शुक्लफेनाङ्गवक्त्राक्षः शीतहृष्टाङ्गजो गुरुः।** ( च. चि. १५ )
**पश्येच्छुक्लानि रूपाणि श्लैष्मिको मुच्यते चिरात् ॥ ५ ॥**

श्लैष्मिक अपस्मार में मुख से निकलने वाले झाग तथा मुख और आंखों का वर्ण श्वेत रहता है; रोगी का शरीर शीतल, रोमाञ्चित तथा भारी रहता है; वह सब वस्तुओं को सफेद ही देखता है। इसका दौरा देर से समाप्त होता है ॥ ५ ॥

**श्लैष्मिकलक्षणमाह—शुक्लेत्यादि। हृष्टाङ्गजो हृष्टरोमा। चिरादित्यनेन वातपित्तयोरचिरेण वेगमोक्ष इति सूचयति ॥ ५ ॥**

**विमर्श**—कफज अपस्मार में मस्तिष्क का बहुत अधिक भाग आक्रान्त रहता है अतः दौरा गम्भीर एवं चिरस्थायी होता है। इसमें अपस्मार के अन्य सामान्य लक्षण भी पाये जाते हैं। इससे यह भी स्पष्ट है कि वातिक तथा पैत्तिक अपस्मार के दौरे शीघ्र ही समाप्त हो जाते है। चरक ने इसीलिये **'अभीक्ष्णमपस्मरन्तं क्षणेन संज्ञां प्रतिलभमानम्'** यह लक्षण वातिक और पैत्तिक दोनों अपस्मारों में कहा है।

**सान्निपातिकमपस्मारं तदसाध्यतां च लक्षयति—**

**सर्वैरेतैः समस्तैश्च लिङ्गैर्ज्ञेयस्त्रिदोषजः।**
**अपस्मारः स चासाध्यो यः क्षीणस्यानवश्च यः ॥ ६ ॥**
**प्रतिस्फुरन्तं[1] बहुशः क्षीणं प्रचलितभ्रुवम्।**
**नेत्राभ्यां च विकुर्वाणमपस्मारो विनाशयेत् ॥ ७ ॥** (च. चि. १५)

सान्निपातिक अपस्मार तीनों दोषों के प्रकोप व उनके लक्षणों से युक्त होता है। सान्निपातिक अपस्मार एवं दुर्बल रोगियों में तथा पुराने सभी अपस्मार असाध्य होते है। इसके अतिरिक्त जिस रोगी को बार-बार आक्षेप आते हों, जो अत्यन्त क्षीण हो, जिसकी भ्रुकुटियां ऊपर को चढ जायें एवं जिसकी आखें भी विकृत हो जायें उसका अपस्मार भी असाध्य ही होती है ॥ ६–७ ॥

**सन्निपातिकलक्षणमाह—सर्वैरित्यादि। स चेति। ससान्निपातिकः। क्षीणस्यैकदोषजोऽप्यसाध्यः। एवमनवश्च बोध्यः। प्रस्फुरन्तं प्रकम्पन्तम्। नेत्राभ्यां च विकुर्वाणमिति। नेत्राभ्यां विकृतिमासादयन्तम् ॥ ६–७ ॥**

**विमर्श**—सान्निपातिक अपस्मार सर्वसम्पूर्ण लक्षण होने के कारण असाध्य होता है। बहुशः या बार-बार दौरा आना भी असाध्यता का द्योतक है। वस्तुतः यह ( Status epilapticus ) की ही अवस्था है जैसा कि पीछे बताया जा चुका है। पाश्चात्त्य विद्वानों ने भी उसे असाध्य कहा है।

१. 'प्रस्फुरन्तं सुबहुशः' इत्यपि पाठः।

सज्ञानाश की दृष्टि से अपस्मार ( Epilepsy ), योषापस्मार ( Hysteria ) तथा मूर्च्छा ( Coma ) एक ही श्रेणी के रोग हैं, किन्तु इनके उत्पादक कारण, आभ्यन्तर विकृति, विशिष्ट लक्षण तथा चिकित्सा में भेद पाया जाता है अतः अपस्मार का शेष दोनों से सापेक्ष निदान करने के लिए निम्न कोष्ठक दिया जाता है—

**अपस्मार तथा योषापस्मार में भेद—**

| अपस्मार | योषापस्मार |
|---|---|
| १—इसका आक्रमण बडे वेग से होता है रोगी अपने को सभाल नहीं सकता। | १—इसका आक्रमण अधिक तीव्र वेग से नहीं होता। |
| २—यह सोते समय भी हो सकता है। | २—यह सोते समय कभी नही होता। |
| ३—इसका आक्रमण एकान्त या समूह की अपेक्षा नहीं करता। | ३—इसका आक्रमण एकान्त में कभी भी नहीं होता, अपितु कुछ सहायकों के पास रहने पर ही प्रारम्भ होता है। |
| ४—इसका आक्रमण होने पर आंखें और गर्दन वक्र हो जाती हैं। | ४—आखें और गर्दन वक्र नहीं होतीं। |
| ५—रोगी यकायक भूमि पर बुरी तरह से गिर जाता है, जिससे उसे कहीं न कहीं चोट अवश्य लग जाती है। | ५—रोगी सदा सावधानी से गिरता है जिससे उसे प्रायः कोई चोट नहीं आती। |
| ६—कभी-कभी दांतों से जिह्वा भी कट जाती है। | ६—जिह्वा कभी नहीं कटती। |
| ७—मल और मूत्र का त्याग अनैच्छिक होने लगता है। | ७—मल और मूत्र का अनैच्छिक त्याग कभी नहीं होता। |
| ८—कण्डरा-प्रतिक्षेप तथा अन्य प्रत्यावर्तन क्रियायें लुप्त हो जाती हैं। | ८—इनका लोप नहीं होता। |
| ९—आक्रमण प्रायः निश्चित समय के बाद होता है। | ९—इस प्रकार की नियमितता इसमें नहीं पायी जाती। |
| १०–गर्भाशय से सम्बन्ध नहीं होता। | १०–गर्भाशय से सम्बन्ध रहता है। |
| ११–मूर्च्छा निद्रा में परिवर्तित हो जाती है। | ११–जल्दी होश आ जाता है। |

**अपस्मार तथा मूर्च्छा में भेद—**

| अपस्मार | मूर्च्छा |
|---|---|
| १—आक्रमण अति शीघ्र प्रारम्भ होता है। | १—आक्रमण धीरे-धीरे होता है। |
| २—इसका पूर्व इतिहास मिलेगा। | २—पूर्व इतिहास मिलना आवश्यक नहीं। |
| ३—इसमें आंखें फिरी हुई मिलेंगी। | ३—आंखें फिरी हुई न होंगी। |
| ४—मुख से फैन निकलते हैं। | ४—मुख से फेन नहीं निकलते। |
| ५—जिह्वा या शरीर के किसी अंग में चोट के चिह्न मिलेंगे। | ५—चोट के चिह्न प्रायः नहीं मिलते। |
| ६—शरीर गरम रहेगा। | ६—शरीर ठण्डा होता है। |
| ७—इसमें पूर्वग्रह ( Aura ) होता है। | ७—पूर्वग्रह नहीं होता। |
| ८—इसका कोई निश्चित कारण नहीं दिखाई देता। | ८—कारण स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है। |
| ९—हृल्लास अथवा आध्मान नहीं होता। | ९— हृल्लास और आध्मान होते हैं। |
| १०—अंगों की गति होती है। | १०—अंगों की गति नहीं होती। |

अपस्मारस्य प्रकोपकालमाह—

पक्षाद्वा द्वादशाहाद्वा मासाद्वा कुपिता मलाः ।
अपस्माराय कुर्वन्ति वेगं किंचिदथान्तरम् ॥ ८ ॥
देवे वर्षत्यपि यथा भूमौ बीजानि कानिचित् ।
शरदि प्रतिरोहन्ति तथा व्याधिसमुच्छ्रयाः ॥ ९ ॥ ( सु. उ. ६१ )

इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदानेऽपस्मारनिदानं समाप्तम् ॥ २१ ॥

जब कभी बारह दिन, पन्द्रह दिन, एक मास या दूसरे किसी निश्चित समय के बाद या पूर्व भी संचित दोष प्रकुपित होते हैं तभी अपस्मार रोग का दौरा भी हो जाता है। जिस प्रकार वर्षा काल में भूमि में पडे हुए भी ( ऋतु विशेष में उगने वाले ) बीज शरद् ( आदि ) काल में ही उत्पन्न होते हैं वैसे ही व्याधियों के बीज ( कारण ) भी निश्चित समय पर अपना प्रभाव दिखाते हैं ॥ ८–९ ॥

अपस्मारप्रकोपकालमाह—पक्षादित्यादि । पक्षात् पैत्तिकः, द्वादशाहाद्वातिकः, मासाच्छ्लैष्मिकः[1] द्वादशाहानन्तरं पक्षे वक्तव्ये तत्पूर्वं पक्षाभिधानं, तेनात्राऽधिककालेनापि वेगं करोतीत्याहुः । किंचिदथान्तरमिति । उक्तकालेभ्योऽर्वागपि दोषतारतम्यादिति । ननु, वेगं कृत्वाऽपस्मारारम्भको दोषोऽस्त्येव तत् कुतः सर्वदा वेगं न कुरुते ? द्वादशाहादिष्वेव कुरुत इत्याह—देवे वर्षतीत्यादि । अयमभिसन्धिः तेजोऽवनीपवनपयःसनाथं विद्यमानमपि बीजं कालविशेष एवाङ्कुरं जनयति, कालविशेषस्य सहकारित्वात्; तथा गतस्याप्यपस्मारस्य पुनरुद्भवः संभवति । शरदीति तत्कालोचितबीजाभिप्रायेण, तेन कानिचिद्वीजानि वर्षास्वपि भवन्तीति । अयं च न्यायश्चातुर्थिकज्वरादिष्वपि बोध्यः ॥ ८९ ॥

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायामपस्मारनिदानम् ॥ २१ ॥

**विमर्श**—दोषों का संचय जितनी जल्दी और जितना अधिक होता है दौरा भी उतनी ही जल्दी और उतनी ही अधिक तीव्रता से होता है कुछ का यह भी कहना है कि वातिक का बारह दिन बाद, पित्तज का पन्द्रह दिन बाद और कफज का एक मास पश्चात् दौरा होता है किन्तु यह काल सबके लिए समान नहीं होता। इससे कम और अधिक काल में भी दौरा हो सकता है। शरद् शब्द सभी ऋतुओं का उपलक्षण है अर्थात् जमीनमें पडा हुआ बीज अपने अनुकूल ऋतु में ही अंकुरित होता है। उसी प्रकार दोष भी अनुकूल समय में ही रोगों को उत्पन्न करते हैं। कुपित दोषों से त्रिदोष तथा आधुनिक दृष्टि से कोलीन नामक विष आदि का भी ग्रहण करना चाहिये, क्योंकि वह भी अपस्मार का उत्पादक कारण है। चूंकि दोषों का प्रकोप निश्चित अवधि के पश्चात् ही होता है अतः रोग का दौरा भी नियत अवधि की अपेक्षा करता है।

समाप्तं चेदमपस्मारनिदानम् ।



१. 'प्रथम' इति क ।

# अथ वातव्याधिनिदानम्

वातव्याधीनां सामान्यनिदानपूर्वकं सम्प्राप्तिवर्णनम्—

रूक्षशीताल्पलघ्वन्नव्यवायातिप्रजागरैः ।
विषमादुपचाराच्च दोषासृक्स्रवणादपि ॥ १ ॥
लङ्घनप्लवनात्यध्वव्यायामादिविचेष्टितैः ।
धातूनां—संक्षयाच्चिन्ताशोकरोगातिकर्षणात् ॥ २ ॥
वेगसंधारणादामादभिघातादभोजनात् ।
मर्माबाधाद्गजोष्ट्राश्वशीघ्रयानापतंसनात् ॥ ३ ॥
देहे स्रोतांसि रिक्तानि पूरयित्वाऽनिलो बली ।
करोति विविधान् व्याधीन् सर्वाङ्गैकाङ्गसंश्रयान् ॥ ४ ॥
(च० चि० २८)

रूक्ष, शीत, अल्प तथा लघु भोजनके निरन्तर सेवन करते रहने से, अत्यधिक मैथुन व रात्रि में जागरण करने से, असमय में पंचकर्म या देश और कालके विरुद्ध असात्म्य आहार-विहार का सेवन करने से, वमन, विरेचन और बस्ति आदि के द्वारा दोष या मल एव रक्त के अत्यधिक निर्हरण से, अधिक उछलने-कूदने, तैरने, पैदल चलने व अधिक व्यायाम आदि विपरीत चेष्टाओं से, धातुओं का क्षय होने से, चिन्ता, शोक, रोगजनित दुर्बलता, तथा अधारणीय वेगों के धारण करने से, शरीर में आमरस की उपस्थिति, चोट, उपवास तथा मर्मस्थान की बाधा से तथा हाथी, ऊँट तथा घोडा आदि तीव्र सवारियों से गिर जाने के कारण शरीर में प्रकुपित हुआ वायु रिक्त ( स्नेह, मृदुता, पिच्छिलता आदि गुणों से शून्य ) स्रोतों को परिपूर्ण करके विविध प्रकार की एकांगिक ( Local ) व सर्वाङ्गिक ( Geneɪal ) व्याधियों को उत्पन्न करता है ॥ १-४ ॥

अपस्मारवद्वातविकाराणामप्याक्षेपकादीनां वेगकर्तृत्वादपस्मारानन्तरं वाताव्याध्यारम्भः । ननु, वातव्याधिरिति कोऽर्थः ? किं वात एव व्याधिर्वातव्याधिः, उत वातेन जनितो व्याधिर्वातव्याधि' ? आद्ये स्वस्थेष्वपि प्रसङ्गः, द्वितीये ज्वरादिषु । उच्यते, व्याधिपदसामानाधिकरण्याद्विकृतो दुःखकारी वातो वातव्याधिः । उक्तं हि सुश्रुते-'पक्वाशयस्थोऽन्त्रकूजं शूलाटोपौ करोति च' ( सु. नि. अ. १ ) इति । वातजनितोऽसाधारणव्याधिर्वातव्याधिरिति विशेषणीयं तेनोभयत्राप्रसङ्गः । यच्चोक्तं-कफपित्तान्वितो वायुर्वायुरेव च केवलः । कुर्यादाक्षेपकम्' इत्यादि; तत्रारम्भको वायुरेव, पित्तकफौ त्वनुबन्धाविति न विरोधः स्यात् । चरके हि द्विविधा व्याधय उक्ताः सामान्यजा नानात्मजाश्चेति,[1] तत्र सामान्यजा ये वातादिभिः समस्तैर्व्यस्तैर्वा जन्यन्ते, यथा—ज्वरादयः, नानात्मजा ये नियतैकदोषजन्याः, यथा-आक्षेपकादयो ये वातेनैव जन्यन्ते, न स्वतन्त्रेण पित्तेन कफेन वा; तथौषचोषादयः पित्तेनैव, न वातेन कफेन च; तथा तृप्त्यादयः कफेनैव, न वातेन, न च पित्तेन एवं व्यव-

१. सामान्यजा इति वातादिभिः प्रत्येकं मिलितैश्च ये जन्यन्ते, नानात्मजा इति ये वातादिभिर्दोषान्तरासम्पृक्तैर्जन्यन्ते' चक्रः ।

स्थिते वातव्याधिवत् पित्तकफव्याधी कस्मान्नोक्तौ ? उच्यते—वायोरतिबलत्वेनाशुकारित्वेन च गरीयस्त्वात्तद्विकाराणां दुःसाध्यत्वादाश्वेवात्ययकरत्वाद्विशिष्टचिकित्सात्वाद्वातव्याध्यभिधानम्, न तु, कफपित्तव्याध्यभिधानम् । अत एव चरकसुश्रुतादिष्वपि वातरोगाध्याय एव निर्दिष्टो, न तु पित्तकफरोगाध्यायः । चन्द्रिकाकारस्त्वाह—पित्तकफयो रूपरसादियोगाद् दूष्यविशेषयोगाद्वा हरिद्राचूर्णसंयोगवदत्यन्तविसदृशा रसादिमन्तो विकाराः पृथङ्नामानो जायन्ते, वायोस्तु रूपरसाद्यभावाद् दूष्यनिरपेक्षा आक्षेपकादयो वातादनतिभिन्नरूपा नानात्मजाः, तेन वातविकाराः पृथगुच्यन्ते, न तु पित्तकफविकारा इति । एतत्तु बकुलकरप्रभृतयो नानुमन्यन्ते, चरक विरोधात् ! चरके हि पित्तकफयोरपि नानात्मजा उक्ताः, यथा—'अशीतिर्वातविकाराः, चत्वारिंशत् पित्तविकाराः, विंशतिः श्लेष्मविकाराः' (च. सू अ. २०) इति । सुश्रुतेन तु शल्याध्यायिना पित्तकफनानात्मजा न दर्शिताः, पराधिकारेषु न विस्तरोक्तिरित्यभिप्रायेणेति । लङ्घनमुत्पतनं, उपवासस्यानशनशब्देन वमनादेश्च दोषस्रवणशब्देन वक्ष्यमाणत्वात् । प्लवनं बाहुभ्यां जलप्रतरणम् । आमादिति आमरसात्, तस्य कारणत्वं मार्गावरणद्वारेण न तु स्वरूपेण; आयासादिति पाठान्तरमयुक्तं, तस्य व्यायामशब्देनोक्तत्वात् । मर्माबाधान्मर्माभिघातात् । अपतंसनं, गजादिभ्यः शीघ्रयानेन पतनं, उच्छ्वासावरोधो वा; धातुकर्षणमिति खरनादः ॥ १–४ ॥

**विमर्श**—प्रश्न उपस्थित होता है कि वातव्याधि इस शब्द का क्या अर्थ है ? यदि **'वात एव व्याधिः'** वायु ही व्याधि है ऐसा विग्रह किया जाय तो स्वस्थों में भी वातव्याधि की सत्ता स्वीकार करनी पड़ेगी; क्योंकि वायु की उपस्थिति उनमें भी सदा रहती है । इसके अतिरिक्त यदि **'वातेन जनितो व्याधिः'** वायु से उत्पन्न व्याधि ही वातव्याधि है, ऐसा विग्रह किया जाय तब ज्वर, अतिसार आदि रोगों में भी इसकी अतिव्याप्ति हो जायगी; क्योंकि वे वात से भी उत्पन्न होते हैं । अत. विकृत और असाधारण दो पदों का अध्याहार करके **'विकृतवातजनितोऽसाधारणो व्याधिर्वातव्याधिः'** विकृत वायु से उत्पन्न असाधारण व्याधि ही वातव्याधि है ऐसा अर्थ करना चाहिये । विकृत शब्द के देने पर स्वस्थों में अतिव्याप्ति नहीं होती । इसी प्रकार असाधारण शब्द देने से ज्वर आदि में भी अतिव्याप्ति नहीं होती; क्योंकि वे केवल वात से ही नहीं अपितु वात के समान पित्त और कफ से भी उत्पन्न होते हैं ।

चरक ने सामान्यज तथा नानात्मज भेद से दो प्रकार की व्याधियों का वर्णन किया है । जो व्याधियाँ वात आदि प्रत्येक दोष व दो या समस्त दोषों से भी होती है उन्हें सामान्यज कहते हैं । ज्वर, अतिसार, अर्श आदि व्याधियाँ इसके उदाहरण हैं । इसके विपरीत केवल निश्चित एक ही दोष से उत्पन्न होने वाली व्याधियाँ नानात्मज कहलाती हैं । यथा—आक्षेपक, पङ्गुत्व, गृध्रसी आदि रोग वायु से ही होते हैं पित्त और कफ से नहीं । इसी प्रकार दाह, ओष, चोष, पाक आदि पित्त से ही होते हैं वायु और कफ से नहीं । तृप्ति, तन्द्रा, निद्रा आदि रोग कफजन्य ही हैं वात पित्तजन्य नहीं । इस प्रकार शास्त्र में अस्सी वात नानात्मज, चालीस पित्त नानात्मज तथा बीस कफ नानात्मज विकारों का वर्णन किया गया है—**'अशीतिर्वातविकाराः, चत्वारिंशत् पित्तविकाराः, विंशतिः कफविकाराः'** ( च० सू० २० ) सुश्रुत ने जो **'कफपित्तान्वितो वायुर्वायुरेव च केवलः, कुर्यादाक्षेपकम्'** के द्वारा वातव्याधि में परिगणित आक्षेपक रोग को कफ पित्त जनित भी कहा है वह सम्बन्धमात्र की दृष्टि से कहा है । अर्थात् कफ और पित्त तो अनुबन्ध मात्र होते हैं आक्षेपक रोग तो वायु जनित ही होता है । इस प्रकार कोई विरोध नहीं आता । अब पुनः

यह सन्देह होता है कि चरक और सुश्रुत आदिने पित्त तथा कफ व्याधियों के अध्यायों का वर्णन न करके केवल वात व्याधियों का ही वर्णन क्यों किया ? इस पर कहते है कि पित्त और कफ पङ्गु है उनका प्रेरक भी वायु ही है, इस प्रकार वायु के सर्वप्रेरक. अतिबलवान् आशुकारी होनेसे तथा उसके विकारों के दुःसाध्य होने से प्रधानतया वातविकारो का ही विस्तार से वर्णन किया है; पित्त और कफविकारों का नहीं। चरक ने तो पित्त और कफजनित नानात्मज रोगों का भी परिगणन भी किया है।

**'सर्वदा सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम्'** सामान्य वृद्धि का कारण होता है, आयुर्वेद के इस मौलिक सिद्धान्त के अनुसार रूक्ष आदि गुणों से समान गुण वाले वायु की वृद्धि होती है। रात्रि जागरण से भी रूक्षता होकर वात वृद्धि होतो है। अतिव्यवाय, रक्तस्रवण तथा अन्य धातुओं के क्षय से भी वायु की वृद्धि होनी है। आमरस स्रोतों में अवरोध उत्पन्न करके वायु की वृद्धि करता है, क्योंकि **'वायोर्धातुक्षयात्कोपो मार्गस्यावरणेन च'।**

**वातविचार**-वात शब्द की सिद्धि **'वा गतिगन्धनयोः'** धातुसे होती है। गति का अर्थ हलचल और गन्धन का अर्थ सूचना है। इस प्रकार शरीर स्थित जो कोई तत्त्व संचालन करता है तथा वेदनाओं की सूचना देता है उसे वात कहते हैं। शरीर में सज्ञारूप ( Sensory ) तथा आज्ञारूप (Motor) दो प्रकार की सूचनाये होती है। इनके द्वारा ही शरीर के सम्पूर्ण व्यापार होते है। इससे स्थूल रूप में शरीरस्थ वात से सम्पूर्ण मोटर और सेन्सरी नाम की उभयविध नाडियों का ग्रहण कर लेना अनुचित न होगा। सर्व शरीरचारि वायु का प्रधान अधिष्ठान वातनाडी संस्थान ( Nervous system ) ही है। शरीर की प्रत्येक कोषा वातनाडी के सूत्रों से ओत-प्रोत रहती है। कोषा की प्रत्येक अनुभूति की सूचना नाडी तन्तुओं के द्वारा ही मस्तिष्क को जाती है और वहा से ही उचित कार्यवाही की सूचना भी आता है। ये दोनों कार्य भिन्न-भिन्न नाडियों के द्वारा होते हैं। पहिला कार्य करने वाली नाडियों को सज्ञावाही ( Sensory ) और दूसरा कार्य करने वाली नाडियों को आज्ञावाही ( Moto. ) नाडी कहते है।

साधारणतया वायु के प्राण और अपान दो ही भेद है। उदान, समान और व्यान इन्ही दो के विस्तार मात्र है। गीता में भी **'प्राणापानौ समौ कृत्वा नासाभ्यन्तरचारिणौ'** प्राण और अपान नाम के दो प्रकार के वात का ही वर्णन किया है। इस कथन से नासिका में दोनों प्रकार की वात की सत्ता स्वीकार की गयी है। कविराज गणनाथ सेन जी प्राण से ग्रैव्यनाडीचक्र ( Cervical plexus ) तथा अपान से त्रैकनाडीचक्र ( Sacral plexus ) का ग्रहण करते है। किन्तु उक्त अर्थ एकाङ्गवाची होने से अमाननीयहै। वस्तुतः प्राण और अपान दोनों ही सर्वशरीरव्यापी है, इसीलिये तो गीता में नासिका में दोनों की सत्ता स्वीकार की गयी है। उक्त नाडीचक्र पक्ष में इसकी सगति नही लगती।

**'प्रकर्षेण अनयति जीवयति इति प्राणः, प्रकर्षेण आनयति वा प्राणः।'** इससे प्रापण का कार्य कराने के कारण सज्ञावाही नाडियों ( Sensory nerves ) का ग्रहण करना चाहिये; क्योंकि वे ही शरीर के सम्पूर्ण भागों को सूचनाओं को मस्तिष्क केन्द्र तक पहुचाती है। इसी प्रकार— **'अपआनयति दूरीकरोति इति अपानः'** केन्द्र से दूर कराने के कारण इसे अपान कहते है। इससे आज्ञावाही नाडियों ( Motor nerves ) का ग्रहण कर सकते हैं; क्योंकि वे भी केन्द्र से आज्ञा लेकर शरीर के दूरस्थ भागों में पहुँचाती हैं। इस प्रकार केन्द्र को सूचना पहुँचाने वाली तथा किसी वस्तु को शरीर के अन्दर पहुँचाने में सहायता करने वाली नाडियों को प्राण वायु का और केन्द्र मे सूचना लाने वाली व शरीर से किसी वस्तु को बाहर निकालने वाली नाडियों को

अपानवायु का अधिष्ठान समझना चाहिये। यद्यपि इन वायुओं के सर्व व्यापक होने से ये दोनों कार्य समस्त शरीर में अनवरत चलने-रहते हैं तथापि हृदय के समीपस्थ भाग में श्वास-प्रश्वास, भोजन का ग्रहण आदि आदान के कर्म अधिक होते है अतः बाहुल्य के कारण हृदय को प्राणवायु का स्थान मान लिया गया है—**'हृदि प्राणः'**। इसी प्रकार मलनिस्सारण का कार्य अधिक करने के कारण गुदा को अपान का प्रधान स्थान माना गया है। उदान वायु ऊर्ध्वक्षेपण का कार्य करता है इसका कार्य मुख्यतः कण्ठ देश में व्यक्त होने से कण्ठ इसका स्थान कहा गया है। कार्य साम्य से उसका अपान ( Motor ) में ही अन्तर्भाव कर लेना चाहिये। समान वायु सज्ञावाही तथा आज्ञावाही नाडियों में सामञ्जस्य ( Coardination ) स्थापित करता है। अतः उन्हें समन्वयापादक नाडीसूत्र ( Coardinating fibres ) भी कह सकते हैं। इसके कार्य पाचन प्रणाली में सुव्यक्त रूप से मिलने से इसका मुख्य स्थान नाभि माना गया है। व्यान वायु सर्वशरीरव्यापी है अतः उसे परिसरीय वातनाडी ( Peripheral nerves ) कह सकते हैं।

विकृतवायु के गुण कार्य व उसके लक्षण आदि को जानने के पूर्व प्रकृत वायु के स्वरूप आदि का ज्ञान कर लेना भी परमावश्यक है। एक ही वायु शरीर में स्थान भेद तथा व्यापार-भेद से प्राण, उदान, समान, व्यान तथा अपान भेद से नानारूपों में वर्णित है। इनके अतिरिक्त नाग, कृकल, कूर्म, देवदत्त तथा धनंजय आदि भेद भी शास्त्र में मिलते हैं। किन्तु आयुर्वेद ने अत्युपयोगी होने से उपर्युक्त पाच भेदों का ही निरूपण किया है। वाग्भट ने भी कहा है—**'प्राणादिभेदात्पञ्चधा वायुः'**।

**प्राणवायु**—इसका मुख्य स्थान मूर्धा है। कोई लोग हृदय को भी इसका मुख्य स्थान मानते हैं—**'हृदि प्राणः'**। वस्तुतः मूर्धा और हृदय या उरः स्थल दोनों ही प्राणवायु के अधिष्ठान है। यह वाग्भट के निम्न उद्धरण से स्पष्ट है—**'प्राणोऽत्र मूर्धगः, उरः कण्ठचरो बुद्धिहृदयेन्द्रियचित्तधृक्। ष्ठीवनक्षवथूद्गारनिःश्वासान्नप्रवेशकृत् ॥'** अर्थात् प्राणवायु का मुख्य केन्द्र मूर्धा या मस्तिष्क है, किन्तु इसका सचरण हृदय और कण्ठ में भी होता है, थूकना, छींकना, डकार लेना, श्वास-प्रश्वास की गति तथा अन्न का आन्त्र में पहुँचना इसी वायु का कार्य है। बुद्धि, हृदय, इन्द्रिय एवं मन का भी यही नियामक है। इस वायु की प्रकृतिस्थता पर इनकी प्रकृतिस्थता भी निर्भर है।

**उदानवायु**—इसका प्रधान स्थान उर है, नाभि, गला तथा नासिका में इसका संचरण होता हैं। उदानवायु के प्रदेश में दोनों फुफ्फुस, हृदय, गला तथा श्वासप्रणाली सम्मिलित हैं। शार्ङ्गधर ने तो स्पष्ट रूप से फुफ्फुस को उदानवायु का आधार माना है **'उदानवायोराधारः फुफ्फुसः प्रोच्यते बुधैः'**। बोलने, किसी वस्तु को ग्रहण करने, ओज, बल, वर्ण, स्मृति तथा श्वास-प्रश्वास की समुचित प्रवृत्ति का मूल यही उदानवायु है—

**उरःस्थानमुदानस्य नासानाभिगलांश्चरन्। वाक्प्रवृत्तिप्रयत्नौजोबलवर्णस्मृतिक्रियः ॥**

इस प्रकार उदानवायु की प्रकृतिस्थता पर उक्त अंगों की क्रियाओं की प्रकृतिस्थता भी निर्भर रहती है।

**समानवायु**—

**समानोऽग्निसमीपस्थः कोष्ठे चरति सर्वतः। अन्नं गृह्णाति पचति विवेचयति नित्यशः ॥**

कोष्ठ विशेषतः पूर्णउदर में व्याप्त आमाशय तथा क्षुद्रान्त्र के पाचक रसों का स्राव कराने वाला, भुक्तान्न का पाचन करके किट्ट और प्रसादरूप से विभाजन करने वाला वायु ही समानवायु है।

**व्यानवायु**—**व्यानो हृदि स्थितः कृत्स्नदेहचारी महाजवः। गत्यपक्षेपणोत्क्षेपनिमेषोन्मेषणादिकाः। प्रायः सर्वाः क्रियास्तस्मिन् प्रतिबद्धाः शरीरिणाम् ॥**

अर्थात् व्यान वायु का मुख्य स्थान हृदय है और और सम्पूर्ण शरीर इसका संचरण स्थान है। यह अत्यन्त वेगवान् होता है। गतिसम्बन्धी सम्पूर्ण कर्म ( उठाना, फेंकना, आँखें खोलना, बन्द करना चलना, फैलाना तथा सिकोडना आदि ) इसके ही द्वारा होते है। इसके अतिरिक्त हृत्स्पन्दन, धमनीप्रधमन तथा सम्पूर्ण शरीर में रक्त का अनवरत प्रवाह कराना भी इसी वायु का कार्य है।

**अपानवायु—**

**अपानोऽपानगः श्रोणिबस्तिमेढ्रोरुगोचरः। शुक्रार्तवशकृन्मूत्रगर्भनिष्क्रमणक्रियः॥**

अपानवायु का मुख्य स्थान गुदा है। इसके अतिरिक्त यह श्रोणिगुहा, बस्ति, मूत्रेन्द्रिय तथा जांघों मे सचार करती है। शुक्र, आर्तव, मूत्र, मल तथा गर्भ को बाहर निकालने का कार्य इसके द्वारा ही सम्पादित होता है।

**क्या वायु से वातनाडी ( Nerves ) का ग्रहण करना चाहिये ?**

वायु के गुणों का वर्णन करते हुए चरक ने कहा है—

**वायुरायुर्बलं वायुर्वायुर्धाता शरीरिणाम्। वायुर्विश्वमिदं सर्वं प्रभुर्वायुश्च कीर्तितः॥**

**यदुच्छ्वासोन्मेषनिमेषाकुञ्चनप्रसारणगमनप्रेरणधारणानि तद्वायवीयम्।'** अर्थात् शरीर की प्रत्येक ऐच्छिक या अनैच्छिक तथा समन्वयापादक क्रियाओं का अधिष्ठाता एव इन क्रियाओं की प्रकृतिस्थता के द्वारा आयु और बल को स्थिर रखने वाला वायु ही है। उक्त कार्य वातनाडियों के द्वारा ही सम्पादित होते हैं अतः वायु से वातनाडियों का ग्रहण करने में कोई आपत्ति नहीं है। वस्तुतः वायु नीरूप है जैसा कि कहा भी है-**रूपरहितः शब्दस्पर्शवान् वायुः'** अर्थात् वायुरूप रहित होता है और उसका ज्ञान शब्द और मुख्यतः स्पर्श के द्वारा किया जाता है। अतः मूर्तरूप नाडियों को ही वात न मानना चाहिये। अपितु जिस प्रकार बिजली के तारों में बिजली की सत्ता है वैसे ही इन नाडियों मे वात की सत्ता रहती है। नाडियाँ वात के अधिष्ठान तथा क्रिया सम्पादन के साधन है। वायु इन्हीं में आश्रित रहती है। अत एव आश्रय और आश्रयी में अभेद मानकर इन नाडियों को भी वायु के नाम से पुकारने में कोई आपत्ति नही। इस प्रकार प्रकृतिस्थ वायु या उसका आश्रय नाडीमण्डल ही शरीर और मन की सम्पूर्ण क्रियाओं का नियामक है, इसका विस्तृत वर्णन महर्षि चरक ने वातकलाकलीय अध्याय में अति सुन्दर ढंग से किया है—**'वायुस्तन्त्रयन्त्रधरः, प्राणोदानसमानव्यानापानात्मा, प्रवर्तकश्चेष्टानामुच्चावचानां, नियन्ता प्रणेता च मनसः, सर्वेन्द्रियाणामुद्योजकः, सर्वेन्द्रियार्थानामभिवोढा, सर्वशरीरधातुव्यूहकरः, सन्धानकरः शरीरस्य, प्रवर्तको वाचः, प्रकृतिः स्पर्शशब्दयोः, श्रोत्रस्पर्शनयोर्मूलं, हर्षोत्साहयोर्योनिः, समीरणोऽग्नेः, दोषसंशोषणः, क्षेप्ता बहिर्मलानां, स्थूलाणुस्रोतसां भेत्ता, कर्ता गर्भाकृतीनाम्, आयुषोऽनुवृत्तिप्रत्ययभूतो भवत्यकुपितः'** अर्थात् वायु ही सर्व शरीर में फैले हुए सिरा, धमनी आदि तन्त्र तथा हृदय, फुफ्फुस, यकृत् एव मस्तिष्क सदृश यन्त्रों को अपने-अपने कार्य करने की शक्ति प्रदान करता है। चेष्टावहनाडियों ( Motor nerves ) के द्वारा पेशियों में विविध प्रकार की गतियों को उत्पन्न करना भी इसी का कार्य है। मन का नियमन तथा मानसिक वृत्तियों का उत्पादक वायु ही है। इसकी ही शक्ति से चेष्टावहनाडियों ( Motor nerves ) तथा सज्ञावहनाडियों ( Sensyory nerves ) के द्वारा सकल कर्मेन्द्रिया एव ज्ञानेन्द्रियां अपने-अपने कार्य में प्रवृत्त होती है। गृहीत अर्थों ( रूप, रस, गन्ध, स्पर्श तथा शब्द ) को तत्तद् अर्थ का वहन करनेवाली नाडी के द्वारा मस्तिष्कस्थितकेन्द्र तक पहुँचाने का कार्य भा वायु के द्वारा ही सम्पन्न होता है। यही शरीर की सम्पूर्ण धातुओं को यथास्थान रखता है। वाणी

का व्यापार वायु ( उदान ) के ही अधीन है। अग्नि को भी अपने कार्य में प्रवृत्त करना वायु का ही कार्य है।

**पित्तं पङ्गु कफः पङ्गुः पङ्गवो मलधातवः। वायुना यत्र नीयन्ते तत्र वर्षन्ति मेघवत्॥**

इसके द्वारा ही स्वेद, मूत्र, पुरीष आदि मलों का बहिःक्षेपण, गर्भ की आकृति निर्माण तथा दीर्घायु की प्राप्ति होती है। उक्त सब कार्य भी वातनाडियों के ही आधीन हैं अतः वायु से वातनाडी का भी ग्रहण करना चाहिये।

विकृत वायु विपरीत क्रियाकारी होने से विविध शारीरिक एवं मानसिक रोगों को उत्पन्न करता है तथा गर्भ को भी विकृत बना डालता है।

प्राण का मुख्य केन्द्र मूर्धा या शिर है-कण्ठ, हृदय तथा फुफ्फुस तक इसका विस्तार रहता है। इससे प्रधानतया उक्त स्थानों के नाडीचक्रों का भी ग्रहण करना चाहिये। प्राण वायु की विकृति से हृदय तथा फुफ्फुस के रोग होते हैं। उदानवायु का प्रधान स्थान कण्ठ तथा फुफ्फुस है। इससे फुफ्फुसीय—नाडीजाल ( Pulmonary plexus ) का भी ग्रहण कर सकते हैं। इसमें विकृति होने से स्वरभेद तथा श्वास-प्रश्वास-सम्बन्धी रोग होते है। व्यानवायु का प्रधान स्थान हृदय तथा सर्वशरीर बताया गया है। यही रक्तसंचार, अनैच्छिक मांसपेशियों की गति, हृत्स्पन्दन तथा धमनी-प्रधमन का कार्य करता है। इसमें विकृति होने से हृदय के रोग तथा सर्वशरीरगत वात-विकृति के लक्षण मिलते हैं। वस्तुतः वायु ही शरीर की जीवन शक्ति है। इसके विकृति या क्षीण होने पर शरीर भी क्षीण एवं दुर्बल हो जाता है। वातनाडियाँ भी शरीर का पोषण करती हैं इसका स्पष्टीकरण आधुनिकों के निम्न उद्धरण से हो जाता है—Nerves exercise atrophic or neutritive influence over the tissues & organs they supply.' उक्त वायु की विकृति से ही कृशता, दुर्बलता तथा शोष और मांसपेशीक्षय ( muscular atrophy ) जैसे रोग होते हैं। समान वायु का प्रधान केन्द्र पाचन संस्थान है। इससे अधिजठर-प्रदेशीय नाडीचक्र ( Epigastric plexus ) का ग्रहण हो सकता है। क्योंकि यह वायु उक्त नाडी चक्र में विशेषतया अवस्थित रहती हैं। इसकी विकृति से पाचन क्रिया में विकृति एव तज्जन्य मलबन्ध, आनाह, शूल, ग्रहणी, अतिसार आदि रोगों की उत्पत्ति होती है। अपान वायु का प्रधान स्थान गुदा या नाभि से अधोभाग है। इसके प्रकृत रहने पर मल-मूत्र आदि का त्याग यथासमय और उचित रीति से होता है। इसके विकृत होने पर मूत्राघात, अश्मरी, मूत्रकृच्छ्र, अर्श तथा गर्भ की असम्यक् प्रवृत्ति सदृश विकृतियाँ उत्पन्न होती हैं। अपान की विकृति से ही मूढगर्भ आदि रोग होते हैं[१]।

इन पांचों वातों में प्राण और अपान मुख्य हैं; क्योंकि इन दोनों के रोग भयंकर होते हैं। तथा शेष भेद इन्हीं के उपभेद हैं। इन वायुवों का ध्यान रखकर चिकित्सा में प्रवृत्त होने वाला चिकित्सक सौकर्य एवं सफलता को प्राप्त करता है, किन्तु प्रमादवश या अज्ञान से इनका यथोचित उपचार न होने से चिकित्सक को अपयश का भाजन होना पड़ता है।

---

१. इस विषय का मनन करते समय तीन महत्त्व की बातों पर अवश्य ध्यान रखना चाहिए—

(क) वायु एक ही है उसके स्थान, कर्म आदि के भेद से भिन्न २ नाम दिये गये हैं यह मत प्राचीन आचार्यों एवं टीकाकारों को भी मान्य है। प्रमाण के लिए मधुकोश में दिए गये विदेह और ईशान के निम्न उद्धरण पर्याप्त हैं—'विदेहे चैक एव वायुः, स्थानकर्मभेदात् पञ्चैवोच्यते-

वातरोगाणां पूर्वरूपं रूपं चाह—

**अव्यक्तं लक्षणं तेषां पूर्वरूपमिति स्मृतम् ।**
**आत्मरूपं तु यद्व्यक्तमपायो लघुता पुनः ॥ ५ ॥** ( च. चि. १४ )

वातविकारों के अव्यक्त लक्षण ( ईषद् व्यक्तरूप ) ही वातव्याधि के पूर्वरूप होते हैं। तथा व्यक्त ( दोषादि भेद से सुस्पष्ट ) लक्षण ही आत्मरूप ( शास्त्रों में वर्णित विभिन्न वातव्याधियों के सुव्यक्त लक्षण ही उसके रूप ) कहलाते हैं एवं लक्षणों की अस्थिरता और विकृत अवयव की लघुता ( हल्कापन ) भी वातव्याधियों के स्वरूप होते है । अथवा **'अपायो लघुता'** का अर्थ लक्षणों में कमी होना ही रोग के शमन का निर्देशक है ॥ ५ ॥

**पूर्वरूपादिकमाह—अव्यक्तमित्यादि । अव्यक्तमिति वक्ष्यमाणानां वातविकाराणां रूपमेवाव्यक्तं पूर्वरूपं; न तु ज्वरादिवद्विशिष्टमन्यत् । आत्मरूपमित्यादि तदेव व्यक्तमात्मरूपं दोषादिभेदेन सम्यक् प्रकाशितं स्वलक्षणमित्यर्थः । अपाय इति वायोश्चलत्वेन स्तम्भसंकोचकम्पादीनां कदाचिदभावात् यदुक्तं—'गते वेगे भवेत् स्वास्थ्यं सर्वष्वाक्षेपकादिषु' इति । लघुतेति शरीरस्य, वायुना सर्वधातुशोषणात् । अथवा अपायो लघुता इति सर्ववातविकाराणामपायोऽभावः, किं तदित्याह—लघुतेति । वातलिङ्गानां लघुताऽल्पत्वेनावस्थानं, न तु निःशेषनिवृत्तिः, यथा—बहिरायामनिवृत्तावपि न रूक्षत्वादिनिवृत्तिरित्याहुः ॥ ५ ॥**

---

इत्याहुः, संसर्गिद्रव्यत्वेनैकाश्रये जलवत्पृथगवस्थानानुपपत्तेः । ईशानोऽप्याह—यथैको देवदत्तः स्थानभेदाद् गृहस्थो वानप्रस्थः कर्मभेदात् कुम्भकारः मालाकार इत्युच्यते, तथा वायुरपि ।'

वैदिक साहित्य में भी प्रायः वायु के दो ही भेद ( सम्भवतः प्राण और अपान ) का ही उल्लेख मिलता है यथा—य इमौ वातौ वातः आसिन्धोरापरावतः । ऋ० ( विशेष विवरण के लिए रसयोगसागर का उपोद्घात देखिये । ) बाद में आवश्यकतानुसार पांच भेद किए गये हैं ।

(ख) कर्मप्राधान्य से अर्वाचीन शारीर में वर्णित वातवह-संस्थान ( Nervous System ) से बहुत कुछ तुलना सम्भव होते हुए भी गुण-प्राधान्य से श्वासवायु, भोजन-परिपाकोत्तर उत्पन्न वायु ( गैस ) आदि एवं वातगुण-भूयिष्ठ अस्थि आदि धातुओं की भी वात वर्ग में उपेक्षा आयुर्वेद सम्मत नहीं है । हमारे पाञ्चभौतिक शरीर में प्रत्येक सूक्ष्मातिसूक्ष्म अवयव भी पाञ्चभौतिक हैं। इनमें जिस किसी में भी वायुतत्त्व का आधिक्य हो उसे वायुवर्ग में मानना ही चाहिये । जैसा कि भगवान् चरक ने—'वाय्वात्मकं-स्पर्शः स्पर्शनं रौक्ष्यं प्रेरणं धातुव्यूहनं चेष्टाश्च शारीर्यः' ( च. शा. अ. ४ ) इस सूत्र में कुछ का निर्देश किया है ।

(ग) प्राचीन आचार्यों ने वायु का प्रधान स्थान नाभि के अधोभाग में तथा उसके प्राणादि भेदों का स्थान हृदय, गुदा, नाभि, कण्ठ और सर्व शरीर केवल 'अरुन्धती-दर्शन' न्याय से छात्रों की प्रवृत्ति के लिए वायु के स्थूल गुण और कर्म के आधार पर ही बताया है । वस्तुतः वात, पित्त और कफ समस्त शरीर में व्याप्त हैं । सुगमता मात्र के लिए गुण और कर्म तथा लक्षणों की न्यूनाधिकता के आधार पर इनके भिन्न भिन्न भेद, स्थान, वाहिनिया और स्रोतों आदि का वर्णन किया है । इसी को आचार्य सुश्रुत ने वात, पित्त, कफ और रक्तवाहिनियों का पृथक् पृथक् वर्णन कर पुनः 'नहि वातं सिराः काश्चित् न पित्तं केवलं तथा । श्लेष्माणं वा वहन्त्येता अतः सर्ववहाः स्मृताः' इस श्लोक में स्पष्ट किया है । तथा वाग्भट ने भी 'ते व्यापिनोऽपि' ऐसा कहा है ।

**विमर्श**—अपाय शब्द का अर्थ अभाव है। कुछ लोग अपाय और लघुता को वातव्याधि का स्वरूप मानते हैं उनके मत से अपाय का अर्थ कुछ काल के लिए बीच-बीच में लक्षणों में कमी आ जाना ही है । कहा भी है **'गते वेगे भवेत् स्वास्थ्यं सर्वेष्वाक्षेपकादिषु'** । एवं लघुता का अभिप्राय पीड़ित अवयव की लघुता या हलकापन है क्योंकि वायु के प्रकुपित होने से रूक्षता और धातुशोषण होने से हलकापन हो जाना स्वाभाविक है ।

दूसरे लोग **'अपायो लघुता'** का अर्थ रोग लक्षण में कमी आना ही वात रोगों के अभाव का निदर्शक मानते हैं क्योंकि वातव्याधियां प्रायः असाध्य होती है और शान्त होने पर भी कुछ न कुछ स्थायी विकार छोड जाती हैं रोग की पूर्ण निवृत्ति नहीं होती है । अतएव कहा भी है—

**'वातव्याधिरसाध्योऽयं दैवयोगात् प्रशाम्यति ! अनुमानेन कुर्वन्ति भेषजं न प्रतिज्ञया'** ।

वातव्याधीनाम्प्रायो भाविलिङ्गान् वर्णयति—

**संकोचः पर्वणां स्तम्भो भङ्गोऽस्थ्नां पर्वणामपि ।**
**रोमहर्षः प्रलापश्च पाणिपृष्ठशिरोग्रहः ॥ ६ ॥**
**खाञ्ज्यपाङ्गुल्यकुब्जत्वं शोथोऽङ्गानामनिद्रता ।**
**गर्भशुक्ररजोनाशः स्पन्दनं गात्रसुप्तता ॥ ७ ॥**
**शिरोनासाक्षिजत्रूणां ग्रीवायाश्चापि हुण्डनम् ।**
**भेदस्तोदोऽर्तिराक्षेपो मुहुश्चायास एव च ॥ ८ ॥** (च. चि. २८)

वायु के प्रकोप से अंगुलियों के पर्व तथा हाथ पैर के जोड सिकुड़ जाते हैं या जकड़ जाते हैं । हड्डी टूट जाती है सन्धि विच्युति ( Dislocation ) भी हो जाती है, रोंगटे खडे हो जाते हैं और रोगी प्रलाप करने लगता है, हाथ, पैर, पीठ और सिर जकड़ जाते हैं, आदमी लंगड़ा, लूला व कुबडा हो जाता है, अङ्ग सूख जाते हैं और निद्रानाश हो जाता है । गर्भ, शुक्र और रज का नाश हो जाता है, अंगों में फडकन और कभी कभी अङ्गों में सुप्ति ( स्पर्शाभाव या संज्ञानाश ) भी हो जाती है । सिर की त्वचा फटने लगती है, नासिका, गर्दन और आंखें टेढ़ी हो जाती हैं, अंगों में भेदनवत् व सूचिकाव्यधनवत् पीडा होती है; बार बार आक्षेप होते हैं तथा थकावट आती है ॥६–८॥

**करोति विविधान् व्याधीनिति यदुक्तं तद्व्याकरोति–संकोच इत्यादि । स्तम्भः पर्वणामेव । पाङ्गुल्यं पङ्गुता । शोथोऽङ्गानामिति बाहुमुखादीनाम् । अनिद्रतेत्यनेनाल्पनिद्रतेत्याहुः । गर्भशुक्ररजोनाश इति गर्भशय्याया वाताधिष्ठितत्वेन गर्भाग्रहणमिति** जेज्जटः; **गर्भादिविकृतिरप्यत्र द्रष्टव्या । स्पन्दनं कम्पनम् । हुण्डनं शिरःप्रभृतीनामन्तःप्रवेशो वक्रत्वं वा, धातूनामनेकार्थत्वात् । अन्ये त्वाहुः—शिरोहुण्डनं केशभूमिस्फुटनं शङ्खललाटभेदश्च, नासाहुण्डनं घ्राणनाशः, अक्षिहुण्डनमक्षिव्युदासः, जत्रुहुण्डनं वक्षउपरोधः, ग्रीवाहुण्डनं ग्रीवास्तम्भः । भेद इति ओष्ठदन्तश्रोण्यादीनाम्**[1] **। तोदः शूलम् । अर्तिः पीडा, सा च पादपार्श्वश्रोत्राक्षिवङ्क्षणानामिति** जेज्जटः **। आक्षेपश्च आक्षेपकादिषु वक्ष्यमाणः । आयासः श्रमः ॥ ६–८ ॥**

**विमर्श**—**'शोथोऽङ्गानाम्'** इस पाठ में शोथ ( सूजन ) हो जाती है किन्तु शोथ के स्थान पर शोष पाठ अच्छा है; क्योंकि वायु के प्रकोप से अंग प्रायः सूख जाते है । गर्भ, शुक्र और रज से

१. 'श्रोत्रादीनाम्' इति क. ।

उनके आश्रयों ( गर्भाशय, शुक्राशय तथा आर्तवाशय या बीजग्रन्थि का भी ग्रहण करना चाहिये। इससे तत्तद् अङ्ग की क्रिया का नाश या विकृति अभिप्रेत है। हुण्डन शब्द **'हुडि संघाते'** ( भ्वादि आ० से० ) धातु से बना है। सवात अनेक प्रकार का हो सकता है अतः शिर आदि अङ्गों की वक्रता, अन्तःप्रवेश आदि हो सकते है। किन्तु कुछ लोग विशेषतः शिरोहुण्डन का अर्थ शिर की त्वचा का फटना और शख एवं ललाट में पीड़ा होना; नासाहुण्डन = घ्राणनाश, अक्षिहुण्डन = नेत्रों की कुटिलता, जत्रुहुण्डन = वक्ष में अवरोध ( श्वास आदि लेने और बोलने में कष्ट होना ) और ग्रीवाहुण्डन = गर्दन में जकड़न होना मानते है।

**निदानादिवैशिष्ट्यात् वातस्यानेकरोगजनकत्वं प्रतिपादयति—**

**एवंविधानि रूपाणि करोति कुपितोऽनिलः।**
**हेतुस्थानविशेषाच्च भवेद्रोगविशेषकृत् ॥ ९ ॥**(च. चि. २८)

कुपित हुआ वायु पूर्वोक्त लक्षण एवं उनके ही समान अनेक लक्षणों को उत्पन्न करता है तथा हेतु और स्थान की विशेषता से अनेक विशिष्ट रोगों को भी उत्पन्न करता है ॥ ९ ॥

**हेत्वित्यादि। हेतुविशेष आवरणादिः, यथा—श्लेष्मावृतो मन्यास्तम्भकारी; स्थानविशेषः कोष्ठादिः, यथा—पक्वाशयस्थोऽन्त्रकूजमित्यादि ॥ ९ ॥**

**विमर्श**—दूषित वायु जिस विशिष्ट कारण से उत्पन्न होती है एवं जिस धातु एवं अवयव में विकृत होकर अवस्थित होती है उसके अनुसार विचित्र लक्षणों को उत्पन्न करती है तथा विकृत अवयव एवं उत्पन्न लक्षणों के अनुसार रोगों की भिन्न-भिन्न संज्ञा होती है यथा—मन्यास्तम्भ, पक्षवध, हनुग्रह, कर्णशूल आदि।

**तदेव विवृणोति—**

**तत्र कोष्ठाश्रिते दुष्टे निग्रहो मूत्रवर्चसोः।**
**ब्रध्नहृद्रोगगुल्मार्शः पार्श्वशूलं च मारुते ॥ १० ॥**
**सर्वाङ्गकुपिते वाते गात्रस्फुरणभञ्जनम्।**
**वेदनाभिः परीताश्च स्फुटन्तीवास्य सन्धयः ॥ ११ ॥** (च.चि.२८)

कुपित वायु के कोष्ठाश्रित होने पर मल और मूत्र का अवरोध हो जाता है। इससे ब्रध्न ( वंक्षणप्रदेशगत शोथ ), हृद्रोग, गुल्म तथा अर्श रोग और पार्श्व शूल होते हैं। सर्वाङ्ग वात प्रकोप होने से विभिन्न अङ्गों में फड़कन तथा भञ्जनवत् पीडा होती है एवं तोद-भेद आदि पीडाओं से व्याप्त सन्धियाँ फटती हुई सी प्रतीत होती हैं ॥ १०–११ ॥

**एतदेव विवृणोति ( कोष्ठाश्रितवातलक्षणमाह ) तत्रेत्यादि। कोष्ठशब्देनाविशेषात् सर्वे आमाशयादयो गृह्यन्ते, आमाशयादिगं तु पृथगपि वक्ष्यति। निग्रहोऽप्रवृत्तिः। ब्रध्नः कोशवङ्क्षणसन्धिः ॥ १०–११ ॥**

**विमर्श**—कोष्ठ से वक्षोगुहा ( Thorax ), उदरगुहा ( Abdomen ), तथा श्रोणिगुहा ( Pelvic cavity ) तीनों का ग्रहण होता है। इस प्रकार श्रोणि या बस्तिगत वात प्रकुपित होने से मूत्रावरोध, मूत्रकृच्छ्र आदि रोग होते हैं। उदर या आन्त्रगत वायु के प्रकोप से आनाह, आध्मान तथा बद्धगुदोदर जैसे रोग हो जाते हैं। वक्षोगुहास्थित फुफ्फुस तथा श्वास प्रणाली मार्ग में वातप्रकोप से श्वासावरोध, पार्श्वशूल आदि रोग होते हैं।

गुदामाशयस्थितवातलक्षणमाह—

**ग्रहो विण्मूत्रवातानां शूलाध्मानाश्मशर्कराः ।**
**जङ्घोरुत्रिकपात्पृष्ठरोगशोषौ गुदे स्थिते ॥ १२ ॥**
**रुक् पार्श्वोदरहृन्नाभेस्तृष्णोद्गारविसूचिकाः । ( च. चि. २८ )**
**कासः कण्ठास्यशोषश्च श्वासश्चामाशयस्थिते ॥ १३ ॥**

गुदा में प्रकुपित वात के स्थित होने पर मल, मूत्र तथा वायु का निस्सरण बन्द हो जाता है। शूल, आध्मान, अश्मरी तथा शर्करा रोग हो जाते हैं; जङ्घा, त्रिक, पर और पृष्ठ में पीडा व शोष हो जाता है।

आमाशय में वायु विकृत होने पर पार्श्व, उदर, हृदय तथा नाभि में पीडा, प्यास, डकार, विसूचिका, खांसी, गले और मुख का सूख जाना तथा श्वास ये रोग होते हैं ॥ १२-१३ ॥

**गुदस्थितवातलक्षणमाह—ग्रह इत्यादि । अश्मा अश्मरी । रोगो रुजा । गुद इत्युत्तरगुदे पक्वाशय इत्यर्थः, नतु गुदमात्रे, तथा सत्यश्मरीकर्तृत्वानुपपत्तेः ॥ १२-१३ ॥**

**विमर्श**—अश्म और शर्करा शब्द के उपादान से सिद्ध है कि गुद शब्द से प्रकृत में गुद के सम्मुख स्थित वस्ति का भी ग्रहण कर लेना चाहिये। इसके अतिरिक्त वातप्रकोप के कारण गुदा ( Rectum ) के फूलने से दबाव के कारण भी वस्तिगत लक्षणों की अभिव्यक्ति होती है । गुदा के समीपस्थ वातनाडी जालों की विकृति से उनके क्षेत्र जंघा आदि में पीडा अथवा शोष के लक्षण व्यक्त होने लगते हैं। आमाशयस्थ वात के कुपित होने से आमाशय फूल जाता है और पार्श्व आदि पर दबाव डालकर उनमे पीडा भी उत्पन्न करता है। ऊपर की ओर वायु फुफ्फुस पर विशेष दबाव डालकर श्वास की गति को भी बढ़ा देता है।

पक्वाशयस्थवातं निरूपयति—

**पक्वाशयस्थोऽन्त्रकूजं शूलाटोपौ करोति च ।**
**कृच्छ्रमूत्रपुरीषत्वमानाहं त्रिकवेदनाम् ॥ १४ ॥**

पक्वाशय स्थित विकृत वात आंतों में गुड़गुड़ा शब्द, शूल, अटोप[1] ( अफारा ), मल-मूत्र की रुकावट, आनाह एवं त्रिकप्रदेश ( Sacral region ) में पीडा को उत्पन्न करता है ॥ १४ ॥

**पक्वाशयस्थवातलक्षणमाह—पक्वाशयस्थ इत्यादि । ननु पक्वाशयस्थ इति पुनरुक्तिः, गुदे स्थित इत्यनेनैवोक्तत्वात् । उच्यते, गुदे स्थित इति दृढबलस्य लक्षणं पक्वाशयस्थ इति सुश्रुतस्य उभयलिङ्गोपन्यासस्तु सकललिङ्गप्रदर्शनार्थमित्यविरोधः ॥ १४ ॥**

श्रोत्रादिगतवातलक्षणमाह—

**श्रोत्रादिष्विन्द्रियवधं कुर्याद् दुष्टः समीरणः । ( च. चि. २८ )**

---

१. आनाह—मलमूत्रावरोधयुक्त आध्मान को आनाह कहते हैं। आध्मान—केवल पेट का फूलना। आटोप—मलप्रवृत्ति के रहने पर भी पेट में गड़गड़ाहट का होना। इसमें आध्मान की उपस्थिति या अनुपस्थिति दोनों ही स्थितियाँ हो सकती हैं।

---

१. साम्प्रतं 'पक्वाशयस्थ' इत्यादि श्लोक उभयत्र ( चरकसुश्रुतयोः ) दृश्यते। ( सं० )

श्रोत्र आदि इन्द्रियों में कुपित वात की सत्ता होने पर उनकी ज्ञान-शक्ति नष्ट हो जाती है।

**विमर्श**—वायु के प्रकोप से श्रुतिनाडी ( Auditory nerve ), दृष्टिनाडी ( Optic nerve ), घ्राणनाडी ( Olfactory nerve ), रसनेन्द्रियनाडी ( Taste fibres of chorda tympani nerve ) तथा शीत-उष्ण आदि अनुभवों का वहन करने वाली स्पर्शनाडी-सूत्रों की क्रिया शक्ति नष्ट हो जाती है जिससे तत्तद् अर्थ का ज्ञान भी नहीं होने पाता।

त्वग्गतवातलक्षणं वर्णयति—

**त्वग्रूक्षा स्फुटिता सुप्ता कृशा कृष्णा च तुद्यते।** ( च. चि. २८ )
**आतन्यते सरागा च पर्वरुक् त्वग्गतेऽनिले॥ १५॥**

प्रकुपित वात के त्वचा में स्थित रहने पर त्वचा रूक्ष तथा फटी हुई रहती है, उसमें स्पर्श की शक्ति नहीं रहती वह कृश व कृष्णवर्ण की रहती है और सूचिका भेदनवत् पीडा होती है। कभी खिंचावट सी प्रतीति होती है और उसमें कहीं-कहीं लाल चकत्ते भी पड जाते हैं तथा पर्व या सन्धियों में पीड़ा होती है॥ १५॥

**त्वग्गतवातलक्षणमाह—त्वगित्यादि। आतन्यते विस्तार्यत एव। त्वग्गत इति उपधातुरूपां त्वचं प्राप्ते;** चन्द्रिकाकारस्तु **त्वक्शब्देन रसमाह, तेन रसगत इत्यर्थः। हृदयस्थस्य च रसस्यामाशयसामीप्यादामाशयगतवातलक्षणेनैव तदधिगते रसगतस्यानभिधानमिति** कार्तिकः॥ १५॥

**विमर्श**—त्वचा से त्वचागत रसवाहिनी का भी ग्रहण कर लेना चाहिये। और उनके शोथ ( Lymphangitis ) में भी वैवर्ण्य, पीड़ा चुमचुमायन आदि त्वग्गतवात के लक्षण मिलते है। तथा समुच्चयार्थक 'च' के प्रयोग से अनुक्त विषमस्पर्शता, स्पर्शासहता आदि का भी ग्रहण करना चाहिये। वात प्रकोप से रस का क्षय होने के कारण त्वचा में रूक्षता कृशता और कृष्णता आदि लक्षण मिलते हैं। उक्त लक्षण परिसरीय वातनाडी शोथ ( Peripheral neuritis ) में मिलते हैं। सुश्रुत ने इसके निम्न लक्षण दिये हैं—

**'वैवर्ण्यं स्फुरणं रौक्ष्यं सुप्ति चुमचुमायनम्। त्वक्स्थो निस्तोदनं कुर्यात् त्वग्भेदं परिपोटनम्॥**

कतिपय विद्वान् इसे स्पर्श वात भी कहते हैं और उसका निम्न लक्षण करते हैं—

**अंगेषु तोदनं प्रायो ग्राहः स्पर्शे न विन्दति।**
**मण्डलानि च दृश्यन्ते स्पर्शवातस्य लक्षणम्॥** ( यो० र० )

**सुप्ति** या स्पर्शज्ञान की शून्यता का लक्षण प्रधानतः कुष्ठ में मिलता है अतः उसे स्पर्शवात या त्वग्गत वात का परिणाम कह सकते हैं। त्वचा स्थित अन्य प्रकार के मण्डल और चिह्न भी इसी के अन्तर्गत आ जाते हैं। अतः इसे परिसरीय नाडीशोथ ( Peripheral neuritis ) मानने में कोई आपत्ति नहीं होनी चाहिए।

रक्तगतवातलक्षणमाह—

**रुजस्तीव्राः ससन्तापा वैवर्ण्यं कृशताऽरुचिः।**
**गात्रे चारूंषि भुक्तस्य स्तम्भश्चासृग्गतेऽनिले॥१६॥** (च. चि. २८)

रक्तगत वात होने पर शरीर में तीव्र पीडा व सन्ताप या उष्णता का अनुभव होता है। शरीर का रंग अस्वाभाविक हो जाता है, दुर्बलता तथा अरुचि होती है। शरीर में फुंसियाँ निकल आती हैं तथा भोजन के उपरान्त गात्रस्तम्भ हो जाता है॥ १६॥

असृग्गतवातलक्षणमाह—रुज इत्यादि । अरूंषि व्रणाः । भुक्तस्य स्तम्भो भुक्तवतो गात्रस्तम्भः, सन्तर्पणेन रक्तस्य वृद्धेः । अन्ये त्वसृग्गतवातलक्षणं न पठन्ति, वातरक्तेन सहाभेदात्, तन्न, अत्र, दुष्टो वायू रक्तेनावृतः कुप्यति, वातरक्ते तु स्वकारणादुभावपि हस्त्यादिगमनकुपितौ विशिष्टसंप्राप्त्या हस्तपादगतावेव वातरक्ताख्यं विकारं जनयत इति ॥

**विमर्श**—रक्तगत वात से प्रवृद्ध रक्तदाब ( High Blood Pressure ) का ग्रहण करना चाहिए । कतिपय विद्वान् **'रक्तञ्च वातश्च' इति रक्तवातः,** ऐसा विग्रह करते हैं । इस प्रकार कविराज गणनाथसेन जी आदि रक्तवात और वातरक्त मे कोई भेद नही मानते । वस्तुतः दोनों रोग भिन्न है । वातरक्त में वात और रक्त दोनों का अपने-अपने कारणों से विकृत होना अनिवार्य है जब कि रक्तवात मे दुष्ट वायु ही रक्तगत या रक्त से आवृत होकर विकार को उत्पन्न करता है । इस प्रकार वातरक्त से गाउट ( Gout ) तथा रक्तवात से प्रवृद्ध रक्तदाब ( High B P ) का ग्रहण करना चाहिए । इसके अतिरिक्त कुछ लोग हृद्रोग को ही रक्तवात मानते है वह भी ठीक नही, क्योंकि चरक और तदनुसारी माधव ने इन दोनों का पाठ पृथक्-पृथक् किया है । यद्यपि रक्त की विकृति से उसके आधार हृदय का भी सम्बन्ध कुछ न कुछ इस रोग के साथ रहता है तथापि हृद्रोग को ही रक्तवात ( High B. P. ) नहीं कह सकते, क्योंकि यह लक्षण केवल हृदय की विकृति से ही नहीं अपि तु वृक्क की विकृति से भी उत्पन्न होता है । इसके लिये श्री मजूमदार जी ने कहा भी है—

'Hypertension in children is the effect of chronic progressive nephritis, congenital malformation of the kidney, acute renal infection and coarctation of the aorta. In adult chronic nephritis, essential hypertension and certain acquired valvular lesions are responsible.'

रक्तदाब का नियमन हृदय के वाम निलय ( Left ventricle ) की क्रियाशीलता, धमनियों का स्थितिस्थापकत्व ( Elastic condition of the arteries ) तथा रक्त की मात्रा व उसकी पिच्छिलता ( Viscosity ) के द्वारा होता है । वयस्क व्यक्तियों में वाम निलय तथा रक्तवाही धमनियों के परमचय ( Hypertrophy ) से तथा कभी-कभी वृक्क विकार से भी यह रोग होता है । इसके अतिरिक्त प्रसवकालीन अत्यधिक पीडा, वृक्कशोथजन्य-विषमता ( Toxaemia ) अथवा जारकाभाव ( Anoxaemia ) के कारण भी धमनी संकोच हो जाने पर रक्त का दबाव बढ़ जाता है । प्रवृद्ध-रक्त-पिच्छिलता ( Increased viscosity of blood ) भी रक्तदाब की वृद्धि का हेतु हैं ।

त्वचा के नीचे ( In Subcutaneous tissues ) रक्तस्राव हो जाने से छोटे छोटे फुंसियाँ ( Pitachi ) भी हो जाती हैं । भोजन का शोषण होने के पश्चात् रक्त की वृद्धि होने पर रोग की वृद्धि होती है । भोजन करने के उपरान्त शरीर में भारीपन का भी अनुभव विशेष रूप से होता है । योगरत्नाकर में रक्तवात के निम्न लक्षण दिये गये हैं—

**पादयोश्च भवेद्दाहस्त्वक्स्फोटः श्वयथुः क्लमः । रक्तस्रावः स्पन्दनं च रक्तवातस्य लक्षणम् ॥**

चरक ने रक्तगतवात के अतिरिक्त रक्तावृतवातका भी वर्णन किया है किन्तु रक्तावृतवात के लक्षण भी इसके समान ही हैं—

**रक्तावृते सदाहार्तिस्त्वङ्मांसान्तरजोऽभृशम् । भवेत् सरागः श्वयथुर्जायन्ते मण्डलानि च[1] ॥**

मांसमेदोऽस्थिमज्जगतवातलक्षणं लक्षयति—

**गुर्वङ्गं तुद्यतेऽत्यर्थं दण्डमुष्टिहतं यथा ।**
**सरुक् श्रमितमत्यर्थं मांसमेदोगतेऽनिले ॥ १७ ॥**
**भेदोऽस्थिपर्वणां सन्धिशूलं मांसबलक्षयः । ( च. चि. १८ )**
**अस्वप्नः संतता रुक् च मज्जास्थिकुपितेऽनिले ॥ १८ ॥**

मांस और मेद में वायु के स्थित होने पर शरीर भारी व निश्चल हो जाता है, ऐसी पीडा होती है मानों किसी ने डण्डे या मुष्टिका से प्रहार किया हो, शरीर पीडायुक्त एवं थका-सा रहता है ॥

कुपित वायु के मज्जा और अस्थि में स्थित होने पर अस्थि और पर्वों में भेदनवत् पीडा, ग्रन्थियों में शूल, मांस और बल का क्षय, निद्रानाश तथा स्थायी स्वरूप की पीडा को उत्पन्न करता है ॥ १७–१८ ॥

**मांसमेदोगतवातलक्षणमाह—गुर्वित्यादि । श्रमितं श्रान्तं निःसहमित्यर्थः । मांसमेदोगतवायोरेकलिङ्गत्वम्, अदूरान्तरेण प्रत्यासत्तेराश्रयाभेदात्[1] । एवं मज्जास्थिकुपितेऽपि वाच्यम् ।**

**विमर्श**—मिथ्या-परमपुष्ट-पेशीय-अपुष्टि ( Pseudohypertrophic muscular atrophy ) रोग भी मांसगत वायु का ही परिणाम है । साहचर्य के कारण मास और मेद गत वात के लक्षण समान होते हैं । सुश्रुत के अनुसार मांसगत वायु शूलयुक्त ग्रन्थि तथा मेदस्थित वायु कम पीडा वाली एवं अव्रण ग्रन्थियों को उत्पन्न करता है—

**······ग्रन्थीन् सशूलान् मांससंश्रितः । तथा मेदःस्थितः कुर्याद् ग्रन्थीन् मन्दरुजोऽव्रणान् ॥**

अधिक श्रम करने से कुछ काल मात्र के लिए वायु की वृद्धि तथा तज्जन्य थकावट की प्रतीति होती है, किन्तु इस अवस्था में वायु विकृत होकर निरन्तर उपस्थित रहती है । अतः रोगी को सदैव थकावट का अनुभव होता रहता है ।

साहचर्य के कारण अस्थि और मज्जागत वात के लक्षण भी समान ही होते हैं । उक्त लक्षण आधुनिक अस्थि-मज्जा-शोथ ( Oesteomyelitis ) की अवस्था से पूर्णतया मिलते हैं । उसमें भी अस्थि में तीव्र और स्थायी स्वरूप का शूल व निद्रानाश पाया जाता है । यद्यपि यह साक्षात् वातनाडी की विकृति नहीं है तथापि लक्षणों विशेषतः पीडा की अभिव्यक्ति वातनाडी के प्रभाव से ही होती है । इससे यह भी स्पष्ट है कि वात से सर्वत्र वातनाडी की ही अङ्गीय विकृति का ग्रहण नहीं किया जाता । सुश्रुत ने इन दोनों का पृथक्-पृथक् वर्णन किया है—

**अस्थिशोषञ्च भेदञ्च कुर्याच्छूलञ्च तच्छ्रितः । तथा मज्जगते रुक् च न कदाचित् प्रशाम्यति ॥**

---

१. योगरत्नाकर में पूर्वोक्त लक्षण और रक्तवात संज्ञा के वर्णन के बाद चिकित्सा का वर्णन करते हुए रक्तवात का पर्य्याय नाम शिरापूरण दिया है । यह सुस्पष्टतया आधुनिक रक्तभाराधिक्य का निदर्शक है । इस चिकित्सा से इस रोग में निश्चित लाभ भी होता है । साथ ही उपर्युक्त वर्णन से स्पष्ट है कि रक्तवाहिनियों का विकार भी रक्तभाराधिक्य का कारण होता है अतः वक्ष्यमाण सिरागत वात के लक्षणों के साथ रक्तवात के लक्षणों का मेलन करने पर तो रक्तभाराधिक्य के लक्षणों में कोई सन्देह ही नहीं रह जाता ।

---

१. प्रत्यासत्तेराश्रयप्रभावात्' इति पाठान्तरम् ।

केवल अस्थि शोथ को आधुनिक विद्वान् Osteitis तथा उसके आवरणमात्र के शोथ को Periostitis कहते हैं। इन सब का भी समावेश अस्थिगत वात में ही हो जाता है।

शुक्रगतवातलक्षणमवतारयति—

**क्षिप्रं मुञ्चति बध्नाति शुक्रं गर्भमथापि वा।**
**विकृतिं जनयेच्चापि शुक्रस्थः कुपितोऽनिलः॥ १९॥**(च. चि. २८)

शुक्रगत कुपित वायु के कारण शुक्र का कभी शीघ्र पात हो जाता है और कभी वह रुक भी जाता है। इसी प्रकार कभी गर्भ का शीघ्र पात और कभी देर से प्रसव होता है तथा शुक्र और गर्भ विकृत भी हो जाते है॥ १९॥

**शुक्रस्थवातलक्षणमाह—क्षिप्रमित्यादि। गर्भमिति दुष्टशुक्रारब्धत्वाद्गर्भस्य। विकृतिमिति गर्भस्य शुक्रस्य च॥ २९॥**

**विमर्श**—शुक्र में विकार होने पर उससे उत्पन्न हुए बच्चे में भी वातविकार के कारण अंगवैकल्य पाया जाता है। सुश्रुत ने भी इसी के समान लक्षणों का वर्णन किया है—**'अप्रवृत्तिः प्रवृत्तिर्वा विकृतिः शुक्रगेऽनिले'**

सिरास्नायुगतं वातलक्षणमाह—

**कुर्यात्सिरागतः शूलं सिराकुञ्चनपूरणम्।** (सु. नि. १)
**स बाह्याभ्यन्तरायामं खल्लीं कौब्ज्यमथापि वा॥ २०॥**
**सर्वाङ्गैकाङ्गरोगांश्च कुर्यात् स्नायुगतोऽनिलः।** (च. चि. २८)

सिरागत वायु से शूल, सिरासंकोच तथा सिरा की स्थूलता या पूर्णता होती है।

स्नायु में स्थित विकृत वायु के कारण बाह्यायाम, अन्तरायाम, खल्ली, कुब्जता (कुबडापन) तथा अन्य सार्वदेहिक (General) और स्थानीय (Local) व्याधियों की उत्पत्ति होती है॥ २२॥

**सिरागतवातलक्षणमाह—कुर्यादित्यादि। आकुञ्चनं सङ्कोचः। पूरणं स्थूलत्वं, यदुक्तमन्यत्र—'सुप्तास्तन्व्यो बृहत्यो वा सिरा वाते सिरागते' इति। खल्लीं वक्ष्यमाणाम्॥ २०॥**

**विमर्श**—सिरा से केवल अशुद्ध रक्तवाहिनी सिरा (Vein) का ग्रहण न करके धमनी आदि का भी ग्रहण करना चाहिये। सुश्रुत में रक्त, पित्त, कफ और वातवाहिनी भेद से चार प्रकार की सिराओं का वर्णन मिलता है और क्रमशः उनके नाम भी लोहिता, नीला, गौरी और अरुणा बताया है।

१. **लोहिता**—इससे धमनी (Artery) का ग्रहण करना चाहिये।

२. **नीला**—इससे सिरा (Vein) का ग्रहण करना चाहिये; क्योंकि उसका वर्ण नीला होता है।

३. **गौरी**—इससे कुछ लोग वातनाडी (Nerve) का और कुछ लोग लसवाहिनी (Lymphatics) का ग्रहण करते हैं। वस्तुतः लसवाहिनी का ही ग्रहण करना उचित होगा; क्योंकि **'गौर्यः कफवहाः'** गौरी नाम की सिरा कफ का वहन करती है, इस वचन से कफ का वहन करने वाली लसवाहिनियों का ही ग्रहण करना चाहिये।

४. **अरुणा**—यह वातनाडी का वाचक है; क्योंकि वातनाडी का वर्ण आभ्यन्तर रक्त के कारण ईषद्रक्त या अरुण वर्ण का होता है।

**सिरागतः शूलम्**—पीडा का कारण वातनाडी ही है, अतः यहाँ सिरा से वातनाडी का ग्रहण करना चाहिये किन्तु सकोच और स्थूलता प्रायः रक्तवाहिनियों में होती है अतः उनका भी ग्रहण

करना चाहिये । कभी उनमे रक्ताधिक्य होने से सिरा में फुलाव और कभी रक्त कम होने से सकोच या रिक्तता की अवस्था हो जाती है । वाग्भट ने भी कहा है—**'सिरास्वाध्मानरिक्तते'** ।

स्नायु शब्द भी सन्दिग्ध है । कतिपय विद्वान् इससे वातनाडी का ग्रहण करते है जो कि युक्तियुक्त प्रतीत नही होता । कुपित या प्रकृत वायु का प्रधान अधिष्ठान वातनाडी ही है, उसी के द्वारा अन्य धातुओं एवं अगों मे भी वायु अपना प्रभाव दिखाता है, उसके लिये पुनरुक्ति करना अनुचित है । वस्तुतः स्नायु को सन्धि का बन्धन या स्थिर रखने वाला कहा गया है—

**एवमेव शरीरेऽस्मिन् यावन्तः सन्धय स्मृताः । स्नायुभिर्बहुभिर्बद्धास्तेन भारसहा नराः ॥**

**( सु. शा. ५ )**

इससे स्पष्ट है कि स्नायु से लिगामेंट ( Ligament ) का ग्रहण करना चाहिये; क्योंकि वे ही सन्धियों को स्थिर रखने का कार्य करते है । पाश्चात्य वैद्यक में भी कुछ समय पूर्व लिगामेंट के लिये साइन्यू ( Sinew ) शब्द का व्यवहार होता था जो कि स्नायु का ही अपभ्रंश प्रतीत होता है । स्नायुगत बाह्यायाम आदि सभी रोग स्नायु ( Ligament ) या उनके स्थूल रूप कण्डरा (Tendons) और उनमें सम्पृक्त मांसपेशीगत वायु या वायु के अधिष्ठान वातनाडियों की विकृति से ही होते हैं, यह आगे स्पष्ट किया जायगा । कदाचित आघात आदि के कारण स्नायु की विकृति से भी आवरण-जनित वातविकृति होने पर ये रोग स्थायी स्वरूप धारण कर लेते है । सुश्रुत निश्चलता, कम्पन, आक्षेप तथा शूल को स्नायुगत वात का लक्षण कहते है—**'स्नायुप्राप्तः स्तम्भकम्पौ शूलमाक्षेपणं तथा ॥'** ( सु. नि. १ ) वाग्भट गृध्रसी को भी स्नायुगत वात का ही परिणाम मानते है—**'स स्नावस्थितः कुर्याद् गृध्रस्यायामकुब्जताः'**( अ. हृ. नि. १५ ) इससे सन्देह होता है कि स्नायु से कही कही वातनाडी का भी ग्रहण करते हैं क्योंकि गृध्रसी वातनाडी का ही विकार है । किन्तु आवरण का विचार करने पर यह सन्देह भी निर्मूल हो जाता है ।

### सन्धिगतवातलक्षणमाह—

## हन्ति सन्धिगतः सन्धीन् शूलाटोपौ करोति च ॥ २१ ॥

सन्धि में स्थित विकृत वायु सन्धियों को नष्ट कर देता है तथा उनमें शूल और सूजन को उत्पन्न करता है ॥ २१ ॥

**सन्धिगतवातलक्षणमाह—हन्तीत्यादि । हन्ति सन्धिगतः सन्धीनिति सन्धिविश्लेषं स्तम्भादिकं वा करोति ॥ २१ ॥**

**विमर्श**—संधिगत कुपित वायु संधियों को नष्ट कर देता है । इसका यह अभिप्राय है कि उनकी स्वाभाविक क्रिया में विकार आ जाता है । कभी-कभी सधिविच्युति भी हो जाती है तो कभी केवल क्रियाहानि मात्र होती है । आम और अन्य दोषों के सम्पर्क से शोथ आदि विकार भी होते हैं । सन्धियों में एक विशेष प्रकार की लचक होती है, जिसके कारण उनमें आवश्यकतानुकूल सिकुड़ने और फैलने का गुण होता है । वायु की विकृति से उक्त गुण नष्ट हो जाता है और रोगी इच्छानुकूल विकृत सन्धि के प्रसारण और संकोचन में समर्थ नहीं होता एवं प्रयत्न करने पर पर उनमें तीव्र वेदना का अनुभव भी होता है, यह बात चरक के निम्न श्लोक से सुस्पष्ट है—

**वातपूर्णदृतिस्पर्शः शोथः सन्धिगतेऽनिले । प्रसारणाकुञ्चनयोः प्रवृत्तिश्च सवेदना ॥**

उक्त स्थिति आमवात में विशेषरूप से पायी जाती है । आधुनिक विद्वान् केवल संधिगत विकार को Arthritis ( सधिवात ) और साम विकार को Sinoarthritis ( आमवात ) कहते हैं ।

पित्तकफावृत्तानां प्राणादीनां लक्षणान्याह—

( प्राणोदानौ समानश्च व्यानश्चापान एव च ।
स्थानस्था मारुताः पञ्च यापयन्ति शरीरिणम् ॥ )
प्राणे पित्तावृते छर्दिर्दाहश्चैवोपजायते ।
दौर्बल्यं सदनं तन्द्रा वैरस्यं च कफावृते ॥ २२ ॥
उदाने पित्तयुक्ते तु दाहो मूर्च्छा भ्रमः क्लमः ।
अस्वेदहर्षौ मन्दोऽग्निः शीतता च कफावृते ॥ २३ ॥
स्वेददाहौष्ण्यमूर्च्छाः स्युः समाने पित्तसंवृते ।
कफेन सक्ते विण्मूत्रे गात्रहर्षश्च जायते ॥ २३ ॥
अपाने पित्तयुक्ते तु दाहौष्ण्यं रक्तमूत्रता ।
अधः काये गुरुत्वं च शीतता च कफावृते ॥२२॥(सु. नि. १)
व्याने पित्तावृते दाहो गात्रविक्षेपणं क्लमः ।
स्तम्भनो दण्डकश्चापि शूलशोथौ कफावृते ॥ २६ ॥

प्राण, उदान, समान, व्यान तथा अपान ये पांचों वायु अपने-अपने स्थान पर प्राकृत रहते हुए शरीर का धारण-पोषण उचित रीति से करते-रहते हैं ।

**पित्तावृत प्राण**—प्राणवायु के पित्त से आवृत होने पर वमन तथा दाह होते हैं ।

**कफावृत प्राण**—प्राण के कफावृत होने पर दुर्बलता, सुस्ती, तन्द्रा तथा मुख की विरसता हो जाती है ।

**पित्तावृत उदान**—उदान वायु के पित्त से आवृत हो जाने पर दाह, मूर्च्छा, भ्रम तथा क्लम ( अनायास श्रम ) हो जाते हैं ।

**कफावृत उदान**—उदान के कफ से आवृत होने पर पसीना नहीं निकलता, रोमाञ्च हो जाता है, अग्नि मन्द हो जाती है तथा शीत का अनुभव होता है ।

**पित्तावृत समान**—समानवायु के पित्तावृत होने पर पसीने की अधिकता, दाह, गर्मी तथा मूर्च्छा होती है ।

**कफावृत समान**—समान वायु के कफावृत होने पर मल तथा मूत्र का अवरोध हो जाता है तथा शरीर रोमाञ्चित रहता है ।

**पित्तावृत अपान**—अपानवायु के पित्त से आवृत होने पर जलन और गर्मी के साथ-साथ मूत्र में रक्त भी आता है ।

**कफावृत अपान**—अपानवायु के कफावृत होने पर शरीर के अधोभाग में भारीपन व शीतता रहती है ।

**पित्तावृत व्यान**—व्यानवायु के पित्तावृत होने पर दाह तथा अंगविक्षेप ( हाथ-पैरों का बेचैन होकर इतस्ततः फेंकना या झटके आना ) तथा क्लम होते हैं ।

**कफावृतव्यान**—व्यानवायु के कफ से आवृत होने पर कुछ अंग या सारा शरीर जकड़ कर डण्डे के समान हो जाता है तथा शूल और शोथ भी होते है ॥ २२-२६ ॥

**पित्तकफावृतानां प्राणादीनामर्धार्धश्लोकेन लिङ्गान्याह—प्राण इत्यादि । गात्रहर्षो रोमाञ्चः । दण्डको दण्डवत् स्तम्भः । परस्परं च प्राणादीनामावरणानि विंशतिर्भवन्ति ।** यदुक्त चरके—**मारुतानां हि पञ्चानामन्योन्यावरणं श्रृणु**' ( च चि. अ. २८ ) **इत्यादि । एषां च लक्षणं** चरक **एव द्रष्टव्यम् ।** विदेह **एक एव वायुः स्थानकर्मभेदात् पञ्चेत्याहुः, संसर्गिद्रव्यत्वेनैकाश्रये जलवत्पृथगवस्थानानुपपत्तेः ।** ईशानोऽप्याह–**यथैको देवदत्तः स्थानभेदाद् गृहस्थो वानप्रस्थः कर्मभेदात् कुम्भकारो मालाकार इत्युच्यते, तथा वायुरपीति ॥२२-२६॥**

**विमर्श**—कदाचित् वायु अपने कारणों से स्वतन्त्रतया विकृत होकर रोग उत्पन्न करता है और कभी-कभी वृद्ध कफ और पित्त आदि से आवृत होकर भी विकारों को उत्पन्न करता है; क्योंकि चरक ने कहा भी है **'वायोर्धातुक्षयात्कोपो मार्गस्यावरणेन च'** । वाग्भट ने भी **'वायोरावरणं चातो बहुभेदं प्रवक्ष्यते'** 'से लेकर' **इति द्वाविंशतिविधं वायोरावरणं विदुः'** तक बाईस प्रकार के आवरणों का उल्लेख किया है, उनका यहाँ केवल नाम निर्देश ही किया जायगा विस्तृत वर्णन उक्त ग्रन्थों में ही देखें—

१. पित्तावृत वात
२. कफावृत वात
३ रक्तावृत वात
४. मांसावृत वात
५. मेदसावृत वात (आढ्यवात)
६. अस्थ्यावृत वात
७. मज्जावृत वात
८. शुक्रावृत वात
९. अन्नावृत वात
१०. मूत्रावृत वात
११. मलावृत वात
१२. सर्वधात्वावृत वात
१३. पित्तावृत प्राण
१४. पित्तावृत उदान
१५. पित्तावृत व्यान
१६. पित्तावृत समान
१७ पित्तावृत अपान
१८. कफावृत प्राण
१९. कफावृत उदान
२०. कफावृत व्यान
२१. कफावृत समान
२२. कफावृत अपान

इनके अतिरिक्त प्राण, उदान आदि भी परस्पर आवृति करते है, इस प्रकार इससे बीस भेद और होते है--

**प्राणादयस्तथाऽन्योन्यमावृण्वन्ति यथाक्रमम् । सर्वेऽपि विंशतिविधं विद्यादावरणं च यत् ॥**

१. उदानावृत प्राण
२. व्यानावृत प्राण
३. समानावृत प्राण
४. अपानावृत प्राण
५. प्राणावृत उदान
६. व्यानावृत उदान
७. समानावृत उदान
८. अपानावृत उदान
९. प्राणावृत व्यान
१०. उदानावृत व्यान
११. समानावृत व्यान
१२. अपानावृत व्यान
१३. प्राणावृत समान
१४. उदानावृत समान
१५ व्यानावृत समान
१६ अपानावृत समान
१७ प्राणावृत अपान
१८. समानावृत अपान
१९. उदानावृत अपान
२०. व्यानावृत अपान

प्राण आदि वातों के पित्तावृत होने पर तत्तद्वातस्थान में दाह, उष्णता आदि तथा मूर्च्छा जैसे सार्वदैहिक लक्षण होते हैं । इसी प्रकार कफ से आवृत होने पर शीतता, अरुचि, वैरस्य तथा मलविबन्ध सदृश लक्षण होते हैं । श्वसनिकाशोथ कफावृत उदान की विकृति का उदाहरण है। अपानवायु के पित्तावृत होने पर गुदा, बस्ति, गर्भाशय तथा योनि और मेढ़ की विकृति में पित्त के दाह आदि लक्षण मिलते हैं । गर्भाशय या बस्ति से रक्त की प्रवृत्ति भी पित्तावृत अपान का

ही उदाहरण है। समानवायु भोजन का परिपाक कराता है, किन्तु कफ से आवृत हो जाने पर वह उक्त कार्य नही कर पाता जिससे पाचन-सस्थान की विकृति के फलस्वरूप आम आदि दोषों की उत्पत्ति होती है।

आक्षेपकस्य सामान्यलक्षणं वर्णयति—

**यदा तु धमनीः सर्वाः कुपितोऽभ्येति मारुतः ।**
**तदाऽऽक्षिपत्याशु मुहुर्मुहुर्देहं मुहुश्चरः ॥ २७ ॥**
**मुहुर्मुहुश्चाक्षेपणादाक्षेपक इति स्मृतः ।** ( सु. नि. १ )

जब विकृत वायु शरीर की सम्पूर्ण धमनियों ( वातनाडियों ) को बार बार आक्रान्त करता है तो सारे शरीर में पुनः पुनः आक्षेप ( झटके ) आते हैं। पुनः पुनः आक्षेप आने के कारण रोग को आक्षेपक कहते है ॥ २७ ॥

**आक्षेपकस्य सामान्यलक्षणमाह—यदा त्वित्यादि। सर्वा इति। ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्गाः। आक्षिपति देहं हस्त्यारूढपुरुषस्येव गात्रं चालयति। मुहुश्चर इति हेतुगर्भविशेषणम्। 'बहिश्चर' इति पाठान्तरे कोष्ठाद्बहिः शाखागतश्चरन्नाक्षेपकं करोतीत्यर्थः।** चन्द्रिकाकारस्त्वे**तन्नानुमन्यते, स्थानगाम्भीर्यादाक्षेपकस्य तदारम्भकवायोर्बहिश्चरत्वायुक्तत्वात् ॥ २७ ॥**

**विमर्श—'नाडी तु धमनी सिरा'** इस उक्ति के अनुसार प्रकृत में प्रकरणवश धमनी शब्द से वातनाडी का ग्रहण करना चाहिये, क्योंकि वातनाडियों की विकृति के कारण ही आक्षेप ( Convulsion ) की अवस्था उत्पन्न होती है। आक्षेप एक लक्षण है जो कि अनेक रोगों में लक्षणरूप में पाया जाता है। सर्वशरीरव्यापी व्यान वायु की विकृति का ही परिणाम आक्षेप है। इसके साथ मस्तिष्कगत वात की विकृति भी प्रधान रूप से रहती है। आधुनिक परिभाषा के अनुसार शरीर की प्रावेगिक ( Paroxysmal ) तथा आकुञ्चनात्मक ( Spasmodic ) अनैच्छिक गतियाँ ही आक्षेपक ( Convulsion ) कही जाती हैं। इस अवस्था में कुछ समय के लिये निम्न चेष्टावह नाडियों पर शल्कीय ( Cortical ) नियमन समाप्त हो जाता है जिससे अनैच्छिक गतियाँ प्रारम्भ हो जाती हैं। यह अवस्था निम्न रोगों में विशेष रूप से पायी जाती हैं—

१. अपस्मार ( Epilepsy )
२. मस्तिष्कगत विकृतियाँ। ( क ) मस्तिष्कार्बुद ( Cerebral tumours )
( ख ) जलशीर्ष (Hydro-cephalus) ( ग ) मस्तिष्कावरण शोथ ( Meningitis )
३. विषमयता ( Toxic conditions ) ( क ) मूत्रविषमयता ( Uraemia )
( ख ) साक्षेप-सूतिका-सन्निपात ( Eclampsia ) ( ग ) जीर्ण मदात्यय ( Chronic alcoholism ) ( घ ) क्लोरोफार्म। ( ङ ) कुचला।

४. धनुर्वात ( Tetanus ), अपतानिका ( Tetani ), तथा अपतन्त्रक ( Hysteria ) में भी आक्षेप पाये जाते हैं। चिन्ता, शोक आदि तथा वातप्रकोपक अन्य कारणों से भी शरीर मे एक प्रकार का विष उत्पन्न हो जाता है जो निश्चित समय पर एकत्रित होकर रक्तप्रवाह द्वारा मस्तिष्क, सुषुम्ना तथा सर्व शरीर में व्याप्त व्यान वायु मे विकृति उत्पन्न करके उक्त रोग को उत्पन्न करता है।

आक्षेपकस्यैवावस्थाविशेषावपतन्त्रकापतानकौ निरूपयति—

**क्रुद्धः स्वैः कोपनैर्वायुः स्थानादूर्ध्वं प्रवर्तते ॥ २८ ॥**
**पीडयन् हृदयं गत्वा शिरः शङ्खौ च पीडयन् ।**
**धनुर्वन्नमयेद्गात्राण्याक्षिपेन्मोहयेत्तदा ॥ २९ ॥**
**स कृच्छ्रादुच्छ्वसेच्चापि स्तब्धाक्षोऽथ निमीलकः ।**
**कपोत इव कूजेच्च निःसंज्ञः सोऽपतन्त्रकः ॥ ३० ॥**
**दृष्टिं संस्तभ्य संज्ञां च हत्वा कण्ठेन कूजति ।**
**हृदि मुक्ते नरः स्वास्थ्यं याति मोहं वृते पुनः ॥ ३१ ॥**
**वायुना दारुणं प्राहुरेके तदपतानकम् ।** ( च. सि. ९ )

स्वप्रकोपक कारणों से प्रकुपित हुआ वायु अपने स्थान ( पक्वाशय आदि ) से ऊपर उठकर सिर की ओर जाता है तो हृदय, शिर और शंख प्रदेश को पीडित करता हुआ अंगों को धनुष के समान झुका देता है और उनमें आक्षेप और मूर्च्छा उत्पन्न करता है। श्वास-प्रश्वास में बडी कठिनाई होती है, आंखें कभी खुली और कभी अधखुली रहती हैं, रोगी बेहोशी की अवस्था में कबूतर के समान घुरघुर का शब्द भी करता है। आक्षेपक की इस अवस्था को अपतन्त्रक कहते हैं।

जिस अवस्था में दृष्टि पूर्णतया आच्छादित ( रूपग्रहण में असमर्थ ) या पथरा सी जाती है, संज्ञानाश भी पूर्णतया हो जाता है और कण्ठकूजन होने लगता है, दौरे से मस्तिष्क के मुक्त हो जाने पर स्वस्थ और पुनः दौरा आ जाने पर मूर्च्छा हो जाती है तो वायुकृत इस भयङ्कर रोग को अपतानक कहते ॥ २८-३१ ॥

**अस्यैवावस्थाविशेषावपतन्त्रकापतानकावाह-'क्रुद्ध' इत्यारभ्य 'एके तदपतानकमि'त्यन्तेन। 'स्वैः कोपनैरि' त्यनेन रूक्षादिकुपितः स्वतन्त्रो न त्वावरणकुपित इति ईशानः निमीलिताक्षः स्तब्धाक्षो वा भवतीत्यर्थः। आक्षेपकश्चतुर्विधो भवति, दण्डापतानकोऽभ्यन्तरायामो बहिरायामोऽभिघातजश्चेति। दृढबलेन यद्यप्याक्षेपकात् पूर्वमन्तरायामबहिरायामौ पठितौ, तथाऽप्याक्षेपकविशेषावेतौ मन्तव्यौ, सुश्रुतदर्शनात् ॥ २८-३१ ॥**

**विमर्श**—अपतन्त्रक के कुछ लक्षण अपस्मार में भी मिलते है किन्तु उनमें फेनोद्गम होता है जो कि इसमें नही होता। इसे योषापस्मार ( Hysteria ) कह सकते हैं। धनुर्वन्नमन यद्यपि धनुर्वात मे भी होता है तथापि अपतन्त्रक को धनुर्वात ( Tetanus ) नहीं कह सकते, क्योंकि धनुर्वात में यह लक्षण स्थायी स्वरूप का होता है जब कि इसमें अल्पकालिक ही होता है। इसके अतिरिक्त आगे धनुर्वात को अपतानक का भेद भी कहा गया है। तन्त्रान्तर मे अपतन्त्रक का लक्षण निम्न प्रकार से कहा गया है—

**क्रुद्धः स्वैः कोपनैर्वायुरपानो नाभिसंश्रयः। संदूष्य हृदयस्थं च मनो व्याकुलयेत्ततः॥**
**पीडयन् हृदयं प्राप्य शिरःशंखौ च पीडयेत्। आक्षिप्य चाखिलं देहं मोहयेच्च पुनः पुनः॥**
**स कृच्छ्रादुच्छ्वसेच्चापि स्वेदशैत्ययुतो बहिः। स निद्रां लभते नीरं प्राप्य चाशु प्रबुध्यते॥**
**त्रसते कम्पते भूयो निःसंज्ञः सोऽपतन्त्रकः॥**

अपतानक—इसे धनुर्वात ( Tetanus ) कह सकते हैं, क्योंकि इसके लक्षण कुछ न कुछ बने ही रहते है और आवेग जल्दी जल्दी आते हैं। इसके अतिरिक्त यह अपतन्त्रक से भयकर भी होता है, यह दारुण शब्द से स्पष्ट है। शिर से यहाँ मस्तिष्क का ही ग्रहण करना चाहिये, क्योंकि इस रोग की उत्पत्ति में मस्तिष्क व सम्पूर्ण नाडीसंस्थान साक्षात् रूप मे भाग लेता है। अपतानक चार प्रकार का होता है—

१ दण्डापतानक। २ धनुःस्तम्भसंज्ञक अन्तरायाम। ३. बाह्यायाम। ४ पार्श्वायाम।

मधुकोशकारने पार्श्वायाम के स्थान पर अभिघातज का उल्लेख किया है।

दण्डापतानकं व्याचष्टे—

**कफान्वितो भृशं वायुस्तास्वेव यदि तिष्ठति ॥३२॥** (वा. नि. १५)

**दण्डवत्स्तम्भयेद्देहं स तु दण्डापतानकः ।** ( सु. नि. १ )

यदि उन्ही ( समस्त शरीर की ) धमनियों ( वातनाडियों ) में कफयुक्त वायु का अवस्थान होता है तो शरीर डण्डे के समान सीधा और कडा हो जाता है उसे दण्डापतानक कहते हैं ॥ ३२ ॥

**एषां लक्षणमाह—कफान्वित इत्यादि। भृशं कफान्वित इत्यनेन पित्तमपि न वार्यत इत्याहुः। चरके त्वस्यासाध्यत्वं केवलवातजत्वेन द्रष्टव्यम्। यदाह—'पाणिपादशिरःपृष्ठश्रोणीः स्तभ्नाति मारुतः। दण्डवत् स्तब्धगात्रस्य दण्डकः सोऽनुपक्रमः'** ( च. चि. २८ ) **इति। तास्विति सर्वधमनीषु ॥ ३२ ॥**

**विमर्श**—इस अवस्था में शरीर की समस्त संकोचक ( Flexors ) तथा प्रसारक ( Extensors ) उभयविध पेशियों में कडापन आ जाने से दोनों प्रकार के कार्य ( संकोच तथा प्रसार ) नही होते। इससे शरीर सीधे दण्ड के समान कडा रहता है। चरक ने इसी को दण्डक नाम दिया है और उसे केवल वातजनित और असाध्य भी बताया है—

**पाणिपादशिरःपृष्ठश्रोणीः स्तभ्नाति मारुतः। दण्डवत् स्तब्धगात्रस्य दण्डकः सोऽनुपक्रमः ॥**

धनुःस्तम्भं लक्षयति—

**धनुस्तुल्यं नमेद्यस्तु स धनुःस्तम्भसंज्ञकः ॥ ३३ ॥**

प्रकुपित वायु यदि शरीर को धनुष के समान झुका दे तो उसे धनुःस्तम्भ कहते हैं ॥ ३३ ॥

**अन्तरायामबहिरामयोः साधारणं रूपमाह—धनुस्तुल्यमित्यादि ॥ ३३ ॥**

**विमर्श**—इस अवस्था में केवल संकोचक या केवल प्रसारक पेशियों में ही कड़ाई होती है। यही वस्तुतः धनुर्वात ( Tetanus ) का रूप है। यह भी अभ्यन्तरायाम तथा बाह्यायाम भेद से दो प्रकार का है। कदाचित् शरीरार्धमात्र में विकार होने पर पार्श्वायाम नामक तीसरा प्रकार भी होता है।

अभ्यन्तरायामं धनुःस्तम्भं निरूपयति—

**अङ्गुलीगुल्फजठरहृद्वक्षोगलसंश्रितः ।**
**स्नायुप्रतानमनिलो यदाऽऽक्षिपति वेगवान् ॥ ३४ ॥**
**विष्टब्धाक्षः स्तब्धहनुर्भग्नपार्श्वः कफं वमन् ।**
**अभ्यन्तरं धनुरिव यदा नमति मानवम् ॥ ३५ ॥**
**तदाऽस्याभ्यन्तरायामं कुरुते मारुतो बली ।**

कुपित तथा वेगवान् वायु जब अंगुली, गुल्फ ( टखना ), पेट, हृदय तथा गले मे स्थित होकर वहां के स्नायुप्रतान ( कण्डराओं और पेशियों ) मे आक्षेप उत्पन्न करता है तब रोगी की आंखें स्थिर हो जाती है तथा जबडे-जकड जाते है, पसलियो में टूटने की सी पीडा होती है, रोगी कफ का वमन भी करता है। इस प्रकार रोगी भीतर ( उदर ) की ओर धनुष के समान झुक जाता है उसे अभ्यन्तरायाम ( धनुःस्तम्भ ) कहते हैं ॥ ३४-३५ ॥

बाह्यायामं लक्षयति—

**बाह्यस्नायुप्रतानस्थो बाह्यायामं करोति च ॥ ३६ ॥**

**तमसाध्यं बुधाः प्राहुर्वक्षःकट्यूरुभञ्जनम् ।** ( सु. नि. १ )

बाह्य अर्थात् पृष्ठ भाग की स्नायुओ (कण्डराओं एवं पेशियों) में स्थित वायु कुपित होकर शरीर को जब बाहर ( पीठ ) की ओर झुका देता है तो उसे बाह्यायाम ( धनुःस्तम्भ ) कहते है। यह असाध्य होता है, क्योंकि इसमें छाती, कटि तथा ऊरु भाग के भग्न होने का भय रहता है ॥ ३६ ॥

**विशेषलक्षणमाह—अङ्गुलीत्यादि । वक्षो बाहुद्वयान्तरम् । हृदयं तदभ्यन्तरं द्वयङ्गुलम् । स्नायुप्रतानं लतावदनेकप्ररोहं स्नायुरित्युपलक्षणं, तेन सिराकण्डरयोरपि ग्रहणम् । यदुक्तं** तत्रान्तरे—**'महाहेतुर्बली वायुः सिराः सस्नायुकण्डराः । मन्यापृष्ठाश्रिता बाह्याः संशोष्यायामयेद्बहिः' इत्यादि । अभ्यन्तरायामं क्रोडे नतं, बाह्यायामं पृष्ठे नतम् । अन्तरायामबहिरायामाभ्यां तन्त्रान्तरोक्तकुब्जस्यावरोधः । यदुक्तं—'हृदयं यदि वा पृष्ठमुन्नतं क्रमशः सरुक् । क्रुद्धो वायुर्यदा कुर्यात्तदा तं कुब्जमादिशेत् ॥ ३४-३६ ॥**

**विमर्श**—यहां स्नायु शब्द उपलक्षणात्मक होने से उससे केवल बन्धन नही, अपितु कण्डराएँ, मांसपेशियां, सिराएँ आदि का भी ग्रहण करना चाहिये क्योंकि ग्रन्थान्तरों में स्पष्ट ही कहा है—**'महाहेतुर्बली वायुः शिराः सस्नायुकण्डराः । मन्यापृष्ठाश्रिता बाह्याः संशोष्यायामयेद्बहिः ।'** वस्तुतः प्रकुपित वायु का प्रभाव वातवाहिनियों द्वारा मांसपेशियों और कण्डराओं में होता है। आक्षेप-क्रिया पेशियों के अनैच्छिक एवं अनियमित संकोच के कारण ही होती है। पेट ( Ventral side ) की ओर झुकने को अभ्यन्तरायाम ( Emp osthotonos ) तथा पीठ की ओर झुकने को बाह्यायाम ( Opisthotonos ) कहते हैं। कभी-कभी रोगी केवल पार्श्व की ओर झुक जाता है। यह भी बाह्यायाम का ही भेद है और इसे पार्श्वायाम ( Pleurosthotonos ) कहते हैं। आधुनिक ग्रन्थों में पार्श्वायाम का भी वर्णन मिलता है। चरक के अनुसार मन्याश्रित प्रकुपित वात अन्य वातनाडियों में भी विकृति उत्पन्न करके मन्यास्तम्भ तथा अन्तरायाम नामक धनुःस्तम्भ को उत्पन्न करता है। इसमें गर्दन पेट की ओर झुक जाती है, दांत आपस में मिल जाते हैं। इसे रोगी का विकट हास्य भी कहते हैं जो कि धनुर्वात का मुख्य लक्षण है। इसके अतिरिक्त लालास्राव होता है, जबडा जकड़ जाता है—

**मन्ये संश्रित्य वातोऽन्तर्यदा नाडीः प्रपद्यते । मन्यास्तम्भं तदा कुर्यादन्तरायामसंज्ञितम् ॥ अन्तरायम्यते ग्रीवा मन्या च स्तभ्यते भृशम् । दन्तानां दंशनं लाला पृष्ठाक्षेपः शिरोग्रहः ॥ जृम्भावदनसंगश्चाप्यन्तरायामलक्षणम् ॥** ( च. चि. २८ )

इसी प्रकार पृष्ठ भाग का संचालन करने वाली नाडियों के शोषपूर्वक ( पृष्ठ भाग की स्नायु कण्डरा, पेशियों आदि में विकार उत्पन्न कर ) प्रकुपित वायु बहिरायाम-नामक धनुःस्तम्भ को उत्पन्न करता है। इसके कारण रोगी धनुष के समान झुक जाता है जिससे उसका सिर पीछे की ओर झुक कर भूमि पर लग जाता है। वक्षः स्थल उन्नत हो जाता है, गर्दन मे पीड़ा होती है, दाँत

परस्पर मिल जाते है, लालास्राव होता है, रोगी बोल नहीं पाता। इसका आक्रमण भयंकर होता है अतः इससे रोगी या तो मर जाता है या विकलाङ्गता ( स्थायी शारीरिक विकृति ) हो जाती है ।

**पृष्ठमन्याश्रिता बाह्याः शोषयित्वा सिरा बली। वायुः कुर्याद् धनुःस्तम्भं बहिरायामसंज्ञितम् ॥
चापवन्नाम्यमानस्य पृष्ठतो नीयते शिरः। उर उत्क्षिप्यते मन्या स्तब्धा ग्रीवाऽवमृद्यते ॥
दन्तानां दंशनं जृम्भा लालास्रावश्च वाग्ग्रहः। जातवेगो निहन्त्येष वैकल्यं वा प्रयच्छति ॥**
( च. चि. २८ )

उक्त रोग में रोगी का सिर और पैर की एडियाँ ही भूमि या शय्या का स्पर्श करती हैं। शेष अङ्ग आक्षेप के कारण ऊपर को उठ जाते हैं। वाग्भट ने इन लक्षणों के अतिरिक्त स्वेद-प्रवृत्ति का भी उल्लेख किया है जो कि वस्तुतः इस रोग का प्रधान लक्षण है। आधुनिक दृष्टि से उक्त रोग को धनुर्वात ( Tetanus ) नाम देना असन्दिग्ध है, क्योंकि ये सभी लक्षण धनुर्वात में भी इसी रूप में पाये जाते हैं।

कुब्जता का भी विजयरक्षित जी अन्तरायाम और बहिरायाम में ही अन्तर्भाव करते हैं किन्तु वह ठीक नहीं, क्योंकि कुब्जता अस्थिविकृति-जन्य होती है सिरा या स्नायु-विकृतिजन्य नहीं। तथा यह अवस्था क्रमशः उत्पन्न होती है अकस्मात् नहीं जैसा कि वहीं कहा है—**'हृदयं यदि वा पृष्ठमुन्नतं क्रमशः सरुक् ।'**

धनुर्वात ( Tetanus ) का दूसरा नाम हनुस्तम्भ ( Lockjaw ) भी है। इसकी परिभाषा करते हुए प्राइस ने कहा—'An infectious diseases due to the toxins of the clostridium Tetani and showing itself by tonic spasm of the massetor and other muscles with paraxysmal exacerbation.'

आधुनिक अन्वेषणों के द्वारा यह सिद्ध हो चुका है कि धनुर्वात रोग भी संक्रामक है जो कि धनुर्वात के दण्डाणु ( Clostridium Tetani ) के द्वारा फैलता है। ये दण्डाणु प्रायः घोड़े की लीद से मिश्रित धूलि में रहते हैं। आघातजन्य त्वचा के व्रण द्वारा इनका शरीर में प्रवेश होता है और ये वहाँ रहकर एक अतितीक्ष्ण बहिर्विष ( Exotoxin ) का निर्माण करते हैं जो कि चेष्टा-वह नाडियों के अतिसूक्ष्म अग्रों के द्वारा प्रचूषित होकर केन्द्रीय वातनाडी-संस्थान की वातनाडी-कोषाओं में पहुँच कर उनको क्षुभित कर देता है। सांवेदनिक नाडियों पर इसका कुछ भी प्रभाव नहीं होता। इस रोग का सचयकाल २ दिन से १४ दिन तक का होता है। सर्वप्रथम मुख की पेशियों में संकोच प्रारम्भ होता है। मुख पूर्णतया नहीं खुल पाता, किसी वस्तु का निगलना व बोलना कठिन हो जाता है। इसके पश्चात् गले के पिछले भाग, मुख, उदर, पृष्ठवंश तथा ऊर्ध्व और अधः शाखा की पेशियों में आक्षेप होने लगते हैं, दोनों जबड़े बन्द हो जाते हैं, दांत भी आपस में मिल जाते हैं जो कि सरलता से पृथक् नहीं किये जा सकते। मुख को सभी पेशियों का संकोच हो जाता हैं। इन लक्षणों से युक्त रोगी पृष्ठ की ओर धनुष के समान मुड़ जाता है। इसको बाह्यायाम ( Opisthotonos ) कहते हैं। कभी-कभी यह मुड़ाव उदर की ओर होता है तो उसे अभ्यन्तरायाम ( Emprosthotonos ) कहते हैं। कुछ रोगियों में पार्श्व में मुड़ने की भी प्रवृत्ति पायी जाती है उसे पार्श्वायाम ( Pleurosthotonos ) कहते हैं। कुछ रोगियों में आगे और पीछे की पेशियों में एक साथ संकोच होने से सारा शरीर डण्डे के समान सीधा और कड़ा हो जाता है इसी को दण्डक या दण्डापतानक ( Orthotonos ) कहते हैं इन लक्षणों के अतिरिक्त रोगी को पसीना बहुत आता है। नाडी तथा श्वास के अनुपात पर प्रायः कोई प्रभाव नहीं होता।

आक्षेपकस्य कफपित्तानुबन्धकत्वं प्रतिपादयन्नाह—

**कफपित्तान्वितो वायुर्वायुरेव च केवलः ॥ ३७ ॥**
**कुर्यादाक्षेपकं त्वन्यं चतुर्थमभिघातजम् । ( सु. नि. १ )**

कफयुक्त या पित्तयुक्त वायु अथवा इनके अनुबन्ध से रहित केवल वायु ही प्रकुपित होकर आक्षेपक को उत्पन्न करता है तथा चोट लगने पर प्रकुपित वायु अभिघातज नाम के चौथे आक्षेपक को उत्पन्न करता है ॥ ३७ ॥

उक्तानामाक्षेपकप्रकाराणां कफपित्तानुबन्धमाह—कफपित्तान्वित इत्यादि। एतच्च दण्डापतानकलक्षणमेव जेज्जटेन व्याख्यातम् । पित्तकफानुबन्धश्चात्र शैत्यशोथगुरुत्वानीत्यादिनोक्तलक्षण एव बोध्यः । चतुर्थमभिघातजमिति दण्डापतानकादित्रितयापेक्षया चतुर्थत्वम् अभिघातजं दण्डाद्यभिघातकुपितवातजम्, अस्य च लक्षणं 'यदा तु धमनीः सर्वाः' इत्यादिनोक्तसामान्यलक्षणं द्रष्टव्यम् ॥ ३७ ॥

**विमर्श**—श्री जेज्जटाचार्य अभिघातज आक्षेप को दण्डापतानक आदि की अपेक्षा चौथा मानते हैं। उनके अनुसार आक्षेपक के निम्न चार भेद होते हैं—

१. दण्डापतानक । २. धनुःस्तम्भसंज्ञक अन्तरायाम ।
३. धनुःस्तम्भसंज्ञक बाह्यायाम । ४. अभिघातजन्य आक्षेपक ।

किन्तु कतिपय विद्वान् इस मत को न मानकर कारण की दृष्टि से निम्न चार भेद करते हैं—

१. कफान्वित वातजन्य आक्षेप। २. पित्तान्वित वातजन्य आक्षेप ।
३. केवल वातजन्य आक्षेप । ४. अभिघातज आक्षेप ।

आचार्य गयदास जी इन दोनों मतों का खण्डन करके आक्षेपक के निम्न चार भेद स्वीकार करते हैं—

१. **अपतानक**—दण्डापतानक, धनु स्तम्भसंज्ञक अन्तरायाम, बाह्यायाम तथा पाश्चात्यों द्वारा स्वीकृत पार्श्वायाम ( Pluerosthotonos ) इसके ही भेद हैं ।
२ **संसृष्टाक्षेपक**—कफान्वित वातजन्य तथा पित्तान्वित वातजन्य आक्षेपक का इसमें ही अन्तर्भाव हो जाता है ।
३. केवल वातजन्य आक्षेपक ।
४. **अभिघातज**—मर्मों विशेषतः शिर के अभिघात से होने वाला आक्षेपक या व्रणायाम इसके अन्तर्गत समझने चाहिये ।

वस्तुतः गयदासाचार्य का पक्ष ही अधिक परिष्कृत होने से माननीय है ।

अभिघात का अर्थ है चोट लगना । मर्मस्थान ( बस्ति, हृदय, शिर ) में चोट लगने से भी आक्षेप होते हैं, इसे अभिघातज आक्षेप कहते हैं । इन सब में शिरोऽभिघात ( Cerebral concussiun या Compression ) मुख्य है । वाग्भट ने इसका वर्णन व्रणायाम के नाम से किया है । उसमें भी आपादमस्तक आक्षेप आते है—

**व्रणं मर्माश्रितं प्राप्य समीरणसमीरणात् । व्यायच्छन्ति तनुं दोषाः सर्वामापादमस्तकाम् ।**

इसके अतिरिक्त आक्षेपकयुक्त धनुर्वात के सभी रोगियों में व्रण सहायक कारण के रूप में रहता है; क्योंकि धनुर्वात का दण्डाणु इसके द्वारा ही शरीर में प्रविष्ट होता है ।

अपतानकस्यासाध्यतां वर्णयति—

**गर्भपातनिमित्तश्च शोणितातिस्रवाच्च यः ॥ ३८ ॥**
**अभिघातनिमित्तश्च न सिद्ध्यत्यपतानकः ।**

गर्भ गिर जाने से, रक्त का अत्यधिक स्राव हो जाने से तथा ( मर्मस्थान के ) अभिघात से होने वाला अपतानक ( आक्षेपक ) असाध्य होता है ॥ ३८ ॥

**असाध्यत्वमाह—गर्भपातेत्यादि** । गदाधरस्त्वाह—**कफपित्तान्वित इत्यादिना निमित्तभेदेनाक्षेपकश्चतुर्धेति, तद्यथा—एकः कफान्वितेन वातेन, द्वितीयः पित्तान्वितेन, तृतीयः केवलेन, चतुर्थोऽभिघातेनेति । अत्र पक्षे गर्भपातशोणितातिस्रावजौ केवलवातेन ग्राह्यौ, एतेषां च मुहुर्मुहुराक्षेपणं बोध्यम्, आक्षेपकविशेषत्वात् ॥ ३८ ॥**

**विमर्श**—आक्षेप अधिक आने के कारण आक्षेप और अपतानक प्रायः पर्यायवाची रूप में भी प्रयुक्त होते है । प्रकृत में अपतानक शब्द उभयार्थक है। साक्षेप-सूतिका-सन्निपात ( Post partem eclampsia ) को ही गर्भपात-निमित्तज आक्षेप कहते हैं । धनुर्वात के दण्डाणु का संक्रमण होने पर यह वास्तविक धनुःस्तम्भ (Tetanus) का रूप भी धारण कर सकता है । आधुनिक चिकित्साशास्त्री भी इस अवस्था को असाध्य मानते हैं । अत्यधिक रक्तस्राव के कारण मस्तिष्कगत रक्ताल्पता ( Cerebral anaemia ) होने से भी आक्षेपक होता है । वाग्भट ने भी पाण्डुतायुक्त व्रणायाम को असाध्य माना है—

**'तृष्यतः पाण्डुगात्रस्य व्रणायामः स वर्जितः ।'**

शिरोभिघात या अन्य मर्मों के अभिघात से होने वाला आक्षेपक भी असाध्य होता है । धनुर्वात के आक्षेप दौरे के रूप में आते है जब कि अभिघात-निमित्तज आक्षेप स्थायी होते हैं ।

**पक्षवधं निरूपयति—**

**गृहीत्वाऽर्धं तनोर्वायुः सिराः स्नायूर्विशोष्य च ॥ ३९ ॥**
**पक्षमन्यतरं हन्ति सन्धिबन्धान्विमोक्षयन् । ( सु. नि. १ )**
**कृत्स्नोऽर्धकायस्तस्य स्यादकर्मण्यो विचेतनः ॥ ४० ॥**
**एकाङ्गरोगं तं केचिदन्ये पक्षवधं विदुः ।**
**सर्वाङ्गरोगस्तद्वच्च सर्वकायाश्रितेऽनिले ॥ ४१ ॥ ( वा. नि. १५ )**

अपने कारणों से कुपित हुआ वायु जब शरीर के आधे भाग में अधिष्ठित होकर सिराओं ( वातादि वाहिनियों ) तथा स्नायुओं को सुखाकर सन्धिबन्धनों को शिथिल करता हुआ मनुष्य के आधे शरीर की क्रिया एवं चेतना को नष्ट कर देना है तो उस अवस्था को कुछ लोग एकाङ्गरोग और कुछ लोग पक्षवध कहते हैं । इसी प्रकार प्रकुपित वायु के सर्वशरीरगत होने पर सर्वशरीर की क्रियाशीलता नष्ट हो जाती है उस अवस्था को सर्वाङ्ग रोग कहते है ॥ ३९–४१ ॥

**पक्षवधमाह—गृहीत्वेत्यादि । अर्धमिति अर्धमर्यादयाऽर्धनारीश्वरवत् । पक्षं बाहुकक्षपार्श्वादिभागम्, अन्यतरमिति वामं दक्षिणं वा । सन्धिबन्धान् कफसहितस्नायुभिर्धृतान् मोक्षयन्निति** गदाधरः; **अत एव सिराः स्नायूर्विशोष्येत्युक्तम् । अर्धकाय इत्युक्तेऽपि कृत्स्नग्रहणं युगपत् सर्वार्धाङ्गव्याप्त्यर्थम् । अकर्मण्य ईषच्चेष्टाक्षमः । विचेतनोऽल्पचेतनः, ईषत्स्पर्शादिज्ञानवानित्यर्थः । तद्वच्चेत्यनेन सिराः स्नायूर्विशोष्य चेत्यादिसंप्राप्तिं लक्षणं चातिदिशति ॥**

**विमर्श**—पक्षवध अंगघात (Paralysis) का ही एक ही भेद है । वाग्भट ने कहा है कि कतिपय विद्वान् इसे एकाङ्गघात कहते हैं किन्तु वह ठीक नहीं है यह वाग्भट के ही **'कृत्स्नोऽर्धकायः'** शब्द से स्पष्ट है । इसीलिये इसे अर्धाङ्गघात या पक्षवध ( Hemiplegia ) ही कहना चाहिये । चरक के अनुसार भी इसे पक्षवध ही मानना उचित होगा; क्योंकि **'हत्वैकम्'** इत्यादि श्लोक की टीका

करते हुए चरक-चतुरानन चक्रपाणि ने भी चरक के अनुसार पक्षाघात से पृथक् केवल एक हाथ या एक पैर में होनेवाले एकाङ्गघात का भी वर्णन किया है **'हत्वैकमित्यादि पक्षवधलक्षणम्, गृहीत्वार्धमित्यादि एकाङ्गलक्षणम्'** ( चक्रपाणिः[1] ) सुश्रुत भी उक्तप्रकार के अंगघात को पक्षाघात ही कहते हैं—

**यदा प्रकुपितोऽत्यर्थं मातरिश्वा प्रपद्यते । तदान्यतरपक्षस्य सन्धिबन्धान् विमोक्षयन् ।**
**हन्ति पक्षं तमाहुर्हि पक्षाघातं भिषग्वराः ।**

चेष्टावह संस्थान के विक्षत ( Lesion ) स्थल के अनुसार अंगघात ( Paralysis ) की विकृति को निम्न चार भागों में विभक्त किया जा सकता है—

**१. एकांगघात** ( Monoplegia )—मस्तिष्क के शल्कीय भाग ( Cerebral cortex ) में विकृति होने से प्रायः एकांगघात होता है। इस स्थान पर नाडीतन्तु एक दूसरे से दूर रहते हैं अतः विकृति का प्रभाव प्रायः कम तन्तुओं पर होने से किसी एक अंग का ही घात होता है यह ऊर्ध्वचेष्टावह नाडीकन्दाणु अंगघात ( Upper motor neurore paralysis ) का ही एक प्रकार है। इसमें घातयुक्त अंग की पेशियाँ कड़ी नहीं अपितु शिथिल हो जाती हैं। अतः इसे शिथिल प्रकार ( Flacid type ) का अंगघात भी कहते हैं। यदि विकृति गम्भीर स्वरूप की होती है तो मुकुलमार्ग ( Pyramidal tract ) के अनेक तन्तुओं का विनाश हो जाने से स्तब्ध ( Spastic ) स्वरूप का अंगघात भी होता है। कभी कभी विकृति के अधिक व्यापक होने से पङ्गुता या अधरांगघात (Paraplegia) की अवस्था भी उत्पन्न हो सकती है। एकांगघात ( Monoplegia ) कभी-कभी मस्तिष्कसुषुम्नाज्वर ( Cerebrospinal fever ) में उपद्रवस्वरूप हो जाता है।

**२. पक्षवध या अर्धाङ्गघात** ( Hemiplegia )—मस्तिष्क बाह्यक ( Cerebral cortex ) से उद्गम के पश्चात् नाडी तन्तुओं को अन्तःकूर्चवल्लिका ( Internal capsule ) में से होकर जाना पड़ता है। इस स्थान में नाडी तन्तु एक दूसरे के निकटतम सम्पर्क में रहते हैं, अतः यहाँ की विकृति से पक्षवध या अर्धाङ्गघात ( Hemiplegia ) हो जाता है। अर्थात् शरीर के दक्षिण या वामभाग के प्रत्येक अंग का घात होता है। यह अंगघात स्तम्भयुक्त ( Spastic ) होता है। इसका प्रभाव मुख पर नहीं होता, क्योंकि मुख की नाड़ियों के सूत्र इसके अगले भागों से प्रारम्भ होते हैं। अतः इसका प्रभाव केवल मुख से नीचे वाले भाग पर ही होता है। चूँकि ये तन्तु आगे चलकर सुषुम्नाशीर्ष ( Medulla oblongata ) में व्यन्यास ( Decussate ) करके विरुद्ध पार्श्व ( दक्षिण तन्तु वामभाग में और वाम तन्तु दक्षिण भाग ) में जाकर सुषुम्ना की पूर्वश्रृङ्ग कोषाओं ( Anterior horn cells ) में समाप्त हो जाते हैं और पुनः वहाँ से निकल कर उसी पार्श्व के अंगों में जाते हैं अतः अंगघात विक्षत ( Lesion ) के विरुद्ध पक्ष में ही होता है। अर्थात् मस्तिष्क में वामपार्श्व के तन्तुओं में विक्षत होने पर विकृति दक्षिण पार्श्व में और दक्षिण पार्श्व में विक्षत होने पर वाम पार्श्व में विकृति दृष्टिगोचर होती है। यह अंगघात भी ऊर्ध्व चेष्टावहनाडी कन्दाणु प्रकार ( Upper motor neurone type ) का होता है। वयस्कों में इसका प्रधान कारण रक्तवाहिनीगत घनास्रता ( Thrombosis ) होती है। इसके अतिरिक्त अन्तःशल्यता ( Embolism ) अथवा धमनीसंकोच ( Angio-spasm ) के कारण रक्तावरोध होने से भी तन्तुओं का विनाश होता है। मस्तिष्कावरण शोथ, मस्तिष्कार्बुद अथवा मस्तिष्कविद्रधि के दबाव से भी अन्तःकूर्चवल्लिकागत तन्तुओं के विनाश के फलस्वरूप अर्धांगघात की अवस्था उत्पन्न होती

---

१. हत्वैकं मारुतः पक्षं दक्षिणं वाममेव वा । कुर्याच्चेष्टानिवृत्तिं हि रुजं वाक्स्तम्भमेव च ॥
गृहीत्वार्धं शरीरस्य सिराः स्नायूर्विशोष्य च । पादं संकोचयत्येकं हस्तं वा तोदशूलकृत् ॥
एकाङ्गरोगं तं विद्यात् सर्वाङ्गं सर्वदेहजम् ।

है । छोटे बच्चों मे जन्मकालीन आघात अथवा रोमान्तिका, मसूरिका तथा आन्त्रिकज्वर के उपसर्ग से यह रोग उत्पन्न हो सकता है ।

मध्य मस्तिष्क ( Midbrain ) में विकृति होने से भी विरुद्ध पार्श्व के अर्धाङ्गघात की अवस्था उत्पन्न होती है, किन्तु साथ ही उसी पार्श्व की नेत्रचेष्टिनी ( Oculomotor ) नाडी का भी घात हो जाता है, इसे वेबर का चिह्न ( Weber's syndrome ) कहते हैं । उष्णीषक ( Pons ) की विकृति के फलस्वरूप भी उक्त प्रकार का विरुद्धपार्श्वीय अङ्गघात होता है । इसमें समपक्ष की सप्तम नाडी ( Facial nerve ) तथा छठी नाडी ( Abducent nerve ) का भी घात होता है ।

**३. सर्वाङ्ग घात** ( Diplegia )—यह जन्मजात एवं कादाचित्क रोग । इसका प्रभाव में शरीर पर रहता है । इस अवस्था में मुकुल मार्ग ( Pyramidal tract ) या तो पूर्णतया लुप्त रहता है या केवल सुषुम्ना शीर्ष ( Medulla ) तक ही पहुँचता है । कभी-कभी यह ग्रीवा प्रदेश तक भी आ जाता है । प्रायः कुछ अङ्गों पर अधिक और कुछ पर स्वभावतः कम प्रभाव पड़ता है । किन्तु यह प्रभाव दोनों ओर के अङ्गों में समान रूप में पाया जाता है; क्योंकि दोनों मस्तिष्क गोलार्धों ( Cerebral hemisphere ) पर भी इसका प्रभाव समान ही होता है । यह भी स्तम्भयुक्त वात है अत एव इसका दूसरा नाम जन्मजात स्तम्भयुक्त अङ्गघात ( Congenital spastic paralysis ) भी है ।

**४. अधराङ्गघात** ( Paraplegia )—यह सुषुम्ना की विकृति का परिणाम है सुषुम्ना से निकल कर दोनों अधःशाखा को प्रदाय ( Supply ) करने वाली नाडियों के घात से उक्त अवस्था उत्पन्न होती है । यदि एक ओर की नाडी का ही घात हो तो अङ्गघात भी एक ही शाखा का होगा तब उसे एकांगघात ( Monoplegia ) ही कहा जायगा । ऊर्ध्वचेष्टावह नाडी-कन्दाणु ( Upper motor neurone ) गत अधः शाखा के नाडी-तन्तुओं की विकृति से भी यह रोग होता है । इस प्रकार विक्षत स्थल के अनुसार इसमें अधः चेष्टावह नाडी का कन्दाणु ( Lower-motor neurone ) तथा ऊर्ध्वचेष्टावह नाडी कन्दाणु ( Upper motor neurone ) की विकृति के लक्षण भी प्रकट होते हैं । बच्चों और वयस्कों में यह समान रूप से पाया जाता है । बच्चों में मस्तिष्क शोथ (Encephalitis), मस्तिष्कावरण शोथ (Meningitis), जलशीर्ष (Hydrocephalus) तथा जन्मकालीन आघात इन कारणों से उक्त अवस्था उत्पन्न होती है । ये कारण ऊर्ध्वचेष्टावह प्रकार के विक्षत के अन्तर्गत आते है । इसके अतिरिक्त शैशवीयाङ्गघात ( Acute anterior poliomyelitis ) के कारण भी अधराङ्गघात होता है । इसमें विक्षत ( Lesion ) का स्थान अधः चेष्टावह नाडी-कन्दाणु ( Lower motor neurone ) होता है । वयस्कों में सुषुम्ना-सम्पीडन ( Compression ), शैशवीयाङ्गघात ( Anterior Poliomyelitis ), श्रोणिगत अर्बुद का कटि तथा त्रिक प्रदेश की नाडियों पर दबाव अथवा फिरङ्गीय खञ्जता ( Tabes dorsalis ) के कारण अधराङ्गघात होता है । इस अवस्था में मल और मूत्र की स्वतः प्रवृत्ति होने लगती है । अस्थिगत विकृति से भी दोनों अधः शाखाओं का कार्य अवरुद्ध हो जाता है । किन्तु यहाँ केवल वातिक कारणों तथा लक्षणों का वर्णन करना ही अभिप्रेत है अतः नाडीविकार का ही वर्णन किया गया है । आगे कही जाने वाली पङ्गुता भी अधरांगघात ( Paraplegia ) का ही एक उदाहरण है ।

पक्षवधस्य पित्तकफानुबन्धित्वं निरूपयति—

**दाहसन्तापमूर्च्छाः स्युर्वायौ पित्तसमन्विते ।**
**शैत्यशोथगुरुत्वानि तस्मिन्नेव कफान्विते ॥ ४२ ॥**

पक्षवध में वायु के साथ पित्त का अनुबन्ध होने पर दाह, गर्मी तथा मूर्च्छा ये लक्षण भी होते हैं। इसी प्रकार कफ का अनुबन्ध होने पर शीतता, शोथ तथा भारीपन की प्रतीति होती है ॥ ४२ ॥

पक्षाघातस्य साध्यासाध्यतामाह—

**शुद्धवातहतं पक्षं कृच्छ्रसाध्यतमं विदुः।**
**साध्यमन्येन संयुक्तमसाध्यं क्षयहेतुकम् ॥ ४३ ॥** ( सु. नि. १ )

जो पक्षवध केवल वायु के ही दोष से होता है वह कृच्छ्रसाध्य किन्तु पित्त अथवा कफ के अनुबन्ध वाला पक्षाघात साध्य होता है तथा धातुक्षयजन्य पक्षाघात पूर्णतया असाध्य होता है ॥ ४३ ॥

**तस्यैव साध्यासाध्यज्ञानार्थमाह–दाहेत्यादि। एतच्च लक्षणमन्यत्रापि वातरोगे द्रष्टव्यम्, अत एव सामान्येन वायाविति कृतवान्। शुद्धः केवलः। अन्येनेति कफेन पित्तेन वा। क्षयहेतुकमिति धातुक्षयकुपितशुद्धवातजमिति ॥ ४२–४३ ॥**

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि पक्षवध के सामान्य वातिक लक्षणों के साथ-साथ पित्त या कफ के लक्षण मिलने पर तत्तद् दोष के अनुबन्ध की भी कल्पना कर लेनी चाहिये। यह चिकित्सा-सौकर्य की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। पक्षवध के समान अन्य वात रोगों में भी इन्हीं लक्षणों के आधार पर दोषान्तर-सम्बन्ध का अनुमान करना चाहिये। इसीलिये मूल श्लोक में किसी रोग विशेष का नाम न देकर केवल 'वायौ' शब्द का प्रयोग किया गया है।

वातव्याधि स्वभावतः असाध्य होती है जैसा कि कहा भी है—

**वातव्याधिरसाध्योऽयं दैवयोगेन सिध्यति। प्रत्याख्यानेन कुर्वन्ति चिकित्सां न प्रतिज्ञया ॥**

पित्त अथवा कफ का अनुबन्ध होने पर वात-प्रकोप सौम्य स्वरूप का होता है अतः पित्त या कफानुबन्धी पक्षवध को साध्य माना गया है। आवरण दोष अथवा धातुक्षय से वायु का प्रकोप होता है। यदि नाडीतन्तु के विनाश या धातुक्षयजन्य शुद्ध वातारब्ध पक्षवध हो तो वह असाध्य होता है क्योंकि विनष्ट नाडीतन्तु की पुनरुत्पत्ति प्रायः नहीं होती है तथा धातुक्षय के कारण शरीर की स्वाभाविक शक्ति का अत्यधिक ह्रास हो जाता है। शरीर में निश्चित न्यूनतम परिमाण में शक्ति रहने पर ही औषधियां भी उसकी सहायता से कार्य करती हैं। इस सहायक शक्ति के नाश से औषधियाँ या अन्य उपचार भी अपना प्रभाव नहीं दिखा सकते अत एव धातुक्षयजन्य शुद्धवातज पक्षाघात को सुश्रुत ने असाध्य कोटि में माना है।

अन्यदसाध्यलक्षणं ब्रूते—

**( गर्भिणी सूतिकाबालवृद्धक्षीणेष्वसृक्स्रुते।**
**पक्षाघातं परिहरेद् वेदनारहितो यदि ॥ )** ( इति ख. )

गर्भवती अथवा सद्यःप्रसूता स्त्री, बालक, वृद्ध अथवा क्षीणों में तथा अत्यधिक रक्तस्राव होने पर यदि इस प्रकार का पक्षाघात हो जिससे सब प्रकार की वेदनायें ( संज्ञायें ) नष्ट हो जायें तो वह भी असाध्य होता है। ( क्योंकि यह सम्पूर्ण नाडी के विनाश की द्योतिका अवस्था है। )

अर्दितरोगस्य निदानवर्णनपूर्वकं सम्प्राप्तिं स्वरूपञ्च व्याचष्टे—

**उच्चैर्व्याहरतोऽत्यर्थं खादतः कठिनानि वा।**
**हसतो जृम्भतो वाऽपि भाराद्विषमशायिनः ॥ ४४ ॥**
**शिरोनासौष्ठचिबुकललाटेक्षणसन्धिगः।**

अर्दयत्यनिलो वक्त्रमर्दितं जनयत्यतः ।
वक्रीभवति वक्त्रार्धं ग्रीवा चाप्यपवर्तते ॥ ४५ ॥
शिरश्चलति वाक्सङ्गो नेत्रादीनां च वैकृतम् ।
ग्रीवाचिबुकदन्तानां तस्मिन्पार्श्वे च वेदना ॥ ४६ ॥
( यस्याग्रजो रोमहर्षो वेपथुर्नेत्रमाविलम् ।
वायुरूर्ध्वं त्वचि स्वापस्तोदो मन्याहनुग्रहः ॥ )
तमर्दितमिति प्राहुर्व्याधिं व्याधिविचक्षणाः । ( सु. नि. १ )

अत्यधिक उच्चस्वर से बोलने, अत्यधिक कठिन पदार्थों का भक्षण करने, अत्यधिक जोर से हंसने जम्भाई लेने या अधिक भार उठाने से तथा निम्नोन्नत भूमि पर शयन करने वाले मनुष्य के सिर, नासिका, ओष्ठ, हनु, ललाट तथा नेत्र की संधियों में व्याप्त होकर प्रकुपित वायु मुख को पीडित करता है जिससे अर्दित रोग की उत्पत्ति होती है। इस अवस्था में मुख का आधा भाग टेढा हो जाता है, गर्दन भी मुड़ जाती है, सिर कांपने लगता है, वाणी अवरुद्ध हो जाती है, नेत्र, नासिका ग्रीवा, हनु तथा दाँतों में भी विकृति आ जाती है और साथ ही विकृत पार्श्व में ग्रीवा-आदि में पीडा भी होती है। ( जिसके पूर्वरूपावस्था में सारा शरीर रोमाचित एवं कम्पयुक्त होता है आखें मलीन रहती हैं, डकारें अधिक आती हैं, मुख की त्वचा सुन्न रहती है, तोद होता है, मन्या तथा हनु जकड जाते है ) इस व्याधि को रोग-विज्ञानवेत्ताओं ने अर्दित कहा है ।

**अर्दितमाह—उच्चैरित्यादि । अर्दयति पीडयति । अपवर्तते वक्रीभवति । चलति कम्पते । वाक्सङ्गोऽनिर्गमो वचनस्य । आदिशब्देन भ्रूगण्डादीनां ग्रहणम् । वैकृतं वेदनास्फुरणवक्रत्वादिकम् । ग्रीवेत्यादि, यस्मिन् पार्श्वेऽर्दितं तस्मिन् ग्रीवादीनां वेदनेति योज्यम् । तन्त्रान्तरे तु मुखार्धवच्छरीरार्धव्यापकोऽप्यर्दितः पठितः । यदाह दृढबलः—'अर्धे तस्मिन् मुखार्धे वा केवले स्यात्तदर्दितम्' ( च. चि. अ. २८ ) इति । ननु, यद्येवं तदाऽर्दितार्धाङ्गवातयोः को भेदः? उच्यते, वेगित्वेनार्दिते कदाचिद्वेदना भवति, अर्धाङ्गवाते तु सर्वदैवेति भेदः; अथवा यथोक्तः सर्वलिङ्गोऽर्दितस्तद्विपरीतस्त्वर्धाङ्गवात इत्याहुः । सुश्रुतेन तु मुखमात्र एवार्दितः पठितः, अर्धशरीरस्यार्धाङ्गवातेन लब्धत्वात् । स एवात्र** माधवेन **लिखितः ॥ ४४-४६ ॥**

**विमर्श**—सुश्रुत के कथनानुसार यह रोग मुखमण्डल तक ही सीमित रहता है, जिसके कारण विकृत पार्श्व के आँख, नाक, कान मस्तक, ओष्ठ, हनु तथा दाँतों में विशेष विकृति होती है। किन्तु दृढबल मुख के साथ सम्पूर्ण अर्धाङ्ग को भी इस विकृति का अधिष्ठान मानते हैं यह बात उनके **'अर्धे तस्मिन् मुखार्धे वा केवले स्यात्तदर्दितम्'** इस अर्दित के लक्षण से स्पष्ट है। वे केवल आधे मुख को विकृति तथा मुख के साथ अर्धाङ्ग की विकृति इन दोनों अवस्थाओं को सामान्य रूप से अर्दित कहते हैं। अर्दित का चरकोक्त लक्षण स्वीकार करने पर अर्दित और पक्षवध में कोई अन्तर न रहेगा, इस शङ्का का निराकरण श्री चक्रपाणि स्वय शङ्का करके निम्न प्रकार से करते हैं—**'ननु यदा देहार्धव्यापित्वमर्दितस्य तदार्दितस्यार्धाङ्गेन को भेदः? ब्रूमः- अर्दितो वेगितया न सर्वकालं भवति, अर्धाङ्गस्तु व्याप्तं भवति 'उक्तं हि—स्वस्थः स्यादर्दिताद्यानां मुहुर्वेगागमे गते' किं वा यथोक्तविशिष्टलक्षणोऽर्दितः, अर्धाङ्गे तु नैतानि सर्वाणि भवन्ति'**। अर्थात् अर्दित के दौरे होते है वह स्थायी स्वरूप का नही होता, किन्तु अर्धाङ्ग वात

निरन्तर रहता है। इसके अतिरिक्त अर्दित मे मुखमण्डलगत विकृतियां प्रधान रूप से रहती है जब कि अर्धाङ्गवात या पक्षवध ( Hemiplegia ) में नहीं रहती इसका विवेचन पीछे किया जा चुका है। वाग्भट भी अर्दित का लक्षण चरक के समान ही करते है। इस प्रकार चरक के मत से अर्धाङ्गघात ( Hemiplegia ) दो प्रकार का होता है—

१. **सामान्य अर्धाङ्ग घात**—इसमें मुखमण्डल को विकृति नहीं होती। इसे अर्धाङ्गवात या पक्षवध कहते है।

२. **विशिष्ट अर्धाङ्ग घात**—इसमें अर्धाङ्ग के साथ मुखमण्डल भी सम्मिलित रहता है। इसे अर्दित भी कहते हैं। केवल मुखगत विकृति को चरक ने भी अर्दित ही कहा है।

पाश्चात्य रोग-विज्ञान की दृष्टि से मुखमात्र में विकृतिको ( Facial paralysis ) कह सकते हैं। यह सातवीं शीर्पण्य नाडी ( Facial nerve ) की विकृति का परिणाम है। इसका विकृतिक्षेत्र मुखमण्डल ही है। सुश्रुत ने भी मुखमण्डल में ही इसकी सीमा निर्धारित की है।

अर्दित ( Facial paralysis ) के प्रकार एवं लक्षणभिन्नता विक्षत ( Lesion ) स्थल की विभिन्नता पर निर्भर हैं। सातवीं नाडी शुद्ध चेष्टावह नाडी है। किन्तु आगे चलकर स्वाद के कुछ संज्ञावाही तन्तु भी इसमें सम्मिलित हो जाते हैं। यह नाडी केवल नेत्रोन्मीलनी ( Leavator palpabreae superioris ) को छोड़कर मुखमण्डल की सम्पूर्ण पेशियों, बाह्य-कर्ण ( External ear ), गलपार्श्वच्छदा ( Platysma ), द्विगुम्फिका का पश्चिम भाग ( Posterior belly of digastric ), शिफाकण्ठिका ( Stylohyoid ) और पर्याणिका कर्णान्तरिका ( Stapedius ) पेशियों को प्रदाय ( Supply ) करती है। इसकी न्यष्ठीला ( Nucleus ), उष्णीषक ( Pons ) के अधोभाग में छठीं नाडी की न्यष्ठीला के समीप ही स्थित रहती है। वहाँ से इसके तन्तु निकल कर आठवीं नाडी (Auditory nerve) के साथ-साथ चलकर कर्णान्तर्द्वार ( Internal auditory meatus ) मे प्रविष्ट हो जाते हैं। कर्णान्तर्द्वार के निम्न भाग में इस नाडी मे एक उभार पाया जाता है जिसे जानुक ग्रन्थि ( Geniculate ganglion ) कहते हैं। इसी स्थान पर पर्याणिका कर्णान्तरिका ( Stapedius ) पेशी तथा जिह्वा के अग्रिम $\frac{2}{3}$ भाग का प्रदाय करने वाली रसग्रहा कर्णान्तिका ( Chorda tympani ) की शाखायें निकलती हैं। इसके बाद यह नाडी शिफागोस्तनान्तरीय विवर ( Stylomastoid foramen ) के द्वारा बाहर निकल कर विभिन्न शाखाओं में विभक्त हो जाती है और मुखमण्डल की विभिन्न पेशियों का प्रदाय ( Supply ) करती है। विक्षत ( Lesion ) की दृष्टि से उक्त नाडी की विकृति को तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं—

**१. न्यष्ठीलकोर्ध्व** ( Supranuclear ) विक्षत—उक्त नाडी की न्यष्ठीला उष्णीषक ( Pons ) में रहती है। इससे ऊपर के भाग अतःकूर्चवल्लिका ( Internal capsule ) मस्तिष्कीय शल्क ( Cerebral cortex ) अथवा मध्य मस्तिष्क ( Middle brain )में रक्तस्राव, अथवा घनास्रता के कारण विकृति होने से मुख के विपरीत पार्श्व में विकृति दृष्टिगोचर होती है। क्योंकि दोनों ओर के नाडीतन्तु उष्णीषक में एक दूसरे का लंघन कर जाते हैं। इसके साथ कभी-कभी मुख के पार्श्व में ही अर्धाङ्ग घात ( Hemiplegia ) भी पाया जाता है। इस अवस्था को चरक के अनुसार मुख और शरीरार्ध व्याप्त अर्दित कह सकते हैं। इस अवस्था में मुख के निम्न भाग का ही घात होता है।

**२. न्यष्ठीलकीय विघात** ( Nuclear lesion )—उष्णीषक में विक्षत होने से मुख के उसी पार्श्व में विकृति दृष्टिगोचर होती है। साथ में विपरीत पार्श्व का अर्धाङ्ग घात भी हो सकता है। इसे लंघित पक्षवध ( Crossed paralysis ) कहते हैं। इस अवस्था में छठी नाडी पर भी प्रभाव पड सकता है।

शीत सदृश सहायक कारणों की उपस्थिति होने पर लक्षण प्रारम्भ हो जाते हैं। अङ्गघात के वास्तविक लक्षण उत्पन्न होने से पूर्व कान के निम्न भाग में पीडा तथा स्पर्शासहता ( Tenderness ) होती है। इसके पश्चात् यकायक मुख के एक पार्श्व में घात प्रारम्भ हो जाता है। इसके कारण मुख भावहीन तथा चपटा हो जाता है और अविकृत पार्श्व की ओर खिंच जाता है। गर्दन भी दूसरी ओर को मुड जाती है[1]। रोगी देख नही सकता, आंखें बन्द भी नहीं होती, अधिक प्रयत्न करने पर अक्षिगोलक इधर उधर घूमने लगता है, आखों से प्रायः आसू बहते रहते हैं। आखें लाल रहती है, रोगी बोल नहीं पाता ( वाक्सङ्ग ), मुखकोण में भी घात का प्रभाव होने से रोगी पानी नहीं पी सकता, वह स्वतः मुखकोण से बाहर निकल जाता है। यदि विक्षत उष्णीषक से नाड़ीसूत्र निकलने के बाद ही हो तो श्रुतिनाडी ( Auditory nerve ) पर प्रभाव होने से बधिरता भी हो सकती है, किन्तु स्वादेन्द्रिय के कार्य में कोई अन्तर नही पड़ता। पटहपूरणिका ( Auditory tube ) में विक्षत होने से मुख की सम्पूर्ण पेशियों के घात के साथ-साथ रसनेन्द्रिय के अंश एवं पार्श्व की ज्ञानशक्ति का भी नाश हो जाता है। यदि नाड़ी विक्षत कपाल के बाहर हो तो रोग सौम्य स्वरूप का होता है और शीघ्र ही ठीक भी हो जाता है। इस अवस्था में श्रुतिनाडी तथा रसग्रहा कर्णान्तिका ( Chorda tympani ) पर भी प्रभाव नही पड़ता।

सुश्रुत ने जो कारण गिनाये हैं उनका प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष प्रभाव उक्त मौखिकी नाड़ी पर ही पड़ने से अर्दित रोग होता है। सुश्रुतोक्त नेत्र, ग्रीवा, वाणी, हनु तथा ओष्ठों की विकृति का वर्णन आधुनिकों के समान ही है।

**अर्दितस्य साध्यासाध्यतां निरूपयति—**

## क्षीणस्यानिमिषाक्षस्य प्रसक्ताव्यक्तभाषिणः ॥ ४७ ॥
## न सिध्यत्यर्दितं गाढं त्रिवर्षं वेपनस्य च।

**( सु. नि. १ )**

जो रोगी अत्यन्त क्षीण हो, जो आँखों के पलक न झपक सके, जो बिल्कुल न बोल सके अथवा जो अस्पष्ट बोले, अर्दित ( लकवा ) तीन वर्ष का पुराना हो अथवा जिसकी नाक, आँख और मुख से निरन्तर स्राव निकले तथा रोगी यदि कम्पवात ( Tremors ) से भी पीडित हो तो वह असाध्य होता है ॥ ४७ ॥

**तस्यासाध्यलक्षणमाह—क्षीणस्येत्यादि। अनिमिषाक्षस्य निमेषासमर्थचक्षुषः। प्रसक्ताव्यक्तभाषिण इति प्रसक्तं प्रकर्षेण सक्तमप्रवृत्तम्, अव्यक्तं प्रपीडितवर्णपदं भाषितुं शीलं यस्य स तथा। अन्ये तु प्रसक्तं निरन्तरमाहुः; तन्न, चरके 'दीना जिह्वा समुत्क्षिप्ता काले सज्जति चास्य वाक्' ( च. चि. अ. २८ ) इति वचनात्। त्रिवर्षमिति अतीतवर्षत्रयम्; अथवा त्रयाणां मुखनासाचक्षुषां वर्षः स्रवणं यत्र तत्तथेत्याहुः ॥ ४७ ॥**

**विमर्श**—कतिपय विद्वान् प्रसक्त का अर्थ निरन्तर करते हैं, किन्तु वह ठीक नहीं; क्योंकि चरक ने उक्त अवस्था में वाक्सङ्ग ( Aphonia ) का वर्णन किया है—**'दीना जिह्वा समुत्क्षिप्ता काले सज्जति चास्य वाक्'**। अन्तःकूर्चवल्लिका ( Internal capsule ) में रक्तस्राव होने पर यदि सातवीं नाड़ी की विकृति होती है तो वह अर्दित असाध्य होता है। साधारणतया कपालान्तर्गत विक्षत रहने पर भी अर्दित ( Facial paralysis ) असाध्य ही होता है। किन्तु कपाल के बाहर ठण्ड अधिक लगने से यदि अर्दित होता है तो वह साध्य होता है।

---

१. वक्रीभवति वक्त्रार्धं ग्रीवा चाप्यपवर्तते।

आक्षेपकादीनां वेगित्वमाह—

**गते वेगे भवेत् स्वास्थ्यं सर्वेष्वाक्षेपकादिषु ॥ ४८ ॥**

( वा. नि. १५ )

आक्षेपक से लेकर अर्दित तक के रोगों में ( प्रायः आवेग [ दौरे ] आया करतेहै, इस ) आवेग के निवृत्त हो जाने पर रोगी कुछ स्वस्थता का अनुभव करता है ॥ ४८ ॥

**आक्षेपकादीनामर्दितान्तानां वेगित्वमाह—गत इत्यादि। स्वास्थ्य पीडालाघवं, भारापगमे सुखित्वव्यपदेशवत् ॥ ४८ ॥**

**विमर्श**—तात्पर्य यह है कि यद्यपि रोग की पूर्ण निवृत्ति नहीं होती तथापि **'भारापगमे सुखिनः सवृत्ताः स्मः'** सिर का भार उतर जाने पर जिस प्रकार अपेक्षाकृत सुख का अनुभव होता है वैसे ही उक्त अवस्था में भी आवेग समाप्त होने पर भावी आवेग के समय तक अपेक्षाकृत स्वस्थता अनुभव होती है।

हनुग्रहं वर्णयति—

**जिह्वानिर्लेखनाच्छुष्कभक्षणादभिघाततः ।**
**कुपितो हनुमूलस्थः स्रंसयित्वाऽनिलो हनुम् ॥ ४९ ॥**
**करोति विवृतास्यत्वमथवा संवृतास्यताम् ।**
**हनुग्रहः[1] स तेन स्यात्कृच्छ्राच्चर्वणभाषणम् ॥ ५० ॥**

( वा. नि. १५ )

दन्तधावन अथवा जिह्वा साफ करने के अन्य साधनों से-जिह्वा निर्लेखन करने ( के लिए मुह अधिक खोलने ) से, सूखी वस्तुओं को अधिक खाने तथा आघात से हनुमूल में रहने वाला वायु कुपित होकर हनुसन्धि का स्रंसन ( Dislocation ) करा देता है। जिसमे मुख पूर्णतया खुला ही रह जाता है या बिलकुल बन्द हो जाता है। इस रोग को हनुग्रह कहते है और इसके कारण चर्वण करने तथा बोलने में कठिनाई हो जाती है ॥ ४९–५० ॥

**हनुग्रहमाह—जिह्वेत्यादि। हनुमूलस्थः कपोलमूलस्थः[2]। हनुं स्रंसयित्वाऽधः कृत्वा। विवृतास्यत्वमास्यविवृतिं, संवृतास्यतामास्यसंवृतिं; सा च वायोरनियतकारित्वात् ॥४९,५०॥**

**विमर्श**—हनुमूल से शखहन्वीय सन्धि ( Tempromandibular joint ) का ग्रहण करना चाहिये। हन्वस्थि को गति का पूर्णतया अभाव ही हनुग्रह ( Lock jaw or trismus ) है। चबाने या बोलने में मुख को खोलने और बन्द करने का कार्य हन्वस्थि तथा उसकी सहायक पेशियों के द्वारा ही सम्पन्न होता है। हनुग्रह में संवृतास्यता ( मुख का बन्द होना ) तथा विवृतास्यता ( मुख का निरन्तर खुला रहना ) ये दोनों अवस्थायें हो सकती हैं। दोनों का परिणाम हन्वस्थि की गति का अभाव ही है। संवृतास्यता धनुःस्तम्भ ( Tetanus ) का मुख्य लक्षण है। इसका कारण शुद्ध वात विकृति है। इसके अतिरिक्त हनुशंखीय सन्धि ( Tempromandibular joint ) या हनुमूल के विश्लेष ( Dislocation ) के परिणाम स्वरूप भी हनुग्रह की अवस्था उत्पन्न होती है। वाग्भट के वर्णन के आधार पर इसे उक्त सन्धि की विच्युति ही कह सकते हैं। निम्न उद्धरण से स्पष्ट है कि चरक भी प्रधानतया सन्धि-विच्युति को ही हनुस्तम्भ मानते हैं—

**हनुमूले स्थितो बन्धात् स्रंसयत्यनिलो हनू। विवृतास्यत्वमथवा कुर्यात् स्तब्धमवेदनम् ॥'**
**हनुग्रहं च संस्तभ्य हनुसंवृतवक्त्रताम् ॥** ( चरकः )

---

१ 'हनुस्तम्भः' इति पा०। २. 'कपोलेभ्य' इति पा०।

वस्तुतः सन्धिविश्लेष का प्रारम्भिक कारण भी वात दोष ही है अतः वाग्भट ने इसका भी वातव्याधि में परिगणन किया है। वात के प्रकृत रहने पर चर्वण करने तथा सन्धि को स्थिर रखने वाली पेशियाँ भी प्रकृत एवं स्थिर रहती हैं जिससे उक्त सन्धि भी स्थिर रहती है किन्तु जब मुख को फैलाकर जिह्वा साफ करने, पिछली दंष्ट्राओं से कड़ी वस्तु को तोड़ने या अन्य प्रकार के आघात से वायु ( सन्धि को स्थिर रखने वाली विशिष्ट शक्ति ) विकृत हो जाती है तो मांस-पेशियाँ स्थिर नहीं रह पातीं, परिणाम स्वरूप सन्धि-विश्लेष हो जाता है। शंखकास्थि की एक साधारण छिछली खात और हन्वस्थि ( Mandible ) के पश्चिमशृङ्ग ( Posterior ramus ) के अर्बुदीय भाग ( Condyloid part ) या हनुमुण्ड के मिलने से इस सन्धि का निर्माण होता हैं। स्वभावतः यहाँ के स्नायु Ligaments ) अधिक दृढ नहीं होते, अतः साधारण कारणों से भी इसका विश्लेष हो जाता है। सन्धि-विच्युति की प्रकृति के अनुसार संवृतास्यता ( मुख का बन्द होना ) अथवा विवृतास्यता ( मुख का पूर्णतया खुला होना ) होती है। जिस अवस्था में हनुमुण्ड ( Condyloid part ) विच्युत होकर खात के पश्चात् भाग में चला जाता है तब मुख खुल नहीं सकता और पूर्णतया बन्द रहता है। इसे संवृतास्यता कहते हैं। किन्तु जिस अवस्था में यह विच्युति आगे की ओर ( Anterior dislocation ) होती है तो मुख पूर्णतया खुला रहता है और प्रयत्नपूर्वक भी उसे बन्द नहीं कर पाता, इसे विवृतास्यता कहते हैं। उक्त दोनों अवस्थाओं में रोगी की बोलने तथा चबाने की शक्ति समाप्तप्राय हो जाती है। यह सन्धि-विच्युति साधारणतया एक ही ओर की होती है, किन्तु कभी कभी दोनों ओर की सन्धियों का भी विश्लेष हो सकता है अत एव वाग्भट ने हनु के लिए द्विवचन का प्रयोग किया है—**स्रंस-यित्वाऽनिलो हनू'**। माधव ने 'हनुम्' यह एकवचन का ही प्रयोग किया है।

**मन्यास्तम्भं लक्षयति—**

## दिवास्वप्नासमस्थानविवृतोर्ध्वनिरीक्षणैः ।
## मन्यास्तम्भ प्रकुरुते स एव श्लेष्मणाऽऽवृतः ॥५१॥ (सु. नि. १)

दिन में अधिक सोनें से, निम्नोन्नत ( विषम ) स्थान में सोने एवं ऊपर की ओर अधिक देखने से श्लेष्मा से आवृत वायु मन्यास्तम्भ रोग को उत्पन्न करता है॥ ५१॥

**मन्यास्तम्भमाह—दिवास्वप्नेत्यादि। स एवेति वातः ॥ ५१ ॥**

**विमर्श—'मन्या ग्रीवापश्चाद्भागः'** ग्रीवा के पिछले भाग को मन्या कहते हैं। यह रोग ग्रीवा की पेशियों का उद्वेष्टन ही है जो कि स्वतन्त्र रोग होने के साथ-साथ मस्तिष्कावरण शोथ जैसे रोगों में लक्षण रूप में भी पाया जाता है। इसमें वायु और कफ की विशेषता रहती है। मन्यास्तम्भ के लिये आधुनिक पारिभाषिक शब्द Torticollis or Wry neck है। इसे ग्रीवा की अनाम्यता या कठोरता भी कह सकते हैं। शीतवायु का स्पर्श, अभिघात या किसी एक ही ओर को अधिक देखना तथा योषापस्मार ( Hysteria ) इस रोग के कारण हैं। रात्रि को सोते समय गर्दन के ऊँचे-नीचे स्थान पर पड़े रहने से भी यह अवस्था उत्पन्न हो जाती है। कदाचित् मस्तिष्कशोथीय-निद्रालसी ( Encephalitis lethargica ) के परिणामस्वरूप मन्यास्तम्भ ( Torticollis ) की स्थिति पायी जाती है। उक्त कारणों से उरःकर्णमूलिका ( Sternomastoid ), शिरोग्रीवाविधवर्तनी (splenius), पृष्ठच्छदा (Trapezius) तथा ग्रीवा की अन्य गम्भीर ( Deep ) पेशियों में कड़ापन आजाता हैं। इससे स्पष्ट हो जाता है कि मन्या से ग्रीवा के पश्चात् एवं पार्श्व की पेशियों और उनको प्रदाय करनेवाली वातवहा नाड़ियों का ही ग्रहण करना चाहिये। उक्त विकृति कभी एक ओर की और कभी दोनों ओर की पेशियों में भी होती है। एक ओर की मन्या ( ग्रीवा-पेशियों ) में विकृति होने पर सिर विपरीत दिशा की ओर घूम जाता है, मुख

ऊपर को हो जाता है, कन्धे भी अपेक्षाकृत ऊपर को उठे रहते है। उभयपार्श्वीय ( Bilateral ) विकृति में सिर पीछे की ओर को खिच जाता है, ग्रीवा की पार्श्वीय गति पूर्णतया अवरुद्ध हो जाती है और पीडा रहती है।

**जिह्वास्तम्भमाह—**

**वाग्वाहिनीसिरासंस्थो जिह्वां स्तम्भयतेऽनिलः।**
**जिह्वास्तम्भः स तेनान्नपानवाक्येष्वनीशता ॥ ५२ ॥** (वा. नि. १५)

वाणी का वहन करने वाली नाडी में स्थित प्रकुपित वायु जब जिह्वा को स्तम्भित कर देता है तब इसे जिह्वास्तम्भ कहते हैं। इससे अन्न पान के ग्रहण तथा बोलने में असमर्थता हो जाती है ॥५२॥

**जिह्वास्तम्भमाह—वागित्यादि। वाग्वाहिनीसिरासंस्थ इति। वाग्वाहिनी या सिरा तत्र संस्थ इति योज्यं, समस्तपक्षे 'पुंवत् कर्मधारयजातीयदेशीयेषु—'इत्यनेन पुंवद्भावप्राप्तेः। अन्नपानवाक्येष्वनीशतेति। अन्न-पानाभ्यवहारवचनेष्वसामर्थ्यम् ॥ ५२ ॥**

**विमर्श—**इसमें वायु के साथ कफ का अनुबन्ध रहता है। इसे जिह्वाघात ( Glossal palsy or tongue paralysis ) भी कहते हैं। इसका मुख्य उत्पादक कारण बारहवीं अधोजिह्विका नाडी ( Hypoglassal nerve ) की विकृति है। सुषुम्नाशीर्ष के अधोभाग में स्थित बारहवीं नाडी की न्यष्ठीला से इस नाडी का प्रादुर्भाव होता है। इसमें शल्कीयतल ( Cortical level ) से भी तन्तु आते हैं। सुषुम्ना शीर्ष से निकल कर यह नाड़ी पश्चात् कपालास्थि के पुरःस्थ रन्ध्रमार्ग ( Anterior condyloid foramen ) के द्वारा कपाल से निकल कर जिह्वा की सम्पूर्ण बाह्य और आभ्यन्तर पेशियों में चेष्टा उत्पन्न करती है। इसका घात होने से जिह्वा का भी घात हो जाता है। इसी को जिह्वास्तम्भ कहते हैं विक्षत स्थल की विशेषता के अनुसार लक्षणों में भी विशेषता पायी जाती है—

**१. ऊर्ध्वन्यष्ठीलकीयविक्षत** (Supra nuclear lesion)—यह शल्क ( Cortex ) या अन्तः-कूर्चवल्लिका (Internal eapsule) में होता है। इसके साथ प्रायः अर्धांगघात ( Hemiplegia )-भी रहता है। घातयुक्त ( Paralysed ) पार्श्व कड़ा रहता है। जिह्वा का भी एक ही पार्श्व घातयुक्त होता है और रोगी की बोलने आदि की क्रिया हीन हो जाती है।

**२. न्यष्ठीलकीयविक्षत** ( Nuclear lesiou )—स्थानीय रक्तवाहिनी की विकृति ( यथा घनास्रता = Thrombosis ) अथवा अर्बुद के कारण यह विकृति उत्पन्न हो सकती है। इसमें प्रायः दोनों ओर की नाड़ियां विकृत होती हैं जिससे सम्पूर्ण जिह्वा का घात हो जाता है। जिह्वा गतिहीन एवं स्तम्भित हो जाती है। रोगी चर्वण और निगिरण ( निगलना ) की क्रिया नहीं कर पाता। इसके कुछ तन्तु सातवीं नाडी के द्वारा ओष्ठों में जाते हैं अतः मूल में विकृति होने से ही वाणी का व्याघात होता है। इन दोनों के घातयुक्त ( Paralysal ) हो जाने से बोलने की क्रिया भी विलुप्त हो जाती है।

**३. अधोन्यष्ठीलकीय विक्षत** (Infranuclear lesion)—मस्तिष्कावरणशोथ (Meningitis), मध्यम कर्णशोथ, गर्दन की चोट व लसग्रंथियों की वृद्धि से यह विकार होता है। घात प्रायः जिह्वा के एक ही पार्श्व में होता है। उक्त अवस्था में बोलने तथा निगलने की शक्ति पूर्णतया नष्ट नहीं होती। प्रकृत में वाग्वाहिनी सिरा से अधोजिह्विका(Hypoglossae)नाडी का ग्रहण किया जाता है।

**सिराग्रहं निरूपयति—**

**रक्तमाश्रित्य पवनः कुर्यान्मूर्धधराः सिराः।** ( वा. नि. १५ )
**रूक्षाः सवेदनाः कृष्णाः सोऽसाध्यः स्यात्सिराग्रहः ॥ ५३ ॥**

प्रकुपित वायु रक्त में स्थित होकर ग्रीवा की सिराओं को रूक्ष, वेदनायुक्त तथा कृष्णवर्ण की कर देता है। इसे सिराग्रह कहते हैं और यह असाध्य होता है ॥ ५३ ॥

**सिराग्रहमाह—रक्तमित्यादि। मूर्धधरा इति ग्रीवागताः, तासां रूक्षत्वं वेदनावत्त्वं कृष्णत्वं च कुर्यात्। सोऽसाध्य इति स्वरूपेणैव, काकणकुष्ठवत्। शिरोग्रह इति पाठान्तरे शिरोधारकसिरादुष्ट्या शिरोवेदनाकारित्वात् 'शिरोग्रह' इति व्यपदेशः, लक्षणं तु तदेव ॥५३॥**

**विमर्श**—कोई लोग 'सिरा' के स्थान पर 'शिर' पाठ करके इसे शिरोग्रह मानते हैं और तीव्र वेदना इसका लक्षण बताते हैं। यह रोग सन्दिग्ध है, इसकी सम्प्राप्ति के समान आधुनिक विद्वान् भी एक रोग मानते हैं, उसे अधिभ्रुव मसूरी ( Herpes supra-orbitalis ) कहते हैं। किन्तु यह असाध्य नहीं होता। इसमें सन्देह नहीं कि इसमें रक्तदोष के कारण त्रिशाखा ( Trigeminal ) नाडी की अधिभ्रुव शाखा-प्रतान के मार्ग में ललाट की त्वचा में अत्यन्त पीडा और दाहयुक्त पिटिकाएँ होती हैं जो रक्त और वातशामक उपचारों द्वारा कष्ट से शान्त होती हैं।

**गृध्रसीलक्षणं व्याचष्टे—**

**स्फिक्पूर्वा कटिपृष्ठोरुजानुजङ्घापदं क्रमात्।**
**गृध्रसी स्तम्भरुक्तोदैर्गृह्णाति स्पन्दते मुहुः ॥ ५४ ॥**
**वाताद्वातकफात्तन्द्रागौरवारोचकान्विता ।**

**( च. चि. २८ )**

एक विशिष्ट प्रकार की पीडा जो स्फिक् प्रदेश से प्रारम्भ होकर क्रमशः कटि के पिछले भाग, ऊरु, जानु, पिण्डली तथा पैर तक जाती है उसे गृध्रसी कहते हैं। इसके कारण टांग में जकडाहट, पीडा, सुई के समान चुभान एवं फड़कन होती है। इसे शुद्ध वातिक गृध्रसी कहते हैं। किन्तु वातकफजन्य गृध्रसी में इन लक्षणों के अतिरिक्त तन्द्रा, भारीपन तथा अरोचक के लक्षण भी रहते हैं ॥ ५४ ॥

**[ वातजायां भवेत्तोदो देहस्यापि प्रवक्रता।**
**जानुकट्यूरुसंधीनां स्फुरणं स्तब्धता भृशम् ॥ ५५ ॥**
**वातश्लेष्मोद्भवायां तु निमित्तं वह्निमार्दवम्।**
**तन्द्रा मुखप्रसेकश्च भक्तद्वेषस्तथैव च ॥ ५६ ॥**

[ वातिक गृध्रसी में सूई के समान चुभान होती है, शरीर टेढ़ा हो जाता है। घुटने, कटि तथा ऊरु की सन्धियों में फड़कन व जकड़ाहट रहती है। वातश्लेष्मज गृध्रसी का कारण अग्निमान्ध है तथा उसमें तन्द्रा, मुख से लालास्राव एवं भक्तद्वेष हो जाता है ॥ ५५–५६ ॥

**गृध्रसीमाह—स्फिक्पूर्वेत्यादि। स्फिक्पूर्वा प्रथमतो ग्राह्या स्तम्भरुक्तोदैर्यस्याः सा स्फिक्पूर्वा; ईशानस्तु पूर्वा प्रथमा गृध्रसी वातादिति योजयति, एषा च व्याख्या स्फिकशब्दस्य नपुंसकत्वेन 'पूर्वा स्फिक्कटीपृष्ठ' इत्यादिपाठेन वोपपद्यते नान्यथा। 'स्फिक्पूर्वम्'इति पाठान्तरं जानुजङ्घापदमित्यनेन योज्यम्। क्रमादिति न युगपत्। वातादिति च्छेदः। वातकफारब्धा गृध्रसी, सोक्तवातलक्षणयुक्ताऽपि तन्द्रागौरवादियुक्ता भवतीति गृध्रसीद्वयमुक्तम् ॥**

**विमर्श**—स्फिक् प्रदेश से प्रारम्भ होकर सक्थि के पृष्ठ भाग के सहारे क्रमशः पैर तक जाने वाली जकड़ाहट एवं तोदयुक्त तीव्र पीडा को ही गृध्रसी कहते हैं। उक्त पीडा गृध्रसी ( Sciatic ) नाडी के क्षेत्र में ही होती है। अतः आजकल इसे गृध्रसी नाडीशोथ ( Sciatic neuritis ) या

केवल गृध्रसी ( Sciatica ) भी कहते हैं। इसमें चरकोक्त गृध्रसी के सभी लक्षण मिलते हैं जैसा कि इसकी परिभाषा करते हुए प्राइस कहते है—

'The term sciatica is applied in a somewhat imprecise manner of canditions in which pain is experienced along the course and in the distribution of the Sciatic nerve. That is tosay in the buttock, back of the thigh, outer side and back of the leg and the outer border of the foot' ( Medicine by price. )

गृध्रसीरोग प्रायः एक ओर ही होता है किन्तु कभी कभी उभय पार्श्व में भी हो सकता है। शीतल वायु का स्पर्श, सक्थि का मुड जाना, श्रोणिगत अर्बुद का दबाव एवं कसेरुकान्तरीय बिम्ब या चक्रिका ( Intervertibral disc ) के फट जाने से उक्त रोग की उत्पत्ति होती है। पीठ के बाह्य आघात एवं अधिक भार उठाने से कसेरुकान्तरीय चक्रिका फट जाती है। यद्यपि चक्रिका फटना सम्पूर्ण पृष्ठवंश में हो सकता है, तथापि इसका मुख्य स्थान कटि प्रदेश ही है। अधिकतर कटि-प्रदेश की पंचम कसेरुका एवं त्रिक प्रदेश की प्रथम कसेरुका के मध्य की चक्रिका ( Disc ) ही फटती है। कभी पाचवीं और चौथी कटिप्रदेशीय कसेरुका और कदाचित् तृतीय और चतुर्थ कटिप्रदेशीय कसेरुका के मध्य की चक्रिका फट जाती है। इनके फटने से सौषुम्न ( Spiral ) नाडियों पर दबाव पडता है। पंचम कटिप्रदेशीय और प्रथम त्रिकप्रदेशीय चक्रिका ( Disc ) के फटने से त्रिकप्रदेश की प्रथम सौषुम्न नाडी पर दबाव पड़ता है। इसी प्रकार पञ्चम और चतुर्थ के बीच की चक्रिका के फटने का प्रभाव पंचम कटिप्रदेशीय नाडी पर होता है। तात्पर्य यह कि विक्षत के नीचे वाली नाडी पर प्रभाव पडता है। पंचम कटिप्रदेशीय तथा प्रथम और द्वितीय त्रिकप्रदेशीय नाडी-मूलों के मिलने से गृध्रसी ( Sciatic nerve ) का निर्माण होता है। इन नाडीमूलो पर दबाव पड़ने का ही परिणाम गृध्रसी रोग ( Sciatica )।

चूंकि यह नाडी ऊरु के पिछले भाग का ही प्रदाय ( Sapply ) करती अतः विकृति का परिणाम भी वहीं दृष्टिगोचर होता है। सक्थि के पृष्ठ भाग में तोदयुक्त ( Lancinating ) पीडा का होना इसका मुख्य लक्षण है। यह पीड़ा खाँसने, छीकने तथा रात्रि को सोते समय बढ जाती है। रोगी टाग को श्रोणिसन्धि पर पूर्णतया मोड़ने में पीड़ा का अनुभव करता है। चलते समय रोगी लंगडा कर चलता है और दूसरे पार्श्व की ओर कुछ झुका रहता है। माधव ने इसे ही शरीर की प्रवक्रता कहा है। नाड़ी के क्षेत्र ( Course ) मे स्पर्शासहता ( Tenderness ) भी रहती है। जानुसन्धि के पृष्ठ भाग तथा जंघापृष्ठ की पेशियों ( Calf muscles ) में स्पर्शासहता की अधिक प्रतीति होती है।

सुश्रुत पार्ष्णि ( एड़ी ) के समीप की कण्डरा या महास्नायु ( Great sciatic nerve ? ) के वातप्रकोप को ही गृध्रसी मानते हैं—

'पार्ष्णिं प्रत्यङ्गुलीनान्तु कण्डरा याऽनिलार्दिता।
सक्थ्नः क्षेपं निगृह्णीयाद् गृध्रसीति हि सा स्मृता॥' ( सु. नि. १ )

**विश्वाचीरोगमाह—**

**तलं प्रत्यङ्गुलीनां याः कण्डरा बाहुपृष्ठतः॥ ५७॥**
**बाह्वोः कर्मक्षयकरी विश्वाची चेति सोच्यते।** ( सु. नि. १ )

बाहु के पृष्ठ भाग से आरम्भ होकर अङ्गुलियों के पृष्ठ भाग पर्यन्त तथा प्रकोष्ठ और हाथ के सामने वाले भाग की कण्डरा ( नाडी ) को दूषित करके बाहु के कर्म ( Motor function ) का

**विश्वाचीमाह—तलमित्यादि । तलं हस्तस्योपरिभागः, तलशब्दोऽत्रोपरिवचनः, यथा-** भूतलमिति गयदासः । **तेनायमर्थः—बाह्वोः पृष्ठं बाहुपृष्ठं, तत आरभ्य हस्ततलं लक्षीकृत्याङ्गुलीनां याः कण्डरास्ताः संदूष्य बाह्वोः कर्मक्षयकर्त्री या सा विश्वाची; बाह्वोः कर्म ग्रहणाकुञ्चनादि, द्वित्वं चात्र संभवपरं, तेनैकबाहावपि भवति वातरक्तवत् । विश्वाची चेति चकारेण गृध्रसीविश्वाच्योः खल्लीसंज्ञां दर्शयति, तयोरपि करमूलावमोटनकारित्वात्; यदुक्तं** हारीते— **'विश्वाची गृध्रसी चोक्ता खल्ली तीव्ररुजान्विता' इति** गयदासः । चक्रस्त्वाह चरके—**'खल्ली तु पादजङ्घोरुकरमूलावमोटनी'** ( च. चि. अ. २८ ) **इत्यनेन विश्वाच्याः पृथगेव खल्ली पठिता, सुश्रुतेन तु खल्ली न पठितैव; नहि तेन तन्त्रान्तरोक्तसर्वविकाराः पठ्यन्ते, चरकोक्तपरस्परवातावरणलक्षणमेव न पठितं,** हारीतेन तु **तीव्ररुजायोगाद्गृध्रसीविश्वाच्योः खल्लीत्वं पठितं, भवति हि धर्मान्तरयोगात् कस्यचिद्विकारस्य रोगान्तरत्वं यथा—अष्ठीलैव प्रत्यष्ठीला, अश्मर्येव शर्करा, पाण्डुरोग एव कामलेत्यादि ॥ ५७ ॥**

**विमर्श—'तलशब्दोऽयमुपरि वर्तते तेन करस्याभ्यन्तरकण्डरा गृहीताः, बाहुपृष्ठतः, इत्यनेन बाह्यकण्डरा गृहीताः'** श्री डल्हणाचार्य के उक्त वाक्य से यह स्पष्ट है कि बाहु तथा हाथ के पृष्ठभागीय ( Posterior ) तथा प्रकोष्ठ और हाथ की पुरोभागीय ( Anterior ) कण्डराओं का ग्रहण करना चाहिये । प्रकृत में कण्डरा का अर्थ वातनाडी है । इस प्रकार उक्त श्लोक का अर्थ निम्न रीति से करना चाहिये—'बाहु' के पृष्ठ भाग ( Posterior portion ) से प्रारम्भ होकर हाथ और अंगुलियों के पृष्ठ भाग एवं प्रकोष्ठ, हाथ और अंगुलियों के पुरोभाग ( Anterior portion ) की पेशियों में सकोच-प्रसार आदि चेष्टाओं की शक्ति प्रदान करने वाली वातनाडियों में विकृति होने से विश्वाची रोग की उत्पत्ति होती है ।

वर्णन-सौकर्य की दृष्टि से बाहु एवं हाथ को पुरोभाग ( Anterior portion ) तथा पश्चात् भाग ( Posterior portion ) इन दो भागों में विभक्त किया जाता है । इन दो भागों में मुख्यतया दो प्रकार की पेशिया रहती है । सामने वाली पेशियों को आकुञ्चक पेशीसमूह ( Flexor group of muscles ) एवं पश्चाद्भागस्थित पेशियों को प्रसारक पेशीसमूह ( Extensor group of muscles ) कहते हैं । इसके अतिरिक्त अन्य क्रियाओं ( करोत्तानन, करविवर्त्तन, अन्तर्नयन एवं बहिर्नयन ( Supination, Pronation, Adduction & Abduction ) का सम्पादन करने वाली पेशियां भी यथास्थान स्थित रहती हैं । उक्त पेशियों का चेष्टाप्रदाय ( Motor supply ) बहिःप्रकोष्ठिका ( Radial ) तथा अन्तःप्रकोष्ठिका ( Ulnar ) इन दो नाड़ियों के द्वारा होता है । इनमें किसी प्रकार की विकृति होने से उक्त पेशियों की चेष्टा नष्ट हो जाती है और इसको ही विश्वाची कहते हैं । बाहु के पृष्ठभाग स्थित अथवा प्रसारक पेशीसमूह ( Extensor group of muscle ) की चेष्टा बहिःप्रकोष्ठिका नाडी ( Radial nerve ) के अधीन है । इसमें किसी प्रकार का शोथ अथवा घात ( Radial neuritis or paralysis ) होने से बाहु या हाथ के प्रसारण की शक्ति नष्ट हो जाती है और ऊर्ध्वशाखा ( Upper limb ) स्वयमेव आकुञ्चित हो जाती है । यह नाड़ी बाहु ( भुजा = Upper arm ) में त्रिशिरस्का पेशी को भी चेष्टा प्रदान करती हैं । कक्षा ( Axilla ) में किसी प्रकार का विक्षत होने से त्रिशिरस्का पेशी का घात हो जाने से कफोणि-सन्धि ( Elbow Joint ) की प्रसारक शक्ति लुप्त हो जाती है और वह आकुञ्चित स्थिति में रहती हैं । यदि विक्षत कुछ निम्न भाग में रहता है तो त्रिशिरस्का पेशी पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता किन्तु अन्य प्रसारक पेशियों का घात हो जाता है । परिणामस्वरूप मणिबन्ध-सन्धि ( Wrist Joint ) तथा अङ्गुलियों की सन्धियों में प्रसारण की शक्ति नहीं रहती और वे आकुञ्चित अवस्था में रहती हैं । इस प्रकार की स्थिति सीसविषमयता ( Lead poisoning ) की भी निदर्शक होती है । आकुञ्चक पेशीसमूह का प्रदाय ( supply ) अन्तः प्रकोष्ठिका नाडी ( Ulnar nerve )

के द्वारा सम्पन्न होता है। इस नाडी मे किसी प्रकार का शोथ या घात होने से हाथ की आकुञ्चन-शक्ति समाप्त हो जाती है और वह प्रसारण की स्थिति में ही रहता है।

इस प्रकार विश्वाची कारण और लक्षणों की दृष्टि से तीन प्रकार की हो सकती है—

१. प्रसारकपेशी-कर्मक्षयकरी या बहिःप्रकोष्ठिका नाडीविकृतिजन्य विश्वाची ( Radial neuritis or radial paralysis )

२. आकुञ्चकपेशी-कर्मक्षयकरी या अन्तःप्रकोष्ठिका नाडीविकृतिजन्य विश्वाची ( Ulnar neuritis or ulnar paralysis )

३. उभयपेशी कर्मक्षयकरी या उभयनाडीविकृतिजन्य विश्वाची ( Radio-ulnar neuritis or Radioulnar paralysis )

सुश्रुत ने 'बाह्वोः' यहाँ द्विवचन का पाठ किया है जो सम्भावनापरक है। साधारणतया गृध्रसी के समान यह भी एक ही बाहु में होती है किन्तु कदाचित् दोनों बाहु में भी हो सकती है।

**'विश्वाची चेति'** यहाँ चकार पाठ से प्रतीत होता है कि गृध्रसी और विश्वाची को 'खल्ली' भी कहते हैं; क्योंकि इन दोनों में भी खल्ली के समान हाथ या पैर में ऐंठन होती है। हारीत ने कहा भी है—**'विश्वाची गृध्रसी चोक्ता खल्ली तीव्ररुजान्विता'**। यह गयदासजी का मत हैं। किन्तु चक्रपाणि ने **'खल्ली तु पादजंघोरुकरमूलावमोटनी'** इसके द्वारा खल्ली का गृध्रसी से पृथक् पाठ किया है। किसी लक्षणविशेष के सम्बन्ध से एक रोग की दूसरीसंज्ञा भी हो सकती है अतः तीव्र पीडा और ऐंठनयुक्त गृध्रसी या विश्वाची को खल्ली भी कह सकते हैं। अतः हारीत ने इन दोनों को खल्ली ही माना है।

**क्रोष्टुकशीर्षं व्याचष्टे—**

## वातशोणितजः शोथो जानुमध्ये महारुजः ॥ ५८ ॥
## ज्ञेयः क्रोष्टुकशीर्षस्तु स्थूलः क्रोष्टुकशीर्षवत् । ( सु. नि. १ )

घुटने में वात और रक्त की विकृति से होने वाले जानुगत तीव्र पीडायुक्त शोथ जिससे जानुसंधि गीदड़ के सिर के समान स्थूल हो जाती है उसे क्रोष्टुकशीर्ष कहते हैं ॥ ५८ ॥

**क्रोष्टुकशीर्षमाह —वातेत्यादि। वातशोणितज इति वातरक्ताख्यविकारजः, चिकित्सा-भेदार्थं पृथक् पठित इति** गयदासः। **वातशोणिताभ्यां जात इति** जेज्जटः। **दृश्यते ह्ययं वात-रक्तव्यतिरेकेणापि, जानुदेशनियतत्वेन विशिष्टलक्षणत्वेन चेतरवातरक्तशोथाद्भेद इति। क्रोष्टुकशीर्षवत् शृगालमस्तकवत् स्थूलः ॥ ५८ ॥**

**विमर्श**—यद्यपि यह शुद्ध वात व्याधि नहीं है तथापि पीडाधिक्य के कारण सुश्रुत ने इसका भी वातव्याधि में वर्णन कर दिया है। सम्प्राप्ति की दृष्टि से इसे वातरक्त से भिन्न नहीं कहा जा सकता, फिर भी चिकित्सा भेद करने के लिये इसका पाठ पृथक् किया गया। इसके अतिरिक्त यह केवल जानुसन्धि में ही होता है, किन्तु वातरक्त अन्य सन्धियों में भी पाया जाता है इसलिये भी इसका पाठ पृथक् किया गया। आधुनिक दृष्टि से शोथयुक्त जानु ( Inflamed knee ) या ( Sinoarthritis of the knee joint ) में उक्त अवस्था मिलती है। प्रायः पूयमेह के बाद इसके होने से इसे पूयमेहज सन्धिशोथ ( Gonorrhoeal arthitis ) भी कह सकते हैं।

**खञ्जपङ्गुत्वे निरूपयति—**

## वायुः कट्याश्रितः सक्थ्नः कण्डरामाक्षिपेद्यदा ॥ ५९ ॥
## खञ्जस्तदा भवेज्जन्तुः पङ्गुः सक्थ्नोर्द्वयोर्वधात् । ( सु. नि. १ )

यदि वायु कटिप्रदेश में आश्रित होकर एक टांग की कण्डरा में आक्षेप ( कर्महीनता या विचेष्टता ) उत्पन्न कर देता है तो व्यक्ति खञ्ज या लंगड़ा हो जाता है किन्तु जिस अवस्था में यह दोनों ओर की टांगों में अकर्मण्यता उत्पन्न करता है तो उसे पङ्गु कहते हैं ॥ ५९ ॥

**खञ्जमाह—वायुरित्यादि। सक्थ्न ऊर्ध्वजङ्घायाः, कण्डरां महास्नायुम्, आक्षिपेत् ईषत् क्षिपेत्, किंचिद्गतिमत्त्वादिति गयदासः। सक्थ्नोरिति द्विवचनेनैव द्वित्वे लब्धे द्वयोरिति पदेन नियमयति—सक्थिद्वयस्यैव वधात् पङ्गुः, एकसक्थिवधात् खञ्ज इति; वधश्चात्र गमनादिक्रियानाशः ॥ ५९ ॥**

**विमर्श**—स्थानीय अभिघात आदि के अभाव में केवल वात विकार-जनित लगड़ापन ( Limping ), एकांगघात ( Monoplegia ) का ही एक रूप है। यह मस्तिष्कबाह्यक ( Cerebral cortex ) की विकृति अथवा रुग्ण सक्थि का प्रदाय ( Supply ) करने वाली वातनाड़ियों के घात का ही परिणाम है। कभी-कभी मस्तिष्क सुषुम्नाज्वर ( Cerebro–Spinal fever ) के उपद्रव-स्वरूप भी एकांगघात की अवस्था उत्पन्न हो सकती है। जिस अवस्था में सम्पूर्ण अधराग का प्रदाय करने वाले नाडी-तन्तु रक्तस्राव अथवा घनास्रता ( Thrombosis ) आदि कारणों से मस्तिष्क प्रदेश में ही नष्ट हो जायें, अथवा किसी विकृति से इनका कटिप्रदेश में घात हो जाय तो दोनों सक्थियों की क्रिया शक्ति पूर्णतया नष्ट हो जाती है। इसे पङ्गुता या अधरांगघात ( Paraplegia ) कहते हैं। ( पृ. ४२९ भी देखें )

**कलायखञ्जमाह—**

## प्रक्रामन् वेपते यस्तु खञ्जन्निव च गच्छति ॥ ६० ॥
## कलायखञ्जं तं विद्यान्मुक्तसन्धिप्रबन्धनम् । ( सु. नि. १ )

जो मनुष्य चलते हुए कापता तथा लंगड़ाता है, जिसके सन्धि-बन्धन शिथिल हो गये हैं उसे कलायखञ्ज नामक रोग से पीडित समझना चाहिये ॥ ६० ॥

**खञ्जविशेषमाह—प्रक्रामन्नित्यादि। प्रक्रामन्निति गमनमारभमाणो वेपते। प्रशब्दोऽयमादिकर्मणि। खञ्जन्निव गच्छति विकलयन्निव गच्छति, गमनारम्भे वेपते तेन खञ्जादस्य भेदः। मुक्तसन्धिप्रबन्धनमिति शिथिलीकृतसन्धिबन्धनम्। कलायखञ्ज इति शास्त्रे रूढा संज्ञा; अयमेवान्यत्र खञ्जवात इत्युक्तः ॥ ६० ॥**

**विमर्श—'कलायसेवनात् खञ्जः कलायखञ्जः'** काली मटर या खिसारी के खाने से जो लंगडापन होता है उसे कलायखञ्ज कहते हैं। कलाय या खिसारी वात के रूक्ष आदि सम्पूर्ण गुणों से युक्त होती है अत एव शास्त्र में इसे सर्वाधिक वातप्रकोपक माना है। अधिक दिन तक इसका सेवन करने से वातनाड़ियों में दौर्बल्य आने पर रोगी की दोनों सक्थियाँ क्रियाहीन हो जाती हैं, एवं वह प्रयत्नपूर्वक चलने पर काँपता हुआ चलता है।

आजकल भी इस रोग का कारण कलाय-भक्षण ही मानते हैं और इसे लेथीरिज्म ( Lathyrism ) कहते हैं। प्राइस इसकी परिभाषा करते हुए कहते हैं—'A disease of limited geographical distribution, characterised by spastic spinal paralysis, and caused by poisoning with peas of a vetch of the genus Lathyrus'

यह रोग उत्तरी विहार, दक्षिणी उत्तर प्रदेश, इटली, फ्रांस तथा कहीं कहीं अफ्रीका में भी पाया जाता है। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में अधिक होता है। यह अन्न-संकट के समय खिसारी पर निर्भर रहने वाले निम्नवर्ग के व्यक्तियों में जानपदिक रूप में भी पाया जाता है। इसके अतिरिक्त जीवतिक्ति 'ए०' की कमी भी इस रोग का कारण है।

इसके लक्षणों का प्रारम्भ कमर के दर्द से होता है। इसके बाद टांगों में जलन एवं दुर्बलता का अनुभव होता है। कभी-कभी दिन भर काम करने के पश्चात् इसका आक्रमण होता है। रात्रि को स्वस्थावस्था में सोया हुआ व्यक्ति प्रातःकाल अनुभव करता है कि उसकी टांगे जकड गई हैं और दुर्बल हो गई है। चलते हुए टांगे कांपने लगती है, कदम उठाने मे भार प्रतीत होता है। ये लक्षण अतिशीघ्र बढते जाते हैं और लगभग दस दिन में रोगी चलने मे पूर्णतया अशक्त हो जाता है। लाठी के सहारे किसी प्रकार चल पाता है। दोनों सक्थियों पर इसका सामान्य प्रभाव पड़ता है।

वातकण्टकलक्षणमाह—

**रुक् पादे विषमन्यस्ते श्रमाद्वा जायते यदा ॥ ६१ ॥**
**वातेन गुल्फमाश्रित्य तमाहुर्वातकण्टकम् ।** ( वा. नि. १५ )

निम्नोन्नत भूमि पर अचानक पैर पड़ने ( एवं मोच आ जाने से ) अथवा अत्यधिक परिश्रम से प्रकुपित वात जब गुल्फसन्धि (Ankle joint) में पीडा उत्पन्न करता है तो उसे वातकण्टक कहते है।

**वातकण्टकमाह—रुगित्यादि। यदा विषमपादन्यासकुपितः श्रमकुपितो वा वायुर्गुल्फे वेदनां जनयति, तं वातकण्टकमित्याहुः, अयमेवान्यत्र 'खुड्डकवात' इत्युक्तः ॥ ६१ ॥**

**विमर्श**—साधारण बोलचाल में इसे मोच कहते हैं। इसके कारण गुल्फसन्धि सूज जाती है और रोगी चलने में अत्यन्त कष्ट का अनुभव करता है। यह अभ्यग एवं सेक से ठीक हो जाता है। किन्तु समीपवर्ती छोटी अस्थिसधियों में भी शोथ होने पर चिरकालीन कष्ट होता है। कभी कभी गुल्फसन्धि में फिरंगजनित एवं पूयमेहजनित स्थायी विकृति भी हो जाती है।

सुश्रुत भी इसका लक्षण वाग्भट के समान ही करते हैं—

**न्यस्ते तु विषमे पादे रुजः कुर्यात् समीरणः। वातकण्टक इत्येष विज्ञेयः खुडकाश्रितः ॥**

खुडक शब्द से छोटी अस्थियाँ और उनकी सन्धियाँ अभिप्रेत प्रतीत होती हैं।

पाददाहं वर्णयति—

**पादयोः कुरुते दाहं पित्तासृक्सहितोऽनिलः ॥ ६२ ॥**
**विशेषतश्चङ्क्रमतः पाददाहं तमादिशेत् ।** ( सु. नि. १ )

प्रकुपित वायु पित्त और रक्त से मिलकर पैरों में दाह उत्पन्न करता है; चलते समय इसका विशेष अनुभव होता है। इसे पाददाह कहते हैं ॥ ६२ ॥

**पाददाहमाह—पादयोरित्यादि। विशेषतश्चङ्क्रमत इत्यनेन स्थितस्य मन्दो दाह इति दर्शयति। वैवर्ण्यादेरभावाद्वातरक्तादस्य भेदः ॥ ६२ ॥**

पादहर्षं वर्णयति—

**हृष्येते चरणौ यस्य भवेतां चापि सुप्तकौ ॥ ६३ ॥**
**पादहर्षः स विज्ञेयः कफवातप्रकोपतः ।** ( सु. नि. १ )

प्रकुपित वायु कफ के साथ मिलकर पैरों में हर्ष ( झनझनाटहट ) और कभी-कभी उनमें सुप्तता उत्पन्न कर देता है, इस अवस्था को पादहर्ष कहते हैं ॥ ६३ ॥

**पादहर्षमाह—हृष्येते इत्यादि। हृष्येते हर्षयुक्तौ भवतः, हर्षश्च रोमाञ्चप्रायोऽन्तः-क्षीतो झिणिझिणिवद्वेदनाविशेष इत्याहुः, झिणिझिणि तु न चिरानुबन्धिनी केवलवातजेति भेदः ॥ ६३ ॥**

**विमर्श**—पाददाह या पादहर्ष इन दोनों रोगों में वायु की प्रधानता रहती है। वात के साथ पित्त का सम्बन्ध होने पर दाह और कफ का सम्बन्ध होने पर झनझनाहट तथा सुप्तता होती है।

ये दोनों परिसरीय नाडियों ( Peripheral nerves ) की विकृति के कारण त्वचागत उत्तान संवेदनाओं ( Superficial sensation की विकृत अनुभूति के ही परिणाम हैं। ये विकृतियां तीन प्रकार की होती हैं—

**१. परमस्पर्शज्ञता** ( Hypersthesia )—यह वातनाडी संस्थान को अंगीय ( Organic ) अथवा गुणकर्मीय ( Functional ) विकृति का विशिष्ट लक्षण है। इसके कारण सर्वशरीर अथवा शरीर के किसी एक भाग में स्पर्शज्ञान की अतितीव्रता हो जाती है। अंग में चींटी सी चलना ( Creeping of insects ). शीत, ताप अथवा दाह का अनुभव होना, सुई सी चुभना ये सब परमस्पर्शज्ञता के ही लक्षण हैं। पैर की त्वचा का प्रदाय करनेवाली वातनाडी मे पित्तसंसर्गी विकृति होने पर पददाह होता है।

**२. विषमस्पर्शता** ( Parasthesia )—इसमें किञ्चित् सुप्तता ( Numbness ) तथा भारीपन प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त रोगी को चलते हुए ऐसा प्रतीत होता है मानो वह रुई के ऊपर चल रहा है। इसको ही विषमस्पर्शता कहते हैं। कभी कभी किसी रोगी को पैरों में झनझनाहट ( Tingling ) का भी अनुभव होता है। इस अवस्था में रोगी के पैरों के रोंगटे खड़े हो जाते हैं। इन दोनों अवस्थाओं को पादहर्ष कहते हैं। यह कफयुक्त वातविकार है।

**३. संज्ञानाश** ( Anaesthesia ) इसमें रोगी को किसी प्रकार के स्पर्श का ज्ञान नहीं होता। इसका कारण भी वातनाडी की विकृति है किन्तु इसमें कफ की प्रबलता रहती है। ये सब परिसरीय वातनाडी शोथ ( Peripheral neuritis ) के ही लक्षण हैं। पैर में इन लक्षणों की विशेष रूप से प्रतीति होती है।

**अंसशोषलक्षणमाह—**

## अंसदेशस्थितो वायुः शोषयेदंसबन्धनम् ॥ ६४ ॥ ( सु. नि. १ )

असप्रदेश में स्थित वायु प्रकुपित होकर अंस ( कन्धे ) के बन्धनकर्ता श्लेष्मा को सुखाकर अंसशोष रोग को उत्पन्न करता है ॥ ६४ ॥

**अंसेत्यादि। अंसेत्यादिना श्लोकार्धेनांसशोषः केवलवातज उच्यते। अंसबन्धकारकः श्लेष्मा अंसबन्धनः; एतदनन्तरम् 'अंसशोषं जनयेत्' इति शेष इति** कार्तिकः ॥ ६४ ॥

**विमर्श**—सामान्यतया बाहु के शिरोभाग को अंस कहते हैं किन्तु अंसदेश से बाहुशिर और ग्रीवा के मध्यवर्ती भाग सम्पूर्ण ऊर्ध्वाक्षकीय प्रदेश ( Supra clavicular region ) का ग्रहण हो जाता है[१]। अंससन्धि की विकृति तथा राजयक्ष्मा में अंसशोष का लक्षण मिलता है। आधुनिकदृष्ट्या निश्चित रूप से इसे कोई विशिष्ट नाम नहीं दिया जा सकता।

**अवबाहुकलक्षणं व्याचष्टे—**

## सिराश्चाकुञ्च्य तत्रस्थो जनयेदवबाहुकम्। ( सु. नि. १ )

यदि अंसप्रदेशस्थित वायु प्रकुपित होकर अंसप्रदेश में स्थित सिराओं ( वातनाडियों ) में संकोच अथवा विकार उत्पन्न कर देता है तो अवबाहुक रोग की उत्पत्ति होती है।

**अवबाहुकमाह—सिराश्चेत्यादिना अवबाहुकम्। तत्रस्थोऽसदेशस्थः, सिरा आकुञ्च्याव-बाहुकं जनयेत्। अयं वातकफजः। अन्ये तु मिलित्वाऽवबाहुकलक्षणमाहुः तन्न, यतः सुश्रुतेनोक्तम्—'अंसशोषावबाहुकयोर्बाहुमध्ये सिराव्यधः ( सु. शा. अ. ८ ) इति। एतदनन्तरं सुश्रुतेन बाधिर्यं पठितं-'यदा शब्दवहं वायुः' ( सु. नि. अ. १ ) इत्यादिना,** माधवेन **तु प्रकरणानुरोधंमन्यमानेन कर्णरोग एव तत् पठितं, किन्तु सुश्रुतेन वातव्याधौ बाधिर्यं पठित्वाऽपि बाधिर्यकर्णशूलौ** शालाक्येऽपि **पठितौ, पुनरुक्तमिति चेत्; न, संप्राप्तिभेदभिन्नत्वात्,**

---

१. बाहुमूर्द्धग्रावामध्येंऽसपीठस्कन्धनिबन्धनावंसौ नाम ( मर्म ) ( सु. शा ६ )।

**वातव्याधौ शब्दवहमित्यनेन कर्णशष्कुल्यवच्छिन्ननभोदेश उक्तः, शालाक्ये च शब्दवहाः सिरा इत्युक्तम्। माधवेन नु कर्णरोगे शब्दाश्रवणत्वाविशेषादेतदेव तत्र पठितमित्यविरोधः॥**

**विमर्श**—यहाँ सिरा शब्द नाडी ( Nerve ) का वाचक है। बहुवचन प्रयोग से नाडीसमूह या बाहवीय नाडी जाल ( Brachial plexus ) का बोध होता है। बाहवीय नाडीजाल के घात ( Paralysis of the brachial plexus ) को ही अवबाहुक कहते हैं। गर्दन की चोट, अंससन्धि के विश्लेष अथवा अक्षकास्थि ( Clavicle ) के भग्न होने से बाहवीय नाडीजाल पर आघात पहुँच सकता है। इसके अतिरिक्त कभी कभी स्थानीय अर्बुद के दबाव से उक्त नाडीजाल घातित हो सकता है। साधारणतया सम्पूर्ण नाड़ीसमूह में विकृति होने से सम्पूर्ण बाहु में विकृति पायी जाती है। किन्तु फिर भी विक्षत के अनुसार वह विशिष्ट पेशियों में सीमित भी होती है। विश्वाची रोग में बाहु के सामने या पीछे वाले किसी एक भाग में ही अधिकतर विकृति होती है। किन्तु उभय भाग की विकृति ( Radioulnar neuritis or paralysis ) में लक्षण समान मिलते हैं। यह अवस्था बहुत कम मिलती है। अथवा विश्वाची में नाड़ी-विकार अंगुलितल या पृष्ठ से अर्थात् हाथों के परिसरीय भाग से प्रारम्भ होता है अर्थात् इसमें नाडीविकार ऊर्ध्वगामी ( Ascending ) होता है तथा अग्र बाहु मात्र में प्रायः सीमित रहता है। किन्तु अवबाहुक में विकार ऊपर की ओर अंसदेश में प्रारम्भ होकर अधोगामी होता है और उसका प्रभाव पूरे बाहु या हाथ पर होता है। अवबाहुक रोग वातकफजन्य तथा विश्वाची केवल वातजन्य होता है।

**मूकाद्यवस्थात्रयं प्राह—**

## आवृत्य वायुः सकफो धमनीः शब्दवाहिनीः॥ ६५॥
## नरान्करोत्यक्रियकान्मूकमिन्मिनगद्गदान्। ( सु. नि. )

कफयुक्त प्रकुपित वायु शब्दवाहिनी धमनी में अवरोध उत्पन्न करके मनुष्यों को बोलने की शक्ति से रहित बनाकर उन्हें मूक अथवा मिन्मिन अथवा गद्‌गदस्वरयुक्त बना देता है॥ ६५॥

**मूकादींस्त्रीनाह—आवृत्येत्यादि। अक्रियकान् अवचनक्रियकान्; नञयमभावे ईषदर्थे च। आद्यो मूकोऽवचनः, द्वितीयो मिन्मिनः सानुनासिकसर्ववचनः, तृतीयो गद्गदो लुप्तपदव्यञ्जनाभिधायी। एषां च समानकारणाभिधानेऽपि दुष्टेरुत्कर्षादिभिरदृष्टवशाद्वा भेद इत्युन्नेयम्॥ ६५॥**

**विमर्श**—शब्दवाहिनी धमनी से जिह्वा की चेष्टावहनाड़ी ( Hypoglossal nerve ) प्रत्यावृत्तस्वरयन्त्रीय नाडी ( Recurrent laryngial nerve ) तथा मस्तिष्कगत वाक्‌केन्द्र का ग्रहण करना चाहिये। मस्तिष्क के वाम शङ्खकीय खण्ड में वाणी का केन्द्र रहता है। उसी स्थल पर शब्दों को समझने सुनने तथा लिखने का भी केन्द्र है। इसमें विकृति होने पर मूकता आदि विकृतियाँ होती है। कदाचित् सुनने, बोलने, लिखने तथा समझने सभी में विकृति आ जाती है और कदाचित् किसी एक या दो में। साधारणतया इस अवस्था को वाक्लुप्तता ( Aphasia ) कहते हैं। जिस अवस्था में वाणीकेन्द्र ( Centre for speech ) पूर्णतया नष्ट हो जाता है तो बोलने की शक्ति भी पूर्णतया लुप्त हो जाती है, इसे मूकता ( Aphonia ) कहते हैं। प्रायः सम्पूर्ण केन्द्र विकृत नहीं होता अतः रोगी कष्ट के साथ बोल पाता है, इसको कष्टवाक्यता या हकलापन ( Disphonia ) कहते हैं। कभी-कभी बोलते समय रोगी कुछ शब्दों या अक्षरों को छोड़ देता है, उसे गद्‌गदवाक्यता ( Disarthria ) कहते हैं। इसके अतिरिक्त कभी रोगी सभी अक्षरों या शब्दों को नासिका के स्वर से बोलता है, इसे मिन्मिनता या सानुनासिकवाक्यता ( Rhinophonia ) कहते हैं।

**तूनीरोगमाह—**

## अधो या वेदना याति वर्चोमूत्राशयोत्थिता॥ ६६॥

**भिन्दतीव गुदोपस्थं सा तूनी नाम नामतः ।** ( सु. नि. १ )

जो पीडा मलाशय और मूत्राशय से प्रारम्भ होकर नीचे की ओर जाकर गुदा और मूत्रेन्द्रिय का भेदन सा करती हुई प्रतीत होती है उसे तूनी कहते हैं ॥ ६६ ॥

**तूनीमाह—अध इत्यादि । अध इति गुदोपस्थम् । वेदना शूलम् । वर्चोमूत्राशयोत्थिता पक्वाशयमूत्राशयोत्थिता, पक्वाशयमूत्रपुटयोर्व्यस्तसमस्तयोर्जाता । उपस्थं स्त्रीपुंसयोर्गुह्यम् । नामतः प्रसिद्धितः ॥ ६६ ॥**

**विमर्श**—इसको वृक्काश्मरीजनित शूल कह सकते हैं। वस्तुतः इसमें किसी विशिष्ट वातवहा नाड़ी की विकृति नहीं होती, अपितु शूल के कारण वात का प्राधान्य मानकर इसको भी वातव्याधि कह दिया है। वृक्काश्मरी जब वृक्क, गवीनी अथवा मूत्राशय में अटक जाती है उस अवस्था में ये लक्षण मिलते हैं। मूत्रेन्द्रिय में पीडा का संचरण होना अश्मरी का मुख्य लक्षण है।

प्रतितूनीं लक्षयति—

**गुदोपस्थोत्थिता या तु प्रतिलोमं प्रधाविता ॥ ६७ ॥**
**वेगैः पक्वाशयं याति प्रतितूनीति सोच्यते ।** ( सु. नि. १ )

गुदा और उपस्थ से प्रारम्भ होकर ऊपर की ओर पक्वाशय की ओर आवेगों से जाने वाली पीड़ा को प्रतितूनी कहते हैं ॥ ६७ ॥

**प्रतितूनीमाह—गुदेत्यादि । प्रतिलोममित्यूर्ध्वम् । वेगैर्वातकृतोद्भ्रमैः । सेत्यनेन भिन्दतीवेत्यतिदिश्यते ॥ ६७ ॥**

**विमर्श**—जब अश्मरी वस्तिमुख या मूत्रप्रसेक ( Urethra ) में अटक जाती है तो पीडा का संचरण ऊपर की ओर होता है। कभी-कभी मलावरोध में भी ये लक्षण मिल सकते हैं किन्तु वे प्रायिक हैं। वस्तुतः तूनी तथा प्रतितूनी दोनों लक्षण ही हैं, स्वतन्त्र रोग नहीं।

आध्मानं प्रत्याध्मानं च लक्षयति—

**साटोपमत्युग्ररुजमाध्मातमुदरं भृशम् ॥ ६८ ॥**
**आध्मानमिति तं विद्याद्घोरं वातनिरोधजम् ।**
**विमुक्तपार्श्वहृदयं तदेवामाशयोत्थितम् ॥ ६९ ॥**
**प्रत्याध्मानं विजानीयात्कफव्याकुलितानिलम् ।** ( सु. नि. १ )

**आध्मान**—वातनिरोधजन्य सम्पूर्ण उदर में आटोप, अत्यधिक पीडा एवं फुलाव को आध्मान कहते हैं। यह रोग भयंकर होता है।

**प्रत्याध्मान**—पार्श्व और हृदय प्रदेश को छोड़ कर ये ही लक्षण यदि केवल आमाशय में प्रकट – ६९ ॥

**आध्मानमाह—साटोपमित्यादि । साटोपमिति आटोपश्चलचलनमिति गयदासः, गुडगुडाशब्द इति कार्तिकः । आध्मातं वातपूर्णचर्मपुटकस्थानीयम् । उदरमिति पक्वाशयः, प्रत्याध्मानस्यामाशयसंभवत्वात् । घोरमिति कष्टप्रदम् । आमाशयसमुत्थत्वेन प्रत्यासत्त्या पार्श्वहृदययोरपि वेदनाशङ्कानिरासार्थमाह—विमुक्तेत्यादि । तदेवेत्यनेन साटोपादित्वमतिदिशति । कफव्याकुलितानिलं कफावृतवातम् ॥ ६८–६९ ॥**

**विमर्श**—रुजापूर्वक उदर के क्षोभ को आटोप कहते हैं। आध्मान में उदर के फुलाव के साथ-साथ रुजापूर्वक क्षोभ या गुडगुडा शब्द भी पाया जाता है। उदर से यहां पक्वाशय का ग्रहण किया जाता है। इस प्रकार आमाशय के अतिरिक्त सम्पूर्ण आन्त्र में वायु का अवरोध होने से आध्मान उत्पन्न होता है। इसको आजकल सामान्य टिम्पेनाइटिस ( General tympanitis

कहते है। आटोप में मलप्रवृत्ति होते रहने पर भी उदर में वायु से गुडगुड़ाहट होती रहती है। यह लक्षण ग्रहणी में विशेषरूप से पाया जाता है। उदर का फूलना एक सामान्य लक्षण है, जब वह मलमूत्र के अवरोध से युक्त रहता है तो उसे आनाह कहते हैं। किन्तु जब उसमें मल-मूत्र की प्रवृति के रहने पर भी वायवीय पदार्थों ( Gasses ) की उत्पत्ति के कारण उदर में फुलाव; क्षोभ एवं गुड़गुड़ा शब्द होता है तो उसे आध्मान कहते हैं। आध्मान शुद्ध वातज रोग है।

प्रत्याध्मान रोग में भी ये ही लक्षण पाये जाते हैं किन्तु वे आमाशय तक ही सीमित रहते है। यह कफावृत वातजन्य रोग है। जठरान्त मुद्रिकाद्वार के सङ्कोच ( Pyloric constriction ) के कारण आमाशय में वायु की उत्पत्ति एवं आमाशयिक विस्तार ( Dilatation of the stomach ) होने का ही परिणाम प्रत्याध्मान है। इसे आमाशयिक आध्मान ( Gastric tympanitis ) भी कह सकते हैं।

**अष्ठीलां प्रत्यष्ठीलां च वर्णयति—**

**नाभेरधस्तात्संजातः संचारी यदि वाऽचलः ॥ ७० ॥**
**अष्ठीलावद्धनो ग्रन्थिरूर्ध्वमायत उन्नतः।**
**वाताष्ठीलां विजानीयाद्बहिर्मार्गावरोधिनीम् ॥ ७१ ॥**
**एतामेव रुजोपेतां वातविण्मूत्ररोधिनीम्।**
**प्रत्यष्ठीलामिति वदेज्जठरे तिर्यगुत्थिताम् ॥ ७२ ॥** (सु. नि. १)

**अष्ठीला**—नाभि के नीचे वाले भाग में पत्थर के समान चल अथवा निश्चल ग्रन्थि जो कि ऊपर चौडी होती है—उभड़ आती है इसे वाताष्ठीला अथवा केवल अष्ठीला कहते है। इससे मल-मूत्र का मार्ग अवरुद्ध हो जाता है।

**प्रत्यष्ठीला**—यही यदि उदर में तिरछी उठी रहे, पीडा को उत्पन्न करे और मल, मूत्र तथा वात का मार्ग अवरुद्ध कर दे तो इसको प्रत्यष्ठीला कहते हैं ॥ ७२ ॥

**अष्ठीलामाह—नाभेरित्यादि। अष्ठीला उत्तरापथे वर्तुलः पाषाणविशेष इति** जेज्जटमतानुवादी कार्तिकः, **कर्मकाराणां वर्तुला दीर्घा लौहभाण्डीति** गयदासः। **ऊर्ध्वमायत उपरिदीर्घः। उन्नतस्तिर्यगुन्नतः। वातकृता अष्ठीला वाताष्ठीलेति स्वरूपपरं; व्यावृत्त्यभावात्। बहिर्मार्गावरोधिनीं वातमूत्रपुरीषावरोधिनीम्। एतामित्यादि। सैव जठरे तिर्यगुत्थिता तिर्यगायता प्रत्यष्ठीलेति भेदः। वातविण्मूत्ररोधिनीमिति विशेषपरम् ॥ ७०-७२ ॥**

**विमर्श**—शिलापुत्र ( सिल के बटने या लोढ़े ) को ही अष्ठीला कहते हैं। उदरस्थित उसके आकार की गाँठ को भी अष्ठीला कहते हैं। उदर में उसकी स्थिति के अनुसार दो नाम दिये गये हैं। यदि वह शरीर की ऊर्ध्वाधः दिशा में ( अनुप्रस्थ = Vertically ) रहे तो उसे अष्ठीला कहते हैं। किन्तु यदि वह सीधी न रहकर तिरछी ( Oblique ) रहे तो उसे प्रत्यष्ठीला कहते हैं। शेष लक्षण समान ही हैं। कुछ लोग वाताष्ठीला से पौरुषग्रन्थि शोथ ( Prostatitis मानते हैं, किन्तु वह ठीक नहीं; क्योंकि पौरुषग्रन्थि सर्वदा निश्चल होती है। इसके अतिरिक्त मूत्राघात प्रकरण में इसे मूत्रग्रन्थि करके माना है। इसे गुदा के समीप का कोई अर्बुद या अवरुद्ध शुष्क-मलग्रन्थि ( Scabula ) माना जा सकता है। वस्तुतः इसके लिये भी कोई निश्चित प्रमाण नहीं है। प्रत्यष्ठीला मल और मूत्र दोनों का अवरोध करती है अतः इसे बस्ति-गुदान्तरालीय अर्बुद ( Recto-vesicar tumour ) कहा जा सकता है। वस्तुतः वातवैगुण्य के कारण समय-समय पर द्वार का सङ्कोच हो जाता है, इसके निवृत्त हो जाने पर अन्य लक्षण भी निवृत्त हो जाते हैं अतः अर्बुद मानना ठीक नहीं है।

वातविकृतेर्मूत्रावरोधकत्वं व्याचष्टे—

**मारुतेऽनुगुणे वस्तौ मूत्रं सम्यक् प्रवर्तते ।**
**विकारा विविधाश्चास्य प्रतिलोमे भवन्ति च ॥७३॥** (सु.नि. १)

बस्तिगत वायु के अनुलोम रहने पर मूत्रप्रवृत्ति निर्विकार होती है किन्तु जब यह वायु प्रतिलोम हो जाता है तो वस्तिगत विविध ( मूत्रकृच्छ्र, मूत्राघात, अश्मरी आदि ) विकार उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ७३ ॥

अष्ठीलाव्यतिरिक्तामपि वातविकृतिं मूत्ररोधिनीमाह—मारुत इत्यादि । अनुगुणेऽनुलोमे, प्रतिलोमे मारुत इति सम्बन्धः । विकारा अश्मरीमूत्रकृच्छ्रादयः ॥ ७३ ॥

कम्पवातं निर्दिशति—

**सर्वाङ्गकम्पः शिरसो वायुर्वेपथुसंज्ञकः ।**

सर्वाङ्ग कम्प अथवा केवल सिर के कम्पन को वेपथु या कम्पवात कहते हैं ।

**वेपथुवातविकारमाह—सर्वेत्यादि । शिरसः कम्प इति सम्बन्धः, शिर इत्यवयवोपलक्षणं, तेन हस्तादेरपि कम्पो वेपथुरित्यर्थः ॥**

**विमर्श**—शिर शब्द उपलक्षण मात्र है । अतः इससे विभिन्न अगों के कम्प ( हस्तकम्प आदि ) का भी ग्रहण कर लेना चाहिये । इस प्रकार कम्पवात के सर्वाङ्गकम्प और एकाङ्गकम्प ये दो भेद होते हैं । उक्त अवस्था में प्रकुपित वायु नाडीमण्डल की स्थिरता को नष्ट कर देता है । बिना शीत के भी शरीर निरन्तर काँपता रहता है । इसे आजकल वेपथुमत् अगवात ( Paralysis agitans or shaking palsy ) कहते हैं । यह रोग यकायक प्रारम्भ हो जाता है । इसमें पेशीदार्ढ्य तथा पेशीदौर्बल्य पाया जाता है । कम्पन क्रमबद्ध (Rhythmical) होता है । अत्यधिक श्रम, आघात अथवा तीव्र संक्रामक ज्वर के परिणामस्वरूप इस रोग की उत्पत्ति होती है । इसमें निम्न लक्षण पाये जाते हैं–

१. **अनाम्यता** ( Rigidity ) यह मुख, ग्रीवा, धड़ तथा शाखा के अग्रों में विशेष रूप से पायी जाती है । खड़े होने पर रोगी आकुञ्चन ( Flexion ) की स्थिति में रहता है । जिससे उसकी गर्दन, हाथ, टांगें सभी आकुञ्चित से रहते हैं ।

२. **पेशीक्रिया-हानि**—पेशियों की सम्पूर्ण क्रियायें मन्द हो जाती हैं । इससे रोगी रुकता सा चलता है और छोटे छोटे पग रखता है ।

३. **कम्प**(Tremors)-जिस अवस्था में अनाम्यता कम होती है तब ये अधिक स्पष्ट होते हैं ।

४. प्रारम्भ में प्रत्यावर्तन क्रियायें नष्ट नहीं होतीं । मलमूत्र-त्याग कराने वाली पेशिया भी प्राकृत रहती हैं ।

खल्लीमाह—

**खल्ली तु पादजङ्घोरुकरमूलावमोटनी ॥ ७४ ॥** ( च. चि. २८ )

पैर, जघा ( पिण्डली ), ऊरु तथा हाथ के मूल में ऐंठन उत्पन्न करने वाली व्याधि को खल्ली कहते हैं ॥ ७४ ॥

**विमर्श**—इसको पैर के मूल ( Ankle joint ), जंघामूल ( Knee joint ), ऊरुमूल ( Hip joint ) तथा हाथ के मूल ( Wrist joint ) का उद्वेष्टन ( Cramp ) कह सकते हैं । हारीत ने तीव्र रुजायुक्त विश्वाची और गृध्रसी को ही खल्ली माना है, वस्तुतः वह ठीक नहीं; क्योंकि चरक ने इसका पाठ पृथक् ही किया है । विस्तृत विवेचन विश्वाची के विमर्श ( पृ० ४४० ) में देखें ।

ऊर्ध्ववातं वर्णयति—

**( अधः प्रतिहतो वायुः श्लेष्मणा मारुतेन वा ।**

**करोत्युद्गारबाहुल्यमूर्ध्ववातः स उच्यते ॥ ७५ ॥ )**

कफ या आम से अथवा स्थानीय विगुण वायु से आवृत होनेसे प्रतिलोम हुई वायु अधिक डकारों को उत्पन्न करती है तो उस अवस्था को ऊर्ध्ववात कहते हैं ॥ ७५ ॥

खल्लीत्यादि। खल्ली सिरावमोट्टन[1] इति लोके। 'अधः प्रतिहतो वायुः श्लेष्मणा मारुतेन च। करोत्युद्गारबाहुल्यमूर्ध्ववातं प्रचक्षते' इत्यत्राधिकं केचित् पठन्ति ॥ ७४-७५ ॥

विमर्श—श्लेष्मस्थान, आमाशय अथवा वातस्थान पक्वाशय में किसी प्रकार का अवरोध होने से जब वायु का निष्क्रमण उसके प्रकृत मार्ग गुदा से नहीं होता तो वह मुख द्वारा डकार के रूप में बार-बार निकलने लगती है, इसको ही ऊर्ध्ववात कहते हैं।

अनुक्तान् वातरोगानाह—

**स्थाननामानुरूपैश्च लिङ्गैः शेषान्विनिर्दिशेत्।**
**सर्वेष्वेतेषु संसर्गं पित्ताद्यैरुपलक्षयेत् ॥ ७६ ॥**

विकृति के स्थान तथा नाम के अनुसार लक्षणों से शेष वातव्याधियों को भी जान लेना चाहिये। इसके अतिरिक्त इन सब में वायु के साथ पित्त, कफ और आमसम्बन्ध की भी कल्पना लक्षणानुसार कर लेनी चाहिये ॥ ७६

अनुक्तवातरोगसंग्रहार्थमाह—स्थानेत्यादि। स्थानानुरूपैर्लिङ्गैर्यथा-कुक्षिशूलं नखभेद इत्यादि। नामानुरूपैर्लिङ्गैर्यथा—शूलमित्युक्ते कीलनिखातवद्वेदनाविशेष एव बोध्यते, तथा भेदतोदादिभिरपि पीडाविशेष एव गम्यते।

विमर्श—तात्पर्य यह कि लक्षण एवं अधिष्ठान-भेद से वातव्याधियां अनेक प्रकार की हो सकती हैं। उन सबका नामकरण बुद्धिमान् वैद्य को स्थान और लक्षणों के अनुसार ही कर लेना चाहिये। यथा कुक्षि के दर्द को कुक्षिशूल, सिर के दर्द को शिरःशूल कहते हैं। इसी प्रकार पर्वभेद, नखभेद, अङ्गमर्द, तालुशोष आदि को भी समझना चाहिये। साधारणतया सभी वात रोगों में वायु की ही विकृति रहती है, किन्तु उसके साथ कभी-कभी पित्त, कफ, आम आदि का भी सम्पर्क हो जाता है। उनके कारण लक्षणों में भी कुछ वैशिष्ट्य आ जाता है। यथा आमावृत वात से आमवात, कफानुबन्ध से गौरव, अरुचि आदि एवं पित्त से आवृत वात में दाह आदि होता है। इस प्रकार लक्षणों को देख कर वातव्याधि में पित्त आदि के अनुबन्ध की भी कल्पना कर लेनी चाहिये।

वातव्याधीनां साध्यासाध्यतां निरूपयति—

**हनुस्तम्भार्दिताक्षेपपक्षाघातापतानकाः। ( च. चि. ८२ )**
**कालेन महता वाता[2] यत्नात्सिध्यन्ति वा न वा ॥ ७७ ॥**
**नरान् बलवतस्त्वेतान् साधयेन्निरुपद्रवान्।**

हनुस्तम्भ, अर्दित, आक्षेप, पक्षाघात तथा अपतानक रोग चिकित्सा के सभी साधनों की सुलभता होने पर तथा दीर्घ काल तक चिकित्सा करने पर भी कभी ठीक हो जाते हैं और कभी नहीं। यदि रोगी बलवान् हो और कोई उपद्रव न हो तो इन रोगों की चिकित्सा करे क्योंकि ये साध्य होते हैं ॥ ७७ ॥

विमर्श—वातव्याधि-सामान्य की प्रायिक असाध्यता का निर्देश करते हुए योगरत्नाकर में कहा गया है—

**वातव्याधिरसाध्योऽयं दैवयोगेन सिध्यति। अनुमानेन कुर्वन्ति चिकित्सां न प्रतिज्ञया ॥**

---

१. सिरामोड इति पाठान्तरम्। २. महताढ्यानामिति पाठान्तरम्।

अर्थात् साधारणतया वातव्याधि असाध्य ही होती है, कभी कभी दैवयोग से ठीक हो जाती है क्योंकि वैद्य अनुमान से ही इसकी चिकित्सा करते हैं।

वातस्योपद्रवानाह—

**विसर्पदाहरुक्सङ्गमूर्च्छाऽरुच्यग्निमार्दवैः ॥ ७८ ॥**
**क्षीणमांसबलं वाता घ्नन्ति पक्षवधादयः।**
**शूनं सुप्तत्वचं भग्नं कम्पाध्माननिपीडितम्। ( सु. सू. ३३ )**
**रुजार्तिमन्तं च नरं वातव्याधिर्विनाशयेत् ॥ ७९ ॥**

विसर्प, दाह, अत्यधिक पीडा, अंगों का सग ( जुड़ना=Ankylosis ) अथवा मल-मूत्रका अवरोध, मूर्च्छा, अरुचि तथा अग्निमान्द्य ये वातव्याधि के उपद्रव हैं। इन उपद्रवों से युक्त तथा मांस और बल से हीन रोगी को पक्षवध आदि वातविकार मार डालते है। इसके अतिरिक्त जिसका शरार सूज गया है, जिसको त्वचा में स्पर्शज्ञान की शक्ति नष्ट हो गयी है, जिसका अंग-भंग हो गया है एवं जो कम्पवात तथा आध्मान से पीडित है ऐसे तथा तीव्र पीडा से व्याकुल रोगी की भी व्यातव्याधि से मृत्यु हो जाती है ॥ ७८-७९ ॥

**वातोपद्रवानाह—विसर्पेत्यादि। वाता इति वातविकाराः, कार्यकारणयोरभेदोपचारात्। वातादिति पाठे तु वातात् पक्षवधादय इति योज्यम्। शूनमित्यादि शूनं सशोथम्। सुप्तत्वचं स्पर्शानभिज्ञत्वगिन्द्रियम् ॥ ७८-७९ ॥**

प्रकृतिस्थस्य वायोर्लक्षणमाह—

**अव्याहतगतिर्यस्य स्थानस्थः प्रकृतिस्थितः।**
**वायुः स्यात्सोऽधिकं जीवेद्वीतरोगः समाः शतम् ॥ ८० ॥**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने वातव्याधिनिदानं समाप्तम् ॥ २२ ॥**

जिस मनुष्य में वायु की गति शरीर में कहीं भी अवरुद्ध नहीं है, एवं जिसका प्राण, उदान, समान, व्यान, अपानात्मक पञ्चविध वायु अपने-अपने स्थान पर अपने प्रकृत कार्यों को करता है वह मनुष्य नीरोग रह कर सौ वर्ष पर्यन्त जीवित रहता है ॥ ८० ॥

**इदानीं पञ्चविधस्यापि प्रकृतिस्थस्य वायोर्लिङ्गं कार्यं चाह—अव्याहतेत्यादि। यस्येति पुरुषस्य, अव्याहतगतिरनवरुद्धमार्गः, स्थानस्थः स्वाश्रयव्यवस्थितः, प्रकृतिस्थितोऽक्षीणश्चाप्रवृद्धः, एतद्विशेषणत्रयं हेतुहेतुमद्भावेन योज्यम्। वीतरोगो नीरोगः कफपित्तदुष्टेरपि प्रेरकवातेनान्तरीयकत्वात्। अधिकं समाः शतमिति पञ्च दिनाधिकं सविंशं वर्षशतम्। यदाह वराह आयुर्निरूपणे—'समाः षष्टिर्द्विघ्ना मनुजकरिणां पञ्च च निशाः' इत्यादि ॥ ८० ॥**

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां वातव्याधिनिदानं समाप्तम् ॥ २२ ॥**

**विमर्श**—वायु के पांचों भेदों के स्थान और कर्म का विवेचन अर्शोनिदान तथा इस अध्याय के प्रारम्भ में किया जा चुका है। कलियुग में मनुष्यों की परमायु वराह मिहिर के अनुसार १२० वर्ष और ५ दिन का होती है। रसायन सेवन से इससे भी अधिक हो सकती है।

**समाप्तचेदं वातव्याधिनिदानम्**



# अथ वातरक्तनिदानम्

वातरक्तस्योत्पादकहेतुमाह—

लवणाम्लकटुक्षारस्निग्धोष्णाजीर्ण भोजनैः ।
क्लिन्नशुष्काम्बुजानूपमांसपिण्याकमूलकैः ॥ १ ॥
कुलत्थमाषनिष्पावशाकादिपललेक्षुभिः ।
दध्यारनालसौवीरशुक्ततक्रसुरासवैः ॥ २ ॥
विरुद्धाध्यशनक्रोधदिवास्वप्नप्रजागरैः । ( च. चि. २९ )
प्रायशः सुकुमाराणां मिथ्याहारविहारिणाम् । ( सु. चि. ५ )
स्थूलानां सुखिनां चापि कुप्यते वातशोणितम् ॥ ३ ॥

नमकीन, खट्टे, चरपरे, खारे, चिकने तथा गरम पदार्थों के अधिक सेवन करने से, अजीर्णावस्था में भोजन करने से, सड़े-गले और सूखे मांस, जलजन्तु तथा आनूपदेशीय मांस, तिल की खली तथा मूलशाक ( अर्वी, आलू आदि ) या मूली के अधिक सेवन करने से, कुलथी, उडद, सेम का शाक, मांस, गन्ना, दही, काजी, सिरका, मट्ठा, शराब तथा आसवों के अधिक सेवन करने से, विरुद्धाशन, अध्यशन, क्रोध, दिवास्वाप तथा रात्रि-जागरण से मिथ्या आहार-विहार करने वाले प्रायशः सुकुमार प्रकृति के स्थूल और सुखी लोगों में वात और रक्त कुपित होकर वातरक्त रोग को उत्पन्न कर देते हैं ॥ १-३ ॥

**वातव्याधिविशेषत्वात्तदनन्तरं वातरक्तमाह—ननु** सुश्रुते **वातरोगाध्याय एव वातरक्तं पठितं तत् कुतोऽत्र संग्रहे पृथक् पाठः? उच्यते, सत्यपि वातरोगत्वे निदानवैशिष्ट्याद्विशिष्टदोषदूष्यख्यापनार्थं हस्तादिदेश एव संप्राप्तिकथनार्थं क्रियाविशेषख्यापनार्थं च पृथक्करणम् । अत एव** चरकेऽपि **वातव्याध्यनन्तरं पृथग्वातरक्ताधिकारः । ननु 'रुजस्तीव्राः ससंतापा' इत्यादिना रक्तगतस्य वातस्य लक्षणं वातव्याधावेवोक्तं, ततश्च, वातरक्ताभिधानं पुनरुक्तं स्यात्; नैवं, वातरक्तं हि दुष्टेन वातेन दुष्टेन रक्तेन च विशिष्टसम्प्राप्तिकं विकारान्तरमेव । उक्तं हि** चरके—**'वायुः प्रवृद्धो वृद्धेन रक्तेनावारितः पथि । क्रुद्धः संदूषयेद्रक्तं तज्ज्ञेयं वातशोणितम्'** ( च. चि. अ. २९ ) **इति । रक्तगतवाते तु वात एव दुष्टो रक्तमदुष्टमेव गच्छतीति भेदः । लवणाम्लेत्यादि । क्लिन्नशुष्कशब्दौ मांसेन संबध्येते । पिण्याकस्तिलकल्कः । निष्पावः शिम्बिः, पललं मांसम् । प्रायश इत्यादि । सुकुमारा मृदुदेहावयवाः, तेषामल्पचेष्टत्वाल्लवणादिभी रक्तं कटुतिक्तप्रजागरादिभिश्च वातः कुप्यति इति ईशानः ॥ १-३ ॥**

विमर्श—सुश्रुत ने इस रोग का वर्णन वातव्याधि-प्रकरण में ही किया है, अतः इसे वातव्याधि भी कह सकते हैं । चरक ने निदान रक्तसंमिश्रण तथा सम्प्राप्तिभेद एवं विशिष्ट चिकित्सा के कारण एवं विशेषतः हाथ और पैर में होने से इसका वर्णन पृथक् किया है । इसी प्रकार ऊरुस्तम्भ का वर्णन चरक में ही है सुश्रुत में नहीं । आमवात का चरक ने पृथक् वर्णन नहीं किया है अपितु **'मेदसावृतो वातः'** में ही उसका अन्तर्भाव कर उसे आढ्यवात कहा है । वातरक्त भी प्रायः धनिकों को होता है ।

---

१. वातरक्तं प्रकुप्यति इति ख ।

अतः इसे भी चरक ने आढ्यवात नाम दिया है । इसके अतिरिक्त खुडुवात तथा वातबलास भी इसके पर्यायवाची है—**'खुड्डं वातबलासाख्यमाढ्यवातं च नामभिः'** ( च. चि. २९ ) खुड्ड का अर्थ सन्धि और क्षुद्र भी है । यह रोग सधियों में विशेषतः छोटी सधियों में होने से इसको खुड्ड वात एवं प्रायः धनियों को होने से आढ्यवात कहा जाता है । वात के आवृत हो जाने से रक्त अधिक दूषित होकर इस रोग को उत्पन्न करता है । अतः इसे वातबलास भी कहते है—**वातस्यावरणेन बलमस्त्यस्मिन् शोणित इति वातबलासः**[1] । सुकुमार प्रकृति के अधिक सुखी व्यक्तियों एवं केवल सुकुमार या सुखी व्यक्तियों को यह रोग अधिक होता है ।

यद्यपि वातव्याधि में **'रुजस्तीव्राः ससन्तापा'** इत्यादि श्लोक द्वारा समान रोग रक्तगतवात का वर्णन किया जा चुका है अतः वातरक्त नाम से यहा पुनः वर्णन करना असंगत प्रतीत होता है किन्तु दोनों रोग सम्प्राप्तिभेद से परस्पर भिन्न हैं अतः वर्णन करना परमावश्यक है । वातरक्त में वात और रक्त दोनों ही अपने-अपने कारणों से प्रकुपित होते है। जैसा कि चरक के निम्न उद्धरण से स्पष्ट है—

**वायुः प्रवृद्धो वृद्धेन रक्तेनावारितः पथि । क्रुद्धः संदूषयेद्रक्तं तज्ज्ञेयं वातशोणितम् ॥**

इसके विपरीत रक्तवात में केवल वायु ही प्रकुपित होकर अप्रकुपित रक्त के साथ मिलता है । पूर्वोक्त वातरक्त के उत्पादक कारणों में कुछ कारण वात को और कुछ रक्त को प्रकुपित करते है ।

कविराज गणनाथ सेन जी ने प्राचीन वातरक्त तथा अर्वाचीन गाउट ( Gout ) के लिए जो 'रक्तवात' संज्ञा का प्रयोग किया है वह उचित नहीं है क्योंकि वह स्वतन्त्र पृथक् रोग है । रक्तगत और रक्तावृतवात भेद से रक्तवात भी दो प्रकार का शास्त्रों में वर्णित है । प्रथम में केवल वात विकृत होकर शुद्ध रक्त के सचार में बाधा डालकर रक्तविकृति का भी लक्षण उत्पन्न करता है । दूसरे में प्रवृद्ध या दूषित रक्त के आवरण ( भार ? ) के कारण वायुविकार उत्पन्न होता है । किन्तु वातरक्त में आरम्भ से ही वायु और रक्त दोनों ही दूषित होते हैं और दोनों मिलकर विकृति उत्पन्न करते हैं ।

**वातरक्तस्य सम्प्राप्तिं निरूपयति—**

**हस्त्यश्वोष्ट्रैर्गच्छतश्चाश्नतश्च विदाह्यन्नं स विदाहोऽशनस्य ।**
**कृत्स्नं रक्तं विदहत्याशु तच्च स्रस्तं दुष्टं पादयोश्चीयते तु । (सु. नि. १)**
**तत्संपृक्तं वायुना दूषितेन तत्प्राबल्यादुच्यते वातरक्तम् ॥ ४ ॥**

हाथी, घोडे तथा ऊँट आदि की सवारी करते हुए विदाही अन्न का अधिक सेवन करने वाले मनुष्य के भोजन का विदग्ध परिपाक सम्पूर्ण रक्त को विदग्ध या दूषित कर देता है, वह दुष्ट रक्त खिसककर नीचे पैरों में इकट्ठा हो जाता है और अपने कारणों ( सवारी के झटके आदि ) से प्रकुपित वायु से मिलकर रोग उत्पन्न करता है । वायु की प्रबलता के कारण यह रोग वातरक्त कहलाता है ॥ ४ ॥

**संप्राप्तिमाह—हस्त्यश्वेत्यादि । हस्त्यादिगमनं वातवृद्धौ विशेषेण रक्तस्य द्रवस्याधोगमनेऽपि हेतुः, विदाह्यन्नं च शोणितवृद्धौ । हस्त्यादिगमनं विशेषेण, पादेनापि गमनं हेतुरेव । तद्रक्तम् । संपृक्तं वायुना दूषितेन स्वहेतुवृद्धेन । तत्प्राबल्यादिति द्वयोर्दुष्टत्वेऽपि वातस्य प्राबल्याद्दोषत्वेन प्राधान्याद्वातरक्तव्यपदेशः, नतु रक्तवात इति ॥ ४ ॥**

---

१. वातस्यावरणजन्यदोषेण प्रक्षिप्यते दूषितं शोणितं सर्वशरीरे यस्मिन् रोगे तद्वातशोणितम् अथवा—वातस्यावरणेन शोणिते बल दूषणमस्यते—प्रक्षिप्यते यस्मिन् रोगे स वातबलासः ।

**विमर्श**—ऐसो सवारियाँ जिनमें पैर नीचे लटकाने पडते हैं वे वातरक्त को उत्पन्न करने में सहायक होती हैं। हाथी पर बैठने वाले हस्तिपक ( पीलवान ) को इस रोग के होने की अधिक सम्भावना होती है; क्योंकि उसे निरन्तर पैर लटका कर बैठना पडता है। घोडे और ऊँट की सवारी में भी पैर लटका कर बैठना पडता है अतः वे भी इसके कारण कहे गये हैं। केवल इनकी सवारी से ही यह रोग नहीं होता अपि तु विदाही अन्न तथा वातरक्त के उत्पादक अन्य उपर्युक्त लवण, अम्ल, कटु आदि पदार्थों का सेवन भी अपेक्षित होता है। हाथी-ऊँट की सवारी से अधिक पैदल चलने का भी ग्रहण कर लेना चाहिये। भोजनोत्तर तत्काल हाथी आदि पर चलने से भी वातरक्त हो सकता है। इससे यह सिद्ध है कि अलग-अलग भी वात और रक्त प्रकोपक कारणों का सेवन करने से वातरक्त हो सकता है, यदि दोनों ही एक साथ हो तब तो कहना ही क्या है।

नव्य वैद्यक के अनुसार इस रोग को गाउट (Gout) कह सकते है। यह रोग प्यूरिन ( Purin ) नामक विशिष्ट प्रोभूजिन ( Protein ) के समवर्त ( Metabolism ) की विकृति का ही परिणाम है। इस अवस्था मे रक्तगत मिहिक अम्ल ( Uric acid ) की वृद्धि हो जाती है और सन्धिशोथ तथा सन्धियों में सोडियम बाइयूरेट ( Soidium biurate ) के सचय के विशिष्ट लक्षण दृष्टिगोचर होते हैं। साधारण स्वस्थ पुरुष मे रक्तगत मिहिक अम्ल ( Uric acid ) की मात्रा सौ सी० सी० रक्त में एक से तीन मिलिग्राम तक ( 0.7 to 3 7 mg ) रहती है। प्यूरिनमय पदार्थों के सेवन से शरीर में समवर्त के द्वारा मिहिक अम्ल का निर्माण होता है। स्वस्थावस्था में वह अपनी निश्चित मात्रा में रहता है और अनावश्यक भाग मूत्र द्वारा उत्सृष्ट हो जाता है। इस प्रकार रक्तगत मिहिक अम्ल की प्रकृत मात्रा का नियमन होता रहता है। किन्तु जिस अवस्था में आनूप, जलज (मछली आदि) एव भेड़ आदि जन्तुओं के प्यूरिन बहुल मांस, तथा सुरा ( Beer and fermented strong wines as port or sherry ), आसव तथा शुक्त पदार्थ अधिक सेवन किये जाते हैं रक्तगत मिहिक अम्ल की मात्रा प्रकृत से बहुत अधिक ( नौ मिलीग्राम तक ) हो जाती है एव वृक्क द्वारा उसका निर्हरण पूर्णतया नहीं हो पाता। यह रोग धनियों को अधिक होता है, जिनको उपर्युक्त पदार्थ अत्यधिक मात्रा में सेवन करने को मिलते हैं। अत एव चरक ने इसे आढ्यवात नाम दिया है। प्राइस का भी यही कहना है—'The strong wines like port and sherry and the red wines such as burgundy and claret are also probably responsible for much gout among the well-to-do classes' चरक ने भी सुरा को वातरक्त की उत्पत्ति में कारण माना है।

इन सबके सेवन से रक्त में मिहिक अम्ल की मात्रा प्रकृत से अधिक हो जाती है। इसे रक्त का दूषक भी कह सकते है। यह अनावश्यक एवं अधिक भाग शरीरस्थ अथवा आहार से उपलब्ध सोडियम के साथ मिलकर सन्धियों तथा तरुणास्थियों ( Cartilages ) में सोडियम बाइयूरेट के रूप में संचित होने लगता है। स्नायु ( Ligaments ) तथा कण्डराओं ( Tendons ) में भी इसका संचय होता है। बाह्यकर्ण की तरुणास्थि, वृक्क तथा धमनियों की दीवारों में भी यह संचित हो जाता है। धमनियों में संचित होने के परिणाम स्वरूप धमनी-दार्ढ्य ( Arteriosclerosis ) तथा रक्तदाब की वृद्धि ( High B. P. ) होते हैं।

वातरक्त ( Gout ) के निम्न लक्षण होते हैं—

रात्रि को रोगी स्वस्थ सोता है, लगभग अर्धरात्रि के समय प्रायः पैर के अंगूठे में अचानक अत्यधिक पीडा एवं ओष ( Burning sensation ) और चोष ( Throbbing ) का अनुभव होता

है। अंगूठा सूज जाता है और दबाने से उसमें गड्ढा होता है। कभी कभी यह रोग गुल्फसन्धि ( Ankle joint ) तथा मणिबन्ध सन्धि ( Wrist joint ) से प्रारम्भ होता है। रोगी का तापक्रम बढ जाता है, थोडी देर बाद पसीना देकर कम भी हो जाता है। आक्रान्त भाग लाल वर्ण का हो जाता है जो धीरे-धीरे ऊपर की सन्धियों ( गुल्फ, जानु, हाथ की छोटी सन्धियाँ तथा मणिबन्ध ) को क्रमशः आक्रान्त करता है। इसमे एक ओर की सन्धियों में ही पहले आक्रमण होता है जब कि आमवात में दोनों ओर की और प्रायः बडी सन्धियों में समान विकृति होती है। इस रोग का भी बार बार आक्रमण होता है। अनेक आक्रमण होने के पश्चात् सन्धियाँ पूर्णतया प्रकृत अवस्था में नहीं आती हैं। अम्ल के संचय से सन्धियों की आकृति विकृत हो जाती है और वे कभी-कभी गीदड़ के सिर के समान ( क्रोष्टुशीर्षवत् ) हो जाती है। बाह्यकर्ण की तरुणास्थि में सोडियम बाइयूरेट के सचित होने से वाताश्म ( Tophi ) का मिलना इस रोग का विशिष्ट लक्षण हैं। कभी कभी त्वचा विशेषतः पैरों और हाथों को त्वचा के नीचे भी इनका संचय होकर छोटी छोटी गांठें बन जाती हैं और आगे चलकर संचयस्थान को त्वचा में विदार हो जाते हैं और यह द्रव्य चूर्णमय पदार्थ के समान निकलने लगता है। त्वचा व्रणयुक्त हो जाती है और व्रणरोपण कठिनता से होता है। रोगी का स्वास्थ्य गिर जाता है और भूख में कमी तथा रक्तदाब में वृद्धि हो जाती है।

पूर्वरूपं व्याचष्टे—

**स्वेदोऽत्यर्थं न वा कार्ष्ण्यं स्पर्शाज्ञत्वं क्षतेऽतिरुक् ।**
**सन्धिशैथिल्यमालस्यं सदनं पिडकोद्गमः ॥ ५ ॥**
**जानुजङ्घोरुकट्यंसहस्तपादाङ्गसन्धिषु ।**
**निस्तोदः स्फुरणं भेदो गुरुत्वं सुप्तिरेव च ॥ ६ ॥**
**कण्डूः सन्धिषु रुग्भूत्वा भूत्वा नश्यति चासकृत् ।**
**वैवर्ण्यं मण्डलोत्पत्तिर्वातासृक्पूर्वलक्षणम् ॥७॥(च. चि. २९)**

शरीर में पसीने का अत्यधिक आना या बिलकुल न आना, शरीर का काला पड़ जाना, स्पर्श का अनुभव न होना अथवा विकृत स्थान पर या कहीं भी क्षत होने पर उसमें अत्यधिक पीड़ा का होना, सन्धि में शिथिलता, आलस्य, शरीर में अवसाद का अनुभव होना, शरीर में विशेषतः जानु, जंघा, ऊरु, कटि, अंस तथा हाथ-पैरों की सन्धियों में पिडकाओं की उत्पत्ति और इनमें तीव्र पीडा, फड़कन फटने जैसी पीडा, भारीपन, सुप्ति ( संज्ञाशून्यता ), और खुजली का होना तथा सन्धियों में विकृति या पीड़ा का बार-बार हो जाना और नष्ट हो जाना, त्वचा का विवर्ण हो जाना एवं उसमें चकत्ते पड जाना ये वातरक्त के पूर्वरूप हैं ॥ ५-७ ॥

**पूर्वरूपमाह—स्वेदेत्यादि । स्वेदोऽत्यर्थं नवेति घर्मागमनमत्यर्थं भवति सर्वथा वा न भवति, एतच्च व्याधिमहिम्ना कुष्ठवत् । क्षतेऽतिरुगिति यदि कारणान्तरात् क्षतं स्यात्तदाऽतिशयं रुजा स्यात् , तद्देशस्य दुष्टत्वात् ॥ ५-७ ॥**

**विमर्श**—उक्त सभी लक्षण वातरक्त के विशिष्ट पूर्वरूप हैं। इनकी प्रवर्धमानावस्था ही रूप कहलाती है। स्पर्शाज्ञत्व से सज्ञानाश ( Anaesthesia ) और अतिरुक् से परमस्पर्शज्ञना ( Hyperesthesia ) का बोध होना है। वस्तुतः इस व्याधि मे विकृत स्थान पर अत्यधिक पीडा होती है। पिडका से अस्थि, सन्धि तरुणास्थि तथा त्वचा के वाताश्म (Tophi) का ग्रहण करना चाहिये।

इस रोग के दौरे होते है। एक बार होकर ठीक हो जाता है और पुनः सन्धियों को आक्रान्त करता है। इस प्रकार बार-बार आक्रमण होने से सन्धियों में स्थायी विकृती भी हो जाती है। ( इस रोग का अर्वाचीन विवेचन पूर्वश्लोक के विमर्श में देखें। )

दोषान्तरसंसर्गजन्यलक्षणान्याह—

**वातेऽधिकेऽधिकं तत्र शूलस्फुरणभञ्जनम्।**
**शोथस्य रौक्ष्यं कृष्णत्वं श्यावतावृद्धिहानयः॥ ८॥**
**धमन्यङ्गुलिसन्धीनां संकोचोऽङ्गग्रहोऽतिरुक्।**
**शीतद्वेषानुपशयौ स्तम्भवेपथुसुप्तयः॥ ९॥**
**रक्ते शोथोऽतिरुक्तोदस्ताम्रश्चिमिचिमायते।**
**स्निग्धरूक्षैः शमं नैति कण्डूक्लेदसमन्वितः॥ १०॥**
**पित्ते विदाहः संमोहः स्वेदो मूर्च्छा मदः संतृट्[1]। (च. चि. २९ )**
**स्पर्शासहत्वं रुग्रागः शोथः पाको भृशोष्मता॥ ११॥**
**कफे स्तैमित्यगुरुतासुप्तिस्निग्धत्वशीतताः। (सु. नि. १)**
**कण्डूर्मन्दा च रुग्द्वन्द्वसर्वलिङ्गं च संकरात्॥ १२॥**

वायु की ही प्रधानता रहने पर शूल, फड़कन तथा अङ्गों में टूटने के समान पीड़ा अधिक होती है, शोथ में रूक्षता, कालापन तथा वातरक्त के लक्षणों की कभी वृद्धि और कभी हानि प्रतीत होती है, धमनी तथा अंगुलियों के जोड़ सिकुड़ जाते हैं, शरीर जकड़ जाता है और उसमें अत्यधिक पीड़ा होती है; रोगी शीत से द्वेष करता है एवं अनुपशयरूप शीत के कारण रोग की वृद्धि भी होती है। शरीर में स्तम्भ, कम्पन एवं सुप्ति ( स्पर्शाज्ञान ) की प्रवृत्ति हो जाती है।

यदि रक्तदुष्टि प्रबल हो तो शोथ अत्यधिक पीडायुक्त एवं लाल वर्ण का होता है। उसमें सुई के समान चुभान एवं चुनचुनाहट होती है। यहि शोथ स्निग्ध और रूक्ष दोनों प्रकार के पदार्थों से शान्त नहीं होता, इसमें खुजली तथा क्लेद ( व्रणस्राव ) अधिक होता है।

पित्त का अनुबन्ध होने पर जलन, इन्द्रियमोह, पसीना, मूर्च्छा ( मनोमोह ), मद, तृषाधिक्य, स्पर्शासहत्व ( Tenderness ), पीड़ा, विकृत स्थान पर लाली, सूजन, पाक तथा अत्यधिक उष्णता ये लक्षण पाये जाते हैं।

कफ की विशेषता रहने पर शरीर गीला तथा भारी सा रहता है, अंगों में सुप्ति, स्निग्धता एवं शीतता रहती है। अधिक खुजली और हलकी-हलकी पीडा होती है। यदि दो दोषों का सम्बन्ध हो तो दो दोषों के लक्षण और तीनों का सम्बन्ध रहने पर तीनों के मिश्रित लक्षण मिलते हैं॥ ८-१२॥

**वातरक्तस्य दोषान्तरसंसर्गेण लक्षणमाह—वातेऽधिक इत्यादि। वृद्धिहानय इति वातरक्तलक्षणानाम्। रक्त इत्यादि। रक्त इत्यत्र 'अधिक' इत्यनुवर्तनीयम्, एवं वक्ष्यमाणपित्तादिषु। एतच्चारम्भकरक्तादन्यद्रक्तान्तरं बोध्यं, रक्तमपि रक्तान्तरदूषकं भवति। यदुक्तं दुष्ट-**

१. मदस्तृषा-इत्यपि पाठः।

**रक्तलक्षणे— 'पित्तवद्रक्तेनातिकृष्णम्** ( सु. सू. अ. १४ ) **इति । शम नैति शान्तिं न याति । कफ इत्यादि । द्वन्द्वसर्वलिङ्गं च संकरादिति संकराद् द्विदोषत्रिदोषमेलकाद् द्वन्द्वलिङ्गं सर्वलिङ्गं च क्रमाद्वातरक्तं भवति ॥ -१२ ॥**

**विमर्श**—धमनियों की दीवार मे सोडियम बाइयूरेट के संचय से उनमें कडापन तथा सकोच हो जाना है, जिससे रक्तदाब की वृद्धि होती है। अगुलियों की तथा अन्य सन्धियों में भी इसका सचय होने से उनमें विकृति आ जाती है।

**वातरक्तस्य प्रसारप्रकारं व्याचष्टे—**

## पादयोर्मूलमास्थाय कचाचिद्धस्तयोरपि ।
## आखोर्विषमिव क्रुद्धं तद्देहमुपसर्पति ॥ ( सु. नि. १ )

यह रोग पैरों के मूल ( अगूठा या गुल्फ ) से प्रारम्भ होकर अथवा कदाचित् हाथों के मूल से प्रारम्भ होकर चूहे के विष के समान धीरे-धारे शरीर के अन्य अंगों मे भी पहुँच जाता है ॥ १३ ॥

**पादयोर्जातमप्रतिक्रियमाणं देशान्तरं व्याप्नोति, पादवद्धस्तयोरपि भवतीति दर्शयन्नाह—पादयोरित्यादि। आखोविषमित्यनेन मन्दविसर्पितां दर्शितवान्; एतद्वातरक्तं** चरकेण **द्विविधमुक्तम् । यदाह—'उत्तानमथ गम्भीरं द्विविधं वातशोणितम् । त्वङ्मांसाश्रयमुत्तानं गम्भीरं त्वन्तराश्रयम्'** ( च. चि. अ. २० ) **इति ।** सुश्रुतेन **तु कुष्ठवदुत्पत्तौ उत्तानस्योत्तरकालं गम्भीरत्वमुक्तमिति मतभेद एव ॥ १३ ॥**

**विमर्श**—अधिकतर यह रोग पैर के मूल ( अंगूठे ) से ही प्रारम्भ होता है और वहाँ से धीरे-धीरे ऊपर गुल्फ-सन्धि ( Ankle joint ) तथा जानुसन्धि ( Knee joint ) को भी आक्रान्त करता है। इसी प्रकार कदाचित् इसका प्रारम्भ हाथ की छोटी-छोटी सन्धियों से होकर ऊपर की सन्धियों में भी धीरे-धीरे फैलता है। जैसे चूहे का विष शरीर में बहुत मन्द गति से फैलता हैं वैसे ही यह भी एक सन्धि से दूसरी सन्धि में धीरे धीरे ही व्याप्त होता है।

चरक ने वातरक्त के उत्तान और गम्भीर दो भेद किये हैं। वातरक्त की प्रधान विकृति ( सोडियम बाइयूरेट का सचय ) जब त्वचा में ही होती है तो उसे उत्तान ( Superficial ) और जब वह विकृति सन्धिगत होती है तो उसे गम्भीर रहते हैं—

**उत्तानमथ गम्भीरं द्विविधं तत्प्रचक्षते । त्वङ्मांसाश्रयमुत्तानं गम्भीरं त्वन्तराश्रयम् ॥**

उत्तान वातरक्त में त्वचा में वाताश्म ( छोटी-छोटी फुन्सियाँ Tophi ) मिलती हैं और खुजली, दाह, पीडा, तोद, आकुञ्चन तथा त्वचा में लाली होती है—

**कण्डूदाहरुगायासतोदस्फुरणभञ्जनैः । अन्विता श्यावरक्ता त्वग्बाह्ये ताम्रा तथेष्यते ॥**

गम्भीर वातरक्त सन्धि में आश्रित होता है अतः शोथ, जकडाहट, आन्तरिक भयकर पीडा, शोथ में लाली, दाह, तोद, फडकन तथा पाक भी होता है। सन्धि-अस्थि-मज्जा में पहुँचकर वायु अगों को टेढा कर कभी लंगडापन और कभी पङ्गुता भी उत्पन्न कर देता है—

**गम्भीरे श्वयथुः स्तब्धः कठिनोऽन्तर्भृशार्तिमान् । श्यावस्ताम्रोऽथवा दाहतोदस्फुरणपाकवान् ॥**
**रुग्विदाहान्वितोऽभीक्ष्णं वायुः सन्ध्यस्थिमज्जसु । छिन्दन्निव चरत्यन्तर्वक्रीकुर्वंश्च वेगवान् ॥**
**करोति खञ्जं पङ्गुं वा शरीरे सर्वतश्चरन् । सर्वैर्लिङ्गैश्च विज्ञेयं वातासृगुभयाश्रयम् ॥**

कभी-कभी उत्तान और गम्भीर उभय स्वरूप का भी वातरक्त होता है। उत्तान ही आगे चलकर गम्भीर स्वरूप धारण कर लेता है और तब सभी गम्भीर धातुयें आक्रान्त हो जाती है।

**त्वङ्मांसाश्रयमुत्तानं तत्पूर्वं जायते ततः । कालान्तरेण गम्भीरं सर्वान् धातूनभिद्रवेत् ॥**

वातरक्तस्यासाध्यतां निरूपयन्नाह—

आजानु स्फुटितं यच्च प्रभिन्नं प्रस्रुतं च यत् ।
उपद्रवैश्च यज्जुष्टं प्राणमांसक्षयादिभिः ॥ १४ ॥
वातरक्तमसाध्यं स्याद्याप्यं संवत्सरोत्थितम् । ( सु. नि. १ )
अस्वप्नारोचकश्वासमांसकोथशिरोग्रहाः ॥ १५ ॥
संमूर्च्छामदरुक्तृष्णाज्वरमोहप्रवेपकाः ।
हिक्कापाङ्गुल्यवीसर्पपाकतोदभ्रमक्लमाः ॥ १६ ॥
अङ्गुलीवक्रतास्फोटदाहमर्मग्रहार्बुदाः ।
एतैरुपद्रवैर्वर्ज्यं मोहेनैकेन वाऽपि यत् ॥ १७ ॥
अकृत्स्नोपद्रवं याप्यं साध्यं स्यान्निरुपद्रवम् ।
एकदोषानुगं साध्यं नवं याप्यं द्विदोषजम् ।
त्रिदोषजमसाध्यं स्याद्यस्य च स्युरुपद्रवाः ॥ १८ ॥ (च. चि. २९)

इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने वातरक्तनिदानं समाप्तम् ॥ २३ ॥

जो वातरक्त अंगूठे से प्रारम्भ होकर जानु सन्धि तक पहुंच गया हो, तथा जिसमें त्वचा दलित हो गयी हो एवं त्वचा के विदीर्ण होने से अत्यधिक स्राव भी होने लगे, जो प्राण ( बल ) क्षय तथा मांसक्षय कराने वाले ( तथा निद्रानाश, पूयोत्पत्ति, ज्वर एवं वृक्कविकार ) आदि उपद्रवों से युक्त हो वह असाध्य होता है। एक वर्ष पुराना ( उपद्रव रहित भी ) वातरक्त याप्य होता है।

जिस वातरक्त में निद्रानाश, भोजन में अरुचि, श्वास (Dyspnoea), मांस में सडन, तीव्र शिरः-शूल, मूर्च्छा, मद, शरीर में पीडा, प्यास, ज्वर, मोह, कम्पवात, हिचकी, पङ्गुता, ( लँगडापन ), विसर्प, पाक, सुई के चुभने जैसी पीडा, भ्रम ( चक्कर ), क्लम, अङ्गुलियों का टेढा हो जाना, फोडे निकल आना, जलन, मर्म ( सिर, हृदय, बस्ति ) में विकार एवं अर्बुद इन उपद्रवों के रहने पर रोग असाध्य होता है। उपद्रव रूप में केवल मूर्च्छा रहने पर भी रोगी असाध्य होता है।

उपर्युक्त सम्पूर्ण उपद्रव न रहने पर ( अल्प उपद्रव ) रोगी याप्य होता है तथा उपद्रवों से पूर्णतया रहित रोगी साध्य होता है।

एकदोषज नवीन वातरक्त साध्य, द्विदोषज याप्य और त्रिदोषज तथा उपद्रव युक्त ( कोई भी ) वातरक्त असाध्य होता है ॥ १४–१८ ॥

असाध्यत्वादिकमाह—आजान्वित्यादि। आजानु जानुपर्यन्तं गतमसाध्यम्। तथा स्फुटितादिकं स्फुटितं दलितत्वक्, प्रभिन्नं विदीर्णत्वक्, उपद्रवैरित्यादौ आदिशब्देन वक्ष्यमाणानामस्वप्नादीनां ग्रहणम्। याप्यं संवत्सरोत्थितमित्यनेन संवत्सरादर्वाक् साध्यं, यदि स्फुटितत्वगादयो न भवेयुरित्याहुः। अस्वप्नेत्यादि। पाङ्गुल्यं पङ्गुता। मोहेनैकेनेति वचनात् पूर्वोक्तैः समस्तैर्द्वित्रादिभिश्चेति ज्ञापयतीति ॥ १४–१८ ॥

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां वातरक्तनिदानं समाप्तम् ॥ २३ ॥

विमर्श—नवीन रोग साध्य होता है किन्तु पुराना ( Chronic ) विशेषतः उपद्रव युक्त हो जाने पर असाध्य हो जाता है । उपर्युक्त लक्षणों से यह व्यक्त है कि उपेक्षा करने से जब रोग बढ़कर ऊपर जानु तक पहुंच जाता है तथा उसमें अन्य उपद्रव भी हो जाते हैं तो वह असाध्य कोटि में चला जाता है । स्थायी क्षोभ होने से अर्बुद की उत्पत्ति हो जाती है । यह भी रोग की पुराणता का द्योतक है । हृदय, वस्ति ( मूत्रवहस्रस्थ न ) एवं शिर ( मस्तिष्क ) में विकार होने से मूर्च्छा होती है और यह असाध्यता दर्शक हैं ।

समाप्तं चेदं वातरक्तनिदानम् ।



## अथोरुस्तम्भनिदानम्

ऊरुस्तम्भस्य निदानपूर्विकां सम्प्राप्तिं प्राह—

**शीतोष्णद्रवसंशुष्कगुरुस्निग्धैर्निषेवितैः ।**
**जीर्णाजीर्णे तथाऽऽयाससंक्षोभस्वप्नजागरैः ॥ १ ॥**
**सश्लेष्ममेदःपवनः साममत्यर्थसंचितम् ।**
**अभिभूयेतरं दोषमूरू चेत्प्रतिपद्यते ॥ २ ॥**
**सक्थ्यस्थिनी प्रपूर्यान्तः श्लेष्मणा स्तिमितेन च ।**
**तदा स्तभ्नाति—**

अत्यन्त शीत, उष्ण, द्रव, शुष्क, भारी तथा स्निग्धपदार्थों के सेवन करने से जीर्णाजीर्ण ( भोजन की विदग्धावस्था ) में ही भोजन कर लेने या कच्चा-पक्का खाने से, अत्यधिक परिश्रम, क्षोभ, दिवास्वाप तथा रात्रिजागरण से अत्यधिक सचित हुए आम, मेद और कफ से युक्त वायु पित्त को अभिभूत करके ऊरुमें आकर जब दोनों सक्थियों की अस्थियों को स्तिमित ( जमे हुए गाढ़े ) श्लेष्मा से परिपूर्ण कर देता है तब दोनों ऊरु जकड़ जाते हैं ॥ १–२ ॥

ऊरुस्तम्भस्य लक्षणानि निरूपयति—

**—तेनोरू स्तब्धौ शीतावचेतनौ ॥ ३ ॥**
**परकीयाविव गुरू स्यातामतिभृशव्यथौ ।**
**ध्यानाङ्गमर्दस्तैमित्यतन्द्राच्छर्द्यरुचिज्वरैः ॥ ४ ॥**
**संयुक्तौ पादसदनकृच्छ्रोद्धरणसुप्तिभिः ।**
**तमूरुस्तम्भमित्याहुराढ्यवातमथापरे ॥ ५ ॥** (वा. नि. १५)

इससे दोनों ऊरू (जाँघों) में जकड़ाहट, शीतता तथा अचेतनता आ जाती है; रोगी को अपने ऊरु पराये के समान भारी प्रतीत होते हैं तथा इनमें अत्यधिक पीड़ा होती है । रोगी चिन्ता, अङ्गमर्द, निश्चलता, तन्द्रा, वमन, अरुचि तथा ज्वर जैसे लक्षणों से युक्त रहता है । पैरों में अवसाद हो जाता है, रोगी टांगें बड़ी कठिनता से उठा सकता है तथा उनमें सुन्नता आ जाती है । उक्त लक्षणों से युक्त रोग को ऊरुस्तम्भ कहते हैं । कुछ लोग इसे आढ्यवात भी कहते हैं ॥ ३–५ ॥

वातव्याधिविशेषत्वादूरुस्तम्भमाह—शीतोष्णेत्यादि। शीतोष्णग्रहणमनुक्तपरस्परविरोधिद्वन्द्वोपलक्षणार्थं, तेन गुरुस्निग्धाभ्यां लघुरूक्षयोग्रहणं बोध्यमिति जेज्जटः। संशुष्कं कठिनं, द्रवविरोधित्वात्। जीर्णाजीर्णं इति प्रभूतं जीर्णं, स्तोकमजीर्णमित्याहुः, तस्मिन्; 'भोजने' इति शेषः। अत एव दृढबलेन—'जीर्णाजीर्णे समश्नतः' ( च. चि. अ. २७ ) इति पठितम्। एते च यथासंभवं श्लेष्मादीनां हेतवः। सश्लेष्ममेदःपवन इति सश्लेष्ममेदश्चासौ पवनश्चेति सश्लेष्ममेदःपवन इति विग्रहः। इतरं दोषं पित्तम्। अस्यां संप्राप्तौ वातस्य प्राधान्यमुक्तम्, अत एव सुश्रुतेन महावातव्याधावयं रोगः पठितः। चरके तु कफस्य प्राधान्यमुक्तम्। यदाह—'ऊरू श्लेष्मा समेदस्को वातपित्तेऽभिभूय तु' ( च. चि. अ. २७ ) इत्यादि। तत्र चरके आवरकस्य श्लेष्मणःप्राक्चिकित्स्यत्वेन प्राधान्यम्, आरम्भकत्वेन तु सुश्रुते पवनस्येति न विरोधः। परकीयाविवेत्यनेनोत्क्षेपणगमनादिष्वप्रभुत्वं दर्शयति। ध्यानादिभिर्ज्वरान्तैरुपलक्षितः 'पुरुष' इति शेषः॥ १-५॥

**विमर्श**—उक्त सम्प्राप्ति के अनुसार इस रोग में वात की प्रधानता रहती है। अतएव सुश्रुत ने इसका पाठ वातव्याधि में किया है। चरक मे कफ की प्रधानता बतायी गयी है—**ऊरू श्लेष्मा समेदस्को वातपित्तेऽभिभूय तु'**। यहाँ आवरक कफ को प्रधान चिकित्स्य मानकर ही कफ को प्रधानता दी गयी है।

आधुनिक दृष्टि से इस रोग का कोई निश्चित नाम देना कठिन है। कविराज गणनाथसेनजी का कथन है कि **'पुराणा विलयं यान्ति नवीनाः प्रादुरासते'** अर्थात् कुछ रोग जो प्राचीनकाल में होते थे आज वे दृष्टिगोचर नही होते इसके अतिरिक्त कुछ नवीन रोगों की उत्पत्ति भी हो जाती है। ऊरुस्तम्भ सम्भवतः प्राचीनकाल में विशेष रूप से पाया जाता हो किन्तु आज इसके रोगी देखने को नही मिलते। रहन-सहन तथा आहार-विहार की परिस्थिति के परिवर्तित हो जाने से आजकल अनेक नवीन रोग भी उत्पन्न हो गये हैं।[1]

---

१. ऊरुस्तम्भ को **'जाँघ भरना'** कह सकते हैं। प्राचीनकाल में व्यायाम विशेषतः दण्ड-बैठक अधिक करने की तथा पैदल चलने या घोडे आदि की सवारी की अधिक प्रणाली थी अतः प्राचीनकाल मे यह रोग अधिकता से पाया जाता था। अत्यधिक व्यायाम से और व्यायाम के बाद अकस्मात् शीत जल स्पर्श आदि करने से मासपेशियाँ कठिन, अकर्मण्य और पीड़ायुक्त हो जाती हैं। अर्वाचीन विद्वान् इसे मांसपेशी की श्रान्ति ( Fatigue ) कहते है। व्यायाम से मांसपेशियों में सारक्षीराम्ल ( Sarco-lactic acid ) की उत्पत्ति होता है। स्वाभाविक अवस्था में यह क्षीराम्ल ( Lactic acid ) और मधुजन ( Glycogen ) में परिणत हो जाता है किन्तु अति व्यायाम के कारण अधिक उत्पत्ति होने पर उसके घनकण ( क्रिष्टल ) बन जाते हैं और वे अधस्त्वग् मासपेशियों ( Subcutaneous muscles ) में सञ्चित होकर नाडीक्षोभ और पीडा को उत्पन्न करते हैं। नमक मिले पानी से धोने पर यह घुल जाते हैं और स्वस्थता उत्पन्न होती है। किन्तु जब पेशीसूत्रों का विनाश हो जाता है तब यह रोग असाध्य होता है। विशेष विवरण किसी अर्वाचीन शरीरक्रियाविज्ञान-सम्बन्धी ग्रन्थ में देखें।

श्रान्त अभ्यागतों या अतिथियों की टाँगों और पाँवों को नमक के पानी से मलकर धोने की प्रथा भारतीय ग्रामों में अबतक है। हलके हाथों मलने एवं धीरे २ टहलने आदि से भी लाभ होता है। आयुर्वेद में ऊरुस्तम्भ रोग की चिकित्सा में रेतीली या कँकडीली जमीन पर धीरे धीरे सम्हल कर टहलना और नदी या तालाब में तैरना विशेष महत्त्व का उपचार बतलाया गया है।

कुछ लोग इसे सन्धिकलाशोथ ( Sinovitis ) या नितम्बसन्धिरोग ( Hipjoint disease ) कहते है, किन्तु चिकित्साभेद के कारण इसमें भी सन्देह हो जाता है । इसको अधरांगघात ( Paraplegia ) भी नही कह सकते; क्योंकि आगे **'वातशङ्किभिः'** आदि श्लोक के द्वारा इस रोग मे तैलमर्दन को अनुपशय कहा गया है जब कि सर्वसामान्य वातव्याधियों के समान अधरांगघात मे भी स्नेहन कर्म उपशय माना गया है ।

इस रोग में दूषित वात और कफ के साथ मेद और आम का भी संसर्ग होता है तथा पित्त की क्रिया मन्द हो जाती है । अतः इसके वात आदि भेद से भेद नहीं होते । अतएव चरक ने **'एक एव ऊरुस्तम्भः'** ऊरुस्तम्भ को एक ही कहा है ।

**ऊरुस्तम्भस्य पूर्वरूपमाह—**

**प्राग्रूपं तस्य निद्राऽतिध्यानं स्तिमितता ज्वरः ।**
**रोमहर्षोऽरुचिच्छर्दिर्जङ्घोर्वोः सदनं तथा ॥ ६ ॥**

निद्रा, अत्यधिक चिन्ता, शरीर मे आर्द्र चर्म से आवृत होने की प्रतीति, ज्वर, रोंगटे खड़े होना, भोजन में अरुचि, वमन तथा जंघा ( गुल्फ से जानुपर्यन्त भाग=Leg) तथा ऊरु ( जाँघ–Thigh ) में अवसाद का होना ये ऊरुस्तम्भ के पूर्वरूप है ॥ ६ ॥

**ऊरुस्तम्भस्यानुपशयं रूपं साध्यासाध्यतां च निरूपयति—**

**वातशङ्किभिरज्ञानात्तस्य स्यात्स्नेहनात्पुनः ।**
**पादयोः सदनं सुप्तिः कृच्छ्रादुद्धरणं तथा ॥ ७ ॥**
**जङ्घोरुग्लानिरत्यर्थं शश्वच्चादाहवेदने ।**
**पादं च व्यथते न्यस्तं शीतस्पर्शं न वेत्ति च ॥ ८ ॥**
**संस्थाने पीडने गत्यां चालने चाप्यनीश्वरः ।**
**अन्यस्येव हि संभाग्नावूरू पादौ च मन्यते ॥ ९ ॥**
**यदा दाहार्तितोदार्तो वेपनः पुरुषो भवेत् ।**
**ऊरुस्तम्भस्तदा हन्यात्साधयेदन्यथा नवम् ॥ १० ॥**

**( च. चि. २७ )**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने ऊरुस्तम्भनिदानं समाप्तम् ॥ २४ ॥**

( सुप्ति, संकोच तथा कम्प आदि वातसामान्य लक्षणों को देखकर ) अज्ञान से वातव्याधि की शङ्का करके यदि इस रोग में स्नेहन कर्म किया जाय तो पैरों में अवसाद तथा सुप्ति बढ जाती है । पैर कठिनाई से उठाये जाते हैं, जंघा तथा ऊरु में भी अवसाद होता है, निरन्तर ईषद् दाह और वेदना होती है, कदम रखते हुए पैर में बहुत पीडा होती है एवं शीतस्पर्श का अनुभव नही होता । इस रोग से पीडित मनुष्य खडे होने, पैर से किसी वस्तु को दबाने, चलने तथा पैर को हिलाने में असमर्थ रहता है । रोगी को ऐसा प्रतीत होता है कि दूसरे के ऊरु लगे हुए हैं या अपने ही ऊरु भग्न है ।

नवीन एवं उपद्रवहीन ऊरुस्तम्भ साध्य होता है। किन्तु दाह, तीव्रपीडा, तोद तथा कंपन से युक्त रोगी का ऊरुस्तम्भ असाध्य होता है॥ ७-१०॥

**अनुपशयमाह—वातेत्यादि। वातशङ्किभिरिति सुप्तिसंकोचकम्पादिवातरोगसदृशलिङ्गदर्शनात्तच्छङ्किभिः। अज्ञानादनिश्चयात्, मोहादि इति ईशानः। तत्रोपशयानुपशयज्ञानार्थं स्नेहनं, यदुक्तं चरके—'गूढलिङ्गं व्याधिमुपशयानुपशयाभ्यां परीक्षेत'** (च.चि.अ. ४) **इति। ततः स्नेहनादनुपशयो भवतीत्याह—पादयोरित्यादि। उद्धरणम् ऊर्ध्वचालनम्। आदाहवेदने इति आङ् ईषदर्थे; अन्ये त्वीषदर्थ एव नञमाहुः; उद्भूतदाहस्यासाध्यत्वेन वक्ष्यमाणत्वात्। 'आनाहवेप(द)ने, इति पाठान्तरमयुक्तं, चरकटीकाकारैः सर्वैरव्याख्यातत्वात्। व्याधिस्वभावादयं चोरुस्तम्भ एक एव त्रिदोषारब्धः, नतु वातादिभेदादनेकविधः। उक्तं हि चरके व्याधिसंख्यायाम्—'एक एवोरुस्तम्भः'** (च. सू. अ. १९) **इति। संभग्नाविति संभग्नाविव संभग्नौ॥ ७-१०॥**

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायामूरुस्तम्भनिदानं समाप्तम्॥ २४॥**

**विमर्श**—वातव्याधि की आशका से अथवा **'गूढलिङ्गं व्याधिमुपशयानुपशयाभ्यां परीक्षेत'** इस उक्ति के अनुसार वातव्याधि और ऊरुस्तम्भ की साक्षेप निश्चित के लिये स्नेहन कराया जाता है। उससे लाभ होने पर वातव्याधि और हानि होने पर ऊरुस्तम्भ का अनुमान किया जाता है। स्नेहन के समान पञ्चकर्म में से कोई भी क्रिया इसमें लाभप्रद सिद्ध नहीं होती; क्योंकि—

अग्निवेश के **दोषजोऽस्त्यामयः कश्चिद्यस्यैतानि भिषग्वर। न स्युः शक्तानि शमने साध्यस्य क्रियया सतः॥** अर्थात् क्या दोषज कोई रोग ऐसा भी है जिसमें ये पञ्चकर्म कुछ नहीं कर सकते, इस प्रश्न का उत्तर देते हुए महर्षि आत्रेय ने ऊरुस्तम्भ रोग का निर्देश किया **'अस्त्यूरुस्तम्भः'**, इन सबके न करने का हेतु भी बताया है—विस्तार-भय से यहाँ देना अपेक्षित नहीं।

**समाप्तं चेदमूरुस्तम्भनिदानम्।**



## अथामवातनिदानम्

**आमवातस्य निदानपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—**

**विरुद्धाहारचेष्टस्य मन्दाग्नेर्निश्चलस्य च।**
**स्निग्धं भुक्तवतो ह्यन्नं व्यायामं कुर्वतस्तथा॥ १॥**
**वायुना प्रेरितो ह्यामः श्लेष्मस्थानं प्रधावति।**
**तेनात्यर्थं विदग्धोऽसौ धमनीः प्रतिपद्यते॥ २॥**
**वातपित्तकफैर्भूयो दूषितः सोऽन्नजो रसः।**
**स्रोतांस्यभिष्यन्दयति नानावर्णोऽतिपिच्छिलः॥ ३॥**
**जनयत्याशु दौर्बल्यं गौरवं हृदयस्य च।**
**व्याधीनामाश्रयो ह्येष आमसंज्ञोऽतिदारुणः॥ ४॥**

**युगपत्कुपितावन्तस्त्रिकसन्धिप्रवेशकौ ।**
**स्तब्धं च कुरुतो गात्रमामवातः स उच्यते ॥ ५ ॥**

विरुद्ध आहार-विहार करने वाले मन्दाग्नि और निश्चेष्ट अथवा स्निग्ध भोजन करने के उपरान्त तुरन्त व्यायाम करने वाले मनुष्य का आमरस प्रकुपित वायु से प्रेरित होकर श्लेष्मा के मुख्य स्थान आमाशय, सन्धि तथा उरः, सिर एव कण्ठ की ओर जाता है। अधिक विकृत या अर्धपक्व होने पर यह आमरस वायु द्वारा प्रेरित होकर धमनियों में पहुंचजाता है। धमनियों में स्थित तीनों दोषों से मिलकर और भी अधिक दूषित होकर यह विभिन्न वर्णोवाला पिच्छिलता-गुण-युक्त आमरस शरीर के विभिन्न स्रोतों में क्लेद उत्पन्न कर देता है। इससे दुर्बलता तथा हृदय में भारीपन हो जाता है। यह आमरस शरीर की अनेक व्याधियों का जनक होने से अत्यन्त भयंकर होता है। वात और आम एक साथ प्रकुपित होकर कोष्ठ, त्रिक प्रदेश तथा सन्धियों में प्रविष्ट हो जाते हैं और सारे शरीर को जकड देते हैं। यह रोग आमवात कहलाता है॥ १-५॥

**ऊरुस्तम्भे वायुः साम इत्युक्तम्, अतस्तदनन्तरमामवातनिदानमाह—विरुद्धेत्यादि। विरुद्धाहारः संयोगादिविरुद्धः विरुद्धा च चेष्टा यथा-अजीर्णे व्यायामव्यवायजलप्रतरणादि। स्निग्धं भुक्तवतो व्यायामं कुर्वत इति मिलितो हेतुः, न पृथक्त्वेन। श्लेष्मस्थानमामाशय-सन्ध्यादि। तेन वातेन विदग्धो दूषितोऽसावामो 'धमनीः प्रतिपद्यते', 'धमनीभिः प्रपद्यत' इति पाठान्तरे श्लेष्मस्थानमिति योज्यम्। सोऽन्नजो रस इति आमः, अन्नरसस्यै-वापक्वस्य तन्त्रान्तरे आमव्यपदेशात्। यदुक्तम्-'ऊष्मणोऽल्पबलत्वेन धातुमाद्यमपाचितम्। दुष्टमामाशयगतं रसमामं प्रचक्षते' (वा. सू. स्था. अ. १३) इत्यादि। अन्यैरप्युक्तम्— 'आमाशयस्थः कायाग्नेर्दौर्बल्याद्विपाचितः। आद्य आहारधातुर्यः स आम इति कीर्तितः' इति। अपरे त्वाहुः-'अविपक्वमसंयुक्तं दुर्गन्धं बहु पिच्छिलम्। सदनं सर्वगात्राणामाम इत्य-भिधीयते' इति। अन्ये त्वाहुः—'आहारस्य रसः शेषो यो न पक्वोऽग्निलाघवात्। स मूलं सर्वरोगाणामाम इत्यभिधीयते' इति। तथा चापरे—आममन्नरसं केचित्, केचित्तु मल-संचयम्। प्रथमां दोषदुष्टिं च केचिदामं प्रचक्षते' इति। नानावर्ण इति वातादिदूषितत्वा-द्बहुवर्णः। युगपदित्यादि, वातकफौ युगपत्कुपितावन्तः कोष्ठे त्रिकसन्धिप्रवेशकौ भवतः, अथवा गात्रं स्तब्धं कुरुतः; त्रिकसन्धिषु प्रवेशस्तद्गतवेदनया बोध्यः॥ १-५॥**

**विमर्श**—पहिले 'वातरक्त' रोग का कारण व्यायाम के साथ विदाही अन्न का सेवन बताया जा चुका है। व्यायाम के साथ स्निग्ध विशेषतः अभिस्यन्दी आहार का सेवन 'आमवात' का जनक होता है। कुछ लोग आमवात से आमवातज्वर (Rheumatic fever) का ग्रहण करते हैं। किन्तु उसका समावेश साम सान्निपातिक सन्धिगतज्वर में ही हो जाता है। आमवात से मुख्यतः सामाभ सन्धिवात (Rheumatoid arthritis) का ही ग्रहण करना चाहिये। क्योंकि आमविष के लक्षणों में ज्वर को प्राधान्य नहीं दिया गया है।

कविराज गणनाथसेनजी सरस्वती इस अवस्था को रसवात भी कहते हैं—

**शाखात्रिककटीपृष्ठग्रीवादिषु हि सन्धिषु। क्वचिच्छोफरुजाकारी सर्वगात्रप्रपीडनः॥**
**अविपाकारुचियुतोऽल्पज्वरो विज्वरोऽथवा। रसवातगदः सोऽयमामवातश्च कथ्यते॥**

आमरस से दूषित वात को ही आमवात या रसवात कहते हैं। शुद्ध रस से विकारोत्पत्ति नहीं होती है और दूषित रस को ही आम कहते हैं। अतः प्राचीन और प्रचलित 'आमवात' शब्द के रहते हुए 'रसवात' शब्द की कल्पना व्यर्थ प्रतीत होती है। दूसरे सिद्धान्त-निदान में प्रतिपादित

रसवात से आधुनिक ( Rheumatic Arthritis ) का ही वर्णन किया गया है ( Rheumatoid Arthritis ) का नही।

आम के विभिन्न स्वरूपों का वर्णन निम्नलिखित रूप में मिलता है—

**ऊष्मणोऽल्पबलत्वेन धातुमाद्यमपाचितम्। दुष्टमामाशयगतं रसमामं प्रचक्षते॥**

अथवा—**आमाशयस्थः कायाग्नेर्दौर्बल्यादविपाचितः।**
**आद्य आहारधातुर्यः स आम इति कीर्तितः॥**

अथवा—**आममन्नरसं केचित् केचित्तु मलसञ्चयम्।**
**प्रथमां दोषदुष्टिं च केचिदामं प्रचक्षते॥**

'आम' का विवेचन अग्निमान्द्यप्रकरण मे भी देखिए।

विरुद्ध आहार-विहार अथवा स्निग्ध भोजन करने के तुरन्त पश्चात् व्यायाम करने से आहार का परिपाक सम्यक् रूप में नही होता एवं परिणामस्वरूप आमरस की उत्पत्ति होती है। यह आमरस प्रदूषित होकर रक्तवाहिनियों के द्वारा सर्व शरीर मे परिभ्रमण करता है और विभिन्न धातुओं के सम्पर्क में आने पर धात्वग्नियों से पाचित होने पर भी आम और मल की अधिक उत्पत्ति होती है। परिणामतः विभिन्न धातुओं और स्रोतसों में क्लेद तथा अवरोध हो जाता है जिससे विविध विकारों की उत्पत्ति होती है। जब यह आमदोष अपने सजातीय श्लेष्मा के अधिष्ठान सन्धियों में अवस्थित होकर वायु को आवृत कर लेता है तब आमवात रोग को उत्पन्न करता है। कविराज गणनाथसेनजी इसकी सम्प्राप्ति का वर्णन निम्न प्रकार से करते हैं—

**सामो वायुः श्लेष्मणा सानुबन्धः सर्वाङ्गेषु स्वस्वलिङ्गैः प्रसर्पन्।**
**कटीपृष्ठत्रिकजान्वादिसन्धीन् रुजन्नुच्चैरामवातं विदध्यात्॥**

यह रोग हाथ का मध्य अङ्गुलि से प्रारम्भ होता है, इसके पश्चात् दूसरी अङ्गुलियों में भी फैल जाता है। अन्ततो गत्वा मणिबन्ध, गुल्फ, कफोणि ( Elbow ), जानु, त्रिक तथा पृष्ठवंश की सन्धिओं में भी फैल जाता है। प्रायः शरीर के उभय पार्श्व में यह विकृति होती है। प्रारम्भ में इसके आक्रमणों के पश्चात् शरीर में कोई विकृति नही रहती। किन्तु आक्रमणों की अनेक पुनरावृतियों के फलस्वरूप स्नायु ( Ligaments ) पेशी तथा तरुणास्थिया सूखने लगती हैं। पीडा कम अनुभव होती है और सन्धिजाड्य ( Ankylosis ) हो जाता है। सन्धिक सन्निपात में भी सन्धि में उक्त विकृतियां पायी जाती हैं किन्तु उसमें ज्वर की विशेषता रहती है जब कि इसमें ज्वर की अनुपस्थिति भी रहती है। इसी प्रकार संधिकसन्निपात ( Rhematic fever ) में हृदय भी शीघ्र ही विकृत हो जाता है किन्तु इस रोग में वैसा नही होता।

**आमवातस्य सामान्यलक्षणमवतारयति—**

**अङ्गमर्दोऽरुचिस्तृष्णा ह्यालस्यं गौरवं ज्वरः।**
**अपाकः शूनताऽङ्गानामामवातस्य लक्षणम्॥ ६॥**

विभिन्न अंगों में पीडा होना, अरुचि, प्यास, आलस्य, शरीर का भारीपन, ज्वर, भोजन का परिपाक न होना तथा अंगों में सूजन का होना ये आमवात के ( सामान्य ) लक्षण हैं॥ ६॥

**आमवातस्य सामान्यलक्षणमाह—अङ्गमर्द इत्यादि॥ ६॥**

**प्रवृद्धस्यामवातस्य लक्षणानि—**

**स कष्टः सर्वरोगाणां यदा प्रकुपितो भवेत्।**
**हस्तपादशिरोगुल्फत्रिकजानूरुसन्धिषु॥ ७॥**

**करोति सरुजं शोथं यत्र दोषः प्रपद्यते ।**
**स देशो रुज्यतेऽत्यर्थं व्याविद्ध इव वृश्चिकैः ॥ ८ ॥**
**जनयेत्सोऽग्निदौर्बल्यं प्रसेकारुचिगौरवम् ।**
**उत्साहहानिं वैरस्यं दाहं च बहुमूत्रताम् ॥ ९ ॥**
**कुक्षौ कठिनतां शूलं तथा निद्राविपर्ययम् ।**
**तृट्छर्दिभ्रममूर्च्छाश्च हृद्ग्रहं विड्विबद्धताम् ।**
**जाड्यान्त्रकूजमानाहं कष्टांश्चान्यानुपद्रवान् ॥ १० ॥**

आमवात की प्रवृद्ध अवस्था सब रोगों से कष्टसाध्य होती है, इससे हाथ, पैर, सिर, गुल्फ (Ankle), त्रिक ( Sacrum ), जानु (Knee) तथा ऊरु ( Thigh ) की सन्धियों में पीडायुक्त शोथ उत्पन्न होता है। इनके अतिरिक्त भी जिस स्थान पर आमदोष पहुँच जाता है वहाँ भी वृश्चिक-दश के समान वेदना का अनुभव होता है। इसमें अग्निमान्द्य, लालास्राव, अरुचि तथा गौरव होते हैं, उत्साहशक्ति नष्ट हो जाती है, मुख में विरसता तथा शरीर में जलन होती है, पेशाब की अधिकता तथा पेट में भारीपन और शूल होता है, निद्राविपर्यय (दिन में निद्रा आना, रात्रि को निद्रानाश ), प्यास, वमन, भ्रम, मूर्च्छा, हृद्ग्रह ( Precardial region मे स्तब्धता ), एवं कोष्ठबद्धता हो जाती है। शरीर अकर्मण्य हो जाता है तथा पेट में गुडगुडाहट एवं अफारा रहता है। इनके अतिरिक्त कष्टप्रद अन्य अनेक उपद्रव भी हो सकते है ॥ ७-१० ॥

**तस्यैवातिवृद्धस्य लक्षणमाह—स इत्यादि । वृश्चिकैः सविषकीटविशेषैः । स इति आमवातः । जाड्यमकर्मण्यत्वम् अन्यानुपद्रवान् संकोचखञ्जत्वादीन् ७-१० ॥**

**विमर्श—'यत्र दोषः प्रपद्यते'** से यह स्पष्ट है कि यह रोग एक सन्धि से दूसरी सन्धि में फैलता है। इस व्याधि में तीव्र पीड़ा होती है तथा आम की अधिकता के कारण अग्निमान्द्य, अरुचि तथा गौरव जैसे लक्षण होते हैं। दाह लक्षण पित्तानुबन्ध का द्योतक है। रात्रि में स्वभावतः वायु की वृद्धि होने से ( Due to hypersensitiveness of the nervous system ) व्याधित को अधिक पीडा का अनुभव होता है अत एव उसे निद्रा नहीं आती। इसके परिणामस्वरूप रोगी दिन में सोता है।

**आमवात और वातरक्त में भेद—**

| आमवात | वातरक्त |
|---|---|
| १—बडे जोडो में होता है। | १—छोटे जोड़ों में होता है। |
| २—भ्रमणशील पीड़ा। | २—भ्रमणशीलता प्रायः नही होती। |
| ३—बाल्यावस्था में प्रारम्भ होता है। | ३—४० वर्ष के लगभग ही प्रारम्भ होता है। |
| ३—सैलिसिलेट या गुग्गुलु से विशेष लाभ होता है। | ४—इससे बहुत कम लाभ होता है। |

दोषानुबन्धेनाऽऽमवातस्य लक्षणान्याह—

**पित्तात्सदाहरागं च सशूलं पवनानुगम् ।**
**स्तिमितं गुरुकण्डूं च कफदुष्टं तमादिशेत् ॥ ११ ॥**

आमवात में पित्त का अनुबन्ध होने पर रुग्ण स्थान पर जलन और लाली होती है। यदि केवल वात ही रहे तो उसमें पीडा बहुत होती है। कफ का अनुबन्ध होने पर स्तिमितता ( आर्द्रचर्मावनद्धवत् प्रतीति ), भारीपन तथा खुजली ये लक्षण होते हैं ॥ ११ ॥

**तस्य विशेषलक्षणान्याह—पित्तादित्यादि ॥ ११ ॥**

**आमवातस्य साध्यासाध्यतां निरूपयति—**

**एकदोषानुगः साध्यो द्विदोषो याप्य उच्यते ।**
**सर्वदेहचरः शोथः सः कृच्छ्रः सान्निपातिकः ॥ १२ ॥**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने आमवातनिदानं समाप्तम् ॥ २५ ॥**

एकदोषज आमवात साध्य, द्विदोषज याप्य तथा सर्वशरीरव्यापी शोथ से युक्त सान्निपातिक आमवात कृच्छ्रसाध्य होता है ॥ १२ ॥

**तस्य साध्यत्वादिकमाह—एकेत्यादि ॥ १२ ॥**

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायामामवातनिदानं समाप्तम् ॥ २५ ॥**

**विमर्श**—सर्वदेहचर से शरीर की सम्पूर्ण सन्धियों का आक्रान्त होना द्योतित होता है। उपद्रव-स्वरूप हृदयविकार ( Cardio-Volvular diseases ) उत्पन्न होने पर सर्वांग शोफ भी होगा और यह प्रायः असाध्य ही होता हैं।

इत्यामवातनिदानं समाप्तम् ।



# अथ शूलपरिणामशूलान्नद्रवशूलनिदानम्

**शूलस्य भेदान् व्याचष्टे—**

**दोषैः पृथक् समस्तामद्वन्द्वैः शूलोऽष्टधा भवेत् ।**
**सर्वेष्वेतेषु शूलेषु प्रायेण पवनः प्रभुः ॥ १ ॥**

वातज, पित्तज, कफज, वातपित्तज, वातकफज, पित्तकफज त्रिदोषज तथा आमज भेद से शूल आठ प्रकार का होता है। किन्तु इन सभी प्रकार के शूलों में वायु प्रधानरूप से रहता है ॥ १ ॥

आमवातेऽपि शूलं भवतीत्यतस्तदनन्तरं शूलनिदानम्। ज्वरादिवच्छूलस्यापि प्रागुत्पत्तिरस्ति। यदाह हारीतः—'अनङ्गनाशाय हरस्त्रिशूलं मुमोच कोपान्मकरध्वजश्च। तमापतन्तं सहसा निरीक्ष्य भयार्दितो विष्णुतनुं प्रविष्टः॥ स विष्णुहुङ्कारविमोहितात्मा पपात भूमौ प्रथितः स शूलः। स पञ्चभूतानुगतं शरीरं प्रदूषयत्यस्य हि पूर्वसृष्टिः' इति। एतेन शूल (लि)संभवत्वादस्य शूलमिति संज्ञा, शूलनिखातवद्वेदनाजनकत्वाच्च। तदाह वृद्धसुश्रुतः—'शङ्कुस्फोटनवत्तस्य यस्मात्तीव्रा हि वेदना। शूलासक्तस्य भवति तस्माच्छूलमिहोच्यते' (सु.उ.अ.४२) इति। कफपित्तादिशूलेष्ववश्यंभावी वायुरित्याह–सर्वेष्वित्यादि। प्रभुः कर्ता ॥

१. 'वायोः प्राधान्यम्' ( आ० द० )।

**विमर्श**—ज्वर की भाँति शूल रोग की उत्पत्ति पर भी निम्न पौराणिक कथा हारीतसंहिता में वर्णित है। 'जब तपस्या करते समय अपनी समाधि भङ्ग में उद्यत कामदेव पर कुपित होकर शंकर जी ने त्रिशूल फेंका और उसके भय से त्रस्त कामदेव ने विष्णु के शरीर में छिप कर शरण लिया तब विष्णु के हुंकार द्वारा अपवारित होकर वह त्रिशूल पृथ्वी पर गिरा उसी से शूल रोग की उत्पत्ति हुई।' इस प्रकार त्रिशूलजनित होने के कारण इसे शूल रोग कहते हैं। अथवा शूल एक विशेष प्रकार की पीड़ा है। इसके कारण रोगी को शरीर में शंकु ( खूंटे ) को घसाने के समान तीव्र वेदना का अनुभव होता है। सुश्रुत इसकी परिभाषा निम्न प्रकार से करते हैं—( सु. उ. तं. ४२ )

**शङ्कुस्फोटनवत् तस्य यस्मात् तीव्राश्च वेदनाः। शूलासक्तस्य लक्ष्यन्ते तस्माच्छूलमिहोच्यते ॥**

साधारणतया शरीर के किसी भी भाग में उक्त प्रकार की वेदना का अनुभव हो सकता है, एवं उसके अनुसार उसको विभिन्न संज्ञायें भी दी जा सकती हैं यथा सिर का दर्द शिरःशूल, कान का दर्द कर्णशूल, वृक्कशूल तथा बस्तिशूल आदि। किन्तु केवल शूल से उदरशूल का बोध होता है क्योंकि गुल्म के समान इसके भी उदरगत पाच स्थान माने गये है। दोनों पार्श्व, हृदय, नाभि तथा बस्ति ये गुल्म के पाच स्थान हैं—**'पञ्च गुल्माश्रया नृणां पार्श्वे हृन्नाभिबस्तयः'** ( सुश्रुत ) **तथा**—**'बस्तौ च नाभ्यां हृदि पार्श्वयोश्च गुल्मस्य स्थानानि भवन्ति पञ्च'** ( च. चि. ५ )।

सुश्रुत शूल को गुल्म का उपद्रव मानते हैं—**अथास्योपद्रवः शूलः कथञ्चिदुपजायते'**। **इसके** अतिरिक्त शूल एक स्वतन्त्र व्याधि भी मानते हैं जो विशेषतया गुल्म के समान पाँच स्थानों पर होती है—

**विना गुल्मेन यच्छूलंगुल्मस्थानेषुजायते। निदानं तस्य वक्ष्यामि रूपं च सचिकित्सितम् ॥**(सु०)

वात, मूत्र तथा मल के वेग को रोकना, अत्यधिक भोजन करना, अजीर्ण, अध्यशन, अधिक परिश्रम, विरुद्ध भोजन, पिष्टमय पदार्थ एवं सूखे मास का उपयोग तथा इसी प्रकार के अन्य पदार्थ शूल के सामान्य कारण है।[1]

सभी शूलों मे वायु को प्रधानता रहता है क्योंकि **'नर्तेऽनिलाद्रुक्'** वायु के विना पीडा सम्भव नहीं है। इसी का स्पष्टीकरण कविराज गणनाथसेनजी ने इस प्रकार किया है—

**संज्ञावहानां नाडीनां प्रतानोद्वेजनोद्भवाः। सर्वेऽपि शूलास्तेनाहुः शूलानामनिलः प्रभुः।**

किसी स्थल विशेष में संज्ञावाही नाडियों के सूत्रों में स्थानीय क्षोभ उत्पन्न होने से ही शूल का अनुभव होता है अत एव प्रत्येक शूल में वायु की प्रधानता रहती है।

इस शूलहेतु-नाडीतन्तुक्षोभ के कारणों का भी संग्रह निम्न प्रकार से किया है—

**स्रोतोनिरोधोदावर्तौ व्रणशोथस्तथा क्षतम्। आघातः कार्यवैषम्यं दौर्बल्यं शूलभूमयः** (सि.नि)

इस प्रकार केवल शूल शब्द का प्रयोग करने से उदरशूल एवं उसके साथ शूलस्थान का नाम जोड़ देने से शूल-विशेषों का ज्ञान होता है। सुश्रुत ने उदरशूल के वातिक आदि शूलों का वर्णन करने के साथ-साथ कतिपय विशिष्ट शूलों ( हृच्छूल, पार्श्वशूल आदि ) का भी निरूपण किया है। विस्तृत वर्णन अगले श्लोक के विमर्श में देखें।

**वातिकशूलस्य निदानं स्वरूपञ्चाह—**

## व्यायामयानादतिमैथुनाच्च प्रजागराच्छीतजलातिपानात्।

---

१. वातमूत्रपुरीषाणां निग्रहादतिभोजनात्। अजीर्णाध्यशनायासविरुद्धान्नोपसेवनात्।
पिष्टान्नशुष्कमांसानामुपयोगात्तथैव च। एवंविधानां द्रव्याणामन्येषाञ्चोपसेवनात्॥
वायुः प्रकुपितः कोष्ठे शूलं सञ्जनयेद् भृशम्॥ ( सुश्रुत उ. तं. ४२ )

कलायमुद्गाढकिकोरदूषादत्यर्थरूक्षाध्यशनाभिघातात् ॥ २ ॥
कषायतिक्तातिविरूढजान्नविरुद्धवल्लूरकशुष्कशाकात् ।
विट्शुक्रमूत्रानिलवेगरोधाच्छोकोपवासादतिहास्यभाष्यात् ॥ ३ ॥
वायुः प्रवृद्धो जनयेद्धि शूलं हृत्पार्श्वपृष्ठत्रिकबस्तिदेशे ।
जीर्णे प्रदोषे च घनागमे च शीते च कोपं समुपैति गाढम् ॥ ४ ॥
मुहुर्मुहुश्चोपशमप्रकोपी विड्वातसंस्तम्भनतोदभेदैः ।
संस्वेदनाभ्यञ्जनमर्दनाद्यैः स्निग्धोष्णभोज्यैश्च शमं प्रयाति ॥ ५ ॥

वातिकशूल अधिक व्यायाम, सवारी पर अधिक चढना, अत्यधिक मैथुन करना, रात्रिजागरण तथा अति शीतल जल का पान करना, मटर, मूग, अरहर, कादों तथा अन्य अत्यधिक रूक्ष पदार्थ खाना, अध्यशन करना तथा चोट लगना, कषाय तथा तिक्त रस प्रधान द्रव्यों का अधिक सेवन करना, अंकुरित चने आदि अन्न को खाना, विरुद्ध भोजन, शुष्क मास तथा शुष्क शाक खाना, मल, मूत्र, शुक्र तथा वायु का वेग धारण करना, शोक, उपवास, अत्यधिक हसना तथा बोलना आदि से प्रकुपित हुई वायु हृदय, दोनों पार्श्व, पीठ, त्रिक तथा बस्ति प्रदेश में शूल को उत्पन्न करती है। यह शूल भोजन के पच जाने पर, सायकाल के समय, वर्षा ऋतु तथा शीत के समय विशेष रूप से बढ जाता है। यह शूल बार-बार घटता-बढता रहता है, इसमें मल तथा वायु का अवरोध हो जाता है, सूई के समान चुभान तथा भेदनवत् पीडा होती है। स्वेदन, अभ्यग, मर्दन तथा स्निग्ध और उष्ण प्रकृति के भोज्य पदार्थों के सेवन से शान्त हो जाता है ॥ २–५ ॥

**वातिकमाह—व्यायामेत्यादि। शीतजलातिपानाच्छीतलजलस्य प्रभूतपानात्। आढकी तुवरी, कोरदूषः कोद्रवः, विरूढजान्नमङ्कुरितधान्यकृतमन्नं, विरुद्धं क्षीरमत्स्यादिकं वल्लूरं शुष्कमांसम्। यद्यपि सर्वैरेव वातकोपनैर्वातशूलं स्यात्तथाऽपि व्यायामादिपाठेनैतद्दर्शयति, व्यायामादयो यथा वातहेतवस्तथा शूलहेतवोऽपीति; दोषव्याधिहेतव इत्यर्थः। एवं पित्त-शूलादिषु द्रष्टव्यम्। जीर्णे इत्याहारे। घनागमे वर्षासु मेघोदये च। मुहुर्मुहुरुपशमप्रकोपौ वायोश्चलत्वेन ॥ २–५ ॥**

**विमर्श**—यद्यपि किसी भी वातप्रकोपक कारण से वातिक शूल हो सकता है फिर भी व्यायामादि का उल्लेख इस बात का निर्देश करता है कि इनसे वातप्रकोप के साथ शूल रोग भी प्रायः होता है, अर्थात् ये कारण दोष और व्याधि दोनों के उत्पादक होते है। यही वात पैत्तिक आदि शूलों के कथित कारणों के सम्बन्ध में भी लागू होगी। वातिक शूल का प्रभाव या प्रसार उदर के पांच खण्डों के अनुसार हृदय, पार्श्व, पृष्ठ, त्रिक तथा बस्ति प्रदेश में भी होता है किन्तु इन्हीं अगों में मुख्य रूप से शूल होने पर वे विशेष रोग भी कहे जाते हैं। यथा—

१. **हृदयशूल**—हृदयशूल या हृच्छूल को एन्जाइना पेक्टोरिस ( Angina pectoris ) कहते हैं। यह शूल उरःफलक ( Sternum ) के उपरितन एवं पृष्ठ भाग में प्रारम्भ होता है। परिश्रम करने से इसके आवेग आते हैं और यह शूल वक्ष से वाम बाहु के अभ्यन्तर भाग से होता हुआ अंगुल्यग्र तक पहुँच जाता है। कभी-कभी ग्रीवा के वामपार्श्व में भी इसके कारण वेदना का अनुभव होता है। प्रायः हृदय की रक्तवाहिनियों में एकत्र स्कन्न रक्त या अन्तःशल्यों (Thrombi or Infarct ) के कारण अवरोध होने के पश्चात् प्राणवायु की कमी होने के फलस्वरूप यह अवस्था

उत्पन्न होती है। सुश्रुत भी इसका कारण कफ और पित्त से अवरुद्ध हृदयस्थित रसयुक्त वायु को मानते हैं—

**कफपित्तावरुद्धस्तु मारुतो रसमूर्च्छितः। हृदिस्थः कुरुते शूलमुच्छ्वासारोधकं परम्।**
**स हृच्छूल इति ख्यातो रससमारुतसम्भवः॥**

वस्तुतः हृच्छूल ( Angina pectoris ) हृदयगत रस या रक्तवाहिनियों के अवरोध ( Coronary insufficiency ) का ही परिणाम है। श्वासावरोध की प्रवृत्ति हृदयशूल का प्रधान लक्षण है इस विषय में प्राच्य एवं पाश्चात्य विद्वानों में पूर्ण ऐकमत्य है।

२. पार्श्वशूल—

**रुणद्धि मारुतं श्लेष्मा कुक्षिपार्श्वव्यवस्थितः। स संरुद्धः करोत्याशु साध्मानं गुडगुडायनम्॥**
**सूचीभिरिव निस्तोदः कृच्छ्रोच्छ्वासी तदा नरः। नान्नं वाञ्छति नो निद्रामुपैत्यार्तिनिपीडितः॥**
**पार्श्वशूलः स विज्ञेयः कफानिलसमुद्भवः** ( सुश्रुतः उ. तं ४२ )

यद्यपि पार्श्व शब्द वक्ष और उदर दोनों के पार्श्वों के लिए प्रयुक्त होता है किन्तु यहाँ पार्श्वशब्द मुख्यतः वक्षःपार्श्व के लिए ही प्रयुक्त समझना चाहिए। चरक आदि सभी आचार्यों ने राजयक्ष्मा के लक्षणों में पार्श्वशूल का भी उल्लेख किया है और तत्रत्य वर्णनों से स्पष्ट रूप में वक्षःपार्श्व का ही निर्देश मिलता है। किन्तु सुश्रुतोक्त सम्प्राप्ति में 'कुक्षिपार्श्वव्यवस्थितः' तथा लक्षण में 'साध्मानं गुड़गुड़ायनम्' से कुक्षि ( उदर ) पार्श्वगत शूल का भ्रम होता है। इस भ्रम के निराकरण के लिए 'कुक्षि' शब्द के अर्थ पर भी विचार करना पड़ेगा। कुक्षि ( कोख ) सामान्यतः उदर का वाचक होते हुए भी गर्भाशय तथा अन्य किसी गुहा के लिए भी प्रयुक्त होता है। अतः यहाँ कुक्षि शब्द वक्षोगुहा ( Thorax ) के लिए प्रयुक्त समझा जा सकता है। इसी प्रकार आध्मान वक्ष के आयाम और गुड़गुड़ायन पार्श्वशूल में होने वाली घर्षण ध्वनि के लिए प्रयुक्त समझना चाहिए। अथवा इस रोग के प्रभाव से प्रभावित उदरगत विकृति के कारण उदर में आध्मान और गुड़गुड़ाहट होना भी सम्भव है। यह रोग कफवातजन्य होता है। कफ की अधिकता में आयाम और वात की अधिकता में पार्श्वसंकोच होता है। जैसा कि चरक ने लिखा है—**'पार्श्वशूलं त्वनियतं संकोचायामलक्षणम्'** ( च. चि. ८ )।

अर्वाचीन दृष्टि से पार्श्वशूल फुफ्फुसावरणशोथ ( Pleurisy ) तथा इसके कफाधिक्य से आयामयुक्त एवं वाताधिक्य से संकोचयुक्त प्रकार क्रमशः आर्द्र ( Pleurisy with effussion ) तथा शुष्क ( Dry pleurisy ) प्रकारों के समान हैं। यह रोग बहुधा यक्ष्मा के लक्षण या उपद्रव स्वरूप में तथा कदाचित् अन्य कारणों से भी होता है।

यह रोग विकृति क्षेत्र के अनुसार कभी एक पार्श्व और कभी दोनों पार्श्वों में हो सकता है। तीव्र पार्श्वशूल शुष्क प्रकार का प्रधान लक्षण है। श्वास लेने तथा खांसने से शूल की वृद्धि होती है। वक्ष ( विशेषतया विकृत पार्श्व ) की गति कम होती है और श्वास के समय उदर की गति बढ़ जाती है। श्वास लेने में रोगी कष्ट का अनुभव करता है। इस अवस्था में रोगी को ज्वर भी रहता है। पार्श्ववेदना ( Pleurodynia ) तथा पर्शुकान्तरीय वातनाडीशूल ( Intercastal neuralgia ) जैसी ज्वरलक्षणविहीन अवस्थाओं का भी पार्श्वशूल में ही समावेश संभव है।

३. कुक्षिशूल—

**प्रकुप्यति यदा कुक्षौ वह्निमाक्रम्य मारुतः। तदाऽस्य भोजनं भुक्तं सोपस्तम्भं न पच्यते।**
**उच्छ्वसित्यामशक्तता शूलेनाहन्यते मुहुः। नैवासने न शयने तिष्ठन् स लभते सुखम्॥**
**कुक्षिशूल इति ख्यातो वातादामसमुद्भवः। वमनं कारयेत्तत्र लङ्घयेद्वा यथाबलम्॥** (सुश्रुतः)।

इस प्रकार सुश्रुत ने ही पार्श्वशूल के बाद पृथक् कुक्षिशूल का भी वर्णन किया है। वायु द्वारा अग्निवैषम्य और उससे आमदोष, विष्टब्धाजीर्ण और मलावरोध उत्पन्न होता है जो उदर में तीव्रशूल को उत्पन्न करता है जिससे श्वास लेने में भी कठिनता होती है। रोगी बैठने लेटने और खडे होने आदि किसी भी स्थिति में आराम नही पाता है। लंघन और वमन इसकी चिकित्सा में विशेष रूप से उल्लिखित है। इससे स्पष्ट है कि यह शूल उदर विशेषतः आमाशय और पक्वाशयगत विकार है। इसे आधुनिक दृष्टि से आन्त्रिक शूल ( Intestinal colic ) कह सकते है।

४. **पृष्ठशूल**—इसे कमर का दर्द ( Backache or lumbago ) भी कहते है। यह कमर की पेशी, अस्थि तथा सन्धि की (आघात तथा अर्बुद आमवात आदि) विकृति के परिणामस्वरूप होता है। कभी कभी आमाशय-पक्वाशय व्रण (Gastro-duodenal ulcer), पित्ताशयाश्मरी ( Gall stones ) तथा स्त्रियों में गर्भाशय और बीजग्रन्थि ( Ovary ) के रोगों तथा मूत्राशयकलाशोथ ( Cystitis ) के कारण भी प्रचलित शूल ( Referred pain ) का पृष्ठ और पार्श्वों में अनुभव होता है।

५. **त्रिकशूल**—(Sacral pain)—यह भी पूर्वोक्त कारणों से ही केवल त्रिकप्रदेश में होता है।

६. **बस्तिशूल**—( Pain in urinary bladder ) मूत्र तथा मल का वेग धारण करने से कुपित वायु बस्तिप्रदेश को व्याप्त करके बस्ति, नाभि तथा वंक्षणप्रदेश में शूल को उत्पन्न करता है। इसे बस्तिशूल कहते हैं। कारण भेद से यह दो प्रकार का होता है—

**( क ) मूत्राशयगत कारण** ( Causes in the urinary bladder ) मूत्र का वेग धारण करने से प्रकुपित वायु बस्ति प्रदेश, मूत्रेन्द्रिय तथा वंक्षण प्रदेश में शूल उत्पन्न करता है। इसे **मूत्रशूल** भी कहते हैं[1]। इसके अतिरिक्त मूत्राशय-कलाशोथ ( Cystitis ) तथा मूत्राशयगत अश्मरी के कारण भी बस्तिप्रदेश में तथा सीवनी पर शूल का अनुभव होता है। इस अवस्था में रोगी को बार बार मूत्रत्याग की इच्छा होती है। मूत्रेन्द्रिय में प्रचलित शूल ( Referred pain ) का अनुभव होता है। ( तूनी और प्रतितूनी रोगों का विमर्श भी वातव्याधि प्रकरण में देखें )

**( ख )** रूक्ष आहार करने से भी प्रकुपित वायु मल को शुष्क कर मलाशय तथा अपने सम्मुख स्थित बस्ति प्रदेश में भी शूल की उत्पत्ति करता है। इसे **विट्शूल** कहते है। यह शूल कुक्षिप्रदेश में भी अनुभूत होता है। ( देखिए सुश्रुतसंहिता उत्तरतन्त्र अ० ४२ )

बस्ति से प्राचीनों ने बहुधा वृक्क, गवीनी आदि सहित सम्पूर्ण मूत्रवह-संस्थान का भी ग्रहण किया है। अतः वृक्कशूल भी इसी बस्तिशूल में अन्तर्भूत समझना चाहिए। इसमें कुक्षि ( उदर ) पार्श्व में पीठ की ओर विशेष शूल होता है।

वातिक शूल का लक्षण करते हुए सुश्रुत कहते हैं—

**निराहारस्य यस्यैव तीव्रं शूलमुदीर्यते। प्रस्तब्धगात्रो भवति कृच्छ्रेणोच्छ्वसितीव च।**
**वातमूत्रपुरीषाणि कृच्छ्रेण कुरुते नरः। एतैर्लिङ्गैर्विजानीयाच्छूलं वातसमुद्भवम्॥**

पैत्तिकं शूलं लक्षयति—

**क्षारातितीक्ष्णोष्णविदाहितैलनिष्पावपिण्याककुलत्थयूषैः ।**
**कट्वम्लसौवीरसुराविकारैः क्रोधानलायासरविप्रतापैः ॥ ६ ॥**
**ग्राम्यातियोगादशनैर्विदग्धैः पित्तं प्रकुप्याशु करोति शूलम् ।**
**तृण्मोहदाहार्तिकरं हि नाभ्यां संस्वेदमूर्च्छाभ्रमचोषयुक्तम् ॥ ७ ॥**

---

१. नाभ्यां वंक्षणपार्श्वेषु कुक्षौ मेढ्रान्त्रमर्दकः। मूत्रमावृत्य गृह्णाति मूत्रशूलः स मारुतात्॥
( सु. उ. त. ४२ )

**मध्यन्दिने कुप्यति चार्धरात्रे विदाहकाले जलदात्यये च।**
**शीते च शीतैः समुपैति शान्तिं सुस्वादुशीतैरपि भोजनैश्च ॥ ८ ॥**

क्षार, अतितीक्ष्ण, उष्ण, विदाही पदार्थ, तेल, सेम या मटर, सरसों या तिल की खली तथा कुलथी का यूष आदि अधिक सेवन करने से, चरपरे, खट्टे पदार्थ, कांजी तथा मद्यों के सेवन करने से, क्रोध करने तथा अधिक अग्नि तापने से, अधिक परिश्रम करने से, धूप का अधिक सेवन करने एवं मैथुन की अधिकता आदि कारणों से भोजन विदग्ध हो जाता है और वह पित्त को प्रकुपित कर नाभि प्रदेश में शूल को उत्पन्न करता है। इस शूल में तृषा, दाह, मोह, पीडा, पसीना, मूर्च्छा तथा भ्रम होते है। मध्याह्न और अर्ध रात्रि में, भोजन पचते समय तथा शरद् ऋतु में इस शूल की वृद्धि होती है। शीत काल में, शीतल पदार्थों के सेवन करने से तथा मधुर व शीतल आहार से इसकी शान्ति होती है॥ ६-८ ॥

**पैत्तिकमाह—क्षारेत्यादि। क्षारो यवक्षारादिः मुष्ककादिकृतक्षारद्रव्यं च, तीक्ष्णोष्णं मरिचराजिकादि, विदाहि वंशकरीरादि, तैलं तिलविकृतिः, निष्पावः शिम्बिः, पिण्याको निःस्नेहः सर्षपादिकल्कः, कुलत्थयूषोऽत्र कुलत्थान्नपानोपलक्षणः। सौवीरं सन्धानविशेषः। रविप्रतापो रौद्रः। ग्राम्यातियोगो मैथुनातिसेवा। विदाहीति पूर्वं पठित्वाऽपि अशनैर्विदग्धैरित्यनेनाविदाहिवस्तुनोऽपि दोषवशेन विदाहित्वं दर्शितम्। यदाह सुश्रुतः—'स्रोतस्यन्नवहे पित्तमग्नौ वा यस्य तिष्ठति। विदाहि भुक्तमन्यद्वा तस्याप्यन्नं विदह्यते' ( सु. सू. अ. ४६ ) इति। विदाहकाल इत्याहारस्य। जलदात्यये शरदि ॥ ६-८ ॥**

**विमर्श**—हृदय एवं नाभि के मध्य में पित्त का स्थान माना गया है। यह शूल प्रधानतया उक्त स्थान पर ही होता है। नाभि से उदर सामान्य एवं विशेषतया आन्त्रिक शूल का ग्रहण होता है। वाग्भट ने नाभि को पित्त का मुख्य स्थान माना है, 'नाभिरत्र विशेषतः' ( अ. हृ. सू. १ )। सभी आचार्यों ने नाभि का उल्लेख कोष्ठाङ्गों में किया है इस आधार पर कुछ विद्वान् नाभि से अग्न्याशय ( Pancreas ) का ग्रहण करते हैं। वस्तुतः यह अंग जाठराग्नि और धात्वग्नियों को भी बल प्रदान करने वाले उद्रेचनों का स्थान है। अतः इसे प्रधान पित्तस्थान-नाभि मानना उपयुक्त है।

नाभि प्रदेश में होने वाले सभी शूल पैत्तिक ही नहीं होते अपितु पित्तस्थानाश्रित अन्य प्रकुपित दोषों के कारण भी विविध विकार और शूल हो सकते हैं। लक्षण एवं सम्प्राप्ति के आधार पर उन्हें किसी विशिष्ट दोषजनित, द्विदोषज या त्रिदोषज समझना चाहिये। साथ ही **'एकः प्रकुपितो दोषः सर्वानेव प्रकोपयेत्'** इस सिद्धान्त के अनुसार अत्युदीर्ण, दुश्चिकित्सित या उपेक्षित एकदोषज विकार द्विदोषज या त्रिदोषज रूप धारण कर लेता है; यह भी ध्यान में रखना चाहिए। इसी प्रकार कफस्थान आमाशय और वातस्थान नाभि से अधोदेश में भी विकृत होकर पहुंचे हुए पित्त के कारण शूल हो सकता है। पित्ताशय शूल ( Biliary colic ) और अम्लपित्तजनित शूल पैत्तिक शूल के प्रधान उदाहरण हैं। उदरावरणकला शोथ (Peritonitis) तथा आन्त्रपुच्छशोथ (Appendicitis) आदि जनित शूल प्रायः द्विदोषज या त्रिदोषज होते हैं। पित्ताशय का शूल दक्षिण अनुपार्श्विक प्रदेश ( Right hypochondrium ) तथा अधिजठर प्रदेश ( Epigastrium ) में होता है। इस अवस्था में रोगी को ज्वर भी रहता है। आन्त्रिक शूल, आन्त्र व्रण, किण्वीकरण ( Fermentation ) तथा आन्त्र की पुरःसरण गति की विलोमता के परिणामस्वरूप उत्पन्न होता है। इसमें भी प्रायः वायु के साथ पैत्तिक लक्षणों की प्रधानता होतीहै। आन्त्रान्त्र-प्रदेश ( Intussusception ) तथा आन्त्रावरोध ( Intestinal obsturction ) के कारण उदर में तीव्र शूल होता है और यह प्रायः वातिक ही होता है। नाभि प्रदेश का शूल उदर में कृमियों की उपस्थिति का भी सूचक है।

सुश्रुत भी पैत्तिक शूल में तृष्णा, दाह आदि लक्षणों का वर्णन करते है—

तृष्णा दाहो मदो मूर्च्छा तीव्रं शूल तथैव च । शीताभिकामो भवति शीतेनैव प्रशाम्यति ॥

श्लैष्मिकं शूलं निरूपयति—

आनूपवारिजकिलाटपयोविकारैर्मांसेक्षुपिष्टकृशरातिलशष्कुलीभिः ।
अन्यैर्बलासजनकैरपि हेतुभिश्च श्लेष्मा प्रकोपमुपगम्य करोति शूलम् ॥
हृल्लासकाससदनारुचिसंप्रसेकैरामाशये स्तिमितकोष्ठशिरोगुरुत्वैः ।
भुक्ते सदैव हि रुजं कुरुतेऽतिमात्रं सूर्योदयेऽथ शिशिरे कुसुमागमे च ॥

आनूपदेशज तथा जलचर प्राणियों के मास को अधिक खाने से. खोवा या छेना तथा दूध के बने अन्य पदार्थों के सेवन से, मास अधिक खाने से, गन्ने का रस, उडद की पीठी, कृशरा, तिल कचौडी आदि तथा अन्य कफवर्धक कारणों से प्रकुपित हुआ श्लेष्मा प्रायः आमाशय में शूल उत्पन्न करता है। इसके साथ रोगी को मिचली, खाँसी, अंगसाद, अरुचि, कफप्रसेक होते हैं । अन्य भाग में स्थित-श्लेष्मा से उत्पन्न शूल के साथ कोष्ठबद्धता तथा शिर में भारीपन भी रहता है। यह शूल भोजन करने के तुरन्त बाद, प्रातःकाल, शिशिर तथा वसन्त ऋतु में विशेष रूप से होता है ॥ ९-१० ॥

श्लैष्मिकमाह—आनूपेत्यादि । आनूपवारिजं मांसादिकं, किलाटं तक्रकूर्चिका, कृशरा तिलतण्डुलमाषयवागूः । सूर्योदये प्रातः । कुसुमागमे वसन्ते ॥ ९-१० ॥

**विमर्श**—यह शूल प्रायः वाम पार्श्व में आमाशय प्रदेश में होता है। सभी शूलों में वायु की प्रधानता रहती है। इस प्रकार यहाँ भी वायु प्रधान है। किन्तु उसके साथ कफ की भी विशेषता रहती है । अधिष्ठान के अनुसार इसे कुक्षिशूल भी कह सकते हैं, क्योंकि कुक्षिशूल का आश्रय भी आमाशय ही है। सुश्रुत ने भी श्लैष्मिक शूल के उपर्युक्त लक्षण ही स्वीकार किये हैं। तृतीय पङ्क्ति का अर्थ यदि निम्नरीति से किया जाय तो अधिक उपयुक्त होगा। आमाशयगत श्लेष्मा से हृल्लास आदि तथा अन्य अवयव पक्वाशयादि में स्थित श्लेष्मा से स्तिमितकाष्ठता आदि लक्षणों से युक्त शूल होता है।' इससे यह भी स्पष्ट होता है कि आमाशय से अतिरिक्त अवयवों में भी श्लैष्मिक शूल हो सकता है।

सन्निपातजशूलं वर्णयति—

सर्वेषु दोषेषु च सर्वलिङ्गं विद्याद्भिषक् सर्वभवं हि शूलम् ।
सुकष्टमेनं विषवज्रकल्पं विवर्जनीयं प्रवदन्ति तज्ज्ञाः ॥ ११ ॥

तीनों दोषों से होने वाले सन्निपातज शूल में सब दोषों के लक्षण पाये जाते है। यह शूल अत्यन्त कष्टप्रद होता है। विद्वान् लोग विष और वज्र के समान इस शूल को असाध्य मानते है ॥ ११ ॥ ( उदाहरण के लिए पैत्तिक शूल का विमर्श देखें )

आमजशूलमाह—

आटोपहृल्लासवमीगुरुत्वस्तैमित्यकानाहकफप्रसेकैः ।
कफस्य लिङ्गेन समानलिङ्गमामोद्भवं शूलमुदाहरन्ति ॥ १२ ॥

आमजशूल के लक्षण कफजशूल के समान ही होते है। इसमे गुडगुड शब्द युक्त पेट का फूलना,

मिचली, वमन, शरीर का भारीपन, आर्द्रचर्म से आवृत होने के समान प्रतीति, आनाह तथा मुख से कफ (लाला) का स्राव ये लक्षण होते हैं ॥ १२ ॥

**आमजशूलमाह—आटोपेत्यादि । कफस्य लिङ्गेन कफशूलोक्तलिङ्गेन ॥ १२ ॥**

**विमर्श**—आमज शूल का अधिष्ठान भी मुख्यतः आमाशय ही है। अतः इसे श्लैष्मिक शूल के समान कुक्षिशूल भी कह सकते हैं। वस्तुतः आमावृत प्रकुपित वायु से उदर के किसी भी भाग में शूल की उत्पत्ति हो सकती है। विसूची तथा अलसक ये दो आमजन्य प्रमुख रोग हैं। इसमें उक्त लक्षण पाये जा सकते हैं। विसूची के लक्षणों में शूल का स्पष्ट उल्लेख किया गया है। अलसक रोग भी आमाशय से ही सम्बद्ध है, जैसा कि कहा भी है—

**प्रयाति नोर्ध्वं नाधस्तादाहारो न विपच्यते । आमाशयेऽलसीभूतस्तेन सोऽलसकः स्मृतः ॥**

किन्तु प्रवाहिका आदि में उदर के अन्य भागों में भी शूल होता है।

द्विदोषज शूलं व्याचष्टे—

**बस्तौ हृत्पार्श्वपृष्ठेषु स शूलः कफवातिकः ।**
**कुक्षौ हृन्नाभिमध्येषु स शूलः कफपैत्तिकः ॥ १३ ॥**
**दाहज्वरकरो घोरो विज्ञेयो वातपैत्तिकः ।**

हृदय, पार्श्व तथा पृष्ठ का शूल प्रायः वातकफज होता है, कुक्षि तथा हृदय और नाभि के मध्य का शूल प्रायः कफपित्तज तथा बस्ति और नाभि में दाह और ज्वर से युक्त भयकर शूल प्रायः वातपित्तजन्य होता है ॥ १३ ॥

**वातपैत्तिकश्चरकोक्तवातपैत्तिकशूलस्थाने द्रष्टव्यः । एवं सान्निपातिकोऽपि । उक्तदोषत्रयस्थाने । यदुक्तं—'वातात्मकं बस्तिगतं वदन्ति, पित्तात्मकं चापि वदन्ति नाभ्याम् । हृत्पार्श्वकुक्षौ कफसंनिविष्टं. सर्वेषु देशेषु च सन्निपातात्' इति ॥ १३ ॥**

**विमर्श**—वातिक शूल का मुख्य स्थान बस्ति, पित्त का नाभि तथा कफज शूलका मुख्य स्थान हृदय, पार्श्व एवं कुक्षि हैं; क्योंकि ये तत्तद्दोष के मुख्य स्थान हैं। कहा भी है—

**वातात्मकं बस्तिगतं वदन्ति पित्तात्मकं चापि वदन्ति नाभ्याम् ।**
**हृत्पार्श्वकुक्षौ कफसंनिविष्टं सर्वेषु देशेषु च सन्निपातात् ॥**

किन्तु लक्षणों एवं सम्प्राप्ति-भेद का विवेचन कर इसमें अपवाद की भी कल्पना करनी चाहिए जैसा कि पैत्तिक शूल के विवेचन में वर्णित किया गया है।

साध्यासाध्यलक्षणमाह—

**एकदोषोत्थितः साध्यः कृच्छ्रसाध्यो द्विदोषजः ॥ १४ ॥**
**सर्वदोषोत्थितो घोरस्त्वसाध्यो भूर्युपद्रवः ।**

एकदोषज शूल साध्य, द्विदोषज याप्य तथा अनेक उपद्रवों ( मधुकोशोक्त वेदना आदि ) से युक्त भयानक त्रिदोषज शूल असाध्य होता है ॥ १४ ॥

**साध्यत्वादिलक्षणमाह—एकेत्यादि । भूर्युपद्रव इति । उपद्रवास्तु वेदनादयः । यदुक्तं-'वेदना च तृषा मूर्च्छा ह्यानाहो गौरवारुची । कासः श्वासश्च हिक्का च शूलस्योपद्रवाः स्मृताः' इति ॥ १४ ॥**

परिणामशूलं वर्णयति—

स्वैर्निदानैः प्रकुपितो वायुः संनिहितस्तदा ॥ १५ ॥
कफपित्ते समावृत्य शूलकारी भवेद्बली ।
भुक्ते जीर्यति यच्छूलं तदेव परिणामजम् ॥ १६ ॥
तस्य लक्षणमप्येतत्समासेनाभिधीयते ।

रूक्ष आदि अपने प्रकोपक कारणों से प्रकुपित वायु स्थान विशेष में स्थित होने से भोजन के परिणमन काल में प्रबल होकर कफ और पित्त को आवृत करके शूल को उत्पन्न करता है। यह शूल भोजन के परिपाक-काल में होता है अतः इसे परिणामशूल कहते है। सक्षेप मे यही ( परिपाक काल में होना ) उसका लक्षण है ॥ १५-१६ ॥

परिणामशूलमाह—स्वैरित्यादि। अस्य च त्रिदोषजस्यापि नियतपरिणामकालसंभवत्वेन पित्तोल्बणत्वं द्रष्टव्यम्; यदुक्तमन्यत्र—'बलासः प्रच्युतः स्थानात्पित्तेन सह मूर्च्छितः। वायुमादाय कुरुते शूलं जीर्यति भोजने। कुक्षौ जठरपार्श्वेषु नाभौ बस्तौ स्तनान्तरे। पृष्ठमूल' प्रदेशेषु सर्वेष्वेतेषु वा पुनः॥ भुक्तमात्रेऽथवा वान्ते जीर्णेऽन्ने च प्रशाम्यति। षष्टिकव्रीहिशालीनामोदनेन विवर्धते॥ तत्परिणामजं शूलं दुर्विज्ञेयं महागदम्। तमाहू रसवाहानां स्रोतसां दुष्टिहेतुकम्॥ केचिदन्नद्रवं प्राहुरन्ये तत्पक्तिदोषतः। पक्तिशूलं वदन्त्येके केचिदन्नविदाहजम्'—इति। भुक्ते जीर्यत्याहारे पच्यमाने॥ १५-१६॥

**विमर्श**—भोजन की पच्यमानावस्था या परिणमन काल में पित्त की विशेषता रहती है। पैत्तिक शूल भी प्रायः इसी काल में होता है। इस प्रकार यद्यपि पैत्तिक शूल और परिणाम शूल में कोई भेद प्रतीत नहीं होता तथापि परिणामशूल में पित्तज शूल के समान शूल के प्रकोप व शान्ति के साथ दिन, रात्रि तथा ऋतु का सम्बन्ध न होने से दोनों में भिन्नता है। इसके अतिरिक्त परिणाम शूल प्रायः त्रिदोषज होता है तथा उसमें वायु की प्रबलता रहती है और यह केवल भोजन के पच्यमानावस्था में ही होता है। पैत्तिक शूल अन्य अवस्थाओं में भी हो सकता है।

तन्त्रान्तर में परिणाम शूल की सम्प्राप्ति तथा लक्षण अधिक विस्तार से वर्णित हैं। 'स्वस्थान ( आमाशय ) से च्युत कफ जब ( विकृत ) पित्त से संयुक्त होकर वायु को भी क्षुब्ध कर भोजन के पच्यमानावस्था में कुक्षि, उदरपार्श्व, नाभि, बस्तिप्रदेश, मध्यवक्ष तथा पृष्ठमूल ( कटि ) प्रदेश में से किसी एक अथवा अनेक अथवा सभी प्रदेशों में जिस शूल को उत्पन्न करता है और जो भोजन करने से, वमन होने या अन्न का पूर्ण परिपाक होने पर शान्त हो जाता है; चावलों के खाने से बढता है उसे परिणामशूल नामक भयङ्कर रोग समझना चाहिए। यह रसवाही स्रोतसों की विकृति के कारण होता है। इसी को कुछ लोग अन्नद्रवशूल, पक्तिदोष, पक्तिशूल या अन्नविदाह शूल आदि नाम भी देते हैं।' ( मूल श्लोक मधुकोष में देखें। )

पूर्वोक्त वर्णन से स्पष्ट है कि परिणामशूल प्रायः तीनों दोषों की विकृति का परिणाम है। उदरगत वात विकृति के कारण ही बस्ति तथा पृष्ठ आदि प्रदेशों में भी शूल की अनुभूति होती है। चूंकि यह शूल पित्तस्थान में अन्न के पहुँचने पर उससे क्षुब्ध वायु के कारण होता है अतः परिपाक-काल तक ही सीमित रहता है और भोजन करने के तुरन्त पश्चात्, वमन करने तथा भोजन का पूर्णतया परिपाक हो जाने पर इस शूल की निवृत्ति हो जाती है। कतिपय विद्वान् इसे अन्नद्रव शूल भी कहते है किन्तु वह ठीक नही; क्योंकि लक्षणभिन्नता के कारण माधव ने उसका वर्णन पृथक् किया है। पाचन के दोष से होने के कारण कुछ लोग इसे पक्तिशूल भी कहते हैं।

परिणाम शूल का मुख्य उत्पादक कारण ग्रहणीव्रण ( Duodenal ulcer ) है । आमाशय में पाचन होने के पश्चात् जब अम्लीभूत अन्न ग्रहणी में प्रवेश करता है तब व्रणगत नाड्यग्रों में क्षोभ के कारण नाभि के निम्न भाग और दोनों पार्श्वों में शूल होता है । उदर में पीडनाक्षमता रहती है ।

परिणामशूलस्य वातादिभेदेन लक्षणान्याह—

आध्मानाटोपविण्मूत्रविबन्धारतिवेपनैः ॥ १७ ॥
स्निग्धोष्णोपशमप्रायं वातिकं तद्वदेद्भिषक् ।
तृष्णादाहारतिस्वेदं कट्वम्लुलवणोत्तरम् ॥ १८ ॥
शूलं शीतशमप्रायं पैत्तिकं लक्षयेद् बुधः ।
छर्दिहृल्लासमंमोहं स्वल्परुग्दीर्घसन्तति ॥ १९ ॥
कटुतिक्तोपशान्तं च तच्च ज्ञेयं कफात्मकम् ।
संसृष्टलक्षणं बुद्ध्वा द्विदोषं परिकल्पयेत् ॥ २० ॥
त्रिदोषजमसाध्यं तु क्षीणमांसबलानलम् ।

उदर का फूलना ( Tympanitis ); गुडगुड करना, मल और मूत्र का अवरोध होना, किसी कार्य में मन न लगना और शरीर का काँपना ये वातिक परिणामशूल के लक्षण हैं । यह शूल स्निग्ध तथा उष्ण पदार्थों के सेवन से शान्त हो जाता है ।

प्यास, दाह, बेचैनी तथा अधिक पसीने का आना, कटु, अम्ल तथा लवण रस युक्त पदार्थों के सेवन से शूल की वृद्धि तथा शीतोपचार से शान्ति होना ये पैत्तिक परिणामशूल के लक्षण हैं ।

वमन, मिचली, मूर्च्छा, चिरकाल तक थोडी-थोडी पीडा का बना रहना तथा कटु और तिक्त पदार्थों से शूल शान्त होना कफज परिणामशूल के द्योतक हैं ।

दो दोषों के लक्षण मिलने पर द्विदोषज और तीनों दोषों के लक्षणों से युक्त होने पर त्रिदोषज परिणामशूल समझना चाहिये । त्रिदोषज परिणामशूल तथा जिस किसी भी परिणामशूल के रोगी के मांस- बल और अग्नि नष्ट हो जायें उसे भी असाध्य समझना चाहिये ॥ १७-२० ॥

तस्य वातादिभेदेन लक्षणान्याह—आध्मानेत्यादि । तृष्णादाहारतिस्वेदा यत्र सन्ति तत्तृष्णादाहारतिस्वेदम् । कट्वम्ललवणोत्तरं कट्वम्ललवणैरुद्धतम् । शीतशमप्रायं शीतलोपशम(य) बहुलम् । छर्दिहृल्लासमंमोहलिङ्गानि यस्मिन् सन्ति तच्छर्दिहृल्लाससंमोहम् दीर्घसन्ततीति चिरानुबन्धि ॥ १७-२० ॥

विमर्श—यद्यपि परिणामशूल सन्निपातज ही होता है तथापि चिकित्सा-सौकर्यार्थ दोषों के तारतम्य और विशिष्ट लक्षणों के अनुसार माधव ने वातिकादि भेदों की भी कल्पना कर लिया है ।

अन्नद्रवशूलं निरूपयति—

जीर्णे जीर्यत्यजीर्णे वा यच्छूलमुपजायते ॥ २१ ॥
पथ्यापथ्यप्रयोगेण भोजनाभोजनेन च ।
न शमं याति नियमात्सोऽन्नद्रव उदाहृतः ॥ २२ ॥

जो शूल भोजन के पच जाने पर, पचते हुए एवं पचने से पूर्व ( खाने के बाद ही ) अर्थात्

केसी भी काल में होता है तथा पथ्य और अपथ्य के प्रयोग से एवं भोजन करने या न करने पर भी नेयमपूर्वक शान्त नही होता उसे अन्नद्रवशूल कहते हैं ॥ २१-२२ ॥

**( अन्नद्रवाख्यशूलेषु न तावत्स्वास्थ्यमश्नुते ।**
**वान्तमात्रे जरत्पित्तं शूलमाशु व्यपोहति ॥ १ ॥**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने शूलपरिणामशूलान्नद्रवशूलनिदानं समाप्तम् ॥२६॥**

अन्नद्रव नामक शूल में निरन्तर शूल होता रहता है और रोगी को आराम नही मिलता। किन्तु कभी वमन के द्वारा दूषित पित्त निकल जाने पर शाघ्र ही शूल बन्द भी हो जाता है ॥ १ ॥

त्रिदोषविकृतिविशेषमन्नद्रवाख्यं शूलमाह—जीर्ण इत्यादि। जीर्णे 'आहारे' इति शेषः, एवं जीर्यत्यजीर्णे वेति सर्वदेत्यर्थः। न शमं याति नोपशेत इत्यर्थः, न स्वसाध्यं, चिकित्सा-विधानादिति ॥ २१-२२ ॥

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां शूलनिदानं समाप्तम् ॥ २६ ॥**

**विमर्श**—आधुनिक दृष्टि से इस अवस्था को निश्चित रूप से कोई नाम नहीं दिया जा सकता है किन्तु फिर भी वमन से पित्त निकल जाने पर शूलशान्ति को देखकर यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि इस शूल में विकृति का अधिष्ठान आमाशय ही होता है। शूल का काल नियत न होने से इसकी त्रिदोषजन्यता भी स्पष्ट है। इस शूल का मुख्य कारण जीर्ण आमाशय शोथ ( Chronic gastritis ) या आमाशयिकव्रण ( Gastric ulcer ) है। इसके कारण नाभि के उपरितन प्रदेश में पीडनाक्षमता होती है। अन्न जब तक आमाशय में रहता है, शूल शान्त नहीं होता। वमन द्वारा बाहर निकल जाने पर तथा ग्रहणी में चले जाने पर शूल कुछ काल के लिए शान्त हो जाता है। भोजन के आमाशय में पहुँचते ही जब पाचन के लिये आमाशयिक रस का स्राव होता है तो शूल प्रारम्भ हो जाता है। इस प्रकार यह शूल आमाशयिक पाचन पर्यन्त रहता है और अन्न के ग्रहणी में चले जाने पर शान्त हो जाता है। आमाशयिक पाचन के समय अम्ल के प्रत्युद्गिरण ( Regurgitation ) के कारण रोगी को हृदयप्रदेश में जलन ( Heart burn ) का अनुभव होता है। क्षारयुक्त एवं द्रव पदार्थों के सेवन से अम्ल का प्रभाव नष्ट होने पर कदाचित् शूल की शान्ति होती है।

**समाप्तं चेदं शूलपरिणामशूलान्नद्रवशूलनिदानम् ।**



## अथोदावर्त्तानाहनिदानम्

उदावर्तस्य हेतूनाह—

**वातविण्मूत्रजृम्भाश्रुक्षवोद्गारवमीन्द्रियैः ।**
**क्षुत्तृष्णोच्छ्वासनिद्राणां धृत्योदावर्तसंभवः ॥ १ ॥** (सु. उ. ५५)

अधोवायु, मल, मूत्र, जम्भाई, अश्रु, छींक, डकार, वमन, शुक्र, भूख, प्यास, श्वास तथा निद्रा के वेग को रोकने से उदावर्त रोग की उत्पत्ति होती है ॥ १ ॥

उदावर्तेऽपि शूलं भवतीति शूलानन्तरमुदावर्तमाह—वातेत्यादि। अस्रमश्रु, इन्द्रिय-शब्देनात्र शुक्रं, क्षुत् बुभुक्षा। धृत्या वेगविधारणेन। एते वातादयस्त्रयोदश नियमार्थाः, तेनान्येषां क्रोधादीनां वेगविधारणं न तद्धेतुः, स्वास्थ्यहेतुत्वात्। यदाह चरकः—'लोभशोकभयक्रोधमानवेगान् विधारयेत्' ( च. सू. अ. ७ ) इत्यादि। सर्वोदावर्तेषु च वायुरेव

कारणम् । यदाह सुश्रुतः—'सर्वेष्वेतेषु विधिवदुदावर्तेषु कृत्स्नशः । वायोः क्रिया विधातव्या स्वमार्गप्रतिपत्तये' ( सु. उ. अ. ५५ ) इत्यादि । उद्भूतेन वेगविधारणेनावृतस्य वायोर्वर्तनमित्युदावर्तनिरुक्तिः; अन्ये तु वायोरूर्ध्वमावर्तो गमनमित्युदावर्तमाहुः; तन्न, अश्रुस्रावादेरव्यापकत्वात्; छत्रिणो गच्छन्तीति न्यायेन वा समर्थनीयम् ॥ १ ॥

**विमर्श**—साधारणतया वायु के ऊर्ध्वगमन को ही उदावर्त समझा जाता है—**वायोरूर्ध्वमावर्तो गमनमित्युदावर्तः'** किन्तु यह निरुक्ति ठीक नही; इस निरुक्ति के आधार पर अश्रुस्राव आदि के अवरोध मे उत्पन्न उदावर्त को उदावर्त नही कह सकते; क्योंकि इनमें वायु का ऊर्ध्वगमन नहीं होता । डल्हण अश्रुस्राव तथा जृम्भा आदि के वेग को धारण करने पर वायु के कोष्ठगत होने से अपानवायु का प्रकोप एवं उदावर्त की उत्पत्ति मानते है **'अश्रुजृम्भादिवेगरोधात् कोष्ठगतो वायुर्यदा भवति तदाऽपानप्रकोपादुदावर्तसम्भवः'** । वस्तुतः विजयरक्षितजी के अनुसार निम्न लक्षण करना ही उचित है—**'उद्भूतेन वेगविधारणेनाऽऽवृतस्य वायोर्वर्तनमित्युदावर्तनिरुक्तिः'** अर्थात् अधारणीय वेगों के धारण करने से आवृत वायु का विलोमगति से इतस्ततः घूमना ही उदावर्त कहलाता है । इस प्रकार का लक्षण करने से सुश्रुत द्वारा परिगणित उदावर्त के सभी भेदों में उक्त सम्प्राप्ति ठीक-ठीक घट जाती है ।

प्रकृत में इन्द्रिय शब्द से शुक्र का ग्रहण करना चाहिये । चरक ने 'न वेगान्धारणीय' अध्याय में उक्त सभी वेगों का धारण करना निषिद्ध माना है—

**न वेगान्धारयेद्धीमाञ् जातान् मूत्रपुरीषयोः । न रेतसो न वातस्य न च्छर्द्याः क्षवथोर्न च ॥**
**नोद्गारस्य न जृम्भाया न वेगान् क्षुत्पिपासयोः । न बाष्पस्य न निद्राया निःश्वासस्य श्रमेण च ॥**

इन तेरह वेगों के ही धारण करने से उदावर्त रोग की उत्पत्ति होती है । इस प्रकार उदावर्त भी तेरह प्रकार का होता है । लोभ, शोक भय, क्रोध, मान, निर्लज्जता, ईर्ष्या, अत्यासक्ति तथा दूसरे के धन को लेने की इच्छा ये धारणीय वेग हैं—

**लोभशोकभयक्रोधमानवेगान् विधारयेत् । नैर्लज्ज्येर्ष्यातिरागाणामभिध्यायाश्च बुद्धिमान् ॥**

इन वेगों के धारण करने से रोग उत्पन्न नही होते, अपितु इनके धारण करने से स्वास्थ्य की वृद्धि होती है ।

वेग-विधारण से वायु का प्रकोप होता है, इस प्रकार सभी उदावर्तों में वायु की प्रधानता रहती है, एवं चिकित्सा में भी वायु के ही अनुलोमन का प्रयत्न किया जाता है—

**सर्वेष्वेतेषु विधिवदुदावर्तेषु कृत्स्नशः । वायोः क्रिया विधातव्या स्वमार्गप्रतिपत्तये ॥ ( सु. )**

**वातनिग्रहजमुदावर्तं लक्षयति—**

## वातमूत्रपुरीषाणां सङ्गो ध्मानं क्लमो रुजा ।
## जठरे वातजाश्चान्ये रोगाः स्युर्वातनिग्रहात् ॥ २ ॥ ( च. सू. ७ )

अपान (मल) वायु का वेग रोकने से वायु, मूत्र तथा पुरीष अवरुद्ध हो जाते है, पेट फूल जाता है, शरीर में सुस्ती तथा पीडा होती है, इसके अतिरिक्त उदर में अन्य वातिक रोग भी हो जाते हैं ॥२॥

**पुरीषजोदावर्तलक्षणमाह—**

## आटोपशूलौ परिकर्तिका च सङ्गः पुरीषस्य तथोर्ध्ववातः ।
## पुरीषमास्यादथवा निरेति पुरीषवेगेऽभिहते नरस्य ॥ ३ ॥(सु. उ.५५)

मल ( पुरीष ) का वेग धारण करने से उदर में आटोप ( पीडायुक्त गुड-गुड शब्द ), शूल, परिकर्तिका ( गुदा, मेढ् और बस्ति प्रदेश में कर्तनवत् पीडा ), मल की रुकावट, एव डकारों की अधिकता के साथ कभी कभी मुखमार्ग से मल भी निकलने लगता है ॥ ३ ॥

मूत्रोदावर्तं निरूपयति—

**बस्तिमेहनयोः शूलं मूत्रकृच्छ्रं शिरोरुजा।**
**विनामो वङ्क्षणानाहः स्याल्लिङ्गं मूत्रनिग्रहे॥ ४॥ ( च. सु. ७ )**

मूत्र का वेग रोकने से मूत्राशय तथा मेढ़ में शूल, मूत्रत्याग में कष्ट तथा सिर में दर्द होता है। शरीर आगे को झुक जाता है, वक्षण प्रदेश ( बस्ति ) में तनाव रहता है। ४॥

जृम्भानिरोधजमुदावर्तं व्याचष्टे—

**मन्यागलस्तम्भशिरोविकारा जृम्भोपघातात्पवनात्मकाः स्युः।**
**तथाऽक्षिनासावदनामयाश्च भवन्ति तीव्राः सह कर्णरोगैः॥ ५॥**

जम्भाई के रोकने से मन्यास्तम्भ तथा ग्रीवास्तम्भ हो जाता है। इसके तिरिक्त वातजन्य शिरोरोग, अक्षिरोग, नासागत रोग और मुख तथा कर्ण के तीव्र रोग उत्पन्न होते हैं॥ ५॥

अश्रुजोदावर्तलक्षणमाह—

**आनन्दजं वाऽप्यथ शोकजं वा नेत्रोदकं प्राप्तममुञ्चतो हि।**
**शिरोगुरुत्वं नयनामयाश्च भवन्ति तीव्राः सह पीनसेन॥६॥(सु.उ.५५)**

आनन्द और शोक दोनों ही से आसू निकलते हैं। इनमें से किसी भी प्रकार के आंसू के वेग को रोकने से सिर भारी हो जाता है, प्रतिश्याय एवं नेत्र के रोग हो जाते हैं॥ ६॥

छिक्कानिरोधजमुदावर्तं लक्षयति—

**मन्यास्तम्भः शिरःशूलमर्दितार्धावभेदकौ।**
**इन्द्रियाणां च दौर्बल्यं क्षवथोः स्याद्विधारणात्॥ ७॥ (च. सू. ७)**

छींक के रोकने से मन्यास्तम्भ, सिर में दर्द, अर्दित, आधासीसी तथा इन्द्रियों में दुर्बलता हो जाती है॥ ७॥

उद्गारनिरोधजमुदावर्तं निरूपयति—

**कण्ठास्यपूर्णत्वमतीव तोदः कूजश्च वायोरथवाऽप्रवृत्तिः।**
**उद्गारवेगेऽभिहते भवन्ति घोरा विकाराः पवनप्रसूताः॥८॥(सु. उ.५५)**

डकार का वेगधारण करने से गले और मुख में अवरोध की प्रतीति होती है, गले में सुई के समान चुभन तथा आन्त्र में गुडगुड होती है। श्वासावरोध तथा वातजन्य अन्य रोग भी हो सकते हैं॥

छर्दिनिग्रहजन्यमुदावर्तं प्राह—

**कण्डूकोठारुचिव्यङ्गशोथपाण्ड्वामयज्वराः।**
**कुष्ठवीसर्पहृल्लासाश्छर्दिनिग्रहजा गदाः॥ ९॥ ( च. सू. ७ )**

वमन के वेग को रोकने से खुजली, चकत्ते, अरुचि, चेहरे पर काले धब्बे, शोथ, पाण्डुरोग, ज्वर, कुष्ठ, विसर्प तथा मिचली ये रोग होते हैं॥ ९॥

शुक्रनिरोधजोदावर्तं निरूपयति—

**मूत्राशये वै गुदमुष्कयोश्च शोथो रुजा मूत्रविनिग्रहश्च।**
**शुक्राश्मरी तत्स्रवणं भवेच्च ते ते विकारा विहते च शुक्रे॥१०॥**

शुक्र का वेग धारण करने पर मूत्राशय, गुदा तथा अण्डकोषों मे सूजन तथा पीडा हो जाती है, मूत्र रुक जाता है, शुक्राश्मरी हो सकता है तथा कभी-कभी शुक्रस्राव भी होने लगता है, इसके अतिरिक्त ( हृत्पीडा तथा अंगमर्द जैसे ) शुक्रवेग-विघातज लक्षण भी होते हैं ॥ १० ॥

क्षुधानिरोधजमुदावर्तं व्याचष्टे—

**तन्द्राऽङ्गमर्दावरुचिः श्रमश्च क्षुधाभिघातात्कृशता च दृष्टेः ।**

भूख का वेग धारण करने से तन्द्रा, अंगमर्द, अरुचि तथा थकावट हो जाती है और आंखों के आगे अंधेरा सा छा जाता है ॥

तृष्णावेगनिरोधजोदावर्तं लक्षयति—

**कण्ठास्यशोषः श्रवणावरोधस्तृष्णाविघाताद्धृदये व्यथा च ॥११॥**

प्यास के रोकने से गला और मुख सूख जाते है, कानों मे बधिरता आ जाती है और हृदय में पीडा होती है ॥ ११ ॥

श्वासनिग्रहजन्यमुदावर्तं प्राह—

**श्रान्तस्य निःश्वासविनिग्रहेण हृद्रोगमोहावथवाऽपि गुल्मः ।**

परिश्रम का कार्य करने से श्वास का वेग बढ जाता है । इस अवस्था में यदि श्वास के वेग को बलात् रोक दिया जाय तो हृद्रोग, मूर्च्छा तथा गुल्म रोग हो जाते है ॥

निद्रानिरोधजमुदावर्तमाह—

**जृम्भाऽङ्गमर्दोऽक्षिशिरोऽतिजाड्यं निद्राभिघातादथवाऽपि तन्द्रा ॥**

**( सु. उ. ५५ )**

निद्रा को रोकने से जम्भाई, अंगमर्द, आंखों और सिर में भारीपन तथा तन्द्रा ये लक्षण होते हैं ॥

**उक्तवाताद्युदावर्तानां क्रमेण लक्षणान्याह—वातेत्यादि । अन्ये इति तोदशूलादयः । मेहनं शेफः । विनाम आनाहपीडया ( बन्धनवत्पीडया ) नतगात्रत्वम् । वङ्क्षणयोरानाहो बन्धनवत्पीडा । नेत्रोदकमश्रु, प्राप्तमागतममुञ्चतो 'नरस्य' इति शेषः । चकारात्तन्त्रान्तरोक्तप्रतिश्यायहृद्रोगारुचिप्रभृतीनां ग्रहणम् । अर्धावभेदोऽर्धशिरःशूलम् । कूजोऽव्यक्तभाषणमिति** कार्तिकः । **वायोरप्रवृत्तिरुच्छ्वासनिरोधः । घोरा विकाराः पवनजा हिक्कादयः । मूत्राशये बस्तौ, 'मूत्रायन' इति पाठे स एवार्थः वैशब्दः पादपूरणे । तत्स्रवणं शुक्रस्य स्यन्दनम् । अतिजाड्यं गौरवम् । 'शिरोगात्राक्षिगौरवम्—' इति तन्त्रान्तरे पाठः ॥ २–१२ ॥**

**विमर्श**—समय समय पर मल-मूत्रादि के त्याग के लिए गुदा आदि अंगों में स्थित मलादिप्रवर्तक वायु या तदाश्रयभूत वातवाहिनियों में उत्तेजना स्वभावतः होती है और मल, मूत्र आदि का विसर्ग होता है । इसी प्रवर्तक उत्तेजना को 'वेग' एवं बलपूर्वक इसे रोकने को 'वेगावरोध' कहते हैं । इस वेगावरोध या अस्वाभाविक प्रयत्न के फलस्वरूप विभिन्न वेगों का परिचालन एवं नियन्त्रण करने वाली वायु या वातनाडियां विकृत हो जाती हैं जिससे वायु का प्रकोप एवं अधिष्ठान और कारण के अनुसार विभिन्न उदावर्तों की उत्पत्ति होती है ।

**वातवेग**—मलवायु ( Flatus ) का वेग धारण करने से इसकी प्रवर्तक वायु ( गुदा एवं बस्तिप्रदेश में स्थित अपानवायु एवं उसकी आश्रयभूत वातनाडियां ) विकृत हो जाती है । मूत्र और मल का यथासमय त्याग कराना भी इसी वायु या वातनाडी-मण्डल के आधीन है, अतः विकृति के परिणामस्वरूप इनकी भी रुकावट हो जाती है । इस प्रकार जब प्रवृद्ध मल वायु अपने प्रकृतमार्ग से नहीं निकल पाती है और मलाशय में स्थित मल की रुकावट से अधिक प्रकुपित होकर

ऊपर आन्त्र की ओर बढती है तो उसमें आध्मान उत्पन्न कर देती है। आध्मान के कारण रोगी को बस्तिप्रदेश तथा उदर में पीडा होती है। इन लक्षणों के अतिरिक्त उदर में शूल, आटोप, विषमाग्नि, विष्टब्धाजीर्ण जैसे वातजन्द रोगों की उत्पत्ति होती है। सुश्रुत वातनिरोधज उदावर्त से शिरःशूल, श्वास, कास, प्रतिश्याय की उत्पत्ति तथा मुख से पुरीष का निकलना भी मानते हैं—

**आध्मानशूलौ हृदयोपरोधं शिरोरुजं श्वासमतीव हिक्काम्।**
**कासप्रतिश्यायगलग्रहांश्च बलासपित्तप्रसरञ्च घोरम्।**
**कुर्यादपानोऽभिहतः स्वमार्गे हन्यात् पुरीषं मुखतः क्षिपेद् वा॥**

वस्तुतः मुख द्वारा साक्षात् मल नहीं निकलता अपितु वमन के द्वारा पुरीष के समान दुर्गन्धित पदार्थ ही निकल सकता है।

**पुरीषवेग**—पुरीष का प्रवर्तक अपानवायु ही है। उसका वेग प्रयत्नपूर्वक धारण करने से अपानवायु एवं उसका आश्रय स्थल नाडीचक्र विकृत हो जाता है, फलस्वरूप आन्त्र की प्रतिलोम-गति से मल पुनः बृहदन्त्र में चला जाता है और वहाँ बृहदन्त्र की कला द्वारा मलस्थित अवशिष्ट जलीयांश भी शोषित हो जाता है। इस प्रकार मल के पूर्णतया शुष्क हो जाने से उसके त्याग की प्रवृत्ति नहीं होती। मलाशय या आन्त्रस्थित मल से गैसों की उत्पत्ति होकर उदर में आटोप एवं शूल जैसे लक्षण उत्पन्न होते है। अधोमार्ग में पूर्णतया अवरोध होने के कारण मल-वायु प्रतिलोम गति से ऊर्ध्वमार्ग द्वारा डकारों के रूप में निकलती है। मलाशय के सामने की ओर मूत्राशय ( Bladder ) भी स्थित रहता है। अतः मलाशयगत प्रकुपित अपानवायु और मलग्रंथि के दबाव से मूत्राशय एवं उससे सम्बन्धित शिश्न में भी पीडा की अनुभूति होती है। वमन द्वारा निकला हुआ पदार्थ मल वायु से मिश्रित होने के कारण पुरीष के समान ही होता है, इसी आशय से मुख द्वारा पुरीष-वमन का निर्देश किया गया है।

चरक पुरीषनिरोधज उदावर्त के लक्षण निम्न प्रकार से करते हैं—

**पक्वाशयशिरःशूलं वातवर्चोऽप्रवर्तनम्। पिण्डिकोद्वेष्टनाध्मानं पुरीषे स्याद्विधारिते॥**

**मूत्रवेग**—मूत्रवेग को प्रयत्नपूर्वक रोकने से वायु प्रकुपित होकर मूत्राशय तथा शिश्न में शूल उत्पन्न कर देता है। मूत्र के वेग को रोकने से मूत्राशय विस्फारित हो जाता है जिससे उसके तनाव (Tension) की स्वाभाविक प्रतिक्रिया समाप्त हो जाती है। तनाव की प्रतिक्रिया न होने से मूत्रत्याग कराने वाली नाडियों पर भी उत्तेजक प्रभाव नहीं पड़ना। इससे मूत्र कठिनता से बूंद-बूंद करके बार-बार निकलता है। सीधे रहने से बस्तिप्रदेश में तनाव के कारण पीडा का अनुभव होता है अतः रोगी उस पीडा को कम करने के उद्देश्य से आगे की ओर को झुक कर वहाँ की पेशियों को ढीला रखने का प्रयत्न करता है। मूत्र से परिपूर्ण मूत्राशय के दबाव से वंक्षणप्रदेश में भी तनाव की अनुभूति होती है। मूत्राशय का गुदा ( Rectum ) पर दबाव पड़ने से उसमें भी पीडा होती है। अण्डकोष बस्ति के सामाने ही रहते हैं अतः तनाव के कारण उनमें भी पीडा का अनुभव होता है। यही सुश्रुत ने कहा है—

**मूत्रस्य वेगेऽभिहते नरस्तु कृच्छ्रेण मूत्रं कुरुतेऽल्पमल्पम्।**
**मेढ्रे गुदे वङ्क्षणमुष्कयोश्च नाभिप्रदेशेष्वथवाऽपि मूर्ध्नि।**
**आनद्धबस्तिश्च भवन्ति तीव्राः शूलाश्च शूलैरिव भिन्नमुतः॥**

**जृम्भावेग**—जम्भाई में ऊर्ध्वजत्रुगत अंगों का विशेष प्रयत्न रहता है अतः इसके स्वाभाविक वेग को रोकने से ऊर्ध्वजत्रुगत रोगों के होने की सम्भावना रहती है।

**अश्रु**— आंसू-आँखों का स्वाभाविक स्रा व जोनिरन्तर अल्पाल्प मात्रा में निकलकर आंख की कला को आर्द्र एवं स्निग्ध रखता है। इसका निर्माण अश्रुग्रन्थि ( Lacrymal gland ) के

द्वारा होता है। यह ग्रन्थि अक्षिगुहा के बाह्य एवं उपरितन भाग में स्थित रहती है। इसके दो भाग होते हैं। ऊपर का भाग नीचे के भाग से अपेक्षाकृत बडा और छोटे बादाम के आकार का होता है। यह भाग अक्षिगुहा ( Orbital cavity ) का निर्माण करने वाले पुरःकपालास्थि ( Frontal bone ) की अश्रुग्रन्थि-खात ( Lacrymal fossa ) में अवस्थित रहता है। ग्रन्थि का निम्न भाग छोटा होता है और इसे सहायक अश्रुग्रन्थि ( Accessary lacrymal gland ) भी कहते है। इन दोनों ग्रन्थियों से निकलने वाले निःस्राव का वहन छोटी-छोटी लगभग बारह नलिकाओं के द्वारा होता है। ये नलिकायें अक्षिगुहा के उपरितन भाग के मध्य में पृथक् पृथक् छिद्रों के द्वारा खुलती हैं। इनसे निकले हुए अश्रु के द्वारा अक्षिकला ( Conjunctiva ) आर्द्र रहती है। इसके बाद अश्रु अश्रुप्रणाली ( Canaliculi ) के द्वारा अश्रुकुप्पिका ( Lacrymal sac ) में प्रवेश करते हैं जहाँ से वे एक नलिका ( Naso-lacrymal duct ) के द्वारा नासिका में चले जाते है।

अश्रुस्राव क्षारीय होता है एवं साधारण अवस्था में केवल अक्षिकला को आर्द्र रखने मात्र के लिये स्राव होता है और यह बाष्पीभवन के द्वारा नष्ट होता रहता है। किन्तु कदाचित शारीरिक ( आँख या नाक ) एवं मानसिक उत्तेजनाओं ( अत्यधिक हर्ष या शोक ) के फलस्वरूप अश्रुग्रन्थि प्रभावित होकर अश्रुस्राव का अधिक मात्रा में निर्माण करने लगती है। स्राव के निकल जाने पर आँखों तथा मन दोनों में ही हलकापन आ जाता है। किन्तु यदि इस वेग को हठात् रोक दिया जाय तो सिर में भारीपन, अश्रुग्रन्थि-सम्बन्धी एवं अन्य नेत्रकोप आदि नेत्र-रोग हो सकते हैं। सुश्रुत ने नेत्ररोगों की उत्पत्ति के सामान्य निदानों में बाष्पग्रह ( अश्रुनिरोध ) का भी पाठ किया है। चरक ने तो इसे हृद्रोग तथा भ्रम का भी कारण माना है—

**प्रतिश्यायोऽक्षिरोगश्च हृद्रोगश्चारुचिर्भ्रमः। बाष्पनिग्रहणात्······॥ ( चरकः )**

**क्षवथु-वेग**—नासा द्वार से एकाएक तीव्रगति से तीव्रशब्द युक्त वायु को निकालना ही छींक है। गन्ध का वहन परमाणुओं के द्वारा होता है। तीक्ष्ण एवं असात्म्य पदार्थ के सूंघने से उसके गन्धवह परमाणु नासा कलागत नाड्यग्रों को प्रक्षुभित करके छींक को उत्पन्न करते हैं। छींक के विषय में चरक और सुश्रुत की भी यही सम्मति है—

**'संस्पृश्य मर्माण्यनिलस्तु मूर्ध्नि विष्वक्पथस्थः क्षवथुं करोति। ( चरकः )**

**घ्राणाश्रिते मर्मणि सम्प्रदुष्टे यस्यानिलो नासिकया निरेति।**
**कफानुयातो बहुशः सशब्दस्तं रोगमाहुः क्षवथुं विधिज्ञाः॥ ( सुश्रुतः )**

घ्राणाश्रित मर्म से यहाँ घ्राणनाडी के अग्रों का ग्रहण होता है। नासागुहा के विवरों में अवस्थित असात्म्य पदार्थ या श्लेष्मा भी स्थानीय कलाको उत्तेजित करके छींक उत्पन्न करता है। छींक से उद्वेजक असात्म्य एवं बाह्य पदार्थ बाहर आ जाता है और दोष के बाहर निकल जाने से किसी प्रकार के रोग की आशंका नहीं रहती। इस प्रकार नासागुहा में अवस्थित दोष या असात्म्य बाह्य पदार्थ को बाहर निकालने का प्रयत्न ही छींक कहलाता है। प्रयत्नपूर्वक अथवा किसी अन्य कारण से छींक के रुक जाने पर असात्म्य पदार्थ अन्दर ही रह जाता है, और स्रोतों को अवरुद्ध करके अनेक रोगों को उत्पन्न कर सकता है। शिरःशूल इसका प्रधान लक्षण है। यदि इसके कारण सातवीं नाडी ( Facial nerve ) पर प्रभाव पड़ जाये तो अर्दित रोग भी हो सकता है। छींक न आने से शिरोभाग तथा साथ ही सम्पूर्ण शरीर में भारीपन प्रतीत होता है। छींक आ जाने से अवरोधक कारण हट जाता है अतः शिर और शरीर में हलकापन और स्वास्थ्य का अनुभव होता है। अन्य स्रोतों के समान इस

स्रोत का शुद्ध तथा अवरोधरहित रहना अनिवार्य है। इसीलिये सुश्रुत ने ज्वरमुक्त के लक्षण में छींक की प्रवृत्ति का भी उल्लेख किया है—

**स्वेदो लघुत्वं शिरसः कण्डूः पाको मुखस्य च। क्षवथुश्चान्नलिप्सा च ज्वरमुक्तस्य लक्षणम् ॥**

छीक को रोकने से विकृति यथास्थान स्थित रह जाती है। यदि वह बढकर कान और आंख तक पहुँचे तो नासा रोग के साथ-साथ कान और आख के रोग भी उत्पन्न कर सकती है। साधारणतया इसका प्रभाव पाचों ज्ञानेन्द्रियों विशेषतया नासिका मे स्वाभाविक क्रिया को कम कर देता है। सुश्रुत इसका लक्षण निम्न प्रकार से करते हैं—

**भवन्ति गाढं क्षवथोर्विघाताच्छिरोऽक्षिनासाश्रवणेषु रोगाः।**

इस तरह छींक के रोकने का प्रभाव सर्वशरीर पर अत्यधिक मात्रा में होना है।

**उद्गारवेग**—डकार उदान वायु का कार्य है। उसकी स्वाभाविक प्रवृत्ति को रोकने से उदान वायु प्रकुपित होकर आन्त्रकूजन, श्वास तथा अन्य वातविकारों को उत्पन्न करती है। चरक डकार के रोकने से हिक्का, श्वास, अरुचि, कम्पन तथा हृदय और फुफ्फुस में अवरोध की उत्पत्ति मानते है—

**हिक्का श्वासोऽरुचिः कम्पो विबन्धो हृदयोरसोः। उद्गारनिग्रहात्**················ ॥

**शुक्र**—शुक्र एक गाढा, पिच्छिल एवं दूधिया रंग का तरल पदार्थ है। इसका मुख्य अवयव शुक्राणु या शुक्र कीट है। मैथुन के समय निकलने वाले शुक्र के सब अंशों का निर्माण वृषण ग्रन्थि ( Testes ) के द्वारा नहीं होना। इन ग्रन्थियों में शुक्र कीट बनते हैं, जो शुक्र इन ग्रन्थियों में बनता है वह इतना अधिक गाढा होता है कि शुक्र कीट इसमे भली भांति गति नही कर सकते। वृषणग्रन्थि अनेक कोष्ठों का एक समूह है। इन कोष्ठों में केशवत् असख्य नलिकायें होती हैं। इनमें ही शुक्र का निर्माण होता है। ये असख्य नलिकायें आगे चलकर परस्पर मिल जाती हे और लगभग २०-२५ बड़ी नलिकाओं का निर्माण करती है। ये नालियां बहुत मुडी रहती है, इस सामूहिक रचना को ही उपाण्ड ( Epididymis ) कहते है। इस उपाण्ड के शिखर में सब नलिकाओं के संयोग से एक बडी नलिका बन जाती है, इसे शुक्रप्रणाली ( Vas deferens ) कहते हैं। शुक्र इसके द्वारा शुक्राशय की ओर गमन करता है। शुक्रप्रणाली से निकलने वाले स्राव के द्वारा शुक्र कुछ तरल हो जाता है।

**शुक्राशय**—( Seminal veisicle )—ये दो छोटे कोष हैं जो मूत्राशय के पिछले भाग से लगे रहते है इनके अन्तः पार्श्व से शुक्रप्रणाली ( Vas deferens ) लगी रहती है। शुक्र प्रणाली का अन्त नोकीले सिरे से होता है और वह शुक्राशय से मिल जाती है। जहां शुक्रप्रणाली शुक्राशय से मिलती है वहीं से एक दूसरी नलिका का प्रारम्भ होता है। इसे शुक्रस्रोत ( Ejaculatory duct ) कहते हैं। शुक्रस्रोत पौरुषग्रन्थि ( Prostate ) में प्रवेश करके मूत्रमार्ग में खुल जाते है। इस मार्ग से गमन करते हुए शुक्र में शुक्राशय तथा पौरुष ग्रन्थि के भी स्राव मिश्रित हो जाते हैं जिससे शुक्र तरल हो जाना है और शुक्रकीट उसमें स्वतन्त्रतापूर्वक गति कर सकते है।

कामोत्तेजना के समय उक्त सभी अङ्ग अधिक क्रियाशील हो जाते है। उनमें स्राव अधिक उत्पन्न होने लगता है। मैथुन ( गर्भाधान ) ही इस स्राव का सदुपयोग है। यदि उत्तेजना होने पर भय अथवा अन्य कारणों से स्वस्थान से स्खलित शुक्र के वेग को रोक लिया जाय तो अवरोध के कारण वृषणग्रन्थि, शुक्रप्रणाली, शुक्राशय तथा पौरुष ग्रन्थि में सूजन एव पीडा होने लगती है। पौरुषग्रन्थि के सान्निध्य से गुदा में भी पीडा का अनुभव होता है। शुक्रस्राव के अवरोध के फलस्वरूप मूत्रकृच्छ्र भी हो जाता है। बार-बार इस प्रकार के अवरोध होने से प्रमेह की भी उत्पत्ति हो सकती है। अविवाहितों में प्रमेह होने का यह मुख्य हेतु है।

**अन्न**—'अन्नं वै प्राणिनां प्राणाः' अन्न ही प्राणियों का प्राण है। भूख लगने पर भोजन न मिलने से पाचकाग्नि धातुओं का परिपाक करने लगती है जिससे मनुष्य में दुर्बलता आ जाती है। रक्त की कमी से आँखों के आगे अन्धकार सा छा जाता है। विना परिश्रम के भी शरीर थका हुआ प्रतीत होता है। चरक इसका लक्षण निम्न प्रकार से करते हैं—

कार्श्यदौर्बल्यवैवर्ण्यमङ्गमर्दोऽरुचिर्भ्रमः। क्षुद्वेगनिग्रहात्…… ॥

**श्वास**—साधारण अवस्था में मनुष्य एक मिनट में चौदह से अठारह बार श्वास लेता है। इस अवस्था में हृदय भी अपना कार्य यथावत् करता रहता है। श्वास और हृदय की गति में १:४ का अनुपात रहता है अर्थात् जितनी देर में एक बार श्वास आता है हृदय उतनी ही देर में चार बार स्पन्दन करता है। हृदय और फुफ्फुस का यह क्रम स्वस्थावस्था पर्यन्त बना रहता है दौडने या अन्य इसी प्रकार का परिश्रम करने पर शरीर को अधिक रक्त एवं अधिक प्राण वायु (Oxygen) की आवश्यकता पडती है। अतः हृदय और फुफ्फुस की गति तीव्र हो जाती है इस अवस्था में मनुष्य हाँफने लगता है, इसको ही श्रम-श्वास कहते हैं। इस श्वास-वेग को बलात् रोकने का प्रयत्न करने से प्राण और उदान वायु प्रकुपित होकर हृदय के कपाटों तथा फुफ्फुस के रोगों को उत्पत्ति करते हैं। श्वासवेग के यकायक रुक जाने से कभी-कभी रोगी को मूर्च्छा भी आ जाती है।

**निद्रा**—निद्रा के कारणों का विवेचन मूर्च्छादिरोगों के साथ किया गया है। थके हुए नाडी तन्तुओं को विश्राम देने के लिए ही प्रधानतः निद्रा की उत्पत्ति होती है। उसके निरोध से वस्तुतः नाडीतन्तुओं से काम लेना थके घोडे को मार-मार कर दौडाने के समान ही है। अतः पूर्वोक्त लक्षण उत्पन्न होते हैं।

रूक्षादिकुपितवातजमुदावर्तं निरूपयति—

वायुः कोष्ठानुगो रूक्षकषायकटुतिक्तकैः।
भोजनैः कुपितः सद्य उदावर्तं करोति हि ॥ १३ ॥
वातमूत्रपुरीषासृक्कफमेदोवहानि वै।
स्रोतांस्युदावर्तयति पुरीषं चातिवर्तयेत् ॥ १४ ॥
ततो हृद्बस्तिशूलार्तो हृल्लासारतिपीडितः।
वातमूत्रपुरीषाणि कृच्छ्रेण लभते नरः ॥ १५ ॥
श्वासकासप्रतिश्यायदाहमोहतृपाज्वरान्।
वमिहिक्काशिरोरोगमनःश्रवणविभ्रमान्।
बहूनन्यांश्च लभते विकारान् वातकोपजान् ॥ १६ ॥ (सु. उ. ५५)

कोष्ठस्थित वायु रूक्ष, कषाय, कटु तथा तिक्त रस युक्त भोजनों से प्रकुपित हो कर उदावर्त्त को उत्पन्न करता है। इससे वात (अपान), मूत्र, रक्त, कफ तथा मेद का वहन करने वाले स्रोतों की गति प्रतिलोम हो जाती है। मल सूख जाता है। इससे रोगी के हृदय प्रदेश, एवं बस्ति प्रदेश में तीव्र पीडा तथा मिचली और अरुचि हो जाती है। इससे अपानवायु, मूत्र तथा मल का त्याग कठिनता से होता है। श्वास, कास, प्रतिश्याय, दाह, मोह, प्यास, ज्वर, वमन, हिचकी, सिर के रोग, मनोविभ्रम, श्रवणविभ्रम (कानों में भनं-भन शब्द की प्रतीति आदि) तथा वातप्रकोपजन्य अन्य अनेक रोग उत्पन्न हो जाते हैं॥ १३-१६॥

वेगनिरोधजानुदावर्तानभिधाय रूक्षादिकुपितवातजमाह—वायुरित्यादि। उदावर्तय-स्यावृणोति। अतिवर्तयेच्छोषयेत् कृच्छ्रेण लभत इति कृष्टेन प्रवर्तयति। अत्र केचित् सुश्रुतोक्तमसाध्यलक्षणं पठन्ति-'तृष्णार्दितं परिक्लिष्टं क्षीणं शूलैरुपद्रुतम्। शकृद्वमन्तं मतिमानुदावर्तिनमुत्सृजेत्' ( सु. उ. अ. ५५ ) इति॥ १३-१६॥

**विमर्श**—पूर्वोक्त 'वेगधारण' जनित वाताद्युदावर्त के अतिरिक्त अति रूक्ष कषाय, कटु, तिक्त आदि द्रव्यों के सेवन से भी कोष्ठ में रूक्षता एवं विष्टब्धता उत्पन्न होकर जीर्ण विबन्ध आदि विकारों की उत्पत्ति होती है और परिणाम स्वरूप वायु और भी कुपित होकर उदावर्त को उत्पन्न करता है। अर्थात् इस अवस्था का जनक वेगविधारण न होकर स्वाभाविक वेगविघात होता है और यह अवस्था प्रायः आनाह, वातोदर आदि विकारपूर्वक उत्पन्न होती है।

आनाहरोगं वर्णयति—

**आमं शकृद्वा निचितं क्रमेण भूयो विबद्धं विगुणानिलेन।**
**प्रवर्तमानं न यथास्वमेनं विकारमानाहमुदाहरन्ति॥ १७॥**

जिस अवस्था में आम अथवा पुरीष आमाशय अथवा पक्वाशय मे क्रमशः सचित होता रहे एवं विगुण वात से और भी अवरुद्ध होकर अपने यथोचित मार्ग से न निकले इस विकार को आनाह कहते हैं॥ १७॥

आमजं पुरीषजञ्चानाहं व्याचष्टे—

**तस्मिन् भवन्त्यामसमुद्भवे तु तृष्णाप्रतिश्यायशिरोविदाहाः।**
**आमाशये शूलमथो गुरुत्वं हृत्स्तम्भ उद्गारविघातनं च॥ १८॥**
**स्तम्भः कटीपृष्ठपुरीषमूत्रे शूलोऽथ मूर्च्छा शकृतश्च छर्दिः।**
**श्वासश्च पक्वाशयजे भवन्ति तथाऽलसोक्तानि च लक्षणानि॥ १९॥**
**( सु. उ. ५६ )**

आमजन्य या आमाशयगत आनाह में प्यास, प्रतिश्याय, शिर में जलन, आमाशय में शूल तथा भारीपन, हृदय का जकडा हुआ रहना एवं डकार का न आना ये लक्षण होते हैं।

पुरीषज या पक्वाशयज आनाह में कटि और पृष्ठ अकड़ जाते हैं, मल तथा मूत्र बन्द हो जाते हैं, कटि और पृष्ठ में शूल होता है, रोगी मूर्च्छित हो जाता है और कभी-कभी पुरीष का वमन भी होता है। श्वास तथा अलसक रोग के लक्षण भी इसमें होते हैं॥ १८-१९॥

उदावर्तिनोऽसाध्यलक्षणमाह—

**तृष्णार्दितं परिक्लिष्टं क्षीणं शूलैरभिद्रुतम्।**
**शकृद्वमन्तं मतिमानुदावर्तिनमुत्सृजेत्॥ २०॥ (सु. उ. ५५)**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने उदावर्तानाहनिदानं समाप्तम्॥ २७॥**

भयङ्कर तृषा से पीडित, अधिक बेचैन, क्षीण, तीव्र शूल से युक्त और मल का वमन करने वाला उदावर्त का रोगी असाध्य होता है॥ २०॥

इदानीं विगुणानिलजत्वेन समानचिकित्स्यत्वेनानाहमाह—आममित्यादि। नेति पूर्वेण संबध्यते। छर्दिरित्येक एव छकारश्छन्दोऽनुरोधात्। स्तम्भशब्दः कट्यादेः स्तब्धतावाची, मूत्रपुरीषयोश्चाप्रवृत्तिवाची। अलसोक्तानीति आध्मानवातनिरोधादीनि॥ १७-२०॥

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायामुदावर्तानाहनिदानं समाप्तम्॥ २७॥

**विमर्श**—आङ् उपसर्गपूर्वक णह् बन्धने धातु से आनाह शब्द की सिद्धि होती है। इस प्रकार **'आ समन्तात् नह्यते बध्यते अवरुध्यते वा मलस्य वायोश्च मार्गो यस्मिन् रोगे स आनाहः'** अर्थात् जिस रोग में ऊर्ध्व और अधः उभयमार्ग से मल एवं वायु की प्रवृत्ति न हो, उदर में गुड-गुड शब्द भी न हो, उसे आनाह कहते हैं। इस अवस्था में पूर्णतया अवरोध रहता है। मल का निस्सरण सर्वथा अवरुद्ध हो जाता है। वायु का निर्गमन अपान वायु या डकार किसी भी रूप में नहीं होता। आध्मान में भी यद्यपि यही अवस्था होती है तथापि वह बिना मलसञ्चय के भी हो सकता है जब कि इसमें मलसचय होना अनिवार्य है। आध्मान में गुड गुड शब्द भी होता है।

मल का सञ्चय आमाशय एवं पक्वाशय दोनों में ही हो सकता है। आमाशय में आमरस ही मल है और पक्वाशय में पुरीष। इसके अनुसार आनाह भी आमजन्य एवं पुरीषजन्य दो प्रकार का होता है।

आमरस का स्थान आमाशय है अतः आमजन्य आनाह के लक्षण प्रधानतया आमाशय में ही प्रकट होते हैं। आधुनिक दृष्ट्या इसे Pyloric obstruction कह सकते हैं। पक्वाशय पुरीष का स्थान है अतः पुरीषज के लक्षण पक्वाशय में विशेष रूप से व्यक्त होते हैं। उग्रस्वरूप के पुरीषज आनाह में प्रायः आन्त्रावरोध (Intestinal obstruction) के कारण पुरीषोदावर्त के समान लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं अतः पुरीष या पुरीषसम वमन भी हो सकता है।

वस्तुतः यह 'तृष्णार्दिनम्' आदि असाध्य लक्षण पुरीषोदावर्त के ही हैं और आन्त्रावरोध भी हो गया है इसके निदर्शक हैं। रोग की अत्युग्रावस्था में ही यह लक्षण उत्पन्न होते हैं। उस समय रोगी शस्त्रचिकित्सा के लिए भी प्रायः अयोग्य हो गया रहता है। शस्त्रचिकित्सा से भी कदाचित् ही कोई रोगी बच पाता है।

**समाप्तं चेदमुदावर्तानाहनिदानम् ।**



# अथ गुल्मनिदानम्

**गुल्मस्य सम्प्राप्तिं तद्भेदांश्च निरूपयति—**

**दुष्टा वातादयोऽत्यर्थं मिथ्याहारविहारतः ।**
**कुर्वन्ति पञ्चधा गुल्मं कोष्ठान्तर्ग्रन्थिरूपिणम् ।**
**तस्य पञ्चविधं स्थानं पार्श्वहृन्नाभिवस्तयः ॥ १ ॥**

मिथ्या आहार-विहार से प्रकुपित हुए वात आदि दोष कोष्ठ के अन्दर ग्रन्थि के समान पाँच प्रकार के गुल्म को उत्पन्न करते हैं। गुल्म दोनों पार्श्व, हृदय, नाभि तथा बस्ति इन पाँच स्थानों में होता है ॥ १ ॥

**गुल्मेऽप्यानाहो भवतीत्यानाहानन्तरं गुल्ममाह—दुष्टा इत्यादि। पञ्चधेति। वातपित्तकफसन्निपातरक्तजाः। द्वन्द्वजास्तु प्रकृतिसमवेतत्वाच्च पृथग्गण्यन्ते, अर्शोरोगवत्। कोष्ठान्तरामाशयादिमध्ये, ग्रन्थिरूपिणं गुडकाकारम्। तस्येत्यादि। एतदेव विवृणोति—पार्श्वेत्यादि। पार्श्वे द्वे गणनीये, अन्यथा पञ्चत्वानुपपत्तिः' अत एव 'पार्श्वे' इति द्विवचनान्तमेव क्वचित् पठ्यते ॥ १ ॥**

गुल्मसामान्यस्य लक्षणमाह—

**हृन्नाभ्योरन्तरे ग्रन्थिः संचारी यदि वाऽचलः ।**
**वृत्तश्चयापचयवान् स गुल्म इति कीर्तितः ॥२॥** (सु. उ. ४२)

हृदय और नाभि के बीच में चल या अचल, कभी घटने और कभी बढनेवाली गोल ग्रन्थि को गुल्म कहते है ॥ २ ॥

सामान्यगुल्मरूपमाह—हृदित्यादि । नाभिशब्देन वस्तिर्बोध्यः सामीप्यात्; यथा गङ्गायां घोष इत्याहुः, वस्तेरपि गुल्माश्रयत्वेनोक्तत्वात् । अत एव 'हृद्वस्त्योरन्तरे, इति पाठान्तरम् । अन्ये त्वाहुः—बस्तौ विद्रधिरेव स्यान्न तु गुल्म इति । तन्न, वस्तेरपि गुल्मस्थानत्वात्; तथा च चरके—'पञ्च स्थानानि गुल्मस्य पार्श्वहृन्नाभिवस्तयः' इति । एतत् पञ्चस्थानकथनं दोषजाभिप्रायेण, रक्तजस्य तु गर्भाशयः स्थानम्, अथवा पार्श्वस्थितत्वाद्गर्भाशयस्य पार्श्वग्रहणेनैव ग्रहणम् । वृत्तो वर्तुलः । चयापचयवानिति कदाचिदुपचीयते, कदाचिदपचीयते; एतच्च सामान्योक्तमपि वातिके व्यवतिष्ठते, तल्लक्षणे तदभिधानादिति जेज्जटः; गयदासस्तु ( इति ) सामान्यलक्षणमाह, सर्वगुल्मानां वातमूलत्वात् । 'चयोपचयवान्' इति पाठान्तरे दोषस्य चयेनोपचयवानिति वृद्धिमानित्यर्थः गुल्म इति लतादिपिहितसंस्थानविशेषादौ गुल्मव्यपदेशो लोके, तत्सादृश्यात् संचितपरिपिण्डतदोषेऽपि गुल्मसंज्ञेत्याहुः, वाप्यचन्द्रस्त्वाह—संपिण्डितदोषो गुडकेन मीयत इति निरुक्तिः ॥ २ ॥

**विमर्श**—गुल्म का अर्थ गुच्छा या गोलाकार पदार्थ होता है । उदरगत महास्रोत के भीतर वायु ( भोजन के विपरिणाम में उत्पन्न वायवीय पदार्थ Gasses ) पित्त ( विभिन्न अम्ल या क्षारप्रधान पाचक रस एवं विदग्ध अन्न ) और कफ ( आम अथवा अन्य पिच्छिल एव सान्द्र पदार्थ Mucous आदि ) का अनुचित रूप् से किसी स्थान पर सञ्चित होकर एक गोले के आकार में प्रतीत होना ही गुल्म है ।

सभी गुल्मों में वायु की विशेषता रहती है । पूर्वोक्त सञ्चित पदार्थों के कारण वायु क्षुभित होकर आन्त्र की स्वाभाविक गति मे अनियतता उत्पन्न कर देता है तथा सञ्चयस्थान के पास सङ्कोच उत्पन्न कर उस विशिष्ट पदार्थ को और भी अधिक मात्रा में सञ्चित होने में सहायक होता है । कभी कभी भाराधिक्य अथवा स्वेदनादि उपचार से सकोच निवृत्त होने पर वे सञ्चित पदार्थ मलादिमार्ग से बाहर निकल जाते हैं और लक्षण शांत हो जाते हैं । किन्तु कभी-कभी वे केवल स्थानान्तरित होकर नवीन स्थान में पूर्ववर्णित प्रक्रियानुसार पुनः लक्षण उत्पन्न करते हैं । कभी कभी वातप्रकृति के प्राणियों ( Neurotics ) में या किसी विशिष्ट आहार-विहारजनित सार्वदैहिक वात-प्रकोप होने तथा कोष्ठ में उसका विशेष प्रभाव होने पर भी आन्त्र की नियमित गति में बाधा उत्पन्न होकर पूर्वोक्त पदार्थों का सचय होता है तथा गोले की उत्पत्ति, शूल, दाह आदि स्थानीय लक्षण उत्पन्न होते है । इस प्रकार यह स्पष्ट है कि प्रत्येक गुल्म में वायु की प्रधानता होती है । गुल्म का वास्तविक स्थान उदर है, इसलिए इसको औदरिक अर्बुद ( Abdominal tumour ) भी कहते हैं । किन्तु आचार्यों ने अर्बुद का वर्णन इससे पृथक् भी किया है, और वह इससे भिन्न है । अर्बुद मांस, अस्थि आदि धातुओं में होता और वह चल कदापि नही होता । किन्तु गुल्म सदा कोष्ठ में ही होता है और वह प्रायः चल होता है । गुल्म के पार्श्व आदि जिन स्थानों का निर्देश किया गया है वे सब उदर के विभिन्न भागों ( Regions ) के ही सूचक है । हृदय से उदर के हृत्समीपस्थ भाग का ग्रहण होता है । इसी प्रकार सर्वत्र समझना चाहिये । बस्ति समीपस्थ

उदर का भाग तथा स्वयं बस्ति भी गुल्म का अधिष्ठान है। सुश्रुत के 'हृन्नाभ्योरन्तरे' आदि वचन से तो स्पष्ट है कि गुल्म का प्रधान अधिष्ठान उदर ही है। इसके अतिरिक्त आगे कहे जाने वाले पूर्वरूप एवं सामान्यरूप के लक्षणों से भी स्पष्ट है कि उदर ही गुल्म का स्थान है। पुरुषों में ये पाँच ही गुल्म के स्थान है किन्तु स्त्रियों का गर्भाशय भी गुल्म का अधिष्ठान है इसका ग्रहण सामीप्य के कारण बस्ति से ही हो जाता है। कतिपय विद्वानों का कथन है कि वस्ति में विद्रधि ही होती है गुल्म नहीं किन्तु वह ठीक नही, क्योंकि चरक ने बस्ति को गुल्म का भी अधिष्ठान कहा है—'पञ्च स्थानानि गुल्मस्य पार्श्वहृन्नाभिवस्तयः' ( च. चि. ५ )।

प्राचीन आचार्यों ने उदर के ऊर्ध्व, मध्य, अधः और दो पार्श्व यह पाँच विभाग कर उनकी क्रमशः हृदय, नाभि, बस्ति और पार्श्व ( दक्षिण और वाम ) संज्ञा स्थिर कर दिया है। किन्तु आधुनिक विद्वान् उदर मध्य मे ऊर्ध्व, मध्य और अधः भागों को अधिजठर ( Epigastrium ), नाभि ( Umblical region ) और उपजठर ( Hypogastrium ) और दोनों पार्श्वों मे ऊर्ध्व, मध्य और अधोभाग को क्रमशः ( दक्षिण और वाम ) अनुपार्श्विक ( Hypochondrium ), कटि ( Lumber ) और वंक्षणीय ( Iliac ) प्रदेशों के नाम से नव भागों मे विभक्त करते हैं। इस प्रकार सम्पूर्ण उदर गुल्म का स्थान है। चय और अपचय लक्षण को जैज्जट वातिक गुल्म का ही लक्षण मानते है, किन्तु गयदासजी सभी गुल्मों में वात की प्रधानता को दृष्टिगत रखते हुए इसे गुल्मसामान्य का लक्षण स्वीकार करते है।

गुल्मभेदान् व्याचष्टे—

**स व्यस्तैर्जायते दोषैः समस्तैरपि चोच्छ्रितैः।**
**पुरुषाणां तथा स्त्रीणां ज्ञेयो रक्तेन चापरः॥ ३॥** (सु. उ. ४२)

वात, पित्त, कफ, सन्निपात तथा रक्त इन पाँच कारणों से पाँच प्रकार के गुल्म होते हैं। इनमें प्रथम चार स्त्री और पुरुष दोनों में होते हैं किन्तु रक्तज गुल्म केवल स्त्रियों में ही होता है॥ ३॥

**पूर्वोक्तं पञ्चविधत्वं विवृणोति—स इत्यादि। व्यस्तैरित्यनेनैकजो द्वन्द्वजोऽपि ग्राह्यः। पञ्चधा गुल्म इत्यनेन विरोध इति चेत् न, न हि 'तत्रावधारणं कृतं, पञ्चधैवेति। अत एव सूत्रस्थाने चरकेण 'पञ्च गुल्माः (च. सू. अ. १९) इत्यभिधायापि 'संसृष्टलिङ्गानपरांश्च गुल्मांस्त्रीनादिशेदौषधकल्पनार्थम्' (च. चि. अ. ५) इत्युक्तं, समानचिकित्स्यत्वेन तत्रान्तर्भावात्। रक्तेन चापर इति स्त्रीणामेव। वक्ष्यति हि–'स रौधिरः स्त्रीभव एव गुल्मः' ( च. चि. अ ५ ) इति। रक्तं चात्रार्तवं न धातुरूपं, धातुरूपरक्तजस्तु गुल्मो यद्यप्यन्योऽस्ति तथाऽपि नैतत्सम्प्राप्तिको भवतीति न पृथगुपदिश्यते। पृथग्ज्ञानानभिधानं तु पित्तगुल्मसमाननिदानचिकित्स्यत्वेन तत्रान्तर्भावात्, सुश्रुते रक्तातीसारवत्। विशेषलक्षणं च यदाह चरकः— 'तृष्णाज्वरपरीदाहशूलस्वेदाग्निमार्दवैः। गुल्मिनामरुचौ चापि रक्तमेवावसेचयेत्' ( च. चि. अ. ५ ) इति। धातुरूपरक्तजः स्त्रीणां पुंसां च भवतीति भट्टारहरिश्चन्द्रः। तथा च क्षारपाणिः—'स्त्रीणामार्तवजो गुल्मो न पुंसामुपजायते। अन्यस्त्वसृग्भवो गुल्मः स्त्रीणां पुंसां च जायते'। इति। वाप्यचन्द्रस्त्वाह—वातादिदोषजस्यैवापचाराद्रक्तं दुष्टं रक्तजव्यपदेशः, यथा चरके कफपित्तमेहानामतिकर्षणादुत्तरकालं वातसंसर्गे सति वातमेहत्वमुक्तम्। यदुक्तं—'या वातमेहान् प्रति पूर्वमुक्ता वातोल्बणानां विहिता क्रिया सा।**

वायुर्हि मेहेष्वतिकर्षितेषु कुप्यत्यसाध्यान् प्रति नास्ति चिन्ता ( च. चि. अ. ६ )" इति। क्षारपाणेरप्येवमेवाभिप्रायः। यदि तु पृथक् स्यात्तदा तमपि नवमं लिङ्गस्थानादिभिरभिधास्यत्, न चोक्तः। जेज्जटगयदासाभ्यां तु हरिश्चन्द्रमतमेवानुमतमिति। सर्वगुल्मेषु वातकारणत्वं ज्ञेयम्। यदुक्तं चरके—'गुल्मिनामनिलशान्तिरुपायैः सर्वशो विधिवदाचरितव्या। मारुते ह्यवजितेऽन्यमुदीर्णं दोषमल्पमपि कर्म निहन्यात्।' ( च. चि. अ. ५ ) इति सुश्रुतेऽप्युक्तं—'कुपितानिलमूलत्वात्संचितत्वान्मलस्य च। तुल्यत्वाद्वा विशालत्वाद् गुल्म इत्यभिधीयते'–(सु. उ. अ. ४२) इति। न चैतावता नानात्मजत्वप्रसङ्गः; वातस्यानुबन्धरूपत्वात्, ज्वरे पित्तवत्। ननु वाताव्यभिचाराद् द्विदोषजस्त्रिदोषजो वा गुल्मः स्यान्न केवलं कफजः पित्तजो वेति, ततश्च पञ्चधेति विरोधः। नैतत्, अनुबन्धरूपेण वातजव्यपदेशो, न त्वनुबन्ध्यरूपेणेति ॥ ३ ॥

**विमर्श**—चरक ने '**पञ्चगुल्माः**, ऐसा कहने के उपरान्त **संसृष्टलिङ्गानपरांश्च गुल्मांस्त्रीनादिशेदौषधकल्पनार्थम्**' के द्वारा तीन द्वन्द्वज गुल्मों का भी निर्देश किया है। किन्तु प्रकृति-समसमवायजन्य एवं चिकित्सा में विशेष अन्तर न होने के कारण उनका पृथक् पाठ किसी ने भी नहीं किया। रक्तज गुल्म स्त्रियों को ही होता है, यह '**स रौधिरः स्त्रीभव एव गुल्मः**' चरक के इस वाक्य से स्पष्ट है। रक्त से यहाँ आर्तव का ही ग्रहण किया जाना है धातुरूप रक्त का नहीं। धातुरूप रक्तज गुल्म भी यद्यपि होता है किन्तु उसकी सम्प्राप्ति इससे भिन्न होती है और निदान और चिकित्सा में समान होने से उसका अन्तर्भाव पित्तजगुल्म में ही हो जाता है। चरक ने इसका वहीं निर्देश भी किया है—

'तृष्णाज्वरपरीदाहशूलस्वेदाग्निमार्दवैः। गुल्मिनामरुचौ चापि रक्तमेवावसेचयेत् ॥

धातुरूप रक्तजगुल्म स्त्री और पुरुष दोनों में ही होता है। क्षारपाणि ने भी कहा है—

स्त्रीणामार्तवजो गुल्मो न पुंसामुपजायते। अन्यस्त्वसृग्भवो गुल्मः स्त्रीणां पुंसां च जायते।

वाप्यचन्द्र जी का कथन है कि वातिक आदि गुल्मों में अपथ्य सेवन करने से रक्त के दुष्ट हो जाने पर उसको ही रक्तज कहते है, अतएव चरक में वास्तव मे सात दोषज और एक रक्तज इन आठ गुल्मों का ही वर्णन किया गया है। यदि धातुरूप रक्तज गुल्म भी चरक को स्वीकार होता तो अवश्य नवम गुल्म की भी सत्ता स्वीकार किया होता।

सभी गुल्मों में वात की कारणता अवश्य रहती है; क्योंकि चरक ने भी कहा है—

गुल्मिनामनिलशान्तिरुपायैः सर्वशो विधिवदाचरितव्या।
मारुते ह्यवजितेऽन्यमुदीर्णं दोषमल्पमपि कर्म निहन्यात् ॥

सुश्रुत ने भी सब गुल्मों में वायु को ही मूल माना है—

कुपितानिलमूलत्वात् संचितत्वान्मलस्य च। तुल्यत्वाद्वा विशालत्वाद् गुल्म इत्यभिधीयते ॥

उक्त वचनों के आधार पर इसे केवल वातज ( वातनानात्मज ) भी नहीं कह सकते, क्योंकि सभी ज्वरों में पित्त के समान गुल्मों मे वात भी अनुबन्ध रूप से ही रहता है। इस प्रकार सभी गुल्मों में वात के नियमित रूप में रहने से सभी को द्वन्द्वज भी न समझना चाहिए क्योंकि सर्वत्र वायु अनुबन्ध रूप में ही रहता है अनुबन्ध्य रूप में नहीं।

---

१. 'तच्च नोक्तम्' इति पा०।

गुल्मस्य पूर्वरूपं विवेचयति—

उद्गारबाहुल्यपुरीषबन्धतृप्त्यक्षमत्वान्त्रविकूजनानि ।
आटोप आध्मानमपक्तिशक्तिरासन्नगुल्मस्य वदन्ति चिह्नम् ॥४॥

( वा. नि. ११ )

डकारों का अधिक आना, कोष्ठबद्धता, भोजन में अरुचि, शक्ति का ह्रास, आंतों में गुडगुड़, पेट में पीडा एवं क्षोभ, पेट का फूलना तथा पाचनशक्ति का ह्रास ये गुल्म के पूर्वरूप हैं ॥ ४ ॥

पूर्वरूपमाह—उद्गारेत्यादि । पुरीषबन्धो विड्बन्धः । तृप्तिरनन्नाभिलाषः । सुश्रुतेऽपि हि–'द्वेषोऽन्ने' (सु. उ. अ. ४२) इति पठितम् । अक्षमत्वमसामर्थ्यम् । आटोपोऽत्र रुजापूर्वकः क्षोभः, तनतनं वा; नतु गुडगुडाशब्दः, तस्यान्त्रकूजनेनैव गृहीतत्वात्; नाप्याध्मानं, तस्योपात्तत्वात् । अपक्तिशक्तिर्मन्दाग्निता; 'अपक्तृशक्तिः' इति पाठे स एवार्थः ॥ ४ ॥

गुल्मस्य साधारणं रूपमाह—

अरुचिः कृच्छ्रविण्मूत्रवातताऽन्त्रविकूजनम् ।
आनाहश्चोर्ध्ववातत्वं सर्वगुल्मेषु लक्षयेत् ॥ ५ ॥

भोजन में अरुचि, मल, मूत्र तथा अपानवायु के निकलने मे कठिनता, आंतों में गुड़गुड़ाहट, आनाह तथा ऊर्ध्ववात ( डकारों की अधिकता ) ये लक्षण सभी गुल्मों में सामान्य रूप में पाये जाते हैं ॥ ५ ॥

गुल्मसाधारणरूपमाह—अरुचिरित्यादि ॥ ५ ॥

**विमर्श**—पूर्वरूप और रूप के उक्त लक्षणों से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि गुल्म प्रायः आन्त्र के ही आश्रित होते हैं; क्योंकि इन सभी लक्षणों का सम्बन्ध आन्त्र से ही है । इसके अतिरिक्त सब में वातमूलता भी स्पष्ट प्रतिभासित हो रही है ।

वातिकगुल्मस्य निदानपूर्वकं लक्षणान्याह—

रूक्षान्नपानं विषमातिमात्रं विचेष्टनं वेगविनिग्रहश्च ।
शोकोऽभिघातोऽतिमलक्षयश्च निरन्नता चानिलगुल्महेतुः ॥ ६ ॥
यः स्थानसंस्थानरुजां विकल्पं विड्वातसङ्गं गलवक्त्रशोषम् ।
श्यावारुणत्वं शिशिरज्वरं च हृत्कुक्षिपार्श्वांसशिरोरुजं च ॥ ७ ॥
करोति जीर्णे त्वधिकं प्रकोपं भुक्ते मृदुत्वं समुपैति यश्च ।
वातात्स गुल्मो न च तत्र रूक्षं कषायतिक्तं कटु चोपशेते ॥ ८ ॥

( च. चि. ५ )

रूक्ष, विषम और अत्यधिक भोज्य एवं पेय, विरुद्धचेष्टा ( बलवानों से युद्ध करना तथा नम्नोन्नत स्थान से कूदना आदि ), वात, मूत्र आदि के वेगों को रोकना, अत्यधिक शोक, चोट, विरेचन आदि कर्मों से मल का अत्यधिक क्षय हो जाना तथा आहार का परित्याग ये सब वातिक गुल्म के हेतु हैं ।

वातिक गुल्म मे स्थान, संस्थान तथा रुजा का विकल्प होना है । ( तात्पर्य यह कि गुल्म कभी नाभिप्रदेश में, कभी पार्श्व मे और कभी अन्यत्र प्रतीत होता है । इसे स्थानविकल्प कहते है ।

गुल्म की आकृति कभी गोल, कभी लम्बी, कभी छोटी और कभी बडी प्रतीत होती है, इसे संस्थान-विकल्प या आकृति विकल्प कहते है। पीडा भी कभी कम, कभी अधिक, कभी तोद रूप और कभी भेदन रूप की होती है, यह रुजाविकल्प है। ) मल और वायु का अवरोध हो जाता है, कण्ठ और मुख सूख जाते है, शरीर का वर्ण सांवला या अरुण हो जाता है, शीत ज्वर रहता है, हृदय, कुक्षि ( उदर पार्श्व ), पार्श्व ( वक्षः पार्श्व ), कन्धों तथा सिर मे पीडा रहती है। भोजन का परिपाक हो जाने पर उक्त लक्षणों का प्रकोप और भोजन करने के तुरन्त बाद लक्षणों का शमन हो जाता है। वातिक गुल्म में रूक्ष, कषाय, कडवे तथा चरपरे पदार्थ अनुकूल नहीं पडते ॥ ६-८ ॥

**वातिकमाह—रूक्षेत्यादि। विषमातिमात्रमित्यन्नपानविशेषणम्। विचेष्टनं विरुद्धचेष्टाः बलवद्विग्रहादि। अतिमलक्षयो विरेकादिना। निरन्नता निराहारता। विकल्पशब्दः स्थानादिभिः प्रत्येकं योज्यः। स्थानविकल्पो यथा-कदाचिन्नाभौ, कदाचित्पार्श्वयोः, कदाचिद्वस्ताविव्यादिस्थानान्तरगमनम्। संस्थानविकल्पो यथा-कदाचिदल्पः, कदाचिन्महान्, वृत्तो, दीर्घो वेति। रुजाविकल्पो यथा-कदाचिदल्पा, कदाचिन्महती, तोदरूपा, भेदरूपा, अनेकरूपा वेति। न च तत्रोपशेते न सुखयति ॥ ६-८ ॥**

**विमर्श**—आधुनिक दृष्टि से इसको मिथ्या अर्बुद ( False or Phantaom tumour ) कह सकते है। यह उदरदण्डिकापेशी ( Rectus abdominis muscle ) एवं आन्त्र के अनियमित एवं अनैच्छिक संकोचों का परिणाम है। सार्वदेहिक संज्ञाहर औषधियों (General anaesthetics) के प्रयोग से अथवा स्वयं ही उदरदण्डिकापेशियों का संकोच निवृत्त हो जाने पर लुप्त भी हो जाता है। उस अर्बुद का कोई स्थान भी निश्चित नहीं होना।

**पैत्तिकं गुल्मं निरूपयति—**

**कट्वम्लतीक्ष्णोष्णविदाहिरूक्षक्रोधातिमद्यार्कहुताशसेवा ।**
**आमाभिघातो रुधिरं च दुष्टं पैत्तस्य गुल्मस्य निमित्तमुक्तम् ॥ ९ ॥**
**ज्वरः पिपासा वदनाङ्गरागः शूलं महज्जीर्यति भोजने च ।**
**स्वेदो विदाहो व्रणवच्च गुल्मः स्पर्शासहः पैत्तिकगुल्मरूपम् ॥१०॥**
**( च. चि. ५ )**

चरपरे, खट्टे, तीक्ष्ण, उष्ण, विदाही तथा रूक्ष पदार्थों का सेवन करना, अत्यधिक क्रोध, अतिमद्यपान, सूर्य तथा अग्नि के सम्पर्क में अधिक रहना, विदग्धाजीर्ण-जनित दुष्ट रस ( आमरस ) का प्रकोप तथा दुष्ट रक्त या पूर्वोक्त आमदोष और चोट लगने से रक्तदुष्टि होना ये पैत्तिक गुल्म के कारण है।

पैत्तिक गुल्म मे ज्वर, प्यास, मुख और शरीर का लाल होना, भोजन के परिपाककाल मे तीव्र उदर शूल, पसीना तथा विदाह होता है। गुल्म में व्रण के समान स्पर्शासहता ( Tenderness ) रहता है ॥ ९-१० ॥

**पैत्तिकमाह—कट्वित्यादि। आमाभिघात इति। विदग्धाजीर्णजनितदुष्टरसेनाभिभवः; अन्ये तु—'आमाभिघातौ' इति पठन्ति, तत्राम उक्तरूपः; अभिघातो लगुडादे रक्तदूषको ज्ञेयः। जीर्यतीति सहम्यन्तम्। व्रणवत् स्पर्शासह इति योज्यम् ॥ ९-१० ॥**

**विमर्श**—इस अवस्था मे दोषों का धातु से सम्पर्क हो जाने के कारण गुल्म भी विद्रधि का रूप धारण कर लेता है। इसी लिये इसमें ज्वर, विदाह तथा स्पर्शासहता जैसे विद्रधि के लक्षण

होते हैं । इस प्रकार पैत्तिक गुल्म औदरिक विद्रधि ( Abdominal abcess ) का रूप धारण कर सकता है । अर्थात् पैत्तिक गुल्म के कारणभूत अम्ल, उष्ण, विदाही आदि पदार्थ एवं पित्त चिरकाल सम्पर्क से आन्त्र कला में क्षोभ एव व्रणोत्पत्ति भी कर सकते हैं और मांस-शोणित-दुष्टि से उस क्षत में तथा समीपस्थ भागों मे व्रणशोथ या विद्रधि के लक्षण उत्पन्न हो सकते हैं । इसीलिए चरक ने सुस्पष्टरूप में आम, पच्यमान, पक्व और पक्वभिन्न इन चार अवस्थाओं का उल्लेख पैत्तिक गुल्म में किया है एवं उसकी चिकित्सा भी प्रायः अन्तर्विद्रधि के समान ही वर्णित है ।

श्लैष्मिकं गुल्मं व्याचष्टे—

**शीतं गुरु स्निग्धमचेष्टनं च संपूरणं प्रस्वपनं दिवा च ।**
**गुल्मस्य हेतुः कफसंभवस्य सर्वस्तु दुष्टो निचयात्मकस्य ॥ ११ ॥**
**स्तैमित्यशीतज्वरगात्रसादहृल्लासकासारुचिगौरवाणि ।** ( च. चि. ५ )
**शैत्यं रुगल्पा कठिनोन्नतत्वं गुल्मस्य रूपाणि कफात्मकस्य ॥ १२ ॥**

अतिशीत, गुरु तथा स्निग्ध पदार्थों का सेवन, व्यायाम न करना, अत्यधिक भोजन करना तथा दिन में सोना ये कफज गुल्म के कारण है । तथा वात आदि तीनों गुल्मों के मिश्रित उत्पादक कारण सान्निपातिक गुल्म को उत्पन्न करते है । कफज गुल्म मे शरीर गीला सा रहता है, शीतज्वर, अंगों में शिथिलता, मिचली, खासी, अरुचि तथा शरीर में भारीपन रहता है; रोगी को सर्दी अनुभव होती है, पीडा कम रहती है, गुल्म कठोर एवं अधिक उभरा हुआ रहता है ॥ ११-१२ ॥

**श्लैष्मिकमाह—शीतमित्यादि । संपूरणं तृप्तिभोजनम् । सर्व इति । वातजाद्युक्तः । निचयात्मकस्य सन्निपातजस्य । कठिनोन्नतत्वं गुल्मस्य ॥ ११-१२ ॥**

**विमर्श**—कफ गुल्म में सचित पदार्थ चिरकाल तक एक स्थान पर रुकने से अधिक सान्द्र या कठोर तथा समीपस्थ अवयव से संसक्त होकर ग्रन्थि या अर्बुद का रूप ग्रहण कर सकते है और उस अवस्था में विम्लापन, अग्नि कर्म आदि द्वारा चिकित्सा करने का आदेश चरक ने किया है ।

द्वन्द्वजगुल्मानाह—

**निमित्तरूपाण्युपलभ्य गुल्मे द्विदोषजे दोषबलाबलं च ।** ( च. चि. ५ )
**व्यामिश्रलिङ्गानपरांश्च गुल्मांस्त्रीनादिशेदौषधकल्पनार्थम् ॥ १३ ॥**

द्विदोषज गुल्म में कारण, लक्षण तथा दोषों का बलाबल देखकर संसृष्ट लक्षण वाले अतिरिक्त तीन गुल्मों का भी विचार औषध योजना की दृष्टि से करना चाहिये ॥ १३ ॥

**द्व्यात्मकेषु त्रिष्वेकजहेतुलक्षणातिदेशार्थमाह-निमित्तेत्यादि । निमित्तानि च रूपाणि चेति द्वन्द्वः । दोषबलाबलं चेत्यनेन समद्विदोषद्वन्द्वजत्रयेणैकोल्वणादिद्विदोषजोऽपि ग्राह्य इति दर्शयति, अन्यथा बहुत्वापत्तेः । औषधकल्पनार्थमित्येकदोषजाभिहितचिकित्सा-मेलकेन तांश्चिकित्सेदित्यर्थः ॥ १३ ॥**

**विमर्श**—यद्यपि प्रकृतिसमसमवायारब्ध होने से द्विदोषज गुल्मों का प्रतिज्ञा काल मे परि-गणन नहीं किया गया है तथापि चिकित्सा-वैशिष्ट्य का निर्देश करने के ध्येय से चरक ने आगे चलकर द्विदोषज गुल्मों का भी पाठ कर दिया है ।

सान्निपातिकं गुल्मं वर्णयति—

**महारुजं दाहपरीतमश्मवद्घनोन्नतं शीघ्रविदाहि दारुणम् ।** (च. चि. ५)
**मनःशरीराग्निबलापहारिणं त्रिदोषजं गुल्ममसाध्यमादिशेत् ॥ १४ ॥**

सान्निपातज गुल्म में पीडा और दाह अत्यधिक होती है, गुल्म पत्थर के समान कठोर एवं उभरा हुआ होता है। इसमें पाक शीघ्र और भयंकर स्वरूप का होता है, इससे मन, शरीर, पाचकाग्नि तथा बल का ह्रास हो जाता है। यह गुल्म असाध्य होता है ॥ १४ ॥

सान्निपातिकमाह—महारुजमित्यादि। अश्मवद्घनोन्नतं पाषाणवत् कठिनमुन्नतं च। मन इत्यादि। मनोऽपहारिणं मनोवैकल्यकारिणं शरीरापहारिणं कृशत्ववैवर्ण्यकरम्, अग्न्यपहारिणमग्निवैषम्यकरं, बलापहारिणमसामर्थ्यकरम्। ननु, असाध्यमिति विरुद्धं, 'सन्निपातोत्थिते गुल्मे त्रिदोषघ्नो विधिर्हितः' ( सु. उ. अ, ४२ ) इति सुश्रुतवचनात्। नैवम् अयं च विकृतिविषमसमवेतोऽसाध्यः, प्रकृतिसमसमवेतस्तु साध्य इत्याहुः। ननु, सोऽप्यसाध्यः, यदाह सुश्रुतः—'सर्वात्मके सर्वरुजोपपत्तिस्तं चाप्यसाध्यं प्रवदन्ति तज्ज्ञाः' ( सु. उ. अ. ४२ ) इति। उच्यते, तं चापीत्यपिशब्दादचिरोत्थितः साध्यो विश्वामित्रसंवादादिति गयदासः ॥ १४ ॥

**विमर्श**—सुश्रुत ने भी इसे असाध्य माना है—'सर्वात्मकः सर्वविकारयुक्तः सोऽसाध्य उक्तः'। त्रिदोषज गुल्म भी दो प्रकार का होता है। उनमें प्रकृतिसमसमवेत त्रिदोषारब्ध साध्य होता है उसी की चिकित्सा के लिये सुश्रुत ने कहा है—'सन्निपातोत्थिते गुल्मे त्रिदोषघ्नो विधिर्हितः'। किन्तु विकृतिविषमसमवेत सदा असाध्य ही होता है।

रक्तगुल्मं व्याचष्टे—

**नवप्रसूताऽहितभोजना या या चामगर्भं विसृजेदृतौ वा ।**
**वायुर्हि तस्याः परिगृह्य रक्तं करोति गुल्मं सरुजं सदाहम् ।**
**पैत्तस्य लिङ्गेन समानलिङ्गं विशेषणं चाप्यपरं निबोध ॥ १५ ॥**
( सु. उ. ४२ )

**यः स्पन्दते पिण्डित एव नाङ्गैश्चिरात्सशूलः समगर्भलिङ्गः ।**
**स रौधिरः स्त्रीभव एव गुल्मो मासे व्यतीते दशमे चिकित्स्यः ॥१६॥**
( च. चि. अ. ५ )

नवीन प्रसव होने पर, गर्भस्राव या पात होने पर अथवा आर्तव-प्रवृत्तिकाल में जो स्त्री मिथ्या आहार-विहार का सेवन करती है उसका गर्भाशयगत प्रकुपित वायु रक्त को अवरुद्ध कर पीड़ा और दाह से युक्त गुल्म को उत्पन्न कर देता है। इसके लक्षण पैत्तिक गुल्म के समान होते हैं। इसके अतिरिक्त उसके निम्न लक्षण विशेष होते हैं।

जिस गुल्म में गर्भ के समान सभी लक्षण होते हैं किन्तु केवल एकपिण्डरूप में स्पन्दन करता है-उसमें हाथ-पैर आदि अंगों का स्पन्दन नहीं होता है तथा देर देर से और पीडायुक्त स्पन्दन

होता है उसे रक्तगुल्म कहते हैं। यह स्त्रियों में ही होता है। दसवां महीना बीतने पर ही इसकी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ १५-१६ ॥

रक्तगुल्ममाह–नवेत्यादि। आमगर्भं विसृजेदिति। नवममासादर्वाक् प्रसूतेः, ऋतावार्तवप्रवृत्तिकाले, अहितभोजनेति संबंधः। एतच्चोपलक्षणार्थं, तेनाहाराचारादिकं ज्ञेयम्। यदाह चरकः—'ऋतावनाहारतया भयेन विरूक्षणैर्वेगविधारणैश्च। संस्तम्भनोल्लेखनयोनिदोषैर्गुल्मः स्त्रियं रक्तभवोऽभ्युपैति' (च. चि. अ. ५) इति। पैत्तस्य पैत्तिकगुल्मस्य। विशेषणं पैत्तिकगुल्माद्विशेषलक्षणम्। पिण्डितः समुदितः एवकारोऽत्रावधारणे। एतदेव स्फुटयति–नाङ्गैर्नावयवैश्चिरात् स्पन्दत इति सम्बन्धः। समगर्भलिङ्ग इति। आर्तवादर्शनमुखस्रवणस्तनमुखकृष्णत्वदोहदादिगर्भलक्षणयुक्तः, एतच्च व्याधिप्रभावात्; यथा-क्षयार्शसोः क्षीरिरंसाकृष्णत्वङ्नखादयः। अन्ये तु समगर्भलिङ्गोऽविकृतगर्भलिङ्ग इत्याहुः। उक्तविशेषणैरेव स्त्रीभवत्वे लब्धे स्त्रीग्रहणेन कुमारीमतिवृद्धां च निषेधयति, अनुद्भूतक्षीणरजस्कत्वात्तयोः। व्यतीतेऽतिक्रान्ते। गर्भसमानलिङ्गत्वेन संशयः–गर्भो वा, रक्तगुल्मो वा इति; तच्छङ्कानिरासार्थं दशमे मासे व्यतीते इत्युक्तं; नवमदशमयोः प्रसवकालत्वादित्येके। तन्न, 'यः स्पन्दते पिण्डित एव नाङ्गैः' इत्यादिनैव विशेषदर्शनेन संशयस्य निवर्तितत्वात्। गर्भो हि निरन्तरं प्रत्यङ्गैर्निःशूलं स्पन्दते, गुल्मस्त्वेतद्विपरीतेन। किंच नवमे दशमे प्रसूत इत्युत्सर्गः, नतु नियमः, तदधिककालेऽपि प्रसवदर्शनात्, आगमाच्च। उक्तं हि चरके–'तं स्त्री प्रसूते सुचिरेण गर्भं पुष्टो यदा वर्षगणैरपि स्यात्' (च. शा. अ. २) इति; तस्मान्नेदं दशममासव्यतिक्रमे चिकित्साविधानस्य प्रयोजनं, किंतु व्याधिमहिम्ना तावतैव कालेन तस्य चिकित्सया सुखोच्छेदनमिति। यथा ज्वरे पुराण एव क्षीरपानविरेचने। उक्तं हि तन्त्रान्तरे–'रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यस्य लक्षणम्' पुराणता चास्य दशममासव्यतिक्रमेणैव भवति। जेज्जटेनाप्युक्तं–यच्चर्वाग्रक्तभेदनं क्रियते तथा गर्भशय्यां क्षिणोति, तल्लीनत्वाद्रक्तस्य; एकादशे मासे तु परिपिण्डितगुल्मे स्नेहादिनोपस्कृतदेहाया न गर्भशय्याया विकृतिमादधाति रक्तभेदनमिति ॥ १५-१६ ॥

**विमर्श**—प्रसव होने के पश्चात् चालीस या पैतालीस दिन का समय नव प्रसवकाल (Involution period) कहलाता है। उक्त अवधि में गर्भाशय अपनी प्रकृत अवस्था को प्राप्त कर लेता है। इसलिये प्रसूता स्त्री की इतने दिन तक बहुत देखभाल करनी पड़ती है। पथ्य आहार-विहार का ही सेवन कराया जाता है। किंतु यदि गर्भाशय के अपनी प्रकृत अवस्था में आने से पूर्व ही प्रसूता अपथ्य सेवन करने लगे तो उसका गर्भाशयस्थित वायु प्रकुपित होकर गर्भाशय के मुख को बन्द कर देता है जिससे गर्भाशय भली भाँति स्वच्छ नहीं हो पाता और गर्भाशयिककला से स्रुत रक्त वहीं एकत्रित होकर पिण्डित होने लगता है। प्रतिमास उसकी वृद्धि होनी प्रारम्भ हो जाती है। डल्हणाचार्य के अनुसार ६ मासपर्यन्त का गर्भ आमगर्भ कहलाता है। तीन मास तक के गर्भ के गिरने को गर्भस्राव (Abortion) और तीसरे तथा सातवें महीने के मध्य में गिरने को गर्भपात (Miscarriage) कहते हैं। गर्भ की उक्त दोनों अवस्थायें आम ही हैं। गर्भाशय की दृष्टि से नव प्रसव, आमगर्भपात तथा आर्तव का निर्हरण इन तीनों अवस्थाओं में बहुत साम्य है। अतः इन तीनों अवस्थाओं में अपथ्य सेवन करने का परिणाम भी समान ही होता है। ऋतुकाल अथवा तत्सम शेष दोनों अवस्थाओं में अनशन, भय, रूक्ष पदार्थों का

सेवन, वेगविधारण तथा स्तम्भक पदार्थों के सेवन से वायु प्रकुपित हो जाता है और गर्भाशय की सफाई नहीं होने देता अपितु रक्त को पिण्डित कर देता है—

**ऋतावनाहारतया भयेन विरूक्षणैर्वेगविनिग्रहैश्च।**
**संस्तम्भनोल्लेखनयोनिदोषैर्गुल्मः स्त्रियं रक्तभवोऽभ्युपैति ॥** ( च. चि. ५ )

रक्त के पित्तवर्गीय होने से इनमें पित्त के समान लक्षण होते हैं। यह पिण्डित अवस्था में ही रहता है, इसमें हस्त-पादादि अंग नहीं होते। गर्भ के समान इसमें स्फुरण तथा गर्भ के अन्य-लक्षण भी होते हैं-'**आर्तवादर्शनमास्यसंस्रवणमनन्नाभिलाषश्छर्दिररोचकोऽम्लकामता च, विशेषेण श्रद्धाप्रणयनञ्चोच्चावचेषु भावेषु, गुरुगात्रत्वम्, चक्षुषोर्ग्लानिः स्तनयोः स्तन्यम्, ओष्ठयोः स्तनमण्डलयोश्च काष्र्ण्यमत्यर्थम्, श्वयथुः पादयोरीषल्लोमराज्युद्गमो योन्याश्चाटालत्वमिति गर्भे पर्यागते लिङ्गानि भवन्ति।** ( चरक शा० ४ )

रक्त गुल्म का हस्तपादादि से हीन पिण्ड का देर देर से और शूल के साथ स्पन्दन होना यह लक्षण वास्तविक गर्भ से इसका भेद करता है। आधुनिक दृष्टि से इसको **आर्तवगुल्म** ( Haemetometra )[1] कह सकते है।

रक्तगुल्म उद्भूतपुष्पा एवं अनष्टपुष्पा स्त्रियों ( प्रथम रजोदर्शनकाल से लेकर रजोनाश ( Menopause ) की अवस्था तक ) में ही होता है कुमारी तथा अतिवृद्धाओं में नहीं।

दशवें महीने तक इसकी उपेक्षा करनी चाहिये। दशवाँ महीना बीत जाने पर इसकी चिकित्सा करना उत्तम है। कतिपय विद्वानों का कथन है कि चूँकि प्रसव नवम या दशम मास में ही होता है अतः गर्भ को निवृत्त करने के लिये ही ग्यारहवें मास मे चिकित्सा का निर्देश किया है। वस्तुतः पिण्डित स्पन्दन और शूल की उपस्थिति से ही गर्भ की शका निर्मूल हो जाती है अतः पूर्व कथन की अयुक्तता सिद्ध हो जाती है। इसके अतिरिक्त क्वचित् दसवें मास के पश्चात् भी प्रसव होता है यथा—**तं स्त्री प्रसूते सुचिरेण गर्भं पुष्टो यदा वर्षगणैरपि स्यात्।** वास्तव में दसवें मास के बाद रक्तगुल्म पूर्णतया पिण्डित होकर ग्रहण एवं आहरण के योग्य हो जाता है अतः उस समय उसकी सरलता से चिकित्सा की जा सकती है। अत एव कहा है—'**रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यस्य लक्षणम्**'।

गुल्मस्यासाध्यतां प्राह—

## संचितः क्रमशो गुल्मो महावास्तुपरिग्रहः।
## कृतमूलः सिरानद्धो यदा कूर्म इवोत्थितः ॥ १७ ॥

---

१. इस रोग में ऋतुकाल में गर्भाशयिक अन्तःकला के नीचे रजःसञ्चय होता है किन्तु कला दृढ़ एव कठोर होने के कारण उसका भेदन कर रज योनिमार्ग से बाहर नहीं आता ( जैसा कि स्वस्थावस्था में होता है ) और रजोनिरोध उत्पन्न हो जाता है। इस प्रकार प्रतिमास रजःसञ्चय होकर गर्भाशय में वृद्धिशील पिण्ड बन जाता है और उसके साथ प्रायः गर्भ के अन्य लक्षण भी प्रादुर्भूत हो जाते हैं। किन्तु प्रायः ४–६ मास में ही सञ्चित रज के दबाव से गर्भाशयिक कला भिन्न होने पर इसके लक्षण निवृत्त हो जाते हैं। रक्त गुल्म वर्षों तक चल सकता है अतः बहुत से विद्वान् रक्तगुल्म को आधुनिक-दृष्ट्या गर्भाशये सौत्रिकार्बुद ( Fibroid Tumour ) मानते हैं। किन्तु इसका रक्तप्रदर एक प्रधान लक्षण है जिसका उल्लेख रक्तगुल्म के लक्षणों मे नहीं मिलता अतः यह भी विचारणीय है। पूर्वोक्त रोग में रुके हुए रज का ४–६ मास से अधिक काल तक भी रुकना और उसी का सौत्रिकतन्तुओं में परिवर्तन होना भी असम्भव नहीं है।

दौर्बल्यारुचिहृल्लासकासच्छर्द्यरतिज्वरैः ।
तृष्णातन्द्राप्रतिश्यायैर्युज्यते स न सिध्यति ॥ १८ ॥
गृहीत्वा सज्वरं श्वासच्छर्द्यतीसारपीडितम् ।
हृन्नाभिहस्तपादेषु शोथः कर्षति गुल्मिनम् ॥ १९ ॥ (च. चि. ५)
श्वासः शूलं पिपासाऽन्नविद्वेषो ग्रन्थिमूढता ।
जायते दुर्बलत्वं च गुल्मिनो मरणाय वै ॥ २० ॥ ( सु. उ. ३२ )

इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने गुल्मनिदानं समाप्तम् ॥ २८ ॥

जो गुल्म क्रमशः बढता जावे एवं सम्पूर्ण उदर को घेर ले, जिसने मूल पकड़ लिया हो, जिसमें सिराजाल दिखाई दे, जो कछुवे के समान उभरा हुआ हो तथा जिसमें रोगी दुर्बलता, अरुचि, मिचली, खाँसी, वमन, वेचैनी, ज्वर, प्यास, तन्द्रा तथा प्रतिश्याय से पीड़ित हो वह असाध्य होता है ।

जिस रोगी को ज्वर हो, जो श्वास, वमन तथा अतिसार से पीडित हो, जिसके हृदय प्रदेश, नाभिप्रदेश, हाथ तथा पैरों मे सूजन आ गयी हो वह गुल्म का रोगी भी असाध्य होता है ।

श्वास, उदर में शूल, प्यास, अन्न से अरुचि, गुल्म की ग्रन्थि का सहसा लुप्त हो जाना तथा अत्यधिक दुर्बलता इन लक्षणों के होने पर भी रोगी असाध्य हो जाता है ॥ १७–२० ॥

चिरजस्यावस्थायामसाध्यत्वमाह—संचित इत्यादि । महावास्तुपरिग्रहः सकलोदरव्यापी । कृतमूलो धात्वन्तरावगाही । सिरानद्धः सिराजालवान् । गृहीत्वेत्यादि । हृदयादौ गृहीत्वा शोथो गुल्मिनं कर्षति, 'मरणाय' इति शेषः । श्वासेत्यादि । ग्रन्थिमूढता ग्रन्थिरूपस्य गुल्मस्याकस्माद्विलयनमिति । ननु च, अन्तर्विद्रधिगुल्मयोः को भेदः'? समानस्थानसंभवत्वात् । उच्यते, विद्रधिः पच्यते गुल्मो न पच्यते, निराश्रयत्वात् । यदाह सुश्रुतः-'न निबन्धोऽस्ति गुल्मस्य विद्रधिः सनिबन्धनः । गुल्मस्तिष्ठति दोषे स्वे विद्रधिर्मांसशोणिते ॥ विद्रधिः पच्यते तस्माद् गुल्मः क्वापि न पच्यते' ( सु. नि. अ. ९ ) इति । ननु, गुल्मोऽपि पच्यत एव । यदाह चरकः-'विदाहमूलसंक्षोभस्वप्ननाशारतिज्वरैः । विदह्यमानं जानीयाद् गुल्मं तमुपनाहयेत्' ( च. चि. अ. ५ ) इति । उच्यते-गुल्मो न पच्यते निराश्रयत्वात्; यदा तु कारणवशादाश्रयं मांसादिकमासादयति, वातोपशमनार्थं कृतस्वेदादिभिर्वा रक्तदुष्टिर्भवति तदा पच्यमानो विदाहनिमित्तकं विद्रधित्वमाप्नोति उक्तं हि-'स वै शीघ्रविदाहित्वाद्विद्रधीत्यभिधीयते' ( च. सू. अ. १७ ) इति । न हि यस्मात् विकाराद्यदुत्पद्यते विकारान्तरं तत् स एव भवतीति; माभूत् प्लीहैवोदरम्, अश्मर्येव शर्करा, इत्यादि शास्त्रोक्तविरोधविस्तरः । तस्माद्विद्रधिः पच्यते, गुल्मो न पच्यत इति सिद्धान्तो निरपवादः । ये त्वन्तर्विद्रधिं न पठन्ति तेषामयमभिप्रायः-गुल्मे पक्वे विद्रधौ च पाटनशोधनरोपणादेः, अपक्वे च विरेकलेपविम्लापनादेश्चिकित्सितस्य प्रायो विशेषाभावादलं पृथग्विकारस्वीकारेणेति ॥

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोषव्याख्यायां गुल्मनिदानं समाप्तम् ॥ २८ ॥

**विमर्श**—गुल्म चिरकालीन, अनुपचारित अथवा उपेक्षित होने पर विद्रधि, ग्रन्थि या अर्बुद में परिवर्तित हो जाता है तथा सांवेदनिक क्षोभ एवं शोथ के कारण औदरिक अवयवों में परस्पर संसक्ति ( Adhession ) एवं विविध उदर रोगों ( जलोदर आदि ) की उत्पत्ति भी उपद्रव रूप में हो सकती है। इस उपद्रुतावस्था में उपर्युक्त लक्षणों की उत्पत्ति एवं रोग की असाध्यता स्वाभाविक है।

कोष्ठ में गुल्म तथा विद्रधि दोनों ही व्याधियाँ होती है अतः अनपवाद लक्षण जानने के लिये दोनों में भेद करना अनिवार्य है अतः नीचे दोनों के भेदसूचक लक्षण दिये जाते हैं—

| गुल्म | कोष्ठगतविद्रधि |
|---|---|
| १—गुल्म का मूल नहीं होता। | १—विद्रधि के रस-रक्त आदि मूल होते हैं |
| २—इसमें दोष ही स्वयं गुल्म होते हैं। | २—विद्रधि का आश्रय मांस और रक्त है। |
| ३—गुल्म का पाक नहीं होता | ३—विद्रधि का पाक होता है। |

पूर्व वर्णन से स्पष्ट है कि वात, पित्त और कफ ही महास्रोत के किसी भाग में सञ्चित होकर गुल्म को उत्पन्न करते हैं अतः उनमें किसी भी मूल की सत्ता या पाक की सम्भावना नहीं रहती है किन्तु जब वे कालान्तर में उपेक्षा या अपचार के कारण समीपस्थ रक्त-मांसादि धातुओं को दूषित कर विद्रधि ( Abcess ) ग्रन्थि ( Cyst ) या अर्बुद ( Tumour ) रूप में परिणत हो जाते हैं तब उनमें मूल या निबन्धन की भी सत्ता उत्पन्न हो ही जाती है। अर्थात् उस समय केवल महास्रोतविवर में दोषसञ्चयमात्र न रहकर आन्त्रादि अवयवों की भित्ति और उसके समीपस्थ अवयवों में भी विकार उत्पन्न हो जाता है और सम्प्राप्ति-भेद से यह विद्रधि, ग्रन्थि या अर्बुद रूप में परिणत हो जाता है और तब गुल्म तात्कालिक संप्राप्ति एवं लक्षणानुसार तथा रोगी के बलाबल आदि के अनुसार कष्टसाध्य या असाध्य हो जाता है। इसी बात का स्पष्टीकरण सुश्रुत ने निम्न श्लोकों द्वारा किया है—

**न निबन्धोऽस्ति गुल्मानां विद्रधिः सनिबन्धनः।**
**गुल्माकाराः स्वयं दोषा विद्रधिर्मांसशोणिते॥**
**विवरानुचरो ग्रन्थिरप्सु बुद्बुदको यथा।**
**एवंप्रकारो गुल्मस्तु तस्माद् पाकं न गच्छति।**
**मांसशोणितबाहुल्यात् पाकं गच्छति विद्रधिः॥**

गुल्म की अवस्था में पाक नहीं होता किन्तु जब गुल्म का सम्बन्ध दुष्ट रक्त और दुष्ट मांस से हो जाता है तो उसमें भी पाक की प्रवृत्ति आ जाती है। उस अवस्था में इसे गुल्म न कहकर विद्रधि ही कहा जाता है। अतएव चरक ने कहा है-**'स वै शीघ्रविदाहित्वाद्विद्रधीत्यभिधीयते।'**

**समाप्तं चेदं गुल्मनिदानम्।**



# अथ हृद्रोगनिदानम्

हृद्रोगस्य कारणानि प्राह—

**अत्युष्णगुर्वन्नकषायतिक्तश्रमाभिघाताध्यशनप्रसङ्गैः ।**
**संचिन्तनैर्वेगविधारणैश्च हृदामयः पञ्चविधः प्रदिष्टः ॥ १ ॥**

निरन्तर अत्यधिक गरम व अधिक गुरु भोजन करने से, कषाय तथा कड़वे पदार्थों के सेवन से, श्रम, चोट, अध्यशन, अधिक चिन्तन तथा अधारणीय वेगों के धारण करने से पांच प्रकार का हृद्रोग उत्पन्न होता है ॥ १ ॥

**गुल्मस्य हृदयं स्थानमुक्तम्, अतो हृदयसंकीर्तनाद्हृद्रोगारम्भः । प्रसङ्गः सातत्येन सेवा, अत्युष्णादयो यथायोग्यं वातादीनां क्रिमेश्च निदानमिति बोध्यम् ॥ १ ॥**

**विमर्श—'पञ्चैव हृदयामयाः'** चरक के इस वाक्य के अनुसार वातिक, पैत्तिक, श्लैष्मिक, सान्निपातिक तथा कृमिज भेद से हृद्रोग ५ प्रकार के होते हैं। अत्युष्ण आदि कारणों की वातिक आदि हृद्रोगों के साथ यथायोग्य कारणता समझनी चाहिये। यथा—अत्यधिक उष्ण पदार्थों का सेवन पैत्तिक हृद्रोग के कारण हैं। गुरु अन्न तथा अध्यशन कफज हृद्रोग तथा शेष सभी कारण वातिक हृद्रोग के कारण हैं। त्रिदोषज के पूर्वोक्त कारण मिश्रितरूप में एवं क्रिमिज के क्रिमि और क्रिमिवर्धक अन्न तथा अध्यशन कारण हैं। अधिक चिन्ता करने वाले एवं सम्पन्न व्यक्तियों में चिन्तनजन्य हृदरोग बहुत पाया जाता है। आजकल के अधिकांश हृद्रोगियों में यही कारण प्रमुख होता है। बुद्धिजीवी वर्ग इस रोग से अधिक पीडित होता है। अधिकांश राजनैतिक नेता हृद्रोग से पीडित रहते हैं।

चरक संहिता में दृढबल ने हृद्रोग के कारणों का संक्षिप्त किन्तु व्यापक वर्णन निम्न श्लोक में किया है—

**व्यायामतीक्ष्णातिविरेकबस्तिचिन्ताभयत्रासमदाभिचाराः ।**
**छर्द्यामसन्धारणकर्षणानि हृद्रोगकर्तॄणि तथाऽभिघातः ॥** ( च. चि. अ. २६ )

हृद्रोगस्य सम्प्राप्तिं सामान्यलक्षणं च लक्षयति—

**दूषयित्वा रसं दोषा विगुणा हृदयं गताः ।**
**हृदि बाधां प्रकुर्वन्ति हृद्रोगं तं प्रचक्षते ॥ २ ॥** ( सु. उ. ४३ )

अपने कारणों से प्रकुपित हुए वात आदि दोष रस को दूषित करके ( उसके आधार ) हृदय में अवस्थित होकर हृदय में भी विकार उत्पन्न कर देते हैं। इसको हृद्रोग कहते हैं ॥ २ ॥

**तस्य संप्राप्तिं सामान्यलक्षणं चाह—दूषयित्वेत्यादि । दूषयित्वा रसमिति रसस्य हृदयाश्रयत्वात् । विगुणाः कुपिताः । हृद्रोगमिति वाच्ये यद्बाधाग्रहणं, तद्दोषभेदेन**

बाधावैचित्र्यज्ञापनार्थं; बाधाशब्देन चात्र नानाविधा पीडेति जेज्जटः, भङ्गवत् पीडेति गयदासः। हृद्रोगमिति 'वा शोकष्यञ् रोगेषु—' इति रोगे परे हृदयस्य हृद्भावः, अथवा हृदो रोगो हृद्रोगः॥

**विमर्श**—रस और रक्त के आधार एवं उन का समस्त शरीर में परिचालन करने वाले यन्त्र विशेष को ही हृदय कहते है। यह अनैच्छिक पेशियों का बना हुआ एक पोला अग है और वक्ष-प्राचीर के अन्दर दोनों फुफ्फुसों के मध्य में अवस्थित रहता है। युवा पुरुष का हृदय लगभग ५$\frac{1}{2}$ इञ्च लम्बा ३$\frac{1}{2}$ इञ्च चौडा और २$\frac{1}{2}$ इञ्च मोटा तथा भार में लगभग पाँच छटाँक होता है। स्त्रियों मे इसका आकार तथा भार अपेक्षाकृत कुछ कम होता है। हृदय की आकृति ठीक बन्द की हुई मुट्ठी के समान होती है। हृदय का अधिकाश भाग वक्ष के वाम भाग में अवस्थित रहता हे। इसके दोनों ओर वाम और दक्षिण फुफ्फुस रहते हैं। वाम पार्श्व के फुफ्फुस में इसके अधिक सान्निध्य के कारण एक गर्त बना रहता है। इसे हार्दिक खात या गर्त ( Cardiac notch ) कहते है। इसके सामने उरःफलक तथा वाम पार्श्व की द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ तथा पञ्चम पर्शुकाओं की तरुणास्थियां ( Costal cartilages ) रहती हैं। उसके पृष्ठभाग में पञ्चम, षष्ठ, सप्तम तथा अष्टम कशेरुकाओं के गात्र तथा चक्रिकाये ( Discs ) रहती है। पीछे की ओर हृदय और कशेरुकाओं के बीच में बृहद्धमनी ( Aorta ) अवस्थित रहती है।

रचना की दृष्टि से हृदय एक कोष्ठ ही है। यह कोष्ठ अन्दर से एक मांस के पतले परदे से वाम और दक्षिण दो भागों में विभक्त रहता है। इन दोनों कोष्ठों का परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं रहता। प्रत्येक कोष्ठ दो भागों में विभक्त है। दक्षिणी ऊपर का भाग रक्त-परिभ्रमण से लौटे हुए अशुद्ध रक्त का ग्रहण करता है अतः उसे दक्षिण ग्राहक कोष्ठ या दक्षिण अलिन्द ( Right auricle ) कहते हैं। यहाँ से रक्त नीचे के भाग द्वारा फुफ्फुसीय धमनी में प्रेरित किया जाता है अतः इसे दक्षिण क्षेपक कोष्ठ या दक्षिण निलय ( Right ventricle ) कहते हैं। ऊपर और नीचे के दक्षिण कोष्ठ पतले त्रिपत्रक कपाटों ( Auriculo ventricular or Tricuspid valves ) के द्वारा परस्पर पृथक् रहते हैं। ये कपाट सौत्रिकतन्तु ( Fibrous tissue ) के बने होते हैं और सदा नीचे की ओर निलय में ही खुलते हैं। इस प्रकार रक्त एक ही दिशा में बहता है वह पीछे नहीं लौट पाता। वाम पार्श्व में भी इसी तरह दो कोष्ठ होते हैं। वाम ग्राहक कोष्ठ फुफ्फुसीय सिराओं ( Pulmonary veins ) द्वारा लौटे हुए शुद्ध रक्त का ग्रहण करता है और वह रक्त पुनः वाम अलिन्द निलय मध्यगत द्वार या द्विपत्रक द्वार ( Mitral aperture) के द्वारा वाम निलय ( Left ventricle ) में चला आता है और वहाँ से वह रक्त हृदय संकोच के द्वारा बृहद् धमनी द्वार में से होकर बृहद् धमनी ( Aorta ) में प्रेरित किया जाता है। इन दोनों द्वारों में भी कपाट लगे रहते हैं। द्विपत्रक कपाट ( Bicuspid valve ) निलय की ओर तथा बृहद् धमनी कपाट बृहद् धमनी की ओर ही खुलते हैं। इस प्रकार इनके अविकृत रहने पर रक्त अपनी प्रकृत दिशा की ओर ही गमन करता है, विरुद्ध दिशा में नहीं लौट पाता। हृदय का सम्पूर्ण आन्तरिक भाग एक कला से आच्छादित रहता है इसे हृदन्तः कला ( Endocardium ) कहते हैं।

हृदय के उपर्युक्त अङ्गों के प्रकृत रहने पर हृदय तथा शरीर का कार्य भी प्रकृत रहता है। इनमें से किसी के भी विकृत हो जाने से हृदय का कार्य विकृत हो जाता है और इसको ही हृद्रोग कहते हैं। हृदय रस का स्थान है अतः दूषित रस के सम्पर्क से हृदय या उसके अवयव में विकृति

होने से हृदय के रोग प्रारम्भ हो जाते हैं। हृद्रोगों का वर्णन चरक ने सूत्रस्थान अध्याय १७ में सुश्रुत के समान ही किया है किन्तु चरक संहिता के चिकित्सा स्थान में त्रिमर्मीय चिकित्सा अध्याय में दृढबल ने इनका वर्णन अधिक व्यक्त रूप में किया है। यथा—

> वैवर्ण्यमूर्च्छाज्वरकासहिक्काश्वासास्यवैरस्यतृषाप्रमोहाः।
> छर्दिः कफोत्क्लेशरुजोऽरुचिश्च हृद्रोगजाः स्युर्विविधास्तथाऽन्ये॥

ये हृद्रोग के सामान्य लक्षण हैं। पाश्चात्य रोग विज्ञान में वर्णित विविध हृद्रोगों में ये लक्षण ठीक इसी रूप में पाये जाते हैं।

**वैवर्ण्य** ( Discolouration )—इसमें पाण्डुता ( Pallor ), श्यावता ( Cyanosis ) तथा कपोलारुण्य ( Malar flush ) इन तीनों का समावेश होता है। पाण्डुता रक्ताल्पता की द्योतक है जो कि हृत्कपाटों की विकृति से होती है। शोणवर्तुलि ( Hæmoglobin ) की कमी से श्यावता आती है। इसकी प्रतीति विशेषतया ओष्ठ, नासाग्र तथा नख सदृश स्थानों में होती है, जहाँ केशिकायें उत्तान ( Superficial ) रहती है। इसका कारण सिरागत रक्तावरोध (Venous Stasis) है। कपोलारुण्य ( Malar flush ) का कारण द्विपत्रक संकोच ( Mitral stenosis ) है।

**मूर्च्छा**—यह हृदयजन्य श्वास ( Cardiac asthma ) का विशेष लक्षण।

**ज्वर**—आमवातजन्य या औपसर्गिक हृदन्तःकला शोथ ( Rheumatic or Septic endocardiris ) में यह लक्षण प्रधान रहता है।

कास, हिक्का तथा श्वास को अवरोधजन्य लक्षण ( Pressure spmptoms ) कहते हैं। ये द्विपत्रक प्रत्युद्गिरण ( Mitral regurgitation ) में तथा विशेषतया द्विपत्रक संकोच ( Mitral Stenosis ) में पाये जाते हैं। द्विपत्रक संकोच में रक्त का वमन भी होता है। हृदयवाहिनी की घनास्रता ( Coronary thrombosis ) में वमन, अरुचि तथा श्वासकृच्छ्रता के लक्षण मिलते हैं। इन्हीं व्याधियों में माधवोक्त वातिक आदि भेदों के विशेष लक्षणों का भी ज्ञान करके विकृति और दोषों के अनुसार चिकित्सा द्वारा सफलता प्राप्त किया जा सकता है।

**वातिकहृद्रोगलक्षणमाह—**

## आयम्यते मारुतजे हृद्रोगं तुद्यते तथा।
## निर्मथ्यते दीर्यते च स्फोट्यते पाट्यतेऽपि च ॥३॥ ( सु. उ. ४३ )

वातिक हृद्रोग में हृदय में खिचावट तथा सूचिकावेधनवत् पीडा होती है। रोगी को कभी-कभी प्रतीत होता है कि उसके हृदय को कोई डण्डे से मथ रहा है, दो टुकड़े कर रहा है, अथवा आरे या कुल्हाडी से चीर रहा है ॥ ३ ॥

**वातिकहृद्रोगलक्षणमाह—आयम्यत इत्यादि। आयम्यते आकृष्यत इव। तुद्यते सूच्येव। निर्मथ्यते दण्डेनेव। दीर्यते द्विधेव क्रियते। स्फोट्यते आरयेव। पाट्यते कुठारेणेव॥ ३॥**

**विमर्श**—वातिक हृद्रोग में पीडा की विशेषता रहती है। हृच्छूल ( Angina pectoris ) तथा हृदयवाहिनी की घनास्रता ( Coronary thrombosis ) का यह विशिष्ट लक्षण है। उक्त दोनों अवस्थाओं में शूल अनिवार्य रूप में रहता है किन्तु फिर भी दोनों के शूल की प्रकृति तथा अन्य लक्षणों में भिन्नता भी है। सुखस्मरणार्थ यह निम्न कोष्ठक से स्पष्ट किया गया है—

| हृच्छूल ( Angina ) | हृदयवाहिनी-घनास्रता ( Coronary thrombosis ) |
|---|---|
| १—परिश्रम, भावावेश अथवा भोजनोपरान्त शूल का आक्रमण होता है। | १—रक्तप्रवाह के मन्द होने पर अर्थात् रात्रि को आराम के समय आक्रमण होता है। |
| २—रोगी निश्चल खडा रहता है, हिलने से डरता है, चेहरा पीला पड जाता है, पसीना आ जाता है और शीत का अनुभव होता है। | २—रोगी बेचैन रहता है जिससे इधर-उधर गतियां करता है, शरीर गरम रहता है, चेहरे पर श्यावता (Cyanosis) रहती है। |
| ३—कुछ मिनट में आवेग समाप्त हो जाता है। | ३—आवेग कुछ घण्टों तक भी रह सकता है। |
| ४—शूल का प्रचलन अनिवार्यरूप से वाम बाहु या कभी-कभी दोनों बाहु की ओर होता है। | ४—शूल का इस प्रकार प्रचलन नहीं होता। यह उरःफलक के पीछे और कुछ नीचे तक रहता है। |
| ५—रक्तवाहिनी प्रसारक ओषधियों के प्रयोग से शूल शान्त होता है। | ५—ऐसी ओषधियों के प्रयोग से शूल की वृद्धि होती है। |
| ६—धमनीगत रक्त का दाब बढ जाता है। | ६—धमनीगत रक्त का दाब कम रहता है और सिरागत दाब बढ़ जाता है। |
| ७—ज्वर नहीं रहता। | ७—ज्वर अल्प मात्रा में रहता है। |
| ८—रक्तगत घनता साधारण रहती है। | ८—रक्त की घनता बढ़ जाती है। |
| ९—श्वेतकायाणूत्कर्ष (Leucocytosis) रहता है। | ९—श्वेतकायाणूत्कर्ष नहीं होता। |

चरक ने वातिक हृद्रोग में जकड़ाहट, मूर्च्छा, वेष्टन, लक्षण भी माने हैं—

**शोकोपवासव्यायाम-रूक्षशुष्काल्पभोजनैः। वायुराविश्य हृदयं जनयत्युत्तमां रुजम्। वेपथुर्वेष्टनं स्तम्भः प्रमोहः शून्यता दरः॥** ( च. सू. १७ )

तथा—

**हृच्छून्यभावद्रवशोषभेदस्तम्भाः समोहाः पवनाद्विशेषः।** ( च. चि. २६ )

वातिक हृद्रोग में हृदय का कम्पन ( Palpitation ) एवं स्तम्भ ( Irrythmias & Heart bloks ) विशेष लक्षण है।

**पैत्तिकं हृद्रोगं लक्षयति—**

## तृष्णोष्मादाहचोषाः स्युः पैत्तिके हृदयक्लमः।
## धूमायनं च मूर्च्छा च स्वेदः शोषो मुखस्य च ॥४॥ (सु. उ. ४३)

पैत्तिक हृद्रोग में प्यास, गर्मी, दाह, चोष, हृदय की व्याकुलता, धूम निकलने की प्रतीति, मूर्च्छा, पसीना तथा मुख का सूखना ये लक्षण होते हैं॥ ४॥

**पैत्तिकमाह—तृष्णेत्यादि। उष्मा किंचिद्दाहः। हृदयक्लमो हृदयाकुलत्वं ग्लानिरिति यावत्॥ ४॥**

**विमर्श—**यह लक्षण रस और रक्त में पित्ताधिक्य एवं हृदय या उसके अवयवों में व्रणशोथ ( Inflamation ) के कारण होते हैं।

श्लैष्मिकं हृद्रोगं निरूपयति—

**गौरवं कफसंस्रावोऽरुचिः स्तम्भोऽग्निमार्दवम् ।**
**माधुर्यमपि चास्यस्य बलासावतते हृदि ॥ ५ ॥** (सु. उ. ४३)

हृदय के कुपित कफ से व्याप्त होने पर शरीर में भारीपन, लालाप्रसेक, अरुचि, हृदय में जकड़ाहट एवं अग्निमान्द्य होते हैं तथा मुख का स्वाद मधुर रहता है ॥ ५ ॥

श्लैष्मिकमाह—गौरवमित्यादि । बलासावतते कुपितकफव्याप्ते, 'दोषा दुष्टा दूषयितारो भवन्ति'-इत्यागमात् ॥ ५ ॥

**विमर्श**—यह सभी लक्षण मुख्यतः हृत्पेशी के अत्युपचय ( Hypertrophy ) मेदो वृद्धि तथा हृदयावरण में द्रवसंचय होने पर मिलते हैं ।

त्रिदोषजं क्रिमिजं च हृद्रोगं व्याचष्टे—

**विद्यात्रिदोषं त्वपि सर्वलिङ्गम्—**

त्रिदोषज हृद्रोग में तीनों दोषों के लक्षण मिलते हैं ।

**—तीव्रार्तितोदं क्रिमिजं सकण्डूम् ।** ( च. चि. ४३ )

**उत्क्लेदः ष्ठीवनं तोदः शूलं हृल्लासकस्तमः ।**
**अरुचिः श्यावनेत्रत्वं शोथश्च क्रिमिजे भवेत् ॥६॥** (सु. उ. ४३)

क्रिमिज हृद्रोग में खुजली, तीव्र पीड़ा, उत्क्लेद, बार-बार थूकने की प्रवृत्ति, तोदवत् पीडा, शूल, मिचली, आँखों के आगे अंधेरा, अरुचि, आँखों में मलिनता तथा शोथ ये लक्षण होते हैं ॥ ६ ॥

सान्निपातिकमाह—विद्यादित्यादि । सर्वलिङ्गमित्यनेन प्रकृतिसमसमवायारब्धत्वमुक्तं, तेन चिकित्साऽप्यस्य प्रत्येकं वातादिजस्य या सा मिलितैव कार्या । अपचाराच्चेह ग्रन्थि-रूत्पद्यते ततः क्रिमिसंभवः । उक्तं हि चरकेण—'त्रिदोषजे तु हृद्रोगे यो दुरात्मा निषेवते । तिलक्षीरगुडादीनि ग्रन्थिस्तस्योपजायते ॥ मर्मैकदेशे संक्लेदं रसश्चास्योपगच्छति । संक्ले-दात् क्रिमयश्चास्य भवन्त्युपहतात्मनः' ( च. सू. अ. १७ ) इति । तस्यैवेदं लक्षणमाह—तीव्रार्तितोदं क्रिमिजं सकण्डूमिति । उत्क्लेद इत्यादिना तमोऽन्तं त्रिदोषजहृद्रोगलक्षणं; तत्र तोदशूले वातात्, उत्क्लेदहृल्लासौ कफात्, तमः पित्तात्; ष्ठीवनं कफपित्तात् अरुचि-रित्यादिना क्रिमिजस्येति जेज्जटः । गयदासस्त्वाह—श्यावनेत्रत्वपर्यन्तेन त्रिदोषजलक्षण-मिति । स्यादेतत्, त्रिदोषजपद न तावदत्र सुश्रुतेन पठितम्; अतः सर्वमेवोत्क्लेदादि शोथान्तं क्रिमिजलक्षणं भविष्यति । नैवं, 'विद्यात्त्रिदोषं त्वपि सर्वलिङ्गं तीव्रार्तितोदं क्रिमिजं सकण्डूम्' ( च. चि. अ. २६ ) इति दृढबलस्य वाक्यात् । उत्क्लेद इत्यादिस्त्वेक एव श्लोकः सुश्रुतेन पठितः, न तु पृथक् सन्निपातलक्षणं, ततस्त्रिदोषजस्यानभिधाने सुश्रुते न्यूनत्वं स्यात् । त्रिदोषाश्मरीवत्तस्यासंभव एवेति चेत् ? नैवं तन्त्रान्तरेषु पठितत्वात् । तथा च हारीतः—'सर्वाणि रूपाणि च सन्निपातात्त्रिरोत्थितं चापि वदन्त्यसाध्यम्' इति, चरकेऽप्युक्तं-'हेतुलक्षणसंसर्गादुच्यते सान्निपातिकः' ( च. सू. अ. १७ ) इति; तथा, 'त्रिदोषजे द्रोगेहृतु

यो दुरात्मा निषेवते' ( च. सू. अ. १७ ) इत्यादि । कण्ठरवेण तु त्रिदोषजपदं यन्न पठितं सुश्रुतेन, तत् क्रिमिजस्यापि त्रिदोषजत्वख्यापनार्थमित्याचक्षते । ननु, दोषजावान्तरावस्था-विशेषत्वात् क्रिमिजोऽपि दोषज एव, तत् कथं हृदामयः पञ्चविध इति ? नैवं, रोगजस्यापि रोगस्य पृथक्त्वदर्शनात् । यदुक्तं—'निदानार्थकर'—इत्यादि । द्विदोषजस्त्वनुक्तोऽपि प्रकृति-समवायत्वाद्बोध्यः ॥ ६ ॥

**विमर्श**—हृल्लास, आखों के आगे अंधेरा प्रतीत होना, अरुचि, नेत्रों की मलिनता तथा शोथ ये क्रिमिज हृद्रोग के प्रधान लक्षण है । अर्वाचीन विज्ञान में साक्षात् क्रिमियों से हृदय का आक्रान्त होना नहीं वर्णित किया है अतः अर्वाचीन शास्त्रों में वर्णित हृद्रोग के किसी भी प्रकार से प्राचीन क्रिमिज हृद्रोग की तुलना करना सम्भव नहीं है । किन्तु उदरगत क्रिमियों के द्वारा हृदय भी परम्परया विकृत होता है । यथा—अकुशमुखक्रिमि के उपसर्ग से रक्ताल्पता होने पर समस्त शरीर विशेषतया नेत्रों की कला में पाण्डुता की प्रतीति होती है । आँखों के आगे अंधेरा सा दिखाई देना भी रक्ताल्पता का ही कार्य है । हृदय विस्फारित हो जाता है और परिणामस्वरूप हार्दिक द्वार भी इतने विस्तृत हो जाते हैं कि हार्दिक कपाट उन्हे पूर्णतया बन्द नही कर पाते । इससे हृदय में प्रत्युद्गिरण ( Regurgitation ) का दोष हो जाता है । हृदय में रक्तज ( Hæmic ) मर्मर सुनाई पड़ती है । रक्तवाहिनी के अन्तःस्तर के अपजनन से रक्तवाहिनी की दीवार से निकल कर रस धातुओं में एकत्रित होने लगता है, अतएव शरीर मे सूजन आ जाती है । उदरगत क्रिमियों के कारण कोठ आदि त्वग्गत विकार होने से कण्डू भी होता है ।

चरक ने अपथ्य से त्रिदोषज हृद्रोग की प्रवर्धमानावस्था को ही क्रिमिज हृद्रोग माना है—

**त्रिदोषजे तु हृद्रोगे यो दुरात्मा निषेवते । तिलक्षीरगुडादीनि ग्रन्थिस्तस्योपजायते ।**
**मर्मैकदेशे संक्लेदं रसश्चास्योपगच्छति । संक्लेदात् क्रिमयश्चास्य भवन्त्युपहतात्मनः ॥**
( च० सू० १७ )

जेज्जट उत्क्लेद से तम पर्यन्त त्रिदोषज हृद्रोग का और अरुचि आदि को क्रिमिज हृद्रोग का लक्षण मानते है, गयदासजी श्यावनेत्र तक के लक्षणों को त्रिदोषज हृद्रोग का लक्षण स्वीकार करते है किन्तु यह ठीक नही । वस्तुतः ये सभी क्रिमिज हृद्रोग के ही लक्षण हैं यह स्पष्ट हो चुका है । इसके अतिरिक्त सुश्रुत ने इस श्लोक में त्रिदोष का नाम-ग्रहण भी नहीं किया है । प्रत्यक्ष विरुद्ध होने से इसे त्रिदोषज हृद्रोग का लक्षण मानने का मधुकोषकार का आग्रह उचित नहीं प्रतीत होता । वस्तुतः **'विद्यात्त्रिदोषं त्वपि सर्वलिङ्गम्'** यही त्रिदोषज का लक्षण है । चिरकालीन त्रिदोषज हृद्रोग में अपथ्य सेवन से ग्रन्थि ( Vegetations ? ) की उत्पत्ति तथा क्रिमि का उपसर्ग ( Septic Infection ? ) होने पर तीव्रार्ति तोद आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं और वह हृद्रोग असाध्य हो जाता है ।

सर्वेषां हृद्रोगाणामुपद्रवानाह—

**क्लमः सादो भ्रमः शोषो ज्ञेयास्तेषामुपद्रवाः ।**
**क्रिमिजे क्रिमिजातीनां श्लैष्मिकाणां च ये मताः ॥ ७ ॥**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने हृद्रोगनिदानं समाप्तम् ॥ २९ ॥**

हृद्रोग में क्लम ( शरीर में बिना परिश्रम के थकावट की प्रतीति ), अवसाद, भ्रम तथा शोथ ये उपद्रव होते है । श्लैष्मिक क्रिमियों के उपद्रव ही क्रिमिज हृद्रोग में भी होते हैं ॥ ७ ॥

**सर्वेषामुपद्रवानाह—क्लम इत्यादि । श्लैष्मिकाणां कृमीणां ये उपद्रवास्ते क्रिमिजहृद्रोगेऽपि स्युः । ते च हृल्लासास्यस्रवणाविपाकादयः ॥ ७ ॥**

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां हृद्रोगनिदानं समाप्तम् ॥ २९ ॥**

**विमर्श**—वस्तुतः क्लम आदि उपद्रव न होकर हृद्रोग के लक्षण ही होते हैं। उपद्रव स्वरूप में चरकोक्त हृदयाभिघातजनित विकार ही हो सकते है । **यथा—हृदयेऽभिहते कासश्वासबलक्षयकण्ठशोषक्लोमापकर्षणजिह्वानिर्गममुखतालुशोषापस्मारोन्मादप्रलापचित्तनाशादयः स्युः** ( च० सि० ९ ) । निजदोषजनित हृद्रोग में भी अन्ततो गत्वा अभिघात-सदृश प्रभाव पड़ता ही है ।

**समाप्तं चेदं हृद्रोगनिदानम्**



# अथ मूत्रकृच्छ्रनिदानम्

**मूत्रकृच्छ्रस्य हेतु-संख्या-सम्प्राप्तिनिरूपणम्—**

**व्यायामतीक्ष्णौषधरूक्षमद्यप्रसङ्गनित्यद्रुतपृष्ठयानात् ।**
**आनूपमांसाध्यशनादजीर्णात्स्युर्मूत्रकृच्छ्राणि नृणां तथाऽष्टौ ॥ १ ॥**
**पृथङ्मलाः स्वैः कुपिता निदानैः सर्वेऽथवा कोपमुपेत्य वस्तौ ।**
**मूत्रस्य मार्गं परिपीडयन्ति यदा तदा मूत्रयतीह कृच्छ्रात् ॥ २ ॥**
**( च. चि. अ. २६ )**

अधिक व्यायाम, तीक्ष्ण औषध, रूक्ष पदार्थ, अत्यधिक मद्यपान के अभ्यास एवं तेज चलने वाले घोडे आदि पर नित्य सवारी करने से, आनूप जन्तुओं के मांससेवन करने से, अध्यशन से तथा अजीर्ण से मनुष्यों को ( वातिक, पैत्तिक, कफज, सन्निपातज, शल्याभिघातज, पुरीषज, शुक्रज तथा अश्मरीजन्य भेद से ) आठ प्रकार के मूत्रकृच्छ्र उत्पन्न हो जाते हैं । अपने अपने कारणों से प्रकुपित वातादि दोष पृथक् पृथक् या एक साथ जब बस्ति में पहुंच कर मूत्रमार्ग में सकोच दबाव या क्षोभ आदि उत्पन्न करते हैं तब मूत्रत्याग करते समय रोगी को कष्ट होता है । [ और इसी को मूत्रकृच्छ्र कहते हैं । ] ॥ १-२ ॥

**सप्तोत्तरे मर्मशते त्रीणि मर्माणि शिरोहृदयबस्तयः प्रधानानि । तत्र हृदयगतविकारानभिधाय बस्तिगतविकारानाह—व्यायामेत्यादि । मूत्रकृच्छ्राणीति, मूत्रस्य कृच्छ्रेण महता दुःखेन प्रवृत्तिः । अष्टाविति । दोषैः पृथक् त्रीणि, सन्निपातेनैकं, शल्यजपुरीषजशुक्रजाश्मरीजानीत्येकैकानि । ननु, शर्कराजं मूत्रकृच्छ्रं सुश्रुतेन पठितं; तच्चात्र सङ्ग्रहेऽपि पठितम्, 'अश्मरी शर्करा चैव तुल्यसंभवलक्षणे' इत्यादिना तत् कथमष्टौ ? नव प्राप्नुवन्ति । उच्यते, शर्करा अश्मरी एव । यदाह** दृढबलः—**'एषाऽश्मरी मारुतभिन्नमूर्तिः स्याच्छर्करा मूत्रपथात्**

चरन्ती' ( च. चि. अ. २६ ) इति, अतोऽश्मरीजेनैव शर्कराजग्रहणमिति मन्यमानो दृढवलोऽष्टावित्यपठत् ॥ १-२ ॥

**विमर्श—'मूत्रस्य कृच्छ्रेण महता दुःखेन प्रवृत्तिः'** मूत्र की कष्टप्रद प्रवृत्ति को मूत्रकृच्छ्र ( Painful micturition or dysurea ) कहते हैं। यह वस्तिसम्बन्धी रोग है। इस अवस्था में वस्ति मूत्र से परिपूर्ण रहती है एवं रोगी को मूत्रत्याग करने की इच्छा भी होती है। किन्तु मूत्र-मार्ग में किसी प्रकार का अवरोध या विकार होने से मूत्रत्याग कष्ट के साथ होता है। मूत्रकृच्छ्र के कारणों को साधारणतया तीन भागों में विभक्त कर सकते हैं—

१. **मूत्राशयगत कारण**—इस श्रेणी में मूत्राशयगत अश्मरी, अर्बुद, तीव्र या जीर्ण मूत्राशय कलाशोथ ( Acute or chronic cystitis ), फिरंगी खञ्जता ( Tabes dorsalis ), योषापस्मार ( Hysteria ), प्राङ्गोदीय के समवर्त की विकृति से उत्पन्न मूत्र की परमाम्लता ( Hyper acidity of urine ) तथा सूत्रक्रिमियों ( Thread worms ) का उपसर्ग ये कारण आ जाते हैं।

२. **मूत्रप्रणालीगत कारण**—मूत्रप्रसेक शोथ ( Urethritits ), औपसर्गिक मेह ( Gonorr-hoea ) तथा शिश्नगत मूत्रमार्ग में उपसंकोच ( Urethral stricture ) इन कारणों से भी मूत्र-मार्ग में अवरोध हो जाता है।

३. **अन्य कारण**—पौरुष ग्रन्थि ( Prostate ) की वृद्धि तथा अर्श से भी मूत्रकृच्छ्र होता है।

मूत्राशय पर बुरा प्रभाव डालने वाले व्यायामों से मूत्रकृच्छ्र होता है। जिन तीक्ष्ण औषधों या खाद्य द्रव्यों का विसर्ग मूत्रमार्ग के द्वारा होता है वे सब मूत्रकृच्छ्र के कारण हैं। मूत्रमार्ग में जलन होने के कारण रोगी मूत्रत्याग नहीं करना चाहता। मद्य का गुण तीक्ष्ण है और उसका निर्हरण वृक्क के द्वारा भी होता है तथा निर्हरण काल में रोगी को मूत्रमार्ग में जलन और मूत्रकृच्छ्र होता है।

सुश्रुत ने यद्यपि शर्कराज मूत्रकृच्छ्र का भी पृथक् वर्णन किया है किन्तु **'एषाऽश्मरी मारुत-भिन्नमूर्तिः स्याच्छर्करा मूत्रपथात् क्षरन्ती'** इसके अनुसार शर्करा अश्मरी का ही भेद है अतः उसको पृथक् स्वीकार करने की आवश्यकता नहीं।

**वातिक-पैत्तिक-कफज-सान्निपातिक-मूत्रकृच्छ्राण्याह—**

**तीव्रार्तिरुग्वङ्क्षणवस्तिमेढ्रे स्वल्पं मुहुर्मूत्रयतीह वातात्।**
**पीतं सरक्तं सरुजं सदाहं कृच्छ्रं मुहुर्मूत्रयतीह पित्तात् ॥ ३ ॥**
**वस्तेः सलिङ्गस्य गुरुत्वशोथौ मूत्रं सपिच्छं कफमूत्रकृच्छ्रे।**
**सर्वाणि रूपाणि तु सान्निपाताद्भवन्ति तत्कृच्छ्रतमं हि कृच्छ्रम् ॥ ४ ॥**

( च. चि. अ. २६ )

वातिक मूत्रकृच्छ्र[1] में वंक्षण, वस्ति तथा मूत्रेन्द्रिय में भयङ्कर पीडा होती है और बार बार थोडा-थोड़ा मूत्र आता है।

---

१. इसमें पीडा की विशेषता रहती है अतः इसे वातिक मूत्रकृच्छ्र ( Nervus dysurea ) कह सकते हैं।

पैत्तिक मूत्रकृच्छ्र में मूत्र पीला तथा कभी-कभी रक्तयुक्त होता है। मूत्रत्याग में पीडा तथा दाह का अनुभव होता है[1]।

कफज मूत्रकृच्छ्र में बस्ति तथा मूत्रेन्द्रिय में भारीपन व शोथ होजाता है, मूत्र कुछ पिच्छिल होता है[2]।

सन्निपातज मूत्रकृच्छ्र में सभी दोषों के लक्षण रहते हैं और यह अत्यन्त कष्टसाध्य होता है। ( यह प्रकृतिसमसमवायारब्ध है अतः लक्षणों में वैचित्र्य नहीं मिलता ) ॥ ३-४ ॥

**शल्याभिघातजं मूत्रकृच्छ्रमाह—**

**मूत्रवाहिषु शल्येन क्षतेष्वभिहतेषु वा।**
**मूत्रकृच्छ्रं तदाघाताज्जायते भृशदारुणम् ॥ ५ ॥**
**वातकृच्छ्रेण तुल्यानि तस्य लिङ्गानि निर्दिशेत्।**

मूत्रवाही स्रोतों में अभ्यन्तर शल्य से अथवा बाह्य आघात लगने से क्षत होने पर भयङ्कर मूत्रकृच्छ्र रोग उत्पन्न होता है। इसमें वातिक मूत्रकृच्छ्र के समान लक्षण होते हैं[3] ॥ ५ ॥

**शकृद्विघातजं मूत्रकृच्छ्रं वर्णयति—**

**शकृतस्तु प्रतीघाताद्वायुर्विगुणतां गतः ॥ ६ ॥**
**आध्मानं वातशूलं च मूत्रसङ्गं करोति च।**

मल के वेग को रोकने से वायु विलोम होकर उदर में आध्मान, वा शूल तथा मूत्रावरोध कर देता है ॥ ६ ॥

**अश्मरीहेतुकं मूत्रकृच्छ्रमाह—**

**अश्मरीहेतु तत्पूर्वं मूत्रकृच्छ्रमुदाहरेत् ॥ ७ ॥**

( सु. उ. ५९ )

जिस मूत्रकृच्छ्र का कारण अश्मरी होती है उसे अश्मरीज मूत्रकृच्छ्र कहते हैं ॥ ७ ॥

---

१. इस प्रकार के लक्षण औपसर्गिक मेह तथा मूत्राशय कला या मूत्रप्रसेक के तीव्रशोथ ( Acute cystitis or acute urethritis ) में मिलते हैं।

२. इस प्रकार के लक्षण अनुतीव्र मूत्राशय कलाशोथ ( Sub acute cystitis ) तथा अनुतीव्र शिश्न कला मूत्रप्रसेक शोथ ( Sub acute urethritis ) में मिलते हैं।

३. यद्यपि लक्षण-साम्य से इसका ग्रहण भी वातिक मूत्रकृच्छ्र से ही हो जाता है तथापि विशिष्ट कारण एवं शल्यनिर्हरण रूप चिकित्सा-वैशिष्ट्य के कारण इसका पृथक् पाठ किया गया है। शरीर के अन्दर पीडा पहुँचाने वाली आभ्यन्तर या बाह्य वस्तु ही शल्य कहलाती है—

'अति प्रवृद्धं मलदोषजं वा शरीरिणां स्थावरजङ्गमानाम्।
यत् किञ्चिदाबाधकरं शरीरे तत्सर्वमेव प्रवदन्ति शल्यम् ॥ ( डल्हणः )

शुक्रजं मूत्रकृच्छ्रमुदाहरति—

**शुक्रे दोषैरुपहते मूत्रमार्गं विधाविते ।**
**सशुक्रं मूत्रयेत्कृच्छ्राद् वस्तिमेहनशूलवान् ॥ ८ ॥**

अपने स्थान से च्युत हुआ शुक्र जब जब दोषों के प्रकोप से अवरुद्ध होकर मूत्रमार्ग में रुक जाता है उस अवस्था में रोगी को शुक्र सहित मूत्रत्याग कष्ट के साथ होता है, बस्ति और मेढ्र में पीडा होती है ॥ ८ ॥

मूत्रकृच्छ्रस्य वातजादिभेदेन लक्षणान्याह-' तीव्रेत्यादि । सलिङ्गस्य समेढ्रस्य । सपिच्छं पिच्छिलम् । कृच्छ्रतमं कष्टसाध्यम् । कृच्छ्रं मूत्रकृच्छ्रम् । मूत्रवाहिष्विति मूत्रवहस्रोतःसु । अश्मरीहेतु तत्पूर्वमिति अश्मरीहेत्विति लक्ष्यपदं, तत्पूर्वमिति लक्षणपदं, तत्पूर्वमश्मरी पूर्वकम् ॥ ३-८ ॥

अश्मरीशर्करयोर्भेदनिरूपणम्—

**अश्मरी शर्करा चैव तुल्यसंभवलक्षणे ।**
**विशेषणं शर्करायाः शृणु कीर्तयतो मम ॥ ९ ॥**
**पच्यमानाऽश्मरी पित्ताच्छोष्यमाणा च वायुना ।**
**विमुक्तकफसन्धाना क्षरन्ती शर्करा मता ॥ १० ॥**
**हृत्पीडा वेपथुः शूलं कुक्षावग्निश्च दुर्बलः ।**
**तया भवति मूर्च्छा च मूत्रकृच्छ्रं च दारुणम् ॥ ११ ॥**

(सु. उ. ५९)

**मूत्रवेगनिरस्ताभिः प्रशमं याति वेदना ।**
**यावदस्याः पुनर्नैति गुडिका स्रोतसो मुखम् ॥ १२ ॥**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने मूत्रकृच्छ्रनिदानं समाप्तम् ॥ ३० ॥**

अश्मरी और शर्करा के निदान तथा लक्षण समान है, किन्तु इन दोनों में यह विशेषता है कि—अश्मरी ही पित्त से परिपाचित और वायु से शुष्क हो जाने के कारण तथा कफ रूपी जोडने वाली वस्तु के नष्ट हो जाने पर ( छोटे छोटे टुकडों में ) बाहर निकलती है, इसको शर्करा कहते हैं। अश्मरी या शर्करा जनित मूत्रकृच्छ्र में हृदय प्रदेश में पीडा, कम्पन, कुक्षि मे शूल, अग्नि की दुर्बलता, मूर्च्छा तथा भयङ्कर मूत्रकृच्छ्र होता है। मूत्र के वेग के साथ शर्करा के निकल जाने पर वेदना तब तक शान्त रहती है जब तक अन्य शर्करा मूत्रवह स्रोत के मुख को फिर से अवरुद्ध न कर दे ॥ ९-१२ ॥

मूत्रकृच्छ्रहेतुत्वेनोक्तयोरश्मरीशर्करयोः समानतामवान्तरभेदं चाह—अश्मरीत्यादि। अश्मरी शर्करा चैवेत्यनन्तरम् 'एते' इत्यध्याहार्य तुल्यसंभवलक्षणे इत्यनेन द्विवचनान्तेन संबन्धनीयं, यथा—'तयोर्जगृहतुः पादान् राजा राज्ञी च मागधी'—इत्यादिवत्। तुल्यः संभव उत्पत्तिकारणं लक्षणं च ययोस्ते तथा, 'तुल्ये संभवलक्षणैः' इति पाठान्तरे स

एवार्थः। विशेषणं विशेषः। तमेव विवृणोति—पच्यमानेत्यादि । कफसंधानं कफेनावयवसंश्लेषः, कफ एव वा संधानं कफसंधानं, संधीयतेऽनेनेति व्युत्पत्त्या । तेन पित्तपाकवातशोषौ संधानविमोक्षहेतुत्वेनोक्तौ । क्षरन्तीति वस्तितः चरके हि—'स्याच्छर्करा मूत्रपथात् क्षरन्ती' ( च. चि. अ. २६ ) इत्येवं पठितम् । कुक्षौ शूलमिति संबन्धः। तया शर्करयेति ।

इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां मूत्रकृच्छ्रनिदानं समाप्तम् ॥ ३० ॥

**विमर्श**—संश्लेषण कार्य श्लेष्मा का ही है । उसके क्षीण होने से सश्लेष नष्ट हो जाता है । और इसी लिये अश्मरी भिन्न ( टुकडे टुकडे ) हो जाती है । अश्मरी शर्करा का कारण प्रतीत होती है किन्तु वस्तुतः शर्करा ( Gravels ) के समूह से ही अश्मरी का निर्माण होता है । शर्करा रूप में अश्मरी के टुकडे मूत्र द्वारा निकल जाते हैं । इनके निकल जाने पर वेदना शान्त हो जाती है, किन्तु जब दूसरे टुकड़े मूत्रमार्ग में आ जाते हैं तो पुनः वेदना प्रारम्भ हो जाती है । शर्करा के भी टुकड़े सिकता कहलाते है । उनसे मूत्रकृच्छ्र न होकर सिकतामेह होता है ।

समाप्तं चेदं मूत्रकृच्छ्रनिदानम् ।



# अथ मूत्राघातनिदानम्

मूत्राघातस्य संख्यामाह—

**जायन्ते कुपितैर्दोषैर्मूत्राघातास्त्रयोदश ।**
**प्रायो मूत्रविघाताद्यैर्वातकुण्डलिकादयः ॥ १ ॥**

मल-मूत्र आदि के वेग को रोकने तथा रूक्षादि पदार्थों के सेवन आदि से कुपित हुए दोष ( विशेषतया वात ) वातकुण्डलिका आदि तेरह प्रकार के मूत्राघातों को उत्पन्न करते है ॥ १ ॥

मूत्रविकारसाधर्म्यान्मूत्राघातानाह—जायन्त इत्यादि । मूत्रकृच्छ्रमूत्राघातयोश्चायं विशेषः—मूत्रकृच्छ्रे कृच्छ्रत्वमतिशयितम्, ईषद्विबन्धः, मूत्राघाते तु विबन्धो बलवान्, कृच्छ्रत्वमल्पमिति । मूत्रविघाताद्यैर्मूत्रवेगविधारणादिभिः, आद्यशब्देन पुरीषशुक्रवेगविघातादीनां रूक्षाशनादीनां च ग्रहणम् । वातकुण्डलिकादयस्त्रयोदशेति संबन्धः ॥ १ ॥

**विमर्श**—मूत्रकृच्छ्र मे मूत्रत्याग में अवरोध कम किन्तु पीडा या दाह आदि कष्ट अधिक होते हैं परन्तु मूत्राघात में मूत्र का अवरोध विशेषतया होता है, किन्तु साथ में मूत्रकृच्छ्र भी अल्प मात्रा में रहता हैं । आधुनिक दृष्टि से इस रोग को मूत्रप्रवृत्ति का अवरोध ( Obstructed micturition ) कहते हैं । इसके निम्न तेरह भेद हैं—

१. वातकुण्डलिका ( Spasmodic stricture )
२. अष्ठीला ?
३. वातवस्ति ( Retention of urine )
४. मूत्रातीत ( Incontinence of urine. )

५. मूत्रजठर ( Distended bladder. )
६. मूत्रोत्संग ( Stricture of urethra )
७. मूत्रक्षय ( Anurea or Suppression of urine. )
८. मूत्रग्रन्थि ( Enlarged prostate or tumour of the bladder. )
९. मूत्रशुक्र ?
१०. उष्णवात ( Cystitis or urethritis of Gonorrhoeal or other origin. )
११. मूत्रसाद ( Scanty urination. )
१२. विड्विघात ( Recto-vesical fistula. )
१३. बस्तिकुण्डल ( Atonic condition of the bladder. )

क्रमप्राप्तां प्रथमं वातकुण्डलिकामाह—

**रौक्ष्याद्वेगविघाताद्वा वायुर्वस्तौ सवेदनः ।**
**मूत्रमाविश्य चरति विगुणः कुण्डलीकृतः ॥ २ ॥**
**मूत्रमल्पाल्पमथवा सरुजं सम्प्रवर्तते ।**
**वातकुण्डलिकां तां तु व्याधिं विद्यात्सुदारुणाम् ॥ ३ ॥**

**( सु. उ. ५८ )**

रूक्ष पदार्थों के अधिक सेवन तथा वेग को रोकने से विगुण हुआ वस्तिगत वायु मूत्र को रोकते हुए कुण्डलाकार सचार करता है । इससे वस्ति में पीडा होती है, मूत्र-त्याग थोडी मात्रा में पीडा के साथ होता है । इस कष्टदायक व्याधि को वातकुण्डलिका कहते है ॥ २-३ ॥

वातकुण्डलिकामाह—रौक्ष्यादित्यादि । आविश्येत्यावृत्य; 'आविध्य' इति पाठान्तरे स एवार्थः । चरति गच्छति । विगुणः कुपितः । कुण्डलीकृत इति वात्यावद्भ्रमंस्तावेव भ्रमंस्तिष्ठतीति ॥ २-३ ॥

**विमर्श**—रूक्ष पदार्थों के सेवन से सार्वदैहिक वात-प्रकोप होता है । वेग-विघात स्थानिक वात-प्रकोप करता है । मूत्र से मूत्राशय का ग्रहण करना चाहिये । यह शुद्ध वातिक विकृति है; वातवैगुण्य के कारण वस्तिमुख-संकोचनी पेशी ( Sphincters of the bladder ) के बीच बीच मे सङ्कुचित हो जाने से मूत्रत्याग नही होने पाता । इससे बस्ति मे पीडा होती है, सकोच कुछ कम होने पर अल्पाल्प मात्रा में मूत्रत्याग होने लगता है । इस अवस्था को वातकुण्डलिका या उद्वेष्टनात्मक संकोच ( Spasmodic stricture ) कहते है ।

अष्ठीलां वर्णयति—

**आध्मापयन्वस्तिगुदं रुद्ध्वा वायुश्चलोन्नताम् ।**
**कुर्यात्तीव्रार्तिमष्ठीलां मूत्रविण्मार्गरोधिनीम् ॥ ४ ॥**

वस्ति प्रदेश में कुपित वायु वस्ति तथा गुदा में आध्मान उत्पन्न करते हुए अष्ठीला के समान चल और उभरी हुई ग्रन्थि को पैदा कर देता है, इसे अष्ठीला कहते हैं । इससे मल और मूत्र के मार्ग में अवरोध तथा तीव्र पीडा होती है ॥ ४ ॥

**अष्ठीलामाह—आध्मापयन्नित्यादि । रुद्ध्वेति वस्तिगुदमेव । अष्ठीलातुल्यत्वादष्ठीला, सा च वातव्याधावुक्ता ॥ ४ ॥**

**विमर्श**—कतिपय विद्वान् अष्ठीला से प्रवृद्ध पौरुषग्रन्थि ( Enlarged prostate ) का ग्रहण करते हैं । वस्तुतः पौरुषग्रन्थि का ग्रहण नहीं किया जा सकता; क्योंकि वह अचल होती है । इसके अतिरिक्त पौरुषग्रन्थि की वृद्धि में उन्नतता आगे की ओर दृष्टिगोचर नहीं होती, अपितु गुदपरीक्षा से ही इसका ज्ञान होता है । इसमें तीव्र पीड़ा भी नहीं होती अतः पौरुषग्रन्थि का ग्रहण नहीं किया जा सकता । अष्ठीला का वर्णन वातव्याधि में हुआ है । विस्तृत विवेचन वहीं देखें ।

वातवस्ति निरूपयति—

**वेगं विधारयेद्यस्तु मूत्रस्याकुशलो नरः ।**
**निरुणद्धि मुखं तस्य वस्तेर्वस्तिगतोऽनिलः ॥ ५ ॥**
**मूत्रसङ्गो भवेत्तेन वस्तिकुक्षिनिपीडितः ।**
**वातवस्तिः स विज्ञेयो व्याधिः कृच्छ्रप्रसाधनः ॥ ६ ॥** ( सु. उ. ५८ )

यदि कोई अज्ञानी मनुष्य मूत्र के वेग को रोकता है तो बस्तिस्थित प्रकुपित वायु बस्ति के मुख में अवरोध उत्पन्न कर देता है । इससे मूत्रत्याग पूर्णतया अवरुद्ध हो जाता है तथा बस्ति और कुक्षि प्रदेश में पीड़ा होती है । इस कृच्छ्रसाध्य व्याधि को वातवस्ति कहते है ॥ ५-६ ॥

**वातवस्तिमाह—वेगमित्यादि । वस्तिकुक्षिनिपीडित इति वस्तौ कुक्षौ च निपीडितः संपिण्डितो वायुरिति संबन्धः, 'वस्तिकुक्षिं निपीडयन्' इति पाठान्तरे वस्तिकुक्ष्यो रुजाकर इति ॥ ५-६ ॥**

**विमर्श**—इस अवस्था में कुछ काल के लिये मूत्रावरोध पूर्णतया हो जाता है अतः इसे पूर्ण मूत्रावरोध ( Retentiore of urine ) कह सकते हैं ।

मूत्रातीतमाह—

**चिरं धारयतो मूत्रं त्वरया न प्रवर्तते ।**
**मेहमानस्य मन्दं वा मूत्रातीतः स उच्यते ॥ ७ ॥**

अधिक समय तक मूत्र को रोकने से मूत्रत्याग करने पर मूत्र जल्दी नहीं उतरता, यदि उतरता भी है तो बहुत धीरे-धीरे; इस अवस्था को मूत्रातीत कहते है ॥ ७ ॥

**मूत्रातीतमाह—चिरमित्यादि । त्वरया न प्रवर्तत इति मूत्रमित्यर्थः । मेहमानस्य मूत्रं त्यजतः । 'वहमानस्य' इति पाठान्तरं सुगमम् ॥ ७ ॥**

**विमर्श**—आधुनिक दृष्टि से इस रोग को अपूर्ण मूत्रावरोध ( Partial retention of urine or Incontinence of urine ) कहते हैं ।

मूत्रजठरं प्राह—

**मूत्रस्य वेगेऽभिहते तदुदावर्तहेतुकः ।**
**अपानः कुपितो वायुरुदरं पूरयेद् भृशम् ॥ ८ ॥**

**नाभेरधस्तादाध्मानं जनयेत्तीव्रवेदनम् ।**
**तन्मूत्रजठरं विद्यादधोवस्तिनिरोधनम् ॥ ९ ॥** ( सु. उ. ५८ )

मूत्र का वेग रोकने से मूत्रवेग-निरोधज उदावर्त के कारण मूत्रप्रवृत्ति कराने वाला, वस्तिस्थित अपान वायु प्रकुपित होकर पेट को फुला देता है और नाभि के निम्न प्रदेश में तीव्र वेदनायुक्त आध्मान को उत्पन्न कर देता है । वस्ति के अधोभाग ( वस्तिमुख ) में अवरोध उत्पन्न करने वाले इस रोग को मूत्रजठर कहते हैं ॥ ८-९ ॥

**मूत्रजठरमाह—मूत्रस्य वेग इत्यादि । तदुदावर्तहेतुक इति मूत्रवेगधारणजनितोदावर्तनिमित्तः । अधोवस्तिनिरोधनमिति वस्तेरधोभागे विबन्धकारकम् ॥ ८-९ ॥**

**विमर्श**—इस अवस्था में मूत्रपूर्ण वस्ति अधिक विस्तृत हो जाती है और पेडू में उभरी हुई प्रतीत होती है । अतः पेट फूल जाता है, मूत्रत्याग पूर्णतया अवरुद्ध हो जाता है । इसे चिह्न की दृष्टि से मूत्रजठर ( Distended bladder ) एवं लक्षण की दृष्टि से पूर्ण मूत्रावरोध (Complete retention of urine) कह सकते हैं । कभी-कभी मूत्रावरोध की चिकित्सा में शलाका प्रयोग में असावधानी से अथवा अभिघात या व्रण आदि कारणों से मूत्राशय में छेद हो जाता है । उस छिद्र के द्वारा मूत्र शिश्नमूल के समीप अधस्त्वग् देश में सञ्चित होने लगता है और उत्तरोत्तर ऊपर की ओर बढ़ते हुए कभी कभी उदरभित्ति में भी पहुँच सकता है । इसे मूत्र बहिःस्रवण ( Extravasation of urine ) कहते हैं । इसे भी मूत्रजठर में समाविष्ट किया जा सकता है ।

**मूत्रोत्सङ्गं व्याचष्टे—**

**वस्तौ वाऽप्यथवा नाले मणौ वा यस्य देहिनः ।**
**मूत्रं प्रवृत्तं सज्जेत सरक्तं वा प्रवाहतः ॥ १० ॥**
**स्रवेच्छनैरल्पमल्पं सरुजं वाऽथ नीरुजम् ।**
**विगुणानिलजो व्याधिः स मूत्रोत्सङ्गसंज्ञितः ॥ ११ ॥** (सु.उ.५८)

मूत्रत्याग करते हुए मनुष्य का मूत्र प्रवृत्त होकर भी वस्ति, शिश्ननाल या शिश्नमणि में रुक जाता है अथवा जोर लगाने पर रक्तयुक्त आता है या धीरे-धीरे अल्पाल्प मात्रा में पीडा या बिना पीडा के ही निकलता है, विगुण वायुजनित इस अवस्था को मूत्रोत्सङ्ग कहते हैं ॥ १०-११ ॥

**मूत्रोत्सङ्गमाह—वस्तावित्यादि । नाले मेढ्रे मणौ मेढ्राग्रे । प्रवृत्तं सज्जेतेति संसक्तं सन्न प्रवर्तते । सरक्तं वा प्रवाहत इति प्रवाहणकुपितवायुना वस्त्यादिभेदजनितरक्तयुक्तं मूत्रं प्रवर्तते ॥ १०-११ ॥**

**विमर्श**—आधुनिक दृष्टि से इसका एक नाम नहीं दिया जा सकता । शिश्न गत मूत्रनलिका ( मूत्रप्रसेक = urethra ) में औपसर्गिकमेह ( Gonorrhoea ) आदि के कारण उत्पन्न व्रण के रोहण के बाद व्रणवस्तु ( Scar tissues ) बन जाने पर मूत्र बाहर नहीं निकलता । मार्ग के पूर्ण अवरुद्ध हो जाने पर मूत्रावरोध भी पूरी तरह से हो जाता है । यदि मूत्रमार्ग पूर्णतया अवरुद्ध

नहीं हुआ है तो रुक रुक कर मूत्र की प्रवृत्ति होती है। जोर लगाने या मूत्रमार्ग मे किसी प्रकार का आघात लग जाने से मूत्र में रक्त की उपस्थिति के साथ अल्पमात्रा मे मूत्रप्रवृत्ति भी हो सकती है। इस अवस्था को अर्वाचीन ग्रंथों में स्ट्रिकचर ( Stricture ) कहा गया है।

मूत्रक्षयं निरूपयति—

**रूक्षस्य क्लान्तदेहस्य वस्तिस्थौ पित्तमारुतौ ।**
**मूत्रक्षयं सरुग्दाहं जनयेतां तदाह्वयम् ॥१२॥** ( सु. उ. ५८ )

रूक्ष प्रकृति तथा रोगादि से क्षीण शरीर वाले व्यक्ति के वस्ति में पित्त और वायु प्रकुपित होकर मूत्र का क्षय तथा पीडा और दाह उत्पन्न कर देते है, इस रोग को मूत्रक्षय कहते हैं ॥ १२ ॥

**तदाह्वयमिति मूत्रक्षयाख्यं, कारणे कार्योपचारात् ॥ १२ ॥**

**विमर्श**—इस अवस्था में मूत्र बनना कम या बन्द हो जाता है, वस्ति रिक्त रहती है, मूत्रत्याग की इच्छा होती है किन्तु वस्ति में मूत्र न रहने से वह नहीं निकलता, रिक्त वस्ति मे दाह तथा पीडा होती है। आजकल इस अवस्था को मूत्रनाश या मूत्रक्षय ( Anurea or Suppression of urine ) कहते हैं। यह तीव्र वृक्कशोथ ( Acute nephritis ) तथा अशुघात ( Sun stroke ) आदि में विशेष रूप से होता है। ध्यान रहे कि आयुर्वेदाचार्यों ने वस्ति शब्द का प्रयोग सम्पूर्ण मूत्रवह संस्थान के लिए भी किया है।

मूत्रग्रन्थिमाह—

**अन्तर्वस्तिमुखे वृत्तः स्थिरोऽल्पः सहसा भवेत् ।**
**अश्मरीतुल्यरुग्ग्रन्थिर्मूत्रग्रन्थिः स उच्यते ॥ १३ ॥** (वा.नि.९)

वस्तिमुख के अन्दर अकस्मात् अश्मरी के समान पीडा देने वाली, गोल, स्थिर तथा छोटी ग्रन्थि हो जाती है ( जो मूत्रत्याग में बाधक भी होती है ) उसे मूत्रग्रन्थि कहते हैं ॥ १३ ॥

**मूत्रग्रन्थिमाह—अन्तरित्यादि। अन्तर्वस्तिमुखे वस्तिमुखस्याभ्यन्तरे । ग्रन्थिर्गुडकाकारः। ननु, स्थानवेदनाकारणानामभिन्नत्वादश्मर्या सह को भेदः ? उच्यते, अश्मर्यां पित्तादिकं संहन्यते, अत्र तु रक्तमेव। उक्तं हि तन्त्रान्तरे,—'रक्तं वातकफाद् दुष्टं वस्तिद्वारे सुदारुणम्। ग्रन्थिं कुर्यात् स कृच्छ्रेण सृजेन्मूत्रं तदावृतम्। अश्मरीसमशूलं तं रक्त (मूत्र) ग्रन्थिं प्रचक्षते' इति । विशेषज्ञानं तु कुत इति चेत् ? अश्मरीपूर्वरूपोक्तस्य मूत्रे बस्तसगन्धत्वादेर्भावाभावाभ्याम् ॥ १३ ॥**

**विमर्श**—स्थान, वेदना तथा कारण की दृष्टि से मूत्रग्रन्थि तथा अश्मरी मे कुछ साम्य है। किन्तु अश्मरी में दोषों के साथ रक्त का सम्बन्ध नहीं होता जब कि तन्त्रान्तर से यह सिद्ध है कि मूत्रग्रन्थि की उत्पत्ति में वात और कफ के द्वारा प्रधानतः रक्त की दुष्टि होती है—

**रक्तं वातकफाद् दुष्टं वस्तिद्वारे सुदारुणम्। अश्मरीसमशूलं तं मूत्रग्रन्थिं प्रचक्षते ॥**
( च. सि. ९ )

इन दोनों की सापेक्ष-निश्चित अश्मरी के पूर्वरूप में वर्णित मूत्र में बकरी के समान गन्ध की उपस्थिति या अनुपस्थिति से होती है। इस प्रकार की अवस्था पौरुषग्रन्थि की वृद्धि ( Enlarged prostate ) में मिलती है।

मूत्रशुक्रं व्याचष्टे—

मूत्रितस्य स्त्रियं यातो वायुना शुक्रमुद्धतम् ।
स्थानाच्च्युतं मूत्रयतः प्राक् पश्चाद्वा प्रवर्त्तते ॥ १४ ॥ (वा.नि.९)
भस्मोदकप्रतीकाशं मूत्रशुक्रं तदुच्यते ।

मूत्र का वेग रहने पर स्त्री के साथ संभोग करने वाले पुरुष का वायु प्रकुपित हो जाना है। इससे अवरुद्ध किन्तु अपने स्थान से च्युत हुआ शुक्र मूत्रत्याग के पूर्व अथवा पश्चात् निकलना है जिससे मूत्र चूने के पानी के समान आता है, इसे मूत्रशुक्र कहते है ॥ १४ ॥

**मूत्रशुक्रमाह—मूत्रितस्येत्यादि । मूत्रितस्य मूत्रवेगितस्य। स्थानाच्च्युतं स्वस्थानाद् भ्रष्टं शुक्रम् ॥ १४ ॥**

**विमर्श**—शुक्रमेह में भी मूत्र शुक्रमिश्रित निकलता है किन्तु मूत्रत्याग में कोई कृच्छ्रता नहीं होती । इसमें शुक्र कुछ ग्रन्थिल हो जाता है अतः कृच्छ्रता ( पीडा ) हो सकती है ।

उष्णवातं निरूपयति—

व्यायामाध्वातपैः पित्तं वस्तिं प्राप्यानिलान्वितम् ॥ १५ ॥
वस्तिं मेढ्रं गुदं चैव प्रदहेत्स्रावयेदधः ।
मूत्रं हारिद्रमथवा सरक्तं रक्तमेव वा ॥ १६ ॥
कृच्छ्रात्पुनः पुनर्जन्तोरुष्णवातं ब्रुवन्ति तम् ।
(सु. उ. ५७)

अधिक व्यायाम, पैदल यात्रा तथा धूप के सेवन से प्रकुपित हुआ वायु सहित पित्त वस्ति में स्थित होकर बस्ति, मेढ्र तथा गुदा में जलन पैदा करता है और हरिद्रावर्ण या रक्तमिश्रित मूत्र अथवा केवल रक्त का ही स्राव कराता है । इस प्रकार कठिनता से पुनः पुनः मूत्रत्याग होता है । इस अवस्था को उष्णवात कहते हैं ॥ १५-१६ ॥

**उष्णवातमाह—व्यायामेत्यादि । व्यायामाद्विरोधिसौम्यधातुक्षयात्तेजोवृद्धया पित्तवृद्धिः। अनिलान्वितमनिलसंयुतम् । 'अनिलावृतम्' इति पाठान्तरं सुगमम् । सरक्तमीषल्लोहितम् ॥**

**विमर्श**—यह अवस्था सामान्य मूत्राशय-कलाशोथ ( Cystitis ) या मूत्रप्रसेकशोथ ( urethritis ) के कारण होती है । यह शोथ पूयमेह के गोलाणु ( Gonococci ) या दूसरे उपसर्गों से हो सकता है। पूयमेहगोलाणु से ही यह शोथ प्रायः हुआ करता है अतः प्राचीन वैद्य इस औपसर्गिक पूयमेह ( Gonorrhoea ) का उष्णवात से ही ग्रहण करते है ।

मूत्रसादं प्राह—

पित्तं कफो द्वावपि वा संहन्येतेऽनिलेन चेत् ॥ १७ ॥
कृच्छ्रान्मूत्रं तदा पीतं श्वेतं रक्तं घनं सृजेत् ।
सदाहं रोचनाशङ्खचूर्णवर्णं भवेत्तु तत् ॥ १८ ॥

शुष्कं समस्तवर्णं वा मूत्रसादं वदन्ति तम् ।

( वा. नि. ९ )

यदि पित्त और कफ पृथक्-पृथक् अथवा दोनों ही सम्मिलित रूप मे प्रकुपित वायु द्वारा गाढ़े हो जाते है तो रोगी कठिनता से पीत-रक्त या श्वेत और घन दाहयुक्त, गोरोचना तथा शंख चूर्ण के वर्ण के सदृश, शुष्क ( अल्प जलयुक्त ) तथा समस्त दोषों के वर्ण के समान मूत्रत्याग करता है उसे मूत्रसाद कहते हैं ॥ १७-१८ ॥

**मूत्रसादमाह—पित्तमित्यादि । संहन्येते स्त्यानीक्रियेते । शुष्कमल्पं तन्मूत्रं पित्तेन रोचनाभं कफेन शङ्खचूर्णाभं, समस्तवर्णमुक्तसकलवर्णं सन्निपातात् ॥ १७-१८ ॥**

**विमर्श**—पित्त की विशेषता होने पर मूत्रत्याग में विशेष दाह, मूत्र का रंग पीला, लाल अथवा गोरोचना के सदृश होता है। कफ की अधिकता में शङ्खचूर्ण के समान सफेद तथा घन होता है। त्रिदोषज होने पर सभी दोषों के वर्ण अत्यधिक मात्रा मे मिलते हैं। जल की कमी होने से मूत्र गाढ़ा रहता है और इसीलिये मूत्रत्याग में कष्ट होता है। आधुनिक दृष्टि से इसे सान्द्र एवं अल्पमूत्रता ( Concentrated and scanty urination ) कहते हैं। जल की मात्रा जितनी ही कम होगी मूत्र का रंग भी उतना ही गहरा होगा। मूत्राशयशोथ में मूत्रबहुलता रहती है अतः उसे मूत्रसाद नहीं कह सकते।

**विड्विघातमाह—**

रूक्षदुर्बलयोर्वातेनोदावृत्तं शकृद्यदा ॥ १९ ॥
मूत्रस्रोतोऽनुपद्येत विट्संसृष्टं तदा नरः ।
विड्गन्धं मूत्रयेत्कृच्छ्राद्विड्विघातं विनिर्दिशेत् ॥ २० ॥

( वा. नि. ९ )

रूक्ष अथवा दुर्बल मनुष्य का मल जब वायु से उदावृत्त ( विलोम ) होकर मूत्रमार्ग में पहुँच जाता है तो रोगी मल से युक्त अथवा मल की गन्ध वाले मूत्र का पीडा के साथ त्याग करता है, इस अवस्था को विड्विघात कहते हैं ॥ १९-२० ॥

**विड्विघातमाह—रूक्षेत्यादि । अनुपद्येत प्राप्नुयात् । विड्गन्धमित्यत्र वाशब्दो द्रष्टव्यः ॥**

**विमर्श**—गुदमूत्राशयिक भगन्दर ( Recto-vesical Fistula ) के होने पर कदाचित् मल का कुछ अंश मूत्राशय में जा सकता है, उस स्थिति में मूत्र में मल के अंश अथवा गन्ध मिलती है।

**वस्तिकुण्डलं निरूपयति—**

द्रुताध्वलङ्घनायासैरभिघातात्प्रपीडनात् ।
स्वस्थानाद्वस्तिरुद्वृत्तः स्थूलस्तिष्ठति गर्भवत् ॥ २१ ॥
शूलस्पन्दनदाहार्तो बिन्दुं बिन्दुं स्रवत्यपि ।
पीडितस्तु सृजेद्धारां संस्तम्भोद्वेष्टनार्तिमान् ॥ २२ ॥

**वस्तिकुण्डलमाहुस्तं घोरं शस्त्रविषोपमम् ।**
**पवनप्रबलं प्रायो दुर्निवारमबुद्धिभिः ॥ २३ ॥**

जल्दी जल्दी चलने से, कूदने से, अधिक परिश्रम करने से तथा चोट लगने से या दबाव के कारण वस्ति अपने स्थान से उलटकर या ऊपर उठ कर गर्भ के समान स्थूल प्रतीत होता है। इस अवस्था में वस्ति में शूल, स्पन्दन ( Fluctuation ) तथा दाह होता है, मूत्र बूंद बूद करके निकलता है, किन्तु वस्ति को दबाने पर मूत्र की धारा निकल पड़ती है। शरीर जकड़ जाता है और ऐंठन सदृश पीडा होती है। इस व्याधि को वस्तिकुण्डल कहते हैं। यह व्याधि शस्त्र व विष अथवा विष में बुझे शस्त्र के समान बहुत भयंकर है। इसमें वायु की प्रबलता रहती है और साधारण बुद्धि का व्यक्ति इसकी चिकित्सा नहीं कर सकता ॥ २१-२३ ॥

**वस्तिकुण्डलमाह—द्रुतेत्यादि। लङ्घनमुत्पतनम्। उद्वृत्तः स्वस्थानादूर्ध्वं गतः। गर्भवदिति गर्भिण्या उदरान्तर्गतापत्यवत्; एतेन वस्तिपुटस्य पार्श्वगमनं दर्शितम्। पीडित इति नाभेरधः। उद्वेष्टनार्तिरुद्वेष्टनरूपाऽऽर्तिः। शस्त्रविषोपमशस्त्रविषसदृशमिति विभिन्नार्थसूचनार्थं प्रसिद्धानुभवोपदर्शनार्थम् ॥ २१-२३ ॥**

**विमर्श**—इस अवस्था को ( Atonic condition of the badder ) कह सकते हैं। मूत्र का बूद बूद करके तथा दबाने पर धार के साथ निकलना, इस लक्षण के आधार पर इसे वातकुण्डलिका से पृथक् समझना चाहिये।

**दोषान्तरसम्बन्धस्य लक्षणमाह—**

**तस्मिन्पित्तान्विते दाहः शूलं मूत्रविवर्णता ॥ २४ ॥**
**श्लेष्मणा गौरवं शोथः स्निग्धं मूत्रं घनं सितम् ।**

यदि वातकुण्डल में पित्त का अनुबन्ध हो जाता है तो दाह, शूल तथामूत्र में विवर्णता आजाती है। कफ का अनुबन्ध होने पर शरीर में भारीपन व सूजन आजाती है तथा मूत्र चिकना गाढ़ा तथा सफेद होता है ॥ २४ ॥

**वातस्यैव दोषान्तरानुबन्धिनो लक्षणमाह—तस्मिन्नित्यादि। श्लेष्मणा अन्विते तस्मिन्निति बोद्धव्यम् ॥ २४ ॥**

**वस्तिकुण्डलस्य साध्यासाध्यतामाह—**

**श्लेष्मरुद्धबिलो वस्तिः पित्तोदीर्णो न सिध्यति ।**
**अविभ्रान्तबिलः साध्यो न तु यः कुण्डलीकृतः ॥ २५ ॥**

पित्त की प्रबलता होने तथा कफ के द्वारा मूत्रमार्ग में अवरोध होने पर यह रोग असाध्य होता है किन्तु मूत्रमार्ग बन्द न होने या कुण्डलीकृत ( ऐंठन या संकोच के कारण बन्द होना ) न होने पर साध्य होता है ॥ २५ ॥

**तस्यैव साध्यत्वासाध्यत्वमाह—श्लेष्मरुद्धबिल इत्यादि। बिलं वस्तिमुखशुषिरम्। पित्तोदीर्णं उपचितपित्तः, स एवाविभ्रान्तबिलोऽनावृतबिलः। कफेन कुण्डलीकृतोऽसाध्य इति बोध्यम्। अकुण्डलीकृतस्तु साध्यत्वेनोक्तः ॥ २५ ॥**

**विमर्शः**—पित्त की अधिकता से विदाह और पाक तथा कफानुबन्ध से पूयोत्पत्ति होती है और यह पूय सूखकर मूत्रद्वार को बन्द कर देता है तो शलाकाप्रवेश आदि शस्त्रचिकित्सा के बिना साध्यता सम्भव नहीं, तथा इस अवस्था के बार-बार उत्पन्न होने की सम्भावना रहती है अतः इसे असाध्य बताया गया है। किन्तु बिल ( मूत्रद्वार ) अवरुद्ध न हो तो साध्य होता है। सान्द्र कफ के द्वारा अवरोध के अभाव मे भी केवल वात-प्रकोप के कारण सकोच ( Spasm ) होकर भी कुण्डलीभाव या बिलावरोध हो सकता है और यह भी असाध्यता का निदर्शक होता है।

कुण्डलीभूतस्य लक्षणमाह—

**स्याद्बस्तौ कुण्डलीभूते तृण्मोहः श्वास एव च ॥ २६ ॥**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदाने मूत्राघातनिदानं समाप्तम् ॥ ३१ ॥**

बस्ति के कुण्डलीभूत होने पर प्यास, मूर्च्छा तथा श्वास के लक्षण होते हैं ॥ २६ ॥

कुण्डलीभूतस्यैव लिङ्गमाह—स्यादित्यादि। एतौ विड्विघातवस्तिकुण्डलौ सुश्रुतेन न पठितौ, तेन हि मूत्रोदकसादमेव द्विधा पठित्वा द्वादश मूत्राघाता इत्युक्तं, सर्वानभिधानं तु पराधिकारत्वेनेति मन्तव्यम् ॥ २६ ॥

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायां मूत्राघातनिदानं समाप्तम् ॥ ३१ ॥**

**विमर्शः**—कुपित वातकृत संकोच या सान्द्र कफ या पूयजनित मूत्रद्वार के अवरोध होने पर मूत्रविषमयता ( Uraemia ) के निदर्शक तृष्णा, मूर्च्छा, श्वास आदि लक्षण प्रकट हो सकते हैं।

**समाप्तं चेदं मूत्राघातनिदानम्।**



# अथाश्मरीनिदानम्

अश्मर्याः संख्यामाह—

वातपित्तकफैस्तिस्रश्चतुर्थी शुक्रजाऽपरा ।
प्रायः श्लेष्माश्रयाः सर्वा अश्मर्यः स्युर्यमोपमाः ॥ १ ॥

वातज, पित्तज, कफज तथा शुक्रज भेद से अश्मरी चार प्रकार की होती है। प्रायः सभी अश्मरियों में श्लेष्मा समवायिकारण रूप से रहती है। यदि इनकी चिकित्सा न की जाय तो यम के समान मारक होती है ॥ १ ॥

**विमर्शः**—घनता कफ के बिना नहीं होती अतः आगे कहा है—**'नैकदोषाश्रयाः सर्वाः'**।

अश्मर्याः सम्प्राप्तिमाह—

विशोषयेद्बस्तिगतं सशुक्रं मूत्रं सपित्तं पवनः कफं वा ।
यदा तदाश्मर्युपजायते तु क्रमेण पित्तेष्विव रोचना गोः ॥ २ ॥
नैकदोषाश्रयाः सर्वाः— ( च. चि. २६ )

जब वायु बस्तिगत शुक्र, मूत्र, पित्त अथवा कफ को दूषित करके सुखा देता है तो गौ के पित्ताशय में पित्त के सूखने से उत्पन्न रोचना के समान क्रमशः अश्मरी की उत्पत्ति होती है। सभी अश्मरी त्रिदोषज होती हैं ( अधिकता के अनुसार वातिक आदि व्यवहार होता है। ) ॥ २ ॥

**मूत्ररोधित्वसाधर्म्यादश्मरीमाह-वातेत्यादि। श्लेष्माश्रया इति श्लेष्मसमवायिकारणाः, शुक्रजां विना; तत्र शुक्रस्यैव समवायिकारणत्वात्। तथा च दृढबल,—'विशोषयेद्बस्तिगतं सशुक्रम्' ( च. चि. अ. २६ ) इत्यादि, एतच्च सामान्योक्तमपि विशेषेण संबध्यते ॥ यथा—हल्ङ्यादिसूत्रे 'दीर्घात्' इति विशेषणं ङ्याब्भ्यां संबध्यते, नतु हला। अत एवात्र प्रायोग्रहणं कृतवान्। अन्ये तु शुक्राश्मर्यामपि कफकारणत्वमिच्छन्त्येव, विरोधाभावात्। प्रायःशब्दश्चात्र विशेषार्थः। यमोपमा इति असति चिकित्सितेऽवश्यमेव मारकत्वात्। विशोषयेदित्यादि। पित्तेष्विवेति वातशोषितेषु। नैकदोषाश्रया इति त्रिदोषजाः, उद्धृतदोषेण व्यपदेशः ॥ १-२ ॥**

**विमर्शः**—बस्ति शब्द उपलक्षण है। इससे पित्ताशय, वृक्क तथा गवीनी का भी ग्रहण कर लेना चाहिये। इस प्रकरण में प्रधानतया बस्तिगत अश्मरी का ही वर्णन किया जायगा, अतः बस्ति शब्द का ही उपादान किया गया है। इसके अतिरिक्त बस्ति से सम्पूर्ण मूत्रप्रणाली का भी ग्रहण करना चाहिये क्योंकि शरीर-रचनाशास्त्र की दृष्टि से शुक्रमार्ग का बस्ति से कोई साक्षात् सम्बन्ध नहीं है, वह सीधा प्रोस्टेट में जाकर खुलता है। इस प्रकार शुक्राश्मरी की सत्ता बस्ति में स्वीकार नहीं की जा सकती। अतः बस्तिगत शब्द से मूत्रप्रणालीगत का भी ग्रहण करना चाहिये। शुक्राशय से निकले हुए शुक्र को रोकने से नवयुवकों को यह अश्मरी होती है। अश्मरी एवं गोरोचना का उपमानोपमेय भाव पूर्ण संगत है। मूत्र में तरलता की कमी एवं घनता की वृद्धि ही अश्मरी का प्रधान हेतु है। समवर्त की विकृति से मूत्र में मिहिक अम्ल ( Uric acid ) तथा फास्फेट जैसे पदार्थों की प्रचुरता होने पर उनके कण धीरे-धीरे एकत्रित होने लगते हैं जो अन्ततोगत्वा अश्मरी

( Calculus ) का रूप धारण कर लेते हैं । मूत्र का वेग धारण करने से भी मूत्र की तरलता कम होती है अतः इसको भी अश्मरी का कारण माना है । पित्त लवणों के कण ही एकत्रित होकर पित्ताशयाश्मरी ( Gall stone ) की उत्पत्ति करते हैं ।

आधुनिक विद्वान् सघटक पदार्थों के आधार पर अश्मरी के भेद मानते हैं, वस्तुतः लक्षणों में साम्य है । आधुनिक वैद्यक में निम्न अश्मरियाँ मानी जाती हैं—

१. यूरिक एसिड
२. कार्बोनेट ( कैल्शियम कार्बोनेट )
३. फास्फेट
४. सोडियमयूरेट
५. आक्जलेट

ये पाँच प्रकार की अश्मरियाँ अधिकतर होती है। इनके अतिरिक्त कभी-कभी निम्न अश्मरियाँ भी मिलती है—

१. कैल्शियम, मैगनेशियम तथा अमोनियम की मिली हुई अश्मरी
२. सिस्टीन
३. जेन्थीन
४. इण्डिकन

यूरिक एसिड, यूरेट तथा कार्बोनेट के लक्षण पैत्तिक अश्मरी से मिलते हैं । फास्फेट के लक्षण कफज से तथा आक्जलेट के लक्षण वातिक अश्मरी से साम्य रखते है ।

अश्मर्याः पूर्वरूपं विवेचयति—

—अथास्यां[1] पूर्वलक्षणम् ।

बस्त्याध्मानं तदासन्नदेशेषु परितोऽतिरुक् ॥ ३ ॥

मूत्रे बस्तसगन्धत्वं मूत्रकृच्छ्रं ज्वरोऽरुचिः । ( वा. नि. ९ )

मूत्राशय का फूला रहना, उसमें तथा उसके समीपस्थ प्रदेश में तीव्र पीडा, मूत्र में बकरे के सदृश गन्ध आना, मूत्रकृच्छ्र, ज्वर तथा अरुचि ये अश्मरी के पूर्वरूप हैं ॥ ३ ॥

पूर्वरूपमाह—अथेत्यादि । बस्तसगन्धत्वं बस्तसमानगन्धत्वम् ॥ ३ ॥

अश्मरीणां सामान्यलक्षणमाह—

सामान्यलिङ्गं रुङ्नाभिसेवनीबस्तिमूर्धसु ॥ ४ ॥

विशीर्णधारं मूत्रं स्यात्तया मार्गे निरोधिते ।

तद्व्यपायात्सुखं मेहेदच्छं गोमेदकोपमम् ॥ ५ ॥

तत्संक्षोभात्क्षते सास्रमायासाच्चातिरुग्भवेत् । ( वा. नि. ९ )

नाभि, सेवनी या अण्डकोष एवं गुदा के मध्य (Perineal raphe) तथा बस्तिशिर ( बस्ति का उपरितन भाग या पेडू ) में पीडा होती है, अश्मरी के द्वारा मूत्रमार्ग अवरुद्ध हो जाने पर

१. 'अश्मर्याः' इति पा० ।

मूत्र कई धाराओं में निकलता है, मूत्रमार्ग से अश्मरी के हट जाने पर रोगी सरल स्वच्छ या गोमेद के समान कुछ रक्तवर्ण के मूत्र का त्याग सरलता पूर्वक करता है। यदि अश्मरी की रगड़ से बस्ति में क्षत हो जाय तो मूत्र में रक्त भी आने लगता है। मार्ग में अश्मरी रहने पर यदि प्रयत्नपूर्वक मूत्रत्याग किया जाय तो भयङ्कर पीड़ा होती है ॥ ४-५ ॥

तासां सामान्यलक्षणमाह—सामान्येत्यादि। रुक् शूलं, वस्तिमूर्धा नाभेरधोदेशः। विशीर्णधारं सविच्छेदधारम्। तया अश्मर्या। मार्गो मूत्रवाहि स्रोतः। तद्व्यपायाद्वायुना कदाचिदश्मरीकृतमार्गरोधव्यपगमात्। मेहेत् मूत्रयेत्। अच्छमनाविलम्। गोमेदकोपममिति। गोमेदको लोहितमणिस्तद्वर्णम्। तत्संक्षोभाद्विरुद्धमार्गमूत्रेण पीडनादश्मरीसंपाताद्वा क्षते जाते मूत्रवहादौ, सास्रं सरक्तं मूत्रं प्रवर्तते आयासात् प्रवाहणादिजनितक्लमात् ॥ ४-५ ॥

वातजामश्मरीमाह—

तत्र वाताद् भृशं चार्तो दन्तान् खादति वेपते ॥ ६ ॥
गृह्णाति मेहनं नाभिं पीडयत्यनिशं क्वणन् ।
सानिलं मुञ्चति शकृन्मुहुर्मेहति बिन्दुशः ॥ ७ ॥
श्यावारुणाऽश्मरी चास्य स्याच्चिता कण्टकैरिव । ( वा. नि. ९ )

वातिक अश्मरी में इतनी अधिक पीड़ा होती है कि रोगी दाँतों से ओष्ठों को काटने लगता है और काँपता है। रोगी मूत्रेन्द्रिय को हाथ से बार-बार पकड़ता है और कराहता हुआ नाभि को दबाता है, अपानवायु के साथ मल का त्याग हो जाता है और बार-बार कठिनाई से बूँद-बूँद मूत्रत्याग करता है। इस अश्मरी का वर्ण धूसर होता है और यह काँटों के समान उभारों से व्याप्त रहती है ॥ ६-७ ॥

वातजामाह—तत्रेत्यादि। क्वणन् आर्तनादं सानिलं कुर्वन्। सशब्दं, मूत्रप्रवृत्त्यर्थं कृतातिकुन्थनात्। मेहति बिन्दुश इति बिन्दुं बिन्दुं मूत्रयति, 'बह्वल्पार्थाच्छस् कारकादन्यतरस्याम्' इति अल्पार्थे शस्प्रत्ययः। श्यावेत्यादि। अश्मर्या आकारकथनम् एतच्चाकृष्टानां प्रत्यक्षसंवादेन शास्त्रप्रामाण्यख्यापनार्थमित्याहुः, आकृष्टासु दोषोचितचिकित्सार्थमित्यन्ये ॥

विमर्शः—चरक ने इस अश्मरी को ठीक कदम्बपुष्प की आकृति का कहा है—

कदम्बपुष्पाकृतिरश्मतुल्या श्लक्ष्णा त्रिपुट्यप्यथवाऽपि मृद्वी ।

अश्मरी की उक्त प्रकार की आकृति तथा वर्ण के आधार पर यह निश्चितरूप से कहा जा सकता है कि यह आक्जलेट है।

पैत्तिकाश्मरीं प्राह—

पित्तेन दह्यते वस्तिः पच्यमान इवोष्मवान् ॥ ८ ॥
भल्लातकास्थिसंस्थाना रक्तपीताऽसिताश्मरी । ( वा. नि. ९ )

पैत्तिक अश्मरी के कारण वस्ति में जलन तथा पच्यमान व्रण के समान उष्णता रहती है। अश्मरी की आकृति भिलावे की गुठली के समान होती है और इसका वर्ण लाल-पीला अथवा काला होता है ॥ ८ ॥

पित्तजामाह—पित्तेनेत्यादि। पच्यमानः क्षारेणेव। ऊष्मवान् उष्णस्पर्शः। असिता कृष्णा।

विमर्शः—यूरिक एसिड तथा यूरेट की अश्मरी में भी पैत्तिक अश्मरी के समान ही लक्षण मिलते हैं।

कफजमाह—

**वस्तिर्निस्तुद्यत इव श्लेष्मणा शीतलो गुरुः ॥ ९ ॥**
**अश्मरी महती श्लक्ष्णा मधुवर्णाऽथवा सिता। (वा. नि. ९)**

कफज अश्मरी के कारण वस्ति में तोद (सुई के समान चुभान), शीतलता तथा भारीपन रहता है। यह अश्मरी अन्यों की अपेक्षा अधिक बड़ी तथा चिकनी होती है। इसका वर्ण शहद के समान अथवा सफेद होता है ॥ ९ ॥

श्लेष्मजामाह—वस्तिरित्यादि। श्लक्ष्णा मसृणा। मधुवर्णा ईषत् पिङ्गलशुक्ला ॥ ९ ॥

विमर्शः—आकृति के अनुसार इसे फास्फेट की अश्मरी कह सकते हैं।

एतासां साध्यत्वमाह—

**एता भवन्ति बालानां तेषामेव च भूयसा ॥ १० ॥**
**आश्रयोपचयाल्पत्वाद् ग्रहणाहरणे सुखाः। (वा. नि. ९)**

ये दोषज अश्मरियाँ प्रायः बालकों को ही होती हैं। आश्रय (वस्तिस्थान) तथा स्थूलता की कमी के कारण बच्चों में यह शल्यक्रिया द्वारा आसानी से निकाली जा सकती है ॥ १० ॥

एता इति त्रिदोषजा बालानां स्युः, तेषां तन्निदानाभ्यासात्। भूयसा प्रायेण, तेन महतामपि त्रिदोषजा भवन्ति। तेषामेव बालानां ग्रहणाहरणे सुखा इति सम्बन्धः। आश्रयोपचयाल्पत्वादिति आश्रयो बस्तिः, उपचयः स्थौल्यं, तयोरल्पत्वं; तच्च तद्देहाल्पत्वात्। आहरणं पाटनादिपूर्वकमाकर्षणं, ग्रहणं तदर्थमेवाङ्गुलिभ्यां धारणम्। उक्तं हि सुश्रुते। 'प्रायेणैतास्तिस्रोऽश्मर्यो दिवास्वप्नसमशनाध्यशनशीतस्निग्धमधुराहारप्रियत्वाद्विशेषेण बालानां भवन्ति, तेषामेवाल्पबस्तिकायत्वादल्पमांसोपचयाच्च बस्तेः सुखग्रहणाहरणा भवन्ति' (सु. नि. अ. ३) इति ॥ १० ॥

विमर्शः—पीछे कहा गया है कि अश्मरी श्लेष्माश्रया होती है और बच्चों में भी श्लेष्मा की ही प्रधानता रहती है अतः अश्मरी प्रायः बच्चों में हुआ करती है। किन्तु वयस्कों में भी हो सकती है। वस्तुतः बस्ति के पूर्णतया रिक्त न होने के कारण बच्चों में यह अधिक होती है। अश्मरी होने पर बच्चा अपने शिश्नाग्र को पकड कर बार बार खींचा करता है। सुश्रुत भी अश्मरी की उपस्थिति बच्चों में ही अधिक बताते हैं—प्रायेणैतास्तिस्रोऽश्मर्यो दिवास्वप्नसमशनाध्यशनशीतस्निग्धमधुराहारप्रियत्वाद्विशेषेण बालानां भवन्ति, तेषामेवाल्पबस्तिकायत्वादल्पमांसोपचयाच्च बस्तेः सुखग्रहणाहरणा भवन्ति'।

शुक्राश्मरीं लक्षयति—

**शुक्राश्मरी तु महतां जायते शुक्रधारणात् ॥ ११ ॥**
**स्थानाच्च्युतममुक्तं हि मुष्कयोरन्तरेऽनिलः।**
**शोषयत्युपसंगृह्य शुक्रं तच्छुक्रमश्मरी ॥ १२ ॥**

**वस्तिरुङ्मूत्रकृच्छ्रत्वमुष्कश्वयथुकारिणी ।**
**तस्यामुत्पन्नमात्रायां शुक्रमेति विलीयते ॥ १३ ॥**

( वा. नि. ९ )

**पीडिते त्ववकाशेऽस्मिन्—**

वयस्क पुरुषों को ही शुक्र का वेग धारण करने से शुक्राश्मरी होती है। कामवासना की इच्छा या मैथुन से शुक्र अपने स्थान से च्युत हो जाता है । इस अवस्था में वेग-धारण करने से वह दोनों अण्डकोषों के मध्य ( मूत्रप्रणाली ) में ठहर जाता है । इसको वायु सुखा देता है जिससे वह शुक्र अश्मरी के तुल्य हो जाता है। इस प्रकार वस्तिप्रदेश में पीडा, मूत्रकृच्छ्र तथा अण्डकोषों में शोथ हो जाता है। शुक्राश्मरी के उत्पन्न होते ही अश्मरी के स्थान में दबाने से ही अश्मरी विलीन हो जाती है और शुक्र मूत्रमार्ग से निकल जाता है ॥ ११-१३ ॥

**शुक्राश्मरीमाह—शुक्रेत्यादि । तुशब्दोऽवधारणे; तेन महतामेव नतु बालानां तेषां वक्ष्यमाणसंप्राप्तेरभावात ; नतु शुक्राभावात् , अन्यथा षड्धातुकत्वं स्यात । शुक्रधारणादुपस्थितशुक्रवेगस्य मैथुनाकरणात् । मुष्कयोरन्तरे 'मेढ्रेण सह' इति शेषः । सुश्रुते हि 'मेढ्रवृषणयोरन्तरे' ( सु. नि. अ. ३ ) इत्येवोक्तम् । मेढ्रवृषणमध्यगतवस्तिमुख इत्यर्थः, तत्रैव शुक्रवहस्रोतसो वस्तिमुखेन सह संबन्धात् । तथाभूतं शुक्रमेवाश्मरीति । बस्तिरुग्वस्तिशूलं, मुष्कश्वयथुकारिणी वृषणयोः शोथकारिणी तस्यां शुक्राश्मर्याम् । इति वर्तते । तुशब्दोऽवधारणे । अवकाशेऽस्मिन्निति मेढ्रवृषणयोरन्तरे । अस्मिन्नेव पीडिते सति विलीयते प्रविलयमापद्यत इत्यर्थः। अत एव सुश्रुतः—'पीडितमात्रे च तस्मिन्नेवावकाशे प्रविलयमापद्यते' ( सु. नि. अ. ३ ) इति ॥ ११-१३ ॥**

**विमर्शः**—शुक्राश्मरी युवा पुरुषों में ही पाई जाती है। यद्यपि बच्चों में भी शुक्र रहता है तथापि अनुद्भूत होने के कारण उनमें शुक्राश्मरी नहीं होती न कि उनमें शुक्र होता ही नहीं। क्योंकि बच्चों में भी रसादि-शुक्रान्त सातो धातुएं होती है। **'मुष्कयोरन्तरे'** से मेढ्र और वृषण के मध्य का स्थान समझना चाहिये; क्योंकि सुश्रुत ने—**'मेढ्रवृषणयोरन्तरे'** यह स्पष्ट रूप से कहा है। इस प्रकार शुक्राश्मरी का निश्चित स्थान शिश्नमूल या पश्चान्मूत्र मार्ग ( Membranous urethra ) समझना चाहिये। शुक्राश्मरी वस्तुतः अश्मरी नही होती अपितु शुक्र ग्रथित होकर मूत्रमार्ग में अवरोध उत्पन्न करके अश्मरी के सदृश लक्षण उत्पन्न कर देता है, अत एव उसे अश्मरी कहते हैं।

शर्करामाह—

**—अश्मर्येव च शर्करा ।**

( वा. नि. ८ )

अश्मरी को ही शर्करा कहते है। च शब्द से सिकता का भी ग्रहण करना चाहिये।

**सैवावस्थाभेदादश्मरी शर्करा, पञ्चमी न भवतीत्याह—अश्मर्येव चेति । चकारात् सिकताऽपि भवतीति मन्तव्यम् । अत एव 'शर्करा सिकतान्विता' इति वक्ष्यति । शर्करासिकतयोश्च महत्त्वाल्पत्वाभ्यां भेदः ॥**

**विमर्शः**—अश्मरी के ही बड़े टुकडों को शर्करा और छोटे कणों को सिकता कहते हैं। इसका विवेचन अश्मरीजनित मूत्रकृच्छ्र वर्णन ( पृ० ५०३ ) में किया गया है।

कथमश्मरीं शर्करा भवतीति निरूप्यते—

**अणुशो वायुना भिन्ना सा तस्मिन्ननुलोमगे ॥ १४ ॥**
**निरेति सह मूत्रेण प्रतिलोमे निरुध्यते । ( वा. नि. ८ )**

अश्मरी ही वायु के द्वारा टुकड़े-टुकडे होकर वायु के अनुलोम रहने पर मूत्र द्वारा बाहर निकलती है और वायु के प्रतिलोम होने पर रुक जाती है ( उसे ही शर्करा कहते हैं ) ॥ १४ ॥

तस्या मूत्रमार्गावरोधजानुपद्रवामाह—

**मूत्रस्रोतः प्रवृत्ता सा सक्ता कुर्यादुपद्रवान् ॥ १५ ॥**
**दौर्बल्यं सदनं कार्श्यं कुक्षिशूलमथारुचिम् । ( सु. नि. ३ )**
**पाण्डुत्वमुष्णवातं च तृष्णां हृत्पीडनं वमिम् ॥ १६ ॥**

वायु के प्रतिलोम होने पर शर्करा यदि मूत्रस्रोत में आकर अटक जाती है तो दुर्बलता, पीडा, कृशता, कुक्षिशूल, अरुचि, पाण्डु, उष्णवात, तृष्णा, हृत्प्रदेश में पीडा तथा वमन जैसे उपद्रवों को करती है ॥ १५-१६ ॥

**कथमश्मरीं शर्करा भवतीत्याह—अणुश इत्यादि । अणुशोऽल्पशः । अत्रार्थे सुश्रुत—'पवनेऽनुगुणे सा तु निरेत्यल्पा विशेषतः । सा भिन्नमूर्तिर्वातेन शर्करेत्यभिधीयते'** ( सु. नि. अ. ६ ) **इति । मूत्रस्रोतःप्रवृत्ता सा सक्तेति मूत्रमार्गगा सती संलग्नेत्यर्थः ॥ १४-१६ ॥**

**विमर्शः**—सुश्रुत ने भी भस्म, सिकता और शर्करा को अश्मरी की ही विकृति माना है—**शर्करा सिकता मेहो भस्माख्योऽश्मरिवैकृतम् । अश्मर्याः शर्करा ज्ञेया तुल्या व्यञ्जनवेदना । पवनेऽनुगुणे सा तु निरेत्यल्पाविशेषतः । सा भिन्नमूर्तिर्वातेन शर्करेत्यभिधीयते ॥** श्लेष्मा के संघात के अभाव से रूक्षता आ जाती है और इस प्रकार वह भिन्न होकर शर्करा नाम से कही जाती है, वस्तुतः यह भी अश्मरी ही है। आधुनिक दृष्टि से इसे ग्रेविल (Gravel) कह सकते है। बहुत से शर्करा के टुकडों का सघात ही अश्मरी को उत्पन्न करता है। तथा शर्करा के ही रेत के समान टुकड़े 'सिकता' एवं धूलिकण के समान टुकड़े होने पर भस्म कहलाते हैं।

अश्मर्या असाध्यतामाह—

**प्रशूननाभिवृषणं बद्धमूत्रं रुजातुरम् ।**
**अश्मरी क्षपयत्याशु सिकता शर्करान्विता ॥ १७ ॥**
**( सु. सू. ३३ )**

**इति श्रीमाधवकरविरचिते माधवनिदानेऽश्मरीनिदानं समाप्तम् ॥ ३२ ॥**

जिस रोगी के अण्डकोष व नाभि में सूजन आ गई हो, मूत्र रुक गया हो, जिसको अत्यधिक पीडा होती हो एव जिसको अश्मरी के साथ साथ शर्करा तथा सिकता का भी अनुबन्ध हो उसे असाध्य समझना चाहिये ॥ १७ ॥

**असाध्यलक्षणमाह—प्रशूनेत्यादि। रुजातुरं शूलपीडितमित्यर्थः॥ १७॥**

**इति श्रीविजयरक्षितकृतायां मधुकोशव्याख्यायामश्मरीनिदानं समाप्तम्॥ ३२॥**

**विमर्शः**—नाभि एवं वृषण शोथ युक्त अश्मरी शर्करा और सिकता असाध्य होती है। अश्मरी की रगड़ से मूत्रावरोध के कारण विस्तृत एवं दुर्बल बस्ति या मूत्रप्रणाली के विदीर्ण हो जाने पर मूत्र उत्तान पायूपस्थान्तरालीय स्थालीपुट ( Superficial perineal pouch ) में पहुँच कर सेवनी, वृषण और नाभिप्रदेश में शोथ उत्पन्न कर सकता है। इस अवस्था को आधुनिक विद्वान् Extravesation of urine कहते हैं ( देखिये पृष्ठ ५०७ )। यह कष्टसाध्य तथा उपसर्गयुक्त होने पर असाध्य होता है।

श्लोक के उत्तरार्ध का अर्थ 'सिकता और शर्करा के अनुबन्ध से युक्त' करने पर यह प्रतिभासित होता है कि सिकता या शर्करा सगठित होकर अश्मरी को पुनः पुनः उत्पन्न करती है, अतः इस अवस्था को भी असाध्य बताया गया है।

**समाप्तं चेदमश्मरीनिदानम्।**

